'चन्द्रमण्डल' को आप्लावित करती है और पीयूषप्रवाहों से वह समस्त शरीर को आप्लावित करती है। फिर आज्ञाचक्र के ऊपर स्थित चन्द्रमा की पन्द्रह कलायें अपने अधोवर्ती विशुद्धिचक्र का आश्रय लेकर विवर्तन करती हैं।

| चान्द्रकलायें | तिथियाँ | देवी का नाम (कला का नाम) | सर्वानुस्यूत कला |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | प्रतिपदा | त्रिपुरसुन्दरी कला | |
| द्वितीया | द्वितीया | कामेश्वरी कला | |
| तृतीया | तृतीया | भगमालिनी कला | |
| चतुर्थी | चतुर्थी | नित्यक्लिन्ना कला | समस्त विधियों |
| पञ्चमी | पञ्चमी | भेरुण्डा कला | में उपास्या कला = |
| षष्ठी | षष्ठी | वह्निवासिनी कला | चिद्रूपा षोड़शी कला |
| सप्तमी | सप्तमी | महावज्रेश्वरी कला | |
| अष्टमी | अष्टमी | रौद्री कला | |
| नवमी | नवमी | त्वरिता कला | |
| दशमी | दशमी | कुलसुन्दरी कला | |
| एकादशी | एकादशी | नीलपताका कला | |
| द्वादशी | द्वादशी | विजया कला | |
| त्रयोदशी | त्रयोदशी | सर्वमंगला कला | |
| चतुर्दशी | चतुर्दशी | ज्वाला कला | |
| पञ्चदशी | पञ्चदशी | मालिनी कला | |

**त्रिपुरसुन्दरी**—सहस्रदल कमल के मध्य स्थित 'चन्द्रमण्डल' को 'बैन्दवस्थान' कहते हैं। उसकी चिन्मयी एवं आनन्दरूपा कला ही 'आत्मा' कहलाती है। वही त्रिपुरसुन्दरी भी कहलाती है—'सहस्रदलकमलान्तस्थितश्चन्द्रमण्डलं बैन्दवस्थानम्। तत्कला चिन्मयी आनन्दरूपा आत्मेति गीयते। सैव त्रिपुरसुन्दरी।'

समस्त शुक्लपक्ष की तिथियाँ पौर्णमासी हैं—'सर्वाः शुक्लपक्षतिथयः पौर्णमासीसंज्ञकाः'। इसीलिये योगी लोग मात्र शुक्ल पक्ष की तिथियों में ही कुण्डलिनी का उद्बोधन करने में सफल हो पाते हैं। समस्त कृष्णपक्ष की तिथियाँ 'अमावास्या' में अन्तर्भुक्त हैं। एक ही अमावास्या कृष्ण पक्ष कही जाती है; इसीलिए मूलाधार को 'अन्धतामिस्र' कहा गया है।

**श्रीविद्या**—'सादाख्या कला' का अपरपर्याय ही 'श्रीविद्या' है। लक्ष्मीधर ने अपनी लक्ष्मीधरा में कहा भी है—सादाख्या कला श्रीविद्यापरपर्याया नादबिन्दुकलातीता'। ककारादि लकारान्त शब्दों को 'कला' कहना गौण है; क्योंकि सारे 'व्यञ्जन' स्वरों के अंग हैं औरं कलायें स्वरप्रधान हैं।

१६ स्वर, क से त तक के १६ वर्ण और थ से स तक के १६ वर्ण अर्थात् षोडश त्रिक षोड़श नित्याओं में अन्तर्भुक्त हैं। 'हकार' आकाशबीज है और बैन्दवाकाश में निलीन है। 'ळकार' अन्तःस्थ में अन्तर्भूत है। 'क्षकार' ककार और षकार का समुच्चय है। क से स तक के समस्त वर्ण स्वरसहित नित्याओं में अन्तर्भूत हैं। अ से क्ष-पर्यन्त शब्दों की समष्टि ही 'अक्षमाला' कही जाती है। अतः क्षकार से (क्ष = क + ष। क से ष तक के सभी वर्ण) समस्त वर्णों का ग्रहण हो जाता है। लक्ष्मीधरा में कहा भी गया है—'क्षकारेण सर्वा मातृकाः संगृहीता भवन्ति'।

अतः अन्तिम खण्ड 'सकलह्रीं' है। ककार एवं लकार के योग से 'कला' शब्द निष्पन्न हुआ है। क + ष = 'क्ष'। इस प्रकार क्ष से समस्त मातृकाओं एवं मन्त्र से भी समस्त मातृकाओं का ग्रहण होता है।

**ऐक्यचतुष्टय**—षोडश नित्यायें श्रीविद्या के षोडश वर्णों से युक्त हैं। षोडश वर्ण पचास वर्णों से युक्त हैं। पचास वर्ण सूर्य, चन्द्र एवं अग्निकला से युक्त हैं। सूर्य-चन्द्र-अग्नि खण्डत्रय से युक्त हैं। इसी प्रकार चक्रों एवं मन्त्रों में भी ऐक्य है।

**श्रीविद्या के मन्त्राक्षर और उनका रहस्य**—श्रीविद्या मन्त्र के तीन ककार सकल, प्रलयाकल एवं विज्ञानाकल के वाचक हैं। बिन्दुत्रय रुद्र, ईश्वर एवं सदाशिव के वाचक हैं। तीनों नाद शान्ति, शक्ति एवं शम्भु के वाचक हैं। जगत् एवं विद्या में ऐक्य है; जैसे कि ब्रह्म एवं जगत् में अभेद है—'ब्रह्मणि जगतो जगति च विद्याभेदस्तु सम्प्रदायार्थ:'। दीक्षागुरु और परमशिव में अभेद है। अपने एवं परमशिव में अभेद है। माता गणेशी है; क्योंकि इच्छा-ज्ञान-क्रिया, गुणत्रय और अग्नि-सोम-सूर्य—इन नौ के संयोग के कारण 'ग्रहरूपिणी' है। माता तेजोमयी अपने मरीचिरूप आवरण देवताओं की स्वामिनी होने के कारण 'गणेशी' है। माता १० इन्द्रियों, ४ अन्त:करणों, १० ऐन्द्रिय विषयों, प्रकृति, पुरुष, गुण-तत्त्वों के योग से २७ संख्या वाली 'नक्षत्ररूपिणी' है। माता योगिनी है। यह १६, १२, १०, ४, २ संख्या वाले अ, क, ड, ब, व, ह अक्षरों से आरम्भ होने वाली छ: आकिनियों से घटित विग्रह वाली 'योगिनी' कहलाती है। माता राशिस्वरूपा है। नाग, कूर्म आदि ५, प्राणादि ५ एवं जीवात्मा तथा परमात्मा के साथ १२ संख्या वाली माता 'राशिस्वरूपिणी' है।

**श्रीविद्या का स्वरूप**—श्रीविद्या गणेशरूपिणी है; क्योंकि यह अ, क, थ वर्गों से आरम्भ होने वाले क्रमश: शक्तिकूट, कामराजकूट एवं वाग्भवकूटों के १६ वर्णों एवं परा-पश्यन्ती-मध्यमा-वैखरीरूप वाक्चतुष्टय द्वारा घटित होती है। बिन्दुओं, तीन नादों एवं तीन कूटों के शेषांशों से घटित होने के कारण विद्या 'ग्रहस्वरूपा' है। व्यञ्जनों से दस अक्षरों के पृथक् न होने से सत्ताईस अक्षरों वाली यह (विद्या) 'नक्षत्ररूपिणी' भी है। तीन ह्रीं और उससे भिन्न तीन कूटों के योग से विद्या 'योगिनीरूपा' भी है। तीनों ह्रीं एवं पूर्ववर्ती 'ल' वर्णों के योग से घटित होने के कारण श्रीविद्या 'राशिरूपा' भी है। विद्या एवं देवी के सारूप्य के कारण विद्या एवं देवी में अभेद है। विद्या 'ग्रहरूपा' है। रेखाओं, दलों एवं कोणों के गणों द्वारा घटित होने के कारण विद्या का गणेशत्व एवं नवचक्रों से निर्मित होने के कारण इसका ग्रहत्व सिद्ध है। तीन वृत्तों, तीन भूगृहरेखाओं एवं चौदह कोणों तथा सात अन्य चक्रों की पृथक्-पृथक् गणना द्वारा इसका 'नक्षत्रत्व' भी सिद्ध है।

## कुण्डलिनी और श्रीविद्या

सूर्य की तपिनी आदि बारह, चन्द्रमा की अमृत आदि सोलह एवं अग्नि की दस कलाओं से युक्त पचास वर्णों से अभिन्न देह वाली मृणालतन्तुवत् क्षीणकाय विद्युत् के समान भासित कुलीन कुण्डलिनी मूलाधार चक्र की कर्णिका में विद्यमान त्रिकोण के ऊपर से मूलाधार, अनाहत एवं आज्ञाचक्रों में विद्यमान अग्नि, सूर्य एवं सोममण्डलों का उद्भेदन करती है। आकाशगत चन्द्रमण्डल के केन्द्र में अकुल कुण्डलिनी से मिलती हुई एवं अमृतपूर का स्रवण करती हुई स्वयं भी सुखपूर्वक शयन करती है। यह कुण्डलिनी साक्षात् श्रीविद्या एवं महात्रिपुरसुन्दरी से अभिन्न है। इससे अपने को अभिन्न देखना ही श्रीविद्या का रहस्यार्थ है—

साक्षाद्विद्यैवैषा न ततो भिन्ना जगन्माता। अस्या: स्वाभिन्नत्वं श्रीविद्याया रहस्यार्थ:।।

वाणी, मन एवं इन्द्रियों द्वारा अगम्य छत्तीस तत्त्वों से अतीत, महत्तम एवं सूक्ष्मतम, व्योम से भी ऊपर स्थित, विश्वाभिन्न, चिदानन्दस्वरूप परब्रह्म में अपने-आपको ब्रह्म के साथ अभेद की प्राप्ति हेतु नियुक्त करना चाहिये; यही श्रीविद्या का 'महत्तत्त्वार्थ' है।

त्रिपुरसुन्दरी का शरीर इस प्रकार है—वाग्भव कूट—माता के किरीट से कण्ठ तक; कामराज कूट—कण्ठ से कटि तक एवं शक्ति कूट—कण्ठ से पादाग्र तक।

प्रथम कूट के छ: वर्ण, जिनके अन्त में 'र' है, क्रमश: ब्रह्मा = भारती, विष्णु = लक्ष्मी और रुद्र = पार्वती के

द्योतक हैं। प्रत्येक अक्षर में शक्ति है और अक्षरों के साथ वामा-इच्छा एवं अन्य शक्तियों में अभेद है। यही 'शाक्तार्थ' है—'अन्वयितव्योऽक्षरश: शक्ते: शाक्तैर्विभाव्यत्वात्।' क, ह, ल और स का अर्थ 'शक्ति' है। 'ह्रीं' का अर्थ है—शिव-शक्ति का सामरस्यरूप परब्रह्म।

तीनों कूटों में से प्रत्येक का अर्थ है—'शिव एवं शक्ति के सामरस्य के कारण ब्रह्म ही शिव एवं शक्ति दोनों है।' यही श्रीविद्या का 'सामरस्यार्थ' है। 'ककार' का अर्थ है—प्रकाश। 'एकार' का अर्थ है—अध्ययन का साधन बुद्धि। 'क + ए' (दोनों का सम्मिलित) अर्थ है—प्रकाशिका बुद्धि। 'ई' का अर्थ है—व्याप्ति। 'क' = कामिनी आदि काम्य विषय। 'ह' का अर्थ है—भोगसाधनों की प्राप्ति। 'ईकार' का अर्थ है—सभी दिशाओं में प्रकाशित होने के कारण कीर्ति। 'म' का अर्थ है—ल + ई का प्रजनन। 'वाग्भव कूट' का अर्थ है—सूक्ष्म बुद्धि की विस्तृत व्याप्ति। कामराज कूट का अर्थ है—शौर्य, धन, नारी एवं कीर्ति का आधिक्य।

**कूटत्रय का अर्थ**

वाग्भव कूट

१. सूक्ष्म बुद्धि की विस्तृत व्याप्ति।
क = ब्रह्मा, ए = विष्णु, अ = ईश।
प्रथम कूट = ऋग्वेदात्मक।
द्वितीय कूट = यजुर्वेदात्मक।
तृतीय कूट = सामवेदात्मक।
'ह स क' का अर्थ = हँसता हुआ मुख।
'ह स' = आनन्द। 'क' = सूर्य। 'ह' = चन्द्रमा।
'क' एवं 'ह' = सूर्य एवं चन्द्र। 'ल' = नेत्र।
'कहल' = सूर्य एवं चन्द्रमारूप नेत्रों वाला।

कामराजकूट

१. शौर्य-धन-नारी एवं कीर्ति का आधिक्य।
विधि, हरि एवं रुद्र द्वारा ब्रह्म के स्तुत्य होने में हेतु हसत्व + कहलत्व ये दोनों ही हैं।
द्वितीय कूट का अर्थ हुआ—ब्रह्म अति आनन्दस्वरूप एवं चिद्रूप है।

सृष्टि-स्थिति-संहार के अधिष्ठाता विधि, हरि एवं शिव के वाचक हैं—ककार, एकार एवं अकार। ये सृष्टि आदि के कार्य में लाक्षणिक अर्थ रखते हैं।

ईकार = ईश्वरवाची। डकार = सदाशिव। (तिरोधान एवं अनुग्रह)। 'ह स' = आनन्द। 'क' = सत्य। 'ह' = अनन्त। 'ल' = ज्ञान। तृतीय कूट = ब्रह्म एवं जीव का तादात्म्य। 'स क ल' = जीव। (जाग्रत्, स्वप्न एवं सुषुप्ति—तीन कलायें है)। शक्तिबीज 'ह्रीं' = ब्रह्म। तृतीय कूट के 'स क ल' का अर्थ है—'यह सब ब्रह्म है।' जीव एवं ब्रह्म के स्वरूप का लाक्षणिक वाक्यों द्वारा वर्णन करके उनका अभेद स्थिर किया गया। यही महावाक्यार्थ है।

**श्रीविद्या के अंग (उपासनांग)**

कामकला बीज → मूलमन्त्र का विकास।

गुरुनाद—विना गुरु के अपनी बुद्धिमात्र से उत्पन्न यह विद्या अपनी कन्या की भाँति पाप को जन्म देती है—'निजबुद्धिमात्रजन्या पापं कन्या यथा स्वीया'।

**गुरु का ध्यान**—सहस्रार पद्म की कर्णिका के मध्यगत त्रिकोण रेखा 'अ-क-थ' से युक्त है, उनके कोणों में ह-ल-क्ष त्रिभुज के कोणों पर गुरु समासीन है। भगवती त्रिपुर सुन्दरी का स्वरूप क्या है? उनका ध्यान कैसे किया जाय? ऐसी जिज्ञासा होने पर उनका स्वरूप निम्नानुसार बताया गया है—

आब्रह्माण्डपिपीलिकान्ततनुभत्सूज्जृम्भमाणा स्फुटं जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिभासकतया सर्वत्र या दीव्यति।
सा देवी जगदम्बिका भगवती श्रीराजराजेश्वरी श्रीविद्या करुणानिधि: शुभकरी भूयात्सदा श्रेयसे।।

भगवती राजराजेश्वरी ही आत्मविद्या, महाविद्या, श्रीषोडशाक्षरी विद्या एवं श्रीविद्या है—

आत्मविद्या महाविद्या श्रीविद्या कामसेविता। श्रीषोडशाक्षरी विद्या त्रिकूटा कामकोटिका।।

विमर्शस्वरूपा भगवती कोई अन्य नहीं, श्रीविद्या ही हैं। ललितासहस्रनाम में कहा भी है—'विमर्शरूपिणी विद्या वियदादि जगत्प्रसू:' मन्त्रों में श्रेष्ठतमा विद्या 'श्रीविद्या' ही है—'श्रीविद्यैव तु मन्त्राणां' और श्रीविद्या में भी श्रेष्ठतर 'कादि विद्या' है—'तत्र कादिर्यथा परा।'

**षोडशाक्षरी विद्या की अवर्णनीय महत्ता**—करोड़ों वाक्यों एवं करोड़ों जिह्वाओं से भी षोडशाक्षरी विद्या का वर्णन कर पाना सम्भव नहीं है। कहा भी है—

वाक्यकोटिसहस्रैस्तु जिह्वाकोटिशतैरपि। वर्णितुं नैव शक्येऽहं श्रीविद्यां षोडशाक्षरीम्।।

समस्त विद्यायें भगवती के भेद ही तो हैं—'विद्या समस्तास्तव देवि भेदा:।' सारी स्त्रियाँ भी देवी के रूप हैं—'स्त्रिया: समस्ता सकला जगत्सु।' सौभाग्यभास्कर के अनुसार 'श्रीविद्या' का स्वरूप इस प्रकार है—'कामराजाख्यमन्त्रान्ते श्रीबीजेन समन्विता। षोडशाक्षरविद्येयं श्रीविद्येति प्रकीर्तिता'।। कामेश्वर एवं कामेश्वरी का एक बिन्दु में मिलन ही 'श्रीविद्या' है। मोक्ष का विधान करने वाली विद्या तो मात्र 'श्रीविद्या' ही है—'मोक्षैकहेतुविद्या सा श्रीविद्या नात्र संशय:।' शंकराचार्य ने कहा था कि ब्रह्मगतिप्रदा विद्या ही यथार्थ विद्या है—'विद्या हि का? ब्रह्मगतिप्रदा या।' भगवती ललिता ही वास्तविक 'विद्या' है—'विद्याऽसि सा भगवती परमा हि देवी।'

भगवती त्रिपुरसुन्दरी 'श्रीविद्या' से अभिन्न हैं। इसी कारण भगवती को 'परमा विद्या' भी कहा गया है—'सा विद्या परमा मुक्तेर्हेतुभूता सनातनी' और मुक्ति का कारण भी। विश्वमाता ही 'श्रीविद्या' है। भगवती राजराजेश्वरी महात्रिपुरसुन्दरी ही 'श्रीविद्या' भी है; कहा गया है कि पिपीलिका से ब्रह्माण्ड-पर्यन्त स्थित समस्त जीवों की स्फुरणा या जृम्भण के रूप में स्थित जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्ति में भासक तत्त्व के रूप में अनुस्यूत करुणावरुणालय जगदम्बिका भगवती राजराजेश्वरी ही श्रीविद्या हैं।

'श्रीविद्या' गुरुमुखैकगम्या है और इसकी उपासना सम्प्रदाय में दीक्षा लेने के बाद ही करनी चाहिए; क्योंकि पुस्तकस्था विद्या (मन्त्र) को देखकर जो उसका जप करता है, वह जीवितावस्था में ही चाण्डाल है और मृत्यूपरान्त वह कुत्ते की योनि में जन्म ग्रहण करता है—

पुस्तके लिखितान्मन्त्रान्दृष्ट्वा जपति यो नर:। स जीवन्नेव चाण्डालो मृत: श्वा चाभिजायते।।

'श्रीविद्या' आदिविद्या है और विश्वमाता है। श्रीदेव्यथर्वशीर्ष में कहा भी गया है—

कामो योनि: कमला वज्रपाणिर्गुहा हसा मातरिश्वभ्रमिन्द्र:। पुनर्गुहा सकला मायया च पुरुच्यैषा विश्वमातादिविद्योम्।।

यही 'कामयोनि' भी है—'कामो योनि:'। सुन्दरी के विना सौन्दर्य कहाँ? सौन्दर्य के विना काम का विस्तार कहाँ?

वह काम एवं सौन्दर्य दोनों की योनि है। यद्यपि कामारि ने काम को भस्म कर दिया था तथपि 'सुन्दरी' ने उसे अनंग के रूप में पुन: जीवित कर दिया। 'श्रीविद्या' की उपासना करने वालों में मन्मथ भी एक हैं और उनका 'मन्मथ सम्प्रदाय' भी है। इसी श्रीविद्या मन्त्र से 'गायत्री मन्त्र' का भी आविर्भाव हुआ है। गायत्री मन्त्र का रहस्यात्मक एवं गुप्त स्वरूप 'पञ्चदशी विद्या' ही है। विद्वान् वह नहीं कहलाता, जो शिल्पादिक ज्ञान का मर्मज्ञ होता है; प्रत्युत विद्वान् वह होता है, जो श्रीविद्या का रहस्यवित् हो; साथ ही ज्ञान की सभी शाखायें विद्यायें नहीं है; प्रत्युत 'श्रीविद्या' ही विद्या है—

न शिल्पादिज्ञानयुक्ते विद्वत्शब्द: प्रयुज्यते। मोक्षैकं हेतु विद्यावान् स वै विद्वानितीर्यते।
तस्माद्विद्या तु श्रीविद्या तद्विद्विद्वानितीर्यते।।

श्रीचक्रराज की अर्चना करने के अनन्तर पञ्चदशाक्षरी विद्या का जप करने का विधान है। ललितासहस्रनाम में कहा भी गया है—'चक्राधिराजमभ्यर्च्य जप्त्वा पञ्चदशाक्षरीम्।' भगवती का अपना नाम सिद्धविद्या, सिद्धमाता, विद्याऽविद्यास्वरूपिणी, सर्वमन्त्रस्वरूपिणी, मातृकावर्णरूपिणी, त्रिकूटा (श्रीविद्या के कूटत्रय) एवं श्रीषोडशाक्षरी विद्या, आत्मविद्या, महाविद्या, श्रीविद्या भी है। श्रीविद्या पञ्चभूतात्मिका, सर्वमातृकात्मा, तत्त्वस्वरूपा, षट्त्रिंशत्तत्त्वरूपिणी एवं तत्त्वातीता है। श्रीविद्या के दो रूप हैं—विश्वमय एवं विश्वातीत।

**श्रीविद्या या पञ्चदशी मन्त्र**—'श्री' शब्द लक्ष्मी का वाचक है। इसका बीजमन्त्र है—'श्रीं'। श्री के तीन अर्थ हैं—१. 'श्रयति हरिमिति श्री:' जो विष्णु को श्रेष्ठ बनाती है, वही 'श्री' है, २. 'श्रीयते सर्वैरिति श्री:' जो सभी तरह से श्रेष्ठ बनाती है, वह 'श्री' है एवं ३. 'श्रीयते सर्व: यया सा' जिससे सभी को श्रेष्ठता प्राप्त होती है, उसे 'श्री' कहते हैं।

'विद्या' का स्वरूप क्या है? इस सम्बन्ध में दुर्गासप्तशती में इस प्रकार कहा गया है—१. सा विद्या परमा मुक्तेर्हेतुभूता सनातनी। (२.७) २. विद्याऽसि सा भगवती परमा हि देवी। (४.९)

परम मुक्ति की हेतुभूता सनातनी देवी ही विद्या है। अत: परम मुक्तिप्रदात्री श्री महात्रिपुरसुन्दरी ही 'श्रीविद्या' है। आचार्य शंकर कहते हैं—'विद्या हि का? ब्रह्मगतिप्रदा या' अर्थात् जो ब्रह्मगति प्रदान करती है, वही विद्या है। जो मुक्ति प्रदान करती है, वही विद्या है—'सा विद्या या विमुक्तये।'

श्रीयुक्त विद्या ही श्रीविद्या है। जो मोक्षैकहेतु विद्या है, वही श्रीविद्या है—'मोक्षैक-हेतु विद्या सा श्रीविद्या नात्र संशय:।' जो इस श्रीविद्या को जानता है, वही विद्वान् है और श्रीविद्या ही यथार्थ विद्या है।

जिस प्रकार राजराजेश्वरी महात्रिपुरसुन्दरी ललिता देवी शुद्धातिशुद्ध 'पराविद्या' हैं, उसी प्रकार मन्त्रों में उनका मन्त्रराज श्रीविद्या 'ब्रह्मविद्या' है। आदिविद्या विश्वमाता श्रीविद्या ही हैं। वही काम या कन्दर्प की योनि है। समस्त विद्याओं की नींव श्रीविद्या ही है। समस्त विद्यायें भगवती के ही विभिन्न भेद हैं और समस्त नारियाँ भी देवी के ही रूप हैं। कामेश्वरी और कामेश्वर का एक बिन्दु में मिलन ही 'श्रीविद्या' है। शक्तिसाधना की परम्परा में मातृशक्ति को 'परा शक्ति' के रूप में सर्वोच्च स्थान प्रदान किया गया है। नारी को 'श्री' भी कहा गया है—

स्त्रिय: श्रियश्च गेहेषु न विशेषोऽस्ति कश्चन। (मनुस्मृति-६.२६)

**विद्या का मान्त्रिक स्वरूप**—महात्रिपुरसुन्दरी की श्रीविद्या का मान्त्रिक स्वरूप इस प्रकार है—'कामो योनि: कमला वज्रपाणिर्गुहा हसा मातरिश्वाभ्रमिन्द्र:। पुनर्गुहा सकला मायया च पुरुच्यैषा विश्वमातादिविद्योम्।' सौभाग्यभास्कर में श्रीविद्या का स्वरूप इस प्रकार बतलाया गया है—

कामराजाख्यमन्त्रान्ते श्रीबीजेन समन्विता। षोडशाक्षरविद्येयं श्रीविद्येति प्रकीर्तिता।।

भास्करराय सौभाग्यभास्कर में कहते हैं कि षोडशाक्षरी विद्या ही श्रीविद्या है—'षोडशाक्षरविद्येयं श्रीविद्येति प्रकीर्तिता,

विद्यायाः = पञ्चदश्याः षोडश्या वा।' मूल विद्या पञ्चदशाक्षरी है; इसीलिए यह 'पञ्चदशी' भी कहलाती है। यद्यपि 'श्री' लक्ष्मीवाचक है, किन्तु यह लक्ष्मी से स्वतन्त्र अर्थ भी रखताा है; यथा—'श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्या।' श्रीबीज से युक्त होने के कारण ही षोडशाक्षरी विद्या को 'श्रीविद्या' कहा जाता है और इसे ही 'पञ्चदशी' भी कहा जाता है—'श्रीविद्या पञ्चदशीस्वरूपा' (भास्करराय)। श्रीविद्या आदि ब्रह्मविद्या है। इसका करोड़ों जिह्वाओं से भी वर्णन नहीं किया जा सकता।

**श्रीविद्या के मन्त्रावयव**—आचार्य शंकर सौन्दर्यलहरी (श्लोक-३२) में भगवती त्रिपुरसुन्दरी के मन्त्रावयवों का उल्लेख इस प्रकार करते हैं—

शिवश्शक्तिः कामः क्षितिरथ रविश्शीतकरणः स्मरो हंसश्शक्रस्तदनु च परामारहरयः।
अमी हल्लेखाभिस्तिसृभिरवसानेषु घटिताः भजन्ते वर्णास्ते तव जननि! नामावयवताम्।।

शिव (ककार), शक्ति (एकार), काम (ईकार), क्षिति (लकार), अथ (अवसान), रवि (हकार), शीतकिरण (सकार), हंस (हकार), शक्र (लकार), तदनु च (अवसान), परा (सकार), मार (ककार), हरि (लकार), अमी (१२ वर्ण), हल्लेखाभिः (ह्रींकारों द्वारा), तिसृभिः (त्रित्वविशिष्ट), अवसानेषु (विरामस्थान चतुष्क पञ्चक त्रिकों के ऊपर), घटित (योजित), भजन्ते (प्राप्त करते हैं); वर्णाः (ककारादिक शब्द), तव (आपका), जननि (हे जननी!), नामावयवता (त्रिपुरसुन्दरी मन्त्र के प्रतीक या अंग)।

**भगवती के पञ्चदशी (पञ्चदशाक्षरी) मन्त्र के खण्ड**—

१. आग्नेय खण्ड : शिव, शक्ति, काम, क्षिति = ४ वर्ण।

२. सौर ख़ण्ड : रवि, शीतकिरण, स्मर, हंस, शक्र = ५ वर्ण।

(इन दोनों खण्डों के मध्य रुद्रग्रन्थिस्थानीय हल्लेखा बीज स्थित है।)

३. सौम्य खण्ड : परा, मार, हरि = ३ वर्ण।

(सौम्य एवं सौर खण्ड के मध्य विष्णुग्रन्थिस्थानीय भुवनेश्वरी बीज स्थित है।)

४. चन्द्रकला खण्ड : एकाक्षर तुरीय वर्ण।

(सौम्य खण्ड एवं चन्द्रकला खण्ड के मध्य ब्रह्मग्रन्थिस्थानीय हल्लेखाबीज स्थित है; चन्द्रकला खण्ड अप्रकाश्य है, केवल गुरु-प्राप्य है।) कहा भी गया है—'त्रिखण्डो मातृका मन्त्रः सोमसूर्यानलात्मकः।' यहाँ अवरोहणक्रम का अनुवर्तन किया गया है। त्रिखण्ड = १. सोम, सूर्य, अनल; २. इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति, क्रियाशक्ति;. ३. जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति; ४. विश्व, तैजस, प्राज्ञ; ५. सतोगुण, रजोगुण, तमोगुण।

**ध्यातव्य बिन्दु**—यद्यपि त्रिपुरसुन्दरी के मन्त्र में पन्द्रह वर्ण हैं (मन्त्र पञ्चदशाक्षरी के रूप में प्रख्यात है); तथापि वर्णों की संख्या सोलह है। आचार्य लक्ष्मीधर कहते भी हैं—'तथाहि त्रिपुरसुन्दरीमन्त्रस्य षोडश वर्णाः' अर्थात् मन्त्र के सोलह वर्ण हैं। 'ते च षोडशवर्णाः षोडशनित्यातया स्थिताः' अर्थात् ये सोलह वर्ण सोलह नित्याओं से युक्त हैं। सोलह कलाओं को 'नित्य' इसलिये कहा गया है; क्योंकि उनका 'चन्द्रकला' के रूप से साम्य है। यह कला एक 'परा कला' है और चिदेकरसा है—'सा च परा कला चिदेकरसा।' इसी की छाया 'विशुद्धिचक्र' (षोडशार) में कलात्मता के रूप में भ्रमण करती है या सुशोभित होती है। वह प्रधान या प्रकृति है और पन्द्रह नित्यायें इसकी अंग हैं। यद्यपि ककार आदि श्रूयमाण पन्द्रह वर्ण केवल सम्प्रदाय से ही ज्ञात हो सकते हैं, तथापि एक वर्ण षोडशकलात्मक है और वही प्रधानभूत है। यद्यपि 'षोडशी कला' गुरुमुखमात्रैकगम्य, गुरूपदेशावगन्तव्य है, तथापि उसका यत्किञ्चित् व्याख्यान किया गया है। इस कला का उपदेश अधिकारी को ही किया जाना चाहिये; अन्य को नहीं—'सच्छिष्यायोपदेष्टव्या गुरुभक्ताय सा कला'।

कामराज विद्या, जो कि १५ अक्षरों से संघटित है, द्विविध भेदात्मक है। उसके दो भेद हैं—शाक्त और शाम्भव। शाक्त 'कामराज विद्या' ऊर्ध्वाम्नाय से सम्बद्ध है और 'कीलक' के बन्धन से मुक्त है। शाम्भव कामराज विद्या पूर्वाम्नाय

से सम्बद्ध है और सदोष है। १५ अक्षरों से संघटित 'लोपामुद्रा विद्या' भी दो प्रकार की है—शाक्त लोपामुद्रा विद्या और शाम्भव लोपामुद्रा विद्या। १५ अक्षरों से संघटित 'कादि विद्या' तन्त्रराज एवं त्रिपुरा उपनिषद् में प्रतिपादित है। १५ अक्षरों से संघटित 'हादि विद्या' अनेक शाक्त उपनिषदों में प्रतिपादित है। बह्वृचोपनिषद् में शाम्भव विद्या के प्रसंग में कादि विद्या, हादि विद्या एवं सादि विद्या का विवेचन किया गया है। यह भी कहा गया है कि दुर्वासा १३ अक्षरों से संघटित हादि विद्या की उपासना करते थे। दुर्वासा ने 'ललितास्तवरत्न' एवं 'परशम्भुस्तोत्र' लिखा था। इनका अपरनाम 'क्रोधभट्टारक' था। क्रोधभट्टारक (दुर्वासा) ने 'महिम्नस्तोत्र' भी लिखा था, जिसमें भगवती त्रिपुरा की स्तुति है।

भगवती की पूजा के जो तीन भेद—बहिर्याग (बाह्य पूजा), जप एवं अन्तर्याग (आन्तर पूजा) बताये गये हैं; यद्यपि ये विशिष्ट पद्धतियाँ अवश्य हैं, किन्तु पूर्णतया स्वतन्त्र नहीं हैं। त्रिपुरतापिनी उपनिषद् एवं अन्य उपनिषद् बहिर्याग एवं जप पर आधृत हैं; जबकि भावनोपनिषद् भावना (ध्यान) पर बल देता है। भावनोपनिषद् यह बताता है कि कालचक्र में स्थित श्रीचक्र का ध्यान किस पद्धति से किया जाना चाहिये। अन्य ग्रन्थकारों ने इन ध्यानों (भावनाओं) के दो प्रकार को तन्त्रप्रतिपादित माना है—कादि मत के अनुसार भावना (ध्यान) और हादि मत के अनुसार भावना (ध्यान)। अन्तर्याग का सिद्धान्त यह मानता है कि चक्रों को शरीर में स्थित मान कर उनकी नमस्या, पूजा या वरिवस्या अनुष्ठेय है। भले ही मार्ग एवं पद्धतियाँ भिन्न-भिन्न हों। भावनोपनिषद् का मत है कि मानवशरीर को 'श्रीचक्र' के रूप में कल्पित करना चाहिये। भावनोपनिषद् कादिमत की दृष्टि से व्यवस्था देता है, कादिदृष्टि प्रस्तुत करता है। भावनोपनिषद् का मत है कि १. मानव-शरीर स्वयं एक 'श्रीचक्र' है; क्योंकि शरीर स्वात्मा की अभिव्यक्ति है। २. शरीर को आत्मा से पृथक् न माना जाय। ३. समस्त बाह्य प्रपञ्च एवं मानवशरीर—ये दोनों आत्मा से अभिन्न हैं। ४. यह प्रापञ्चिक बाह्य रचना काल एवं देश पर आधृत है और यह देश-कालजन्य है। लक्ष्मीधर आदि आचार्यों का कथन है कि चन्द्रमा की 'दर्शा', 'दृष्टा' आदि कलायें अर्थात् प्रतिपदा से पूर्णिमा तक की पन्द्रह सौर तिथियाँ 'कामेश्वरी' से 'चित्रा' प्रभृति पन्द्रह 'नित्याओं' से अभिन्न हैं। सोलहवीं कला 'सादाख्या' स्वयं भगवती ललिता हैं और 'षोडशी कला' भगवती ललिता से अभिन्न है। साधक को मानना चाहिये कि कालचक्र में जो कुछ भी दृष्टिगत होता है, वह सब कुछ वही है, जो कि श्रीचक्र में नित्याओं के रूप में दृष्टिगत होता है। तिथिचक्र सतत् नित्य घूम रहा है और उसके भीतर ही श्रीचक्र है। योगियों की दृष्टि से विचार किया जाय तो मनुष्य के द्वारा प्रतिदिन ली जाने वाली २१६०० श्वासें तिथियों से अभिन्न हैं। नित्यामण्डल इस प्रकार घूमता है कि प्रत्येक 'नित्या' अपनी वार्षिक यात्रा में किसी विशिष्ट देशीय विभाजन के सम्पर्क में आती है; अत: प्रथम वर्ष में नित्यायें मेरु से प्रारम्भ करती हैं और सोलहवें दिन वे 'परव्योमन्' से प्रारम्भ करती हैं। यही है—'देशचक्र'। योगिनीहृदय का स्वतन्त्र एवं विशिष्ट आन्तर पूजाविधान है। चिद्गगनचन्द्रिका, महार्थमञ्जरी एवं क्रमसम्प्रदाय के कुछ ग्रन्थ इस विषय पर प्रभूत प्रकाश डालते हैं। विभिन्न विद्या सम्प्रदायों, मतों का संक्षेपण इस प्रकार प्रस्तुत किया जा सकता है—

**श्रीविद्या के सम्प्रदाय**

(त्रिपुरासिद्धान्तप्रतिपाद्य श्रीविद्या के उपासक)

मनु, चन्द्र कुबेर लोपामुद्रा मन्मथ अगस्त्य अग्नि सूर्य इन्द्र स्कन्द शिव दुर्वासा

(कामराज विद्या)

शाक्त कामराज विद्या  शाम्भव कामराज विद्या

(शाक्त लोपामुद्रा विद्या)

शाम्भव लोपामुद्रा विद्या  शाम्भव लोप विद्या

**प्रमुख विद्यायें**— १. कादिविद्या।
२. हादिविद्या।
३. सादिविद्या।
४. कहादिविद्या।

**गायत्री एवं श्रीविद्या के प्रथम कूट का अर्थ**—सर्वजगत् सिसृक्षारूपकामनावान् कामेश्वरः जगत्कारणरूपा कामेश्वरी, शिवः सर्वान्तर्यामी सर्वाधारः पञ्चमहाभूताद्यात्मना परिणतः परवस्तुमात्रविषयकनिर्विकल्पकज्ञानजनको निरञ्जनो निर्गुणो वेदैर्लक्षणया गम्यः शक्त्या त्वगम्यो ब्रह्मविष्णुरुद्रात्मा परतत्त्वमिति। (भास्करराय : वरिवस्यारहस्यम्)

**विमर्शांश**—इच्छा-ज्ञान-क्रिया = भारती, पृथ्वी, रुद्राणी।

**प्रकाशांश**—वामा, ज्येष्ठा, रौद्री। ३ शक्तियाँ : ब्रह्मा, विष्णु रुद्र = पुरुषरूप। उनकी समष्टि = शान्तात्मिका शक्ति (तुरीया)।

**श्रीविद्या और उसके मन्त्राक्षर**—श्रीविद्या आदि ब्रह्मविद्या है। मन्त्रों की दृष्टि से इस विद्या के मुख्यत: दो अंग हैं—कादि विद्या और हादि विद्या। कादि का 'क' एवं हादि का 'ह' (दोनों कूटों के प्रथमाक्षर) शिव एवं शक्ति के द्योतक हैं। इन्हीं के आधार पर सम्पूर्ण विद्यायें सिद्ध होती हैं। शक्ति के योग के विना शिव का अकेला अक्षर 'मन्त्र' नहीं बन सकता। तृतीयाक्षर 'सादाख्य तत्त्व', चतुर्थाक्षर 'महेश्वर' एवं पञ्चमाक्षर 'शुद्ध विद्या' का प्रतीक है। अक्षरद्वय के पश्चात् तृतीयाक्षर 'काम' का द्योतक है। फिर चतुर्थाक्षर 'शिव' का वाचक है, जिसका काम (ईक्षण = इच्छा) पृथ्वीपर्यन्त सर्वत्र व्याप्त है। पञ्चमाक्षर 'पृथ्वी' का वाचक है। इस प्रकार ईश्वर, जीव एवं विश्व का भेद दिखाने वाला द्वितीय कूट 'विद्या कला' को संकेतित करता है। तृतीय कूट 'शक्तिकूट' है, जो कि 'प्रतिष्ठा' एवं 'निवृत्ति' को संकेतित करता है।

सौन्दर्यलहरी के आदि में यह कथन कि 'शक्ति के योग से ही शिव सृष्टि करता है—शिव: शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्त: प्रभवितुम्। न चेदेवं देवो न खलु कुशल: स्पन्दितुमपि। 'श्रीविद्या' का प्रतिपादन करता है। कादि के 'क' एवं हादि के 'ह' (शिव + शक्ति) के योग के विना अकेला शिव का अक्षर मन्त्र नहीं बना सकता—यह भी उसी तथ्य की पुष्टि करता है।

## तन्त्र में यन्त्र एवं मन्त्र

तन्त्र के छ: प्रयोगों के साधन में हमारी मनोवृत्ति कैसी रहती है, इसका कतिपय साङ्केतिक शब्दों द्वारा भली भाँति निदर्शन होता है। ये शब्द हैं—नम:, स्वाहा, वषट्, वौषट्, हुम् और फट्। अन्त:करण की शान्त अवस्था में 'नम:' शब्द का प्रयोग होता है। सारी दुर्धर्ष, घातक एवं अपकारी शक्तियाँ विनय के सामने नत हो जाती हैं। जो मनुष्य यथाशक्ति परोपकार में रत रहकर दूसरों के हित के लिये अपनी सम्पूर्ण शक्ति लगा देता है वह अपने शत्रुओं की समस्त विरोध-भावनाओं को हटाकर उन पर पूरा अधिकार कर लेता है। 'वषट्' अन्त:करण की उस वृत्ति का लक्ष्य कराता है, जिसमें अपने शत्रुओं के सम्बन्धियों का अनिष्ट साधन करने अथवा उनका प्राण हरण करने की भावना रहती है। 'वौषट्' अपने शत्रुओं के हृदयों में एक-दूसरे के प्रति द्वेष उत्पन्न करने का सूचक है। 'हुम्' बल तथा अपने शत्रुओं को स्थानच्युत करने के निमित्त क्रोध का ज्ञापक है। 'फट्' अपने शत्रु के प्रति शस्त्रप्रयोग को व्यक्त करता है।

उपर्युक्त शब्दों का उड्डीशतन्त्र (श्लोक० १६३) में वर्णन मिलता है। महानिर्वाणतन्त्र (५.१२६-१२८) में इन्हीं शब्दों का प्रयोग अङ्गन्यास तथा करन्यास के लिये किया गया है। इस प्रकार के साङ्केतिक शब्दों का प्रयोग केवल तन्त्र-शास्त्र में ही नहीं, अपितु वेदों में भी उसी रूप में मिलता है। वेदों में इनके अतिरिक्त और भी कई शब्द मिलते हैं। अथर्ववेद (११.९.९-१०) में उल्कापात के शुभ फल के लिये, आभिचारिक प्रयोगों की निष्फलता के लिये तथा पुल इत्यादि को उड़ा देने के निमित्त प्रयुक्त हुए डिनेमाइट-जैसे ध्वंसक पदार्थों की व्यर्थता तथा सूर्य, चन्द्र आदि ग्रहों की शान्ति के लिये प्रार्थना की गयी है। यहाँ 'शम्' इस साङ्केतिक शब्द का प्रयोग किया गया है। उक्त वेद के एकादश काण्ड के द्वितीय सूक्त में रुद्र की शक्ति एवं ऐश्वर्य का विस्तृत वर्णन किया गया है और 'नम:' शब्द के द्वारा उनका कई बार अभिवादन किया गया है। जिस प्रकार अग्निहोत्र एवं वषट्कार से यश का लाभ होता है, उसी प्रकार वरुणवृक्ष की मणि से यश एवं ऐश्वर्य की प्राप्ति होती है। अग्निहोत्र का अर्थ है—अग्नि अथवा परमगुरु को अपना मन समर्पित कर देना और वषट्कार का अर्थ है—मन के समर्पण के मार्ग में आने वाली विघ्न-बाधाओं का नाश करना अथवा उन्हें अशक्त बना देना।

अथर्ववेद (७.९७) में 'वषट्' का प्रयोग एक-दूसरे अर्थ में भी आता है। वहाँ एक 'स्वाहा' शब्द और है, जिसका प्रयोग इस मन्त्र के अतिरिक्त अन्य स्थलों में भी मिलता है। स्वाहा का अर्थ बहुधा यह होता है कि 'मैं अमुक बात को सच्चे मन से कहता हूँ'। एक जगह **'वषड् हुतेभ्य:, वषड् हुतेभ्य:'**—इन शब्दों का प्रयोग मिलता है, जिसका अर्थ है—वर्तमान एवं अनागत विघ्नों का निराकरण।

अथर्ववेद (४.१८.३) में 'फट्' शब्द का उल्लेख मिलता है। जो लोग पुल, कारागार इत्यादि को उड़ा देने के लिये शक्तिशाली डिनेमाइट-जैसे ध्वंसक पदार्थ बनाते हैं, उन्हें इस बात का ज्ञान होता है कि इस प्रकार उड़ाये जाने पर पत्थर, कंकड़ आदि 'फट्' इस प्रकार शब्द करते हैं। 'फट्' यह फूटने के शब्द का ही अनुकरण मात्र है।

'वषट्' का अर्थ है—बन्धनों का श्लथीकरण। इसी प्रकार अथर्ववेद (५.२६.१२) में इसी शब्द का प्रयोग शत्रु-विनाश के अर्थ में हुआ है। अथर्ववेद (९.७.५) में प्राणायाम के द्वारा मन को स्थिर करके उसका निरोध करने के अर्थ में 'वषट्' का प्रयोग किया गया है।

गौतमीय तन्त्र (२.६६) में लिखा है कि 'जो प्रात:काल एवं सायंकाल तथा कम-से-कम सोलह बार प्राणायाम करता है उसकी सारी दुर्भावनायें इस प्रकार नष्ट हो जाती हैं जैसे अग्नि रुई के ढेर को जला देती है। उसी तन्त्र (३३.१-५) में जन्म-मरण के चक्कर से, वृद्धावस्था से, सुख-दु:ख से तथा व्याधियों से छूटने का केवल एक उपाय बताया गया है। वह है—अभेदज्ञान, जो सारे बुरे-भले कर्मों का इस प्रकार नाश कर देता है जिस प्रकार अग्नि सूखे ईंधन के भार को जला देती है।

यजुर्वेद (११.३९) में भी 'वषट्' शब्द का प्रयोग मिलता है। उक्त मन्त्र वायु-विषयक है। उसके अन्दर वायु को सारे देवताओं का जीवनदाता कहा गया है। तब वायु को कौन-सी बलि दी जाय? यजुर्वेद (७.३) में एक वाक्य है—'उपरिप्रुताभङ्गेन हतोऽसौ फट्।' इसका अर्थ यह है कि वह भङ्ग के बने हुए लचकदार कोड़े की प्रबल फटकार से आहत होकर गिर पड़ा और मर गया। गिरने के शब्द का अनुकरण 'फट्' शब्द से किया गया है। दूसरा शब्द है—'ओम्'। यजुर्वेद में इसका तीन जगह प्रयोग मिलता है—२.१३, ४०.१५ एवं १७ में। २.१३ में एक वाक्य है—'ओम्प्रतिष्ठ', जिसका अर्थ है—'हे परमात्मन्! जो कुछ हम चाहते हैं वह स्थिर हो जाय। ४०.१५ में एक वाक्य है—'ओं क्रतो स्मर'। यहाँ साधक का 'क्रतु' कहकर सम्बोधन किया गया है। इसका अर्थ है—सत्य सङ्कल्प वाला पुरुष। जो साधक वास्तव में सत्यसङ्कल्प है उसे चाहिये कि वह सर्वव्यापक परमात्मा का स्मरण करे। ४०.१७ में भी एक वाक्य है—'ओं खं ब्रह्म।' यहाँ 'खम्' और 'ब्रह्म'—इन दो शब्दों के द्वारा परमात्मा का लक्ष्य कराया गया है। वह (परमात्मा) आकाश की भाँति विभु एवं सबका कारण है और अपनी निखिल सृष्टि की अपेक्षा बड़ा (बृहत्) है। यहाँ 'खम्' शब्द के द्वारा आकाश का लक्ष्य कराया गया है। यजुर्वेद ३३, ३९-४० में एक शब्द है 'बट्'। इसका प्रयोग 'अतिरिक्त' के अर्थ में किया गया है—ऐसा प्रतीत होता है। इस प्रकार के और भी कई शब्द हैं—जैसे 'श्री' इत्यादि, जिनका प्रयोग कई मन्त्रों में कई बार हुआ है। इन शब्दों के अतिरिक्त वेदों में तन्त्र का भी सूत्रपात मिलता है। मन्त्रों की भाँति यन्त्र भी अनेक हैं। यन्त्र भिन्न-भिन्न प्रकार के चरित्रों के संकेत होते हैं। बहुत से यन्त्र प्रकृति के चरित्र का रहस्य बतलाते हैं और कई ऐसे हैं, जो मनुष्य तथा जानवरों के चरित्र का निरूपण करते हैं।

उन्नति अथवा ऊर्ध्वगति का हम ऊपर की तरफ नोक वाले बाण के द्वारा लक्ष्य कराते हैं। अग्निशिखाओं के चित्र के द्वारा भी हम इसी भाव को व्यक्त कर सकते हैं, क्योंकि प्राकृतिक जगत् में अग्नि की गति ऊपर की ओर अथवा उन्नति की ओर ही होती है। बाण का नोकदार फल त्रिभुज के आकार का होता है। जब किसी त्रिभुज का शीर्ष कोण ऊपर की ओर होता है तब उस त्रिभुज से अग्नि का बोध होता है। इसके विपरीत जब किसी त्रिभुज का शीर्ष कोण अवाङ्मुख होता है तो वह जल का बोधक होता है, क्योंकि जल की गति अधोमुखी होती है। अर्धवृत्त अथवा वृत्त के किसी भाग की गणना कुञ्चित त्रिभुज के अन्दर हो सकती है, क्योंकि दो छोरों के बीच का अधिक से अधिक अन्तर क्रमश: न्यून होकर शून्य पर पहुँच जाता है। इसलिये वृत्त का कोई भी अंश जल का द्योतक होता है।

हमारे मन में वृत्त के कल्पना का उदय चक्राकार गति से होता है। जब एक बिन्दु दूसरे बिन्दु के चारो ओर

घूमता है तो उसकी चक्राकार गति होती है। चक्राकार गति से एक वृत्त बन जाता है। इस चक्राकार गति को प्राकृतिक जगत् में हम वायु की घूर्णन क्रिया के अन्दर देखते हैं। जब चक्रवात का अग्नि के साथ संयोग होता है तब अग्नि भी घूमने लगती है। वही जब जल के साथ सम्पर्क में आता है तब जल भी घूमने लगता है। यह घूमने की क्रिया चक्राकार गति है और इसका बोध वृत्त के द्वारा होता है। अत: वृत्त वायु का चिह्न है।

बिन्दु के अन्दर जो प्रत्येक प्रकार की गति में योग देता है और जो प्रत्येक आकार में प्रत्येक तत्त्व के अन्दर अनुप्रविष्ट रहता है नैसर्गिक गतिशीलता होती है, अथवा यह कहा जाय कि वह स्वत: गतिशील होता है। बिन्दु अनुप्रवेश का चिह्न है।

अनुप्रवेश के भाव का आकाश-तत्त्व से ग्रहण किया जाता है। इसलिये बिन्दु आकाश का द्योतक है। बिन्दु जब सब प्रकार के बाह्य प्रभाव से शून्य होता है तब उसकी गति सरल होती है। अत: बिन्दु की अनिरुद्ध गति समानरूप उन्नति का लक्ष्य कराती है।

विस्तार का भाव भी एक महत्त्वपूर्ण भाव है। यह भाव बहुमुखता के भाव से मिलता-जुलता सा है। बहुभुज आकारों में सबसे कम भुजाओं वाला आकार चतुरस्र है। अत: चतुरस्र विस्तार के भाव का द्योतक है और विस्तार पृथिवी का गुण है। इसलिये चतुरस्र एवं अन्य बहुभुज आकार पृथिवी के द्योतक हैं।

इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि ऊपर बतायी हुई गतियों के क्षेत्र के बाहर कोई भी गति नहीं है और संसार में ऐसा कोई भी आकार नहीं मिल सकता जो इन पाँच आकारों से बाहर हो, चाहे वह शुद्ध हो अथवा मिला हुआ, सङ्कीर्ण अथवा असङ्कीर्ण, एकाकी अथवा मिश्रित।

पाँचवाँ यन्त्र मुक्तियन्त्र है। इस यन्त्र के अन्दर भी पाँच ही त्रिकोण होते हैं, किन्तु उनका विन्यास स्मरहर यन्त्र की भाँति नहीं है। यहाँ ये ठीक एक षट्कोण के भीतर रहते हैं। अग्नि जल के रूप में प्रत्येक दिशा में नियमितरूप से फैलती है और उसकी गति से ठीक एक षट्कोण बनता है। यह षट्कोण घूमने लगता है और इस गति के रुक जाने पर उसके लक्ष्य की सिद्धि स्पष्ट हो जाती है, जैसा कि अष्टकोण से सूचित होता है। इस यन्त्र का भाव यह है कि अपने लक्ष्य की सिद्धि के लिये हमें अपने ध्यान को अन्यत्र न ले जाकर तथा अपनी नैसर्गिक शक्ति को नियमपूर्वक जागृत करके उसी की ओर अग्रसर होते रहना चाहिये।

उदाहरणार्थ हमने ये पाँच आकार ही पाठकों के सामने रखे हैं और यह बतलाया है कि इन यन्त्रों का भाव क्या है। वैसे जगत् में अगणित यन्त्र हैं। प्रत्येक आकार, प्रत्येक पत्ता और फूल एक यन्त्र है जो अपने आकार, वर्ण एवं गन्ध इत्यादि के द्वारा अपने अतीत इतिहास को बतलाता है।

## मन्त्र उनके अर्थ एवं प्रयोजन

| सं. | मन्त्र | नाम | जप | प्रयोजन, अर्थ एवं प्रयोग आदि |
|---|---|---|---|---|
| १ | ॐ | तारा, तारिणी, तारामंत्र, ब्रह्मविद्या | ३०००००० | प्रयोजन—सिद्धावस्था; अर्थ—भवबन्धन से मुक्ति एवं ब्रह्म की प्राप्ति। (तन्त्र-तत्त्व-प्रकाश) |
| २ | क्रीं क्रीं क्रीं | सरस्वती-मन्त्र | ...... | प्रयोजन—वाणी; अर्थ—वाणी पर अधिकार। (कर्पूरस्तव) |
| ३ | हूं हूं | ...... | ...... | प्रयोजन—लक्ष्मी, वाणी, सौन्दर्य एवं ऐश्वर्य; अर्थ—नियन्त्रण-शक्ति। (कर्पूरस्तव२, काली-तन्त्र) |
| ४ | ह्रीं ह्रीं | ...... | ...... | प्रयोजन—राज्य; अर्थ—शत्रुजय। (कर्पूरसतव ३) |

| सं. | मन्त्र | नाम | जप | प्रयोजन, अर्थ एवं प्रयोग आदि |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| ५ | दक्षिणे कालिके | ...... | | प्रयोजन—अष्टसिद्धि; अर्थ—सर्वकामद। (कर्पूरस्तव-४) |
| ६ | ॐ क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा | ...... | | प्रयोजन—सकलसिद्धि; अर्थ—पराशक्ति की पूजा। (कर्पूरस्तव ५) |
| ७ | क्रीं मुण्डस्रगतिशयलसत्-कण्ठपीठस्तनाढ्यै नमः। | ...... | | प्रयोजन—सौन्दर्य एवं वाणी। (कर्पूरस्तव ६) |
| ८ | ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम्। उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्। | रुद्रमन्त्र | | प्रयोजन—शरीर के सड़ने को अथवा मृत्यु के चिह्नों को हटाना; अर्थ—हम उन शिव अथवा रुद्र की पूजा करते हैं जो दुर्गन्ध को हटाने वाले तथा बल को देने-वाले हैं और जो रोग एवं मृत्यु को इस प्रकार निकाल बाहर करते हैं जैसे साँप अपनी केंचुली को फेंक देता है। |
| ९ | ॐ सं सां सिं सीं सुं सूं सें सैं सों सौं सं सः वं वां विं वीं वुं वूं वें वैं वों वौं वं वः हं सः अमृतवर्चसे स्वाहा। | रोगहर | १०८ | प्रयोजन—रोगों की चिकित्सा एवं दुष्कर्मों के हानिकर परिणाम को हटाना; अर्थ—एक जल के कटोरे को इस मन्त्र से अभिमन्त्रित करके उसे प्रातःकाल पी जाना चाहिये। (उड्डीश-तन्त्र १६५) |
| १० | ॐ हं हां हिं हीं हुं हूं हें हैं हों हौं हं हः क्षं क्षां क्षिं क्षीं क्षुं क्षूं क्षें क्षैं क्षों क्षौं क्षं क्षः हं सः हम्। | आपच्छान्ति | | यह मन्त्र भूत, प्रेत, पिशाचादि की शक्ति को, किसी के दुराचरण के हानिकर प्रभाव को तथा किसी विष के विषैलेपन को दूर करता है। (उड्डीशतन्त्र १६६-१६८) |
| ११ | ॐ शान्ते प्रशान्ते सर्व-क्रोधोपशमनि स्वाहा | क्रोधशान्ति | २१ | इस मन्त्र से जल को अभिमन्त्रित करके मनुष्य को उससे मुख प्रक्षालन करना चाहिये। |
| १२ | ॐ नमः सर्वलोकवश-ङ्कराय कुरु कुरु स्वाहा। | लोकवशीकरण | ७ | पुनर्नवा की जड़ को पुष्य नक्षत्र में उखाड़ कर तथा इस मन्त्र से अभिमन्त्रित कर भुजा में बाँध ले। |
| १३ | ॐ नमो अग्निरूपाय मम शरीरे स्तम्भनं कुरु कुरु स्वाहा। | अग्निस्तम्भन | १०८ | मेढक की चर्बी को घीकुआर के रस के साथ मिलाकर उसका शरीर पर लेप करने से शरीर नहीं जलता। (उड्डीश-तन्त्र १८७) |
| १४ | ॐ अहो कुम्भकर्ण महा-राक्षस कैकसीगर्भसम्भूत परसैन्यस्तम्भन महा-भगवान् रुद्रोऽर्पयतिस्वाहा। | शस्त्रस्तम्भन | १०८ | रविवार के दिन बेल के कोंपलों को लेकर उन्हें विष अथवा सिवार के साथ घोंट कर शरीर पर लेप करने से किसी शस्त्र के द्वारा किये हुए घाव का दर्द बिलकुल मालूम नहीं होता। (उड्डीश-तन्त्र १९०) |
| १५ | ॐ नमः कालरात्रि त्रिशूलधारिणि मम शत्रु-सैन्यस्तम्भनं कुरु कुरु स्वाहा। | सैन्यस्तम्भन | १०८ | रविवार दिन सफेद गुञ्जा (चिरमी) के दानों को श्मशान-भूमि में गाड़कर उस स्थान पर एक पत्थर रख दे। फिर साधक को चाहिये कि वह रौद्री, माहेश्वरी, वाराही, नार सिंही, वैष्णवी, कौमारी, महालक्ष्मी, ब्राह्मी—इन अष्ट योगिनियों का पूजन करे। इनके अतिरिक्त वह गणेश, वटुक एवं क्षेत्रपाल की भी अलग-अलग पूजा करे तथा पौष्टिक भोजन एवं भोग-सामग्री भी जुटावे। ऐसा करने से शत्रु की सेना स्तम्भित (गतिहीन) हो जाती है। |

| सं. | मन्त्र | नाम | जप | प्रयोजन, अर्थ एवं प्रयोग आदि |
|---|---|---|---|---|
| १६ | ॐ नमो भगवते रुद्राय निद्रां स्तम्भय स्तम्भय ठः ठः ठः। | निद्रास्तम्भन | १०८ | बृहती की जड़ तथा मुलेठी को एक साथ कूट कर तथा कपड़े से छान करके सुँघनी की तरह सूँघने से निद्रा-क्षय हो जाता है। (उड्डीश-तन्त्र २०२) |
| १७ | कृष्ण | मुक्तिमन्त्र | | मुक्ति। (गोतमीय तन्त्र) |
| १८ | गोपीजनवल्लभाय स्वाहा। | मन्त्रराज अथवा दशाक्षर-मन्त्र | | गोपी को प्रकृति अथवा जगत् का उपादान-कारण कहते हैं। 'जन' का अर्थ है—तत्त्वों का समुदाय। 'वल्लभ' नाम है परमेश्वर का अथवा प्रकृति एवं तत्त्वों के स्वामी का। अथवा गोपी प्रकृति अथवा कारण है और 'जन' नाम है सृष्टि अथवा कार्य का। वल्लभ उन सबका अध्यक्ष है। इस मन्त्र के द्वारा साधक को सृष्टिक्रम एवं भवबन्धन से मुक्तिविषय का सारा ज्ञान प्राप्त हो जाता है। (गोतमीय तन्त्र २.२२-२३) |
| १९ | क्लीं कृष्णाय गोविन्दाय गोपीजनवल्लभाय स्वाहा | अष्टादशाक्षर मन्त्र | | 'क्लीम्'—यह पञ्चभूतों का द्योतक है। 'कृष्' का अर्थ—है सत्त्व और 'न' आनन्दवाचक है। इस प्रकार 'कृष्ण' का अर्थ हुआ—शुद्ध आनन्द। वेदों के द्वारा परम तत्त्व की उपलब्धि होती है। इसीलिये उस तत्त्व को गोविन्द कहते हैं। इस मन्त्र के बल से साधक भवबन्धन से मुक्त हो जाता है। (२.६७-७१) |
| २० | नमो भगवते सर्वभूतात्मने वासुदेवाय सर्वात्मसंयोग-योगपद्मपीठात्मने नमः। | पीठमन्त्र | | समस्त भूतों का निवास वासुदेव अर्थात् सर्वव्यापक परमात्मा के अन्दर है। इस मन्त्र के द्वारा योगपद्मासन पर वासुदेव की उपलब्धि होती है। (१९०-९०२) |
| २१ | श्रीं ह्रीं क्लीं कृष्णाय स्वाहा। | मन्त्रराज | | यह मन्त्र सब प्रकार की भुक्ति एवं मुक्ति को भी देने वाला है। (२५.२) |
| २२ | ओं सच्चिदेकं ब्रह्म | ब्रह्ममन्त्र | | यह धर्म (जीवन), अर्थ (धन), काम (सन्तति) एवं मोक्ष (मुक्ति), चारो पदार्थों को देने वाला है। इसका अर्थ यह है कि परमात्मा पालक, संहारक, सृजनहार, नित्य, अविनाशी, एक एवं महान् है। (महानिर्वाणतन्त्र ३.१२,१४) |
| २३ | ऐं सच्चिदेकं ब्रह्म ह्रीं सच्चिदेकं ब्रह्म श्रीं सच्चिदेकं ब्रह्म | आराधन-मन्त्र | | ज्ञान अथवा विद्या की प्राप्ति। समृद्धि अथवा माया की प्राप्ति। धन अथवा लक्ष्मी की प्राप्ति। (महानिर्वाणतन्त्र ३.३७) |
| २४ | ओं परमेश्वराय विद्महे परतत्त्वाय धीमहि। तन्नो ब्रह्म प्रचोदयात्। | गायत्री-मन्त्र | १०८ | हृदय अथवा अन्तःकरण की शुद्धि के लिये ध्यान करते समय इस मन्त्र का जाप किया जाता है। (महानिर्वाण तन्त्र ३.१०७) |
| २५ | ह्रीं श्रीं क्रीं परमेश्वरि स्वाहा | आद्यामन्त्र | | इस मन्त्र के अन्दर सारा ज्ञान गागर में सागर की तरह भर दिया गया है। (५.१३) |

| सं. | मन्त्र | नाम | जप | प्रयोजन, अर्थ एवं प्रयोग आदि |
|---|---|---|---|---|
| २६ | ओं ह्रीं हंस घृणि सूर्य इदमर्घ्यं तुभ्यं स्वाहा। | अर्घ्यमन्त्र | | जल, जिसे मरीचि कहते हैं, आकाश से सूर्य की रश्मियों में प्रवेश करता है और हमलोगों के लिये नीचे पृथिवी पर आता है। उसे साधक बहुमूल्य होने के कारण एकत्र कर लेता है। (महानिर्वाणतन्त्र ५-५४) |
| २७ | आद्यायै विद्महे परमेश्वर्यै धीमहि तन्नः काली प्रयोदयात्। | गायत्री-मन्त्र | | इस मन्त्र से साधक के महापातकों का क्षय होता है (महानिर्वाणतन्त्र ५.६३) |
| २८ | तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः। दिवीव चक्षुराततम्। ॐ तद्विप्रासो विपन्यवो जागृवांसः समिन्धते विष्णोर्यत् परमं पदम्। | मुद्राशोधन मन्त्र | | अन्तःकरण की शुद्धि एवं आनन्द की प्राप्ति। (महानिर्वाणतन्त्र ५.२११) |
| २९ | आं ह्रीं क्रों श्रीं स्वाहा आद्याकालीदेवतायाः प्राणा इह प्राणाः, आं ह्रीं क्रों श्रीं स्वाहा आद्याकालीदेवतायाः जीव इह स्थितः आं ह्रीं क्रों श्रीं स्वाहा आद्याकालीदेवतायाः सर्वेन्द्रियाणि, आं ह्रीं क्रों श्रीं स्वाहा आद्याकालीदेवतायाः वाङ्मनोनयनघ्राणश्रोत्रत्वक्प्राणाः इहागत्य सुखं चिरं तिष्ठन्तु स्वाहा। | प्राण-प्रतिष्ठा मन्त्र | ३ | साधक के सङ्कल्प द्वारा मूर्द्धस्थित सहस्रदल कमल के यन्त्र में परमात्मा के सब प्रकार के चेष्टाओं की प्रतिष्ठा होती है और इस क्रिया के पूर्व इस मन्त्र का उच्चारण किया जाता है (महानिर्वाणतन्त्र ६.६५, ७४) |
| ३० | पशुपाशाय विद्महे विश्वकर्मणे धीमहि। तन्नो जीवः प्रचोदयात्। | पशुपाश-विमोचिनी गायत्री | | इस मन्त्र के द्वारा जीव के आठ बन्धनों का नाश होता है (महानिर्वाणतन्त्र ६.११०) |
| ३१ | ओं चित्पिङ्गल हन हन दह दह पच पच सर्वज्ञाऽऽज्ञापय स्वाहा। | अग्निप्रज्वालन मन्त्र | | इस मन्त्र के द्वारा अग्नि प्रदीप्त की जाती है। (महानिर्वाणतन्त्र ६.१४२) |
| ३२ | इतः पूर्वं प्राणबुद्धिदेहधर्माधिकारतो जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यवस्थासु मनसा वाचा कर्मणा हस्ताभ्यां पद्भ्यामुदरेण शिश्ना यत्कृतं यत् स्मृतं यदुक्तं तत्सर्वं ब्रह्मार्पणं भवतु मां मदीयं सकलमाद्याकालीपदाम्भोजेऽर्पयामि ओं तत्सत्। | आत्मसमर्पण-मन्त्र | | इस मन्त्र के द्वारा साधक अपने आत्मा को पराशक्ति के अर्पण कर देता है। (महानिर्वाणतन्त्र) |

| सं. | मन्त्र | नाम | जप | प्रयोजन, अर्थ एवं प्रयोग आदि |
|---|---|---|---|---|
| ३३ | क्लीं ह्रीं ह्र फट् स्वाहा | शिखाहवन मन्त्र | | इस मन्त्र के द्वारा संन्यासी अपने मस्तक पर से उतारी हुई शिखा को अग्नि में डाल देता है। (महानिर्वाण-तन्त्र ८.२५९) |
| ३४ | ऐं क्लीं हूं भूः भुवः स्वः स्वाहा। | यज्ञोपवीत-हवन-मन्त्र | | इस मन्त्र के द्वारा संन्यासी अपने यज्ञोपवीत को अग्नि में डाल देता है। (महानिर्वाणतन्त्र ८.२५६) |

इनके अतिरिक्त और भी बहुत से मन्त्र हैं। प्रत्येक क्रिया के लिये अलग-अलग मन्त्र होते हैं। विना मन्त्र के कोई क्रिया नहीं होती। मन्त्र कई प्रकार के होते हैं। कुछ तो योगसाधन के लिये उपयोगी होते हैं और कुछ रोगों की शान्ति में प्रयोजनीय होते हैं। कुछ ऐसे भी होते हैं जिनका सांसारिक कार्यों में उपयोग होता है। उड्डीश-तन्त्र में इस प्रकार के कई मन्त्र हैं। ऊपर उद्धृत आठवें मन्त्र का अभिप्राय यह है कि अपने आँत की क्रिया को ठीक करो। ऐसा करने से तुम्हारे शरीर का सड़ना तथा दुर्गन्ध हट जायगी और तुम बलवान एवं नीरोग हो जाओगे। आँत का नाम त्र्यम्बक है। उसकी क्रिया को ठीक करना ही उसकी शुद्धि है और यही त्र्यम्बक का यजन है। त्र्यम्बक अथवा जिगर के यजन से मनुष्य दीर्घजीवी हो जाता है और मृत्यु के पाश को काट डालता है। नवें मन्त्र के अन्तर्गत वर्ण जल-तत्त्व के व्यञ्जक हैं। जल प्रकृति से शान्त है। मानसिक शान्ति की प्रबलतम भावना के साथ किसी जल के कटोरे की ओर निश्चल दृष्टि करके अपनी मानसिक शक्ति के प्रयोग के द्वारा तान्त्रिक उस कटोरे को यथेष्ट फलदायक बना सकता है। जल के संसर्ग से निश्चित ही तापमान कम हो जाता है। स्पष्ट है कि चित्त की यथेष्ट एवं प्रबल वृत्ति ही इस प्रकार के प्रयोगों में सफलता का कारण होती है। मन्त्र का जप साधक के चित्त की वृत्ति को इस प्रकार का बनाने में बड़ा सहायक होता है। दसवें मन्त्र का भाव यह है कि हमें अपने मन को बलवान बनाना चाहिये। फिर कोई भूत-प्रेत उस पर अधिकार नहीं कर सकता और न हमारे शरीर में किसी प्रकार का विष ही ठहर सकता है। उसका हटना निश्चित है। बारहवाँ मन्त्र हमें यह बतलाता है कि यदि किसी पुरुष अथवा स्त्री का शरीर एवं मुखाकृति सुन्दर न होने के कारण उसके साथ दुर्व्यवहार होता हो तो उसे दीर्घकाल तक पुनर्नवा-जड़ी का सेवन करना चाहिये। ऐसा करने से उसकी कुरूपता नष्ट हो जायगी और वह सबको प्यारा लगने लगेगा। पुनर्नवा कायाकल्प कर देती है। तेहरवें मन्त्र का प्रयोग किसी व्याधिग्रस्त अङ्ग के साथ अग्नि अथवा अन्य किसी सन्तप्त पदार्थ का स्पर्श कराने के लिये किया जाता है, जिससे उस स्थान पर दर्द न हो। इसी प्रकार शल्य-क्रिया में किसी अङ्ग पर शस्त्र का प्रयोग करते समय उसे संज्ञाशून्य बनाने की आवश्यकता होती है, जिससे उसमें दर्द का अनुभव न हो। इस प्रयोग को शस्त्रस्तम्भन कहते हैं। सैन्यस्तम्भन के मन्त्र में यह बतलाया गया है कि अपनी सेना को कितने प्रकार से बलवान बनाना चाहिये, जिससे कि शत्रु की सेना आगे बढ़ने का साहस न कर सके। निद्रा को रोकने के लिये निद्रास्तम्भन-मन्त्र का प्रयोग किया जाता है।

उड्डीशतन्त्र में इनके अतिरिक्त और भी कई मन्त्र हैं, जो किसी लौकिक प्रयोजन को लिये हुए हैं अथवा जिनका रोगशान्ति के लिये प्रयोग होता है। गोतमीय तन्त्र में ईश्वर के प्रति प्रेम को जागृत करने के लिये भी कई मन्त्र दिये गये हैं और महानिर्वाणतन्त्र में हृदय तथा चित्त एवं आत्मा की शुद्धि के लिये अथवा पाशविक वृत्ति के नाश तथा ईश्वरीय तत्त्व के विकास के लिये भी अनेक मन्त्र हैं। ये सभी मन्त्र तभी सिद्ध होते हैं जब उनका मानसिक जप दिव्य भाव के साथ सुषुम्णा के मार्ग में किया जाता है। इसके विपरीत यदि मन को एकाग्र किये विना ही केवल जिह्वा से उनका जप होता है और साधक का मन पशुभाव में ही इधर-उधर भटकता है तो ऐसी अवस्था में मन्त्र के बाह्य रूप का विचार के साथ कोई सम्बन्ध नहीं रह जाता, जिससे उनके द्वारा फलसिद्धि नहीं होती; अपितु वे व्यर्थ ही जाते हैं।

यदि हम मन्त्र के बिना ही किसी विशिष्ट उद्देश्य के लिये अपने चित्त की वृत्ति को उपयुक्त बना सकें तो फिर मन्त्र

की कोई आवश्यकता नहीं रह जाती। मानसिक शक्ति ही वह वस्तु है, जो यथेष्ट फल देने वाली है। विना मानसिक शक्ति के सिद्धि नहीं हो सकती, संसार में जितने परिवर्तन होते हैं वे सब मानसिक शक्ति के आधार पर होते हैं। प्रत्येक आकार के पीछे एक सङ्कल्प होता है। आकार वास्तव में सङ्कल्प का ही आकार है। आकार यन्त्र है और सङ्कल्प मन्त्र है। इसलिये प्रत्येक यन्त्र अथवा आकार का एक मन्त्र अथवा सङ्कल्प होता है। किसी सङ्कल्प को स्थिर करने के लिये विचार के अनवरत अभ्यास से मनुष्य आकार का निर्माण कर सकता है। विचार की स्थिरता सब ओर से प्रकृति का आकर्षण करती है। प्रकृति सङ्कल्प के आकार को भर देती है और उसे स्थूल रूप दे देती है। यही सिद्धान्त है जिसके द्वारा यह समझा जा सकता है कि तान्त्रिक एवं योगी किस प्रकार अपनी आवश्यकता के अनुसार सर्प, व्याघ्र, सिंह, मनुष्य अथवा किसी जड पदार्थ का रूप धारण कर लेते हैं।

उड्डीशतन्त्र में हमें एक ऐसे अञ्जन का प्रयोग मिलता है, जो मनुष्य को दूसरों के द्वारा अदृश्य बना देता है। अथर्ववेद (११.१०.१९) में एक मन्त्र है, जिसमें त्रिसन्धि (तीन जोड़ वाले) नामक एक औजार का उल्लेख मिलता है, इसके प्रयोग से शत्रुओं को एक ऐसा अन्धकार घेर लेता है जिससे वे हमारी गतिविधि को नहीं देख सकते। इसी प्रकार अथर्ववेद (११.९.१) में लिखा है कि युद्ध में हमारी युद्धसामग्री शत्रुओं के दृष्टिगोचर नहीं होनी चाहिये। अथर्ववेद (१०.६) में शिवमणि का एक सुन्दर वर्णन मिलता है, जिसके बल से देवतागण अपनी सारी कामनाओं के पूर्ण करने में समर्थ होते थे। प्रत्येक देवता अपने गले में इस मणि को बाँधे रहता था और अपने मनोवाञ्छित फल को प्राप्त करता था। अथर्ववेद (८.५) में प्रतिसरमणि का वर्णन मिलता है। यह मणि वर्म अथवा कवच का काम देती है। युद्ध में शत्रु की सेना को जीतने के लिये इसका उपयोग होता है। इस मणि को धारण करके मनुष्य चीते, सिंह अथवा साँड़ का मनमाना रूप धारण कर सकता है। इसको धारण करने वाला अजेय हो जाता है। इसके धारण करने से आयु, पशु एवं लक्ष्मी की स्थिरता प्राप्त होती है। अथर्ववेद (४.७.१८) में कृत्या नामक एक अन्तर्भूमिष्ठ विस्फोटक पदार्थ का उल्लेख मिलता है, अपामार्ग एक ऐसी ओषधि है जो इस प्रकार के विस्फोटक पदार्थों से उत्पन्न हुए घावों को अच्छा कर देती है। अथर्ववेद (१.३५.१-२) में दाक्षायण नाम के एक विशेष प्रकार के सोने का वर्णन मिलता है, जिसके धारण करने वालों की आयु बढ़ जाती है तथा वे बलवान एवं तेजस्वी हो जाते हैं। इस प्रकार के सुवर्ण को शरीर पर धारण करने वाले के सामने कोई राक्षस अथवा आततायी नहीं ठहर सकता। अथर्ववेद (१.२९) में एक अमिवर्त नामक मणि का उल्लेख मिलता है, जो राज्य की वृद्धि के लिये उपयोग में लायी जाती है। गोतमसूत्र में एक सूत्र है—'मन्त्रायुर्वेदप्रामाण्यवच्च तत्प्रामाण्यमाप्तप्रामाण्यात्।' इससे यह सिद्ध होता है कि मन्त्रों तथा ओषधियों में वह शक्ति है, जो बुद्धि द्वारा नहीं समझायी जा सकती।

तन्त्रशास्त्र योगशास्त्र का ही विस्तार है। यों तो यह है। एक वैज्ञानिक पद्धति है, किन्तु इसे धर्मशास्त्र भी कहा सकता है, क्योंकि इसके द्वारा आदि से अन्त तक जीवन का एक सरल मार्ग मिलता है। इस मार्ग पर चलने से जीवन के उस सर्वोच्च शिखर पर पहुँचा जा सकता है, जहाँ यह अनुभव होने लगता है कि हमारी स्थिति हमारे ही अन्दर है और जहाँ ज्ञान अपरोक्ष रूप से प्राप्त होता है, न कि किसी माध्यम के द्वारा। उस परमपद पर पहुँचने पर जीवात्मा की वह स्थिति हो जाती है, जिसे मुक्ति कहते हैं। मुक्ति ही मनुष्य-जीवन का परम-पुरुषार्थ है। अधिकांश मनुष्यों के लिये मुक्ति-मन्दिर में प्रवेश करने का द्वार बिलकुल बन्द था; किन्तु जब लोगों में मुमुक्षा पहले की अपेक्षा तीव्र हो गयी तब उन्होंने अपने कल्याण के लिये एक नया ही मार्ग तथा नये ही साधन ढूँढ़ निकाले। यह नया मार्ग आगमपथ है और नये साधन—बीज एवं यन्त्र हैं।

तन्त्रों में ऐसा भी लेख मिलता है कि जाति एवं धर्म को लेकर मनुष्य-मनुष्य में कोई भेद नहीं है। सब लोग, यहाँ

तक कि शूद्र भी, आगमवीथी में दीक्षित होने के पूर्ण अधिकारी हैं, यद्यपि वेदों के द्वारा अपने जीवन का कल्याण करने का उन्हें अधिकार नहीं है। इसीलिये तान्त्रिक प्रयोगों का आम जन में इतना प्रचार हो गया है कि दूसरे प्रकार के प्रयोग जनसमाज में उसके समक्ष अपना अस्तित्त्व ही अक्षुण्ण नहीं रख पाते।

## श्रीयन्त्र का स्वरूप

स्थिति एवं संहारनामक दो चक्र, दो पद्म, दो अन्य वृत्त तथा एक भूगृह आदि छ: के योग से श्रीचक्र 'योगिनीरूप' है! पाँच शक्ति, चार अग्नि, एक बिन्दु एवं एक वृत्त तथा एक भूगृह आदि बारह के योग से श्रीचक्र 'राशिरूप' है। श्रीविद्या के अक्षरों द्वारा निर्मित होने के कारण चक्र इससे अभिन्न है। मातृका के वर्णों की संख्या के बराबर इक्यावन पीठ है। बिन्दु की उत्पत्ति तीन ककारों और तीन इकारों से हुई है।

**श्रीयन्त्र की उत्पत्ति**—सर्वरक्षाकार, सर्वार्थसाधक एवं सर्वसौभाग्यदायक—क्रमश: दो हकारों एवं एकार से आगे के दो चक्र (सर्वसंक्षोभण एवं सर्वाशापरिपूरक), दो सकारों से (चतुरस्र) त्रैलोक्यमोहन चक्र दो लकारों से उत्पन्न हुए हैं। अभेद-भावना की दृढ़ता के कारण अपना गुरु उक्त तीनों विद्या, देवता एवं श्रीचक्र से अभिन्न है। अत: वह गणेशादिमय होता है। शिष्य स्वयं भी तद्रूप हो जाता है। माता, विद्या, चक्र, स्वगुरु एवं स्वयं—इन पाँचों में अभेद है। कहा भी है—'इत्थं माता-विद्या-चक्र-स्वगुरु: स्वयञ्चेति पञ्चानामपि भेदाभावो मन्त्रस्य कौलिकार्थोऽयम्'।

## श्रीयन्त्र के नव चक्र

**१. विन्दु तथा महाविन्दु**—मूल कारण; महात्रिपुरसुन्दरी; कामेश्वर-कामेश्वरी-सामरस्य; जगत् की मूल योनि तथा शिवभाव।

**२. त्रिकोण**—आद्या विमर्श शक्ति या जीवभाव; शब्द-अर्थरूप सृष्टि की कारणात्मिका परा शक्ति; अहंभाव एवं जीव-तत्त्व।

**३. अष्टार**—पुर्यष्टक; कारणशरीर-लिङ्गशरीर का कारण।

**४. अन्तर्दशार**—इन्द्रियवासना (लिङ्गशरीर)।

**५. बहिर्दशार**—तन्मात्रा तथा पञ्चभूत (इन्द्रियविषय)।

**६. चतुर्दशार**—जाग्रत् स्थूल शरीर।

**७. अष्टदल**—अष्टार वासना।

**८. षोडशदल**—दशारद्वय वासना।

**९. भूपुर**—विन्दु, त्रिकोण, अष्टदल, षोडशदल—इन चारो की समष्टि; प्रमातृपुर और प्रमाणपुर का—पशुपदीय प्रकृति, मन, बुद्धि, अहङ्कार और शिवपदीय शुद्ध विद्यादि तत्त्वचतुष्टय का—सामरस्य।

नव चक्रों के यथाक्रम नाम-संकेत तथा देवता इस प्रकार हैं—

| चक्र-नाम | अधिष्ठात्री देवता | चक्र-नाम | अधिष्ठात्री देवता |
|---|---|---|---|
| १. सर्वानन्दमय | महात्रिपुरसुन्दरी | ६. सर्वसौभाग्यदायक | त्रिपुरवासिनी |
| २. सर्वसिद्धिप्रद | त्रिपुराम्बा | ७. सर्वसंक्षोभणकारक | त्रिपुरसुन्दरी |
| ३. सर्वरोगहर | त्रिपुरसिद्धा | ८. सर्वाशापरिपूरक | त्रिपुरेशी |
| ४. सर्वरक्षाकर | त्रिपुरमालिनी | ९. त्रैलोक्यमोहन | त्रिपुरा |
| ५. सर्वार्थसाधक | त्रिपुराश्री | | |

श्री एम. एस. कौल ने इस ग्रन्थ को इन्ट्रोड्यूज किया है। हिन्दू सभ्यता-संस्कृति के उष:काल से लेकर अब तक हिन्दू मानस श्रेय और प्रेय की प्राप्ति के लिये विविध साधनों की खोज में निरन्तर उद्यमशील रहा है। श्रेय आध्यात्मिक श्रेष्ठता और प्रेय इहलौकिक प्रगति का नाम है। श्रेय की प्राप्ति सर्वोच्च सत्ता परमब्रह्म के साथ तादात्म्य स्थापित होने पर ही होती है। सर्वोच्च सत्ता के सगुण और निर्गुण—दो रूप हैं। भगवद्गीता के अनुसार निर्गुण ब्रह्म को पाना कठिन है। सगुण ब्रह्म स्त्री और पुरुष दो रूपों में ज्ञेय है। आगम और तन्त्रों में सगुण ब्रह्म का वर्णन देवता और देवी के रूप में हुआ है। ये देव निरन्तर सृष्टि, स्थिति और प्रलय में लगे रहते हैं। दोनों का न्यूनाधिक सम्बन्ध वेद से है।

आगमों में सर्वोच्च सत्तः शिवपुरुष के रूप में वर्णित है। तन्त्रों में उसका वर्णन स्त्री-पुरुष दोनों रूपों में किया गया है। जो लोग सर्वोच्च सत्ता को स्त्रीरूप में मानते हैं, उन्हें शाक्त तन्त्र कहते हैं। इस दृष्टिकोण से सर्वोच्च सत्ता का नाम महात्रिपुरसुन्दरी है। इसमें ब्रह्मा, विष्णु, महेश—इस त्रिमूर्ति के सभी गुण विद्यमान हैं। यही स्त्रीत्रिमूर्ति—महासरस्वती, महालक्ष्मी और महाकाली भी है। इन दोनों रूपों का पूजन आदि काल से ही होता चला आ रहा है। केनोपनिषद् में वर्णित उमा-इन्द्र का प्रकरण और अन्य देवों के प्रकरण से इसका समर्थन होता है। नवीं शताब्दी में सोमानन्द ने अपने शिवदृष्टि नामक ग्रन्थ में कहा है कि देवीरूप में सर्वोच्च सत्ता का पूजन बहुत पहले से ही होता चला आ रहा है।

श्रीदेवी का 'महात्रिपुरसुन्दरी' नाम केवल इसलिये ही नहीं है कि वे तीनों लोकों में सबसे अधिक सुन्दर हैं; बल्कि उनका यह नाम इसलिये है कि वे ब्रह्मा, विष्णु, महेश—इन तीनों के कार्यों की स्वामिनी भी हैं। शैवों के समान शाक्त भी पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, उत्तर और ऊर्ध्व नामक पाँच आम्नायों में विश्वास करते हैं। इन पाँचों आम्नायों की देवियाँ उन्मनी, भोगिनी, कुब्जिका, बाला त्रिपुरा और महात्रिपुरसुन्दरी हैं। महात्रिपुरसुन्दरी की महिमा से सम्बन्धित पूजा का वर्णन जिन तन्त्रों में उपलब्ध होते हैं, उनके दो विभाग हैं। एक विभाग में मधुमति-मत के तन्त्र और दूसरे विभाग में मालिनी-मत के तन्त्र आते हैं। मधुमति-मत को कादिमत और मालिनी-मत को कालीमत कहते हैं। तन्त्रराज, मातृकार्णव, त्रिपुरार्णव, योगिनीहृदय कादिमत के तन्त्र हैं। शेष मालिनीमत के तन्त्र हैं। श्री विद्यारण्य ने इस ग्रन्थ में महात्रिपुरसुन्दरी की पूजा के लिये दोनों मतों के ग्रन्थों को आधार बनाया है। श्रीविद्यार्णव में कामराज का उल्लेख प्राय: हुआ है। यह विद्या 'कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं' है। इसके तीन भागों को क्रमश: वाग्भव, कामराज और शक्तिकूट कहते हैं। इन कूटों के अधिपति क्रमश: ब्रह्मा-सरस्वती, विष्णु-लक्ष्मी, रुद्र-रुद्राणी हैं। इस विद्या के सात अक्षरों को मेरु कहते हैं। ये 'ल स ह ई ए र क' है। श्रीचक्र में चतुरस्र पृथ्वी का, षोडश दल भूतल का, अष्टदल आकाश का, चतुर्दशार विश्व का, बहिर्दशार रक्षा का, अन्तर्दशार प्रकाश का, अष्टार आशापूर्ति का, त्रिकोण सृष्टि का और बिन्दु शिव का प्रतिनिधित्व करते हैं।

श्रीविद्यारण्य ने महात्रिपुरसुन्दरी की पूजा से सम्बन्धित सभी बिन्दुओं का विस्तृत वर्णन किया है। यह पुस्तक दो भागों में विभक्त है—पूर्वार्ध और उत्तरार्ध। दोनों में अट्ठारह-अट्ठारह पटल विद्यमान हैं, जिनका नाम 'श्वास' है। मन्त्रमहार्णव और मन्त्रमहोदधि में अध्यायों के नाम 'तरङ्ग' हैं। समुद्र में लहर होना स्वाभाविक है। नित्याषोडशिकार्णव में अध्यायों के नाम 'विश्राम' है, जो सेतुबन्ध टीका के लिये उचित है। कुलार्णव में अध्यायों के नाम 'उल्लास' हैं, जो वाममार्ग के लिये उचित है। तन्त्रराजतन्त्र में अध्यायों के नाम 'पटल' हैं। इसमें छत्तीस पटल हैं, जो छत्तीस तत्त्वों के प्रतिनिधि हैं। श्रीविद्यार्णव में छत्तीस 'श्वास' हैं। ऐसा जान पड़ता है, मानो ये भी छत्तीस तत्त्वों का ही प्रतिनिधित्व करते हैं। ये छत्तीस तत्त्व महात्रिपुरसुन्दरी के श्वास माने जा सकते हैं। श्रीविद्यारण्य तन्त्रराजतन्त्र से बहुत प्रभावित थे। श्रीविद्यार्णव में तन्त्रराजतन्त्र के उद्धरण लगभग प्रत्येक श्वास में मिलते हैं। इसलिये इन्होंने भी अपने ग्रन्थ में छत्तीस अध्याय रखे हैं और उन्हें 'श्वास' नाम से प्रतिष्ठापित किया है। महात्रिपुरसुन्दरी प्रकाश शिव की विमर्श शक्ति है। उनसे उनकी इच्छानुसार पृथक् होकर विश्व ब्रह्माण्डों की सृष्टि-स्थिति-लय करती रहती है। ब्रह्माण्डों की रचना छत्तीस तत्त्वों से हुई है। प्रत्येक तत्त्व में श्रीदेवी के नाम निम्न प्रकार से कहे गये हैं—

शिवतत्त्व पाँच हैं—१. शिव, २. शक्ति, ३. सदाशिव, ४. ईश्वर, ५. शुद्धविद्या।

विद्यातत्त्व सात हैं—६. पुरुष, ७. नियति, ८. काल, ९. राग, १०. अविद्या, ११. कला, १२. माया।

आत्मतत्त्व चौबीस हैं—१३. प्रकृति (साम्यावस्था में सत्त्व-रज-तम—तीनों का समूह), १४. अहंकार, १५. बुद्धि, १६. मन (रज, सत्त्व और तमोगुण की मानसिक वृत्तियाँ)।

पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ—१७. आँख, १८. कान, १९. नाक, २०. जीभ, २१. त्वचा।

पाँच कमेन्द्रियाँ—२२. हाथ, २३. पैर, २४. जीभ, २५. लिङ्ग, २६. गुदा।

पाँच तन्मात्रा—२७. शब्द, २८. स्पर्श, २९. रूप, ३०. रस, ३१. गन्ध।

पाँच महाभूत—३२. आकाश, ३३. वायु, ३४. अग्नि, ३५. जल, ३६. पृथ्वी।

इस ग्रन्थ के पूर्वार्ध में महात्रिपुरसुन्दरी के स्थूल-सूक्ष्म और पररूप के पूजन का विस्तृत वर्णन किया गया है। स्थूल पूजन श्रीदेवी के मूर्ति का होता है। सूक्ष्म रूप में देवी स्वयं मन्त्रमयी है। पररूप में देवी वैश्विक चैतन्य है। इन सबों का विस्तृत विवेचन इसमें किया गया है। इनके आधार पर उपासक समष्टि से व्यष्टि की ओर बढ़कर अनेकता में एकता की भावना प्राप्त कर सकता है। इसके लिये गणेश-ग्रह-नक्षत्र-योगिनी-राशि का पूजन और श्रीचक्र की आवरण शक्तियों के मन्त्र, गुरु तथा नित्याओं के पूजन का वर्णन किया गया है।

उत्तरार्ध में दूसरे हिन्दू देवताओं और देवियों के पूजन का वर्णन है। बौद्ध धर्म की एकजटा, तारा, नीलसरस्वती और मञ्जुघोष के पूजन का वर्णन है; क्योंकि सर्वरूपमयी देवी एवं सर्वदेवीमयं जगत् की मान्यता प्रचलित है। उपसंहार में निर्देश है कि गुरु से दीक्षा प्राप्त करके ही पूजनादि साधना करनी चाहिये।

श्रीविद्यारण्य ने अपने पूर्वपुरुषों के बारे में कुछ नहीं कहा है; परन्तु गुरुपरम्परा का वर्णन विस्तार से किया है। गुरुपरम्परा के प्रथम भाग में कपिल मुनि से लेकर शंकराचार्य तक इकहत्तर नाम उल्लिखित हैं और द्वितीय भाग में शंकराचार्य के संन्यासी और गृहवासी चौदह शिष्यों के नाम हैं। इसके अनुसार शंकराचार्य के सातवें शिष्य विष्णु शर्मा, इनके शिष्य प्रगल्भाचार्य और प्रगल्भाचार्य के शिष्य श्रीविद्यारण्य मुनि हैं। इनके गुरु प्रगल्भाचार्य और श्रीविद्यारण्य के बारे में यहाँ कुछ लिखना आवश्यक प्रतीत होता है; क्योंकि प्रगल्भाचार्य ने ही इन्हें संन्यास की दीक्षा देकर श्रीविद्या का समग्र विधान बताकर ग्रन्थ लिखने का आदेश दिया था। श्री लक्ष्मणदेशिक का भी इनके जीवन से गहरा सम्बन्ध रहा है। लक्ष्मणदेशिक के बारे में इन्होंने अपने इस ग्रन्थ में स्वयं लिखा है, जो कि द्रष्टव्य है।

**श्री प्रगल्भाचार्य**—शिवतत्त्वरत्नाकर के अनुसार श्री प्रगल्भाचार्य ने श्रीयन्त्रयुक्त चन्द्रमौलीश्वर शिवलिङ्ग देकर माधवाचार्य (श्री विद्यारण्य का संन्यासपूर्व का नाम) को अनुष्ठान करने का आदेश देते हुए कहा कि इससे देवी तुम्हारे सामने प्रकट होकर वर देगी; किन्तु अनुष्ठानों के पश्चात् भी कुछ अभीष्ट न दीखने से माधवाचार्य क्षुब्ध हो उठे। पुस्तकादि को अग्नि में डालकर श्रीयन्त्र को भी अग्नि में समर्पित करने को जब वे उद्यत हो गये तब देवी ने सामान्य स्त्री के रूप में प्रकट होकर पूछा कि—यह आप क्या कर रहे हैं? उन्होंने अपनी निराशा की बात कह सुनायी। तब देवी ने कहा—'पीछे तो देखो'। जब वे पीछे की ओर देखने लगे तो अग्नि उधर ही चली आयी। आकाश से ग्यारह बड़े-बड़े पत्थर सशब्द अग्नि में गिरकर टुकड़ों में बिखरने लगे। माधव चकित होकर उस स्त्री को ढूँढ़ने लगे; पर देवी तबतक अन्तर्धान हो चुकी थी। उनके अत्यन्त व्यग्र होने पर यह आकाशवाणी हुई कि—गुरुद्रोह के कारण अब तुम्हें इस जन्म में किसी देवता का दर्शन नहीं होगा। तदनन्तर रोते-कलपते माधव प्रगल्भाचार्य के पास आये। उनसे क्षमा माँगी। प्रगल्भाचार्य ने उन्हें क्षमा कर दिया। एक-दूसरे अनुष्ठान के द्वारा देवी का दर्शन कराया। जन्मपरिवर्तन के लिये उन्हें संन्यास धर्म में दीक्षित किया और उनका नाम विद्यारण्य रखा। विद्यारण्य को श्रीविद्या का समग्र विधान बताकर ग्रन्थ लिखने का आदेश दिया। ग्रन्थ पूरा होने पर महामाया भगवती ने प्रकट होकर उन्हें दर्शन दिया। इस प्रकार इस ग्रन्थ को मूर्त स्वरूप प्राप्त

करने का सारा श्रेय श्री प्रगल्भाचार्य को ही है। स्वामी विद्यारण्य ने इनके प्रति अपार कृतज्ञता व्यक्त करते हुए ग्रन्थ के प्रत्येक श्वास की पुष्पिका में उनका नाम उल्लिखित किया है।

**श्रीविद्यारण्य मुनि**—श्रीविद्यारण्य का जन्म सन् १२९६ ई० में हुआ था एवं निर्वाण सन् १३८६ ई० में हुआ था। इस प्रकार इनकी आयु ९० वर्ष सिद्ध होती है। इनका संन्यासपूर्व का नाम माधवाचार्य था। सन् १३३१ में जब इन्होंने संन्यास ग्रहण किया तब इनका नाम विद्यारण्य हो गया। माधवाचार्य के पिता का नाम 'मायण' और माता का नाम 'श्रीमती' था। इनके दो भाई थे, एक वेदभाष्यकार सायणाचार्य और दूसरे भोगनाथ। माधवाचार्य बहुत वर्षों तक विजयनगर महाराज बुक्कराय अथवा प्रौढ़देव के प्रधान मन्त्री रहे। बाद में उन्होंने संन्यास ग्रहण किया। आपका गार्हस्थ जीवन राजनीति और ग्रन्थभण्डारण की वृद्धि में ही व्यतीत हुआ। इन्होंने कई ग्रन्थों की रचना की।

विद्वद्वर्ग में श्रीविद्यारण्य वैयाकरण, सर्वदर्शनपारङ्गत, तन्त्रज्ञाता और स्मृतिसंग्रहकर्ता के रूप में विख्यात हैं। आपके द्वारा लिखित ग्रन्थों में व्याकरण में माधवीय धातुवृत्ति; अद्वैत वेदान्त में पंचदशी, विवरणप्रमेयसंग्रह, बृहदारण्यक वार्तिकसार, अनुभूतिप्रकाश, अपरोक्षानुभूति, ऐतरेय-तैत्तिरीय ब्राह्मणभाष्य, नृसिंहोत्तरतापिनीभाष्य एवं सर्वदर्शनसंग्रह हैं। मीमांसा में जैमिनीयन्यायमालाविस्तर प्रसिद्ध है। धर्मशास्त्र में पराशरमाधव, कालमाधव आदि विभिन्न प्रासंगिक शास्त्रों के महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ हैं।

शक्ति-उपासकों में श्रीविद्यारण्य मुनि का विशिष्ट स्थान है। 'श्रीविद्यार्णवतन्त्रम्' जैसा विशालकाय और महत्त्वपूर्ण तन्त्रग्रन्थ इनके महान् शक्ति-उपासक होने का प्रमाण है। ये भगवत्पाद आद्य शंकराचार्य द्वारा प्रवर्तित दक्षिणमार्गीय श्रीविद्योपासना सम्प्रदाय के विस्तारक हैं। ये शृंगेरी मठ के परवर्ती पारम्परीण शंकराचार्य माने जाते हैं।

आपने कुछ वर्ष जयन्तीपुर में राज्याश्रय लिया था। उसी सन्दर्भ में ऐसा कहा जाता है कि आपने कोंकण प्रदेश पर भी अधिकार प्राप्त कर लिया था। संन्यास ग्रहण के बाद आप शृंगेरी मठ के अध्यक्ष बने। बुक्कराय ने जब आपसे वेदभाष्य लिखने को कहा तब आपने उनसे कहा कि 'मेरा छोटा भाई सायणाचार्य यह कार्य करेगा'। चारो वेदों पर सायणाचार्य के भाष्य आज संसार को सुलभ हैं।

श्रीविद्यारण्य के कई गुरुओं का उल्लेख पाया जाता है। पहले गुरु श्रीविद्यातिथि थे। उनके देहावसान के बाद श्री भारतीतीर्थ इनके गुरु हुये। संन्यासदीक्षा के गुरु श्री शंकरानन्द थे। 'जैमिनीयन्यायमालाविस्तर' में वे लिखते हैं—भारतीतीर्थयतीन्द्रचतुराननात्। विवरणप्रमेयसंग्रह के प्रारम्भ में लिखते हैं—शंकरानन्दपदे हृदब्जे'। प्रगल्भाचार्य इनके तन्त्रविद्या के गुरु थे। यह बात उन्होंने श्रीविद्यार्णव के सभी श्वासों की पुष्पिकाओं में श्रद्धापूर्वक लिखी है। 'शिवतत्त्वरत्नाकर' के अनुसार रेवण्ण सिद्ध भी उनके गुरु थे। वे शैव होते हुए भी विष्णु, सूर्य, गणपति आदि देवों के भक्त थे और श्री देवी के भी परम उपासक थे।

**पूर्वार्द्धगत प्रथम भाग के विवेच्य विषय**—प्रथम श्वास में मंगलाचरण से ग्रन्थ का आरम्भ करते हुये कादि एवं कालीमतों का सविस्तर निरूपण किया गया है। तदनन्तर ऊर्ध्वाम्नाय मन्त्र, उनके कुलगुरुओं का क्रम, कुलगुरु का ध्यान, विद्यावतार गुरुओं का क्रम, विद्यागुरुओं का क्रम एवं स्वगुरु-क्रम का विवेचन करते हुये शंकराचार्य के शिष्यों का निर्णय किया गया है। इसके पश्चात् प्रगल्भाचार्य के शिष्य एवं प्रकृत ग्रन्थ के ग्रन्थकार तथा ग्रन्थ के अवतरण का प्रदर्शन करते हुये लक्ष्मणदेशिक का इतिहास बताया गया है। अनन्तर कादि मत के ग्रन्थों को बताते हुये कामराज विद्या के कालीमत में कुलगुरु का क्रम स्पष्ट करते हुये उनके ध्यान तथा मन्त्रों का निर्णय, उनके विद्यागुरु का क्रम एवं अपने गुरुक्रम को स्पष्ट किया गया है। तदनन्तर कालीमत में लोपामुद्रा का कुलगुरुक्रम, मन्त्रसहित विद्यावतार गुरु, दीक्षागुरु, स्वगुरु, मन्वादि द्वारा उपासित विद्यावतार गुरुक्रम, दीक्षागुरु का क्रम, स्वगुरु-क्रम; कादिमत में त्रिविध विद्याओं का कुलगुरुक्रम, विद्यावतार गुरुक्रम, दीक्षागुरुक्रम, स्वगुरुक्रम का कथन किया गया है। तत्पश्चात् कालीमत में मन्त्रभेद से

अनेक प्रकार के गुरुभेद, सिंहासनदेवता आदि मन्त्रों का कुलगुरुक्रम, विद्यावतार गुरुक्रम, दीक्षा गुरुक्रम एवं स्वगुरु क्रम का विवेचन करते हुये यह बताया गया है कि पूर्वाम्नाय देवियों का भी यही गुरुक्रम होता है। तदनन्तर दक्षिणाम्नाय, पश्चिमाम्नाय एवं उत्तराम्नायानुसार कुलगुरु, विद्यावतारगुरु, दीक्षागुरु एवं स्वगुरु क्रम का अलग-अलग विवेचन किया गया है। साथ ही गुरुपरम्परा के ज्ञान की आवश्यकता क्यों है? यह भी बतलाया गया है। इसके बाद गाणपत्य मन्त्रों, वैष्णव मन्त्रों, शैव मन्त्रों एवं सौर मन्त्रों का भी कुलगुरु-विद्यावतार गुरु-दीक्षा गुरु एवं स्वगुरु क्रम पृथक्-पृथक् प्रतिपादित करने के पश्चात् पूर्वाम्नाय आदि के देवताओं का विवेचन किया गया है; साथ ही यह भी बताया गया है कि असम्प्रदाय-सेवन से अभिचार फल प्राप्त होता है। तत्पश्चात् यन्त्र एवं मन्त्र के उद्धार के पूर्व आवरण-सहित गुरुपादुका-पूजन की विधि एवं कुलतिथियों में गुरुमण्डल की पूजन-विधि निरूपित करते हुये पीठशक्तियों एवं मालिनी विद्या का विवेचन किया गया है। साथ ही अलग से कादि मत में यन्त्रोद्धार के पूर्व गुरुमण्डल-पूजन की विधि भी प्रतिपादित की गई है। अनन्तर पूर्णाभिषेकियों की विशेष पूजा, विद्या की सिद्धि-हेतु गुरु का स्तोत्र एवं गुरुमण्डल-पूजन हेतु विशेष दिनों को स्पष्ट किया गया है। अन्त में कादि मत में श्रीगुरु का स्वरूप-प्रतिपादन, सच्छिष्य-असच्छिष्य का स्वरूप-प्रतिपादन एवं गुरुपादुका का माहात्म्य प्रदर्शित करते हुये श्वास का समापन किया गया है।

द्वितीय श्वास में पादुका का माहात्म्य बतलाते हुये उसके आचार का निरूपण कर समयाचार का विशद विवेचन किया गया है। अनन्तर गुरु एवं शिष्य की परीक्षा, शिष्यों के अधम-मध्यम एवं उत्तम भेद, वर्णानुसार योग्यता का विशेष काल, शूद्रों का मन्त्रों पर अनधिकारत्व, विष्णु के आराधन में स्त्रियों का भी अधिकार, शूद्रों को प्रणवादि से समन्वित मन्त्रदान का निषेध, मन्त्रों के ब्राह्मण-क्षत्रिय आदि भेद, तत्तत् वर्णों के लिये नियत मन्त्र एवं विद्या के स्त्री-पुरुष का निर्णय एवं उन मन्त्रों के विनियोगों के साथ-साथ उनको जागृत् करने का समय भी बताया गया है। तत्पश्चात् कालीमत में मन्त्रों के दोष एवं उन दोषों के लक्षण, दुष्ट मन्त्रों के दोष-निवारण का उपाय, योनि मुद्रा का लक्षण एवं मन्त्रों के दोषों को हटाने के लिये दस प्रकार के संस्कार का विवेचन किया गया है। इसी प्रकार कादि मत में भी मन्त्रों के दोष, उनके शमन के उपाय, मन्त्रमेलन का प्रकार, मन्त्रमेलन-हेतु राशि एवं नक्षत्र चक्र का विचार, सिद्धारि चक्र का निर्णय, ऋण-धन शोधन का प्रकार बताते हुये कादि एवं काली मत में शोधन में भेद भी प्रदर्शित किया गया है। अनन्तर कालीमत में मन्त्रमेलन का प्रकार, नक्षत्र चक्र, नक्षत्रों के गणभेद, राशिचक्र, राशिचक्र के फल, राशियों के वर्ण एवं पाञ्चभौतिक चक्र का निरूपण करते हुये सिद्ध-साध्य आदि के शोधन क्रम में द्वादशार चक्र का निर्धारण बताया गया है।

तृतीय श्वास में प्रथमत: षोडशार चक्र की विधि प्रदर्शित की गई है; अनन्तर छ: दल वाले चक्र का निरूपण करने के पश्चात् श्रीविद्या के अन्तर्गत मातृकाओं का विवेचन करते हुये तारकला मातृका, सोमकला मातृका, सूर्यकला मातृका एवं अग्निकला मातृका का प्रतिपादन किया गया है। तत्पश्चात् शक्तिसहित श्रीकण्ठ मातृका, केशव मातृका, रविमातृका, काममातृका, त्रिपुरामातृका एवं गणेशमातृका का निरूपण करने के पश्चात् योगिनीमातृका, पीठमातृका, कामाकर्षिणी आदि मातृका, त्रिशक्ति-काली-तारा-षोडशी-भुवनेशी-भैरवी-छिन्नमस्ता-धूमावती-बगला-मातङ्गी एवं लक्ष्मीमातृका का निरूपण किया गया है। इसके बाद कामेश्वरी, भगमालिनी, नित्यक्लिन्ना, भेरुण्डा, वह्निवासिनी, वज्रेश्वरी, शिवादूती, त्वरिता, कुलसुन्दरी, नित्या, नीलपताका, विजया, सर्वमङ्गला, ज्वालामालिनी एवं विचित्रा—इन पन्द्रह नित्याओं के मातृकाओं का विवेचन कर दुर्गा, सरस्वती, वाराही, त्रिमूर्ति, कामकला, सोमकला, अपराजिता, भवानी, खेचरी, चामुण्डा, परा, कुरुकुल्ला, पञ्चदशी अर्थात् सुन्दरी, मालिन्यादि, पञ्चभूत, भूतलिपि, त्रिषष्ट्यक्षर, शाम्भवी एवं कालरात्रि मातृकाओं का विवेचन करते हुये श्वास का समापन किया गया है।

चतुर्थ श्वास में रश्मियों का लक्षण स्पष्ट करने के साथ ही उनके प्रमाण भी बताते हुये अपूर्ण रश्मियों का भी प्रमाण बताया गया है। इसके पश्चात् आधार आदि चक्रों के भौतिक नामों को स्पष्ट करते हुये मूलाधार की पार्थिव रश्मियों,

मणिपूर की जलीय रश्मियों,स्वाधिष्ठान की तैजस रश्मियों, अनाहत की वायव्य रश्मियों, विशुद्ध की नाभस रश्मियों एवं आज्ञा की मानस रश्मियों की संख्या प्रतिपादित करते हुये उन समस्त चक्रों में संकीर्ण रश्मियों के नाम के साथ-साथ वर्णों के मूल संकीर्ण रश्मियों की संख्या भी स्पष्ट की गई है। तत्पश्चात् कादि मत में षट् चक्र में प्रत्येक वर्णों की मूल संकीर्ण रश्मियों का वर्णन किया गया है। अनन्तर भेदोपभेद-सहित मन्त्रवीर्यक्रम, मातृका-विधान, मातृकार्पाठ यन्त्र, मातृकापीठ की शक्तियाँ, आवरण-सहित मातृका की अर्चना, रुचक-सम्पादन की विधि, मातृकाओं का फल, मातृका यन्त्र की रचना आदि विषयों का प्रतिपादन करते हुये वर्णविभाग के अनुसार सृष्ट्यादि क्रम से मातृकान्यास का क्रम बताया गया है। तत्पश्चात् मन्त्रसहित प्रपञ्च याग का निरूपण करते हुये उसके न्यास का क्रम बताकर कामनानुसार विशेष द्रव्यों से होम की विधि स्पष्ट करते हुये कालीमत, कादिमत एवं भोजन-काल में प्राणाग्निहोत्र की विधि विस्तारपूर्वक प्रदर्शित करते हुये श्वास का समापन किया गया है।

पञ्चम श्वास में कालीमतानुसार भूतलिपि के उद्धार-अर्चन आदि का क्रम स्पष्ट करते हुये भूतपञ्चक यन्त्र का निर्माण; पञ्च सिंहासन देवता, पञ्चलक्ष्मी, पञ्च कल्पलता, पञ्च कोश, पञ्च कामदुघा एवं पञ्चरत्न के नामों को कहा गया है। तत्पश्चात् गुरुपादुका मन्त्रोद्धार, गुरुध्यान, गुरुस्तुति, कुण्डलिनी-मन्त्रोद्धार, कुण्डलिनी-ध्यान एवं कुण्डलिनी स्तुति का प्रतिपादन करते हुये मूल विद्या, वाग्भव, कामराज एवं शक्तिकूट का ध्यान स्पष्ट करते हुये मूल विद्या की स्तुति का निरूपण किया गया है। अनन्तर भूमि-प्रार्थना, शौचविधि, दातुन के लिये काममन्त्र, मुख-प्रक्षालन, स्नान, विभूतिधारण एवं तान्त्रिक सन्ध्या की विधियों को स्पष्ट करते हुये तीनों सन्ध्याओं का ध्यान एवं सन्ध्या के लोप हो जाने पर दोष-शमन की विधि प्रदर्शित की गई है। इसके पश्चात् यागमण्डप में प्रवेश की विधि निरूपित करते हुये मण्डप-मध्य में सौर पूजन की विधि, मण्डप का ध्यान, द्वारपूजन की विधि, द्वारदेवताओं का ध्यान, मञ्च-स्थित देवताओं का ध्यान, यागपूजा का आरम्भ, पूजाद्रव्यों का स्थापन एवं शोधन, भूतशुद्धि, भूतशुद्धि में पापपुरुष का चिन्तन, शुद्ध देह का उत्पादन एवं प्राणप्रतिष्ठा की विधि प्रतिपादित करते हुये श्वास की समाप्ति की गई है।

षष्ठ श्वास में न्यासों के निरूपण-क्रम में मातृका करशुद्धि की विधि को स्पष्ट करते हुये मातृका न्यास के साथ-साथ अन्तर्मातृका, बहिर्मातृका, सृष्टिमातृका, स्थितिमातृका, संहारमातृका, कलामातृका, श्रीकण्ठादि शक्तिमातृका, केशवादि शक्तिमातृका, शक्तिमातृका, लक्ष्मीमातृका, कामेश्वरी मातृका, सम्मोहनी मातृका, बाला सम्पुटित मातृका, परा-सम्पुटित मातृका, श्रीविद्या मातृका, हंसमातृका, परमहंस मातृका न्यासों का विशद विवेचन किया गया है। अनन्तर कलान्यास, तारोत्थ कला न्यास एवं ज्योतिरष्टात्रिंशत् कला न्यास का विवेचन करते हुये प्रपञ्च याग का फल बताया गया है। तत्पश्चात् छत्तीस तत्त्वन्यासों को स्पष्ट करते हुये प्राणायाम की विधि-सहित प्राणायाम में रेचक-पूरक आदि का क्रम, अयुक्त प्राणायाम में दोष आदि विषय प्रतिपादित किये गये हैं। अनन्तर योगसिद्ध का स्वरूप विवेचित करते हुये सगर्भ-विगर्भ, उत्तम-अधम आदि का स्वरूप स्पष्ट करने के साथ-साथ प्राणायाम के अभाव में सभी कर्म निरर्थक होते हैं, इसका प्रतिपादन किया गया है। तत्पश्चात् पुन: न्यासों का विवेचन करते हुये योगपीठ, श्रीविद्या न्यासों को स्पष्ट रूप से प्रतिपादित करने के पश्चात् पूर्वषोढा न्यास, गणेश न्यास, ग्रहन्यास, नक्षत्र न्यास, योगिनी न्यास, राशिन्यास, पीठन्यास, कामरतिन्यास के क्रम का विवेचन करते हुये संहार-सृष्टि-स्थितिचक्र न्यासों का निरूपण कर अध:सहस्रारादि प्रपञ्च का प्रदर्शन किया गया है।

सप्तम श्वास में कूट-अक्षर-समस्त विद्या-नवचक्रेश्वरी विद्या-नवचक्र-चक्रेश्वरी-रक्षाषडङ्ग-षडङ्ग-षडङ्गयुवती न्यासों को उनके ध्यान-सहित विधिपूर्वक स्पष्ट करते हुये श्रीविद्या के पूर्ण न्यास की विधि प्रतिपादित की गई है। तदनन्तर चक्रेश्वरी एवं मेरुमन्त्र को स्पष्ट करते हुये मेरुरूप चक्र-निर्माण की विधि प्रतिपादित कर पच्चीस उपासकों के नाम एवं उनके द्वारा उपासित विद्याओं का कथन किया गया है। इसके पश्चात् षोडशार्ण विद्या को बताकर उसके जागरादि भेद बताये गये हैं। अनन्तर तुरीय विद्या, सम्पुट-लक्षण, षोडशी के अन्य मन्त्र, लोपा के सोलह, सत्रह एवं अट्ठारह अक्षरों के मन्त्र

कामराज के अट्ठारह अक्षरों के मन्त्र, परमा विद्या, ब्रह्मविद्या, कामराज एवं लोपामुद्रा विद्या में भेद, सुन्दरी के भेद, षोडशी के भेद, शक्तिसुन्दरी, शक्तिलोपामुद्रा, रुद्रशक्तिसुन्दरी, सौभाग्य, भाषा आदि विद्याओं का स्वरूप बताने के साथ-साथ सृष्टि-स्थिति-संहृति, निराख्या, स्वप्नावती, मधुमती, पञ्चमी विद्याओं को उनके भेद-सहित स्पष्ट करते हुये इन विद्याओं के जप में प्राण का निरूपण किया गया है। अनन्तर जप-नियम-सहित दीपिनी विद्या का स्वरूप बताकर उन्मनी श्रीविद्या का स्वरूप बताया गया है। इसके पश्चात् वरुण-धर्मराज-वह्नि-नागराज-वायु-बुध-ईशान-रति-नारायण-ब्रह्मा एवं जीव द्वारा उपासित श्रीविद्या का स्वरूप निरूपित करते हुये विद्या के जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्ति भेद आदि बताये गये हैं। तदनन्तर कुलसुन्दरी, सम्पत्प्रदा, चैतन्यभैरवी, द्वितीया चैतन्य भैरवी, कामेश्वरी भैरवीरूपा पाँच पूर्वसिंहासन विद्याओं का प्रतिपादन किया गया है। इसके अनन्तर अघोरभैरवी, महाभैरवी, ललिताभैरवी, कामेशी भैरवी, रक्तनेत्राभैरवी—इन पाँच दक्षिण सिंहासनदेवताओं; षट्कूटा भैरवी, नित्या भैरवी, मृतसञ्जीवनी, मृत्युञ्जयपरा एवं वज्रप्रस्तारिणी—इन पाँच पश्चिमसिंहासन देवताओं, भुवनेश्वरी भैरवी, कमलेश्वरी भैरवी, सिद्धकौलेश भैरवी, डामर भैरवी एवं कामिनी भैरवी—इन पाँच उत्तरसिंहासन देवताओं के साथ-साथ प्रथम-द्वितीय-तृतीय-चतुर्थ-पञ्चम सुन्दरीरूप पाँच ऊर्ध्व सिंहासन देवताओं का स्वरूप-प्रतिपादन करने के पश्चात् लक्ष्मी, कोश, कल्पलता, कामदुघा, रत्नेश्वरी के पाँच-पाँच भेदों का निरूपण किया गया है। अन्त में षोडश नित्याओं का स्वरूप स्पष्ट करते हुये श्वास का समापन किया गया है।

अष्टम श्वास में ब्राह्म दर्शन पूर्वायतन विद्या, वैष्णव दर्शन दक्षिणायतन विद्या, सौर दर्शन पश्चिमायतन विद्या, बौद्ध दर्शन उत्तरायतन विद्या, शैव दर्शन ऊर्ध्वायतन विद्या, शाक्त दर्शन प्रधान विद्या, चतु:समय विद्या आदि का स्वरूप स्पष्ट करते हुये ऊर्ध्वाम्नाय क्रम, अड़तीस कला न्यास, प्रासादपरा एवं पराप्रासाद मन्त्रों का विवेचन किया गया है। अनन्तर महाषोढ़ा न्यास एवं उसके फल, तुरीय विद्या चरणत्रय विद्या एवं षोडश मूल विद्याओं का स्वरूप बताया गया है। इसके पश्चात् छ: आधार विद्याओं—परमेश्वर, विच्चेश्वर, हंसेश्वर, संवर्तेश्वर, द्वीपेश्वर एवं नवात्मेश्वर मन्त्रों का स्वरूप स्पष्ट करते हुये पाँच समया विद्याओं का निरूपण किया गया है। तदनन्तर श्रीचक्रावरण देवियों की गायत्रियाँ स्पष्ट करने के पश्चात् श्रीचक्र निर्माण का प्रकार, रत्न आदि पर यन्त्र निर्माण का फल, लौह यन्त्र-रचना का प्रकार एवं उसका फल, खण्डित यन्त्रों में देवता की अनुपस्थिति एवं श्रीचक्र में नवार्ण मेरुमन्त्र की व्याप्ति बताई गयी है। आगे सृष्टि क्रम से यन्त्रलेखन की विधि, यन्त्र में सृष्टि आदि चक्र का विभाग एवं षडध्व व्याप्ति को बताने के साथ ही साथ स्थिति एवं संहार क्रम से भी यन्त्रलेखन की विधि स्पष्ट की गई है। अन्त में सन्धि-मर्मस्थानों की संख्या, चक्र की अग्निषोममयता एवं चक्राधिष्ठात्री परदेवता के नियोग से सृष्टि-सर्जना आदि का प्रतिपादन किया गया है।

नवम श्वास में सर्वप्रथम सृष्टि-स्थिति आदि चक्रों का तादात्म्य बतलाया गया है। तदनन्तर कादि मत से चक्रोद्धार का वैशिष्ट्य प्रदर्शित करते हुये लोपामुद्रा विद्या के उपासकों के लिये विशेष विधि का कथन किया गया है। अनन्तर पात्रासादन पद्धति, तत्तत् पात्रों एवं उपचारों का फलाफल; पात्रों का उत्तमत्व, मध्यमत्व एवं अधमत्व, उनका प्रमाण, षट्कर्म के विशेष पात्र आदि विषय विवेचित किये गये हैं। तत्पश्चात् सामान्य अर्घ्य का लक्षण, पञ्चपात्र का स्थापन-स्थान, द्वादशाङ्ग अर्घ्य द्रव्य, षडङ्ग पाद्य द्रव्य, आचमनीय द्रव्य, मधुपर्क द्रव्य, शुद्धोदक कलश का स्वरूप, कलश में प्रक्षिप्त किये जाने वाले द्रव्य, कलश का मान, अष्टाङ्ग अर्घ्य एवं उसके दान का फल तथा बलिदान-पूजन आदि में पात्र की संख्या—इन समस्त विषयों का सांगोपांग वर्णन किया गया है। अनन्तर पात्राधार आदि की पूजा विधि का निरूपण करते हुये कादिमत में पात्रासादन-प्रयोग, पञ्चतत्त्वशोधन, अनुकल्प द्रव्य, कालीमत में सामान्यार्घ्य का स्थापन एवं कादिमत में संक्षेप में पात्रासादन की विधि प्रतिपादित की गई है। इसके साथ ही पात्रों के अभिमन्त्रण क्रम में मन्त्रों का नियम एवं यन्त्र लेखन द्रव्यों का शोधन-विधान भी बताया गया है। तदनन्तर कालीमत से कलश आदि के स्थापन की विधि प्रतिपादित करते हुये सन्दीपिनी विद्या एवं शुक्रशाप-विमोचन मन्त्रों को प्रकट किया गया है। इसके पश्चात् सामान्यार्घ्य पूजन एवं

विशेषार्घ्य-स्थापन की विधि निरूपित करते हुये अमृतेश्वरी एवं दीपिनी विद्या का उद्धार बताया गया है। श्वासान्त में श्रीपात्र के साथ-साथ पाद्यादि पात्रों के स्थापन की विधि स्पष्ट की गई है।

दशम श्वास में आत्मपूजा, शक्तिशोधन एवं उसका अर्चनक्रम, कुलद्रव्यादि शोधन, पीठपूजा, ध्यानपूर्वक श्रीचक्र-पूजा की विधि स्पष्ट करते हुये जीवन्यास विद्या, कामधेनु विद्या को प्रदर्शित करने के पश्चात् लयाङ्ग-पूजन, देवशुद्धि की विधियों के साथ-साथ समष्टि-व्यष्टि पूजा का लक्षण भी बताया गया है। तदनन्तर आवरण-पूजन का क्रम, तिथिनित्याओं का आवरणानुरूप ध्यान, गुरुपंक्तिपूजन, पञ्चाम्नाय-पञ्चायतन-पञ्चरत्न-पञ्चपञ्चिका-षडङ्ग युवती के आवरण-पूजन में वैशिष्ट्य निरूपित करते हुये नवविध आवरण-पूजन का क्रम प्रतिपादित करते हुये श्वास को विराम दिया गया है।

एकादश श्वास में ऊर्ध्वाम्नाय के आवरणों को बताते हुये रत्नविद्या, नित्य होम-विधि, चतुरस्र कुण्ड का लक्षण, कुण्ड-पूजन, अग्नि आदि संस्कार एवं जिह्वाहोम का स्वरूप स्पष्ट करने के साथ-साथ सबकी विधियाँ भी प्रदर्शित की गई हैं। तदनन्तर कूर्मचक्र के निर्माण की विधि प्रतिपादित करने के साथ-साथ चक्रराज के साधन की विधि एवं श्रीसूक्त के फल बताये गये हैं। अनन्तर कुण्डक्रम से अष्टाक्षर, वासुदेव, वराह, विष्णु, श्रीकर, नृसिंह, गोपाल, कृष्ण आदि वैष्णव मन्त्रों का क्रम निरूपित करते हुये उन मन्त्रों के ऋष्यादि न्यास एवं ध्यान भी बताये गये हैं। इसी प्रकार जातवेदसे, तामग्निवर्णां, अग्ने त्वं, विश्वानि न आदि वैदिक दर्शन मन्त्रों के ऋष्यादि न्यास, ध्यान आदि स्पष्ट किये गये हैं। तदनन्तर शैव दर्शन के षडक्षर, अघोरास्त्र, शरभ, प्रासाद, पाशुपतास्त्र, दक्षिणामूर्ति, मृत्युञ्जय एवं दशाक्षर मन्त्रों का प्रयोग बताते हुये घृणि-षडक्षर-चतुरक्षर-त्र्यक्षर-षोडशाक्षर-द्वादशाक्षर-षडक्षर एवं आत्माष्टाक्षर सौरदर्शन मन्त्रों का; शाक्तदर्शन में बाला, त्रिपुरभैरवी, चैतन्यभैरवी, कामेश्वरी भैरवी, नित्या भैरवी एवं भुवनेश्वरी भैरवी के मन्त्रों का; बौद्ध दर्शन में पद्मावती, उग्रतारा, एकजटा, तारा, नीलसरस्वती, मातंगी, सुमुखी एवं चण्डमातङ्गिनी के मन्त्रों का तथा गाणपत्य दर्शन में एकाक्षर गणपति मन्त्र के साथ-साथ महागणपति, क्षिप्रगणपति, वक्रतुण्ड, लक्ष्मीगणेश, हेरम्ब, विरिगणेश एवं शक्तिगणेश मन्त्रों का स्वरूप बताते हुये सबका प्रयोग भी बताया गया है। तत्पश्चात् ऊर्ध्वाम्नाय क्रम में षोडश मूल विद्याओं का स्वरूप स्पष्ट करने के साथ-साथ ऊर्ध्वाम्नाय दीक्षा में चतुराम्नाय देवताओं का अङ्गत्व निरूपण करते हुये अन्य मन्त्रों की दीक्षा में भी दूसरे अन्य मन्त्रों का अंगत्व निरूपित किया गया है। तदनन्तर आम्नायों के प्रसिद्ध मन्त्रों का स्वरूप बताते हुये चतुराम्नाय का स्थापन क्रम प्रदर्शित करने के पश्चात् काम्य पूजाओं में दिशा-नियम, शिवलिङ्गादि में सभी देवताओं की पूजा, प्रतिमा-निर्माण एवं लिङ्ग-निर्माण की विधि निरूपित करते हुये श्वास की इतिश्री की गई है।

## प्रकृत संस्करण

भगवती महात्रिपुरसुन्दरी की अहैतुकी कृपा प्राप्त होने के कारण ही सम्भवत: चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन के स्वत्वाधिकारी श्री नवनीतदास जी गुप्त ने अतीव विश्वास के साथ इस महनीय ग्रन्थ को भाषाभाष्य से अलंकृत करने का मुझसे अनुरोध किया एवं अतिशय उत्साहवर्धन भी किया। श्री गुप्त के सतत प्रोत्साहन का ही परिणाम है कि आज यह सम्पूर्ण ग्रन्थ हिन्दी भाषा में ग्रथित भाष्य के साथ पाठकों के समक्ष प्रस्तुत है। ग्रन्थ के विशाल कलेवर को देखते हुये इसे पूर्ववत् पूर्वार्द्ध-उत्तरार्ध—इन दो भागों में न रखकर पूर्वार्द्ध को दो भाग एवं उत्तरार्ध को तीन भाग में विभाजित करते हुये कुल पाँच भागों में प्रस्तुत किया गया है। आशा एवं विश्वास है कि पाठकों को यह विभाजन रुचिकर प्रतीत होगा; साथ ही प्रकृत भाषाभाष्य का आश्रयण कर पाठकवर्ग ग्रन्थ के मन्तव्य को हृदयङ्गम करने में भी सफल होंगे।

महाशिवरात्रि, २०६५ **स्वरूपावस्थित कपिलदेव नारायण**

# विषयानुक्रमणी

## द्वितीयः श्वासः



## तृतीयः श्वासः

## चतुर्थः श्वासः



## पञ्चमः श्वासः

## षष्ठः श्वासः



## सप्तमः श्वासः

## अष्टमः श्वासः

श्रीविद्यारण्ययतिप्रणीतं

# श्रीविद्यार्णवतन्त्रम्

(श्रीविद्या का सम्पूर्ण ग्रन्थ)

## पूर्वार्द्धम् : प्रथमो भागः

(१-११ श्वासात्मकः)

▼

यह विशेष रूप से ध्यातव्य है कि इस ग्रन्थ में पठित किसी भी मन्त्र अथवा यन्त्र का सद्गुरु से आज्ञा प्राप्त किये विना प्रयोग नहीं करना चाहिये; अन्यथा करने पर होने वाले किसी भी प्रकार के अनिष्ट के लिए स्वयम्भू उपासक स्वयं उत्तरदायी होगा।

॥ श्रीः ॥

श्रीविद्यारण्ययतिप्रणीतं

# श्रीविद्यार्णवतन्त्रम्

**भाषाभाष्योपेतम्**

* पूर्वार्द्धम् : प्रथमो भागः *

## अथ प्रथमः श्वासः

मङ्गलाचरणम्

**उद्यत्सूर्यसहस्रभास्वरतनुः सूक्ष्मातिसूक्ष्मा परा विद्युत्पुञ्जनिभेन्दुकोटिसदृशी धामत्रयाध्यासिनी।**
**तत्तेजस्त्रितयात्मकैकमुनिभिर्वाक्कामशक्त्याख्ययुक्कूटैस्त्र्यब्धिशरर्तुभिः परिणता नित्यात्मिका पातु वः ॥१॥**

**मङ्गलाचरण**—श्रीदेवी के तन की आभा उदीयमान एक हजार सूर्य के समान लाल है। ये सूक्ष्म से भी सूक्ष्म हैं, परा हैं। करोड़ विद्युत् पुञ्ज और चन्द्रमा की ज्योति के समान इनके शरीर की ज्योति है। ये तीनों लोकों की स्वामिनी हैं। इनके त्रयात्मक तेज से इनके मन्त्र के तीन कूट—वाग्भव, कामराज और शक्ति क्रमशः निःसृत हैं। यह देवी पन्द्रह नित्याओं के रूप में परिणत हैं। ऐसी देवी हमारा कल्याण करें।

कादिकालीमतकथनम्

**या श्रीमधुमती शक्तिर्जगच्चैतन्यरूपिणी। सा स्यान्मे पुरतो नित्यं मालिनी विश्वविग्रहा ॥२॥**
**मतद्वयं समालोड्य तत्सङ्कीर्णभिया पृथक्। प्रकाश्यते परातन्त्रं मया विद्यार्णवाभिधम् ॥३॥**
**मधुमत्या महादेव्यास्तादात्म्यं कादिसंज्ञकम्। कालीमतन्तु मालिन्यास्तादात्म्यं तान्त्रिका विदुः ॥४॥**
**षट्त्रिंशद्व्यञ्जनैर्मूलभूतैः शिवमयैः पृथक्। षोडशस्वरसम्भिन्नैः पूर्णमण्डलसंज्ञकैः ॥५॥**
**षट्त्रिंशद्गुणितैः सिद्धकालनित्यास्वरूपकैः। नवात्मकैर्व्याप्तिभेदाद् द्विगुणीकृतविग्रहैः ॥६॥**
**तद्द्वैगुण्यमयैस्तत्त्वैर्यन्त्रैस्तद्द्विगुणीकृतैः। तत्तद्भेदैर्भिन्नमूर्तिः प्रोक्ता वेदप्रकारिका ॥७॥**
**षट्त्रिंशत्तत्त्वसम्पूर्णा सर्वमन्त्रफलप्रदा। देवी मधुमती या तत्तादात्म्यं कादिसंज्ञकम् ॥८॥**
**आम्नायसमयापञ्चपञ्चिकापीठदर्शनैः। उत्पत्तिस्थितिसंहारभेदैर्वृन्दमयैः स्तुता ॥९॥**
**मालिनी कथ्यते या तत्तादात्म्यं कालिकामतम्। मतद्वयपरिज्ञानाच्छिवतुल्यो भवेन्नरः ॥१०॥**
**कालतत्त्वमतव्याप्तिसम्प्रदायाङ्गभावनाः। स्थूलसूक्ष्मपरोपाङ्गबीजशक्त्यर्णपल्लवान् ॥११॥**
**तत्तत्क्रमं तदाचारं तदुत्पत्तिं तदर्चनम्। गुरुतः शास्त्रतो ज्ञात्वा तत्तत्कर्मण्यतन्द्रितः ॥१२॥**
**आद्यन्तमध्यरहित आदिमध्यान्तसंयुतः। अनादितत्त्वतंशोधी परतन्त्रस्वतन्त्रवित् ॥१३॥**
**विदध्याद्यजनं देव्याः फलं स्यादन्यथान्यथा। गुरुक्रममविज्ञाय पूजयेद्यः परां शिवाम् ॥१४॥**
**सा पूजा निष्फला ज्ञेया भस्मन्यर्पितहव्यवत्। तस्माद्यत्नेन विज्ञेया मूलाद् गुरुपरम्पराम् ॥१५॥**
**ज्ञात्वा गुरुमुखान्नित्यं सम्प्रदायमतन्द्रितः। प्रत्यहं स्मरणं कुर्यान्मन्त्रवीर्यस्य सिद्धये ॥१६॥**

**कादिकालीमत**—जो चैतन्यरूपिणी शक्ति मधुमती है, वही विश्वरूपा मालिनी हमारे सामने सदैव रहती है। मधुमती और मालिनी का समालोड़न करके उसकी सङ्कीर्णता को पृथक् करके मैं परातन्त्र को विद्यार्णव नाम से प्रकाशित करता हूँ। महादेवी के मधुमती से तादात्म्य का नाम कादिमत है। मालिनी से उसके तादात्म्य वाले तन्त्रों को कालीमत कहते हैं। छत्तीस व्यञ्जन मूलभूत शिवमय पृथक् है। सम्भिन्न सोलह स्वरों को मिलाने से पूर्ण मण्डल बनता है। छत्तीस गुणित सिद्ध काल नित्या स्वरूप हैं। नवात्मक व्याप्ति भेद से द्विगुणित विग्रह इनका रूप है। उसके वैगुण्यमय तत्त्व से यन्त्र बनता है। उनको दुगुना करके उनके भेद से वेदप्रकारिका मूर्ति बनती है। सम्पूर्ण छत्तीस तत्त्व सभी मन्त्रों के फल देने वाले हैं। देवी मधुमती का उनसे तादात्म्य ही कादिमत है। आम्नाय समय पञ्चपञ्चिका पीठ-दर्शन से उत्पत्ति-स्थिति-संहारभेद वृन्द से देवी स्तुत्य हैं। मालिनी से इनके तादात्म्य को कालिकामत कहते हैं। दोनों मतों के ज्ञान से मनुष्य शिवतुल्य हो जाता है। काल तत्त्व मत व्याप्ति की भावना सम्प्रदाय का अङ्ग है। स्थूल, सूक्ष्म, पर, उपाङ्ग, बीज शक्त्यार्ण पल्लव हैं। उसके क्रम, उसके आचार, उसकी उत्पत्ति और उसके अर्चन का ज्ञान गुरु से, शास्त्र से प्राप्त करके सावधानीपूर्वक उसके कर्मों का अनुष्ठान करना चाहिये। आदि-अन्त-मध्यरहित, आदि-मध्य-अन्त-संयुत होकर अनादितत्त्व को संशोधित करने वाला परतन्त्र और स्वतन्त्र का ज्ञान प्राप्त करे। देवी को आद्या मानकर उपासना करने पर फल प्राप्त होता है। इसके अतिरिक्त कोई उपाय नहीं है। गुरुक्रम को जाने बिना जो पराशिवा का पूजन करता है, वह पूजन भस्म में अर्पित हवि के समान निष्फल होता है। इसलिये यत्नपूर्वक मूल से गुरुपरम्परा जाननी चाहिये। गुरुमुख से सम्प्रदाय का ज्ञान प्राप्त करके नित्य प्रतिदिन मन्त्रवीर्य का स्मरण करते हुए उपासना करने से सिद्धि प्राप्त होती है।

### ऊर्ध्वाम्नायमन्त्राः

**ऊर्ध्वाम्नायक्रमेणैव कामराजक्रमे तथा। लोपामुद्रा क्रमे चैव सामान्यक्रम एव च ॥१७॥**
**विद्यावतारविद्याप्तिकुलानां गुरुसन्ततिम्। पञ्चायतनदीक्षायां पञ्चाम्नायमनुष्वपि ॥१८॥**
**मतद्वयविधौ ज्ञात्वा तत्साङ्कर्यं च यत्नतः। कुरुते भजनं देव्याः सोऽभीष्टफलमश्नुते ॥१९॥**
**अन्यथा कुरुते पूजां साभिचाराय कल्पते। पराप्रासादमन्त्रश्च श्रीविद्या षोडशाक्षरी ॥२०॥**
**कालिका दक्षिणा चैव मालिनी श्रीगुरोर्मनुः। चरणं नवनाथाश्च मूलविद्याश्च षोडश ॥२१॥**
**आधारषट्कविद्याश्च संविद्देव्यस्तथैव च। चतुःषष्टिर्महामन्त्रा ऊर्ध्वाम्नाये व्यवस्थिताः ॥२२॥**
**एतेषां स्मरणान्मर्त्यः शिवतुल्यो भवेत्क्षणात्। गुरुक्रमश्च ज्ञातव्यो मन्त्रसिद्धिमभीप्सुभिः ॥२३॥**

**ऊर्ध्वाम्नाय मन्त्र**—ऊर्ध्वाम्नाय क्रम से, कामराज क्रम से, लोपामुद्रा क्रम से और सामान्य क्रम से विद्यावतार, विद्याप्ति, कुलगुरु की सान्तति, पञ्चायतन दीक्षा में पञ्चाम्नाय मन्त्र के दोनों विधियों को जानकर उसके साङ्कर्य से देवी का जो भजन करता है, वह अभीष्ट फल प्राप्त करता है। जो ऐसा नहीं करते, उनकी पूजा को अभिचार कहते हैं। ऊर्ध्वाम्नाय में चौंसठ महामन्त्र व्यवस्थित हैं। उनमें परा प्रसाद मन्त्र, श्रीविद्या षोडशाक्षरी, आधारषट्क विद्या और संविद देवी की विद्यायें आती हैं। इन सबों का स्मरण करने से क्षणमात्र में ही साधक शिव के समान हो जाता है। मन्त्रसिद्धि के इच्छुकों के लिये गुरुक्रम को जानना अत्यावश्यक है।

### ऊर्ध्वाम्नायकुलगुरुक्रमः

**ईशानाख्यस्तत्पुरुषश्चाघोरश्च ततः परम्। चतुर्थो वामदेवश्च सद्योजातश्च पञ्चमः ॥२४॥**
**एते पञ्चैव दिव्यौघाश्चादिनाथस्ततः परम्। अनादिनाथः परतोऽनामयश्च ततः परम् ॥२५॥**
**अनन्तानन्दनाथश्च चिदाभासस्तथैव च। एते पञ्चैव सिद्धौघाः प्रथमस्तु परेश्वरः ॥२६॥**
**विश्वेश्वरो द्वितीयाश्चापरो हंसेश्वरस्ततः। संवर्त्तेश्वरसंज्ञश्च ततो द्वीपेश्वरस्ततः ॥२७॥**
**नवात्मेश्वरसंज्ञश्च मानवौघाः षडीरिताः। एते कुलाभिधा ज्ञेया गुरवः कुलमार्गगाः ॥२८॥**
**कुलशिष्यावताश्चैव कुलमन्त्रार्थवेदिनः। कुलासनोपविष्टाश्च कुलतन्त्रपरायणाः ॥२९॥**
**कुलालिङ्गनसम्भिन्नमुञ्छिताशेषतामसाः। महारसरसोल्लासनिमग्नाः कुलसंयुताः ॥३०॥**

**ऊर्ध्वाम्नाय का कुलगुरु-क्रम**—ईशान, तत्पुरुष, अघोर, वामदेव और सद्योजात—ये पाँच दिव्यौघ हैं। आदिनाथ उनके बाद हैं। अनादिनाथ के बाद अनामय हैं। इसके बाद अनन्तानन्दनाथ और चिदाभास हैं। ये पाँचो सिद्धौघ हैं। प्रथम परेश्वर, द्वितीय विश्वेश्वर, तृतीय हंसेश्वर, चतुर्थ संवर्तेश्वर, पञ्चम द्वीपेश्वर, षष्ठ नवात्मेश्वर—ये छ: मानवौघ हैं। ये कुल के अनुसार ज्ञेय और कुलमार्गगामी हैं। ये कुल के शिष्यवत हैं और कुलमार्ग के मन्त्रों के ज्ञाता हैं। ये कुलासन पर आसीन हैं और कुलतन्त्र-परायण हैं। ये कुलालिङ्गन सम्भिन्न तमोगुण से रहित हैं। महारस के उल्लास में निमग्न एवं कुलसंयुत हैं।

### कुलगुरुध्यानम्

**दशहस्ता: पञ्चमुखा मुण्डमालाविभूषिता:। उद्यत्सूर्यसहस्राभा: पूर्णान्त:करणोद्यता: ॥३१॥**
**खड्गं खेटं कपालं च त्रिशूलं मुद्गरं तथा। शट्वाङ्गं खरचापौ च दधानाश्च वराभये ॥३२॥**
**तुरीये यामिनीयामे कुण्डलिन्यां महौजसि। ते विसर्गादधोभागे लाक्षारससमप्रभे ॥३३॥**
**चिन्तनीया: प्रयत्नेन विद्यासंसिद्धिहेतवे। एतान् कुलगुरून् यत्नान्न चिन्तयति साधक: ॥३४॥**
**तस्य पूजा जपश्चैव स्नानदानादिकं वृथा। एतान् कुलगुरून् ध्यायेदूर्ध्वाम्नाय उदीरितान् ॥३५॥**
**प्रज्ञा विष्णुश्च रुद्रश्च ईश्वरश्च सदाशिव:। इच्छा ज्ञाना क्रिया चैव कुण्डली मातृका परा ॥३६॥**
**एकादशैते दिव्यौघा आदिनाथस्तत: परा। अचिन्त्यनाथोऽचिन्त्या च अव्यक्तोऽव्यक्तिका तत: ॥३७॥**
**कुलेश्वर: कुलेशी च सिद्धौघा नागसंख्यका:। तूष्णीशश्चैव सिन्द्धा च मित्र: कुब्जा तत: परम् ॥३८॥**
**गगनश्चाटुली चैव चन्द्रगर्भस्तत: परम्। वालिभागी च मुक्तश्च महिला ललितस्तत: ॥३९॥**
**शङ्खा श्रीकण्ठसंज्ञश्च श्रीकण्ठा च परेश्वर:। परेश्वरी कुमारश्च सहजा रत्न एव च ॥४०॥**
**ज्ञानदेवी ततो ब्रह्मा नादिनी चाप्यजेश्वर:। महिला च प्रतिष्ठश्च सहजा शिव एव च ॥४१॥**
**प्रतिमा च चिदानन्द: सहजा च तथैव च। श्रीकण्ठानन्दविद्ये च शिवश्च सहजा तत: ॥४२॥**
**सोमश्च सहजा चैव संविच्च सहजा तत:। विबुधो विबुधा चैव भैरवो भैरवी तथा ॥४३॥**
**आनन्दो नन्दिनी चैव तत: कामेश्वराभिध:। कामेश्वरी च कमल: सहजा जिनयुग्मका: ॥४४॥**
**मानवौघा: स्मृता एते वराभयकराम्बुजा:।**

**कुलगुरु का ध्यान**—इनके दश हाथ, पाँच मुख और गले में मुण्डमाला है। उगते हुए हजार सूर्यो के समान इनकी आभा है। ये पूर्णान्त:करणोद्यत हैं। इनके दश हाथों में खड्ग, खेट, कपाल, त्रिशूल, मुद्गर, खट्वाङ्ग, बाण, धनुष, वर और अभय सुशोभित हैं। रात्रि के चौथे प्रहर में महातेज कुण्डलिनी के विसर्ग के अधोभाग में लाक्षारस की प्रभा में यत्नपूर्वक चिन्तन करने से विद्या की संसिद्धि होती है। इन कुलगुरुओं का चिन्तन जो साधक नहीं करता है, उसकी पूजा, जप, स्नान, दानादि व्यर्थ होते है। ऊर्ध्वाम्नाय में इन कुलगुरुओं का ध्यान आवश्यक है। दिव्यौघ ग्यारह हैं, जिनके नाम इस प्रकार हैं—प्रज्ञा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर, सदाशिव, इच्छा, ज्ञान, क्रिया, कुण्डली, मातृका और परा। सिद्धौघ आठ हैं—आदिनाथ, परानाथ, अचिन्त्यनाथ, अचिन्त्या, अव्यक्तनाथ, अव्यक्तिका, कुलेश्वर, कुलेशी। मानवौघ तेईस जोड़े हैं—तूष्णीश-सिद्धा, मित्र-कुब्जा, गगन-चाटुली, चन्द्रगर्भ-बालिभागी, मुक्त-महिला, ललित-शङ्खा, श्रीकण्ठ-श्रीकण्ठा, परेश्वर-परेश्वरी, कुमार-सहजा, रत्न-ज्ञानदेवी, ब्रह्मा-नादिनी, अजेश्वर-महिला, प्रतिष्ठ-सहजा, शिव-प्रतिमा, चिदानन्द-सहजा, श्रीकण्ठानन्द-विद्या, शिव-सहजा, सोम-सहजा, संवित्-सहजा, विबुध-विबुधा, भैरव-भैरवी, आनन्द-नन्दिनी, कामेश्वर-कामेश्वरी, कमल-सहजा। मानवौघों के दो हाथ हैं। एक हाथ में वर मुद्रा और दूसरे हाथ में अभय मुद्रा है।

### विद्यावतारगुरुक्रम:

**विद्यावतारगुरवो न्यस्तव्या गगनाम्बुजे ॥४५॥**
**एते प्रोक्ताश्च गुरवो विद्याया: शाम्भवक्रमे। व्योमातीता च व्योमेशी व्योमगा व्योमचारिणी ॥४६॥**
**व्योमस्था चैव दिव्यौघा: पञ्चाम्बा: परिकीर्तिता:। उन्मना: समनाश्चैव व्यापिका शक्तिरेव च ॥४७॥**

**ध्वनिश्च ध्वनिमात्रानाहता बिन्दुस्ततः परम्। बिन्दुश्चाकाशशब्दान्तः सिद्धौघा नवसंख्यकाः ॥४८॥**
**परमात्मा शाम्भवश्च चिन्मुद्रो वाग्भवस्ततः। लीलश्च सम्भ्रमश्चैव चित्प्रसन्नस्तथैव च ॥४९॥**
**विश्वश्चैते मानवौघा नवसंख्या प्रकीर्तिताः।**

**विद्यावतार गुरुक्रम**—विद्यावतार गुरुओं का न्यास गगनाम्बुज में किया जाता है। शाम्भव क्रम में इनका वर्णन किया गया है। व्योमस्थ इन दिव्यौघों को पञ्चाम्बा कहा जाता है। इनके नाम व्योमातीता, व्योमेशी, व्योमगा, व्योमचारिणी और व्योमस्था हैं। सिद्धौघ नव हैं—उन्मना, समना, व्यापिका शक्ति, ध्वनि, ध्वनिमात्रा, अनाहता, बिन्दु, परमबिन्दु एवं आकाश-शब्दान्त। मानवौघ नव हैं—परमात्मा, शाम्भव, चित्, मुद्रा, वाग्भव, लोल, सम्भ्रम, चित्प्रसन्न एवं विश्व।

**विद्यागुरुक्रमः**

**विद्याया गुरवश्चैव ऊर्ध्वाम्नायक्रमस्य च ॥५०॥**
**षोडश्युपासकश्चैतान् नवपंक्तिक्रमाद्यजेत्। देव्याः पृष्ठप्रदेशे तु विश्वान्ते स्वगुरुक्रमम् ॥५१॥**

**विद्यागुरुक्रम**—ऊर्ध्वाम्नाय क्रम के विद्यागुरुओं का यजन षोडशी के उपासक को नव पंक्ति में करना चाहिये। देवी के पृष्ठभाग में विश्व गुरु के बाद स्वगुरु का यजन करना चाहिये।

**स्वगुरुक्रमः**

**कपिलोऽत्रिर्वसिष्ठश्च सनकश्च सनन्दनः। भृगुः सनत्सुजातश्च वामदेवश्च नारदः ॥५२॥**
**गौतमः शुनकः शक्तिर्मार्कण्डेयश्च कौशिकः। पराशरः शुकश्चैवाङ्गिराः कण्वस्तथैव च ॥५३॥**
**जाबालिश्च भरद्वाजो वेदव्यासस्तथैव च। ईशानो रमणश्चैव कपर्दी भूधरस्ततः ॥५४॥**
**सुभटो जलजश्चैव भूतेशः परमस्ततः। विजयो भरतश्चैव पद्मेशः सुभगस्ततः ॥५५॥**
**विशुद्धः समरश्चैव कैवल्यश्च गणेश्वरः। सुपाद्यो विबुधो योगो विज्ञानोऽनङ्गविभ्रमौ ॥५६॥**
**दामोदरश्चिदाभासश्चिन्मयश्च कलाधरः। वीरेश्वरश्च मन्दारस्त्रिदशः सागरो मृडः ॥५७॥**
**हर्षः सिंहश्च गौडश्च वीरोऽघोरो ध्रुवस्ततः। दिवाकरश्चक्रधरः प्रमथेशश्चतुर्भुजः ॥५८॥**
**आनन्दभैरवो धीरो गौडः पावक एव च। पराशर्यः सत्यनिधी रामचन्द्रस्ततः परम् ॥५९॥**
**गोविन्दः शङ्कराचार्य एकसप्ततिसंख्यकाः।**

**श्रीविद्यारण्य स्वगुरुक्रम** (इकहत्तर नाम—कपिल से शंकर तक)—कपिल, अत्रि, वसिष्ठ, सनक, सनन्दन, भृगु, सनत्सुजात, वामदेव, नारद, गौतम, शुनक, शक्ति, मार्कण्डेय, कौशिक, पराशर, शुक, अङ्गिरा, कण्व, जाबालि, भरद्वाज, वेदव्यास, ईशान, रमण, कपर्दी, भूधर, सुभट, जलज, भूतेश, परम, विजय, भरत, पद्मेश, सुभग, विशुद्ध, समर, कैवल्य, गणेश्वर, सुपाद्य, विबुध, योग, विज्ञान, अनङ्ग, विभ्रम, दामोदर, चिदाभास, चिन्मय, कलाधर, वीरेश्वर, मन्दार, त्रिदश, सागर, मृड, हर्ष, सिंह, गौड़, वीर, अघोर, ध्रुव, दिवाकर, चक्रधर, प्रमथेश, चतुर्भुज, आनन्दभैरव, धीर, गौड़, पावक, पराशर, सत्यनिधि, रामचन्द्र, गोविन्द एवं शंकराचार्य—यह गुरुओं का क्रम है।

**शंकराचार्यशिष्यनिर्णयः**

**शङ्कराचार्यशिष्याश्च चतुर्दश दृढव्रताः ॥६०॥**
**देव्यात्मनो दृढात्मानो निग्रहानुग्रहक्षमाः। शङ्करः पद्मपादाख्यो बोधो गीर्वाण एव च ॥६१॥**
**आनन्दतीर्थनामा च पञ्चैते भिक्षवः स्मृताः। सुन्दरो विष्णुशर्मा च लक्ष्मणो मल्लिकार्जुनः ॥६२॥**
**त्रिविक्रमः श्रीधरश्च कपर्दी केशवस्ततः। दामोदर इति ख्याता गृहिणो नवसंख्यकाः ॥६३॥**
**मठपीठोपपीठाधिपत्ययुक्तान्त्यदीक्षिता । अन्त्येष्टिकृच्छङ्कराख्या विविक्ताश्रमसंयुता ॥६४॥**

**देवात्मनः शङ्करस्य विख्याता शिष्यसन्ततिः । पद्मपादस्य षट् शिष्या माण्डलः परिपावकः ॥६५॥**
**निर्वाणो गीर्धनश्चैव चिदानन्दः शिवोत्तमः । विविक्ताश्रमिणो धीरो मौनिनस्त्यक्तमत्सराः ॥६६॥**
**विचरन्ति तथा लोके तत्तच्छिष्यपरम्पराः । बोधस्य बहवः शिष्या विविधा भुवि केरले ॥६७॥**
**गीर्वाणेन्द्रस्य वै शिष्यो विद्वद्गीर्वाण एव च । तच्छिष्योः विबुधेन्द्रः स्यात्सुधीन्द्रो विबुधस्य च ॥६८॥**
**तच्छिष्यो मन्त्रगीर्वाणस्ततः स्युर्विविधा नराः । आनन्दतीर्थनाम्नश्च शिष्याः स्युर्गृहिणो भुवि ॥६९॥**
**आराध्यपादुकापीठसम्प्रदायविदो भुवि । सुन्दराचार्यशिष्यास्तु विविधाः पीठनायकाः ॥७०॥**
**भिक्षवो गृहिणः सर्वे सुन्दर एव पीठके । श्रीविष्णुशर्मणः शिष्यः प्रगल्भाचार्यपण्डितः ॥७१॥**
**तच्छिष्येण मया प्रोक्ते ग्रन्थेऽस्मिन् पूर्णतां गते ।**

**शंकराचार्य के शिष्य**—शंकराचार्य के दृढ़वती चौदह शिष्य थे। ये सभी देव्यात्मन, दृढ़ात्मन, निग्रह-अनुग्रह करने में सक्षम थे। शङ्कर, पद्मपाद, बोध, गीर्वाण और आनन्दतीर्थ—ये पाँचों संन्यासी थे। सुन्दर, विष्णुशर्मा, लक्ष्मण, मल्लिकार्जुन, त्रिविक्रम, श्रीधर, कपर्दी, केशव और दामोदर—ये नव गृहस्थाश्रमी थे। अन्त्यदीक्षित ये सभी मठों-उपमठों के अधिपति थे। अन्त्येष्टि कृत् सभी शंकराचार्य के नाम से विविक्त आश्रम-संयुत थे। देवात्मा शंकर की शिष्यसंतति विख्यात है। पद्मपाद के छः शिष्य थे। उनके नाम माण्डल, परिपावक, निर्वाण, गीर्धन, चिदानन्द और शिवोत्तम हैं। ये सभी विविक्त आश्रमी, धीर, मौनी ईर्ष्यारहित थे। उनकी शिष्य-परम्परा आज भी विद्यमान है। बोध के बहुत से शिष्य केरल के विविध भागों में विद्यमान हैं। गीर्वाणेन्द्र के शिष्य विद्वान् गीर्वाण थे। उनके शिष्य विबुधेन्द्र थे। विबुधेन्द्र के शिष्य सुधीन्द्र थे। सुधीन्द्र के शिष्य मन्त्रगीर्वाण थे। इनके बहुत शिष्य थे। आनन्दतीर्थ के शिष्य गृहवासी थे। ये सभी आराध्यपादुकापीठ और सम्प्रदाय के ज्ञानी थे। सुन्दराचार्य के शिष्य विविध पीठों के महन्त थे। संन्यासी और गृहवासी सभी के सुन्दर पीठ थे। श्री विष्णुशर्मा के शिष्य प्रगल्लभाचार्य पण्डित थे। उन्हीं के शिष्य मेरे द्वारा इस ग्रन्थ को पूरा किया है।

### प्रगल्भाचार्यशिष्यस्य ग्रन्थकर्तुः ग्रन्थावतारनिरूपणम्

**आविरासीज्जगद्धात्री महामाया ममाग्रतः ॥७२॥**
**इति प्रोवाच भो वत्स वृणीष्व वरमीप्सितम् । तदोक्तवानहं मातर्मत्कृतं ग्रन्थमुत्तमम् ॥७३॥**
**दृष्ट्वा गुरुक्रमं मन्त्रान् गुरुत्वेन विभाव्य माम् । दीक्षां विनापि भक्त्या तु ये जपन्ति च साधकाः ॥७४॥**
**तेषामतितरां सिद्धिर्भवत्विति ममेप्सितम् । सुप्रसन्ना तदा देवी तत्तथैव भवत्विति ॥७५॥**
**वरं दत्त्वा मुदाप्यन्तर्हितातो गुरुसन्ततेः । ज्ञानमात्रेण सा देवी तुष्टा भवति निश्चयात् ॥७६॥**

**ग्रन्थावतार-निरूपण**—ग्रन्थ के पूर्ण होने पर जगद्धात्री महामाया मेरे आगे प्रत्यक्ष हुईं। श्रीदेवी ने कहा—हे वत्स! अपना इच्छित वर माँगो। ऐसा सुनकर मैंने श्रीदेवी से कहा कि हे माते! मेरा ग्रन्थ उत्तम है। गुरुक्रम के मन्त्रों को देखकर मुझे गुरु मानकर दीक्षा के बिना भी जो साधक भक्तिपूर्वक जप करे, उसे भी इच्छित सिद्धि प्राप्त हो—यही मेरी इच्छा है। देवी ने प्रसन्न होकर 'तथास्तु' कहा एवं हर्षित, मुदित होकर अन्तर्हित हो गयी। गुरुसन्तति के ज्ञानमात्र से देवी निश्चित रूप से सन्तुष्ट होती हैं।

### लक्ष्मणदेशिकवृत्तकथनम्

**जगद्गुरोः शङ्करस्य शिष्यो लक्ष्मणदेशिकः । लोके विख्यातिमारूढस्तपसा विद्यया श्रिया ॥७७॥**
**प्राप्यावस्थां तुरीयां तु वीतरागो महीतले । विचरन् प्रौढदेवस्य राजधानीं समाश्रितः ॥७८॥**
**प्रौढस्तस्मै ददौ वेश्मभूषान्नपरिचारकान् । एकदा तत्सभामध्ये तस्मिंस्तिष्ठति लक्ष्मणे ॥७९॥**
**नानावस्तूनि वस्त्राणि राज्ञे ददुरुपायनम् । द्वीपान्तरात् समानीय वाणिज्ये ये नियोजिताः ॥८०॥**
**राजा ददौ लक्ष्मणाय तानि वस्त्राण्यनेकशः । समादाय निजागारे लक्ष्मणो देशिकोत्तमः ॥८१॥**

**कुण्डे विध्युक्तमार्गेण वह्निं संस्थाप्य यत्नतः। तानि वस्त्राणि हुतवान् देव्यात्मा भक्तिभावतः ॥८२॥**
**तच्छ्रुत्वा प्रौढदेवोऽपि वैपरीत्यं हृदि स्मरन्। पुनर्दास्यामि वासांसि मूल्यं कृत्वाद्य यत्नतः ॥८३॥**
**इत्युक्त्वा प्रेरितो दूतो वस्त्रार्थं लक्ष्मणान्तिके। तदा स क्रोधचित्तः सन् राज्ञे शापं ददौ तदा ॥८४॥**
**निर्वंशो भवतु प्रौढो ब्रह्मस्वस्यापहारकः। इति वासांसि देवीतो याचयित्वा पुनर्ददौ ॥८५॥**
**ततस्तन्नगरं त्यक्त्वा गतोऽसौ दक्षिणापथम्। तदोद्विग्नमनाः प्रौढः स देशः लक्ष्मणस्य तु ॥८६॥**
**प्राप्य तं प्रार्थयामास मयि देव कृपां कुरु। इति तुष्टमना विप्रः प्रोवाच वच उत्तमम् ॥८७॥**
**राजन् मम वचो लोकेऽप्यमोघं तन्निबोधय। तथापि तव भक्त्याहं सन्तुष्टः सन् ब्रवीमि ते ॥८८॥**
**भविष्यति तवापत्यं तत्सुखं न भविष्यति। तच्छ्रुत्वा प्रमना राजा गतो निजपुरं प्रति ॥८९॥**
**ततः काले व्यतीते तु प्रौढदेवो महीपतिः। अन्तर्वत्न्यां स्वभार्यायामापन्नः पञ्चतां गतः ॥९०॥**
**ततस्तद्राज्यभारं तु ग्राहितोऽस्मि प्रजार्थितः। अर्ककोटिसहस्रेण द्रव्येण महदद्भुतम् ॥९१॥**
**श्रीविद्यानगरं नाम्ना श्रीचक्रो रसमुज्ज्वलम्। निर्माय प्रौढदेवस्य पुत्रे राज्यार्हतां गते ॥९२॥**
**तमम्बदेवं भूपालमुपवेश्य नृपासने। तदाज्ञया तत्सदसि विद्वद्भिर्विमलार्थिभिः ॥९३॥**
**सम्प्रार्थितोऽहमम्बाया आज्ञामासाद्य यत्नतः। नानातन्त्राणि संशोध्य यामलानि च सर्वशः ॥९४॥**
**मतद्वयं समालोड्य ग्रन्थं विद्यार्णवाभिधम्। मुदा रचितवानस्मि लोकानामुपकारकम् ॥९५॥**
**मल्लिकार्जुनसंज्ञस्य शिष्या विन्ध्यप्रदेशके। त्रिविक्रमस्य वै शिष्याः श्रीजगन्नाथदेशके ॥९६॥**
**गौडमैथिलबङ्गालदेशे वै श्रीधरस्य तु। काश्ययोध्याप्रदेशेषु शिष्याः ख्याताः कपर्दिनः ॥९७॥**
**सम्प्रदायो हि नान्योऽस्ति लोके श्रीशङ्कराद्बहिः।**

**लक्ष्मणदेशिक वृत्त-वर्णन**—जगद्गुरु शंकराचार्य के शिष्य लक्ष्मणदेशिक तपविद्या और श्रीसम्पदा के लिये संसार में विख्यात थे। चौथेपन में वे वैरागी होकर भूतल पर विचरण करने लगे। इस क्रम में वे प्रौढ़देव की राजधानी में आये। प्रौढ़देव ने उन्हें आदरपूर्वक घर, अन्न, वस्त्र और नौकर-चाकर दिया। एक समय प्रौढ़देव की सभा में लक्ष्मण भी बैठे थे। एक वणिक ने दूसरे स्थानों से लाकर राजा को सुन्दर वस्तुओं और वस्त्रादि भेंट किया। राजा ने लक्ष्मण को अनेक वस्त्र दिया। अपने घर आकर लक्ष्मणदेशिक ने कुण्ड में विधियुक्त मार्ग से अग्नि को स्थापित करके भक्ति-भाव से उन वस्त्रों को श्रीदेवी के लिये हवन कर दिया। यह सुनकर प्रौढ़देव क्षुब्ध हो गये। उन्होंने लक्ष्मणदेशिक को दूत से कहलाया कि वस्त्रों का मूल्याङ्कन करना है; इसलिये वापस भेज दें। इस पर लक्ष्मणदेशिक क्रुद्ध हो गये और राजा को शाप दिया कि ब्रह्मस्व का अपहारक राजा प्रौढ़देव निर्वंश हो जाय। देवी से माँगकर उन्होंने वस्त्रों को लौटा दिया और उस नगर को छोड़कर दक्षिणापक्ष में चले गये। शाप सुनकर राजा उद्विग्न होकर लक्ष्मण को खोजते-खोजते उनके पास पहुँचा। उनसे प्रार्थना किया कि देव! मुझपर कृपा कीजिये। क्षमा-याचना से प्रसन्न होकर लक्ष्मण ने उत्तम वचन कहा। राजा मेरा शाप अमोघ है; तथापि मैं सन्तुष्ट होकर कहता हूँ कि तुम्हें पुत्र होगा; पर तुम उसका सुख नहीं पा सकोगे। यह सुनकर राजा अपने नगर में आया। कुछ समय के बाद राजा की रानी को गर्भ रहा और राजा का देहान्त हो गया। इसके बाद प्रजा की प्रार्थना पर मैंने राज्यभार ग्रहण किया। बारह हजार करोड़ द्रव्यों से मैंने श्रीचक्र के रस से उज्ज्वल अद्भुत श्रीविद्यानगर बनवाकर प्रौढ़देव के पुत्र अम्बदेव के युवा होने पर उसे राजगद्दी पर स्थापित कर दिया। उसकी आज्ञा से विद्वानों और सज्जनों को प्रार्थना पर मैंने श्रीदेवी से आज्ञा लेकर यत्नपूर्वक नाना तन्त्रों और यामलों से कादि और कालीमतों का समालोडन करके श्रीविद्यार्णव नामक ग्रन्थ की रचना लोकोपकार के लिये किया। मल्लिकार्जुन के शिष्य विन्ध्य प्रदेश में है। त्रिविक्रम के शिष्य जगन्नाथ देश में हैं। श्रीधर के शिष्य गौड़, मैथिल और बंगाल देश में हैं। कपर्दि के शिष्य काशी और अयोध्या में हैं। शंकराचार्य के अतिरिक्त संसार में कोई दूसरा सम्प्रदाय नहीं है।

### कादिमतग्रन्थानामभिधानम्

**मातृकार्णवसंज्ञं तु त्रिपुरार्णवसंज्ञकम्। कादिशक्तिमते तन्त्रं तन्त्रराजं सुदुर्लभम्॥९८॥**
**कालीशक्तिमतेऽप्यन्ये ग्रन्था ख्याता महीतले। योगिनीहृदयं चैव ख्यातं ग्रन्थचतुष्टयम्॥९९॥**
**तस्माद्यत्नेन बोद्धव्यं गोप्तव्यं सिद्धिमिच्छता। मतद्वयपरिज्ञानाच्छिवोऽभून्मानवः स्वयम्॥१००॥**
**मतस्य यस्य सम्मत्या गुरुणा यत्प्रदर्शितम्। मतद्वयस्य सम्मत्या चोर्ध्वाम्नाये व्यवस्थितिः॥१०१॥**
**न कुर्यान्मतसाङ्कर्यमन्यथा सिद्धिरोधकृत्। साधयेत् साधकश्रेष्ठस्तन्मतस्यैव सम्मितम्॥१०२॥**
**गुरुक्रमं विजानीयात् तन्मतोपासको नरः। कामराजाख्यविद्यायाः कालीमतविभेदतः॥१०३॥**

**कादिमत के ग्रन्थ**—कादि शक्तिमत के चार तन्त्र विख्यात हैं। उनमें तन्त्रराजतन्त्र सुदुर्लभ है। मातृकार्णव, त्रिपुरार्णव और योगिनीहृदय विख्यात हैं। कालीशक्तिमत के ग्रन्थ भी प्रसिद्ध हैं। दोनों मतों के परिज्ञान के लिये शिव ने मानव शरीर धारण किया। सिद्धियों के इच्छुकों को यत्नपूर्वक उनका बोध प्राप्त करना चाहिये और उसे गुप्त रखना चाहिये। दोनों मतों की सम्मति से ऊर्ध्वाम्नाय की व्यवस्थिति है। गुरु से प्रदर्शित मत-सम्मत के अनुसार साधकश्रेष्ठ साधना करे। मतों में मिलावट न करे; अन्यथा सिद्धि प्राप्त नहीं होगी। कामराज विद्या के कालीमत विभेद से गुरुक्रम जानकर उपासना करनी चाहिये। उस मत का गुरुक्रम निम्नलिखित हैं।

### कामराजविद्यायाः कालीमते कुलगुरुक्रमः

**प्रह्लादानन्दनाथश्च सनकानन्द एव च॥१०४॥**
**वसिष्ठानन्दनाथश्च कुमारानन्द एव च। क्रोधानन्दः शुकानन्दो ध्यानानन्दस्ततः परम्॥१०५॥**
**बोधानन्दः सुरानन्दः कुलाख्या गुरवो नव।**

**कामराज विद्या में कालीमत का गुरुक्रम**—इस मत के नव कुलगुरुओं के नाम हैं—प्रह्लादानन्दनाथ, सनकानन्द, वसिष्ठानन्दनाथ, कुमारानन्द, क्रोधानन्द, शुकानन्द, ध्यानानन्द, बोधानन्द एवं सुरानन्द।

### कुलगुरुध्यानमन्त्रनिर्णयः

**सर्वे द्विनेत्रा द्विभुजा वराभयकराम्बुजाः॥१०६॥**
**पूर्वोक्तसमये स्थाने ध्यातव्या मन्त्रवित्तमैः। चिद्रूपश्चिन्मयश्चैव चिच्छक्तिर्दिव्यसंज्ञकाः॥१०७॥**
**प्रबोधश्च सुबोधश्चाप्यनन्तः सिद्धसंज्ञकाः। सुधामश्च त्रिमूर्तिश्च झिण्टीशो मानवाः स्मृताः॥१०८॥**
**आनन्दनाथशब्दान्ता ध्रुवतारत्रयादिकाः। पादुकां पूजयामीति मन्त्राः सप्तदशार्णकाः॥१०९॥**
**शैवी सप्तदशीरूपा नित्या सप्तदशार्णकाः। आद्यः परप्रकाशश्चापरः परशिवस्ततः॥११०॥**
**परशक्तिश्च कौलेशः शुक्रदेवी कुलेश्वरः। कामेश्वरी सप्तमी स्याद्दिव्यौघा मुनिसङ्ख्यकाः॥१११॥**
**भोगः क्लिन्नस्तु समयः सहजो वेदसङ्ख्यकाः। सिद्धा एते तु गगनो विश्वस्तु विमलस्ततः॥११२॥**
**मदनो भुवनो नीलः स्वात्मा प्रिय इतीरिताः। वसुसङ्ख्याः स्मृता एते मानवा विश्वविग्रहाः॥११३॥**
**एतान् सम्पूजयेद्देव्याः पृष्ठदेशे नव क्रमात्। तदन्ते पूजयेद्धीमान् प्रियां तु गुरुसन्ततिम्॥११४॥**

**कुलगुरुओं के ध्यानमन्त्र**—सभी कुलगुरु द्विनेत्र एवं द्विभुज हैं। हाथों में वर और अभय मुद्रा है। मन्त्रज्ञानी को पूर्वोक्त समय एवं स्थान का ध्यान करना चाहिये। इनमें चिद्रूप, चिन्मय, चित् शक्ति, दिव्यौघ हैं। प्रबोध, सुबोध, अनन्त सिद्धौघ हैं। सुधाम, त्रिमूर्ति, झिण्टीश मानवौघ हैं। इनके पूजनमन्त्र में पहले ध्रुव, त्रितार तब आनन्दनाथ, तब पादुकां पूजयामि लगता है; मन्त्र होता है—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं आनन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि। शिव और शक्तिरूपस्व दोनों के मन्त्र सत्रह अक्षर के होते हैं। इसमें सात की पूजा होती है। जिन सातों की पूजा होती है, उनके नाम हैं—परप्रकाशानन्दनाथ, परशिवानन्दनाथ, पराशक्ति, कौलेश, शुक्लदेवी, कुलेश्वरानन्दनाथ और कामेश्वरी। इनके पूजामन्त्र इस प्रकार के होते हैं—

**पूर्णापर्वसु तेष्वेव पदेषु षोडशैव हि । कोष्ठानि गुणसूत्राणां पातनाद्विदधीत वै ॥३७५॥**
**षोडशार्णांल्लिखेत् प्राग्वत्पूजां प्राग्वत्समाचरेत् । एवं पूजा प्रकर्तव्या गुरौ जीवति साधकैः ॥३७६॥**
**मृते नाथपदं हित्वा शिवेति पदमुन्नयेत् । एवं यः पूजयेन्नित्यं विशेषदिवसेषु तु ॥३७७॥**
**तस्माद्दीक्षा शुभा प्रोक्ता चान्यथाप्यशुभा भवेत् ।**

बीच वाले नव कोष्टों से प्रारम्भ करके सबों में नव-नव तत्त्ववर्णों को लिखे और क्रम दक्षिणावर्त रखे। इनमें नव नाथों का यजन होता है। ये नव नाथ प्रकाशानन्द, विमर्शानन्द, आनन्दानन्द, ज्ञानानन्द, सत्यानन्द, पूर्णानन्द, स्वभावानन्द, प्रतिभानन्द और सुभगानन्द हैं। मध्य वाले नव कोष्ठों में अं कं खं गं घं ङं चं छं जं एक-एक करके लिखे। उसके पश्चिम वाले नव कोष्ठों में झं ञं, टं ठं डं ढं णं तं थं लिखे। वायव्य वाले नव कोष्ठों में दं धं नं पं फं बं भं मं यं लिखे। उत्तर वाले नव कोष्ठों में रं लं वं शं षं सं हं ळं क्षं लिखे। ईशान वाले नव कोष्ठों में अं कं खं गं घं ङं चं छं जं लिखा। पूर्व वाले नव कोष्ठों में झं ञं टं ठं डं ढं णं तं थं लिखे। आग्नेय वाले नवक में दं धं नं पं फं बं भं मं यं लिखे। दक्षिण वाले नवक में रं लं वं शं षं सं हं ळं क्षं लिखे। नैर्ऋत्य वाले नवक में अं कं खं गं घं ङं चं छं जं लिखे।

इस प्रकार नव नाथों का मण्डल बनता है। इनके पूजामन्त्र निम्न प्रकार के होते हैं—ऐं ह्रीं श्रीं प्रकाशानन्दनाथ अं कं खं गं घं ङं चं छं जं श्रीपादुकां पूजयामि। इनका पूजन मध्य कोष्ठ नवक में होता है। इसी प्रकार पश्चिम के कोष्ठ में विमर्शानन्द नाथ पूज्य हैं। वायव्य में आनन्दानन्द नाथ की पूजा करे। उत्तर के कोष्ठ नवक में ज्ञानानन्दनाथ का यजन करे। ईशान के कोष्ठ नवक में सत्यानन्दनाथ का पूजन करे। पूर्व के कोष्ठ नवक में पूर्णानन्द का पूजन करे। आग्नेय के कोष्ठ नवक में स्वभावानन्दनाथ का पूजन करे। दक्षिण के कोष्ठ नवक में प्रतिभानन्द नाथ का पूजन करे। नैर्ऋत्य के कोष्ठनवक में सुभगानन्द नाथ का पूजन करे। यह पूजन नाथावृत्तिक्रम से नाथ नाम के दिन से प्रारम्भ करे। जिस दिन का जो नाथ हो, उसी के अनुसार पूजा करे। गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, ताम्बूल, नमस्कार, स्तोत्रपाठ अर्पण करे। ऐक्य भावना से नाथों को सन्तुष्ट करे। मध्य नाथ के सम्मुख श्रीगुरु का पूजन करे। नामादि क्रम से विद्वान् नवों के आगे नव गुरुओं का पूजन करे। उसके बाहर शिवादि गुरुमण्डल का पूजन करे। यह पूजन पंक्तिबद्ध प्रदक्षिणा क्रम से भक्ति-भाव से करे।

इस प्रकार पर्वो में विहित पूजा रात में करे। पूजन नाम के साथ पादुकां पूजयामि लगाकर करे। नाथ दिवसादि का ज्ञान तान्त्रिक पञ्चाङ्ग से प्राप्त करके पूर्ण पर्वो में पूजन करे। पूरब से पश्चिम और दक्षिण से उत्तर पाँच-पाँच समानान्तर रेखाओं को खींचने से सोलह कोष्ठ बनते हैं; जैसे—

| | | |
|---|---|---|
| | | |
| | | |
| | | |

इन सोलह कोष्ठों में सोलह नित्याओं के वर्ण अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं ऌं ॡं एं ऐं ओं औं अं अंः लिखे। पूर्ववत् पूजा पूर्वकथित प्रकार से करे। जीवित गुरु के नाम के साथ 'नाथ' लगाये। मृत गुरु के नाम के साथ 'शिव' जोड़े। इस प्रकार की पूजा जो नित्य या विशेष दिनों में करता है, उसकी दीक्षा शुभादायिनी होती है; अन्यथा अशुभ होती है।

### पूर्णाभिषेकिणां पूजाविशेषः

**पूर्णाभिषेकयुक्तैस्तु पदेषु कमलानि वै ॥३७८॥**

**कृत्वा पूजा विधातव्या पूर्णापर्वातिरिक्तके । पूर्णापर्वसु तेष्वेव षोडशीकृत्य पूर्ववत् ॥३७९॥**
**चन्द्रचन्दनकाश्मीरैरुशीरैर्मृगनाभिकैः । सुगन्धपञ्चकेनैव विदध्याद्गुरुमण्डलम् ॥३८०॥**
**पूजान्ते लेपयोद्भाले तत्पङ्कं भक्तिभावतः । सम्पद्विजयसिद्ध्यर्थमायुरारोग्यसिद्धये ॥३८१॥**

**पूर्णाभिषिक्तों का पूजन-निषेध**—पूर्णाभिषिक्तों को गुरुचरण-कमलों में पूर्ण पर्व के अतिरिक्त पूर्ववत् षोडशी पूजा के बाद चन्दन, केसर, उशीर, कस्तूरी, कपूर, सुगन्धपञ्चक से गुरुमण्डल बनाकर पूजन करना चाहिये। भक्ति-भाव से पूजा के अन्त में सुगन्धपञ्चक का लेप अपने मस्तक में लगाये। इससे सम्पत्ति, विजय, आयु, आरोग्य की प्राप्ति होती है।

विद्यासिद्ध्यै गुरुस्तोत्रम्

पूजादौ च तदन्ते च गुरुस्तोत्रं पठेद्बुधः। सन्ध्यात्रये सुसिद्ध्यर्थं रात्रौ चैव समाहितः ॥३८२॥
नमस्ते नाथ भगवन् शिवाय गुरुरूपिणे। विद्यावतारसंसिद्ध्यै स्वीकृतानेकविग्रह ॥३८३॥
नवाय नवरूपाय परमार्थैकरूपिणे। सर्वाज्ञानतमोभेदमानवे चिद्घनाय ते ॥३८४॥
स्वतन्त्राय दयाक्लृप्तविग्रहाय परात्मने। परतन्त्राय भक्तानां भव्यानां भव्यरूपिणे ॥३८५॥
विवेकिनां विवेकाय विमर्शाय विमर्शिनाम्। प्रकाशिनां प्रकाशाय ज्ञानिनां ज्ञानरूपिणे ॥३८६॥
पुरस्तात्पार्श्वयोः पृष्ठे नमस्कुर्यामुपर्यधः। सदा मच्चित्तरूपेण विधेहि भवदासनम् ॥३८७॥

**विद्यासिद्धि के लिये गुरुस्तोत्र का पाठ**—पूजा के प्रारम्भ और अन्त में गुरुस्तोत्र का पाठ करना चाहिये। यह पाठ तीनों सन्ध्याओं और रात में करना चाहिये। गुरुस्तोत्र इस प्रकार है—हे नाथ भगवन्! आपको नमस्कार है। आप शिवस्वरूप होते हुये भी साक्षात् गुरुस्वरूप हैं। विद्यावतार की सिद्धि हेतु आपने अनेकों प्रकार का रूप धारण किया है। नूतन, नूतन स्वरूप वाले, एकमात्र परमार्थस्वरूप वाले, समस्त ज्ञानान्धकार को दूर करने वाले, चिद्घनस्वरूप, पूर्ण स्वतन्त्र दयावान्, परात्मन्, भक्तों के वश में रहने वाले, भव्यों के लिये भव्य स्वरूप वाले, विवेकियों के लिये विवेकस्वरूप, विमर्शियों के लिये विमर्शस्वरूप, प्रकाशों के प्रकाशस्वरूप, ज्ञानियों के ज्ञानस्वरूप, आपके आगे-पीछे, अगल-बगल, ऊपर-नीचे नमस्कार है। आप मेरे चित्त में विराजमान हों।

गुरुस्तोत्रपाठफलम्

इदं स्तोत्रं पठेन्नित्यं विद्यासिद्ध्यै प्रयत्नतः। चक्रे देव्यास्तु शक्त्यन्ता नाथान्ता गुरुमण्डले ॥३८८॥
गुरौ मृते शिवान्ताश्च गुरूणां त्रिविधाः स्थितिः। गुरुमण्डलमेतद्धि पारम्पर्य्यमिति स्मृतम् ॥३८९॥
पारम्पर्य्यपरिज्ञानात् सम्प्रदायः स्थिरो भवेत्। सम्प्रदाये स्थिरे जाते सम्प्रदायव्रती भवेत् ॥३९०॥
देवता तेन विद्याश्च मन्त्राः सिद्ध्यन्ति तत्क्षणात्। पुरश्चर्यासु नित्यं हि पूजयेद्गुरुमण्डलम् ॥३९१॥
सम्प्रदायपरिज्ञानं मन्त्रवीर्यस्य संस्मृतिः। एतद्द्वयं न जानाति साधकस्तु कथं भवेत् ॥३९२॥
नित्यं नैमित्तिकञ्चैव चाद्यं काम्यञ्च तद्द्वयम्। प्राप्तं कालाच्च पर्यायात्प्रसिद्धं त्रीण्यनुक्रमात् ॥३९३॥
नामानि साधकेन्द्रस्य सम्प्रदायप्रसिद्धये। भवेयुस्तानि यत्नेन ज्ञेयानि श्रीगुरोरपि ॥३९४॥
पारम्पर्य्यं तथा ज्ञात्वा स्वशिष्येभ्यो निवेदयेत्। गुर्वात्मदेवताणूनामैक्यं सम्भावयन् सदा ॥३९५॥
तदाज्ञापालनोद्युक्तश्चोत्तमः शिष्य उच्यते।

**गुरुस्तोत्र पाठ का फल**—विद्या-सिद्धि के लिये इस स्तोत्र का पाठ नित्य करना चाहिये। चक्र में देवियों के नाम के साथ 'शक्ति' लगाना चाहिये। गुरु के नाम के साथ 'नाथ' जोड़ना चाहिये। मृत गुरु के नाम के बाद में 'शिव' लगाना चाहिये। गुरु तीन प्रकार के होते हैं। गुरुमण्डल में उनका स्मरण उसी रूप में करना चाहिये। उनका त्रिविध रूप गुरु, परमगुरु और परमेष्ठि गुरु है। परम्परा के अनुसार गुरु का स्मरण करना चाहिये। परम्परा के ज्ञान से सम्प्रदाय स्थिर होता है। सम्प्रदाय के स्थिर होने पर सम्प्रदायव्रती होता है। इससे देवता, विद्या, मन्त्र तत्क्षण सिद्ध होते हैं। पुरश्चरण काल में गुरुमण्डल का पूजन नित्य करना चाहिये। जिस साधक को सम्प्रदाय का ज्ञान न हो और मन्त्रवीर्य का संस्मरण न हो, वह साधक कैसे हो सकता है? नित्य-नैमित्तिक और नित्य काम्य दोनों काल प्राप्त होने पर प्रसिद्ध तीन अनुक्रम से सिद्ध होते हैं। साधकेन्द्र का नाम सम्प्रदायसिद्धि के लिये यत्नपूर्वक गुरु से जानना चाहिये। गुरुपरम्परा ज्ञात करके अपने शिष्य को बतलाये। गुरु, आत्मा और देवता में ऐक्य की भावना करे। गुरु आज्ञा के पालन में नित्य उद्यत रहने वाला शिष्य उत्तम होता है।

गुरुमण्डलपूजाविशेषदिनानि

गुरुमण्डलपूजायां विशेषदिनानि तन्त्रराजे—

गुरोस्तु जन्मदिवसं विद्याप्राप्तिदिनं तथा। स्वजन्मदिवसं नाथव्याप्तिवासरमेव च ॥१॥

अक्षरत्रयसम्पातदिनं पूर्णादिनं तथा। षट् पर्वाणि विविष्टानि सदर्शं सप्तपर्वकम् ॥२॥
मासतो वर्षतो वापि कुर्यादेतेषु पूजनम् ॥ इति।

**तन्त्रराज के अनुसार गुरुमण्डल-पूजा के विशेष दिन**—गुरुमण्डल का पूजन गुरु के जन्मदिन में, विद्या-प्राप्ति-दिवस में और अपने जन्मदिन में, नाथव्याप्ति दिवस में, अक्षरत्रय संपात दिन में, पूर्णा दिन में, छ: पर्वो में, विशिष्ट सदर्श सात पर्वों में, महीने-महीने या वर्ष-वर्ष में करना चाहिये। इनमें से नाथव्याप्ति, अक्षरत्रयसंपात, पूर्णा दिन, छ: पर्वो का ज्ञान तान्त्रिक पञ्चाङ्ग से प्राप्त करना चाहिये।

### कादिमते श्रीगुरुलक्षणानि

अथ कादिमते प्रोक्तं लक्षणं गुरुशिष्ययोः। तत्तन्त्रस्थं वदिष्यामि साधकानां हिताय च ॥३॥
सुन्दरः सुमुखः स्वच्छः सुलभो बहुमन्त्रवित्। असंशयः संशयच्छिन्निरपेक्षो गुरुर्मतः ॥४॥
सौन्दर्यमनवद्यत्वं रूपे सौमुख्यता पुनः। स्मेरपूर्वाभिभाषित्वं स्वच्छताऽजिह्मचित्तता ॥५॥
सौलभ्यमप्यगर्वित्वं सन्तोषो बहुतन्त्रता। असंशयस्तत्त्वबोधे तच्छिष्ये प्रतिपादनात् ॥६॥
नैरपेक्ष्यमवित्तेच्छा गुरुत्वं हितवादिता। एवंविधो गुरुर्ज्ञेयस्त्वितरः शिष्यदुःखदः ॥७॥

**कादिमत में गुरु के लक्षण**—कादिमत में गुरु और शिष्य के तन्त्रस्थ लक्षणों का वर्णन साधकों के हित के लिये करता हूँ। गुरु को सुन्दर, सुमुख, स्वच्छ, सुलभ, बहुमन्त्रवित्, असंशय, संशय छिन्न करने वाला होना चाहिये। सौन्दर्यमनवद्यत्व, रूप में सौमुख्यता, स्मेरपूर्वाभिभाषित्व, स्वच्छता, अजिह्मचित्तता, सुलभता, अगर्वित्व, सन्तोष, बहुतन्त्रा, तत्त्वबोध में असंशय होकर शिष्य को बतलाने वाला होना चाहिये। वित्तेच्छा निरपेक्ष्य, गुरुत्व, हितवादिता आदि गुण गुरु में होना चाहिये। जिसमें ये गुण न हों, वह गुरु शिष्य के लिये दु:खदायी होता है।

### कादिमते शिष्यलक्षणानि

चतुर्भिराद्यैः संयुक्तः श्रद्धावान् सुस्थिराशयः। अलुब्धः स्थिरगात्रश्च प्रेक्षाकारी जितेन्द्रियः ॥८॥
आस्तिको दृढबुद्धिश्च गुरौ मन्त्रे सदैवते। एवंविधो भवेच्छिष्यस्त्वितरो दुःखकृद् गुरोः ॥९॥
गुरूच्यमाने वचने दद्यादित्थं वचस्तदा। प्रसीद नाथदेवेति तथेति च कृतादरम् ॥१०॥
प्रणम्योपविशेत् पार्श्वे तथा गच्छेदनुज्ञया। मुखावलोकी सेवेत कुर्यादादिष्टमादरात् ॥११॥
असत्यं न वदेदग्रे न बहु प्रलपेदपि। कामं क्रोधं तथा लोभं मानं प्रहसनं स्तुतिम् ॥१२॥
चापलानि च जिह्मानि कार्याणि परिदेवनम्। ऋणादानं तथा दानं वस्तूनां क्रयविक्रयम् ॥१३॥
न कुर्याद्गुरुणा सार्धं शिष्यो भूष्णुः कदाचन। यतो गुरुः शिवः साक्षात्तं स्तुवन् प्रणमन् भजेत् ॥१४॥
यथा देवे तथा मन्त्रे यथा मन्त्रे तथा गुरौ। यथा गुरौ तथा स्वात्मन्येवं भक्तिक्रमः प्रिये ॥१५॥
गुरोस्तु जन्मदिवसे कुर्यादुत्सवमादरात्। विशेषपूजां योगिभ्यो भोजनं तत्पदार्चनम् ॥१६॥
व्याप्ते प्रेते दूरगते पूजयेदग्रजादिषु। एकदेशे नित्यपूजा दूरस्थे योजनक्रमात् ॥१७॥
एकादिऋतुसंवृद्ध्या वर्षे षट्योजनान्तरे। ततो दूरगते सेवा तदाज्ञापरिपालनम् ॥१८॥
आसनं शयनं वस्त्रं भूषणं पादुकां तथा। छायां कलत्रमन्यच्च यत् स्पृष्टं तत्तु पूजयेत् ॥१९॥
एकग्रामे पृथक्पूजां न कुर्यादननुज्ञया। पूजामध्ये समायाते पूज्ये नत्वा स्थितिं वदेत् ॥२०॥
विधेहि शेषमित्युक्तः कुर्यान्नो चेत्तदाज्ञया। वर्तेत सोऽपि तच्छेषं कुर्यान्निश्चलमानसः ॥२१॥
पूजामध्ये गुरौ पूज्ये त्वन्ते वापि समागते। कृतमेवेति सम्भाषन् मौनं तैर्न समाचरेत् ॥२२॥
गुरुं न मर्त्यं बुध्येत यदि बुध्येत तस्य तु। न कदाचिद्भवेत् सिद्धिर्मन्त्रैर्वा देवतार्चनैः ॥२३॥

**मन्त्रेण तस्य नियतं पूजां कुर्याद्यथोदिताम् । तां च तत्पटले सम्यग् ज्ञात्वा भक्तिपरायण: ।।२४।।**
**इति कालीमते प्रोक्तं लक्षणं गुरुशिष्ययो: । ततन्त्रोक्तविधानेन साधकानां हिताय च ।।२५।।**

**कादिमत में शिष्य के लक्षण**—सुन्दर, सुमुख, स्वच्छ, सुलभ, श्रद्धालु, सुस्थिराशय, अलुब्ध, स्थिरगात्र, प्रेक्षाकारी, जितेन्द्रिय, आस्तिक, गुरुमन्त्र और देवता में दृढ़ बुद्धि वाला जो हो, वह उत्तम शिष्य होता है। जिसमें ये गुण न हों, वह गुरु के लिये दु:खदायी होता है। गुरु के वचन को मानने वाला, उसके वचनों का अर्थ जानने वाला, गुरु के सामने आदरसहित कहने वाला कि हे नाथ! आप जैसा कहते हैं, वैसा ही होगा—यह उत्तम शिष्य का लक्षण है। गुरु को प्रणाम करके उनके बगल में बैठे और आज्ञा लेकर जाय। गुरुमुख को देखते हुए सेवा करे। इष्ट का आदर करे। गुरु के सामने न कुछ कहे और न प्रलाप करे। काम, क्रोध, लोभ, मान, हँसी, स्तुति, जीभ की चपलता, कार्य में परिदेवन, ऋण लेना, ऋण देना, वस्तुओं का क्रय-विक्रय उत्तम शिष्य कभी न करे। गुरु को साक्षात् शिव मानकर उनकी प्रशंसा करे। प्रणाम करे और भजन करे। जैसा देवता वैसा मन्त्र में, जैसा मन्त्र में वैसा गुरु में, जैसा गुरु में वैसा अपने में भक्तिक्रम रखना उत्तम शिष्य का लक्षण है। गुरु के जन्मदिन में उत्सव करे। विशेष पूजा करे। योगियों को भोजन करावे। उनके पैरों का अर्चन करे। गुरु के देहावसान के बाद अपने बड़े गुरु-भाइयों की पूजा करे। एक ही स्थान में रहने पर नित्य पूजा करे। एक योजन की दूरी पर रहने पर छ: महीने में एक बार पूजन करे। छ: योजन दूर रहने पर वर्ष में एक बार पूजन करे। इससे भी अधिक दूर होने पर उसकी आज्ञा के अनुसार आचार-विचार करे। गुरु के आसन, शयन, वस्त्र, भूषण, पादुका, छाया, कलत्र आदि के स्पर्श होने पर उनका पूजन करे। एक गाँव में रहने पर उनकी आज्ञा के बिना पृथक् पूजा न करे। पूजा के मध्य में गुरु के आने पर प्रणाम करके स्थिति से उन्हें अवगत कराये। उनके रहने पर शेष कार्य उनकी आज्ञा से करे। उनकी उपस्थिति में पूजा का शेष कार्य निश्चल मन से करे। पूजा के मध्य में गुरु की पूजा करे। पूजा के अन्त में आने पर भी उनकी पूजा करे। जहाँ जो कार्य हो उसे बताये, मौन रहकर उस पूजा को पूरा न करे। गुरु को मर्त्य न समझे। यदि गुरु को मर्त्य समझता है तो देवतार्चन से कभी मन्त्र सिद्ध नहीं होते। मन्त्रनिश्चित पूजा यथोचित प्रकार से करे। मन्त्र और उसके पटल को सम्यक् रूप से जानकर भक्तिपरायण रहे। कालीमत में गुरु शिष्य के प्रोक्त लक्षण इतने ही हैं। उस तन्त्र में उक्त विधान को साधकों के हित के लिये कहा गया।

### कुलार्णवानुसारि गुरुलक्षणानि

**तत्तन्त्रे कुलार्णवे—**

**श्रीगुरु: परमेशानि शुद्धवेशो मनोहर: । सर्वलक्षणसंयुक्त: सर्वावयवशोभित: ।।१।।**
**सर्वागमार्थतत्त्वज्ञ: सर्वमन्त्रविधानवित् । लोकसम्मोहनाकारो देववत् प्रियदर्शन: ।।२।।**
**सुमुख: सुलभ: स्वच्छ: शुद्धान्तश्छिन्नसंशय: । इङ्गिताकारचेष्टाविद्दूरत: कृतदुर्जन: ।।३।।**
**अन्तर्मुखो बहिर्दृष्टि: सर्वज्ञो देशकालवित् । आज्ञासिद्धस्त्रिकालज्ञो निग्रहानुग्रहक्षम: ।।४।।**
**वेदवेदाङ्गविच्छान्त: सर्वजीवदयापर: । स्वाधीनेन्द्रियसञ्चार: षट्वर्गविजयक्षम: ।।५।।**
**अग्रगण्योऽतिगम्भीर: पात्रापात्रविशेषवित् । निर्ममो नित्यसन्तुष्टो निर्द्वन्द्वोऽनन्तशक्तिमान् ।।६।।**
**सद्भक्तवत्सलो धीर: कृपालु: स्मितपूर्ववाक् । भक्तप्रिय: सर्वसमो दयालु: शिष्यशासिता ।।७।।**
**श्रेष्ठनिष्ठो गुरु: प्राज्ञो वनितापूजनोत्सुक: । नित्ये नैमित्तिके काम्ये रत: कर्मण्यनिन्दिते ।।८।।**
**अलोलुपोऽहिंसकश्च पक्षपाती विचक्षण: । वित्तविद्यादिभि: पूर्णो मन्त्रयन्त्रादिपारग: ।।९।।**
**नि:सङ्कल्पविकल्पश्च निर्णीतार्थविधायक: । तुल्यनिन्दास्तुतिर्मौनी निरपेक्षो नियामक: ।।१०।।**
**इत्यादिलक्षणोपेत: श्रीगुरु: कथित: प्रिये ।**

इति श्रीगुरुलक्षणानि

**कुलार्णव के अनुसार गुरु के लक्षण**—हे परमेशानि! श्री गुरु का वेश मनोहर, उसे सभी लक्षणों से युक्त एवं

सभी अवयवों से शोभित होना चाहिये। सभी आगमों के अर्थतत्त्व का ज्ञान, सभी मन्त्रविधान का ज्ञान, लोक को सम्मोहित करने वाला, देवता-समान प्रियदर्शन, सुमुख, सुलभ, स्वच्छ, शुद्ध अन्त:करण वाला, छिन्न संशय, इङ्गिताकार चेष्टा-ज्ञानी, दुर्जनों से दूर रहने वाला, अन्तर्मुखी, बहिर्दृष्टि, सर्वज्ञ, देशकाल का ज्ञानी, आज्ञासिद्ध, त्रिकालदर्शी, निग्रह-अनुग्रह करने में सक्षम, वेद-वेदाङ्ग का ज्ञानी, शान्त, सभी जीवों पर दया करने वाला, स्वाधीन इन्द्रिय वाला, षड्वर्ग विजय क्षम, अग्रगण्य, अतिगम्भीर, पात्र-अपात्र का विशेष ज्ञानी, निर्मम, नित्य सन्तुष्ट, निर्द्वन्द्व, अनन्त शक्तियुक्त, सद्भक्त वत्सल, धीर, कृपालु, मुस्कानसहित बोलने वाला, भक्तप्रिय, सर्वसम, दयालु, शिष्यों का अनुशासन करने वाला, श्रेष्ठ निष्ठ गुरु, प्राज्ञ, वनितापूजन में उत्सुक, नित्य-नैमित्तिक काम्य में निरत, कर्मण्य, अनिन्दित, निर्लोभ, अहिंसक, अपक्षपाती, विचक्षण, विद्याओं का पूर्ण ज्ञाता, मन्त्र-यन्त्रादि पारग, सङ्कल्प-विकल्परहित, निर्णीतार्थ-विधायक, निन्दा-स्तुति में सम भाव, मौनी, निरपेक्षी, नियामक आदि लक्षणों से युक्त गुरु श्रेष्ठ होता है।

### सच्छिष्यलक्षणानि

**अथ सच्छिष्यलक्षणानि—**

**सच्छिष्यं तं कुलेशानि सर्वलक्षणसंयुतम्। शमादिसाधनोपेतं गुणशीलसमन्वितम्॥१॥**
**शुद्धदेहानुबन्धाङ्गं धार्मिकं शुद्धमानसम्। दृढव्रतं सदाचारं श्रद्धाभक्तिसमन्वितम्॥२॥**
**कृतज्ञं पापभीतञ्च साधुसज्जनसम्मतम्। आस्तिकं दानशीलञ्च सर्वभूतहिते रतम्॥३॥**
**विश्वासविनयोपेतं वित्तशाठ्यविवर्जितम्। असाध्यसाधकं शूरं बलकान्तिसमन्वितम्॥४॥**
**अनुकूलक्रियायुक्तमप्रमत्तं विचक्षणम्। हितसत्यमितस्निग्धभाषणं मुक्तदूषणम्॥५॥**
**सकृदुक्तगृहीतार्थं चतुरं बुद्धिविस्तरम्। गृहतल्पासनोच्छृङ्गनिर्विकारमसेवकम् ॥६॥**
**विमृश्यकारिणं वीरं मनोदारिद्र्यवर्जितम्। सर्वकार्यातिकुशलं धीरं सर्वोपकारकम्॥७॥**
**स्वस्वार्थपरनिन्दायां विमुखं सुमुखं प्रिये। जितेन्द्रियं सुसन्तुष्टं धीमन्तं ब्रह्मचारिणम्॥८॥**
**त्यक्ताधिव्याधिचापल्यं दु:शङ्कातङ्कवर्जितम्। गुरुध्यानस्तुतिकथासेवनाभजनोत्सुकम् ॥९॥**
**गुरुदैवतभक्तं च कामिनीभजनोत्सुकम्। नित्यं गुरुसमीपस्थं गुरुसन्तोषकारिणम्॥१०॥**
**वाङ्मन:कर्मभिर्नित्यं गुरुकार्यसमुत्सुकम्। गुर्वाज्ञापालकं देवि गुरुकीर्तिप्रकाशकम्॥११॥**
**गुरुवाक्यप्रमाणज्ञं गुरुशुश्रूषणे रतम्। चित्तानुवर्तिनं प्रेक्ष्यकारिणं कुलनायिके॥१२॥**
**लज्जाभिमानगर्वादिवर्जितं गुरुसन्निधौ। निरपेक्षं गुरुद्रव्ये तत्प्रसादादिकांक्षिणम्॥१३॥**
**कुलधर्मकथायोगियोगिनीकौलिकप्रियम्। कुलार्चनादिनिरतं मोक्षमार्गानुगामिनम्॥१४॥**
**इत्यादिलक्षणोपेतं गुरु: शिष्यं परिग्रहेत्।**

**श्रेष्ठ शिष्य के लक्षण**—हे कुलेशानि श्रेष्ठ शिष्य में सभी लक्षण होते हैं। शमादि साधनयुक्त, गुण-शीलसमन्वित, शुद्धदेहानुबन्ध अङ्ग, धार्मिक, शुद्धमानस, दृढ़व्रत, सदाचार, श्रद्धा-भक्तिसमन्वित, कृतज्ञ, पापभीत, साधु-सज्जनसम्मत, आस्तिक, दानी, सर्वभूतों का हित करने वाला, विश्वास-विनययुक्त, वित्त-शाठ्यविवर्जित, असाध्य, साधक, शूर, बल-कान्तिसमन्वित, अनुकूल क्रियायुक्त, अप्रमत्त, विचक्षण, हित-सत्य-मित-स्निग्धभाषी, दूषण से मुक्त, तत्क्षण वचनार्थग्राही, चतुर, बुद्धिमान, गृह-तल्प-आसन-उच्छृंग-निर्विकार, सेवक, विमृश्यकारी, वीर, मनोदारिद्र्यरहित, सर्वकार्य अति कुशल, धीर, सर्वोपकारी, अपने स्वार्थ और परनिन्दा से विमुख, सुमुख, जितेन्द्रिय, सुसन्तुष्ट-बुद्धिमान, ब्रह्मचारी, आधि-व्याधि-चापल्य-रहित, दु:शंका-आतंकवर्जित, गुरु-ध्यान, स्तुति, कथासेवन, भजन में उत्सुक, गुरु-देवताभक्त, कामिनी-भजन से उत्सुक, नित्य गुरुसमीप-निवासी, गुरुसन्तोष-प्रदायक, मन-वचन-कर्म से नित्य गुरुकार्य में समुत्सुक, गुरु की आज्ञा का पालक, गुरु की कीर्ति का प्रकाशक, गुरुवाक्य-प्रमाण का ज्ञाता, गुरुसेवा में निरत, कुलनायिका में चित्तानुवर्ती, प्रेक्ष्यकारी, गुरु के निकट लज्जा, अभिमान-गर्वादि से रहित, गुरुद्रव्य से निरपेक्ष, गुरुकृपा का इच्छुक, कुलधर्म, कथा, योगी, योगिनी, कौलिकों का प्रिय, कुलार्चन में निरत, मोक्षमार्गानुगामी इत्यादि लक्षणों से युक्त शिष्य को गुरु ग्रहण करे।

### असच्छिष्यलक्षणानि

अथासच्छिष्यलक्षणानि कुलार्णवे—

दुष्टान्ववायजं दुष्टं गुणहीनमरूपिणम्। परशिष्यं च पाषाण्डं धूर्तं पण्डितमानिनम् ॥१॥
हीनाधिकविकाराङ्गं विकलावयवान्वितम्। पङ्गुमन्धं च बधिरं मलिनं व्याधिपीडितम् ॥२॥
उच्छिष्टं दुर्मुखं चापि स्वेच्छावेशधरं विटम्। दुर्विदग्धं कुचेष्टं च कुटिलं भीमवीक्षणम् ॥३॥
निद्रालस्ययुतं तन्द्राद्यूतादिव्यसनान्वितम्। कपाटकुड्यस्तम्भादौ तिरोहिततनुं सदा ॥४॥
शून्ययुक्तकरं क्षुद्रं गुरुभक्तिविवर्जितम्। किमेकवादिनं स्तब्धं प्रेषकं चपलं शठम् ॥५॥
धनत्रीशुद्धिरहितं निषेधविधिवर्जितम्। रहस्यभेदकं चापि देवीकार्यार्थघातकम् ॥६॥
मार्जारबकवृत्तिञ्च रन्ध्रान्वेषणतत्परम्। मायान्वितं कृतघ्नं च प्रच्छन्नान्तरदायकम् ॥७॥
विश्वासघातकं देवद्रोहिणं पापकारिणम्। अविश्वासमवद्याङ्गमनर्थसिद्धिकांक्षिणम् ॥८॥
आततायिनमादित्सुं कुत्सितं कूटसाक्षिकम्। सर्वत्र याचकं देवि सर्वाकृष्टाभिगामिनम् ॥९॥
असत्यनिष्ठे चासक्तं ग्राम्यादिबहुभाषिणम्। दुर्विचारकुतर्कादिकारकं कलहप्रियम् ॥१०॥
वृथाक्षेपकरं भ्रान्तं भ्रामकं वाग्विडम्बकम्। परोक्षे दूषणकरं प्रत्यक्षे प्रियवादिनम् ॥११॥
वाग्रूक्षवादिनं विद्याचौरमात्मप्रशंसकम्। गुणासहिष्णुं सद्गीतमार्तिक्रोधसमन्वितम् ॥१२॥
चार्वाकं दुर्जनसखं सर्वलोकविगर्हितम्। पिशुनं परसन्तापं सर्वप्राणिभयङ्करम् ॥१३॥
स्वक्लेशवादिनं मित्रद्रोहिणं भ्रातृवञ्चकम्। जिह्वोपस्थपरं देवि तस्करं पशुचेष्टितम् ॥१४॥
अकारणद्वेषहासक्लेशक्रोधादिकारिणम्। अतिहास्यसुकर्माणं मर्मान्तःपरिहासकम् ॥१५॥
कामुकं चापि निर्लज्जं मिथ्यादुश्चेष्टसूचकम्। असूयामदमात्सर्यदम्भाहङ्कारसंयुतम् ॥१६॥
ईर्ष्यापैशुन्यपारुष्यकार्पण्यक्रोधमानिनम्। अधीरं दुःखितं द्वेष्यमशक्तं तत्त्ववर्जितम् ॥१७॥
अप्रसन्नमतिं मूढं चिन्ताकुलितमानसम्। तृष्णालोभयुतं दीनमतुष्टं सर्वयाचकम् ॥१८॥
बह्वाशिनं कपटिनं भ्रामकं कुटिलं प्रिये। भक्तिश्रद्धादयाशान्तिधर्माचारविवर्जितम् ॥१९॥
मातापितृगुरुप्राज्ञमहतां हास्यकारकम्। कुलद्रव्यादिबीभत्सुं गुरुसेवाभिमानिनम् ॥२०॥
स्त्रीद्विष्टं समयभ्रष्टं गुरुशप्तं कुलेश्वरि। इत्यादिविगुणोपेतं गुरुः शिष्यं परित्यजेत् ॥२१॥
स्नेहाद्वा लोभतो वापि यदि गृह्णाति दीक्षयेत्। तस्मिन् गुरौ सशिष्ये तु देवताशाप आपतेत् ॥२२॥
तस्मादेवंविधं शिष्यं न गृह्णीयात्कथञ्चन। यदि गृह्णाति मोहेन तत्पापैर्व्याप्यते गुरुः ॥२३॥
मन्त्रिपापं च राजानं पतिं जायाकृतं यथा। तथा शिष्यकृतं पापं प्रायो गुरुमपि स्पृशेत् ॥२४॥
वर्णाश्रमाणां सर्वेषामाचारः सद्गतिप्रदः। गुरुस्त्रिवारमाचारं बोधयेत्कुलनायिके ॥२५॥
न गृह्णाति हि शिष्यश्चेत्तदा पापं गुरोर्न हि।

इति गुरुशिष्यलक्षणानि

**कुलार्णव के अनुसार निकृष्ट शिष्य के लक्षण**—दुष्ट जाति में उत्पन्न, दुष्ट, गुणहीन, कुरूप, परशिष्य, पाषाणाण्ड, धूर्त, पण्डितमानी, न्यूनाधिक अंगों वाला, विकृत अङ्गों वाला, विकल अवयवों से युक्त, लङ्गड़ा, अन्धा, बधिर, मलिन, रोगी, उच्छिष्ट, दुर्मुख, स्वेच्छा वेशधारी, विट, दुर्विदग्ध, कुचेष्ट, कुटिल, देखने में भयंकर, निद्रा-आलस्ययुक्त, तन्द्रा-जुआ-व्यसनी, कपाट-कुड्य-स्तम्भादि-तिरोहित तन, सदा शून्ययुक्त कर, क्षुद्र, गुरुभक्तिरहित, एकवादी, स्तब्ध, प्रेषक, चपल, शठ, धनस्त्रीशुद्धिविहीन, निषेध-विधिवर्जित, रहस्यभेदक, देवी के कार्य-अर्थ का घातक, मार्जार-बकवृत्ति, छिद्रान्वेषण में तत्पर, मायावी, कृतघ्न, प्रच्छन्नान्तरदायक, विश्वासघाती, देवद्रोही, पापी, अविश्वासमवद्याङ्ग, अनर्थसिद्धि का आकाङ्क्षी, आततायियों में

कुत्सित, कूट साक्षी, सर्वत्र याचक, सर्वाकृष्ट अभिगामी, असत्यनिष्ठ, आसक्त, ग्राम्यादि बहुभाषी, दुर्विचार-कुतर्कादिकारक, कलहप्रिय, व्यर्थ आक्षेपकर्ता, भ्रान्त, भ्रामक, वाग्विडम्बक, परोक्ष में दूषणकर्ता, प्रत्यक्ष में प्रियवादी, कटुभाषी, विद्याचोर, आत्मप्रशंसक, गुण-असहिष्णु, सद्भीत-आर्ति-क्रोधसमन्वित, चार्वाक-दुर्जनसखा, सर्वलोक-विगर्हित, चुगलखोर, दूसरों को दुःखदायी, सर्वप्राणी-भयङ्कर, स्वक्लेशवादी, मित्रद्रोही, भ्रातृवंचक-जिह्वोपस्थ-पर, तस्कर, पशुचेष्टित, अकारण द्वेष-हास-क्लेश-क्रोधादि करने वाला, अतिहास्य सुकर्मा, मर्मान्तपरिहासक, कामुक, निर्लज्ज, मिथ्या दुश्चेष्ट सूचक, असहिष्णु, मद, मात्सर्य-दम्भ-अहङ्कारयुक्त, ईर्ष्या, पैशुन्य, पारुष्य, कार्पण्य, क्रोधमानी, अधीर, दुःखी, द्वेष्य, अशक्त, तत्ववर्जित, अप्रसन्नमति, मूढ़, चिन्ता-कुलित मानस, तृष्णालोभयुक्त, दीन, अतुष्ट, सर्वयाचक, बहुभोजी, कपटी, भ्रामक, कुटिल, भक्ति-श्रद्धा-दया-शान्ति-धर्म-आचाररहित, माता-पिता-गुरु-प्राज्ञ-श्रेष्ठों की हँसी लगाने वाला, कुलद्रव्यादि से घृणा करने वाला, गुरुसेवा का अभिमानी, स्त्रीद्वेषी, समयभ्रष्ट, गुरुशप्त इत्यादि दुर्गुणों से युक्त शिष्य को गुरु त्याग दे। स्नेहवश या लोभवश यदि गुरु उसे शिष्य मानकर दीक्षा देता है तब गुरु-शिष्य दोनों को देवता का शाप पड़ता है। इसलिये इस प्रकार के दुर्गुणों से युक्त शिष्य को कभी भी ग्रहण नहीं करना चाहिये। यदि मोहवश उसे शिष्य के रूप में ग्रहण करता है तब गुरु को पाप लगता है। जिस प्रकार मन्त्री का पाप राजा को एवं स्त्री का पाप पति को लगता है, वैसे ही शिष्य का पाप गुरु को लगता है। वर्ण आश्रमों के सभी आचार सद्गति-प्रदायक हैं। गुरु, स्त्री, वार, आचार, कुलनायिका का ज्ञान शिष्य को देने पर भी यदि वह ग्रहण नहीं करता है तब गुरु को पाप नहीं लगता है।

### गुरुपादुकामाहात्म्यम्

**अथ श्रीगुरुपादुकामाहात्म्यं कुलार्णवे—**

**वागुरा मूलवलये सूत्राद्याः कवलीकृताः। एवं कुलागमज्ञानं पादुकायां प्रतिष्ठितम्॥१॥**
**कोटिकोटि महादानात्कोटिकोटि महाव्रतात्। कोटिकोटि महायज्ञात्परा श्रीपादुकास्मृतिः॥२॥**
**कोटिमन्त्रजपात्कोटिपुण्यतीर्थावगाहनात्। कोटिदेवार्चनाद्देवि परा श्रीपादुकास्मृतिः॥३॥**
**महारोगे महोत्पाते महादुःखे महाभये। महापदि महापापे स्मृता रक्षति पादुका॥४॥**
**तेनाधीतं श्रुतं ज्ञातं दत्तमिष्टं च पूजितम्। जिह्वाग्रे वर्तते यस्य सदा श्रीपादुका प्रिये॥५॥**
**सकृच्छ्रीपादुकां देवि यो वा जपति भक्तितः। स सर्वपापरहितः प्राप्नोति परमां गतिम्॥६॥**
**शुचिर्वाप्यशुचिर्वा यो भक्त्या स्मरति पादुकाम्। अनायासेन धर्मार्थकाममोक्षांल्लभेत सः॥७॥**
**श्रीनाथचरणाम्भोजं यस्यां दिशि विराजते। तस्यां दिशि नमस्कुर्याद्भक्त्या प्रतिदिनं प्रिये॥८॥**
**न पादुकापरो मन्त्रो न देवः श्रीगुरोः परः। न हि शाक्तात्परो मार्गो न पुण्यं कुलपूजनात्॥९॥**
**ध्यानमूलं गुरोर्मूर्तिः पूजामूलं गुरोः पदम्। शास्त्रमूलं गुरोर्वाक्यं मोक्षमूलं गुरोः कृपा॥१०॥**
**गुरुमूलाः क्रियाः सर्वाः लोकेऽस्मिन्कुलनायिके। तस्मात् सेव्यो गुरुर्नित्यं सिद्ध्यर्थं भक्तिसंयुतैः॥११॥**
**तावदार्तिर्भयं दुःखं मोहशोकभ्रमादयः। यावन्नायाति शरणं श्रीगुरुं भक्तवत्सलम्॥१२॥**
**तावद् भ्रमति संसारे सर्वदुःखमलीमसः। यावन्न भजते भक्त्या श्रीगुरुं शिवरूपिणम्॥१३॥**
**सर्वसिद्धिफलोपेतो मन्त्रस्कन्धोऽतिशोधनः। गुरुप्रसादमूलोऽयं परतत्त्वमहाद्रुमः॥१४॥**
**यथा ददाति सन्तुष्टः प्रसन्नो वरदो मनुम्। तथा भक्त्या धनैः प्राणैर्गुरुं यत्नेन तोषयेत्॥१५॥**
**यदा दद्याच्छिवाय स्वमात्मानं देशिकोत्तमः। तदा मुक्तो भवेच्छिष्यो न ततोऽस्ति पुनर्भवः॥१६॥**
**तावदाराधयेच्छिष्यः सुप्रसन्नो यथा भवेत्। गुरौ प्रसन्ने शिष्यस्य सद्यः पापक्षयो भवेत्॥१७॥**
**मनसापि न काङ्क्षन्ते भक्ता मानानुजीविकाः। सम्पादयन्ति तत्सर्वं स्वामिनो भक्तवत्सलाः॥१८॥**
**ब्रह्मविष्णुमहेशानदेवतामुनियोगिनः। कुर्वन्त्यनुग्रहं तुष्टा गुरौ तुष्टे न संशयः॥१९॥**
**भक्त्या सन्तुष्टगुरुणा योऽपदिष्टः कृपालुना। कर्ममुक्तो भवेच्छिष्यो भुक्तिमुक्त्योः स भाजनम्॥२०॥**

**शिष्येणापि तदा ग्राह्यं यदा सन्तोषितो गुरुः। तस्माद्गुरोर्प्रियं कुर्यान्मनोवाक्कायकर्मभिः ॥२१॥**
**यदि वा परितुष्टेन गुरुणा यत्र कुत्रचित्। मुक्तोऽसीति समादिष्टः सोऽपि मुक्तो भवेत्प्रिये ॥२२॥**
**अथवा निष्प्रपञ्चेन धाम्ना केनचिदीश्वरि। करोमि गुरुरूपेण पशुपाशविमोचनम् ॥२३॥**
**न मे प्रियश्चतुर्वेदी मद्भक्तः श्वपचोऽपि यः। तस्मै देयं ततो ग्राह्यं स तु पूज्यो ह्यहं यथा ॥२४॥**
**विप्रोऽपि गुणयुक्तो वाप्यभक्तो न प्रशस्यते। म्लेक्षोऽपि गुणहीनो वा भक्तिमान् स विशिष्यते ॥२५॥**
**गुरुभक्तिविहीनस्य तपो विद्या व्रतं कुलम्। निष्फलं हि कुलेशानि केवलं लोकरञ्जनम् ॥२६॥**
**गुरुभक्त्याख्यदहनदग्धदुर्जातिकल्मषः। श्वपचोऽप्यमरैः पूज्यो न विद्वानपि नास्तिकः ॥२७॥**
**धर्मार्थकामैः किं तस्य मोक्षस्तस्य करे स्थितः। सर्वार्थैः श्रीगुरौ देवि यस्य भक्तिः स्थिरा सदा ॥२८॥**

इति श्रीमहामहोपाध्यायभगवत्पूज्यपाद-श्रीगोविन्दाचार्यशिष्य-श्रीभगवच्छङ्कराचार्यशिष्य-श्रीविष्णुशर्माचार्यशिष्य-श्रीप्रगल्भाचार्यशिष्य-श्रीविद्यारण्ययतिविरचिते श्रीविद्यार्णवाख्ये तन्त्रे प्रथमः श्वासः।।१।।

**कुलार्णव के अनुसार गुरुपादुका-माहात्म्य**—जाल के मूल वलय में जैसे सूत्रादि निहित रहते हैं, वैसे ही कुलागम-ज्ञान गुरुपादुका में प्रतिष्ठित रहते हैं। करोड़ों महादान, करोड़ों महाव्रत, करोड़ों महायज्ञों से बढ़कर पादुका-स्मरण का फल है। करोड़ मन्त्रजप, करोड़ तीर्थाटन, करोड़ देवार्चन के फल से बढ़कर देवीपादुका का स्मरण है। महारोग में, महा उत्पात में, महा-दुःख में, महाभय में, महाआपदा में, महापाप में पादुका-स्मरण रक्षा करता है। अध्ययन, श्रवण, ज्ञान, इष्टपूजन में जिसके जीभ पर सदा पादुका रहती है, श्रीपादुका का जप जो भक्ति से करता है, वह सभी पापों से मुक्त होकर सद्गति प्राप्त करता है। पवित्र या अपवित्र अवस्था में जो पादुका का स्मरण करता है, उसे अनायास ही धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष प्राप्त होते हैं। श्रीनाथ का चरण-कमल जिस दिशा में रहता है, उस दिशा में प्रतिदिन नमस्कार करना चाहिये। पादुका से बढ़कर कोई मन्त्र नहीं है और न गुरु से बढ़कर कोई देवता है। शाक्त मार्ग से श्रेष्ठ कोई मार्ग नहीं है और न ही कुलपूजन से बढ़कर कोई पुण्य है। ध्यानमूल गुरुमूर्ति, पूजामूल गुरुपद, शास्त्रमूल गुरुवाक्य और मोक्षमूल गुरुकृपा है। इस संसार में सभी क्रिया गुरुमूल है। इसलिये सिद्धि के लिये गुरु की सेवा भक्तिसहित नित्य करनी चाहिये। जब तक मनुष्य भक्तवत्सल गुरु की शरण में नहीं आता तभी तक आर्ति, भय, दुःख, मोह, शोक, भ्रम आदि उसे सताते हैं। जब तक शिवस्वरूप गुरु को भक्तिभाव से नहीं भजता है तभी तक सर्व दुःख मलीमस संसार में मनुष्य भ्रमण करता है। सर्व सिद्धि फल से युक्त मन्त्र वृक्ष की शाखा है। परतत्व महावृक्ष की जड़ गुरुकृपा है। सन्तुष्ट प्रसन्न वरद गुरु जैसे मन्त्र देता है, वैसे ही शिष्य उसे भक्ति, धन, प्राण, यत्न से गुरु को सन्तुष्ट करे। शिवस्वरूप देशिकोत्तम जब मन्त्र देता है तभी शिष्य मुक्त हो जाता है और उसका पुनर्जन्म नहीं होता। इसलिये गुरु जैसे प्रसन्न हो, वैसी ही आराधना शिष्य करे। गुरु के प्रसन्न होने पर शिष्य का पाप तुरन्त नष्ट हो जाता है। भक्त मन से भी मान एवं अनुजीविका की आकांक्षा न करे। भक्तवत्सल गुरु को सब कुछ बतला दे। गुरु के सन्तुष्ट होने पर ब्रह्मा, विष्णु, महेश, देवता, मुनि, योगी सभी साधक पर कृपा करते हैं; इसमें संशय नहीं है। भक्ति से सन्तुष्ट गुरु कृपा करके जो उपदेश देता है, उससे शिष्य कर्ममुक्त होकर भोग और मोक्ष दोनों प्राप्त करता है। सन्तोषित होने पर ही गुरु शिष्य को ग्रहण करता है। इसलिये शिष्य मन-वचन-कर्म से गुरु के लिये प्रिय कार्य करे। यदि परितुष्ट गुरु जहाँ कही भी कह दे कि मुक्त हो जाओ तो शिष्य मुक्त हो जाता है अथवा हे देवि! निष्प्रपञ्च धाम से गुरुरूप में आकर मैं स्वयं ही पशुपाश का विमोचन करता हूँ। मुझे चारों वेदों के ज्ञानी प्रिय नहीं हैं। चाण्डाल को भी यदि गुरु मन्त्र देता है और यदि वह शिष्यरूप से ग्रहण करता है तब वह चाण्डाल भी मेरे समान ही पूज्य हो जाता है। गुणयुक्त विप्र भी यदि भक्त न हो तो वह प्रशस्त नहीं है। गुणहीन म्लेच्छ भी यदि भक्त हो तो वह विशिष्ट है। गुरुभक्तिविहीन के तप-विद्या-व्रत-कुल निष्फल है। वे केवल लोक रञ्जनमात्र हैं। गुरुभक्ति की अग्नि में दुर्जाति कल्मष दग्ध हो जाता है। श्वपच भी देव पूज्य होता है। नास्तिक विद्वान् भी पूज्य नहीं हैं। धर्म, अर्थ, काम की बात कौन कहे? उसके हाथ में मोक्ष और सर्वार्थ होता है, जिसकी भक्ति गुरु और देवी में सदा स्थिर रहती है।

**इस प्रकार श्रीविद्यारण्ययतिविरचित श्रीविद्यार्णव तन्त्र के कपिलदेव नारायण-कृत भाषा-भाष्य में प्रथम श्वास पूर्ण हुआ**

●

# अथ द्वितीयः श्वासः

पादुकामाहात्म्यतदाचारनिरूपणम्

तथा—

स शिवो गुरुरूपेण भुक्तिमुक्तिप्रदो मम। इति भक्त्या स्मरेद्यस्तु तस्य सिद्धिरदूरतः ॥१॥
यस्य देवे परा भक्तिर्यथा चैव तथा गुरौ। तस्यैते कथिता ह्यर्थाः प्रकाशन्ते कुलेश्वरि ॥२॥
नारायणे महादेवे मातापित्रोश्च राजनि। यथा भक्तिर्भवेद् देवि तथा कार्या निजे गुरौ ॥३॥
लक्ष्मीनारायणौ वाणीधातारौ गिरिजाशिवौ। श्रीगुरुं गुरुपत्नीं च पितराविति चिन्तयेत् ॥४॥
गुरुभक्त्या यथा देवि प्राप्यन्ते सर्वसिद्धयः। यज्ञदानतपस्तीर्थव्रताद्यैर्न तथा प्रिये ॥५॥
श्रीगुरौ निश्चला भक्तिर्वर्द्धते हि यथा यथा। तथा तथास्य विज्ञानं वर्द्धते कुलनायिके ॥६॥
किं तीर्थाद्यैर्महायासैः किं व्रतैः कायशोषणैः। निर्व्याजसेवा देवेशि भक्तिर्येषां हि सद्गुरौ ॥७॥
कायक्लेशेन महता तपसा वापि यत्फलम्। तत्फलं लभते देवि सुखेन गुरुसेवया ॥८॥
भोगमोक्षार्थिनां ब्रह्मविष्ण्वीशपदकाङ्क्षिणाम्। भक्तिरेव गुरौ देवि नान्यः पन्था इति श्रुतिः ॥९॥
अशुभानि च सर्वाणि समहापातकानि च। भक्तिः क्षणेन दहति तूलराशिमिवानलः ॥१०॥
विश्वासाय नमस्तस्मै सर्वसिद्धिप्रदायिने। येन मृद्दारुदृषदः फलन्त्यविकलं फलम् ॥११॥
न योगो न तपो नार्चाक्रमः कोऽपि निगद्यते। अमाये कुलमार्गेऽस्मिन् भक्तिरेका विशिष्यते ॥१२॥
साक्षाद्गुरुमये देवि सर्वस्मिन् भुवनान्तरे। किं न भक्तिमतां क्षेत्रं मन्त्रः क्वैषां न सिद्ध्यति ॥१३॥
गुरौ मनुष्यबुद्धिं च मन्त्रे चाक्षरबुद्धिकाम्। प्रतिमासु शिलाबुद्धिं कुर्वाणो नरकं व्रजेत् ॥१४॥

**पादुका-माहात्म्य और उसका आचार**—जो साधक गुरु को शिवस्वरूप भोग-मोक्षदायक मानकर स्मरण करता है, उसे शीघ्र सिद्धि मिलती है। हे कुलेश्वरि! गुरु और इष्टदेव में जिसकी बराबर भक्ति होती है उसके अर्थ का प्रकाशन यहाँ पर करता हूँ। नारायण, महादेव, माता-पिता और राजा में जैसी भक्ति होती है, वैसी ही भक्ति गुरु में भी होनी आवश्यक है। लक्ष्मी-नारायण, सरस्वती-ब्रह्मा, गौरी-शिव में जैसी भक्ति होती है, वैसी ही भक्ति गुरु और गुरु-पत्नी में भी रखकर पितरों के समान उनका चिन्तन करना चाहिये। गुरुभक्ति से जैसे देवी से सभी सिद्धियाँ मिलती हैं, वैसी सिद्धि यज्ञ, दान, तप, तीर्थ व्रतादि से नहीं मिलती। श्रीगुरु में जैसे-जैसे भक्ति बढ़ती है, वैसे-वैसे साधक में विज्ञान की वृद्धि होती है। तीर्थादि महान् प्रयास की क्या जरूरत है? व्रतों से कायाशोषण की क्या आवश्यकता है? जबकि सद्गुरु में भक्ति और निर्व्याज सेवा से ही सबों की प्राप्ति होती है। कायक्लेश से अथवा कठिन तपस्या से जो फल प्राप्त होते हैं, वे सभी फल गुरुसेवा से सुख-पूर्वक मिल जाते हैं। जिसे भोग और मोक्ष-प्राप्ति की इच्छा हो, ब्रह्मा, विष्णु, महेश पदप्राप्ति की चाहत हो, उसके लिये गुरुभक्ति के सिवाय दूसरा कोई पन्थ नहीं है, यह श्रुति-वचन है। सभी अशुभ और महापातक गुरुभक्ति से क्षणमात्र में अग्नि में रूई के समान भस्म हो जाते हैं। विश्वासपूर्वक सर्वसिद्धिप्रदायक गुरु को जो नमस्कार करता है, उसके लिये मिट्टी, वृक्ष और पत्थर भी फलदायक हो जाते हैं। वे फल न योग से, न तप से और न ही अर्चनक्रम से मिलते हैं।

इस कुलमार्ग में एक भक्ति ही विशिष्ट है। देवीमय गुरु ही जब साक्षात् सभी भुवनों में व्याप्त है, तब भक्त के लिये कौन-सा क्षेत्र सिद्ध नहीं है? सभी क्षेत्रों में मन्त्र सिद्ध होते हैं। जो गुरु को मनुष्य, मन्त्र को अक्षर और प्रतिमा को पत्थर मानता है, वह नरकवासी होता है।

गुरुं न मर्त्यं बुद्ध्येत यदि बुद्ध्येत तस्य तु । कदापि न भवेत् सिद्धिर्मन्त्रैर्वा देवतार्चनैः ॥१५॥
श्रीगुरुं प्राकृतैः सार्धं ये स्मरन्ति वदन्ति वा । तेषां च सुकृतं सर्वं पातकं भवति प्रिये ॥१६॥
जन्महेतू हि पितरौ पूजनीयौ प्रयत्नतः । गुरुर्विशेषतः पूज्यो धर्माधर्मप्रदर्शकः ॥१७॥
गुरुः पिता गुरुर्माता गुरुर्देवं गुरुर्गतिः । शिवे रुष्टे गुरुस्त्राता गुरौ रुष्टे न कश्चन ॥१८॥
गुरौ हितं हि कर्तव्यं वाङ्मनःकायकर्मभिः । अहिताचरणाद् देवि विष्ठायां जायते क्रिमिः ॥१९॥
शरीरवित्तप्राणैश्च श्रीगुरुं वञ्चयन्ति ये । क्रिमिकीटपतङ्गत्वं प्राप्नुवन्ति नराधमाः ॥२०॥
गुरुत्यागाद्भवेन्मृत्युर्मन्त्रत्यागाद् दरिद्रता । गुरुमन्त्रपरित्यागाद् रौरवं नरकं व्रजेत् ॥२१॥
गुर्वर्थं धारयेद् देहं तदर्थं धनमर्जयेत् । निजप्राणान् परित्यज्य गुरुकार्यं समाचरेत् ॥२२॥
गुरूक्तं परुषं वाक्यमाशिषं चिन्तयेत् प्रिये । तेन सन्ताडितो वापि प्रसादमिति संस्मरेत् ॥२३॥
भोगयोग्यानि वस्तूनि गुरवे सर्वमर्पयेत् । तच्छेषमिति सञ्चिन्त्य चानुभूयात् कुलेश्वरि ॥२४॥
गुर्वग्रे न तपः कुर्यान्नोपवासादिकं व्रतम् । तीर्थयात्रां च नो कुर्यान्न स्नायादात्मशुद्धये ॥२५॥
न नियोगं गुरोर्दद्याद् युष्मदा नैव भाषयेत् । ऋणादानं तथा दानं वस्तूनां क्रयविक्रयम् ॥२६॥
न कुर्याद्गुरुभिः सार्धं शिष्यो भूष्णुः कदाचन । न कुर्यान्नास्तिकैर्वादं सम्भाषणमपीश्वरि ॥२७॥
विलोक्य दूरतो गच्छेन्नासीत सह तैः क्वचित् । गुरौ सन्निहिते यस्तु पूजयेदन्यमम्बिके ॥२८॥
स याति नरकं घोरं सा पूजा निष्फला भवेत् । शिरसा न वहेद् भारं गुरुपादाब्जधारिणा ॥२९॥
तदाज्ञया तत्कर्तव्यमाज्ञारूपो गुरुः स्मृतः । मन्त्रागमाद्यमन्यत्र श्रुतं तस्मै निवेदयेत् ॥३०॥

गुरु को मरणधर्मा नहीं समझना चाहिये। यदि ऐसा कोई समझता है तब उस मन्त्र से देवता का अर्चन करने पर उसे कदापि सिद्धि नहीं मिलती। श्रीगुरु का स्मरण जो आधा प्राकृत और आधा संस्कृत में करता है या कहता है, उसकी सभी सुकृतियाँ पातक हो जाती हैं। जन्म के कारण होने से पितर पूज्य हैं। धर्म-अधर्म का प्रदर्शक गुरु विशेष पूज्य है। गुरु पिता, गुरु माता, गुरु देवता और गुरु ही जाति है। शिव के रुष्ट होने पर गुरु त्राता होता है; लेकिन गुरु के रुष्ट होने पर कोई त्राणकर्ता नहीं होता। मन-वचन-कर्म से गुरु का हित-साधन करना चाहिये। गुरु के अहित करने से शिष्य विष्टा का कीड़ा होता है। गुरु के शरीर, धन और प्राण की जो वञ्चना करता है, वह नराधम कृमि-कीट-पतङ्ग होता है। गुरु के त्याग से मृत्यु होती है और मन्त्र के त्याग से दरिद्रता होती है। गुरु और मन्त्र दोनों के त्याग से शिष्य रौरव नरक में जाता है। शिष्य को चाहिये कि गुरु के लिये देह धारण करे। उसी के लिये धन का अर्जन करे। अपना प्राण देकर भी गुरु का कार्य सम्पादित करे। गुरु का कठोर वचन आशीष माने। उसकी प्रताड़ना को उनकी कृपा माने। भोग्य योग्य वस्तुओं को गुरु को अर्पित करे। हे कुलेश्वरि! उसी का जूठन समझकर शेष का उपभोग करे। गुरु के आगे तप उपवास व्रतादि न करे। आत्मशुद्धि के लिये तीर्थयात्रा-स्नानादि न करे। गुरु को नियोग न देवे और न उसका भाषण करे। गुरु से कर्ज लेना-देना, वस्तुओं की खरीद-विक्री करना शिष्य के लिये सर्वथा वर्जित है। हे ईश्वरि! नास्तिकवादी सम्भाषण गुरु से न करे। दूर से ही उसे देखकर चला जाय। उसके साथ कभी न बैठे। हे अम्बिके! गुरु के सामने जो दूसरों की पूजा करता है, वह घोर नरक में जाता है और उसकी पूजा निष्फल होती है। गुरु-पादाब्जधारी शिर पर बोझ न ढोये। गुरु की आज्ञा के अनुसार कर्तव्य करे। आज्ञा को गुरुरूप में स्मरण करे। अन्यत्र जो मन्त्र-आगम सुने, उसे भी गुरु को बतला दे।

गुर्वाज्ञया तद् गृह्णीयात् तदनिष्टं विवर्जयेत् । स्वशास्त्रोक्तं रहस्यार्थं न वदेद्यस्य कस्यचित् ॥३१॥
यदि ब्रूयात् स समयाच्च्युत एव न संशयः । अद्वैतं भावयेन्नित्यं नाद्वैतं गुरुणा सह ॥३२॥
आत्मवत्सर्वभूतेषु हितं कुर्यात्कुलेश्वरि । आत्मस्थानाङ्गसद्भावैः शुश्रूषा स्याच्चतुर्विधा ॥३३॥
शुश्रूषया तया देवि शिष्यः सन्तोषयेद् गुरुम् । पदे पदेऽश्वमेधस्य फलं प्राप्नोत्यसंशयम् ॥३४॥

**शुश्रूषणपरो यस्तु गुरुदेवमहात्मनाम्। केवलं गुरुशुश्रूषा तत्कृपाकारिणी प्रिये ॥३५॥**
**सभक्तिसहिता सा चेत् सर्वकामफलप्रदा। क्षीयन्ते सर्वपापानि वर्द्धन्ते पुण्यराशयः ॥३६॥**
**सिद्ध्यन्ति सर्वकार्याणि गुरुशुश्रूषया प्रिये। यद्यदात्महितं वस्तु तत्तद्धितं न वञ्चयेत् ॥३७॥**
**गुरुदेवार्चको यस्तु तस्य पुण्यं न गण्यते। भक्त्या वित्तानुसारेण गुरुमुद्दिश्य यत्कृतम् ॥३८॥**
**स्वल्पं वा बहु वा पुण्यं तुल्यमाढ्यदरिद्रयोः। सर्वस्वमपि यो दद्याद् गुरुवे भक्तिवर्जितः ॥३९॥**
**शिष्यो न फलमाप्नोति भक्तिरेव हि कारणम्। यस्मिन् द्रव्ये गुरोरस्ति स्पृहा नानुभवेच्च तत् ॥४०॥**
**अवश्यं यदि वाञ्छा स्यादनुभूयात्तदाज्ञया। यस्तिलार्धं तदर्धं वा गुरुस्वमुपजीवति ॥४१॥**
**लोभान्मोहात् स पच्येत नरके च त्रिसप्तके। अल्पादल्पं गुरुद्रव्यमदत्तं स्वीकरोति यः ॥४२॥**
**तिरश्चां योनिमापन्नः क्रव्यादैर्भक्ष्यते प्रिये। गुरुद्रव्याभिलाषी च गुरुस्त्रीगमनोत्सुकः ॥४३॥**
**पतितस्य क्षुल्लकस्य प्रायश्चित्तं न विद्यते। आज्ञाभङ्गोऽर्थग्रहणं गुरोरप्रियवर्तनम् ॥४४॥**
**गुरुद्रोहमिदं प्राहुर्यः करोति स पातकी। स्वद्रव्यविनियोगं च नानिवेद्य गुरोश्चरेत् ॥४५॥**
**अनिवेद्य तु यः कुर्यात्स भवेद् ब्रह्मघातकः। गुरुस्थानं सम्प्रदायं तद्धर्म यो विनाशयेत् ॥४६॥**

सुने हुए मन्त्रों को गुरु की आज्ञा से ग्रहण करे। उसके अनिष्ट को विवर्जित करे। अपने शास्त्र का रहस्यार्थ किसी को न बताये। यदि कोई कहता है तो वह समयच्युत होता है, इसमें संशय नहीं है। नित्य अपने को गुरु का रूप ही माने; उसमें द्वैत भावना न करे। हे कुलेश्वरि! सभी भूतों का कल्याण आत्मवत् करे। आत्मस्थ अङ्गकी भावना से सुश्रूषा करे। यह सुश्रूषा चार प्रकार की है। देवी का शिष्य सुश्रुषा से गुरु को सन्तुष्ट करे। जो ऐसा करता है, उसे पग-पग पर अश्वमेध का फल मिलता है। महात्मा गुरुदेव की सेवा में जो लगा रहता है, वही गुरुसुश्रुषा देवी की कृपारूपा हो जाती है। भक्तिसहित गुरुसुश्रूषा से सभी कामनाएँ पूरी होती हैं, सभी पापों का क्षय होता है और पुण्यराशि की वृद्धि होती है। हे प्रिये! गुरुसुश्रूष से सभी कार्य सिद्ध होते हैं। अपने कल्याणकारी वस्तुओं से गुरुहित को वञ्चित न करे। जो गुरुदेव का अर्चक है, उसके पुण्यों की गणना नहीं हो सकती। भक्ति से धन के अनुसार गुरु के लिये जो कुछ थोड़ा या ज्यादा करता है, उस पुण्य से दरिद्र भी धनाढ्य हो जाता है। भक्ति से रहित हो गुरु को यदि सर्वस्व भी दे दे तो शिष्य को फल नहीं मिलता। फल मिलने में कारण भक्ति है। गुरु के द्रव्य में स्पृहा न करे। यदि अधिक इच्छा हो तो उसकी आज्ञा से तिलार्ध के आधे से गुरुस्व से जीवन धारण करे। जो स्वीकार करके कम से कम द्रव्य भी लोभ-मोह के कारण गुरु को नहीं देता, वह तिहत्तर नरकों में दुःख भोगता है। क्रव्यादि का जो भक्षण करता है, वह तिर्यक् योनि में जाता है। गुरुद्रव्य का अभिलाषी या गुरुपत्नी में जो गमनोत्सुक होता है, उस पतित झुल्लक के लिये कोई प्रायश्चित्त नहीं है। गुरु की आज्ञा न मानकर गुरु का अप्रिय करते हुये जो उससे धन लेता है, वह पातकी गुरुद्रोह करता है। अपने द्रव्य को गुरु को निवेदित किये बिना जो खर्च करता है, वह ब्रह्मघातक होता है। गुरुस्थान, सम्प्रदाय और उसके धर्म को जो नष्ट करता है, वह गुरु से बहिष्कृत होकर दण्डित और वध होने के योग्य होता है।

**गुरुभिः स बहिष्कार्यो दण्ड्यो वध्यश्च पातकी। गुरुकोपान्न नाशोऽन्यो गुरुद्रोहान्न पातकम् ॥४७॥**
**न मृतिर्गुरुनिन्दाया गुर्वनिष्टान्न चापदः। जीवेदग्निप्रविष्टो वा नरः पीतविषोऽपि वा ॥४८॥**
**मृत्युहस्तगतो वापि नापराधकरो गुरोः। यत्र श्रीगुरुनिन्दा स्यात्पिधाय श्रवणे स्वके ॥४९॥**
**सद्यस्तस्मादपक्रामेद् दूरं न शृणुयाद्यथा। गुरोर्नाम जपेत्पश्चाच्छ्रवणे सा प्रतिक्रिया ॥५०॥**
**गुरुमित्रसुहृद् दासीदासाद्यान् नापमानयेत्। न निन्देद् दृश्यसमयान् वेदशास्त्रागमादिकान् ॥५१॥**
**श्रीगुरोः पादुका भूषागुरुनामस्मृतिर्जपः। गुर्वाज्ञाकरणं कृत्यं शुश्रूषा भजनं गुरोः ॥५२॥**
**विविक्षुर्देशिकावासं शान्तचित्तोऽतिभक्तिमान्। व्यजनं पादुकां छत्रं चामरं वाहनादिकम् ॥५३॥**
**ताम्बूलमुल्वणं वेशमुत्सृज्य प्रविशेच्छनैः। वाहनं पादुकां छत्रमासनं वासनादिकम् ॥५४॥**

दृष्ट्वा गुरोर्नमस्कुर्यान्नात्मभोगाय कारयेत् । पादप्रक्षालनं स्नानमभ्यङ्गं दन्तधावनम् ॥५५॥
मूत्रं निष्ठीवनं क्षौरं शयनं स्त्रीनिषेवणम् । वीरासनं च दुर्वाक्यमासनं हास्यरोदने ॥५६॥
केशमोचनमुष्णीषं कञ्चुकं नग्नतां तथा । पादप्रसारणं वादं कलहं दूषणं प्रिये ॥५७॥
अङ्गभङ्गाङ्गवाद्यादि करास्फालनधूननम् । द्यूतकुक्कुटमल्लादियुद्धमित्यादि चाम्बिके ॥५८॥
गुरुयोगिमहासिद्धपीठक्षेत्राश्रमेषु च । नाचरेदाचरन् मोहाद्देवताशापमाप्नुयात् ॥५९॥
उपचारं विना तिष्ठेद् गुर्वग्रे नेच्छया विशेत् । मुखावलोकी सेवेत तदुक्तं च समाचरेत् ॥६०॥
गुरूक्तानुक्तकार्येषु नोपेक्षां कारयेत्प्रिये । सदसद्यद् गुरुर्ब्रूयात् तत्कार्यमविशङ्कया ॥६१॥
निग्रहेऽनुग्रहे वापि गुरुः सर्वस्य कारणम् । निर्गतं यद् गुरोर्वक्त्रात् सर्वं शास्त्रं तदुच्यते ॥६२॥

गुरुकोप से बढ़कर अन्य कोई नाश नहीं है एवं गुरुद्रोह से अधिक कोई दूसरा पाप नहीं है। गुरुनिन्दा से बढ़कर कोई मृत्यु नहीं है। गुरु में अनिष्ठा से बढ़कर कोई आपदा नहीं है। मनुष्य जीवित अग्नि में प्रवेश कर जाय या जहर पी जाय या मृत्यु सम्मुख हो तो भी गुरु का अपराध न करे। जहाँ गुरु की निन्दा हो, वहाँ अपना कान बन्द कर ले या वहाँ से इतनी दूर चला कि जाय जहाँ गुरुनिन्दा सुनाई न पड़े। गुरुनिन्दा सुनकर गुरुनाम का जप शुरु कर दे। गुरु के मित्र, सुहृद, दासी-दासादि का अपमान न करे। वेद-शास्त्र-आगमों के अनुसार चलने वाले को देखकर उनकी निन्दा न करे। श्रीगुरुपादुका, वस्त्र और नाम का स्मरण ही जप है। गुरु की आज्ञा का पालन कर्तव्य है। गुरु की सेवा भजन है। गुरु के आवास को देखकर शान्तचित्त हो भक्तिपूर्वक व्यञ्जन, पादुका, छत्र, चामर, वाहनादि छोड़कर ताम्बूल उल्वण वेश त्याग कर आवास में प्रवेश करे। गुरु के वाहन, पादुका, छत्र, आसन वासनादि देखकर नमस्कार करे। उनका उपभोग स्वयं न करे। गुरु के आवास के निकट पादप्रक्षालन, स्नान, अभ्यङ्ग, दन्तधावन, मूत्रत्याग, शौच, क्षौर, शयन, स्त्रीसेवन,वीरासन, दुर्वाक्य, आसन, हास्य, रोदन, केश-मोचन, उष्णीश-कञ्चुक का त्याग, नग्नता, पादप्रसारण, वाद-कलह-दूषण, अङ्ग-भङ्गाङ्गवाद्यादि, हाथ फैलाना, ताली-बजाना, द्यूत, कुक्कुट, मल्लादि युद्ध इत्यादि गुरु-योगी-महासिद्धपीठ क्षेत्र-आश्रमों में न करे। मोहवश यदि कोई ऐसा करता है तो उसे देवता शाप देते हैं। उपचार के बिना गुरु के पास न जाय और उनकी आज्ञा के बिना न बैठे। गुरुमुख को देखता रहे और उनके कथनानुसार कार्य करे। गुरु के द्वारा उक्त या अनुक्त कार्यों की उपेक्षा न करे। गुरु सत्-असत् जो भी कहे, वह निःशंक होकर करे। निग्रह-अनुग्रह में भी गुरु ही सबका कारण है। गुरुमुख से जो भी निकलता है, वह शास्त्र ही होता है।

गुरुकार्ये स्वयं शक्तो नापरं प्रेषयेत्प्रिये । बहुत्वे तत्परैर्भृत्यैः सहितोऽप्यतिभक्तिमान् ॥६३॥
गच्छंस्तिष्ठन् स्वपञ्जाग्रज्जल्पञ्जुह्वत् प्रपूजने । गुर्वाज्ञामेव कुर्वीत तद्गतेनान्तरात्मना ॥६४॥
अभिमानो न कर्तव्यो जातिविद्याधनादिभिः । सर्वदा सेवयेन्नित्यं शिष्यः श्रीगुरुसन्निधौ ॥६५॥
छायाभूमिपरीत्यागी विनीतस्त्वतिभक्तिमान् । देवि गुर्वग्रतस्तिष्ठेद् गुरुकार्यसमुत्सुकः ॥६६॥
स्वकार्यमन्यकार्यं वा शिष्यः श्रीगुरुचित्तवित् । गुरुपार्श्वगतो नम्रः प्रच्छन्नास्यो मितं वदेत् ॥६७॥
सामान्यतो निषेधश्चेत् सद्गुरोर्यदि सन्निधौ । आचारे यदि मूढात्मा दोषं कोटिगुणं भवेत् ॥६८॥
अनादृत्य गुरोर्वाक्यं शृणुयाद्यः पराङ्मुखः । अहितं वा हितं वापि रौरवं नरकं व्रजेत् ॥६९॥
गोब्राह्मणवधं कृत्वा यत्पापं समवाप्नुयात् । तत्पापं समवाप्नोति गुर्वग्रेऽनृतभाषणात् ॥७०॥
स्थानान्तरगतं चार्थव्यसने विषमे स्थितम् । श्रीगुरुं न त्यजेत्क्वापि तदादिष्टो व्रजेत्प्रिये ॥७१॥
अधःस्थिते गुरावूर्ध्वे न तिष्ठेत कदाचन । न गच्छेदग्रतस्तस्य न विशेदुत्थिते गुरौ ॥७२॥
शक्तिच्छायां गुरुच्छायां देवच्छायां न लङ्घयेत् । स्वच्छायां तेषु नो कुर्यान्न स्वपेद् गुरुसन्निधौ ॥७३॥
भाषणं पठनं गानं भोजनं शयनादिकम् । अनादिष्टो न कुर्वीत न चावन्दनपूर्वकम् ॥७४॥
ब्रह्महत्याशतं कुर्याद् गुर्वाज्ञां परिपालयन् । विना गुर्वाज्ञया शिष्यो निःश्वसेन्नातिशासनात् ॥७५॥

**सर्वं गुर्वाज्ञया कुर्यान्नालिङ्गेत्तत् स्त्रियं प्रिये। भक्त्या प्रणम्य चोत्तिष्ठेद्बद्धाञ्जलिपुटः प्रिये ॥७६॥**
**पश्चात्पादेन निर्गच्छेन्नमस्कृत्य गुरोर्गृहात्। एकासने नोपविशेद्गुरुणा तत्समैः सह ॥७७॥**
**न विशेदासने देवि देवतागुरुसन्निधौ। गुरौ सिंहासनं देयं ज्येष्ठानामुत्तमासनम् ॥७८॥**
**देश्यासनं कनिष्ठानामितरेषां समासनम्।**

गुरु-कार्य करने में स्वयं सक्षम हो तो दूसरों को न लगाये। बहुत से तत्पर भृत्यों के होने पर भी उनके साथ भक्तिसहित लगा रहे। चलने, बैठने, शयन करने, जागने, बात करने, हवन-पूजन करने में अपने गुरु की आज्ञा का पालन करे। उसके जाने पर उसकी आज्ञा के अनुसार कार्य करे। जाति धन विद्या आदि का अभिमान न करे। गुरु की सन्निधि में शिष्य सदा सेवा करे। भूमि पर पड़ती गुरु की छाया से भी दूर रहे। विनम्र और भक्तिमान रहे। गुरु और देवी के आगे जप रहे तो गुरु कार्य के लिये उत्सुक रहे। गुरु के मन के अनुसार शिष्य उनका कार्य या अन्य कार्य करे। गुरु पार्श्व में जाकर नम्र, प्रच्छन्नास्य होकर मितभाषी रहे। सामान्यत: गुरु यदि निषिद्ध करे तो उनकी सन्निधि में मूढ़ात्मा यदि निषिद्ध आचरण करे तो दो सौ करोड़ गुना हो जाता है। गुरु-वाक्य का अनादर करके, पराङ्मुख होकर हित या अहित करे तो रौरव नरक में वास होता है। गाय-ब्राह्मण को वध करने से जो पाप लगता है, वही पाप गुरु के सामने असत्य भाषण से लगता है। गुरु के दूसरे स्थान में जाने पर या आर्थिक व्यस्तता में, विषम स्थिति में होने पर भी उनका त्याग न करे। उसके आदेशानुसार आश्रम में ही रहे। शक्तिच्छाया, गुरुच्छाया और देवच्छाया का लङ्घन न करे। उनमें अपनी छाया भी न पड़ने दे। गुरु के निकट शयन न करे। बिना गुरु आदेश के भाषण, पठन, गान, भोजन, शयनादि न करे, गुरु वन्दनपूर्वक भी न करे। गुरु की आज्ञा-पालन में सौ ब्रह्महत्या भी करे। पर बिना आज्ञा के नि:श्वास भी न निकाले। गुरु की आज्ञा से सभी कार्य करे। स्त्रियों का आलिङ्गन न करे। गुरु को प्रणाम करके हाथों को जोड़कर बैठे। गुरु को प्रणाम करके पश्चात्पाद से गुरुगृह से बाहर निकले। गुरु और उनके समान श्रेष्ठों के साथ एक आसन पर न बैठे। गुरु और देवता की सन्निधि में आसन पर न बैठे। गुरु को सिंहासन दे और ज्येष्ठों को आसन प्रादान करे। कनिष्ठों को देव्यासन दे। अन्यों को समासन देना चाहिये।

**जातिविद्याधनाढ्यो वा दूरे दृष्ट्वा गुरुं सदा ॥७९॥**
**दण्डप्रणामं कुर्वीत त्रि:प्रदक्षिणमाचरेत्। ततस्त्रिः षड् द्वादश वा ज्येष्ठादिष्वेकमेव च ॥८०॥**
**गुरुतद्गुरुयोगे तु वन्देत परमं गुरुम्। ततो नमेद् गुरुं योऽपि गुर्वग्रे तं निवारयेत् ॥८१॥**
**प्रगुरोः सन्निधौ शिष्यः स्वगुरुं मनसा नमेत्। गुरुबुद्ध्या नमेत्सर्वं दैवतं तृणमेव च ॥८२॥**
**न नमेद्देवबुद्ध्या तु प्रतिमां लोहमृण्मयीम्। गुरोः प्रणामत्रितयं ज्येष्ठानामेकमेव च ॥८३॥**
**पूज्यानामञ्जलिस्तद्वदन्येषां वाक्यवन्दनम्। देवान्गुरून् कुलाचार्याञ्ज्ञानवृद्धांस्तपोधनान् ॥८४॥**
**विद्याधिकान् स्वकर्मस्थान् प्रणमेत्कुलनायिके। स्त्रीद्विष्टं गुरुभिः शप्तं पाखण्डं पतितं शठम् ॥८५॥**
**विकर्माणं कृतघ्नं वा नाश्रमिणं च नो नमेत्। अनिवेद्य गुरुं भुंक्ते यस्त्वेकगृहसंस्थितः ॥८६॥**
**अमेध्यं तेन भुक्तं स्यात्सूकरो जायते मृतः। एकग्रामस्थितः शिष्यस्त्रिसन्ध्यं प्रणमेद् गुरुम् ॥८७॥**
**क्रोशमात्रस्थितो भक्त्या गुरुं प्रतिदिनं नमेत्। अर्धयोजनतः शिष्यः प्रणमेत्पञ्चपर्वसु ॥८८॥**
**एकयोजनमारभ्य योजनद्वादशावधि। तत्तद्योजनसङ्ख्यातमासैर्गत्वा नमेद्गुरुम् ॥८९॥**
**दूरदेशस्थितः शिष्यो भक्त्या तत्सन्निधिं गतः। अतिदूरस्थितः शिष्यो यदेच्छा स्यात्तदा व्रजेत् ॥९०॥**
**रिक्तहस्तस्तु नोपेयाद्राजानं दैवतं गुरुम्। फलपुष्पाम्बरादीनि यशाशक्त्या समर्पयेत् ॥९१॥**
**एवं यो नाचरेद्देवि ब्रह्मराक्षसतां व्रजेत्। गुरुशक्तिश्च तत्पुत्रो ज्येष्ठभ्राता गुरोः समः ॥९२॥**
**आत्मवच्च कनीयांसः पुत्रवत्कुलपालकाः। लोकाचार्यस्य देवेशि गुरुज्येष्ठकनिष्ठयोः ॥९३॥**
**गुरुकुल्यस्य कुर्वीत प्रणामं स्वगुरोर्यथा। स्वज्येष्ठश्च क्रमज्येष्ठः कुलज्येष्ठस्तृतीयकः ॥९४॥**

**गुरोर्ज्येष्ठस्तु देवेशि इति ज्येष्ठचतुष्टयम् । यावज्ज्येष्ठाभिवादे तु क्रमज्येष्ठाङ्ग ईरितः ॥९५॥**
**गुरोश्च कुलवृद्धस्य वन्दनादि विधानतः । पितृमात्रादिसर्वेषु पूज्यकोटिषु बन्धुषु ॥९६॥**
**अभ्युत्थानप्रणामाद्यैरव्यक्तदोषलाघवः । यदा त्वाचार्यरूपेण स्वात्मानं सम्प्रकाशयेत् ॥९७॥**
**अभ्युत्थानप्रणामाद्यैर्दोषदः स्यात्तदा प्रिये । पतिर्भूत्वा पशुभ्यस्तु प्रणामं यः करिष्यति ॥९८॥**
**स महापशुरित्युक्तो देवताशापमाप्नुयात् । यो गुरुस्थानकं प्राप्तः पादुकापरिसङ्ख्यया ॥९९॥**
**गुरुवत्स तु मन्तव्यो ज्येष्ठैर्वन्द्यो न च प्रिये ।**

इति पादुकामाहात्म्यतदाचारविधिः

जो शिष्य जाति या विद्या से धनाढ्य हो, वह गुरु को देखकर दूर से ही दण्ड-प्रणाम करे और तीन, छः या बारह प्रदक्षिणा करे। ज्येष्ठों की एक प्रदक्षिणा करे। गुरु और उनके गुरु एक साथ हों तब पहले परमगुरु तब गुरु को प्रणाम करे। गुरु यदि परमगुरु से आगे हो तो उनको छोड़कर पहले परमगुरु को प्रणाम करे। परमगुरु की सन्निधि में शिष्य स्वगुरु को मन से प्रणाम करे। देवता से तृण तक सबों को गुरुरूप में मानकर प्रणाम करे। मिट्टी और लोहे की मूर्ति को मन से प्रणाम भी न करे। गुरु को तीन बार प्रणाम करे और ज्येष्ठों को एक बार। पूज्यों को कृताञ्जलि प्रणाम करे और दूसरों का वाक्यवन्दन करे। देवों, गुरु, कुलाचार्य, ज्ञानवृद्ध, तपोधन, विद्याधिक, स्वकर्म स्थान और कुलनायिका को प्रणाम करे। स्त्रीद्वेषी को गुरु शाप देते हैं। शठ, पाखण्डी, पतित, विकर्मा, कृतघ्न और जो आश्रमवासी न हो, उसे प्रणाम न करे। एक ही गृह में रहकर गुरु को निवेदित किये बिना जो भोजन करता है, उसका भोजन अमेध्य होता है और वह सूकर योनि में जन्म लेता है। एक ही ग्राम में गुरु-शिष्य रहते हों तो तीनों सन्ध्याओं में शिष्य गुरु को प्रणाम करे। एक कोस की दूरी पर रहने से प्रतिदिन गुरु को प्रणाम करे, दो कोस की दूरी पर रहने पर शिष्य पाँच पर्वों में गुरु को प्रणाम करे। एक योजन से बारह योजन तक की दूरी पर यदि शिष्य रहता हो तब योजन की संख्या के बराबर महीने बीतने पर प्रणाम करे अर्थात् एक योजन की दूरी पर महीने-महीने, दो योजन की दूरी पर दो माह पर, तीन योजन दूरी होने पर तीन माह पर, चार योजन की दूरी होने पर चार माह पर, पाँच योजन की दूरी रहने पर पाँच माह पर, छः योजन दूरी रहने पर छः माह पर, सात योजन दूरी पर सात मास में, आठ योजन की दूरी रहने पर आठ मास में, नव योजन की दूरी रहने पर नौ मास में, दस योजन की दूरी होने पर दस मास में, ग्यारह योजन की दूरी रहने पर ग्यारह मास में एवं बारह योजन की दूरी पर वर्ष में एक बार गुरु के समीप जाकर प्रणाम करे। दूर देश-स्थित शिष्य भक्ति से उनकी सन्निधि प्राप्त करे। अतिदूरस्थ शिष्य जैसी इच्छा हो, वैसा करे। देवता और गुरु के समीप खाली हाथ न जाय। फल-फूल-वस्त्रादि यथाशक्ति समर्पित करे। हे देवि! जो इस प्रकार का आचरण नहीं करता, वह ब्रह्मराक्षस होता है। गुरुपत्नी, पुत्र, बड़े भाई गुरु के समान होते हैं। छोटे आत्मवत् और कुलपालक पुत्रवत् होते हैं। लोकाचार्य गुरु ज्येष्ठ और कनिष्ठ होते हैं। अपने गुरु के समान गुरुकुल को प्रणाम करे। चार ज्येष्ठ होते हैं—प्रथम स्वज्येष्ठ, दूसरे क्रमज्येष्ठ, तीसरे कुलज्येष्ठ और चतुर्थ गुरुज्येष्ठ। ज्येष्ठों को प्रणाम के लिये यह क्रमज्येष्ठ का प्रतिपादन किया गया। गुरु और कुलवृद्ध का वन्दन विधानतः करना चाहिये। पिता-माता सभी पूज्य कोटि के बन्धुओं के समक्ष अभ्युत्थान और प्रणाम करने से व्यक्त-अव्यक्त दोषों का प्रभाव कम होता है। हे प्रिये! जब तुम अपने को आचार्यरूप में प्रकाशित करती हो तब अभ्युत्थान-प्रणाम आदि न करने से दोष होता है। पशुपति होकर जो पशु को प्रणाम करता है, उसे महापशु कहते हैं। उसे देवता का शाप मिलता है। जो गुरुस्थान प्राप्त कर चुके हैं, उनकी पादुका परिसंख्या में गुरुवत् होते हैं। उसके लिये ज्येष्ठ वन्द्य नहीं होते।

### समयाचारः

**अथ समयाचारः। तत्र श्रीकुलार्णवे—**

**श्रीगुरुं कुलशास्त्राणि पूज्यस्थानानि यानि तु । भक्त्या श्रीपूर्वकं देवि प्रणम्य परिकीर्तयेत् ॥१॥**
**ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तं यस्य मे गुरुसन्ततिः । तस्य मे सर्वशिष्यस्य को न पूज्यो महीतले ॥२॥**
**गुरुं नाम्ना न भाषेत जपकालादृते प्रिये । श्रीनाथदेवस्वामीति विवादे बोधने वदेत् ॥३॥**

श्रीगुरोः पादुकां मुद्रां मूलमन्त्रं स्वपादुकाम्। शिष्यादन्यत्र देवेशि न वदेद्यस्य कस्यचित् ॥४॥
परम्पर्य्यागमाम्नायमन्त्राचारादिकं प्रिये। सर्वं गुरुमुखाल्लब्धं सफलं स्यान्न चान्यथा ॥५॥
श्रीशास्त्राश्रयसम्भूतं पुस्तकं देववत्प्रिये। नित्यं समर्चयेद्भक्त्या पशुहस्ते विनिक्षिपेत् ॥६॥
स्वदारवन्निवेषेत कुलशास्त्राणि पार्वति। पशुशास्त्राणि सर्वाणि वर्जयेत्परदारवत् ॥७॥
श्वचर्मस्थं यथा क्षीरमपेयं स्याद्द्विजोत्तमैः। तथा पशुमुखाद्धर्मो न श्रोतव्यश्च कौलिकैः ॥८॥
यः शृणोति कुलाचारं यथाशास्त्रं च यो वदेत्। तावुभौ गच्छतः साक्षाद्योगिनीवीरमेलनम् ॥९॥
अश्रद्दधाना ये चात्र कुलधर्मान् कुलेश्वरि। नरकान्न निवर्तन्ते यावदाभूतसम्प्लवम् ॥१०॥
ऊढा धृता यथाप्रीता मूल्ये न च समाहृता। सकृत्कामगता चापि पञ्चधा गुरुयोषितः ॥११॥
अलंघ्याः पूजनीयाः स्युर्गुरुवद् गुरुयोषितः। कृष्णांशुकां कृष्णवर्णां कुमारीं च कृशोदरीम् ॥१२॥
मनोहरां यौवनस्थामर्चयेद्देवताधिया। आममांसं सुराकुम्भं मत्तेभं सिद्धलिङ्गिनम् ॥१३॥
सहकारमशोकं च क्रीडालोलां कुमारिकाम्। एकवृक्षं श्मशानं च समूहं योषितामपि ॥१४॥
नारीं च रक्तवसनां दृष्ट्वा वन्देत भक्तितः। गुरुशक्तिसुतज्येष्ठकनिष्ठकुलदेशिकान् ॥१५॥
कुलदर्शनशास्त्राणि कुलद्रव्याणि कौलिकान्। प्रेरकान् [illegible]कांश्चापि वाचकान्दर्शकांस्तथा ॥१६॥
शिक्षकान् बोधिकान्योगियोगिनीसिद्धपूरुषान्। कन्याकुमारकान्नग्नानुन्मत्तामपि योषितम् ॥१७॥
न निन्देत जुगुप्सेत न हसेन्नापमानयेत्। नाप्रियं नानृतं ब्रूयात्कस्यापि कुलयोगिनः ॥१८॥
कुरूपेत्यतिकृष्णेति न वदेत्कुलयोषितम्। परीक्षयेन्न भक्तानां वीराणां च कृताकृतम् ॥१९॥
न पश्येद्वनितां नग्नामुन्मत्तां प्रकटस्तनीम्। न दिवा सेवयेन्नारीं तद्योनिं न निरीक्षयेत् ॥२०॥

**समयाचार का वर्णन**—कुलार्णव के अनुसार श्रीगुरु, कुलशास्त्र और जो पूज्य स्थान हैं, उन्हें भक्तिसहित श्री लगाकर प्रणाम करना चाहिये। जैसे श्रीगुरुपादुकां प्रणमामि, श्रीकुलशास्त्रं प्रणमामि। ब्रह्मा से लेकर कीट तक जो मेरी गुरुसन्तति है, वे सभी मेरे शिष्य हैं। उनमें से पृथ्वी पर कौन पूज्य नहीं है? जपकाल में भी गुरु के नाम का उच्चारण न करे। विवाद और सम्बोधन में श्रीनाथ देव कहकर सम्बोधित करे। श्रीगुरुपादुका, मुद्रा, मूलमन्त्र, स्वपादुका शिष्य के सिवा किसी को न बतलाये। परम्परा, आगम, मन्त्र, आचारादि सभी गुरुमुख से प्राप्त होने पर ही सफल होते हैं। अन्य प्रकार से सफल नहीं होते। श्री शास्त्र आश्रय सम्भूत पुस्तक देवता के समान होता है। कुलशास्त्र भक्ति से इसका नित्य अर्चन करे। भक्त पशु के हाथ में देय है। अपनी पत्नी के समान कुलशास्त्र की सेवा करे। सभी पशुशास्त्रों को परस्त्री के समान जानना चाहिये। द्विजोत्तमों के लिये श्वपच का दूध जैसे अपेय होता है, वैसे ही पशुमुख से निःसृत धर्म को भी कौलिक न सुने। शास्त्र के अनुसार कुलाचार का जो कथन करता है और उसे जो सुनता है, वह योगिनी और वीरों का ग्रास हो जाता है। हे कुलेश्वरि! जिन शास्त्रों में कुलधर्म का वर्णन श्रद्धारहित है, वे शास्त्र प्रलय होने तक नरक जाने से नहीं रोक सकते। यह ऊढा की प्रीति के समान मूल्यविहीन है, जो तुरन्त सम्भोग के लिये तैयार हो जाती है।

गुरु-योषितायें पाँच प्रकार की होती हैं। जो गुरुयोषिता अलङ्घ्य होती है, वह गुरु के समान पूजनीया होती है। काले वस्त्र वाली, काले वर्ण की, कुमारी, पतली कमर वाली, मनोहर युवती का अर्चन देवताबुद्धि से करना चाहिये। कच्चा मांस, सुराकुम्भ, मत्त हाथी, सिद्धलिङ्ग, सहकार, अशोक, क्रीड़ा में रत कुमारियाँ, एक वृक्ष, श्मशान, नारीसमूह एवं रक्त वस्त्र वाली नारी को देखकर प्रणाम करे। गुरुशक्ति, ज्येष्ठ-कनिष्ठ पुत्र, कुलदेशिक, कुलदर्शनशास्त्र, कुलद्रव्य, कौलिक, प्रेरक, सूचक, वाचक, दर्शक, शिक्षक, बोधिका, योगी-योगिनी, सिद्ध पुरुष, कन्या, कुमार, नग्न मत्त नारी की भी निन्दा न करे, न ही घृणा करे। हँसी लगाकर उनका अपमान न करे। कुलयोगियों से अप्रिय झूठ कभी न बोले। कुरूप या अत्यन्त काली को कुलयोषित न कहे। वीर भक्तों के कृत-अकृत की परीक्षा न लेवे। नग्न, उन्मत्त, खुले स्तन वाली स्त्री को न देखे। दिन में नारी से सम्भोग न करे, उसकी योनि को न देखे।

या काचिदङ्गना लोके सा मातृकुलसम्भवा। कुप्यन्ति कुलयोगिन्यो वनितानामतिक्रमात् ॥२१॥
शतापराधां वनितां पुष्पेणापि न ताडयेत्। दोषान्न गणयेत् स्त्रीणां गुणानेव प्रकाशयेत् ॥२२॥
तिष्ठन्ति कुलयोगिन्यः कुलवृक्षेषु सर्वदा। तत्पत्रेषु न भोक्तव्यमर्कपत्रे विशेषतः ॥२३॥
न स्वपेत्कुलवृक्षाधो न चोपद्रवमाचरेत्। दृष्ट्वा भक्त्या नमस्कुर्याच्छेदयेन्न कदाचन ॥२४॥
श्लेष्मान्तककरञ्जाक्षनिम्बाश्वत्थकदम्बकाः। बिल्वो वटोदुम्बरौ च कुलवृक्षा नव स्मृताः ॥२५॥
देवतागुरुशास्त्रादिसिद्धाचारविडम्बकः। विद्याचौरो गुरुद्रोही ब्रह्मराक्षसतां व्रजेत् ॥२६॥
गुरुं मोहादनावृत्य निर्भर्त्स्य वीरपूरुषान्। विकल्प्य कुलशास्त्राणि भवन्ति ब्रह्मराक्षसाः ॥२७॥
एकाक्षरप्रदातारं यो गुरुं नैव मन्यते। शुनां योनिशतं गत्वा चण्डालत्वमवाप्नुयात् ॥२८॥
गुरुं प्रकाशयेद्धीमान् मन्त्रं नैव प्रकाशयेत्। अप्रकाशप्रकाशाभ्यां क्षीयते सम्पदायुषी ॥२९॥
कुलधर्मान् समाश्रित्य आचारं यो न पालयेत्। यथेष्टाचारिणस्तस्य महापातकिनः प्रिये ॥३०॥

संसार में जो भी स्त्रियाँ हैं, वे मातृकुल-सम्भवा हैं। वनिता नाम को अतिक्रमित करने से कुलयोगिनियाँ क्रुद्ध होती हैं। सौ अपराध करने पर भी नारी को फूल से भी न मारे। स्त्रियों के दोषों की गणना न करे। उनके गुणों को प्रकाशित करे। कुलवृक्षों में कुलयोगिनियाँ सर्वदा निवास करती हैं, अतः उनके पत्तों को न खाय। विशेषतः अकवन के पत्ते को न खाय। कुल-वृक्षों के नीचे शयन न करे, न ही उनके नीचे उपद्रव करे। कुलवृक्षों को देखकर भक्तिसहित प्रणाम करे। उसका छेदन कभी न करे। कुलवृक्ष नव हैं—लिसोड़ा, करञ्ज, नीम, पीपल, कदम्ब, बेल, बड़, गूलर और अकवन।

देवता-गुरु-शास्त्र-सिद्धाचार का विडम्बक, विद्याचोर, गुरुद्रोही ब्रह्मराक्षस होते हैं। मोह से गुरु को अनावृत करने वाला, वीर पुरुषों की भर्त्सना करने वाला, कुलशास्त्रों में फेर-बदल करने वाला—ये सभी ब्रह्मराक्षस होते हैं। एकाक्षर मन्त्र देने वाले को जो गुरु नहीं मानता, वह सौ जन्मों तक कुत्ता होता है और चाण्डाल होता है। बुद्धिमान गुरु का प्रचार करे; परन्तु मन्त्र को प्रकाशित न करे। गुप्त को प्रकाशित करने से सम्पदा और आयु क्षीण होती है। कुल धर्म का समाश्रित यदि आचारों का पालन नहीं करता तो वह यथेष्टाचारी महापापी होता है।

आपदो दुरितं रोगा दारिद्र्यं कलहो भगम्। योगिनीनां प्रकोपश्च स्खलितं च पदे पदे ॥३१॥
भ्रष्टमानः प्रणष्टश्च तेजोहीनोऽतिदुःखितः। निन्दितः सर्वविद्विष्टो विह्वलः सङ्गवर्जितः ॥३२॥
देशाद्देशान्तरं याति कार्यहानिश्च सर्वदा। तत्रापि कुलमार्गस्थाः शाकिन्यः कुलपालिकाः ॥३३॥
भक्षयन्ति पुरा तासां वरो दत्तो मयैव तु। तस्मादाचारवान् देवि योगिनीनां प्रियो भवेत् ॥३४॥
सदाचारेण देवत्वं योगिनीवीरमेलनम्। सम्प्राप्नुवन्ति तिर्यक्त्वं कौलिकास्तद्विपर्ययात् ॥३५॥
संस्कारेण विहीनत्वाद्गुरुवाक्यस्य लङ्घनात्। आचारलङ्घनाद् देवि कौलिकः पतितो भवेत् ॥३६॥
नित्यं नैमित्तिकं काम्यं मन्त्रतन्त्रादिलोपजम्। अनर्हपशुदुःसङ्गमन्त्रसाङ्कर्यसम्भवम् ॥३७॥
गुप्तप्रकटसम्भूतं ज्ञानाज्ञानकृतं प्रिये। एवमादिषु दोषेषु पापस्य गुरुलाघवम् ॥३८॥
देशं कालं वयो वित्तं सम्यग्ज्ञात्वा यथाविधि। प्रायश्चित्तं गुरुर्दद्यात्सर्वपापविशुद्धये ॥३९॥
शिष्योऽपि च तथा प्रोक्तं प्रायश्चित्तं समाचरेत्। अथवा सर्वपापानां गुरुनामजपस्मृतिः ॥४०॥
जाम्बूनदस्य कालुष्यं परिशुद्धं यथाग्निना। अनाचारस्य मालिन्यं प्रायश्चित्ताग्निना दहेत् ॥४१॥
बहुनात्र किमुक्तेन रहस्यं शृणु पार्वति। वर्णाश्रमाणां सर्वेषामाचारः सद्गतिप्रदः ॥४२॥
गुरुस्त्रिवारमाचारं कथयेत्कुलनायिके। तन्न गृह्णाति शिष्यश्चेत्तदा पापं गुरोर्न हि ॥४३॥
मन्त्रिदोषश्च राजानं भार्यादोषः पतिं यथा। तथा प्राप्नोत्यसन्देहं शिष्यपापं गुरुः प्रिये ॥४४॥ इति।

योगिनियों के प्रकोप से आपदा, रोग, दारिद्र्य, कलह और पग-पग पर स्खलन होता है। वह मानहीन, प्रणष्ट, तेजहीन, अतिदु:खित, निन्दित, सबों में घृणित, विह्वल और सङ्गवर्जित होता है। देश-देशान्तर में जाने पर बराबर कार्यों की हानि होती है। इस पर भी कुलमार्गस्थ कुलपालिका शाकिनियाँ मेरे द्वारा वर देने पर भी उसका भक्षण करती हैं। उनमें योगिनियों का प्रिय आचारवान होता है। सदाचार से देवत्व और वीर योगिनी का मेलन होता है। कौलिकाचार के विरुद्ध जाने पर तिर्यक् योनि में जन्म होता है। संस्कारविहीन होने से, गुरुवाक्य का उल्लङ्घन करने से, आचार के लङ्घन से कौलिक पतित होता है। नित्य, नैमित्तिक, काम्य, मन्त्र-तन्त्रादि के लोप होने से अनर्ह पशु दु:खसङ्ग, मन्त्रसाङ्कर्य सम्भव है। ज्ञानाज्ञान कार्य में गुप्त प्रकट होता है। इस प्रकार के दोषों से छोटे-बड़े पाप होते हैं। देश-काल-वय-वित्त का सम्यक् ज्ञान प्राप्त करके यथाविधि प्रायश्चित्त करने से गुरु सभी पापों से मुक्त कर देता है। शिष्य भी प्रोक्त प्रायश्चित्त करे अथवा सभी पापों में गुरु नाम का जप स्मरण करे। सोने के गहने का कालुष्य जैसे अग्नि में दग्ध होता है, वैसे ही अनाचार का मालिन्य प्रायश्चित्त की अग्नि में दग्ध हो जाता है। हे पार्वति! यहाँ बहुत कहने से क्या लाभ है, रहस्य सुनो। वर्णाश्रम के सभी आचार सद्गति-प्रदायक हैं। हे कुल-नायिके! गुरु द्वारा तीन बार आचार कहने पर भी शिष्य यदि नहीं करता है तो उसके पाप को गुरु भी नष्ट नहीं कर सकता। जैसे मन्त्री का दोष राजा को और पत्नी का दोष पति को लगता है, वैसे ही शिष्य का पाप गुरु को लगता है।

**अन्यत्र—**

**देवस्थाने गुरुस्थाने श्मशाने वा चतुष्पथे। पादुकासनविण्मूत्रमैथुनादि विवर्जयेत् ॥१॥**
**देवं गुरुं गुरुस्थानं क्षेत्रं क्षेत्राधिदेवताः। सिद्धं सिद्धाधिवासांश्च श्रीपूर्वं समुदीरयेत् ॥२॥**
**प्रमत्तागन्त्यजां कन्यां पुष्पितां पतितस्तनीम्। विरूपां मुक्तकेशीं च कामार्तां च न निन्दयेत् ॥३॥**
**कन्यायोनिं पशुक्रीडां दिग्वस्त्रां प्रकटस्तनीम्। नालोकयेत्परद्रव्यं परदारांश्च वर्जयेत् ॥४॥**
**धान्यगोगुरुविप्राग्निविद्याकोशगृहान् प्रति। नैव प्रसारयेत्पादौ नैतानपि च लङ्घयेत् ॥५॥**
**आलस्यमदसम्मोहशाठ्यपैशुन्यविग्रहान्। असूयामात्मसम्मानं परनिन्दां च वर्जयेत् ॥६॥**
**लिङ्गिनं व्रतिनं विप्रं वेदवेदाङ्गसंहिताः। पुराणागमशास्त्राणि कल्पांश्चापि न दूषयेत् ॥७॥**
**युगं मुसलमश्मानं दाम चुल्लीमुलूखलम्। शूर्प्यं सम्मार्जनीं दण्डं ध्वजं वैडूर्यमायुधम् ॥८॥**
**कलशं चामरं छत्रं दर्पणं भूषणं तथा। भोगयोग्यानि चान्यानि योगद्रव्याणि यानि च ॥९॥**
**महास्थानेषु वस्तूनि यानि वा देवतालये। दिव्योक्तानि पदार्थानि भूताविष्टानि यानि वै ॥१०॥**
**लङ्घयेज्जातु नैतानि नैतानि च पदा स्पृशेत्। य गोष्ठी लोकविद्विष्टा या च स्वैरं विसर्पिणी ॥११॥**
**परहिंसात्मिका या च न तामवतरेत् क्वचित्। प्रतिग्रहं न गृह्णीयादात्मभोगविधित्सया ॥१२॥**
**देवतागुरुपूजार्थं यत्नतोऽप्यर्जयेद्धनम्। धारयेदार्जवं सत्यं सौशील्यं समतां धृतिम् ॥१३॥**
**क्षान्तिं दयामनास्थां च दिव्यां शक्तिं च सर्वदा। विभीतकार्ककारञ्जस्नुहिच्छायां न संश्रयेत् ॥१४॥**
**स्तम्भदीपमनुष्याणामन्येषां प्राणिनां तथा। नखाग्रकेशनिर्द्धूतस्नानवस्त्रघटोदकम् ॥१५॥**
**एतत्स्पर्शं त्यजेद् दूरं खरश्वाजरजस्तथा। न निन्देत्कारणं देवं न शास्त्रं देवनिर्मितम् ॥१६॥**
**न गुरुं साधकं चैव लिङ्गच्छायां न लङ्घयेत्। नाद्यान्न लङ्घेन्निर्माल्यं तदद्याच्छिवदीक्षितः ॥१७॥**
**न लङ्घयेद् गुरोराज्ञामुत्तरं न वदेत्तथा। रात्रौ दिवा च तस्याज्ञां दासवत्परिपालयेत् ॥१८॥**
**असत्यमशुभं तद्वद् बहुवादं परित्यजेत्। अप्रियं च तथालस्यं कामक्रोधौ विशेषतः ॥१९॥**
**अप्रच्छन्नमुखो ब्रूयाद् गुरोरग्रे कदाचन। अभिमानं न कुर्वीत धनधान्याश्रमादिभिः ॥२०॥**
**गुरुद्रव्यं न भोक्तव्यं तेनादत्तं कदाचन। दत्तं प्रसादवद् ग्राह्यं लोभतो न कदाचन ॥२१॥**

**प्रयोगसार के अनुसार**—देवस्थान, गुरुस्थान, श्मशान, चौराहा, पादुकासन के निकट मल-मूत्र का त्याग और मैथुन न करे। देवता, गुरु, गुरुस्थान, क्षेत्र, क्षेत्राधिदेवता, सिद्ध, सिद्धाधिवास के पहले श्री लगाकर उच्चारण करे। प्रमत्ता,

अन्त्यजा कन्या, रजस्वला, पतितस्तनी, कुरूपा, मुक्तकेशी और कामार्ता स्त्री की निन्दा न करे। कन्या योनि, पशु क्रीड़ा, नङ्गी स्त्री, दीखते स्तन वाली को न देखे। दूसरे का धन, दूसरे की स्त्री को ग्रहण न करे। धान्य, गाय, गुरु, विप्र, अग्नि, विद्या, कोश, गृह की ओर पैरों को न पसारे और न इनको लांघे। आलस्य, मद, सम्मोह, मूर्खता, पैशून्य, विग्रह, ईर्ष्या, आत्मसम्मान और परनिन्दा न करे। लिंगी, व्रती, विप्र, वेद, वेदाङ्ग, संहिता, पुराण, आगम, शास्त्र, कल्प को दूषित न कहे। जाँता, सिलौट, लोढ़ा, जानवर बाँधने की रस्सी, चूल्हा, ऊखल, सूप, बढ़नी, डण्डा, ध्वज, वैडूर्य, आयुध, कलश, चामर, छाता, ऐनक, वस्त्र, भोग-योग्य अन्य द्रव्य, महास्थान की वस्तु, देवालय, दिव्योक्त पदार्थ, भूताविष्ट वस्तु अगर रास्ते में मिले तो इनको न लांघे और न इनमें पैरों को स्पर्श होने दे। लोकाचारविरुद्ध गोष्ठी, मनमाना आचारसम्बन्धी भाषा, परहिंसात्मक भाषण कभी न करे। अपने भोग के लिये दान ग्रहण न करे। देवता, गुरु की पूजा के लिये यत्नपूर्वक धनार्जन करे। सत्य, सौशील्य, समता, धैर्य, क्षान्ति, दया, मन में आस्था, दिव्य शक्ति सर्वदा धारण किये रहे। लिसोड़ा, अकवन, करञ्ज की छाया में न बैठे। खम्भा, दीपक, मनुष्य तथा दूसरे जीवों के नखाग्र, केश, विना धुले स्नान वस्त्र, घड़े के जल का स्पर्श वैसे ही न करे, जैसे गदहे एवं घोड़े की धूलि से दूर रहा जाता है। कारण, देवतादेव निर्मित शास्त्र की निन्दा न करे। गुरु, साधक एवं लिङ्गछाया को न लांघे। भोज्य अन्न, निर्माल्य और शिवदीक्षित का लङ्घन न करे। गुरु की आज्ञा का उल्लङ्घन न करे। गुरु को उत्तर न दे। दिन-रात गुरु की आज्ञा का पालन दासवत् करे। असत्य, बहुवाद, अशुभ का परित्याग करे। गुरु के आगे आलस्य काम, क्रोध, अप्रिय वचन कभी न कहे। धन-धान्य और श्रम का अभिमान न करे। बिना दिये गुरुद्रव्य का भोग कदापि न करे। दिया हुआ द्रव्य प्रसाद समझ कर ग्रहण करे, उसे लोभ से कभी ग्रहण न करे।

**अद्वैतं देवपूजां च गुरोरग्रे परित्यजेत्। पादुकायोगपट्टादिगुरुचिह्नानि सादरम् ॥२२॥**
**न लङ्घयेत्स्पृशेन्नैव पादाभ्यां प्रणमेत्सदा। पर्यङ्कशयनं तद्वत्तथा पादप्रसारणम् ॥२३॥**
**अङ्गभङ्गं च लीलां च न कुर्याद्गुरुसन्निधौ। गमनागमने कुर्यात्प्रणम्य गुरुपादुकाम् ॥२४॥**
**छायां न लङ्घयेत्तद्वन्न गच्छेत्पुरतो गुरोः। पश्चात्पादेन निर्गच्छेत्प्रणम्य च गुरोर्गृहात् ॥२५॥**
**गुरोरग्रे न कुर्वीत प्रभावं शिष्यसंग्रहम्। अहङ्कारं न कुर्वीत नोल्वणं धारयेद्वपुः ॥२६॥**
**प्रगुरोः सन्निधौ नैव स्वगुरुं प्रणमेद् बुधः। नमस्काराय चोद्युक्तं गुरुर्दृष्ट्वा निवारयेत् ॥२७॥**
**नाभियोगं गुरोर्दद्याद्युष्मदा नैव भाषयेत्। उपयुक्तं परेणैव यदि वा दीक्षितेन तु ॥२८॥**
**छत्रोपानहवस्त्राद्यं नोपयुञ्जीत कर्हिचित्। असम्पत्तावथापत्सु न दोषः क्षालिते सति ॥२९॥**
**स्वकुले दीक्षितानां च आचार्याणां तथैव च। उपयुक्तौ न दोषः स्यात्तद्दत्तादाहृतादपि ॥३०॥**
**मन्त्रोपभुक्तमन्नाद्यं तथा यन्मन्त्रसंस्कृतम्। प्राप्तमायतनाद्देव्याः शिरसा प्रणतो वहेत् ॥३१॥**
**निक्षिपेदम्भसि ततो न पतेदवनौ यथा। जातायामापदि भ्रंशे शपथं गुरुसंज्ञकम् ॥३२॥**
**न कुर्याद् भगवत्संज्ञं प्रमादेन क्रियेत चेत्। तदर्थं निर्वहेद्यत्नादन्ते पूजाजपाहुतीः ॥३३॥**
**अनिर्वाहे तु कार्यस्य यदर्थं शपथः कृतः। प्रायश्चित्तजपो देवि सहस्रं स्वमनोस्ततः ॥३४॥**
**लोकोद्वेगकरी या च या च मर्मनिकृन्तनी। स्थित्युद्वेगकरी या च तां गिरं नैव भाषयेत् ॥३५॥**
**रम्यमप्युज्ज्वलमपि मनसोऽपि समीप्सितम्। लोकविद्वेषणं वेषं न गृह्णीयात्कथञ्चन ॥३६॥**
**अत्रोक्तान् यः सदा ह्येतानैहिकामुष्मिकोचितान्। आचारानादृतः शान्तिं दीक्षितः सोऽधिगच्छति ॥३७॥**
**स्त्रीणां विशेषतो दद्यात्समयांश्चामलाशयः। पालनात्समयानां तु सिद्धिरुत्पद्यतेऽचिरात् ॥३८॥**
**मन्त्रः सांमुख्यमायाति समयस्थस्य सर्वदा। सिद्धयः समयस्थस्य सर्वाः स्युर्मोक्षपश्चिमाः ॥३९॥**
**अयने विषुवे चैव ग्रहणे सूर्यचन्द्रयोः। अष्टम्यां पूर्णिमायां च तेषु नैमित्तिको जपः ॥४०॥**
**नित्यात्त्रिगुणितः सोऽथ पूजां चैव समाचरेत्। न्यायार्जितैः साधनैश्च दानहोमार्चनादिकम् ॥४१॥**
**कुर्यान्न चेदधो याति भक्त्या कुर्वन्नपीश्वरि।**

इति समयाचारः

गुरु के आगे अद्वैत देवपूजा का परित्याग करे। पादुका, योगपट्टादि गुरुचिह्न को सादर प्रणाम करे। न उन्हें लांघे और न पैरों से स्पर्श होने दे। गुरु की सन्निधि में पलङ्ग पर शयन, पाद-प्रसारण, अङ्ग-भङ्ग और लीला न करे। आते-जाते समय गुरुपादुका को प्रणाम करे, गुरु की छाया को न लांघे और न उनके सामने जाय। गुरु को प्रणाम करके पिछले पाँव से गुरुगृह से बाहर निकले। गुरु के आगे शिष्य संग्रह का प्रभाव न दिखाये, अहंकार न करे। न शरीर पर खेड़ी धारण करे। परम गुरु की सन्निधि में अपने गुरु को प्रणाम न करे। नमस्कार के लिये गुरुदृष्टि से बचे। गुरु पर अभियोग न लगाये और न ही उन्हें 'तुम' कहे। उपयुक्त परामन्त्र से दीक्षित होने पर छाता, खड़ाउँ, वस्त्र आदि ग्रहण न करे। गरीबी और आपत्तियों में गुरु को दोष न दे। अपने कुल में दीक्षित आचार्यों से दत्त धन लेने में कोई दोष नहीं है। मन्त्रोपभुक्त अन्नादि, संस्कृत यन्त्र-मन्त्र देवी के आयतन से प्राप्त होने पर उन्हें शिर पर रखकर प्रणाम करे। वन में झड़ने वाले बूँदों के समान जल न छिड़के। आपदा में एवं शपथ भङ्ग होने पर भी गुरु नाम न ले। प्रमादवश यदि ऐसा करता है तब इसके लिये यत्न से पूजा-जप-हवन करे। कार्य के शपथ के निर्वाह न होने पर प्रायश्चित्तरूप में अपने देवीमन्त्र का जप एक हजार करे। लोकोद्वेगकारक, मर्मघाती, स्थिति-उद्वेगकारी भाषण न करे। रम्य, उज्ज्वल, मनपसन्द वस्त्र धारण करे। लोकविद्वेषण वेष कभी धारण न करे। इन उपर्युक्त आचार-विचारों का जो पालन करता है, वह दीक्षित शान्ति प्राप्त करता है। स्त्रियों को विशेषकर निर्मल समयाचार का उपदेश देना चाहिये। समयचार के पालन से शीघ्र ही सिद्धि मिलती है। समयाचारी के सम्मुख मन्त्र सदैव प्रकट रहते हैं। समयाचारी को सभी सिद्धियाँ मिलती हैं और अन्त में मोक्ष प्राप्त होता है। अयन, विषुव, चन्द्र-सूर्यग्रहण, अष्टमी, पूर्णिमा में नैमित्तिक जप करना चाहिये। नित्य से तिगुनी पूजा और जप करना चाहिये। न्याय से अर्जित साधनों से दान, हवन और अर्चन करे। हे ईश्वरि! जो भक्तिपूर्वक ऐसा नहीं करता, वह अधोगति को प्राप्त होता है।

**नारदपञ्चरात्रे—**

**ब्राह्मणः सर्वकालज्ञः कुर्यात्सर्वेष्वनुग्रहम् । तदभावाद् द्विजश्रेष्ठ! शान्तात्मा भगवन्मयः ॥१॥**
**भावितात्मा च सर्वज्ञः शास्त्रज्ञः सत्क्रियापरः । सिद्धित्रयसमायुक्त आचार्यत्वेऽभिषेचितः ॥२॥**
**क्षत्रविट्शूद्रजातीनां क्षत्रियोऽनुग्रहक्षमः । क्षत्रियस्यापि च गुरोरभावादीदृशो यदि ॥३॥**
**वैश्यः स्यात्ते न कार्यः स्याद्द्वये नित्यमनुग्रहः । सजातीयेन शूद्रेण तादृशेन महामते ॥४॥**
**अनुग्रहाभिषेकौ च कार्यौ शूद्रस्य सर्वदा । वर्णोत्तमेऽथ च गुरौ सति वा विश्रुतेऽपि वा ॥५॥**
**सदेशतोऽथवान्यत्र नेदं कार्यं शुभार्थिना । विद्यमाने तु यः कुर्याद्यत्र तत्र विपर्ययम् ॥६॥**
**तस्येहामुत्र नाशः स्यात्तस्माच्छास्त्रोक्तमाचरेत् । क्षत्रविट्शूद्रजातीयः प्रातिलोम्येन दीक्षयेत् ॥७॥**
**बह्वाशी दीर्घसूत्री च विषयादिषु लोलुपः । हेतुवादरतो दुष्टो वाग्वादी गुणनिन्दकः ॥८॥**
**अरोमा बहुरोमा च निन्दिताश्रमसेवकः । कालदन्तोऽसितोष्ठश्च दुर्गन्धिश्वासवाहकः ॥९॥**
**दुष्टलक्षणसम्पन्नो यद्यपि स्वयमीश्वरः । बहुप्रतिग्रहासक्त आचार्यः श्रीवहावहः ॥१०॥ इति।**

नारदपञ्चरात्र के अनुसार—सभी कालों का ज्ञाता ब्राह्मण सबों पर दया करता है। ऐसा ही ब्राह्मण द्विजश्रेष्ठ, शान्तात्मा एवं भगवन्मय होता है। भावितात्मा, सर्वज्ञ, शास्त्रज्ञ, सदाचारनिष्ठ, सिद्धित्रय-समायुक्त द्विज ही आचार्यत्व में अभिषिक्त होता है। क्षत्रिय, विट्, शूद्र जातियों में क्षत्रिय अनुग्रह करने में सक्षम होता है। क्षत्रियों में भी यदि इस प्रकार का गुरुभाव होता है तो वह वैश्यों पर अनुग्रह न करे। सजातीय शूद्र भी उस प्रकार के हों तो शूद्रों का अनुग्रह-अभिषेक न करे। यदि वर्गोत्तम गुरु अपने देश या विदेश में विख्यात हो तो भी यह कार्य शुभार्थियों के लिये उसके रहने पर न करे। यह विपर्यय होता है। इससे नाश होता है। इसलिये शास्त्रोक्त आचार करे। क्षत्र, लम्पट, शूद्र जाति को प्रतिलोम से दीक्षा प्रदान करे। अधिक खाने वाले, आलसी, विषयलोलुप, हेतुवादी, दुष्ट वाग्वादी, गुणनिन्दक, रोमरहित, बहुत रोआँ वाला, निन्दित, आश्रमसेवक, भयानक दाँतों वाला, काले ओठों वाला, दुर्गन्धयुक्त श्वास वाला, दुष्ट लक्षणों से युक्त आचार्य यदि स्वयं ईश्वर के समान भी अधिक दान में आसक्त हो तो भी वह गुरुरूप में ग्राह्य नहीं है।

**ज्ञानोन्नयने—**

**निर्वीर्यं च पितुर्मन्त्रं तथा मातामहस्य च। सोदरस्य कनिष्ठस्य वैरिपक्षाश्रितस्य च ॥१॥**
**भिक्षुभ्यश्च वनस्थेभ्यो वर्णिभ्यश्च महेश्वरि। गृहस्थो भोगमोक्षार्थी मन्त्रदीक्षां न चाचरेत् ॥२॥**
**त्यक्ताग्नयः क्रियाहीना यतयो ह्यपरिग्रहाः। वनस्थास्तादृशश्चैव वर्णीन्यूना अमी यतः ॥३॥**
**अतस्तेषां नाधिकारो दीक्षादाने महेश्वरि। इति।**

ज्ञानोन्नयन में कहा गया है कि पिता से एवं मातामह से प्राप्त मन्त्र निवीर्य होता है। हे महेश्वरि! सहोदर कनिष्ठ, वैरी पक्षाश्रित, भिक्षु, वनवासी वर्णों से भोग-मोक्ष की इच्छा वाला गृहस्थ मन्त्र-दीक्षा न ले। त्यक्त अग्नि, क्रियाहीन यति, परिग्रही, वनस्थ, न्यून वर्ण वालों को दीक्षा देने का अधिकार नहीं है।

**भैरवीतन्त्रे—**

**तपस्वी सत्यवादी च गृहस्थः स्वस्थमानसः। दीक्षायां न गुरुत्वेन यतीन्वैखानसान् प्रिये ॥१॥**
**वृणुयाद्भोगमोक्षार्थी गृहस्थो वर्णिनं तथा। इति।**

भैरवी तन्त्र में कहा गया है कि तपस्वी, सत्यवादी, गृहस्थ, स्वस्थ मानस, यति, वैखानस गुरु होने के योग्य नहीं होते। इनको गुरु बनाने पर मोक्षार्थी गृहस्थाश्रमी वर्णों को उद्वेग प्राप्त होता है।

### गुरुशिष्यपरीक्षा

**गुरुशिष्यपरीक्षा तु कुलार्णवे—**

**ज्ञानेन कृपया वापि गुरुः शिष्यं परीक्षयेत्। संवत्सरं तदर्धं वा तदर्धं वापि यत्नतः ॥१॥**
**उत्तमानधमे कार्ये नीचानुत्तमकर्मणि। प्राणद्रव्यप्रदानाद्यैरादेशैश्च समासमैः ॥२॥**
**तन्मर्मसूचनैर्वाक्यैर्मायाभिः क्रूरचेष्टितैः। पक्षपातैरुदासीनैरनेकैश्च मुहुर्मुहुः ॥३॥**
**आकृष्टस्ताडितश्चापि यो विषादं न याति च। गुरुः कृपां करोतीति मुदा सञ्चिन्तयेत्सदा ॥४॥**
**श्रीगुरोः स्मरणे वापि कीर्तने दर्शनेऽपि वा। वन्दने परिचर्य्यायामाह्वाने प्रेषणे प्रिये ॥५॥**
**आनन्दकम्परोमाञ्चस्वरनेत्रादिविक्रियाः। येषां स्युस्तेऽत्र योग्याः स्युः दीक्षासंस्कारकर्मसु ॥६॥**
**शिष्योऽपि लक्षणैरेतैः कुर्याद् गुरुपरीक्षणम्। आनन्दाद्यैर्जपैः स्तोत्रैर्ध्यानहोमार्चनादिभिः ॥७॥**
**ज्ञानोपदेशसामर्थ्यं मन्त्रसिद्धिमपीश्वरि। बोधकत्वं च विज्ञाय शिष्यो भूयान्न चान्यथा ॥८॥ इति।**

**कुलार्णव के अनुसार गुरु-शिष्य परीक्षा**—ज्ञान से या कृपा से गुरु शिष्य की परीक्षा करे। यह परीक्षा एक वर्ष तक, छः महीनों तक या तीन महीनों तक करे। उत्तम-अधम कार्यों से, नीच-ऊँच कर्मों से, प्राण-द्रव्यप्रदानादि में बराबर-बराबर आदेश देकर परीक्षा करे। मर्मवेधी वाक्यों से, माया से, क्रूर चेष्टा से, पक्षपातरहित अनेक विधियों से उसे जाँचे। खींचकर मारने पर भी यदि शिष्य दुःखी नहीं होता तो उस पर गुरु कृपा करके खुशी से उसका चिन्तन करे। श्रीगुरु के स्मरण में, कीर्तन में, दर्शन में, वन्दन में, परिचर्या में, बुलाने में, भगाने में यदि आनन्द, कम्पन, रोमाञ्च, स्वरनेत्रादि विकृति हो तो वह शिष्य प्रशंसा के योग्य है, दीक्षा संस्कार के योग्य है। शिष्य भी इन लक्षणों से गुरु की परीक्षा करे। देखे कि गुरु में जप के समय, स्तोत्रपाठ में, हवन-अर्चन में आनन्द है या नहीं। उसमें ज्ञानोपदेश का सामर्थ्य है या नहीं। मन्त्रसिद्धि है या नहीं। बोधकत्व होने पर ही शिष्य बने, अन्यथा नहीं।

### शिष्याणामधममध्यमोत्तमत्वम्

**अथ शिष्याणामधममध्यमोत्तमत्वं तत्रैव—**

**आदिमध्यावसानेषु योग्या भक्तिनिपाततः। अधमाः मध्यमाः श्रेष्ठाः शिष्या अपि प्रकीर्तिताः ॥९॥**

**आदौ भक्तिर्भवेद्देवि दीक्षायां संवदन्ति ये। पुनर्विध्वस्तभक्तास्त आदिभक्ताः प्रकीर्तिता ॥१०॥**
**दीक्षासमयसम्प्राप्ता ज्ञानविज्ञानवर्जिताः। भक्त्या प्रध्वस्तजाड्या ये मध्ययोग्याः प्रकीर्तिताः ॥११॥**
**आदौ भक्तिविहीना ये मध्यभक्तास्तु ये नराः। अन्ते प्रभूतभक्तश्चाप्यन्तयोग्या भवन्ति ते ॥१२॥ इति।**

**कुलार्णव में शिष्यों का अधम-मध्यम-उत्तमत्व**—आदि, मध्य एवं अन्त में भक्ति के निपात से योग्यता का ज्ञान होता है। इसी से शिष्य अधम-मध्यम-उत्तम के रूप में पहचाना जाता है। दीक्षा के समय ही जिसे भक्ति हो जाय और फिर विघ्न हो जाय तो उसे आदिभक्त कहते हैं। ज्ञान-विज्ञान-हीन को दीक्षा के समय भक्ति से जड़ता नष्ट हो जाय तो उसे मध्य भक्त कहते हैं। पहले भक्तिहीन हो, मध्य में भक्ति हो अथवा न हो और अन्त में प्रचुर भक्ति हो तो वह अन्त भक्त होता है।

**वर्णविभागेन योग्यताकालविशेषः**

**अथ वर्णविभागेन योग्यताकालविशेषस्तत्र शारदायाम्—**

**एकाब्देन भवेद्योग्यो ब्राह्मणस्तद्द्वयान्नृपः। वैश्यो वर्षैस्त्रिभिः शूद्रश्चतुर्भिर्वत्सरैर्गुरौ ॥१॥**
**सुशुश्रूषुः परिग्राह्यो दीक्षायागव्रतादिषु। इति।**

**वर्णविभाग से योग्यता कालविशेष**—शारदातिलक के अनुसार एक वर्ष में ब्राह्मण, दो वर्षों में क्षत्रिय, तीन वर्षों में वैश्य और चार वर्षों में शूद्र गुरुसेवा से योग्य होता है। तत्पश्चात् ही वह दीक्षा, याग-व्रतादि में ग्राह्य होता है।

**शूद्राणां मन्त्रेष्वनधिकारः**

**अत्र शूद्राणां मन्त्रेष्वनधिकारः श्रूयते। यथा महाकपिलपञ्चरात्रे—**

**न वेदप्रणवं त्यक्त्वा मन्त्रो वेदसमुद्भवः। तस्माद्वेदः परो मन्त्रो वेदाङ्गश्चागमः स्मृतः ॥१॥**
**वश्याकर्षादिकं कर्म दृष्टादृष्टफलप्रदम्। वेदेन साध्यते सर्वं ग्रहयज्ञादिभिः कलौ ॥२॥**
**न वेदेन विना यज्ञा न वेदा यज्ञवर्जिताः। तस्माद्वेदः परो मन्त्रो न मन्त्रो वेद उज्झितः ॥३॥**
**न मन्त्रे चाधिकारोऽस्ति शूद्राणां नियमं परम्। मन्त्राभावादमन्त्रेण भाषितं सर्वकर्म हि ॥४॥ इति।**

**मन्त्रों में शूद्रों की अधिकार-विहीनता**—महाकपिलपञ्चरात्र के अनुसार शूद्रों का मन्त्र में अधिकार नहीं है। प्रणव के बिना वेद नहीं है। मन्त्र वेद-समुद्भूत हैं। इस प्रकार वेद परमन्त्र हैं। आगम वेदाङ्ग हैं। वश्य-आकर्षण आदि कर्म दृष्ट-अदृष्ट फलप्रद हैं। कलियुग में वेद से सभी ग्रह-यज्ञादि साध्य होते हैं। वेद के बिना यज्ञ नहीं होते और न ही यज्ञ के बिना वेद हैं। इसलिये वेद परमन्त्र हैं। वेद उज्झित कोई मन्त्र नहीं है। मन्त्र में शूद्रों का अधिकार नहीं है—यह परम नियम है। मन्त्र के अभाव में सभी कर्म बिना मन्त्र के ही सम्पन्न किये जाते हैं।

**तथा शातातपसंहितायाम्—**

**यावन्त्यर्णानि मन्त्राणां शूद्राय प्रतिपादयेत्। तावत्यो ब्रह्महत्याः स्युः स्वयमाह प्रजापतिः ॥१॥ इति।**

शातातप संहिता में कहा गया है कि शूद्र के लिये प्रतिपादित मन्त्र के अन्तिम वर्ण तक ब्रह्महत्या का पाप लगता है—ऐसा स्वयं प्रजापति ने कहा है।

**तथानिषेधश्रवणम्**

**कुत्रचिदनिषेधोऽपि श्रूयते, भविष्ये—**

**ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा ये शुचयोऽमलाः। तेषां मन्त्राः प्रदेया वै न तु सङ्कीर्णधर्मिणाम् ॥१॥**
**ब्रह्मक्षत्रविशः शूद्रा अर्चायां शुद्धबुद्धयः। गुरुदेवद्विजार्चासु रताः स्युरधिकारिणः ॥२॥**
**इति योगिनीतन्त्रवचनात्।**

**मन्त्रों में शूद्रों का अधिकारित्व**—भविष्यपुराण के अनुसार योगिनीतन्त्र में कहा गया है कि ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य

और शूद्र—ये पवित्र और निर्मल हैं। उनमें सङ्कुचित धर्मियों को मन्त्र देय नहीं है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यों एवं शूद्रों की अर्चा में शुद्ध बुद्धि होती है! गुरुदेव एवं द्विज के अर्चन में निरत रहते हैं; अत: वे मन्त्र-ग्रहण के अधिकारी होते हैं।

**विष्णोराराधने स्त्रीणामप्यधिकार:**

**वैदिको मिश्रिको वापि विप्रादीनां विधीयते। तान्त्रिको विप्रभक्तस्य शूद्रस्यापि प्रकीर्तित: ॥१॥**
**स्वागमोक्तेन विधिना शूद्रैश्चापि प्रपूजनम्। कर्तव्यं श्रद्धया विष्णोश्चिन्तयित्वा पतिं हृदि ॥२॥**
**स्त्रीणामप्यधिकारोऽस्ति विष्णोराराधनादिषु। पतिप्रियरतानां च श्रुतिरेषा सनातनी ॥३॥**

**इति पद्मपुराणात्। पतिप्रियेति सधवापरम्। चिन्तयित्वेति मृतभर्तृकापरमिति ज्ञेयम्।**

**विष्णु की आराधना में स्त्रियों का भी अधिकार**—पद्मपुराण के अनुसार विप्रों में भी वैदिक और मिश्रक होते हैं। भक्त विप्र और शूद्र को भी तान्त्रिक कहते हैं। अपने आगमोक्त विधि से शूद्र भी पूजन कर सकता है। पत्नी अपने मृत पति को विष्णु मानकर श्रद्धा से अपने हृदय में उसका चिन्तन करती है। इसलिये विष्णु की आराधना में स्त्रियों का भी अधिकार है। पति के प्रिय कार्य में निरत स्त्रियों को मन्त्र में अधिकार है—यह सनातनी श्रुति है। 'पतिप्रिय' से यहाँ सधवा स्त्रियों का ग्रहण करना चाहिये।

**तथा चोक्तं तन्त्रराजे—**

**द्विजातीनां तु संस्कारं वेदोक्तं समुदाहृतम्। तेषां च तत्र तत्रापि विद्यया विधिमाचरेत् ॥१॥**
**सविद्यास्मरणं कुर्यात्क्रियां सर्वत्र चोदिताम्। तेन तन्मयतासिद्धि: सर्वत्र भवति ध्रुवम् ॥२॥**
**अन्येषामपि वर्णानां विद्यया समुपाचरेत्। इति।**

तन्त्रराज में भी कहा गया है कि द्विजातियों के संस्कार वेद में सम्यक् रूप से प्रतिपादित हैं। उनमें जहाँ जैसा कहा गया है, वैसा ही आचार विधि से करना चाहिये? विद्या के सहित स्मरण करके सर्वत्र क्रिया करनी चाहिये। इससे सर्वत्र तन्मयता की सिद्धि होती है—यह निश्चित है। अन्य वर्ण के लोगों को भी विद्या के अनुरूप ही आचार करना चाहिये।

**भविष्योत्तरे—**

**या स्त्री भर्ता वियुक्ता च शुभा स्वातन्त्र्यसंयुता। सा च मन्त्राणि गृह्णातु सभर्त्री तदनुज्ञया ॥१॥**
**विना स्वधर्मं यत्किञ्चिद्देवताराधनादिकम्। परिभ्रश्येत तद्यस्मात्क्षणात् सैकतहर्म्यवत् ॥२॥ इति।**

भविष्योत्तर पुराण में कहा गया है कि जो स्त्री पति द्वारा परिव्यक्ता हो, पवित्र हो और स्वतन्त्र हो, वह मन्त्र ग्रहण कर सकती है; साथ ही पति के साथ रहने वाली स्त्री पति की आज्ञा से मन्त्र ग्रहण कर सकती है। अपने धर्म का पालन किये बिना जो किसी देवता का आराधनादि कर्म करता है, उसका वह कर्म बालू के घर के समान तत्क्षण ध्वस्त हो जाता है।

**कुलार्णवे—**

**विधवाया: सुतादेशात्कन्याया: पितुराज्ञया। नाधिकार: स्वतो नार्या भार्याया भर्तुराज्ञया ॥१॥**
**स्त्रीशूद्राणामयं मन्त्रो नमोऽन्तश्च शुभावह:। एतज्ज्ञात्वा महासेन चण्डालानपि दीक्षयेत् ॥२॥**
**इति रुद्रयामलात्। अयं प्रासादमन्त्र:। तथा च—**

**शुचिव्रततमा: शूद्रा धार्मिका द्विजसेवका:। स्त्रिय: पतिव्रताश्चान्ये प्रतिलोमानुलोमजा: ॥१॥**
**लोकाश्चण्डालपर्यन्ता: सर्वेऽप्यत्राधिकारिण:। स्वजातिधर्मनिरता: भक्ता: सर्वेश्वरस्य च ॥२॥**
**उपदेशमशेषाणां तत्तज्जात्यनुसारत:। न वैदिकं जपेच्छूद्र: स्त्रियश्चैव कदाचन ॥३॥**
**नमोऽन्तं शिवमन्त्रं वा वैष्णवं चोच्यते बुधै:। इति।**

कुलार्णव के अनुसार रुद्रयामल में कहा गया है कि विधवा पुत्र की आज्ञा से एवं कन्या पिता की आज्ञा से मन्त्र ग्रहण

कर सकती है। मन्त्र-ग्रहण में नारी का स्वत: अधिकार नहीं है। पत्नी पति की आज्ञा से मन्त्र ग्रहण कर सकती है। स्त्री और शूद्रों के लिये 'नम:' से अन्त होने वाले मन्त्र शुभद होते हैं। हे महासेन! यह जानकर चाण्डाल को भी दीक्षा देय है।

**रुद्रयामल का प्रासाद मन्त्र**—शुचि व्रतधारी, धार्मिक, द्विजसेवक, पतिव्रता स्त्री, प्रतिलोमज-अनुलोमज, संसार में चाण्डाल तक सबों का इसमें अधिकार है। अपने-अपने जाति एवं धर्म में निरत तथा ईश्वर के भक्त को उनकी जाति के अनुसार ही उपदेश देय है। शूद्र और स्त्रियों को वैदिक मन्त्र का जप कभी नहीं करना चाहिये। इनके लिये नमोन्त शिवमन्त्र या विष्णुमन्त्र का जप शुभदायक होता है।

**शूद्रे प्रणवादियुक्तमन्त्रदाननिषेध:**

**याज्ञवल्क्योऽपि—**

**स्वाहाप्रणवसंयुक्तं मन्त्रं शूद्रे ददद् द्विज:। शूद्रो निरयगामी स्याद्विप्र: शूद्रत्वमाप्नुयात् ॥१॥ इति।**

याज्ञवल्क्य कहते हैं कि जो द्विज स्वाहा एवं प्रणवयुक्त मन्त्र शूद्रों को देता है, वह शूद्र नरकगामी होता है और विप्र शूद्रत्व को प्राप्त होता है।

**यामले—**

**एकद्वित्रिचतुष्पञ्चवर्षाण्यालोच्य योग्यताम्। भक्तियुक्तगुणांश्चापि क्रमाद्वर्णे ससङ्करे ॥१॥ इति।**

यामल में कहा गया है कि एक दो तीन चार पाँच वर्षों तक योग्यता जाँचकर गुणवान भक्त को मन्त्रदान करना चाहिये। इसमें संकर को भी मन्त्र देय है। इसके अनुसार ब्राह्मण को एक वर्ष तक, क्षत्रिय को दो वर्ष तक, वैश्य को तीन वर्ष तक, शून्द्र को चार वर्ष तक और संकर को पाँच वर्ष तक परीक्षण करके मन्त्र देना चाहिये।

**मन्त्राणां ब्रह्मक्षत्रादिभेद:**

**अथ मन्त्राणां ब्रह्मक्षत्रादिभेद: कुलार्णवे—**

**ब्राह्मण: क्षत्रियो वैश्य: शूद्रो भवति वै मनु:। अनुलोमेन देय: स्यात्प्रतिलोमेन वै क्वचित् ॥१॥ इति।**

**मन्त्रों के ब्राह्मण-क्षत्रियादि भेद**—मन्त्र ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और संकर जाति के होते हैं। वर्णानुसार अनुलोमक्रम से मन्त्र देय होते हैं। कुछ के मत से प्रतिलोमक्रम से मन्त्र देना चाहिये।

**वामकेश्वरे—**

**ब्राह्मण: क्षत्रिया वैश्या: शूद्रा: पौरस्त्यजातय:। चतुर्विधास्ते मनव: क्रमाद्वर्णे ससङ्करे ॥१॥ इति।**

वामकेश्वर तन्त्र में कहा गया है कि ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य शूद्र एवं पौरस्त्य जाति के रूप में चार प्रकार के मनुष्य होते हैं। संकरसहित वर्णक्रम से मन्त्र देय होता है।

**सौत्रामणीतन्त्रे—**

**मायाबीजं ब्राह्मण: स्याच्छ्रीबीजं क्षत्रिय: स्मृत:। कामबीजं भवेद् वैश्यो वाग्भवं शूद्र ईरित: ॥१॥**
**चतुर्बीजपरित्यक्तो मन्त्र: पौरस्त्यसंज्ञक:। चतुर्बीजं ब्राह्मणानां क्षत्रियाणां त्रिबीजकम् ॥२॥**
**बीजद्वयं तु वैश्यानां शूद्राणां त्वेकबीजकम्। इति।**

सौत्रामणि तन्त्र में कहा गया है कि मायाबीज 'ह्रीं' ब्राह्मण है। श्रीबीज 'श्रीं' क्षत्रिय है। कामदेवबीज 'क्लीं' वैश्य है एवं वाग्भव बीज 'ऐं' शूद्र है। चारो बीजों को छोड़कर जो मन्त्र बनता है, उसे पौरस्त्य मन्त्र कहते हैं। ब्राह्मणों को चारो बीज, क्षत्रियों को तीन बीज, वैश्यों को दो बीज और शूद्रों को एक बीज देना चाहिये।

कुलमूलावतारे—

श्रीदेव्युवाच

**शाक्तशाम्भवसौराणां गाणेशे वैष्णवेषु च। ब्रह्मक्षत्रियवर्णानां सङ्कराणां विशेषत: ।।१।।**
**प्रवृत्तिं श्रोतुमिच्छामि साधकानां हिताय च। येषु येषु च ये मन्त्रास्तद्भेदं ब्रूहि शङ्कर ।।२।।**

कुलमूलावतार में कहा गया है कि श्री देवी ने कहा—हे शंकर जी! शाक्त, शैव, सौर, गाणपत्य और वैष्णव मन्त्रों में ब्राह्मण, क्षत्रियादि वर्णों की; विशेषत: संकरों की प्रवृत्ति साधकों के हित के लिये सुनने की इच्छा है। उनके जो-जो मन्त्र हैं, उन्हें बतलाइये।

ईश्वर उवाच

**उमामहेश्वरं चैव दक्षिणामूर्त्यघोरकम्। हयग्रीवं च वाराहमष्टाक्षरमत: परम् ।।३।।**
**प्रणवाद्यं वासुदेवं लक्ष्मीनारायणं तथा। वर्णत्रये तु दातव्यं नान्यवर्णे कदाचन ।।४।।**
**पाशुपतं नारसिंहं तथा चैव सुदर्शनम्। वर्णद्वये च दातव्यं नान्ययोश्चैव कर्हिचित् ।।५।।**
**अग्निमन्त्राश्च ये केचित्सूर्यमन्त्राश्च ये तथा। तारादिघृणिमन्त्राश्च दातव्याश्च त्रिवर्णके ।।६।।**
**आनुष्टुभं शक्तिमन्त्रास्तथा विन्ध्यनिवासिनी। नीलसारस्वतं चापि दातव्याश्चादिवर्णके ।।७।।**
**मातङ्गीत्युग्रतारा च कालिका श्यामला तथा। छिन्नमस्ता च बाला च दातव्या सर्ववर्णके ।।८।।**
**तारादिस्तु गणेशश्च हरिद्रासंज्ञकस्तथा। त्रिवर्णेष्वेव दातव्य: कथित: सर्वसिद्धिद: ।।९।।**
**त्रिपुरायाश्च ये मन्त्रा ये मन्त्रा वटुकादय:। सर्ववर्णेषु दातव्या: पुरन्ध्रीणां विशेषत: ।।१०।।**
**मायां लक्ष्मीं च प्रणवं वाग्भवं चान्यबीजकम्। एतद्बीजेन संयुक्तं दातव्यं चादिवर्णके ।।११।।**
**मायां लक्ष्मीं वाग्भवं च दातव्यं क्षत्रियेष्वपि। लक्ष्मीं च वाग्भवं चैव कथितं वैश्यवर्णके ।।१२।।**
**वाग्भवं चान्यबीजं च शूद्राणां समुदीरितम्। हृदादि हुंफट्कारादि सङ्कराणां प्रशस्यते ।।१३।। इति।**

ईश्वर ने कहा—उमा, महेश्वर, दक्षिणामूर्ति, अघोर, हयग्रीव और वाराह के अष्टाक्षर मन्त्र श्रेष्ठ हैं। प्रणवाद्य वासुदेव, लक्ष्मी-नारायण के मन्त्र तीन वर्णों को देय हैं। इनके अतिरिक्त शूद्रादिकों को ये मन्त्र देय नहीं हैं। पाशुपत, नारसिंह और सुदर्शन मन्त्र दो वर्णों को ही देय हैं। इनके अतिरिक्त दूसरों को कदापि देय नहीं हैं। अग्निमन्त्र, कुछ सूर्यमन्त्र, प्रणवसहित घृणिमन्त्र तीन वर्णों को देय हैं। अनुष्टुभ शक्ति मन्त्र, विन्ध्यवासिनी, नीलसरस्वती के मन्त्र भी तीन वर्णों को देय हैं। मातङ्गी, उग्रतारा, कालिका, श्यामा, छिन्नमस्ता और बाला के मन्त्र सभी वर्णों को देय हैं। तारा, गणेश, हरिद्रागणेश के मन्त्र त्रिवर्णों को दातव्य हैं और ये सर्वसिद्धिप्रद कहे गये हैं। त्रिपुरा-वटुकादि के मन्त्र सभी वर्णो को देय हैं और वेश्याओं को विशेष रूप से देय हैं। ह्रीं, श्रीं, ॐ, ऐं और अन्य बीजसंयुक्त मन्त्र ब्राह्मण वर्ण को देय हैं। ह्रीं, श्रीं, ऐं ब्राह्मण के साथ-साथ क्षत्रियों को भी देय हैं। श्रीं, ऐं एवं बीज वैश्य को देय हैं। ऐं और अन्य बीज शूद्रों को देय हैं। हृदादि हुं फट्कारादि सङ्करों के लिये प्रशस्त कहे गये हैं।

### मन्त्रविद्यास्त्रीपुंसादिविभागनिर्णय:

कुलप्रकाशतन्त्रे—

**उत्पन्न मनव: सर्वे पञ्चाशद्वर्णभेदत:। द्विविधास्ते च सम्प्रोक्ता मन्त्रविद्याविभागत: ।।१।।**
**स्त्रीमन्त्रा वह्निजायान्ता हृदयान्ता नपुंसका:। शेषा: पुमांस इत्युक्ता: स्त्रीमन्त्राश्चापि शान्तिके ।।२।।**
**नपुंसका: स्मृता मन्त्रा विद्वेषे चाभिचारके। पुमांस: स्यु: स्मृता: सर्वे वश्योच्चाटनकर्मसु ।।३।।**
**अग्नीषोमस्वरूपा: स्युर्मनव: सर्व एव हि। रेफौङ्कारवियत्प्राया आग्नेया: क्रूरकर्मणि ।।४।।**
**सौम्याश्चन्द्रसुधाप्राया: सौम्यकर्मणि ते स्मृता:। इति।**

**कुलप्रकाश तन्त्र के अनुसार मन्त्रविद्या का पुंस्त्व और स्त्रीत्व**—पचास वर्णों के भेद से सभी मन्त्र उत्पन्न हैं। मन्त्र विद्या विभाग से वे सभी मन्त्र दो प्रकार के होते हैं। स्त्रीमन्त्र स्वाहान्त होते हैं एवं नपुंसक मन्त्र नमोन्त होते हैं। शेष मन्त्र पुरुषमन्त्र होते हैं। स्त्रीमन्त्र शान्तिकर्म में प्रयुक्त होते हैं और नपुंसक मन्त्रों का प्रयोग विद्वेषण और अभिचार में होता है। पुंमन्त्र सर्ववशीकरण और उच्चाटन कर्म में प्रयुक्त होते हैं। सभी मन्त्र अग्निषोमात्मक होते हैं। रेफ, ॐकार वियत् युक्त मन्त्र आग्नेय, क्रूरकर्म, मारणादि में प्रयुक्त होते हैं। सौम्य मन्त्र सुधात्मक होते हैं और सौम्यकर्म में प्रयुक्त होते हैं।

**मन्त्राणां विनियोग-प्रबोधादिकालनिर्णयः**

**नारायणीयेऽपि**—

**तारान्त्याग्निवियत्प्रायो मन्त्र आग्नेय इष्यते। शिष्टः सौम्यः प्रशस्येते कर्मणोः क्रूरसौम्ययोः ॥१॥**
**आग्नेयमन्त्रः सौम्यः स्यात्प्रायशोऽन्ते नमोन्वितः। सौम्यमन्त्रस्तथा ज्ञेयः फट्कारेणान्वितस्ततः ॥२॥**
**पिङ्गलायां गते वायौ प्रबुद्धा ह्यग्निरूपिणः। इडां गते तु पवने बुध्यन्ते सोमरूपिणः ॥३॥**
**पिङ्गलेडागते वायौ प्रबुद्धाः सर्व एव हि। प्रबुद्धाः मनवः सर्वे साधकानां फलन्त्युमे ॥४॥ इति।**

**नारायणीय में मन्त्रप्रबोध-काल**—तारान्त मन्त्र आग्नेय और विसर्गान्त मन्त्र भी आग्नेय होते हैं। शेष सौम्य होते हैं। ये सभी क्रूर एवं सौम्य दोनों कर्मों में प्रयुक्त होते हैं। आग्नेय मन्त्र नमोन्वित प्रशस्त कहे गये हैं। फट्कारयुक्त मन्त्र सौम्य होते हैं। पिङ्गला नाड़ी में श्वास चलते समय मन्त्र आग्नेय होते हैं। इड़ा नाड़ी से श्वास चलते समय मन्त्र सौम्य होते हैं। जब पिङ्गला और इड़ा दोनों से श्वास चलता है तब सभी मन्त्र प्रबुद्ध होते हैं। सभी प्रबुद्ध मन्त्र साधकों के लिये फलप्रद होते हैं।

**वृहन्नारायणीयेऽपि**—

**सुप्तः प्रबुद्धमात्रो वा मन्त्रः सिद्धिं न यच्छति। स्वापकालो वामवहो जागरो दक्षिणावहः ॥१॥**
**आग्नेयस्य मनोः सौम्यमन्त्रस्यैतद्विपर्ययः। प्रबोधकालं जानीयादुभयोरुभयावहः ॥२॥**
**स्वापकाले तु मन्त्रस्य जपोऽनर्थफलप्रदः। इति।**

वृहन्नारायणीय में कहा गया है कि सुप्त एवं प्रबुद्ध मन्त्र सिद्धिप्रद नहीं होते। बाँयें नासाछिद्र से श्वास चलने पर सुप्त होते है। दाँयें नासाछिद्र से श्वास चलने पर मन्त्र जागृत रहते हैं। आग्नेय मन्त्र सौम्य मन्त्र के विपरीत होते हैं। प्रबोध काल में दोनों ही मन्त्र जागृत होते हैं। मन्त्र के सुप्त होने पर जप अनर्थकारी होता है।

**शिवयामले**—

**सम्पुटीकृत्य यत्नेन लान्तानाद्यान् सविन्दुकान्। पुनश्च सविसर्गास्तान् क्षकारं केवलं पठेत् ॥१॥**
**एवं जप्तोपदिष्टश्चेत्प्रबुद्धः शीघ्रसिद्धिदः। इति**

शिवयामल में कहा गया है कि सानुस्वार न से ल तक और फिर विसर्गान्ति न से ल तक के वर्णों से मन्त्र को सम्पुटित करके जप करने से मन्त्र प्रबुद्ध होकर शीघ्र सिद्धिप्रद होते हैं।

**कालीमते मन्त्राणां दोषाभिधानम्**

**अथ कालीमते प्रोक्तं मन्त्राणां दोषसञ्चयम्। तत्र तत्परिहारं च वाह्याभ्यन्तरभेदतः ॥१॥**
**वक्ष्यामि तत्तत्तन्त्रोक्तं साधकानां हिताय च। इति।**

**कालीमत में मन्त्रदोष**—कालीमत में कहा गया है कि मन्त्रदोष और बाह्यान्तर भेद से उस तन्त्र में उक्त दोषों के परिहार का वर्णन साधकों के हित के लिये कहता हूँ।

**तत्र शारदायाम्**—

**छिन्नादिदुष्टमन्त्रास्ते पालयन्ति न साधकम्। छिन्नो रुद्धः शक्तिहीनः पराङ्मुख इतीरितः ॥१॥**

**वधिरो नेत्रहीनश्च कीलितः स्तम्भितस्तथा। दग्धस्त्रस्तश्च भीतश्च मलिनश्च तिरस्कृतः ॥२॥**
**भेदितश्च सुषुप्तश्च मदोन्मत्त उदाहृतः। मूर्च्छितो हृतवीर्यश्च हीनः प्रध्वस्तबालकौ ॥३॥**
**कुमारस्तु युवा प्रौढो वृद्धो निस्त्रिंशकस्तथा। निर्बीजः सिद्धिहीनश्च मन्दः कूटस्तथा पुनः ॥४॥**
**निरंशकः सत्त्वहीनः केकरो बीजहीनकः। धूमितालिङ्गितौ स्यातां मोहितश्च क्षुधार्तकः ॥५॥**
**अतिदृप्तोऽङ्गहीनश्चाप्यतिक्रुद्धः समीरितः। अतिक्रूरश्च सव्रीडः शान्तमानस एव च ॥६॥**
**स्थानभ्रष्टश्च विकलश्चातिवृद्धः प्रकीर्तितः। निस्नेहः पीडितश्चापि वक्ष्याम्येषाञ्च लक्षणम् ॥७॥ इति।**

शारदातिलक में कहा गया है कि छिन्नादि दुष्ट मन्त्र साधक का पालन नहीं करते। मन्त्रदोष निम्न प्रकार के होते हैं— छिन्न, रुद्ध, शक्तिहीन, पराङ्मुख, वधिर, नेत्रहीन, कीलित, स्तम्भित, दग्ध, भीत, मलिन, तिरस्कृत, भेदित, सुषुप्त, मदोन्मत्त, मूर्च्छित, हृतवीर्य, हीन, प्रध्वस्त, बालक, कुमार, युवा, प्रौढ़, वृद्ध, निस्त्रिंशक, निर्बीज, सिद्धिहीन, मन्द, निरंशक, सत्त्वहीन, केकर, बीजहीन, धूमित, आलिङ्गित, मोहित, क्षुधार्त्त, अतिदृप्त, अङ्गहीन, अतिक्रुद्ध, अतिक्रूर, सव्रीड, शान्तमानस, स्थानभ्रष्ट, विकल, अतिवृद्ध, निःस्नेह, पीड़ित। अब इनके लक्षणों का वर्णन किया जाता है।

## दोषाणां लक्षणानि

**अथैतेषां दोषाणां लक्षणानि तत्रैव—**

**मनोर्यस्यादिमध्यान्तेष्वानिलं बीजमुच्यते। संयुक्तं वा वियुक्तं वा स्वराक्रान्तं त्रिधा पुनः ॥८॥**
**चतुर्धा पञ्चधा वाथ स मन्त्रश्छिन्नसंज्ञकः। आदिमध्यावसानेषु भूबीजद्वन्द्वलाञ्छितम् ॥९॥**
**रुद्धमन्त्रः स विज्ञेयो भुक्तिमुक्तिविवर्जितः। मायात्रितत्त्वश्रीबीजरावहीनस्तु यो मनुः ॥१०॥**
**शक्तिहीनस्तु कथितो यस्य मध्ये न विद्यते। कामबीजं मुखे माया शिरस्यङ्कुशमेव च ॥११॥**
**असौ पराङ्मुखः प्रोक्ता हकारो विन्दुसंयुतः। आद्यन्तमध्येष्विन्दुर्वा न भवेद्वधिरः स्मृतः ॥१२॥**
**पञ्चवर्णो मनुर्यः स्याद्रेफार्केन्दुविवर्जितः। नेत्रहीनः स विज्ञेयो दुःखशोकामयप्रदः ॥१३॥**
**आदिमध्यावसानेषु हंसः प्रासादवाग्भवौ। हकारो बिन्दुभाञ्जीवो रावश्चापि चतुष्कलः ॥१४॥**
**माया नमामि च पदं नास्ति यस्मिन् स कीलितः। एकं मध्ये द्वयं मूर्ध्नि यस्मिन्नस्त्रपुरन्दरौ ॥१५॥**
**विद्येते स तु मन्त्रः स्यात्स्तम्भितः सिद्धिरोधनः। वह्निर्वायुसमायुक्तो यस्य मन्त्रस्य मूर्धनि ॥१६॥**
**सप्तधा दृश्यते तं तु दग्धं मन्येत मन्त्रवित्। अस्त्रं द्वाभ्यां त्रिभिः षड्भिरष्टाभिर्दृश्यतेऽक्षरैः ॥१७॥**
**त्रस्तः सोऽभिहितो यस्य मुखे न प्रणवः स्थितः। शिवो वा शक्तिरथवा भीताख्यः स प्रकीर्तितः ॥१८॥**
**आदिमध्यावसानेषु भवेन्मार्णचतुष्टयम्। यस्य मन्त्रस्य मलिनो मन्त्रवित्तं विवर्जयेत् ॥१९॥**

**छिन्नादि मन्त्र-दोषों के लक्षण**—जिस मन्त्र के आदि, मध्य और अन्त में वायुबीज 'यं' हो, पुनः वह संयुक्त या वियुत या तीन-चार या पाँच बार स्वराक्रान्त हो तो वह मन्त्र छिन्न होता है। जिस मन्त्र के आदि, मध्य और अन्त में दो भूबीज 'लं' हो उसे रुद्ध मन्त्र कहते हैं। यह भुक्ति-मुक्तिविवर्जित होता है। जिन मन्त्रों में मध्य में 'ह्रीं', त्रितत्त्व फ्रें हुं हूं ॐ, श्रीं, फ्रें फं न हों, वे मन्त्र शक्तिहीन कहलाते हैं। जिन मन्त्रों में पहले क्लीं, नमः स्वाहा क्रों न हो, वे मन्त्र पराङ्मुख कहे जाते हैं। जिन मन्त्रों के आदि, मध्य, अन्त में हं, ऐं द्रां होते हैं, वे मन्त्र वधिर हैं। पञ्चाक्षर मन्त्रों में रेफ, लं ऋं हं ऐं न हों तो वे मन्त्र नेत्रहीन होते हैं। ये दुःख-शोक एवं भयप्रद होते हैं। जिन मन्त्रों के आदि, मध्य, अन्त में म य र स ह, हौं, ऐं, हं, ढ ल स, फ्रें हूं, ह्रीं नमामि न हों तो उन्हें कीलित कहते हैं। जिन मन्त्रों के मध्य में एक एवं अन्त में दो फट् तथा इ भ ल न हों, वे मन्त्र स्तम्भित होकर सिद्धिरोधन होते हैं। जिन मन्त्रों के मूर्धा में रं यं सात बार हों, उसे मन्त्रज्ञ दग्ध कहते हैं। जिन मन्त्राक्षरों में दो तीन छः आठ फट् हों, वे मन्त्र त्रस्त कहलाते हैं। जिस मन्त्र में पहले ॐ न हो, वह शिव या शक्तिमन्त्र भीत कहा जाता है। जिस मन्त्र के आदि-मध्य-अन्त में मणिचतुष्टय हो, मन्त्रज्ञों के द्वारा वह विवर्जित है।

**यस्य मध्ये दकारो वा क्रोधो वा मूर्धनि द्विधा। अस्त्रं तिष्ठति मन्त्रस्य स तिरस्कृत ईरितः ॥२०॥**
**ओंद्वयं प्रमुखे शीर्षे वषडस्त्रं च मध्यतः। यस्यासौ भेदितो मन्त्रस्त्याज्यः सिद्धिषु सूरिभिः ॥२१॥**
**त्रिवर्णो हंसहीनो यः सुषुप्तः स उदाहृतः। मन्त्रो वाप्यथवा विद्या सप्ताधिकदशाक्षरा ॥२२॥**
**फट्कारपञ्चकादिर्यो मदोन्मत्त उदाहृतः। तद्वदस्त्रं स्थितं मध्ये यस्य मन्त्रः स मूर्छितः ॥२३॥**
**विरामस्थानगं यस्य हृतवीर्यः स कथ्यते। आदौ मध्ये तथा मूर्ध्नि चतुरस्त्रयुतो मनुः ॥२४॥**
**ज्ञातव्यो हीन इत्येष यः स्यादष्टादशाक्षरः। एकोनविंशत्यर्णो वा यो मन्त्रस्तारसंयुतः ॥२५॥**
**हृल्लेखाङ्कुशबीजाढ्यस्तं प्रध्वस्तं प्रचक्षते। सप्तवर्णो मनुर्बालः कुमारोऽष्टाक्षरः स्मृतः ॥२६॥**
**षोडशार्णो युवा प्रौढश्चत्वारिंशल्लिपिर्मनुः। त्रिंशद्वर्णश्चतुःषष्टिवर्णो मन्त्रः शताक्षरः ॥२७॥**
**चतुःशताक्षरश्चापि वृद्ध इत्यभिधीयते। नवाक्षरो ध्रुवयुतो मनुर्निस्त्रिंश ईरितः ॥२८॥**

जिस मन्त्र के मध्य में दकार, हुंकार और अन्त में दो फट् हो, वह तिरस्कृत होता है। जिस मन्त्र के प्रारम्भ में दो ॐकार, बीच में वषट् फट् हो तब वह भेदित होने से त्याज्य होता है। जिस मन्त्र में तीन अक्षर हो, मध्य में हंस नहीं हो, वह सुषुप्त होता है। जिस मन्त्र या विद्या में सत्रह से अधिक अक्षर हों, पाँच फट् हों, वह मदोन्मत्त होता है। जिस मन्त्र के बीच में फट् हो, वह मूर्छित होता है। जिसके अन्त में गं हो वह हृतवीर्य होता है। अट्ठारह अक्षरों वाले मन्त्र में यदि आदि-मध्य-अन्त में चार फट् हों तो वह मन्त्र हीन कहा जाता है। उन्नीस अक्षरों के मन्त्र में ॐ ह्रीं क्रों हो तो वह प्रध्वस्त कहा जाता है। सप्ताक्षर मन्त्र बाल कहलाता है। अष्टाक्षर मन्त्र कुमार एवं षोडशाक्षर मन्त्र युवा होता है। चालीस अक्षरों के मन्त्र को प्रौढ़ कहते हैं। तीस वर्ण, चौंसठ वर्ण, सौ वर्ण, चार सौ वर्ण के मन्त्र को वृद्ध कहते हैं। ॐकार-सहित नवाक्षर मन्त्र निस्त्रिंशक होता है।

**यस्यावसाने हृदयं शिरोमन्त्रस्तु मध्यतः। शिखा वर्म च न स्यातां वौषट फट्कार एव च ॥२९॥**
**शिवशक्त्यर्णहीनो वा स निर्बीज इतीरितः। एषु स्थानेषु फट्कारः षोढा यस्मिन् प्रदृश्यते ॥३०॥**
**स मन्त्रः सिद्धिहीनः स्यान्मन्दः पंक्त्यक्षरो मनुः। कूट एकाक्षरो मन्त्रः स एवोक्तो निरंशकः ॥३१॥**
**द्विवर्णः सत्त्वहीनः स्याच्चतुर्वर्णस्तु केकरः। षडक्षरो बीजहीनस्त्वर्धसप्ताक्षरो मनुः ॥३२॥**
**सार्धद्वादशवर्णो वा धूमितः स तु निन्दितः। सार्धबीजत्रयस्तद्वदेकविंशतिवर्णकः ॥३३॥**
**विंशत्यर्णस्त्रिंशद्वर्णो यः स्यादालिङ्गितस्तु सः। द्वाविंशत्यक्षरो मन्त्रो मोहितः परिकीर्तितः ॥३४॥**
**चतुर्विंशतिवर्णो यः सप्तविंशतिवर्णकः। क्षुधार्तः स तु विज्ञेयश्चतुर्विंशतिवर्णकः ॥३५॥**
**एकादशाक्षरो वापि पञ्चविंशतिवर्णकः। त्रयोविंशतिवर्णो वा मन्त्रो दृप्त उदाहृतः ॥३६॥**
**षड्विंशत्यक्षरो मन्त्रः षट्त्रिंशद्वर्णकस्तथा। त्रिंशदेकोनवर्णो वाप्यङ्गहीनोऽभिधीयते ॥३७॥**
**अष्टाविंशत्यक्षरो य एकत्रिंशदथापि वा। अतिक्रुद्धः स कथितो निन्दितः सर्वकर्मसु ॥३८॥**
**त्रिंशदक्षरको मन्त्रस्त्रयस्त्रिंशदथापि वा। अतिक्रूरः स गदितो निन्दितः सर्वकर्मसु ॥३९॥**
**चत्वारिंशत्तमारभ्य त्रिषष्टिर्यावदक्षरम्। तावत्सङ्ख्या निगदिता मन्त्राः सव्रीडसंज्ञकाः ॥४०॥**
**पञ्चषष्ट्यक्षरा ये स्युर्मन्त्रास्ते शान्तमानसाः। एकोनशतपर्यन्तं पञ्चषष्ट्यक्षरादितः ॥४१॥**
**ये मन्त्रास्ते निगदिताः स्थानभ्रष्टाह्वया बुधैः। त्रयोदशाक्षरा ये स्युर्मन्त्राः पञ्चदशाक्षराः ॥४२॥**
**विकलास्तेऽभिधीयन्ते शतं सार्धशतं तथा। शतद्वयं द्विनवतिरेकहीनाथवापि सा ॥४३॥**
**शतत्रयं वा यत्सङ्ख्या निस्नेहास्ते समीरिताः। चतुःशतान्यथारभ्य यावद्वर्णसहस्रकम् ॥४४॥**
**अतिवृद्धः प्रयोगेषु परित्याज्यः सदा बुधैः। सहस्रार्णाधिका मन्त्रा दण्डकाः पीडिताह्वयाः ॥४५॥**
**द्विसहस्राक्षरा मन्त्राः खण्डशः शतधा कृताः। ज्ञातव्यास्तोत्ररूपास्ते मन्त्रा एते यथा स्थिताः ॥४६॥**
**तथा विद्याश्च बोद्धव्या मन्त्रिभिः काम्यकर्मसु। दोषानिमानविज्ञाय यो मन्त्रं भजते जडः ॥४७॥**
**सिद्धिर्न जायते तस्य कल्पकोटिशतैरपि। इति।**

जिसके अन्त में नम:, मध्य में शिरोमन्त्र स्वाहा, वषट्, हूं वौषट फट् हो, हं और क्लीं न हो, उसे निर्बीज मन्त्र कहते हैं। इन्हीं स्थानों में छ: फट्कार होने से मन्त्र को सिद्धिहीन कहते हैं। जिसमें 'यं' हो, उसे मन्त्र कहते हैं। कूट एकाक्षर मन्त्र को निरंशक कहते हैं। दो वर्णों का मन्त्र सत्त्वहीन होता है। चार वर्णों के मन्त्र को केकर कहते हैं। छ: अक्षर का मन्त्र बीजहीन होता है। साढ़े सात अक्षर, साढ़े छ: वर्ण के मन्त्र को धूमित एवं निन्दित कहते हैं। साढ़े तीन अक्षर, इक्कीस अक्षर, बीस अक्षर, तीस अक्षर के मन्त्रों को आलिङ्गित कहते हैं। बाईस वर्णों का मन्त्र मोहित कहलाता है। चौबीस वर्ण, सत्ताईस वर्ण के मन्त्रों को क्षुधार्त कहते हैं। चौबीस, ग्यारह, पच्चीस, तेईस अक्षरों के मन्त्र को दृप्त कहते हैं। छब्बीस, छत्तीस, उन्तीस अक्षरों के मन्त्र को अङ्गहीन कहते हैं। अट्ठाईस अक्षर, इकतीस अक्षर के मन्त्र को अतिक्रुद्ध कहते हैं। ये सभी कर्मों में निन्दित होते हैं। तीस और तैंतीस अक्षर के मन्त्र अतिक्रूर होने से सभी कर्मों में निन्दित हैं। चालीस से तिरसठ अक्षर के मन्त्र सव्रीड़ हैं। पैंसठ अक्षरों के मन्त्र शान्तमानस होते हैं। पैंसठ से निन्यानबें अक्षरों के मन्त्र स्थानभ्रष्ट होते हैं। तेरह और पन्द्रह अक्षरों के मन्त्र विकल कहलाते हैं। सौ, डेढ़ सौ, दो सौ नवासी, तीन सौ अक्षरों के मन्त्र नि:स्नेह हैं। चार सौ से एक हजार अक्षरों के मन्त्र अतिवृद्ध होते हैं और प्रयोग में परित्याज्य होते हैं। एक हजार से अधिक वर्णों के मन्त्र पीड़ित हैं। दो हजार अक्षरों के मन्त्र सौ-सौ अक्षरों के खण्डस्तोत्र होते हैं। ये मन्त्र यथास्थिति देय होते हैं। इसी प्रकार विद्या भी काम्य कर्म में ज्ञातव्य हैं। इन दोषों को जाने बिना जो मूर्ख मन्त्रजप करता है, उसे सौ करोड़ कल्प तक जप करने पर भी सिद्धि नहीं मिलती है।

**अथैतेषां श्लोकानां श्रीमदाराध्यमुखादवगतोऽर्थो लिख्यते—तत्र मनोरिरिति आदिमध्यान्तेष्विति समुक्तय:। अनिलं यकारबीजं मायाबीजमिति सम्प्रदाय:। 'मायाबीजस्य नामानि मालिनी शिववल्लरी। वातावर्तिफला वाणीबीजं शक्तिश्च कुण्डली' इति शैवागमोक्ते:। वायुबीजं संयुक्तमक्षरान्तरयुक्तं वियुक्तं तद्रहितं, मायाबीजं तु दीर्घस्वराक्रान्तम्। उक्तं च लक्षसागरे—**

**आदिमध्यावसानेषु यस्य मन्त्रस्य दृश्यते। चतुर्धा पञ्चधा द्वेधा चैकवीरं स्वरान्वितम्।।**
**वायुबीजमसौ मन्त्रो भेदित: परिकीर्तित:। इति।**

**वायुबीजं यकार, एकवीर: ह्र: स्वराक्रान्तो दीर्घस्वरयुक्त: ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्र: इति। तदुदाहरणं तु— अघोरेभ्योऽथ ह्रां घोरेभ्यो ह्रीं घोरघोरतरेभ्यो ह्रूं सर्वत: सर्वशर्वेभ्यो ह्रैं नमस्ते रुद्ररूपेभ्य: ह्रौं इति। आदिमध्यावसानेष्विति, भूबीजं लकार:। अत्र तु स्थानत्रयेऽपि प्रतिस्थानं लकारद्वयमित्युक्तं तत्रान्तरदर्शनादाद्यन्तयोर्द्वयं मध्ये त्रयमिति ज्ञेयम्। तदुक्तं लक्षसागरे—**

**द्विधा पूर्वे त्रिधा मध्ये द्विधान्ते च पुन: प्रिये। वज्रियुक्तस्तु यो मन्त्र: स निरुद्ध: प्रकीर्तित: ।। इति।**

**वज्री लकार:। पिङ्गलामते—'आदौ द्विधा त्रिधा मध्ये पुनश्चान्ते द्विधा भवेत्। इन्द्रबीजमसौ मन्त्रो रुद्ध इत्यभिधीयते' इति। मायेति—माया भुवनेश्वरीबीजं त्रितत्त्वं प्रणवो हुंकारो वा, राव: फ्रेंकार:, एकत्रेति सर्वे नापेक्षिता:।**

**मायाबीजं न यत्रास्ति त्रितत्त्वं रावमेव च। श्रीगृहं वापि मन्त्रोऽसौ शक्तिहीन: प्रकीर्तित:।।**

**इति तन्त्रान्तरवचनात्।**

**मायाबीजं त्रितत्त्वं वा श्रीगृहं यत्र नास्ति चेत्। शक्तिहीन इति ख्यात: सामर्थ्ये हन्ति मन्त्रिण: ।।**

**इति पिङ्गलामताच्च। यस्येति—मुखे आदौ, शिरस्यान्ते। चकार: समुच्चये। उक्तं च लक्षसागरे—**

**यस्य कामकलाबीजं मध्यस्थाने न विद्यते। आदौ मायांकुशश्चान्ते विज्ञेयोऽसौ पराङ्मुख: ।। इति।**

**पिङ्गलामतेऽपि—**

**कामबीजं न यन्मध्ये मायादावन्तिमोऽङ्कुश:। परांमुख इति प्रोक्तो गर्हित: सर्वकर्मसु ।। इति।**

**हकार इति—इन्दु: सकार: बिन्दुयुक्तत्वमस्यापि आद्यन्तमध्येष्विति स्थानत्रयेऽपि नापेक्षित:। उक्तं च**

लक्षसागरे—

**शून्यबिन्दुसमायुक्तमाद्यन्ते चापि मध्यतः। न भवेज्जीवबीजं वा यस्यासौ बधिरः स्मृतः॥ इति।**

**पञ्चवर्ण इति—अर्को हकारः इन्दुः सकारः वह्न्यर्केन्दूनां देवतानेत्रत्वेन मन्त्राणामपि नेत्रत्वात्। पिङ्गलामतेः—**

**पञ्चाक्षरस्तु यो मन्त्रः पावकेन्द्वर्कवर्जितः। नेत्रहीन इति ज्ञेयो दुःखशोकभयावहः॥ इति।**

**इति। आदीति—हंसः स्वरूपं, प्रासादो हौं, वाग्भवः ऐं, जीवः सकारः। स कीदृशो हकारो बिन्दुमान् हकारौकारबिन्दुभिर्युक्त इत्यर्थः। तेन च स्हौं इति बीजम्। तथा च पिङ्गलामते—**

**अष्टमस्वरसंयुक्तो जीवारूढः सबिन्दुकः। यस्यात्मा दृश्यते नैव किं वा एव चतुष्फलः॥**
**प्रासादो वाग्भवो हंसं माया वा यत्र दृश्यते। आदिमध्यान्तदेशेषु कीलितं तत्प्रचक्षते॥ इति।**

**आत्मा हकारः अष्टमस्वरः ओकारस्याष्टमस्वरत्वं ह्रस्वदीर्घयोरेकत्वात्; यथा अकडमचक्रे। रावः फ्रें चतुष्कलः हूं। एकमिति—मूर्ध्नि अन्ते। अत्र यथाश्रुतोऽर्थो न भवति किन्तु मध्ये एको लकारोऽन्ते लद्वयम्। यद्वा मध्ये एकः फट्कारः, अन्ते द्विस्त्रिर्वा यत्र दृश्यते स स्तम्भित इत्यर्थः। तथा च पिङ्गलामते—**

**सकृन्मध्ये द्विधा प्रान्ते शक्तिबीजं भवेद्यदि। स्तम्भितं तं वदन्तीत्थं मन्त्रं मन्त्रविदो बुधाः॥ इति।**

श्रीमदाराध्य मुख से प्राप्त इन श्लोकों का अर्थ अब लिखते हैं। मन्त्र में आदि मध्यान्त उक्त हैं, अनिल यकार है। सम्प्रदाय के अनुसार मायाबीज मालिनी, शिववल्लरी, वातावर्तीफला, वाणीबीज शक्ति एवं कुण्डली को कहते हैं। यह शैवागम में कहा गया है। वायुबीज से संयुक्त एवं अक्षरान्तर से युक्त, वियुक्त या रहित होता है मायाबीन्त दीर्घस्वराक्रान्त होता है। लक्षसागर में उक्त है—'आदिमध्यावसानेषु यस्य मन्त्रस्य दृश्यते। चतुर्धा पञ्चधा द्वेधा चैकवीरं स्वरान्वितम्। वायुबीज यकार है। एकवीर ह्रः है। स्वराक्रान्त ह्रः दीर्घ स्वरयुक्त ह्रां ह्रीं ह्रूं, ह्रैं ह्रौं ह्रः है। उसका उदाहरण यह मन्त्र है—अघोरेभ्योऽथ ह्रां घोरेभ्यो ह्रीं, घोरघोरतरेभ्यो ह्रूं, सर्वतः सर्वसर्वेभ्यो ह्रैं, नमस्ते रुद्ररूपेभ्यो ह्रौं। आदिमध्यान्त में भूबीज लकार है। यह भी स्थानत्रय प्रतिस्थान लकारद्वय कथित है। उनके अन्तरदर्शन से आदि अन्त में दो मध्य में तीन ज्ञेय हैं। लक्षसागर में कथन है—'द्विधा पूर्वे त्रिधा मध्ये द्विधान्ते च पुनः प्रिये। वज्रियुक्तस्तु यो मन्त्रः स निरुद्धः प्रकीर्तितः'। वज्री लकार है। पिङ्गलामत से 'आदौ द्विधा त्रिधा मध्ये पुनश्चान्ते द्विधा भवेत्। इन्द्रबीजमसौ मन्त्रो रुद्ध इत्यभिधीयते'। माया भुवनेश्वरीबीज त्रितत्त्व प्रणव या हुंकार है। राव फ्रें है। ये सभी एकत्र अपेक्षित नहीं हैं। तन्त्रान्तर में कहा भी है कि जिस मन्त्र में मायाबीज, त्रितत्त्व, राव, श्रीगृह नहीं होते, वे मन्त्र शक्तिहीन होते हैं। इसी का समर्थन पिङ्गलामत में भी किया गया है और कहा गया है कि ये मन्त्र मन्त्रियों के सामर्थ्य का हवन करते हैं। लक्षसागर में भी कहा गया है कि जिस मन्त्र के मध्य में कामकलाबीज एवं आदि में माया तथा अन्त में अङ्कुश न हो, वह मन्त्र पराङ्मुख होता है। इसी का समर्थन करते हुये पिङ्गलामत में कहा गया है कि ऐसे पराङ्मुख मन्त्र समस्त कार्यों में त्याज्य होते हैं।

लक्षसागर में भी कहा है कि हं ऐं सं आदि मध्य अन्त में अपेक्षित नहीं होते। पिङ्गला मत के अनुसार आदि मध्य अन्त में हं बीज, सं बीज जिसमें न हो, वह वधिक होता है। अर्क ह, इन्दु स, वह्नि र, सूर्य चन्द्र अग्नि देवता के नेत्र मन्त्र के भी नेत्र होते हैं। ह स र से रहित मन्त्र नेत्रहीन होते हैं ये दुःख-शोक-भयकारक होते हैं। हंस स्वरूप, प्रासाद हों, वाग्भव ऐं, जीव स, इस प्रकार वह स्हौं के रूप में होता है। पिङ्गलामत में कहा भी है—

अष्टमस्वरसंयुक्तो जीवारूढं सबिन्दुकः। यस्यात्मा दृश्यते नैव किं वा एव चतुष्कलः॥
प्रासादो वाग्भवो हंस माया वा यत्र दृश्यते। आदिमध्यान्तदेशेषु कीलितं तत्प्रचक्षते॥

अर्थात् आत्मा हकार, अष्टम स्वर ओंकार, ह्रस्व-दीर्घ भेद से, राव फ्रें चतुष्काल हूं, मूर्ध्नि अन्त। यहाँ यथाश्रुत अर्थ नहीं है; किन्तु बीच में एक ल और अन्त में दो ल या मध्य में एक फट् एवं अन्त में जहाँ दो-तीन ल रहते हैं, वह मन्त्र स्तम्भित होता है। प्रारम्भ में एक एवं अन्त में दो सौः यदि हो तो वह मन्त्र स्तम्भित होता है।

३. सुसिद्धसिद्ध मन्त्र आधी संख्या में जप से, सुसिद्ध-साध्य दुगुनी संख्या में जप से एवं सुसिद्ध सुसिद्ध दीक्षामात्र से ही सिद्ध हो जाता है; परन्तु सुसिद्धारि मन्त्र कुटुम्ब का नाश करता है; अत: त्याज्य है।

४. अरिसिद्ध मन्त्र पुत्र की, आरिसाध्य कन्या की, अरिसुसिद्ध पत्नी की और अरि-अरि मन्त्र स्वयं साधक की मृत्यु का कारण बनता है; अत: ऐसे मन्त्र सर्वथा त्याज्य हैं।

उदाहरण—जैसे देवदत्त जो मन्त्र ग्रहण करता है, उस का प्रथमाक्षर 'ऐ' है। उक्त चक्र में देवदत्त के नाम का प्रथमाक्षर 'दे' तीसरे कोष्ठक में पड़ता है तथा मन्त्र का प्रथमाक्षर 'ऐ' चौदहवें कोष्ठक में पड़ता है। इस प्रकार देवदत्त के नामाक्षर से मन्त्राक्षर सुसिद्ध चतुष्टय के चतुर्थ कोष्ठक में पड़ता है। अत: सुसिद्धारि होने से यह मन्त्र देवदत्त के लिये त्याज्य है।

### ऋणधनशोधनप्रकार:

**ऋणधनशोधनप्रकारमाह श्रीतन्त्रराजे—**

**नामाद्यक्षरमारभ्य यावन्मन्त्रादिवर्णकम्। त्रिधा कृत्वा स्वरैर्भिन्द्यात्तदन्यद्विपरीतकम् ॥१॥**

**कृत्याधिको ऋणी ज्ञेयो ऋणी चेन्मन्त्र उत्तम:। स्वयं ऋणी चेत्तन्मन्त्रं त्यजेत्पूर्वं ऋणी यत: ॥२॥ इति।**

**अत्र पञ्चाशद्वर्णात्ममातृकायां नामाद्यक्षरमारभ्येत्यादि विचारणीयम्। षट्त्रिंशद्व्यञ्जनेषु वा पूर्णमण्डलरूपमातृकायां वा। तदुक्तं त्रिपुरार्णवे—**

**मधुमत्यां महादेव्यां ऋणशोध्यो विशिष्यते। कालीमते तु मालिन्यामंशकाद्यं प्रशस्यते ॥ इति।**

**अत्र मधुमती षट्त्रिंशद्व्यञ्जनात्मिका, महामधुमती पूर्णमण्डलवर्णरूपा, मालिनी पञ्चाशद्वर्णरूपा। तथा च— कथं ऋणित्वं मन्त्राणां साधकानां च मे वद। पूर्वजन्मकृताभ्यासे पापादस्याफलाप्तिकृत् ॥१॥**

**पापे नष्टे फलावाप्ति: काले देहक्षयादृणी। मन्त्र: सम्प्राप्तिमात्रेण प्राक्तन: सिद्धये भवेत् ॥२॥**

**सिद्धमन्त्राद् गुरोर्लब्धमन्त्रो य: सिद्धिभाङ्नर:। लक्ष्मीमदादनादृत्य मन्त्रभोगमवाप्नुयात् ॥३॥**

**स मन्त्रस्य ऋणी ज्ञेयो भजनं तस्य पूर्वगम्। तस्मादृणविशुद्धिस्तु कार्या सर्वैस्तु सर्वत: ॥४॥ इति।**

**ऋण-धन शोधन प्रकार**—तन्त्रराज में कहा गया है कि साधक के आद्य नामाक्षर से प्रारम्भ करके मन्त्र के प्रथमाक्षर तक के वर्णों का तीन भाग करके स्वर और व्यञ्जन अलग-अलग करके मन्त्राक्षरों को विपरीत करने से अधिक ऋणी होता है। यह मन्त्र उत्तम होता है। साधम यदि स्वयं ऋणी होता है तो मन्त्र त्याज्य है। यहाँ पर पचास वर्णात्मिका मातृका में नाम का प्रथमाक्षर से प्रारम्भ विचारणीय है। छत्तीस व्यञ्जनों में या पूर्ण मातृकामण्डल में भी यह विचारणीय है। त्रिपुरार्णव में कहा गया है कि मधुमती महादेवी में ऋणशोधन विशिष्ट है। कालीमत की मालिनी में अंशकादि प्रशस्त हैं। यहाँ मधुमती छत्तीस व्यञ्जनात्मिका है। महामधुमती पूर्ण मण्डलवर्णरूपा है एवं मालिनी पचास वर्णरूपा है। जैसा कि त्रिपुरार्णव में ही कहा भी है—साधकों और मन्त्रों में ऋणीत्व क्या है—यह मुझे बताइये। पूर्वजन्म में कृत अभ्यास में पाप से यह फल प्राप्त होता है। पाप के कारण फल नहीं मिलता और समय पाकर देहान्त हो जाता है। मन्त्र प्राप्त होने से ही सिद्धि मिल जाती है। सिद्धमन्त्र गुरु से प्राप्त मन्त्र से ही मनुष्य सिद्ध होता है। लक्ष्मी की कृपा से मन्त्र भोग प्राप्त करता है। पूर्व जन्म में किये गये जप से वह मन्त्र का ऋणी होता है। इसलिये सदैव ऋणविशुद्धि कार्य करना चाहिये।

### कालीमते मन्त्रमेलनप्रकार: नक्षत्रचक्रञ्च

**अथ कालीमते मन्त्रमेलनप्रकार:। तत्रादौ नक्षत्रचक्रं, तत्र श्रीरुद्रयामले—**

**राज्यलाभोपकाराय प्रारभ्याविखर: कुरून्। गोपालान् कुकुटीप्रायान् फुल्लावित्युदिता लिपि: ॥**

**अथैतच्चक्ररचनाप्रकार:। तत्र दक्षिणोत्तरायताश्चतस्रो रेखा: प्राक्प्रत्यगायताश्च दश रेखाश्च विलिख्य सप्तविंशतिकोष्ठानि कृत्वा, कादि नव टादि नव पादि पञ्च याद्यष्टौ एतत्संज्ञवर्गाङ्कसङ्ख्याप्रकारेण सर्वोर्ध्वपंक्ते:। प्रथमकोष्ठमारभ्य पंक्तिपंक्तिक्रमेणाक्षराणि विलिख्य तथैवाश्विन्यादिनक्षत्राणि विलिख्य विचारयेत्। तत्र यस्मिन्**

**कोष्ठे साधकनामाद्यक्षरं तिष्ठति तत्रस्थमङ्कवर्णं च विज्ञाय तत्र यन्नक्षत्रमायाति तत्साधकस्य जन्मनक्षत्रं परिकल्प्य तदारभ्य यस्मिन् कोष्ठे मन्त्राद्यक्षरं तिष्ठति तावत्पर्यन्तं गणयित्वा तन्नक्षत्रं मन्त्रनक्षत्रं विज्ञाय साधकनक्षत्रमारभ्य मन्त्रनक्षत्रपर्यन्तम्।**

**नामाद्यक्षरमारभ्य यावन्मन्त्राद्यमक्षरम् । जन्म सम्पद्विपत्क्षेमं प्रत्यरिः साधको वधः ॥**
**मैत्रं परममैत्रं च जन्मादीनि पुनः पुनः ।**

**इति कुलार्णवोक्तप्रकारेण जन्मादिनवकं पर्यायेण च विज्ञाय फलानि निर्दिशेत् । तत्र कुलार्णवे—**

**जनुषस्तारया मृत्युरायुर्नाशस्तृतीयया । मृत्युः पञ्चमतारायां सप्तमो घातको मतः ॥१॥**
**द्विचतुःषष्ठनवमगतास्ताराः शुभा मताः । इति ताराफलं ज्ञात्वा मन्त्रं दद्याद्विशालधीः ॥२॥**

**कालीमत में मन्त्रमेलन प्रकार**—इसके लिये पहले रुद्रयामल के अनुसार नक्षत्रचक्र की रचना का प्रकार इस तरह वर्णित है—दक्षिण से उत्तर की ओर चार रेखा, पूरब से पश्चिम की ओर दश रेखा खींचने पर सत्ताईस कोष्ठक होते हैं। उनमें कादि नव, टादि नव, पादि पाँच, यादि आठ के वर्गांक संख्या प्रकार से सबसे ऊपर वाली पंक्ति में लिखे। प्रथम कोष्ठक से प्रारम्भ करके पंक्ति-पंक्तिक्रम से अक्षरों को लिखकर उनमें अश्विन्यादि सत्ताईस नक्षत्रों को भी लिखकर विचार करे। जिस कोष्ठक में साधक के नाम का प्रथमाक्षर है, उसका अंशवर्ण जानकर जो नक्षत्र हो, उसे साधक का जन्मनक्षत्र मानकर साधकनक्षत्र से मन्त्रनक्षत्र तक विचार करे। इससे जन्म-सम्पत्ति-विपत्ति-क्षेम-शत्रु-साधक-वध-मैत्री-परममैत्री जन्मादि का बार-बार विचार करे। कुलार्णवोक्त प्रकार से जन्मादि नवक को पर्याय से जानकर फल का निर्देश करे। कुलार्णव में कहा गया है कि मनुष्य के तार से मृत्यु, तृतीया से आयु का नाश, पञ्चम तार से मृत्यु और सप्तम तार से घातक का विचार करे। दो-चार-छः-नवमगत तारा शुभ होती है। इस प्रकार ताराफल जानकर बुद्धिमान मन्त्रदान करे।

### नक्षत्राणां गणभेदः

**अथ नक्षत्राणां गणभेदः कुलमूलावतारे—**

**अश्विनी मृगशीर्षं च तथा पुष्यपुनर्वसू । हस्तः स्वातिरनूराधा रेवती विष्णु दैवतम् ॥१॥**
**भरणी रोहिणी चैव आर्द्रा पूर्वोत्तरा तथा । पूर्वाषाढोत्तराषाढा पूर्वाभाद्रोत्तरा नृजः ॥२॥**
**कृत्तिकाहिर्मघा चित्रा विशाखा ज्येष्ठका तथा । मूलं धनिष्ठा शतभिषा च रक्षोगणः प्रिये ॥३॥**

**विष्णुः श्रवणनक्षत्रं, दैवतं देवगणः। अत्र विसर्गलोपश्छान्दसः। रुद्रयामले—**

**स्वगणे चोत्तमा प्रीतिर्मध्यमा दैवमानुषे । अधमा रक्षसा दैवे मृत्युर्मानवराक्षसे ॥**

**कुलमूलावतार में नक्षत्रों का गणभेद**—अश्विनी, मृगसिरा, पुष्य, पुनर्वसु, हस्त, स्वाति, अनुराधा, रेवती, श्रवण नक्षत्र देवतागण हैं। भरणी, रोहिणी, आर्द्रा, पूर्वा-फाल्गुनी, उत्तरा फाल्गुनी, पूर्वाषाढ़-उत्तराषाढ़, पूर्वाभाद्र-उत्तराभाद्र मनुष्यगण हैं। कृतिका, अहि, मघा, चित्रा, विशाखा, ज्येष्ठा, मूल, धनिष्ठा, शतभिषा राक्षणगण हैं। अपने गण का मन्त्र उत्तम, देव-मानुष मध्यम, राक्षस-देवता अधम होता है।

### राशिचक्रविचारः

**अथ राशिचक्रम्। तत्र श्रीकुलार्णवे—**

**वालं गौरं खुरं शोणं शमीशोभेति राशिषु । क्रमेण भेदिता वर्णाः कन्यायां शादयः स्मृताः ॥१॥**

**अक्षरसङ्केतस्तु प्रागुक्त एव। चक्रं तु प्राक्प्रत्यगायतं रेखाद्वयं मध्ये चतुरस्रं यथा भवति तथा विलिख्य, वहिश्चतुष्कोणेषु एकैकां रेखां कृत्वा द्वादश खण्डानि निष्पाद्य, तेषु खण्डेषु प्रागादिप्रादक्षिण्येन वर्णाद् विलिख्य कन्यायां तु अंशःशषसहलक्षेति विलिखेत्। ततस्तेषु प्रागादिषु द्वादशखण्डेषु एकादिद्वादशाङ्कान् विलिख्य तेषु मेषादिद्वादशराशीन् परिकल्प्य विचारयेत्।**

**नामाद्यक्षरमारभ्य यावन्मन्त्रादिवर्णकम् । लग्नं धनं भ्रातृबन्धुपुत्रशत्रुकलत्रकाः ॥**
**मरणं धर्मकर्मायव्यया द्वादशराशयः ।**

**कुलार्णव में राशिचक्र**—बाल, गौर, खुर, शोण, शमी, शोभा, कन्या राशि में क्रमशः श-ष-स-ह-ळ-क्ष वर्ण होते हैं। पूर्व से पश्चिम की ओर रेखाद्वय लिखकर बाहर चतुष्कोणों में एक रेखा से बारह खण्ड बनाकर उन खण्डों में पूर्व से प्रारम्भ करके प्रदक्षिणक्रम से वर्णों को लिखे। कन्या के अंश में श-ष-स-ह-ळ-क्ष लिखे। उन द्वादश खण्डों में पूर्व से प्रारम्भ करके एक से बारह तक के अङ्क लिखे और उनमें मेषादि बारह राशियों की स्थिति माने। नाम के प्रथमाक्षर से प्रारम्भ करके मन्त्र के प्रथमाक्षर तक लग्न, धन, भ्राता, बन्धु, पुत्र, शत्रु, कलत्र, मरण, धर्म, कर्म, आय-व्यय के रूप में बारह राशियाँ होती हैं।

### राशिचक्रफलानि

**अथ तेषां फलानि लक्षसागरे—**

**एको वाप्यथ पञ्चमोऽथ नवमो राशेस्तु सद्बान्धवो राशिः स्याद्दशमो द्वितीयसहितः षष्ठो भवेत्सेवकः ।**
**रुद्राग्निस्वरसंस्थया यदि मतो मन्त्रो भवेत्पोषकः स स्याद्द्वादशकोऽष्टकः श्रुतिमितो मन्त्रः स्मृतो घातकः ॥ इति।**

लक्षसागर के अनुसार उनके फल इस प्रकार हैं—नामाक्षर से मन्त्राक्षर या पञ्चम या नवम राशि सद् बान्धव; दशम, द्वितीय और छठे में सेवक होता है। ग्यारह, तीन में पोषक होता है। द्वादश, चार से मन्त्र हो तो घातक होता है।

### राशीनां वर्णभेदः

**अथ राशीनां वर्णभेदः—**

**स्युः कर्कटो वृश्चिकमीनराशिर्विप्रा नृपाः सिंहधनुश्च मेषः ।**
**तुला सकुम्भो मिथुनश्च वैश्याः कन्या वृषोऽजो मकरश्च शूद्राः ॥ इति।**

**राशियों का वर्णभेद**—कर्क-वृश्चिक-मीन विप्र है। सिंह-धनु-मेष क्षत्रिय है। तुला-कुम्भ-मिथुन वैश्य है एवं कन्या-वृष-मकर शूद्र है।

### पाञ्चभौतिकचक्रम्

**अथ पाञ्चभौतिकचक्रम्। तत्र दक्षिणामूर्तिसंहितायाम्—**

**उऊओगजडा वर्णा दबला लश्च पार्थिवाः । ऋॠऔघझढा वर्णा धभवाः सस्तु नीरजाः ॥१॥**
**इईऐखछठा वर्णास्थफराः क्षश्च वह्निकाः । अआएकचटा वर्णास्तपयाः षस्तु वायुजाः ॥२॥**
**ऌॡअंङञणा वर्णा नमशा हस्तु नाभसाः । इति।**

**श्रीकुलार्णवे—**

**महीसलिलयोर्मैत्री अनिलानिलयोरपि । सामान्यमग्निभूम्योस्तु सलिलानिलयोस्तथा ॥१॥**
**शात्रवं वैपरीत्येन मित्रं सर्वत्र चापरम् । परस्परविरुद्धानां मन्त्राणां यत्र सङ्गतिः ॥२॥**
**वर्जयेत्तादृशं मन्त्रं नाशकृत्तं कुलेश्वरि । इति।**

**पाँचभौतिक चक्र**—दक्षिणामूर्तिसंहिता के अनुसार पार्थिव वर्ण—उ ऊ ओ ग ज ड द ब ल ळ है। जलीय वर्ण—ऋ ॠ औ घ झ ढ ध भ व स है। आग्नेय वर्ण—इ ई ऐ ख छ ठ थ फ र क्ष है। वायव्य वर्ण—अ आ ए क च ट त प य ष है एवं आकाशीय वर्ण—ऌ ॡ अं ङ ञ ण न म श ह है।

श्रीकुलार्णव के अनुसार पृथ्वी और जल में मैत्री है। वायु और अग्नि में भी मैत्री है। पृथ्वी-अग्नि में समभाव है। जल और वायु में भी समभाव है। वैपरीत्य से शत्रुता होती है। अन्य सभी मित्र हैं। मन्त्रों में परस्पर विरुद्ध सङ्गति होने पर उन्हें वर्जित कहा गया है। वैसे मन्त्र साधक का नाश करते हैं।

**सिद्धसाध्यादिशोधनप्रकारे द्वादशारचक्रनिर्णयः**

**अथ सिद्धसाध्यादिशोधनप्रकारः। तत्रादौ द्वादशारचक्रम्, तत्र कुलमूलावतारे—**

**द्वादशारे तथा चक्रे कूटषण्डविवर्जितान्। आदिहान्ताँल्लिखेद्वर्णान् पूर्वतो यावदीश्वरम्॥१॥**
**अङ्कानेकादिभान्वन्ताँल्लिखेत्पूर्वादितः क्रमात्। सिद्धः साध्यः सुसिद्धोऽरिश्चतुर्वर्गः स्फुटो भवेत्॥२॥**

**एतेषां फलानि कुलमूलावतारे—**

**नवैकपञ्चमः सिद्धः साध्यः षड्दशयुग्मकः। सुसिद्धो मुनिरुद्राग्निस्तुर्याष्टद्वादशो रिपुः॥**
**इति ज्ञात्वा वरारोहे मन्त्रं दद्याद्विशालधीः।**

**तेषां फलानि सिद्धारिचक्रोक्तानि ज्ञेयानि।**

इति श्रीमहामहोपाध्यायभगवत्पूज्यपाद-श्रीगोविन्दाचार्यशिष्य-श्रीभगवच्छङ्कराचार्यशिष्य-श्रीविष्णुशर्माचार्यशिष्य-श्रीप्रगल्भाचार्यशिष्य-श्रीविद्यारण्ययतिविरचिते श्रीविद्यार्णवाख्ये तन्त्रे द्वितीयः श्वासः॥२॥

●

**सिद्ध-साध्यादि शोधन प्रकार**—कुलमूलावतार के अनुसार द्वादशार चक्र में नपुंसक वर्णों को छोड़कर अ से ह तक के वर्णों को लिखे। उन बारह खण्डों में एक से बारह तक अङ्क लिखे। पूर्वादि से गणना करने पर सिद्ध साध्य सुसिद्ध अरि चतुर्वर्ग स्पष्ट होता है। कुलमूलावतार के अनुसार इनके फल इस प्रकार हैं—एक-पाँच-नव सिद्ध, दो-छः-दश साध्य, तीन-सात-ग्यारह सुसिद्ध होते और चार-आठ-बारह रिपु होते हैं। इस प्रकार जानकर बुद्धिमान गुरु मन्त्र का दान करे। इनके फल सिद्धारि चक्र से ज्ञेय हैं।

**इस प्रकार श्रीविद्यारण्ययतिविरचित श्रीविद्यार्णव तन्त्र के कपिलदेव नारायण-कृत भाषा-भाष्य में द्वितीय श्वास पूर्ण हुआ**

●

# अथ तृतीयः श्वासः

षोडशारचक्रम्

**अथ षोडशारचक्रम्। तत्र कुलमूलावतारे—**

**चतुरस्रां भुवं भित्त्वा कोष्ठानां षोडशालिखेत्। अकारादिक्षकारान्तां मातृकामपि विन्यसेत्॥१॥**
**ईशानकोणादारभ्य वायव्यान्तं लिखेत् सुधीः। प्रादक्षिण्यक्रमेणैव.......................... ॥२॥ इति।**

**षोडशार चक्र**—कुलमूलावतार में कहा गया है कि चतुरस्र के अन्दर भेदकर सोलह कोष्ठ बनावे। चतुरस्र के अन्दर पूर्व से पश्चिम तीन और दक्षिण से उत्तर तीन समानान्तर रेखाओं को खींचने से सोलह कोष्ठ बनते हैं। इन सोलह कोष्ठों में अ से क्ष तक के वर्णों को ईशान कोण से प्रारम्भ करके वायव्य कोण तक प्रदक्षिणक्रम से लिखे।

षोडशारचक्रलेखनप्रकारः

**तल्लेखनप्रकारमाह लक्ष्मीकुलार्णवे—**

**एकत्रिरुद्रनवनेत्रयुगार्कपंक्तिषण्णागषोडशचतुर्दशपञ्चकेषु ।**
**कोष्ठे लिखेत् मुनितिथिषु तथावशिष्टे वर्णान हुताशनमितान् क्रमशोऽम्बिकायाः ॥१॥ इति।**

**सिद्धः सिद्ध्यति कालेन साध्यः सिद्ध्यति वा नवा। सुसिद्धस्तत्क्षणादेव अरिर्मूलं निकृन्तति॥२॥ इति।**

**षोडशार चक्र में वर्ण लेखनप्रकार**—लक्ष्मीकुलार्णव के अनुसार सोलह कोष्ठकों के चक्र में वर्ण लिखने के क्रम में १, ३, ११, ९, २, ४, १२, १०, ६, ८, १२, १४, ५, ७, १५ और १३वें कोष्ठक में वर्णों को लिखे। सिद्ध जपसंख्या पूर्ण होने पर सिद्ध होता है। साध्य भी निश्चित संख्या में जप से सिद्ध होता है। सुसिद्ध तत्क्षण सिद्ध होता है। अरिमन्त्र मूल का नाश करता है।

**भैरवीतन्त्रे—**

**दुष्टर्क्षराशिभूतादिवर्णप्रचुरमन्त्रकम्। सम्यक् परीक्ष्य तं यत्नाद् वर्जयेन्मतिमान्नरः॥१॥**
**सिद्धसाध्यादियोगेषु मन्त्रदाने विशेषतः। प्रसिद्धं नाम गृह्णीयात् सुषुप्तो येन जागृयात्॥२॥**
**आदौ सिद्धस्थान्ते च सर्वसद्धिफलप्रदः। आदावन्ते भवेत्साध्यः कृच्छ्रसाध्य उदाहृतः॥३॥**
**आदावन्ते सुसिद्धस्तु क्षिप्रमेव प्रसिद्ध्यति। आदावन्ते रिपुर्यस्तु साधकं स निकृन्तयेत्॥४॥**
**आदौ सिद्धोऽन्त्यसाध्यो यो द्विगुणेन स सिद्ध्यति। आदौ साध्यः सुसिद्धोऽन्ते प्रोक्तमार्गेण सिध्यति॥५॥**
**सुसिद्धादिस्तु साध्यान्तश्चतुर्गुणमपेक्षते। आद्यन्तयोर्यदा सिद्धो मध्ये साध्यः प्रजायते॥६॥**
**आद्यन्तयोर्यदा साध्यो मध्ये सिद्धः प्रजायते। तावुभौ साध्यसिद्धौ हि जपाधिक्येन सिद्ध्यतः॥७॥**
**आदौ सिद्धेन संयुक्तः सुसिद्धेन तथान्ततः। श्रवणादेव सिद्ध्येत साधकस्य न संशयः॥८॥**
**सिद्धान्तरितसाध्यस्तु सुसिद्धान्तरितोऽथवा। शीघ्रं सिद्ध्यति मन्त्रो वै यच्चोक्तं मन्त्रवित्तमैः॥९॥**
**सिद्धेनान्तरितः शत्रुः सुसिद्धेनापि चेद्भवेत्। नासौ रिपुर्भवेन्मन्त्रः किन्तु कृच्छ्रेण सिद्ध्यति॥१०॥**
**साध्येनान्तरितः सिद्धः सुसिद्धोऽपि तथा यदि। सिद्ध्यत्यतीव कष्टेन साधकस्य न चान्यथा॥११॥**
**रिपुणान्तरितं सिद्धं सुसिद्धं च तथा त्यजेत्। रिपुणा दूषितो मन्त्रो नैव ग्राह्यः कथञ्चन॥१२॥**
**अल्पदोषा बहुगुणा मन्त्रा देया विचक्षणैः। सिद्धादिकोष्ठकं ज्ञात्वा ततः सिद्धिः प्रजायते॥१३॥**

**एकाक्षरे तथा कूटे त्रैपुरे मन्त्रनायके। स्त्रीदत्ते स्वप्नदत्ते च सिद्धादीन्नैव शोधयेत्॥१४॥**
**नृसिंहार्कवराहाणां प्रासादप्रणवस्य च। सपिण्डाक्षरमन्त्राणां सिद्धादीन्नैव शोधयेत्॥१५॥**
**पाशाद्यं त्र्यक्षरं मन्त्रं त्रैपुरं चण्डनायकम्। सौरं मृत्युञ्जयं शाक्तं शाम्भवं विनतासुतम्॥१६॥**
**सौरमन्त्रास्तु येऽपि स्युर्वैष्णवा नारसिंहकाः। सिद्धसाध्यसुसिद्धारिविचारपरिवर्जिताः ॥१७॥**
**प्रणवं त्र्यक्षरं मायां व्योमव्याप्यं षडक्षरम्। मालामन्त्रेषु सर्वेषु सिद्धादीन् नैव शोधयेत्॥१८॥ इति।**

**रत्नसागरे—**

**हंसस्याष्टाक्षरस्यापि तथा पञ्चाक्षरस्य च। एकद्वित्र्यादिबीजस्य सिद्धादीन्नैव शोधयेत्॥१॥**
**नृसिंहार्कवराहाणां कालिका सिद्धकालिका। श्यामला च तथा चण्डी सिद्धादिपरिवर्जनम्॥२॥ इति।**

**रुद्रयामले—**

**अघोरमन्त्रे देवेशि मालामन्त्रस्य पार्वति। नपुंसकस्य मन्त्रस्य सिद्धादीन्नैव शोधयेत्॥१॥ इति।**

**कुलमूलावतारे—**

**स्वप्नोपदिष्टमन्त्रस्य न विधिर्नैव च क्रिया। उद्दिष्टदेवतां ध्यात्वा जपेच्छुभकरं भवेत्॥१॥ इति।**

**अगस्त्यसंहितायाम्—**

**राममन्त्रेषु सर्वेषु शृणुष्व मुनिपुङ्गव। तारकत्वान्मन्त्रराजे सिद्धादीन्नैव शोधयेत्॥१॥ इति।**

**सिद्धान्तशेखरे—**

**एकत्रिपञ्चसप्तार्णनवरुद्राक्षरान्विते। द्वात्रिंशदक्षरे मन्त्रे सिद्धादीन्नैव शोधयेत्॥१॥**
**ये च बौद्धाश्च जैनाश्च गोपाला वैष्णवाश्च ये। सिद्धसाध्यसुसिद्धारिविचारपरिवर्जिताः ॥२॥**
**व्योमव्यापी षडर्णश्च मातृका हरवल्लभा। बहुरूपाह्वया मन्त्राः पञ्च साधारणा मताः॥३॥ इति।**

भैरवीतन्त्र के अनुसार दुष्ट नक्षत्र-राशि-भूतादि वर्णप्रचुर मन्त्र की सम्यक् परीक्षा करके बुद्धिमान मनुष्य उन्हें यत्नपूर्वक त्याग दे। सिद्ध-साध्यादि योग में विशेषतः प्रसिद्ध नाम का ग्रहण करना चाहिये। जो मन्त्र सुप्त न होकर जाग्रत हो, प्रारम्भ में सिद्धस्थान में हो, वह अन्त में सिद्धिदायक होता है। आदि-अन्त में जो साध्य हो, उसे कष्टसाध्य कहते हैं। आदि-अन्त में जो सुसिद्ध हो, वह शीघ्र सिद्ध होता है। पहले साध्य और अन्त में सुसिद्ध हो तो वह विहित मार्ग से सिद्ध होता है। सुसिद्ध साध्य चौगुने समय में सिद्ध होता है। सिद्ध-सिद्ध मध्य में साध्य हो जाता है। साध्य-साध्य मध्य में सिद्ध होता है। साध्यसिद्ध अधिक जप से सिद्ध होता है। सिद्धसुसिद्ध सुनते ही सिद्ध होता है। इसमें संशय नहीं है। सिद्धारि सुसिद्ध भी सिद्ध होता है। अरिमन्त्र कष्ट से सिद्ध होता है। साध्यसिद्ध सुसिद्ध होने पर भी बहुत कष्ट से सिद्ध होता है; अन्यथा नहीं सिद्ध होता। अरिमन्त्र कभी ग्राह्य नहीं है। अल्पदोष और बहुत गुण वाला मन्त्र विचक्षणता प्रदान करता है।

सिद्धादि कोष्ठक से ज्ञात करके मन्त्र देने से सिद्धि मिलती है। एकाक्षर, कूट, त्रिपुरा मन्त्र नायक यदि स्त्रीदत्त हो, स्वप्न-प्राप्त हो तो उसमें सिद्धादि का शोधन नहीं करना चाहिये। नृसिंह, सूर्य, वराह, प्रसाद, प्रणव, सपिण्डाक्षर मन्त्रों में सिद्धादि शोधन न करे। पाशाद्य, त्र्यक्षर मन्त्र, त्रिपुरा, चण्डनायक, सूर्य, मृत्युञ्जय, शाक्त, शाम्भव, गारुड, सौर मन्त्र, वैष्णव, नारसिंह मन्त्रों में सिद्ध-साध्य-सुसिद्ध-अरि का विचार वर्जित है। प्रणव, त्र्यक्षर, माया, व्योमव्याप्य षडक्षर मालामन्त्र आदि सबों में सिद्धादि शोधन न करे।

रत्नसागर में कहा गया है कि—हंस, अष्टाक्षर, पञ्चाक्षर, एक-दो-तीन बीजों के मन्त्र का सिद्धादि शोधन नहीं होता। नृसिंह, सूर्य, वराह, सिद्धकालिका, श्यामा और चण्डीमन्त्रों में सिद्धादि विचारणीय नहीं हैं।

रुद्रयामल में कहा गया है कि अघोर मन्त्र, मालामन्त्र, नपुंसक मन्त्र का सिद्धादि शोधन न करे। कुलमूलावतार में कहा गया है कि स्वप्न में उपदिष्ट मन्त्र में न कोई विधि है और न क्रिया है। उपदिष्ट देवता का ध्यान करके जप शुभ होता है। अगस्त्य-संहिता में कहा है कि सभी राममन्त्रों में तारकत्व होने से उनके मन्त्रराज होने से सिद्धादि शोधन नहीं करना चाहिये।

सिद्धान्तशेखर में कहा है कि एक, तीन, पाँच, सात, नव, ग्यारह अक्षरों के मन्त्र और बत्तीस अक्षरों के मन्त्रों में सिद्धादि शोधन न करे। बौद्ध, जैन, गोपाल, विष्णुमन्त्रों में सिद्ध, साध्य, सुसिद्ध, अरि का विचार वर्जित है। व्योमव्यापी, षडक्षर, मातृका, हरवल्लभा एवं बहुरूपा—ये पाँचों मन्त्र साधारण होते हैं।

### षड्दलचक्रनिर्णय:

**अथ षड्दलचक्रम्। तत्र कुलमूलावतारे—**

**षड्दलं पद्ममालिख्य प्रागादिषु दलेषु च। अकाराद्यर्णानेकैकांल्लिखेत् विषण्डकूटकान्॥१॥**
**स्वनामाद्यक्षरं यत्र तदारभ्य विचारयेत्। प्रथमे सम्पदुद्दिष्टा द्वितीये सम्पदः क्षयः॥२॥**
**तृतीये तु धृति विद्याच्चतुर्थे बन्धुविग्रहम्। पञ्चमे संशयं विद्यात् षष्ठे सर्वविनाशनम्॥३॥ इति।**

**कुलमूलावतार में षड्दल चक्र**—षड्दल कमल बनाकर पूर्वादि दलों में ऋ ॠ ऌ ॡ नपुंसक वर्णो को छोड़कर अ से ह तक के वर्णो को एक-एक करके लिखे। अपने नाम का प्रथमाक्षर जहाँ हो, उससे आरम्भ करके मन्त्र के प्रथमाक्षर तक विचार करे। अपने नाम का प्रथमाक्षर और मन्त्र का आद्यक्षर यदि एक में हो तो सम्पत्ति मिलती है। दूसरे में यदि हो तो सम्पत्ति का क्षय होता है। तीसरे में हो तो धृति-विद्या मिलती है। चौथे में यदि हो तो बन्धुओं से लड़ाई-झगड़ा होता है। पाँचवें स्थान में मन्त्र का प्रथमाक्षर होने से संशय होता है। छठे में होने से सर्वविनाश होता है।

### ऋणधनशोधनचक्रम्

**अथ ऋणधनशोधनचक्रम्। तत्र कुलामूलावतारे—**

**इन्द्रर्धनेत्ररविपञ्चदशर्तुवेदवह्न्यायुधाष्टनवभिर्गुणितांश्च साध्यान्।**
**दिग्भूगिरियुतिगजाग्निमुनीषुवेदषड्वह्निभिश्च गुणितानथ साधकार्णान्॥**
**नामाञ्चरादकठवाद्वजभक्तशेषं ज्ञात्वोभयोरधिकशेषमृणं धनं स्यात्॥**

**अथैतच्चक्रनिर्वाणप्रकार:—तत्र दक्षिणोत्तरायता: सप्त रेखा: प्राक्प्रत्यगायता द्वादश रेखाश्च विलिख्य षट्षष्टिकोष्ठानि कृत्वा तत्र सर्वोपरिगतैकादशकोष्ठात्मकप्रथमपंक्तौ स्ववामादिदक्षिणान्तं प्रथमकोष्ठे १४ द्वितीये २७ तृतीये २ चतुर्थे १२ पञ्चमे १५ षष्ठे ६ सप्तमे ४ अष्टमे ३ नवमे ५ दशमे ८ एकादशे ९। इत्येकादशभेदानङ्कान् विलिख्य, तदधो द्वितीयपंक्तौ स्ववामादिदक्षिणान्तं 'अइउऋऌएऐओऔअंअ:' इत्येकादश स्वरामेकादशकोष्ठेषु विलिख्य, तदध:पंक्तौ ककारादिटकारान्तान् तदध:पंक्तौ खकारादिफकारान्तान् तदध:पंक्तौ बकारादिहकारान्तान् वर्णान् विलिख्य तदध:पंक्तौ १०।१।७।४।८।३।७।५।४।६।३ इत्येकादशविधानङ्कानेकादशसु कोष्ठेषु विलिख्य इति अकठबचक्रं निर्माय विचारयेत्। तत्र स्वेष्टमन्त्रस्थवर्णान् स्वरव्यञ्जनबिन्दुविसर्गान् पृथक्कृत्य सर्वोपरिगतस्थाङ्केन यस्य यस्य वर्णस्य यो योऽङ्कस्तं तं वर्णं तेन तेनाङ्केन (ग? गु)णयित्वा सञ्जातसंख्यासमुदायमष्टभिराहृत्यावशिष्टमङ्कं पृथक् संस्थाप्य, शिष्यनामाक्षराणि च तथैव स्वरव्यञ्जनबिन्दुविसर्गै: पृथक्कृत्य सर्वाध:पंक्तिस्थाङ्केषु यस्य यस्याङ्कस्य यो योऽङ्कस्तं तेन तेनाङ्केन (ग? गु)णयित्वा सञ्जाताङ्कसमुदायमष्टभिराहृत्यावशिष्टमङ्कं पृथक्संस्थाप्य मन्त्रसाधकयोरवशिष्टाङ्कमध्ये योऽङ्कस्तदधिकसंख्याक: स ऋणी ज्ञेय:। मन्त्रश्चेदृणी तदा स मन्त्रो ग्राह्य:। यस्य मन्त्रस्य साधको ऋणी भवति स मन्त्रस्त्याज्य इति।**

**कुलमूलावतार में ऋण-धन शोधन चक्र**—साध्य के अंक १४, २७, २, १२, १५, ६, ४, ३, ५, ८, ९, साध्य के अंक १०, १, ७, ४, ८, ३, ७, ५, ४, ६, ३ को अकढव चक्र बनाकर ८ से भाग देने पर जो शेष बचे, उससे ऋण-धन का विचार करे। साङ्केतिक भाषा में लिखित प्रक्रिया का स्पष्ट रूप निम्नलिखित है—

ऋणी मन्त्र ग्राह्य और धनी मन्त्र त्याज्य कहा गया है। इसे जानने के लिये ७ सीधी और १२ खड़ी रेखाएँ खींचकर ६६ कोष्ठों वाला चक्र बनावे, जैसे—

इसकी पहली पंक्ति में क्रमश १४, २७, २, १२, १५, ६, ४, ३, ५, ८, ९ लिखे और दूसरी पंक्ति में पाँच दीर्घ स्वरों आ, ई, ऊ, ॠ, ॡ को छोड़कर शेष ग्यारह स्वरों को लिखे। तीसरी पंक्ति में क से ट तक ११ वर्ण लिखे और चौथी पंक्ति में ठ से फ तक ११ वर्ण लिखे। पाँचवी पंक्ति में ब से ह तक ११ वर्णों को लिखे एवं छठी पंक्ति में क्रमश: १०, १, ७, ४, ८, ३, ७, ५, ४, ६, ३ लिखे।

**ऋणी-धनी चक्र**

| १४ | २७ | २ | १२ | १५ | ६ | ४ | ३ | ५ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | इ | उ | ऋ | ऌ | ए | ऐ | ओ | औ | अं | अ: |
| क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ञ | ट |
| ठ | ड | ढ | ण | त | थ | द | ध | न | प | फ |
| ब | भ | म | य | र | ल | व | श | ष | स | ह |
| १० | १ | ७ | ४ | ८ | ३ | ७ | ५ | ४ | ६ | ३ |

**विधि**—मन्त्र के वर्णों के स्वर और व्यञ्जन को अलग-अलग करे। जिन कोष्ठों में जो-जो अक्षर पड़ें, उनके ऊपर वाले कोष्ठ से अङ्क ले। इस प्रकार सभी अक्षरों के अङ्क ले। आ ई ऊ ॠ ॡ दीर्घ स्वरों के स्थान पर ह्रस्व स्वरों के अङ्क ले। फिर सभी स्वर-व्यञ्जनों के अङ्कों को जोड़कर आठ का भाग दे। शेष को मन्त्रराशि माने।

साधक के नामाक्षरों के स्वर-व्यञ्जनों के नीचे वाली पंक्ति से अङ्क लेकर जोड़े। योगफल में ८ का भाग देकर जो शेष बचे, उसे नामराशि माने। जिस राशि के अङ्क अधिक हों, उसे ऋणी और जिसके कम हों, उसे धनी माने। यदि मन्त्र की राशि ऋणी हो तो उसे ग्रहण करे; अन्यथा नहीं।

**उदाहरण**—माना हुआ नाम देवदत्त को 'वद वद वाग्वादिनि स्वाहा' ग्रहण करने की इच्छा है तो वह ऋणी-धनी का विचार इस प्रकार से करे—देवदत्त के नामाक्षर के अङ्क द् = ७, ए = ३, व् = ७, अ = १०, द् = ७, अ = १०, त् = ८, त् = ८, अ = १०, कुल योग—७०, इसमें ८ का भाग देने से शेष ७ बचा।

मन्त्राक्षर के अङ्क—व = ४, अ = १४, द् = ४, अ = १४, व = ४, अ = १४, द = ४, अ = १४, व = ४, आ = १४, ग् = २, व = ४, आ = १४, द् = ४, इ = २७, न = ४, इ = २७, स् = ८, व = ४, आ = १४, ह = ७, आ = १४, कुल योग = २२१; इसमें ८ से भाग देने पर शेष ५ बचा।

अत: नियमानुसार नामाङ्क ७ मन्त्राङ्क ५ से अधिक है। इसलिये देवदत्त ऋणी और मन्त्र धनी है। मन्त्र की राशि धनी है; इसलिये देवदत्त के लिये यह मन्त्र ग्राह्य नहीं है।

### श्रीविद्याधिकारे तारकलामातृका

**अथ श्रीविद्यामधिकृत्य मातृकानिरूपणम्।**

**अथ वक्ष्ये जगद्धात्रीं मातृकां मन्त्रविग्रहाम्। सौकर्यार्थं हि मन्त्राणां न्यासपूजाजपस्य च ॥१॥**
**उद्धारे साधकानां च विशेषात् कालिकामते। तारस्य पञ्चभेदेभ्य: पञ्चाशद्वर्णगा: कला: ॥२॥**
**विवृत्तिश्च प्रतिष्ठा च विद्या शान्तिरनन्तरम्। इन्धिका दीपिका चैव रेचिका मोचिका परा ॥३॥**
**सूक्ष्माऽसूक्ष्माऽमृता ज्ञाना मृता चाप्यायिनी तथा। व्यापिनी व्योमरूपा स्युरनन्ता स्वरजा: कला: ॥४॥**
**सृष्टिऋद्धि: स्मृतिर्मेधा कान्तिर्लक्ष्मीर्द्युति: स्थिरा। स्थिति: सिद्धिरिति प्रोक्ता: क्रमाच्च कचवर्गजा: ॥५॥**
**ततश्चापि जरा चैव पालिनी शान्तिरेव च। ऐश्वर्या च रतिश्चैव कामिका वरदा तथा ॥६॥**
**ह्लादिनी प्रीतिदीर्घा च क्रमात् स्यु: टतवर्गजा:। तीक्ष्णा रौद्री भया निद्रा तन्द्री क्षुत्क्रोधिनी क्रिया ॥७॥**
**उत्कारी मृत्युरेता: स्यु: क्रमाच्च पयवर्गजा:। षवर्गोत्थकला: प्रोक्ता: पीता श्वेतारुणाऽसिता ॥८॥**
**अनन्ता च तथा प्रोक्ता: पञ्चाशद्वर्णसम्भवा:। अमृता मानदा पूषा तुष्टि: पुष्टी रतिर्धृति: ॥९॥**
**शशिनी चन्द्रिका ज्योत्स्ना कान्ति: श्री: प्रीतिरङ्गदा। पूर्णा पूर्णामृता कामदायिन्य: स्वरजा: कला: ॥१०॥**
**तपिनी तापिनी धूम्रा मरीचिर्ज्वालिनी शुचि:। सुषुम्ना भोगदा विश्वा बोधिनी धारिणी क्षमा ॥११॥**
**कभाद्या वसुदा: सौराष्ठडान्ता द्वादशेरिता:। धूम्रार्चिरूष्मा ज्वलिनी ज्वालिनी विस्फुलिङ्गिनी ॥१२॥**
**सुश्री: सुरूपा कपिला हव्यकव्यवहे अपि। यादीनां दशवर्णानां कला धर्मप्रदा इमा: ॥१३॥**
**सोमसूर्याग्निरूपिण्य: साधकानां फलप्रदा:।**

**श्रीविद्यामातृका-निरूपण**—अब मातृका मन्त्ररूपा जगद्धात्री का वर्णन करता हूँ। इससे मन्त्रों में न्यास-पूजा-जप का सौकर्य होता है। विशेष कर कालीमत के साधकों के लिये तार के पाँच भेद से पचास वर्णों की कला का उद्धार किया गया है।

**स्वरजा कला**—विवृति, प्रतिष्ठा, विद्या, शान्ति, इन्धिका, दीपिका, रेचिका, मोचिका, सूक्ष्मा-सूक्ष्मा, अमृता, ज्ञाना, मृता, आप्यायनी, व्यापिनी, व्योमरूपा और अनन्ता—ये सोलह हैं।

**कचवर्गजा कला**—सृष्टि, ऋद्धि, स्मृति, मेधा, कान्ति, लक्ष्मी, द्युति, स्थिरा, स्थिति और सिद्धि—ये दश हैं।

**टतवर्गजा कला**—जरा, पालिनी, शान्ति, ऐश्वर्या, रति, कामिका, वरदा, ह्लादिनी, प्रीति, दीर्घा—ये दश हैं।

**पयवर्गजा कला**—तीक्ष्णा, रौद्री, भया, निद्रा, तन्द्री, क्षुधा, क्रोधिनी, क्रिया, उत्कारी और मृत्यु—ये दश हैं।

**षवर्गोत्थ कला**—पीता, श्वेता, अरुणा, असिता और अनन्ता हैं।

**स्वरजा कला**—अमृता, मानदा, पूषा, तुष्टी, पुष्टी, रति, धृति, शशिनी, चन्द्रिका, ज्योत्स्ना, कान्ति, श्री, प्रीति, अङ्गदा, पूर्णा, पूर्णामृता, कामदायिनी हैं।

**सौर ठान्त कला**—तपिनी, तापिनी, धूम्रा, मरीचि, ज्वालिनी, शुचि, सुषुम्ना, भोगदा, विश्वा, बोधिनी, धारिणी, क्षमा—ये बारह धनदात्री हैं।

**आग्नेयी कला**—धूम्रा, अर्ची, ऊष्मा, ज्वलिनी, ज्वालिनी, विस्फुलिङ्गिनी, सुश्री, सुरूपा, कपिला, हव्यकव्यवहा दशवर्णों की ये कला धर्मप्रदा हैं। सोम-सूर्य-अग्निरूपिणी ये कलायें साधकों को फलप्रदा हैं।

### सशक्तिका श्रीकण्ठमातृका

**श्रीकण्ठोऽनन्तसूक्ष्मौ च त्रिमूर्तिरमरेश्वरः ॥१४॥**

**अर्घीशो भारभूतिश्च तिथीशः स्थाणुको हरः । झिण्टीशो भौतिकः सद्योजातश्चानुग्रहेश्वरः ॥१५॥**

**अक्रूरश्च महासेनः षोडश स्वरमूर्तयः । पश्चात् क्रोधीशचण्डीशपञ्चान्तकशिवोत्तमाः ॥१६॥**

**अथैकरुद्रकूर्मैकनेत्राह्वचतुराननाः । अजेशः सर्वसौमेशौ तथा लाङ्गलिदारुकौ ॥१७॥**

**अर्द्धनारीश्वरश्चोमाकान्तश्चाषाढिदण्डिनौ । स्युरद्रिमीनमेषाख्यलोहिताश्च शिखि तथा ॥१८॥**

**छगलाण्डद्विरण्डौ च महाकालकपालिनौ । भुजङ्गेशः पिनाकी च खड्गीशाख्यो बकस्तथा ॥१९॥**

**श्वेतो भृगुश्च नकुली शिवः संवर्तकः स्मृतः ।**

**श्रीकण्ठ मातृका**—श्रीकण्ठ, अनन्त, सूक्ष्म, त्रिमूर्ति, अमरेश्वर, अर्घीश, भारभूतीश, तिथीश, स्थाणु, हर, झिण्टीश, भौतिक, सद्योजात, अनुग्रहेश्वर, अक्रूर, महासेन—ये सोलह स्वरमूर्ति हैं।

क्रोधीश, चण्डीश, पञ्चान्तक, शिवोत्तम, एकरुद्र, कूर्म, एकनेत्र, चतुरानन, अजेश, सर्व, सोमेश, लाङ्गलीश, दारुक, अर्द्धनारीश्वर, उमाकान्त, आषाढ़ी, दण्डी, अद्रि, मीन, मेष, लोहित, शिखी, छगलाण्ड, द्विरण्ड, महाकाल, कपाली, भुजङ्गेश, पिनाकी, खड्गीश, बक, श्वेत, भृगु, नकुली, शिव, संवर्तक—ये पचास श्रीकण्ठमातृका हैं।

### सशक्तिका रुद्रमातृका

**पूर्णोदरी स्याद्विरजा शाल्मली तदनन्तरम् ॥२०॥**

**लोलाक्षी वर्तुलाक्षी च दीर्घघोणा ततः परम् । सुदीर्घमुखिगोमुख्यौ दीर्घजिह्वा ततः परम् ॥२१॥**

**कुण्डोदर्यूर्ध्वकेशी च तथा विकृतमुख्यपि । ज्वालामुखी ततश्चोल्कामुखी च श्रीमुखी तथा ॥२२॥**

**विद्यामुखी च कथिताः रुद्राणां स्वरशक्तयः । महाकालीसरस्वत्यौ सर्वसिद्धिस्ततः परम् ॥२३॥**

**गौरी त्रैलोक्यविद्या स्यान्मन्त्रशक्तिस्ततः परम् । आत्मशक्तिर्भूतमाता ततो लम्बोदरी तथा ॥२४॥**

**द्राविणी नागरी भूयः खेचरी चापि मञ्जरी । रूपिणी वीरिणी पश्चात् काकोदर्यपि पूतना ॥२५॥**

**स्याद्भद्रकालीयोगिन्यौ शङ्खिनी गर्जिनी तथा । कालरात्रिश्च कुर्दिन्या कपर्दिन्यपि वज्रिका ॥२६॥**

**जया च सुमुखी चैव रेवती माधवी तथा। वारुणी वायवी चैव तथा रक्षोविदारिणी ॥२७॥**
**ततश्च सहजा लक्ष्मीर्व्यापिनी च ततः परम्। महामाया च कथिताः क्रमात्ताः रुद्रशक्तयः ॥२८॥**
**अत्र रुद्राः स्मृता रक्ता धृतशूलकपालकाः। शक्तयो रुद्रपीठस्थाः सिन्दूरारुणविग्रहाः ॥२९॥**
**रक्तोत्पलकपालाभ्यामलंकृतकराम्बुजाः।**

**रुद्रशक्ति मातृका**—पूर्णोदरी, विरजा, शाल्मली, लोलाक्षी, वर्तुलाक्षी, दीर्घघोणा, सुदीर्घमुखी, गोमुखी, दीर्घजिह्वा, कुण्डोदरी, ऊर्ध्वकेशी, विकृतमुखी, ज्वालामुखी, उल्कामुखी, श्रीमुखी, विद्यामुखी—ये रुद्र की स्वरशक्तियाँ हैं।

महाकाली, सरस्वती, सर्वसिद्धि, गौरी, त्रैलोक्यविद्या, मन्त्रशक्ति, आत्मशक्ति, भूतमाता, लम्बोदरी, द्राविणी, नागरी, खेचरी, मञ्जरी, रूपिणी, वीरिणी, काकोदरी, पूतना, भद्रकाली, योगिनी, शङ्खिनी, गर्जिनी, कालरात्रि, कुर्दिनी, कपर्दिनी, वज्रिका, जया, सुमुखी, रेवती, माधवी, वारुणी, वायवी, रक्षोविदारिणी, सहजा, लक्ष्मी, व्यापिनी, महामाया—ये रुद्रशक्तियाँ हैं। रुद्रों का वर्ण लाल है तथा उनके हाथों में त्रिशूल और कपाल हैं। रुद्रपीठस्थ शक्तियाँ सिन्दूर के समान लालवर्ण की हैं। इनके हाथों में लाल कमल और त्रिशूल है।

**सशक्तिका केशवमातृका**

**केशवो नारायणो माधवगोविन्दविष्णवः ॥३०॥**
**मधुसूदनसंज्ञोऽन्यः स्यात् त्रिविक्रमवामनौ। श्रीधरश्च हृषीकेशः पद्मनाभस्ततः परम् ॥३१॥**
**दामोदरो वासुदेवः सङ्कर्षण इतीरितः। प्रद्युम्नश्चानिरुद्धश्च क्रमात् स्युः स्वरमूर्तयः ॥३२॥**
**पश्चाच्चक्री गदी शार्ङ्गी खड्गी शङ्खी हली पुनः। मुसली शूलधृत् पाशी अङ्कुशी च ततः परम् ॥३३॥**
**मुकुन्दो नन्दजो नन्दी नरो नरकजिद्धरिः। कृष्णः सत्यः सात्त्वताख्यः शौरिः शूरो जनार्दनः ॥३४॥**
**भूधरो विश्वमूर्तिश्च वैकुण्ठः पुरुषोत्तमः। बली बालानुजो बालो वृषघ्नो वृषभस्तथा ॥३५॥**
**हंसो वराहो विमलो नृसिंहो मूर्तयो हलाम्। कीर्तिः कान्तिस्तथा तुष्टिः पुष्टिश्चैव धृतिस्ततः ॥३६॥**
**शान्तिः क्रिया दया मेधा हर्षा श्रद्धा ततः परम्। लज्जा लक्ष्मीसरस्वत्यौ प्रीती रतिरिमाः क्रमात् ॥३७॥**
**जया दुर्गा प्रभा सत्या चण्डा वाणी विलासिनी। विजया विरजा विश्वा विनदा सुनदा स्मृतिः ॥३८॥**
**ऋद्धिः समृद्धिः शुद्धिश्च भुक्तिर्बुद्धिर्मतिः क्षमा। रमोमा क्लेदिनी क्लिन्ना वसुदा वसुधा परा ॥३९॥**
**परायणा च सूक्ष्मा च सन्ध्या प्रज्ञा प्रभा निशा। अमोघा विद्युता चेति कादीनां मूर्तयो हरेः ॥४०॥**
**केशवाद्या इमे श्यामाः शङ्खचक्रलसत्कराः। शक्तयस्तु प्रियाङ्केषु निषाणाः सस्मिताननाः ॥४१॥**

**केशवमातृका**—केशव, नारायण, माधव, गोविन्द, विष्णु, मधुसूदन, त्रिविक्रम, वामन, श्रीधर, हृषीकेश, पद्मनाभ, दामोदर, वासुदेव, सङ्कर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध—ये स्वरमूर्ति हैं।

चक्री, गदी, शार्ङ्गी, खड्गी, शङ्खी, हली, मुसली, शूलधृत्, पाशी, अङ्कुशी, मुकुन्द, नन्दज, नन्दी, नर, नरकजित्, हरि, कृष्ण, सत्य, सात्वत, शौरि, शूर, जर्नादन, भूधर, विश्वमूर्ति, वैकुण्ठ, पुरुषोत्तम, बली, बालानुज, बाल, वृषघ्न, वृषभ, हंस, वराह, विमल, नृसिंह—ये व्यञ्जनशक्तियाँ हैं।

**केशव-शक्तियाँ**—कीर्ति, कान्ति, तुष्टि, पुष्टि, धृति, शान्ति, क्रिया, दया, मेधा, हर्षा, श्रद्धा, लज्जा, लक्ष्मी, सरस्वती, प्रीति, रति, रमा, जया, दुर्गा, प्रभा, सत्या, चण्डा, वाणी, विलासिनी, विजया, विरजा, विश्वा, विनदा, सुनदा, स्मृति, ऋद्धि, समृद्धि, शुद्धि, भुक्ति, बुद्धि, मति, क्षमा, रमा, उमा, क्लेदिनी, क्लिन्ना, वसुदा, परा, परायणा, सूक्ष्मा, सन्ध्या, प्रज्ञा, प्रभा, निशा, अमोघा, विद्युता—ये हरि की कादि मूर्तियाँ हैं।

केशवादि श्याम वर्ण हैं एवं उनके हाथों में शङ्ख-चक्र है। उनकी शक्तियाँ उनके अङ्क में बैठी हैं और मुस्कानयुक्त उनका मुख है।

### सशक्तिका सूर्यमातृका

**विद्युद्दामसमानाङ्ग्य पङ्कजाभयबाहवः। रविः प्रभाकरो भास्वान् द्युमणिः पूषणो भगः ॥४२॥**
**आदित्योऽर्को वेदमूर्तिः कर्मसाक्षी दिवाकरः। मित्रोऽर्यमोष्णरश्मिश्च द्वादशात्मा विभाकरः ॥४३॥**
**स्वराणां मूर्तयश्चैते सूरः सूर्यो विभावसुः। अहस्करोऽरुणो ब्रघ्नो भास्वान् सप्ततुरङ्गमः ॥४४॥**
**हरिदश्वो ग्रहाधीशो मार्तण्डो भानुरव्ययः। विकर्तनः सहस्रांशुर्मिहिरो मित्रमाठरौ ॥४५॥**
**कर्मसाक्षी जगन्नेत्रस्तरणिः पद्मिनीप्रियः। चण्डांशु पिङ्गलो दण्डो गभस्ती घृणिरंशुमान् ॥४६॥**
**प्रद्योतनो जगच्चक्षुस्तपनो लोकबान्धवः। हंसस्तमोपहन्ता च त्रयीमूर्तिश्च मूर्तयः ॥४७॥**
**विद्याहीपुष्टयः प्रज्ञाः सिनीवाली कुहूः पुनः। रुद्रवीर्या प्रभानन्दा स्यात्पोषण्यृद्धिदा शुभा ॥४८॥**
**कालरात्रिर्महारात्रिर्भद्रकाली कपालिनी। विकृतिर्दण्डमुण्डिन्यौ सेन्दुखण्डा शिखण्डिनी ॥४९॥**
**निशुम्भशुम्भमथनी महिषासुरमर्दिनी। इन्द्राणी चैव शङ्करार्धशरीरिणी ॥५०॥**
**नारी नारायणी चैव त्रिशूलिन्यपि पालिनी। अम्बिका हारिणी चैव समृद्धिर्वृद्धिरेव च ॥५१॥**
**पिङ्गलाक्षी विशालाक्षी माया संज्ञा वसुन्धरा। श्रद्धा स्वाहा सुधा भिक्षा देवकी कमलासना ॥५२॥**
**त्रिलोकधात्री सावित्री गायत्री त्रिदशेश्वरी। सुरूपा बहुरूपा च पञ्चाशच्छक्तयो रवेः ॥५३॥ इति।**

**सूर्यमातृका**—विद्युत् के समान प्रभा से युक्त, कमल और अभय मुद्रा से युक्त सूर्यमूर्तियाँ हैं। रवि, प्रभाकर, भास्वान्, द्युमणि, पूषण, भग, आदित्य, अर्क, वेदमूर्ति, कर्मसाक्षी, दिवाकर, मित्र, अर्यमा, उष्ण रश्मि, द्वादशात्मा, विभाकर—ये स्वरमूर्तियाँ हैं।

सूर, सूर्य, विभावसु, अहस्कर, अरुण, ब्रघ्न, भास्वान्, सप्ततुरङ्गम, हरिदश्व, ग्रहाधीश, मार्तण्ड, भानु, अव्यय, विकर्तन, सहस्रांशु, मिहिर, मित्र, माठर, कर्मसाक्षी, जगन्नेत्र, तरणि, पद्मिनीप्रिय, चण्डांशु, पिंगल, दण्ड, गभस्ति, घृणि, अंशुमान्, प्रद्योतन, जगच्चक्षु, तपन, लोकबान्धव, हंस, तमोहन्ता, त्रयी-मूर्ति—ये व्यञ्जनशक्तियाँ हैं।

**सूर्य की पचाश शक्तियाँ**—विद्या, पुष्टि, प्रज्ञा, सिनीवाली, कुहू, रुद्रवीर्या, प्रभानन्दा, पोषणी, ऋद्धिदा, शुभा, कालरात्रि, महारात्रि, भद्रकाली, कपालिनी, विकृति, दण्डमुण्डिनी, इन्दुखण्डा, शिखण्डिनी, निशुम्भ-शुम्भमथनी, महिषासुर-मर्दिनी, इन्द्राणी, शंकरार्धशरीरिणी, नारी, नारायणी, त्रिशूलिनी, पालिनी, अम्बिका, हारिणी, समृद्धि, वृद्धि, पिङ्गलाक्षी, विशालाक्षी, माया, संज्ञा, वसुन्धरा, श्रद्धा, स्वाहा, सुधा, भिक्षा, देवकी, कमलासना, त्रिलोकधात्री, सावित्री, गायत्री, त्रिदशेश्वरी, सुरूपा, बहुरूपा—ये पचास रवि की शक्तियाँ हैं।

### सशक्तिका काममातृका

**अथ काममातृका—**

**कामेशः कामदः कान्तः कान्तिमान् कामगस्तथा। कामाचारश्च कामी च कामुकः कामवर्द्धनः ॥५४॥**
**वामो रामश्च रमणो रतिनाथो रतिप्रियः। रात्रिनाथो रमाकान्तो रममाणो निशाचरः ॥५५॥**
**नन्दको नन्दनो नन्दी ततो नन्दयिता ततः। पञ्चबाणो रतिसखः पुष्पधन्वा महाधनुः ॥५६॥**
**भ्रामणो भ्रमणश्चैव भ्रममाणो भ्रमस्तथा। भ्रातो भ्रामकभृङ्गौ च भ्रान्तचारो भ्रमावहः ॥५७॥**
**मोहनो मोहको मोहो मोहवर्द्धन एव च। मदनो मन्मथश्चैव मातङ्गो भृङ्गनायकः ॥५८॥**
**गायकश्चैव गीती च नर्तकः खेलकस्ततः। उन्मत्तो मत्तकश्चैव विलासी लोभवर्द्धनः ॥५९॥**
**कामस्य मूर्तयः प्रोक्ता अकाराद्यर्णसञ्चये। रतिः प्रीतिश्च तदनु कामिनी मोहिनी ततः ॥६०॥**
**कमलासुविलासिन्यौ ततः कल्पलता तथा। श्यामा शुचिस्मिता चैव विस्मिता तदनन्तरम् ॥६१॥**
**विशालाक्षी लेलिहाना ततश्चैव दिगम्बरा। वामा च कुब्जिका कान्ता नित्या कुल्या च भोगिनी ॥६२॥**

**कामदा चैव तत्पश्चात् प्रोच्यते च सुलोचना। सुलापिनी मर्दिनी च ततश्च कलहप्रिया ॥६३॥**
**वराक्षी सुमुखी चैव नलिनी जटिनी तथा। पालिनी च शिवा मुग्धा ततश्चैव रमा भ्रमा ॥६४॥**
**लोला च चञ्चला चैव दीर्घजिह्वा रतिप्रिया। लोलाक्षी भङ्गिनी चैव पाटला मदना तथा ॥६५॥**
**माला च हंसिनी चैव ततः स्याद्विश्वतोमुखी। जगदानन्दिनी चैव रमणी कान्तिरेव च ॥६६॥**
**ततः स्याच्च कलङ्कघ्नी वृकोदर्यपि सा तथा। मेघश्यामा तथा लोभवर्द्धनी शक्तयस्तथा ॥६७॥**
**ततः कामान् स्मरेन्मर्त्यो दाडिमीकुसुमोपमान्। वामाङ्कशक्तिसहितान् पुष्पबाणेक्षुकार्मुकान् ॥६८॥**
**शक्तयः कुङ्कुमनिभाः सर्वाभरणभूषिताः। नीलोत्पलकरा ध्येयास्त्रैलोक्याकर्षणक्षमाः ॥६९॥ इति।**

**काममातृका**—अकारादि वर्ण-सञ्चय में कामदेव के पचास नाम—कामेश, कामद, कान्त, कान्तिमान, कामग, कामाचार, कामी, कामुक, कामवर्धन, वाम, राम, रमण, रतिनाथ, रतिप्रिय, रात्रिनाथ, रमाकान्त, रममाण, निशाचर, नन्दक, नन्दन, नन्दी, नन्दयिता, पञ्चबाण, रतिसखा, पुष्पधन्वा, महाधनु, भ्रामण, भ्रमण, भ्रममाण, भ्रम, भ्रात, भ्रामक, भृङ्ग, भ्रान्तचारी, भ्रमावह, मोहन, मोहक, मोह, मोहवर्द्धन, मदन, मन्मथ, मातङ्ग, भृङ्गनायक, गायक, गीती, नर्तक, खेलक, उन्मत्त, मत्तक, विलासी, लोभवर्द्धन—ये काममूर्तियाँ हैं।

**कामशक्तियों के नाम**—रति, प्रीति, कामिनी, मोहिनी, कमला, सुविलासिनी, कल्पलता, श्यामा, शुचिस्मिता, विस्मिता, विशालाक्षी, लेलिहाना, दिगम्बरा, वामा, कुब्जिका, कान्ता, नित्या, कुल्या, भोगिनी, कामदा, सुलोचना, सुलापिनी, मर्दिनी, कलहप्रिया, वराक्षी, सुमुखी, नलिनी, जटिनी, पालिनी, शिवा, मुग्धा, रमा, भ्रमा, लोला, चञ्चला, दीर्घजिह्वा, रतिप्रिया, लोलाक्षी, भङ्गिनी, पाटला, मदना, माला, हंसिनी, विश्वतोमुखी, जगदानन्दिनी, रमणी, कान्ति, कलङ्कघ्नी, वृकोदरी, मेघश्यामा, लोभवर्द्धनी—ये कामशक्तियाँ हैं।

साधक कामों का ध्यान अनार के फूल के उनके समान वर्ण, अपनी शक्तियों को वामाङ्क में बैठाये हुए और हाथों में पुष्पबाण और ईख का धनुष लिये हुए करे। उनकी शक्तियाँ कुङ्कुम वर्ण वाली, सर्वाभरणभूषिता एवं हाथों में नील कमल लिए हुए हैं। इनका ध्यान तीनों लोकों को आकर्षित करने वाली के रूप में करे।

### सशक्तिका त्रिपुरामातृका

**अथ त्रिपुरामातृका—**

**कामिनी मोदिनी चैव मदनोन्मादिनी ततः। द्राविणी खेचरी चैव घण्टिका च कलावती ॥१॥**
**क्लेदिनी शिवदूती च ततश्च सुभगा भगा। विघ्नेशी च महालक्ष्मीः कौलिनी च सुरेश्वरी ॥२॥**
**स्वराणां शक्तयः प्रोक्तास्ततश्च कुलमालिनी। व्यापिनी च भगा चैव वागीशी तदनन्तरम् ॥३॥**
**वषट्कारी पिङ्गला च भगसर्पिण्यतः परम्। सुन्दरी च ततो नीलपताका त्रिपुरा ततः ॥४॥**
**सिद्धेश्वरी ह्यमोघा च रत्नमालिन्यतः परम्। मङ्गला भगमाला च नित्या रौद्री ततः परम् ॥५॥**
**व्योमेश्वरी अम्बिका चाप्यट्टहासा ततः परम्। आप्यायिनी च वज्रेशी क्षोभिणी शाम्भवी तथा ॥६॥**
**स्तम्भिनी चाप्यनामा च रक्ता शुक्लापराजिता। संवर्तिका च विमला अघोरा घोरया युता ॥७॥**
**बिम्बादिभैरवी चैव सर्वाकर्षिणिका तथा। एताः पञ्चाशदाख्याताः पञ्चाशद्वर्णविग्रहाः ॥८॥ इति।**

**त्रिपुरामातृकाओं के नाम**—कामिनी, मोदिनी, मदनोन्मादिनी, द्राविणी, खेचरी, घण्टिका, कलावती, क्लेदिनी, शिवदूती, सुभगा, भगा, विघ्नेशी, महालक्ष्मी, कौलिनी, सुरेश्वरी—ये स्वरों की शक्तियाँ हैं।

कुलमालिनी, व्यापिनी, भगा, वागीशी, वषट्कारी, पिङ्गला, भगरूपिणी, सुन्दरी, नीलपताका, त्रिपुरा, सिद्धेश्वरी, अमोघा, रत्नमालिनी, मङ्गला, भगमाला, नित्या, रौद्री, व्योमेश्वरी, अम्बिका, अट्टहासा, आप्यायिनी, वज्रेशी, क्षोभिणी, शाम्भवी, स्तम्भिनी, अनामा, रक्ता, शुक्ला, अपराजिता, संवर्त्तिका, विमला, अघोरा, घोरा, विम्बा, भैरवी, सर्वाकर्षणिका—ये पचास वर्णविग्रहा हैं।

### सशक्तिका गणेशमातृका

अथ गणेशमातृका—

**विघ्नेश्वरो विघ्नराजो विनायकशिवोत्तमौ। विघ्नकृद्विघ्नहर्ता च विघ्नराड् गणनायकः॥१॥**
**एकदन्तो द्विदन्तश्च गजवक्त्रो निरञ्जनः। कपर्दी दीर्घवक्त्रश्च शङ्कुकर्णो वृषध्वजः॥२॥**
**गणनाथो गजेन्द्रश्च शूर्पकर्णस्त्रिलोचनः। लम्बोदरमहानादौ चतुर्मूर्तिः सदाशिवः॥३॥**
**आमोदौ दुर्मुखश्चैव सुमुखश्च प्रमोदकः। एकपादो द्विजिह्वश्च शूरो वीरश्च षण्मुखः॥४॥**
**वरदो वामदेवश्च वक्रतुण्डो द्विरण्डकः। सेनानीर्ग्रामणीर्मत्तो विमत्तो मत्तवाहनः॥५॥**
**जटी मुण्डी च खड्गी च वरेण्यो वृषकेतनः। भक्ष्यप्रियो मेघनादो गणपश्च गणेश्वरः॥६॥**
**एते पञ्चाशदाख्याता मूर्तयो गणपस्य तु। श्रीः ह्रीस्तुष्टिश्च शान्तिश्च पुष्टिश्चैव सरस्वती॥७॥**
**रतिर्मेधा च कान्तिश्च कामिनी मोहिनी जटा। तीव्रा च ज्वालिनी नन्दा सुरसा कामरूपिणी॥८॥**
**उग्रा च जयिनी सत्या विघ्नेशी च स्वरूपिणी। कामदा च ततः प्रोक्ता तथा च मदविह्वला॥९॥**
**विकटा च ततो धूम्रा भूतिर्भूमिः सती रमा। ततश्च मानुषी चैव ततश्च मकरध्वजा॥१०॥**
**विकर्णा भ्रुकुटी लज्जा घोणा चैव धनुर्धरा। ततश्च यामिनी रात्रिश्चन्द्रिका च शशिप्रभा॥११॥**
**लोला च चञ्चलाक्षी च तथा ऋद्धिश्च दुर्भगा। सुभगा च शिवा दुर्गा कालिकालकजिह्विका॥१२॥**
**विघ्नहारिणिका चैव शक्तयः स्युर्गणेशितुः। इति।**

**श्री गणेश की पचास मूर्तियों के नाम**—विघ्नेश्वर, विघ्नराज, विनायक, शिवोत्तम, विघ्नकृत्, विघ्नहर्ता, विघ्न-राट्, गणनायक, एकदन्त, द्विदन्त, गजवक्त्र, निरञ्जन, कपर्दी, दीर्घवक्त्र, शङ्कुकर्ण, वृषध्वज, गणनाथ, गजेन्द्र, शूर्पकर्ण, त्रिलोचन, लम्बोदर, महानाद, चतुर्मूर्ति, सदाशिव, आमोद, दुर्मुख, सुमुख, प्रमोदक, एकपाद, द्विजिह्व, शूर, वीर, षण्मुख, वरद, वामदेव, वक्रतुण्ड, द्विरण्डक, सेनानी, ग्रामणी, मत्त, विमत्त, मत्तवाहन, जटी, मुण्डी, खड्गी, वरेण्य, वृषकेतन, भक्ष्यप्रिय, मेघनाद, गणप, गणेश्वर—ये पचास गणेशमूर्तियाँ हैं।

**श्री गणेश-शक्तियाँ**—श्री, ह्रीः, तुष्टि, शान्ति, पुष्टि, सरस्वती, रति, मेधा, कान्ति, कामिनी, मोहिनी, जटा, तीव्रा, ज्वालिनी, नन्दा, सुरसा, कामरूपिणी, उग्रा, जयिनी, सत्या, विघ्नेशी, स्वरूपिणी, कामदा, मदविह्वला, विकटा, धूम्रा, भूति, भूमि, सती, रमा, मानुषी, मकरध्वजा, विकर्णा, भ्रुकुटी, लज्जा, घोणा, धनुर्धरा, यामिनी, रात्रि, चन्द्रिका, शशिप्रभा, लोला, चञ्चलाक्षी, ऋद्धि, दुर्भगा, सुभगा, शिवा, दुर्गा, कालिका, अलकजिह्विका, विघ्नहारिणिका—ये पचास गणेशशक्तियाँ हैं।

### योगिनीमातृका

अथ योगिनीमातृका—

**अमृताकर्षिणीन्द्राणी चेशान्युमोर्ध्वकेशिनी। ऋद्धिदा च तथा ऋषा लृकारा लृषिका तथा॥१॥**
**एकपादा तथैश्वर्या ओकारा चौषधात्मिका। अम्बिका चाक्षरात्मा च सूराणां शक्तयः क्रमात्॥२॥**
**कालरात्रिश्च खातीता गायत्री तदनन्तरम्। घण्टाधारिणिका चैव ततो ङार्णात्मिका तथा॥३॥**
**चामुण्डा चैवच्छाया च जया झङ्कारिणी तथा। ञार्णात्मिका टङ्कहस्ता ततष्ठङ्कारिणी तथा॥४॥**
**डामरी चैव ढङ्कारी णङ्कारी तामसी ततः। स्थानदेवी च दाक्षायण्यथ धात्री च नन्दिका॥५॥**
**पार्वती चैव फट्कारी बन्धिनी भद्रकालिका। महामायायशस्विन्यौ रमा लम्बोष्ठिका ततः॥६॥**
**वरदा शशिनी षण्डा तथा चैव सरस्वती। ततो हंसवती चैव ततः प्रोक्ता क्षमावती॥७॥ इति।**

**योगिनी मातृका के नाम**—अमृताकर्षिणी, इन्द्राणी, ईशानी, उमा, ऊर्ध्वकेशिनी, ऋद्धिदा, ऋषा, लृकारा, लृषिका, एकपादा, ऐश्वर्या, ओकारा, औषधात्मिका, अम्बिका, अक्षरात्मा—ये क्रमशः स्वरशक्तियाँ हैं।

कालरात्रि, खातीता, गायत्री, घण्टाधारिणी, ङार्णात्मिका, चामुण्डा, छाया, जया, झङ्कारिणी, ञार्णात्मिका, टङ्कहस्ता, ठङ्कारिणी, डामरी, ढङ्कारी, णङ्कारी, तामसी, स्थानदेवी, दाक्षायणी, धात्री, नन्दिका, पार्वती, फट्कारी, बन्धिनी, भद्रकालिका, महामाया, यशस्विनी, रमा, लम्बोष्ठिका, वरदा, शशिनी, षण्डा, सरस्वती, हंसवती, क्षमावती—ये योगिनी-मातृकायें हैं।

### पीठमातृका

**अथ पीठमातृका—**

**कामरूपं च काशीकं नेपालं पौण्ड्रवर्धनम् । पुरस्थिरं कान्यकुब्जं पूर्णगिरिर्बुदे ततः ॥१॥**
**आम्रातकेश्वरं चैव एकाम्रं तदनन्तरम् । त्रिस्रोतः कामकोटं च कैलासं भृगुपत्तनम् ॥२॥**
**केदारं चन्द्रनगरं श्रीपुरोऽङ्गारके ततः । जालन्धरं मालवं च कुलान्तं देविकोटकम् ॥३॥**
**गोकर्णं मारुतेशं च अट्टहासं ततः परम् । विरजं राजगेहं च महापथमतः परम् ॥४॥**
**कोल्हमेलापुरं चैव कौलेश्वरमतः परम् । जयन्तिका चोज्जयिनी चरित्रं क्षीरकं ततः ॥५॥**
**हस्तिनापुरमुड्डीशं प्रयागं तदनन्तरम् । षष्ठीशमायानगरे जलेश्वरमतः परम् ॥६॥**
**मलयं च महीपीठं श्रीशैलं मेरुपीठकम् । ततो गिरिवरं चैव महेन्द्रं वामनं ततः ॥७॥**
**हिरण्यकं महालक्ष्मीपुरमुड्यानमेव च । छायाच्छत्रं महापीठं पञ्चाशद्वर्णगान्यथ ॥८॥ इति।**

**पीठमातृका**—कामरूप, काशी, नेपाल, पौण्ड्रवर्धन, पुरस्थिर, कान्यकुब्ज, पूर्णगिरि, अर्बुद, आम्रातकेश्वर, एकाम्र, त्रिस्रोत, कामकोट, कैलास, भृगुपत्तन, केदार, चन्द्रनगर, श्रीपुर, अङ्गारक, जालन्धर, मालव, कुलान्त, देविकोटक, गोकर्ण, मारुतेश, अट्टाहास, विरज, राजगृह, महापथ, कोल्हापुर, एलापुर, कौलेश्वर, जयन्ती, उज्जयिनी, चरित्र, क्षीरक, हस्तिनापुर, उड्डीश, प्रयाग, षष्ठीश, मायानगर, जलेश्वर, मलय, महापीठ, श्रीशैल, मेरुपीठ, गिरिवर, महेन्द्र, वामन, हिरण्यक, महा-लक्ष्मीपुर, उड्ड्यान, छायाच्छत्र—ये पचाश वर्णगत महापीठ हैं।

### कामाकर्षिण्यादिमातृका

**अथ कामाकर्षिण्यादिमातृका—**

**कामाकर्षिणिका चैव बुद्ध्याकर्षिणिका तथा । अहङ्काराकर्षिणी च शब्दाकर्षिणिका तथा ॥१॥**
**स्पर्शाकर्षिणिका चैव रूपाकर्षिणिका तथा । रसाकर्षिणिका चैव गन्धाकर्षिणिका ततः ॥२॥**
**चित्तधैर्याकर्षिणिके स्मृत्याकर्षिणिका तथा । नामाकर्षिणिका चैव बीजाकर्षिणिका ततः ॥३॥**
**आत्माकर्षिणिका चैवामृताकर्षिणिका तथा । शरीराकर्षिणी चैव षोडशस्वरगाः क्रमात् ॥४॥**
**सर्वसंक्षोभिणी शक्तिः सर्वविद्राविणी ततः । सर्वाकर्षिणिका चैव सर्वाह्लादिनिका ततः ॥५॥**
**सर्वसम्मोहिनी सर्वस्तम्भिनी सर्वजृम्भिणी । ततः सर्ववशङ्कारी सर्वरञ्जनिका तथा ॥६॥**
**सर्वोन्मादनकारी च ततः सर्वार्थसाधिनी । सर्वसम्पत्प्रपूरा च सर्वमन्त्रमयी तथा ॥७॥**
**सर्वद्वन्द्वक्षयङ्कारी सर्वसिद्धिप्रदा ततः । सर्वसम्पत्प्रदा चैव सर्वप्रियकरी ततः ॥८॥**
**सर्वमङ्गलकारी च सर्वकामप्रदा ततः । सर्वदुःखविमोचिनी सम्प्रोक्ता तदनन्तरम् ॥९॥**
**सर्वमृत्युप्रशमनी सर्वविघ्ननिवारिणी । सर्वाङ्गसुन्दरी चैव सर्वसौभाग्यदा तथा ॥१०॥**
**सर्वज्ञा सर्वशक्तिश्च सर्वैश्वर्यफलप्रदा । सर्वज्ञानमयी चैव सर्वव्याधिविनाशिनी ॥११॥**
**सर्वाधारस्वरूपा च सर्वपापहरा तथा । सर्वानन्दमयी चैव सर्वरक्षास्वरूपिणी ॥१२॥**
**ततः सम्प्रोच्यते चैव सर्वेप्सितफलप्रदा । इति।**

**कामाकर्षिण्यादि मातृका**—कामाकर्षिणी, बुद्ध्याकर्षिणी, अहङ्काराकर्षिणी, शब्दाकर्षिणी, स्पर्शाकर्षिणी, रूपाकर्षिणी, रसाकर्षिणी, गन्धाकर्षिणी, चित्ताकर्षिणी, धैर्याकर्षिणी, स्मृत्याकर्षिणी, नामाकर्षिणी, बीजाकर्षिणी, आत्माकर्षिणी, अमृताकर्षिणी,

शरीराकर्षिणी—ये क्रमश: सोलह स्वरगत मातृकायें हैं।

सर्वसंक्षोभिणी शक्ति, सर्वविद्राविणी, सर्वाकर्षिणी, सर्वाह्लादिनी, सर्वसम्मोहिनी, सर्वस्तम्भिनी, सर्वजृम्भिणी, सर्ववशंकरी, सर्वरञ्जिनी, सर्वोन्मादनकरी, सर्वार्थसाधिनी, सर्वसम्पत्पूरणी, सर्वमन्त्रमयी, सर्वद्वन्द्वक्षयङ्करी, सर्वसिद्धिप्रदा, सर्वसम्पत्प्रदा, सर्वप्रियङ्करी, सर्वमंगलकरी, सर्वकामप्रदा, सर्वदु:खविमोचनी, सर्वमृत्युप्रशमनी, सर्वविघ्ननिवारिणी, सर्वाङ्गसुन्दरी, सर्वसौभाग्यदायिनी, सर्वज्ञा, सर्वशक्ति, सर्वैश्वर्यफलप्रदा, सर्वज्ञानमयी, सर्वव्याधिविनाशिनी, सर्वाधारस्वरूपा, सर्वपापहरा, सर्वानन्दमयी, सर्वरक्षास्वरूपिणी-सर्वेप्सितफलप्रदा—ये व्यञ्जनशक्तियाँ हैं।

### त्रिशक्ति(प्रपञ्च)मातृका

**अथ त्रिशक्ति(प्रपञ्च)मातृका, प्रत्यक्षरं नामद्वयम्—**

**प्रपञ्चरूपा श्रीर्द्वीपरूपा मायाब्धिरूपिणी। कमला गिरिरूपा च ततो वै विष्णुवल्लभा ॥१॥**
**ततः पत्तनरूपा च ततो वै पद्मधारिणी। पीठरूपा समुद्रादितनया क्षेत्ररूपिणी ॥२॥**
**लोकमाता वनरूपा ततः कमलवासिनी। ततश्चाश्रमरूपा च इन्दिरा च ततः परम् ॥३॥**
**गुहारूपा ततो माया नदीरूपा रमा ततः। तथा चतुररूपा च पद्मोद्भिज्जस्वरूपिणी ॥४॥**
**नारायणप्रिया चैव ततः स्वेदजरूपिणी। सिद्धलक्ष्मीस्तथा प्रोक्ता ततश्चाण्डजरूपिणी ॥५॥**
**जरामृजस्वरूपा च महालक्ष्मीस्ततः परम्। ततश्च लवरूपार्या त्रुटिरूपा ह्युमा तथा ॥६॥**
**कलारूपा चण्डिका च काष्ठारूपा च दुर्गिका। निमेषरूपा च शिवा श्वासरूपा ततः परम् ॥७॥**
**अपर्णा घटिकारूपा ह्यम्बिका च ततः परम्। मुहूर्तरूपा च सती ततः प्रहररूपिणी ॥८॥**
**ईश्वरी दिनरूपा च शाम्भवी च ततः परम्। सन्ध्यारूपा तथेशानी रात्रिरूपा च पार्वती ॥९॥**
**तिथिरूपा मङ्गला च वाररूपा ततः परम्। दाक्षायणी च नक्षत्ररूपा हैमवती ततः ॥१०॥**
**योगरूपा महामाया ततः करणरूपिणी। माहेश्वरी पक्षरूपा मृडानी मासरूपिणी ॥११॥**
**रुद्राणी शशिरूपा च शर्वाणी ऋतुरूपिणी। परमेश्वर्ययनरूपा काली वत्सररूपिणी ॥१२॥**
**कात्यायनी युगादिश्च रूपा गौरी तथैव च। ततः प्रलयरूपा च भवानी तदनन्तरम् ॥१३॥**
**पञ्चभूतस्वरूपा च ब्राह्मी च तदनन्तरम्। तथा च पञ्चतन्मात्ररूपा वागीश्वरी ततः ॥१४॥**
**कर्मेन्द्रियस्वरूपा च वाणी चैव ततः परम्। ज्ञानेन्द्रियस्वरूपा च सावित्री प्राणरूपिणी ॥१५॥**
**सरस्वती च तत्पश्चाद् गुणत्रयस्वरूपिणी। गायत्र्यन्तःकरणरूपा वाक्प्रदा च ततः परम् ॥१६॥**
**अवस्थात्रयरूपा च शारदा च ततः परम्। सप्तधातुस्वरूपा च भारती तदनन्तरम् ॥१७॥**
**दोषत्रयस्वरूपा च ततो विद्यात्मिका तथा। प्रपञ्चमातृका ख्याता सर्वसिद्धिप्रदा स्मृता ॥१८॥**

**इति प्रपञ्चमातृका।**

**त्रिशक्ति (प्रपञ्च) मातृका प्रति अक्षर नामद्वय**—प्रपञ्चरूपा श्री, द्वीपरूपा, मायाअब्धिरूपिणी, कमला, गिरिरूपा, विष्णुवल्लभा, पत्तनरूपा, पद्मधारिणी, पीठरूपा, समुद्रादितनया, क्षेत्ररूपिणी, लोकमाता, वनरूपा, कमलवासिनी, आश्रमरूपा, इन्दिरा, गुहारूपा, माया, नदीरूपा, रमा, चतुररूपा, पद्मा, उद्भिजस्वरूपिणी, नारायणप्रिया, स्वेदजरूपिणी, सिद्धलक्ष्मी, अण्डजरूपिणी, जरामृजस्वरूपा, महालक्ष्मी लवरूपा, आर्या त्रुटिरूपा, उमा कलारूपा, चण्डिका, काष्ठारूपा, दुर्गा निमेषरूपा, शिवा श्वासरूपा, अपर्णा, घटिका, अम्बिका, मुहूर्तरूपा, सती प्रहररूपा, ईश्वरी दिनरूपा, शाम्भवी सन्ध्यारूपा, ईशानी रात्रिरूपा, पार्वती तिथिरूपा, मङ्गला वाररूपा, दाक्षायणी नक्षत्ररूपा, हैमवती योगरूपा, महामाया करणरूपिणी, माहेश्वरी पक्षरूपा, मृडानी मासरूपिणी, रुद्राणी शशिरूपा, शर्वाणी ऋतुरूपिणी, परमेश्वरी अयनरूपा, काली वत्सररूपिणी, कात्यायनी युगादिरूपा, गौरी प्रलयरूपा, भवानी पञ्चभूतरूपा, ब्राह्मी पञ्चतन्मात्रारूपा, वागीश्वरी कर्मेन्द्रियस्वरूपा, वाणी ज्ञानेन्द्रियरूपा, सावित्री प्राणरूपिणी,

सरस्वती गुणत्रयस्वरूपिणी, गायत्री अन्त:करणरूपा, वाक्प्रदा अवस्थात्रयरूपा, शारदा सप्तधातुस्वरूपा, भारती दोषत्रयरूपा, विद्यात्मिका। ये प्रपञ्चमातृका विख्यात हैं। ये सर्वसिद्धिप्रदा हैं।

### कालीमातृका

**अथ कालीमातृका—**

**काली कपालिनी कुल्ला कुरुकुल्ला विरोधिनी। विप्रचित्ता तथोग्रोग्रप्रभा दीप्ता तथैव च ॥१॥**
**नीला घना बलाका च मात्रा मुद्रा मिता तथा। ब्राह्मी तथैव सम्प्रोक्ता: षोडश स्वरशक्तय: ॥२॥**
**नारायणी च माहेशी चामुण्डा च तत: परम्। कौमारी च तथैवोक्ता पञ्चमी चापराजिता ॥३॥**
**वाराही नारसिंही च भैरवी तदनन्तरम्। महदाद्या भैरवी च प्रोक्ता सा सिंहभैरवी ॥४॥**
**तथा धूम्राभैरवी च सम्प्रोक्ता भीमभैरवी। उन्मत्तभैरवी चैव वशीकरणभैरवी ॥५॥**
**मोहनाद्या भैरवी च ऐन्द्र्याग्नेयी तत: परम्। याम्या च राक्षसी चैव वारुणी वायवी तथा ॥६॥**
**कौवेरी च तथेशानी ब्रह्माणी वैष्णवी तथा। वज्रिणी शक्तिनी चैव दण्डिनी खड्गिनी तथा ॥७॥**
**पाशिन्यङ्कुशिनी चैव गदिनी शूलिनी तथा। मालिनी चक्रिणी चैव प्रोक्ता व्यञ्जनशक्तय: ॥८॥ इति।**

**कालीमातृका**—काली, कपालिनी, कुल्ला, कुरुकुल्ला, विरोधिनी, विप्रचित्ता, उग्रा, उग्रप्रभा, दीप्ता, नीला, घना, बलाका, मात्रा, मुद्रा, मिता, ब्राह्मी—ये सोलह स्वरशक्तियाँ हैं।

नारायणी, माहेशी, चामुण्डा, कौमारी, अपराजिता, वाराही, नारसिंही, भैरवी, महदाद्या भैरवी, सिंहभैरवी, धूम्रा भैरवी, भीमभैरवी, उन्मत्तभैरवी, वशीकरणभैरवी, मोहनाद्या भैरवी, ऐन्द्री, आग्नेयी, याम्या, राक्षसी, वारुणी, वायवी, कौवेरी, ईशानी, ब्रह्माणी, वैष्णवी, वज्रिणी, शक्तिनी, दण्डिनी, खड्गिनी, पाशिनी, अङ्कुशिनी, गदिनी, शूलिनी, मालिनी, चक्रिणी—ये व्यञ्जनशक्तियाँ हैं।

### तारामातृका

**अथ तारामातृका त्रिषष्ट्यक्षराणाम्—**

**कुलेशी कुलनन्दा च वागीशी भैरवी तथा। उमा श्री: शान्तिका चण्डा धूम्रा काली कपालिनी ॥१॥**
**..............................करालिनी। वाग्वादिनी च नकुली भद्रकाली शशिप्रभा ॥२॥**
**प्रत्यङ्गिरा सिद्धलक्ष्मीरमृतेशी च चण्डिका। खेचरी भूचरी सिद्धा कामाक्षी हिङ्गुला वसा ॥३॥**
**जया च विजया चाथाजिता नित्यापराजिता। विलासिनी तथा घोरा चित्रा मुग्धा धनेश्वरी ॥४॥**
**सोमेश्वरी महाचण्डा विद्या हंसी विनायिका। वेदगर्भा तथा भीमा उग्रा वैद्या च सद्गति: ॥५॥**
**उग्रेश्वरी चन्द्रगर्भा ज्योत्स्ना सत्या यशोवती। कुलिका कामिनी काम्या ज्ञानवत्यथ डाकिनी ॥६॥**
**राकिणी लाकिनी चाथ काकिनी शाकिनीत्यपि। हाकिनी च चतु:षष्टि: शक्तय: सिद्धिदायिका: ॥७॥**
**इति तारामातृका।**

**तारामातृका चौंसठ अक्षरों में**—कुलेशी, कुलनन्दा, वागीशी, भैरवी, उमा, श्री, शान्ति, चण्डा, धूम्रा, काली, कपालिनी, करालिनी, वाग्वादिनी, नकुली, भद्रकाली, शशिप्रभा, प्रत्यङ्गिरा, सिद्धलक्ष्मी, अमृतेशी, चण्डिका, खेचरी, भूचरी, सिद्धा, कामाक्षी, हिङ्गुला, वसा, जया, विजया, अजिता, नित्या, अपराजिता, विलासिनी, धीरा, चित्रा, मुग्धा, धनेश्वरी, सोमेश्वरी, महाचण्डा, विद्या, हंसी, विनायिका, वेदगर्भा, भीमा, उग्रा, वैद्या, सद्गति, उग्रेश्वरी, चन्द्रगर्भा, ज्योत्स्ना, सत्या, यशोवती, कुलिका, कामिनी, काम्या, ज्ञानवती, डाकिनी, राकिणी, लाकिनी, काकिनी, शाकिनी, हाकिनी—ये चौंसठ शक्तियाँ सिद्धिदायिनी हैं।

### षोडशीमातृका

**अथ षोडशीमातृका—**

**कामेशी भगमाला च नित्यक्लिन्ना ततः परम् । भेरुण्डावह्निवासिन्यौ वज्रेशी तदनन्तरम् ॥१॥**
**शिवादूती च त्वरिता ततश्च कुलसुन्दरी । नित्या नीलपताका च विजया सर्वमङ्गला ॥२॥**
**ज्वालामालिनी चित्रे च महात्रिपुरसुन्दरी । षोडशीमातृकायाश्च सम्प्रोक्ताः स्वरशक्तयः ॥३॥**
**ग्रसिनी प्रियवादिन्यौ कराली च कपालिनी । शिवा घोषा च दंष्ट्रा च वीरोमा वाक्प्रदा तथा ॥४॥**
**नारायणी मोहिनी च प्रज्ञा च शिखिवाहिनी । भीषणा वायुवेगा च भीमा चैव विनायिका ॥५॥**
**पूर्णा शक्तिश्च कङ्काली कुर्दिनी कालिका तथा । दीपनी च जयन्तिन्या पाविनी लम्बिनी तथा ॥६॥**
**संहारिणी छागली च पूतना मोदिका तथा । परशक्तिस्तथाम्बा च इच्छाशक्तिस्ततः परम् ॥७॥**
**महाकाली च सम्प्रोक्ता व्यञ्जनानां च शक्तयः ।**

**इति षोडशीमातृका।**

**षोडशी मातृका**—कामेशी, भगमाला, नित्यक्लिन्ना, भेरुण्डा, वह्निवासिनी, वज्रेशी, शिवादूती, त्वरिता, कुलसुन्दरी, नित्या, नीलपताका, विजया, सर्वमङ्गला, ज्वालामालिनी, चित्रा, महात्रिपुरसुन्दरी—ये षोडशी मातृकायें स्वरशक्तियाँ कही जाती हैं।

ग्रसिनी, प्रियवादिनी, कराली, कपालिनी, शिवा, घोषा, दंष्ट्रा, वीरा, उमा, वाक्प्रदा, नारायणी, मोहिनी, प्रज्ञा, शिखी-वाहिनी, भीषणा, वायुवेगा, भीमा, विनायिका, पूर्णा, शक्ति, कङ्काली, कुर्दिनी, कालिका, दीपनी, जयन्तिनी, पाविनी, लम्बिनी, संहारिणी, छागली, पूतना, मोदिका, परशक्ति, अम्बा, इच्छाशक्ति, महाकाली—ये व्यञ्जनशक्तियाँ हैं।

### भुवनेशीमातृका

**अथ भुवनेशीमातृका—**

**जया च विजया चैव अजिता चापराजिता । नित्या विलासिनी दोग्ध्री अघोरा मङ्गला तथा ॥१॥**
**डाकिनी राकिणी चैव लाकिनी काकिनी तथा । शाकिनी हाकिनी चैव याकिनी स्वरशक्तयः ॥२॥**
**मङ्गला च महाकाली कुण्डली कुलसुन्दरी । कपाली कमलावत्या चामुण्डा मेरुवासिनी ॥३॥**
**भुवनेशी सरस्वत्यौ कपिला कुलमालिनी । विनायिका जया नन्दा महालक्ष्मीश्च भैरवी ॥४॥**
**ब्रह्माणी च तथा ज्वालावली लिङ्गप्रभा तथा । मुण्डिनी च महावेगा उद्भवा वैष्णवी शिवा ॥५॥**
**महामाया तु चक्राङ्गी एकपादा सुरेश्वरी । कौवेरी मण्डली चैव वाराही च जलन्धरी ॥६॥**
**कामाख्या काममध्यस्था व्यञ्जनानां तु शक्तयः ।**

**इति भुवनेशीमातृका।**

**भुवनेशी मातृका**—जया, विजया, अजिता, अपराजिता, नित्या, विलासिनी, दोग्ध्री, अघोरा, मङ्गला, डाकिनी, राकिणी, लाकिनी, काकिनी, शाकिनी, हाकिनी, याकिनी—ये स्वरशक्तियाँ हैं।

मङ्गला, महाकाली, कुण्डली, कुलसुन्दरी, कपाली, कमलावती, चामुण्डा, मेरुवासिनी, भुवनेशी, सरस्वती, कपिला, कुलमालिनी, विनायिका, जया, नन्दा, महालक्ष्मी, भैरवी, ब्रह्माणी, ज्वालावली, लिङ्गप्रभा, मुण्डिनी, महावेगा, उद्भवा, वैष्णवी, शिवा, महामाया, चक्राङ्गी, एकपादा, सुरेश्वरी, कौवेरी, मण्डली, वाराही, जलन्धरी, कामाख्या, काममध्यस्था—ये व्यञ्जन की शक्तियाँ हैं।

### भैरवीमातृका

**अथ भैरवीमातृका—**

**त्रिपुरा त्रिपुरेशी च तथा त्रिपुरसुन्दरी । त्रिपुराद्या वासिनी च त्रिपुराश्रीस्ततः परम् ॥१॥**

## शाम्भवीमातृका

**अथ शाम्भवीमातृका—ऊर्ध्वाम्नायदीक्षितैर्न्यासः कर्तव्यः।**

**शाम्भवी तामसी माया महामाया शिवोत्तमा। ऊर्ध्वकेशी विरूपाक्षी खेचरी शिववल्लभा ॥१॥**
**कुण्डोदरी च लोलाक्षी विष्णुमायामहोदरी। लम्बोष्ठी व्योमरूपा च विभ्वी च स्वरशक्तयः ॥२॥**
**कान्तिः श्रद्धा रतिः प्रीतिरम्बरा प्राणरूपिणी। शुचिः क्षितिश्च भुवना द्युतिः श्रीः परमा रमा ॥३॥**
**राजसी ग्रसिनी चण्डा राक्षसी च विशारदा। वाग्वादिनी जया भीमा शिवा शङ्करवल्लभा ॥४॥**
**सन्ध्या प्रज्ञा प्रभा ज्योत्स्ना विनदा विश्वरूपिणी। अस्थिमालाधरा पञ्चवक्त्रोग्रा क्षोभिणी मतिः ॥५॥**
**व्यापिनी च स्मृताः कादिवर्णानां शक्तयः क्रमात्। शाम्भवक्रमदीक्षायुक्साधकानां महेश्वरि ॥६॥**
**शाम्भवी मातृका प्रोक्ता सर्वाभीष्टफलप्रदा। एतां विन्यस्य चादौ तु ततो रश्मिक्रमं न्यसेत् ॥७॥**

**इति शाम्भवीमातृका।**

**शाम्भवी मातृका**—इसमें ऊर्ध्वाम्नाय-दीक्षितों के लिये न्यास करना आवश्यक होता है। शाम्भवी, तामसी, माया, महामाया, शिवोत्तमा, ऊर्ध्वकेशी, विरूपाक्षी, खेचरी, शिववल्लभा, कुण्डोदरी, लोलाक्षी, विष्णुमाया, महादेवी, लम्बोष्ठी, व्योमरूपा, बिभ्वी—ये स्वरशक्तियाँ हैं।

कान्ति, श्रद्धा, रति, प्रीति, अम्बरा, प्राणरूपिणी, शुचि, क्षिति, भुवना, द्युति, श्रीः, परमा, रमा, राजसी, ग्रसिनी, चण्डा, राक्षसी, विशारदा, वाग्वादिनी, जया, भीमा, शिवा, शङ्करवल्लभा, सन्ध्या, प्रज्ञा, प्रभा, ज्योत्स्ना, विमदा, विश्वरूपिणी, अस्थिमालाधरा, पञ्चवक्त्रा, उग्रा, क्षोभिणी, मति, व्यापिनी—ये व्यञ्जनशक्तियाँ हैं। शाम्भव क्रम में दीक्षायुक्त साधकों को सभी अभीष्ट फल देती हैं। इनके न्यास के बाद साधक रश्मिक्रम का न्यास करे।

## कालरात्रिमातृका

**अथ कालरात्रिमातृका—**

**कालरात्रिर्महारात्रिः कटुका सुभगा शिवा। मोहिनी मोहरात्रिश्च विद्या कटुकपत्रिका ॥१॥**
**आथर्वणस्य दुहिता रञ्जिनी विश्वमोहिनी। मोहनास्त्रा मोहरूपा सौभाग्या मोहवर्धिनी ॥२॥**
**स्वराणां शक्तयस्त्वेताः साधकाभीष्टहेतवः। कामिनी कमनप्रीता द्राविणी क्षोभिणी परा ॥३॥**
**मदनोन्मादिनी चैव मन्मथा च मनोन्मनी। मनस्विनी मनोवासिन्यरुणा मदनोत्सवा ॥४॥**
**मादिनी मदसन्ताना मञ्जुवाणी मनोहरा। मनोरमा प्रिया कान्ता मञ्जुघोषा मदप्रिया ॥५॥**
**कामवर्धनिका चैव दारुणा दमनप्रिया। दण्डिनी विश्वनटिनी नलिनी विश्वमालिनी ॥६।**
**हावा भावा भावगम्या भावातीता विनोदिनी। पञ्चबाणा परोत्साहा कादीनां शक्तयः क्रमात् ॥७॥**

**इति कालरात्रिमातृका।**

इति श्रीमहामहोपाध्यायभगवत्पूज्यपाद-श्रीगोविन्दाचार्यशिष्य-श्रीभगवच्छङ्कराचार्यशिष्य-श्रीविष्णुशर्माचार्यशिष्य-श्रीप्रगल्भाचार्यशिष्य-श्रीविद्यारण्ययतिविरचिते श्रीविद्यार्णवाख्ये तन्त्रे तृतीयः श्वासः।।३।।

**कालरात्रि मातृका**—कालरात्रि, महारात्रि, कटुका, सुभगा, शिवा, मोहिनी, मोहरात्रि, विद्या, कटुकपत्रिका, आथर्वणदुहिता, रञ्जिनी, विश्वमोहिनी, मोहनास्त्रा, मोहरूपा, सौभाग्या, मोहवर्धिनी—ये स्वरशक्तियाँ साधकों को अभीष्ट-प्रदायिनी हैं।

कामिनी, कमनप्रीता, द्राविणी, क्षोभिणी, परा, मदना, उन्मादिनी, मन्मथा, मनोन्मनी, मनस्विनी, मनोवासिनी, अरुणा, मदनोत्सवा, मादिनी, मदसन्ताना, मञ्जुवाणी, मनोहरा, मनोरमा, प्रिया, कांता, मञ्जुघोषा, मदप्रिया, कामवर्धनी, दारुणा, दमनप्रिया, दण्डिनी, विश्वनटिनी, नलिनी, विश्वमालिनी, हावा, भावा, भावगम्या, भावातीता, विनोदिनी, पञ्चबाणा, परोत्साहा—ये क्रमशः व्यञ्जनशक्तियाँ हैं।

**इस प्रकार श्रीविद्यारण्ययतिविरचित श्रीविद्यार्णव तन्त्र के कपिलदेव नारायण-कृत भाषा-भाष्य में तृतीय श्वास पूर्ण हुआ**

●

# अथ चतुर्थः श्वासः

रश्मिलक्षणन्तत्प्रमाणनिर्णयः

अथ कालीमते त्रैपुररश्मिक्रमस्त्रिपुरामधिकृत्य—

मातृकावैभवं वक्ष्ये सर्वतन्त्रेषु गोपितम्। यं बुद्ध्वा सम्प्रदायेन साधको गतसंशयः ॥१॥
मन्त्रोद्धारं स्वयं कुर्यान्मातृकारश्मिबोधनात्। प्रथमं मातृकारश्मिक्रमो ज्ञेयः सदा बुधैः ॥२॥
रश्मिक्रममविज्ञाय मन्त्रोद्धारं करोति यः। अन्धकारे स्थितं वस्तु द्रष्टुमन्वेषयत्ययम् ॥३॥
तस्मात् सर्वप्रयत्नेन गुरुतः शास्त्रतोऽपि वा। सम्यग्ज्ञात्वा विधानेन साधको गतसंशयः ॥४॥
मन्त्रस्वरूपं जानीयान्मन्त्रवीर्यस्य सिद्धये। अनायासेन सिद्धिः स्यान्मन्त्रवीर्यप्रबोधनात् ॥५॥
मन्त्रवीर्यमविज्ञाय यो मन्त्रं भजते नरः। कल्पकोटिसहस्रैस्तु मन्त्रसिद्धिर्न जायते ॥६॥
वर्णानां रश्मयो ज्ञेयाः श्वासरूपा न संशयः। ते श्वासाः पूर्णरूपाः स्युः षट्शताधिकतोऽपि च ॥७॥
गुणसप्तसहस्राणि ह्यपूर्णा द्विगुणीकृताः। ते श्वासा द्विविधा प्रोक्ता बाह्याभ्यन्तरयोगतः ॥८॥
सूर्यचन्द्रविभेदेन क्रूरसौम्यप्रभेदत्तः। पिङ्गलेडाविभेदेन ये श्वासाश्चार्धरूपिणः ॥९॥
मूलाधारे नाभिपद्मे स्वाधिष्ठानेऽप्यनाहते। विशुद्धौ तु भ्रुवोर्मध्ये षट्चक्रेषु व्यवस्थिताः ॥१०॥
प्रतिचक्रं त्रिसाहस्रं षट्शताधिकमेव च। मूलाधारं क्षितेः स्थानं स्वाधिष्ठानं तु तेजसः ॥११॥
मणिपूरमपां स्थानं वायोः स्थानमनाहतम्। विशुद्धं नभसः स्थानमाज्ञाचक्रं तु मानसम् ॥१२॥
मूलाधारे महापद्मं चतुर्दलसमन्वितम्। वादिसान्तचतुर्वर्णैर्दलमध्येषु संयुतम् ॥१३॥
एकस्यैकस्य वर्णस्य रश्मीनां नवशत्यपि। पार्थिवा रश्मयस्तु स्युश्चतुर्दश चतुर्दश ॥१४॥
प्रत्यक्षरं तु विज्ञेया वादिसान्ते यथाक्रमम्। मणिपूरे दशदले डादिफान्तसमन्विते ॥१५॥
तत्राप्या रश्मयो ज्ञेया द्विपञ्चाशद्विभागशः। स्वाधिष्ठाने रसदले बादिलान्ताक्षरान्विते ॥१६॥
द्वाषष्टी रश्मयो ज्ञेयास्तैजसाश्चात्र भागशः। अनाहते रविदले कादिठान्ताक्षरान्विते ॥१७॥
वायव्या रश्मयो ज्ञेयाश्चतुष्पञ्चाशदत्र वै। विशुद्धे षोडशदले षोडशस्वरसंयुते ॥१८॥
नाभसा रश्मयो ज्ञेया द्विसप्ततिर्विभागशः। आज्ञाचक्रे तु द्विदले हक्षाभ्यां संयुते परे ॥१९॥
मानसा रश्मयो ज्ञेयाश्चतुःषष्टिर्यथाक्रमम्। षडाधारेषु सम्भूय त्रिशतं षष्टिरश्मयः ॥२०॥
एकस्यैकस्य वर्णस्य रश्मयो ये समाश्रिताः। तेषु रश्मिषु सम्प्रोक्ताः षड्विधाः पार्थिवादयः ॥२१॥

**रश्मियों का लक्षण एवं उनके प्रमाण**—सभी तन्त्रों में गोपित मातृका-वैभव का वर्णन करता हूँ, जिसे जानकर सम्प्रदायानुसार साधक के संशयों का नाश होता है। मातृकारश्मि के बोधन से मन्त्रोद्धार स्वयं करे। पहले मातृकारश्मि का क्रम ज्ञेय है। रश्मिक्रम जानकर जो मन्त्रोद्धार करता है, उसे अन्धकार-स्थित वस्तु भी प्रत्यक्षतः दृष्टिगोचर होता है। इसलिये सभी प्रयत्नों से गुरु से या शास्त्र से सम्यक् ज्ञान प्राप्त करके विधान से साधक की शंकायें निर्मूल होती हैं। सिद्धि के लिये मन्त्रस्वरूप और मन्त्र का ज्ञान परम आवश्यक है। मन्त्रवीर्य के प्रबोधन से अनायास ही सिद्धि मिल जाती है। मन्त्रवीर्य को जाने बिना जो मन्त्रजप करते हैं, उन्हें करोड़ कल्पों में भी मन्त्रसिद्धि नहीं होती। वर्णों की रश्मियों को निश्चित रूप से श्वासरूप समझना चाहिये। वे श्वासपूर्ण रूप में छः सौ से भी अधिक हैं। सात हजार के दुगुना चौदह हजार श्वास बाह्याभ्यन्तर भेद से दो प्रकार के होते हैं। सूर्य-चन्द्रभेद से, क्रूर-सौम्य प्रभेद से, पिङ्गला-इड़ा विभेद से ये श्वास अर्धरूप के हैं। मूलाधार; नाभिपद्म, स्वाधिष्ठान,

अनाहत, विशुद्धि, भ्रूमध्य, आज्ञा—इन छः चक्रों में ये व्यवस्थित हैं। प्रतिचक्र तीन हजार छः सौ से अधिक हैं। मूलाधार में भूमिरूप में, स्वाधिष्ठान में तेजस् रूप में, मणिपूर में जलरूप में, अनाहत में वायुरूप में, विशुद्धि में आकाश तत्त्वरूप में एवं आज्ञाचक्र में मानसरूप में इनकी स्थिति रहती है।

मूलाधार के चार दलों वाले महापद्म के प्रत्येक दल में क्रमश वं षं शं सं—ये चार वर्ण हैं। एक-एक वर्ण में नव सौ शक्तियाँ रहती हैं। इनमें पार्थिव रश्मियाँ चौदह-चौदह हैं। प्रत्येक वादि शान्त अक्षर में ऐसा ही समझना चाहिये।

दशदल मणिपूर के प्रत्येक दल में ड से फ तक के जलीय वर्ण हैं। इसके प्रत्येक वर्ण में बावन रश्मियाँ होती हैं। छः दलों वाले स्वाधिष्ठान चक्र में ब भ म य र ल क्रमशः प्रत्येक दल में रहते हैं। इसके प्रत्येक वर्ण में बासठ रश्मियाँ होती हैं। द्वादल दल अनाहत में क ख ग घ ङ च छ ज झ ञ ट ठ क्रमशः एक-एक कर प्रत्येक दल में रहते हैं। इसके प्रत्येक वर्ण में चौवन-चौवन रश्मियाँ रहती हैं। ये रश्मियाँ वायुतत्त्व की हैं। षोडश दल विशुद्धि चक्र के प्रत्येक दल में एक-एक करके सोलह स्वर रहते हैं। प्रत्येक वर्ण में बहत्तर-बहत्तर नाभस शक्तियाँ रहती हैं। दो दल वाले आज्ञाचक्र में ह-क्ष दो वर्ण हैं। प्रत्येक वर्ण में चौसठ रश्मियाँ रहती हैं।

इन छः चक्रों में तीन सौ साठ रश्मियाँ रहती हैं। प्रत्येक वर्ण के समाश्रित होकर ये रश्मियाँ रहती हैं। इन रश्मियों को पार्थिवादि कहते हैं।

**सङ्कीर्णरश्मिनामानि मूलाधारे पार्थिवरश्मिसंख्या च**

**सङ्कीर्णा रश्मय इति तेषां नामानि च ब्रुवे । चतुर्दलात्मकाधारषट्पञ्चाशद्दलेषु च ॥२२॥**
**पूर्वादि पार्थिवा ज्ञेया मयूखाः शुभदायकाः । सुन्दरी त्रिपुराद्या च सुन्दरस्त्रिपुरादिकः ॥२३॥**
**ततो हृदयदेवी च देवोऽत्र हृदयादिकः । शिरोदेवी शिरोदेवः शिखादेवी ततः परम् ॥२४॥**
**शिखादिदेवः कवचदेवी कवचदेवकः । नेत्रदेवी नेत्रदेवोऽस्त्रदेव्यस्त्रादिदेवकः ॥२५॥**
**कामेश्वरी च कामेशस्ततश्च भगमालिनी । भगमाली ततो नित्यक्लिन्ना नित्यादिक्लिन्नकः ॥२६॥**
**भेरुण्डापि च भेरुण्डो वह्निवासिन्यतः परम् । वह्निवासी महावज्रेश्वरी वज्रेश्वरस्तथा ॥२७॥**
**शिवादूती शिवादूतस्त्वरिता त्वरितस्ततः । कुलादिसुन्दरी चैव ततश्च कुलसुन्दरः ॥२८॥**
**नित्या नित्यस्ततो नीलपताका तदनन्तरम् । नीलादिकपताकश्च विजया विजयस्ततः ॥२९॥**
**सर्वमङ्गलनाम्नी च सर्वमङ्गलनामकः । ज्वालामालिनिका चैव ज्वालामाली ततः परम् ॥३०॥**
**चित्रा च चित्रः कथितो महानित्या ततः परम् । महानित्यस्ततश्चैव परमेशी ततः परम् ॥३१॥**
**परमेशस्तु मित्रेशमयी मित्रेशसंज्ञकः । ततस्तु षष्ठीशमयी तथा षष्ठीशसंज्ञकः ॥३२॥**
**उड्डीशमय्यथोड्डीशमयश्चापि ततः परम् । चर्य्यानाथमयी चैव चर्य्यानाथमयस्तथा ॥३३॥**
**मयूखाः पार्थिवाः प्रोक्ताः साधकाभीष्टदायकाः ।**

**वर्णों की मूल सङ्कीर्ण रश्मियाँ**—अब सङ्कीर्ण रश्मियों के नाम कहते हैं। चार दलों वाले मूलाधार चक्र के छप्पन दलों में पूर्व से अन्त तक पार्थिव रश्मियाँ होती हैं। यह किरणें सुखदायक होती हैं। इसमें सुन्दरी त्रिपुरादि-सुन्दर त्रिपुरादि, तब हृदयदेवी-हृदयदेव, शिरोदेवी-शिरोदेन, शिखादेवी-शिखादेव, कवचदेवी-कवचदेव, नेत्रदेवी-नेत्रदेव, अस्त्रदेवी-अस्त्रदेव, कामेश्वरी-कामेश्वर, भगमालिनी-भगमाला, नित्यक्लिन्ना-नित्यक्लिन्न, भेरुण्डा-भेरुण्ड, वह्निवासिनी-वह्निवासी, महावज्रेश्वरी-महावज्रेश्वर, शिवादूती-शिवादूत, त्वरिता-त्वरित, कुलसुन्दरी-कुलसुन्दर, नित्या-नित्य, नीलपताका-नीलपताक, विजया-विजय, सर्वमङ्गला-सर्वमङ्गल, ज्वालामालिनी-ज्वालामाली, चित्रा-चित्र, महानित्या-महानित्य, परमेशी-परमेश, मित्रेशी-मित्रेश, षष्ठीशमयी-षष्ठीश, उड्डीशमयी-उड्डीश, चर्यानाथमयी-चर्यानाथमय—यह पार्थिवसमूह साधकों को अभीष्टदायक है।

**मणिपूरे आप्यरश्मिसंख्या**

**नाभिस्थाने द्विपञ्चाशद्दले दशदलात्मके ।।३४।।**

**तत्राप्या रश्मयो ज्ञेया द्विपञ्चाशत् क्रमेण वै । लोपामुद्रामयी चैव लोपामुद्रामयस्ततः ।।३५।।**
**तथागस्त्यमयी चैव तथागस्त्यमयस्तथा । कालतापनशब्दादिमयी कालादितापनः ।।३६।।**
**मयः षष्ठश्च विज्ञेयो धर्माचार्यमयी तथा । धर्माचार्यमयी मुक्तकेश्वरादिमयी ततः ।।३७।।**
**मुक्तकेश्वरनामादिमयो दीपकलादिकः । नाथमय्यपि दीपादिकलानाथमयस्ततः ।।३८।।**
**विष्णुदेवमयी चैव विष्णुदेवमयस्ततः । प्रभाकरादितो देवमयस्तेजोमयी ततः ।।३९।।**
**तेजोदेवमयश्चैव मनोदेवमयी तथा । मनोदेवमयश्चैव कल्याणपदपूर्वकम् ।।४०।।**
**देवमय्यपि कल्याणदेवादिमयकस्तथा । रत्नदेवमयी चैव रत्नदेवमयस्ततः ।।४१।।**
**वासुदेवमयी चैव वासुदेवमयस्तथा । रामानन्दमयी चैव रामानन्दमयस्तथा ।।४२।।**
**अणिमासिद्धिरणिमासिद्धश्च लघिमादिका । सिद्धिश्च लघिमासिद्धो महिमासिद्धिरप्यथ ।।४३।।**
**महिमासिद्ध इत्येव ईशित्वादिस्ततः परम् । सिद्धिरीशित्वसिद्धः स्याद्वशित्वादिस्ततः परम् ।।४४।।**
**सिद्धिर्वशित्वसिद्धः स्यात् प्राकाम्यादिस्ततः परम् । सिद्धिः प्राकाम्यसिद्धः स्याद्भुक्तिसिद्धिस्ततः परम् ।।४५।।**
**भुक्तिसिद्धस्ततोऽपीच्छासिद्धिरिच्छादिसिद्धकः । प्राप्तिसिद्धिः प्राप्तिसिद्धः सर्वकामादिसिद्धिका ।।४६।।**
**सर्वकामादिसिद्धश्च ब्राह्मी ब्रह्मा अतः परम् । माहेश्वरी च माहेशो ज्ञेया वै जलरश्मयः ।।४७।।**

**जलीय रश्मियाँ**—नाभि-स्थित, मणिपूर चक्र के, दश दलों में क्रमशः बावन रश्मियाँ ज्ञेय हैं। वे इस प्रकार है—लोपामुद्रामयी-लोपामुद्रामय, अगस्त्यमयी-अगस्त्यमय, कालतापन शब्दादिमयी-कालादि तापनमय, धर्माचार्यमयी-धर्माचार्यमय, मुक्तकेश्वरादिमयी-मुक्तकेश्वरादिमय, दीपकलादिनाथमयी-दीपादिकलानाथमय, विष्णुदेवमयी-विष्णुदेवमय, प्रभाकरदेवमयी-प्रभाकर-देवमय, तेजोदेवमयी-तेजोदेवमय, मनोदेवमयी-मनोदेवमय, कल्याणदेवमयी-कल्याणदेवमय, रत्नदेवमयी, रत्नदेवमय, वासुदेवमयी-वासुदेवमय, रामानन्दमयी-रामानन्दमय, अणिमासिद्धि-अणिमासिद्ध, लघिमासिद्धि-लघिमासिद्ध, महिमासिद्धि-महिमासिद्ध, ईशित्वसिद्धि-ईशित्वसिद्ध, वशित्वसिद्धि-वशित्वसिद्ध, प्राकाम्यसिद्धि-प्राकाम्यसिद्ध, भुक्तिसिद्धि-भुक्तिसिद्ध, इच्छासिद्धि-इच्छासिद्ध, प्राप्तिसिद्धि-प्राप्तिसिद्ध, सर्वकामसिद्धि-सर्वकामसिद्ध, ब्राह्मी-ब्रह्मा, माहेश्वरी-माहेश।

**स्वाधिष्ठाने तैजसरश्मिसंख्या**

**द्वाषष्टिदलके पद्मे स्वाधिष्ठाने रसात्मके । पूर्वादिदलमारभ्य ज्ञेया तैजसरश्मयः ।।४८।।**
**कौमारी च कुमारश्च वैष्णवी विष्णुरेव च । वाराही च वराहश्च माहेन्द्री च महेन्द्रकः ।।४९।।**
**चामुण्डा चैव चामुण्डो महालक्ष्मीस्ततः परम् । महालक्ष्मस्ततश्चैव सर्वसंक्षोभणी ततः ।।५०।।**
**सर्वसंक्षोभणश्चैव सर्वविद्रावणी ततः । सर्वविद्रावणश्चैव सर्वाकर्षणिका ततः ।।५१।।**
**सर्वाकर्षणकश्चैव सर्ववशङ्करी ततः । सर्ववशङ्करश्चैव सर्वोन्मादनिका ततः ।।५२।।**
**सर्वोन्मादनकश्चैव सर्वादिकमहाङ्कुशा । तथा महाङ्कुशः सर्वखेचरी सर्वखेचरः ।।५३।।**
**सर्वबीजा सर्वबीजः सर्वयोनिस्ततः परम् । सर्वयोनिस्त्रिखण्डा च त्रिखण्डस्तदनन्तरम् ।।५४।।**
**त्रैलोक्यमोहनादिश्च चक्रस्वामिनिका ततः । तथैव चक्रस्वामी च प्रकटयोगिनी तथा ।।५५।।**
**ततः प्रकटयोगी च कामाकर्षणिका ततः । कामाकर्षणकश्चैव बुद्ध्याकर्षणिका ततः ।।५६।।**
**बुद्ध्याकर्षणकश्चैवाहङ्काराकर्षणी तथा । अहङ्काराकर्षणश्च शब्दाकर्षणिका ततः ।।५७।।**
**शब्दाकर्षणकश्चैव स्पर्शाकर्षणिकाः ततः । स्पर्शाकर्षणकश्चैव रूपाकर्षणिका ततः ।।५८।।**
**रूपाकर्षणकश्चैव रसाकर्षणिका ततः । रसाकर्षणकश्चैव गन्धाकर्षणिका ततः ।।५९।।**

**गन्धाकर्षणकश्चैव चित्ताकर्षणिका ततः। चित्ताकर्षणकश्चैव धैर्याकर्षणिका ततः ॥६०॥**
**धैर्याकर्षणकश्चैव स्मृत्याकर्षणिका ततः। स्मृत्याकर्षणकश्चैव नामाकर्षणिका ततः ॥६१॥**
**नामाकर्षणकश्चैव बीजाकर्षणिका ततः। बीजाकर्षणकश्चैव..............................।**

**तैजस रश्मियाँ**—षड्दल स्वाधिष्ठान के बासठ दलों में पूर्वादि दल से प्रारम्भ करके स्थित तेजस रश्मियाँ इस प्रकार हैं—कौमारी-कुमार, वैष्णवी-विष्णु, वाराही-वराह, माहेन्द्री-महेन्द्र, चामुण्डा-चामुण्ड, महालक्ष्मी-महालक्ष्म, सर्वसंक्षोभिणी-सर्वसंक्षोभण, सर्वविद्रावणी-सर्वविद्रावण, सर्वाकर्षिणी-सर्वाकर्षण, सर्ववशंकरी-सर्ववशंकर, सर्वोन्मादिनी-सर्वोन्मादन, सर्वमहांकुशा-सर्वमहांकुश, सर्वखेचरी-सर्वखेचर, सर्वबीजा-सर्वबीज, सर्वयोनि-सर्वयोन, त्रिखण्डा-त्रिखण्ड, त्रैलोक्यमोहनचक्रस्वामिनी-त्रैलोक्य-मोहन-चक्रस्वामी, प्रकटयोगिनी-प्रकटयोगी, कामाकर्षिणी-कामाकर्षण, बुद्ध्याकर्षिणी-बुद्ध्याकर्षण, अहङ्काराकर्षिणी-अहङ्काराकर्षण, शब्दाकर्षिणी-शब्दाकर्षण, स्पर्शाकर्षिणी-स्पर्शाकर्षण, रूपाकर्षिणी-रूपाकर्षण, रसाकर्षिणी-रसाकर्षण, गन्धाकर्षिणी-गन्धाकर्षण, चित्ताकर्षिणी-चित्ताकर्षण, धैर्याकिर्षिणी-धैर्याकर्षण, स्मृत्याकर्षिणी-स्मृत्याकर्षण, नामाकर्षिणी-नामाकर्षण, बीजाकर्षिणी-बीजाकर्षण।

### अनाहते वायव्यरश्मिसंख्या

**......................ततश्चानाहते तथा ॥६२॥**

**चतुरुत्तरपञ्चाशद्दले रविदलात्मके। वायव्या रश्मयो ज्ञेयाः पूर्वपत्रादितः क्रमात् ॥८३॥**
**आत्माकर्षणिका चैव आत्माकर्षणकस्तथा। अमृताकर्षणी शक्तिरमृताकर्षणस्तथा ॥६४॥**
**शरीराकर्षणी चैव शरीराकर्षणस्ततः। सर्वाशापरिपूरादिचक्रस्वामिन्यतः परम् ॥६५॥**
**तथैव चक्रस्वामीति गुप्तयोगिन्यतः परम्। गुप्तयोगी ततश्चैवानङ्गादिकुसुमा ततः ॥६६॥**
**अनङ्गकुसुमोऽनङ्गमेखलानङ्गमेखलः। अनङ्गमदनानङ्गमदनोऽनङ्गशब्दतः ॥६७॥**
**मदनातुरातोऽनङ्गमदनातुर एव च। अनङ्गरेखानङ्गादिरेखोऽनङ्गादिवेगिनी ॥६८॥**
**अनङ्गवेग्यनङ्गाङ्कुशानङ्गाङ्कुश एव च। अनङ्गमालिनी चानङ्गादिमाली ततः परम् ॥६९॥**
**सर्वसंक्षोभणादिश्च चक्रस्वामिनिका ततः। तथैव चक्रस्वामीति गुप्तादितरयोगिनी ॥७०॥**
**तथैव योगी सर्वादिसंक्षोभण्यथ तत्परम्। सर्वसंक्षोभणश्चैव सर्वविद्रावणी ततः ॥७१॥**
**सर्वविद्रावणश्चैव सर्वाकर्षणिका ततः। सर्वाकर्षणकश्चैव सर्वाह्लादनिका ततः ॥७२॥**
**सर्वाह्लादनकश्चैव सर्वसम्मोहनी ततः। सर्वसम्मोहनः सर्वस्तम्भनी च ततः परम् ॥७३॥**
**सर्वस्तम्भनकश्चैव सर्वजृम्भणिका ततः। सर्वजृम्भणकश्चैव सर्ववशङ्करी ततः ॥७४॥**
**सर्ववशङ्करः सर्वरञ्जनी सर्वरञ्जनः। सर्वोन्मादनिका सर्वोन्मादनश्च ततः परम् ॥७५॥**
**सर्वार्थसाधनी चैव ततः सर्वार्थसाधनः। सर्वसम्पत्तिपूरण्या सर्वसम्पत्तिपूरणः ॥७६॥**

**वायव्य रश्मियाँ**—द्वादशदल अनाहत के चौवन दलों में वाव्यव्य रश्मियाँ पूर्वादिक्रम से इस प्रकार कही गई हैं—आत्माकर्षिणीआत्माकर्षण, अमृताकर्षिणी-अमृताकर्षण, शरीराकर्षिणी-शरीराकर्षण, सर्वाशापरिपूरक चक्रस्वामिनी-सर्वाशापरिपूरक चक्रस्वामी, गुप्तयोगिनी-गुप्तयोगी, अनङ्गकुसुमा-अनङ्गकुसुम, अनङ्गमेखला-अनङ्गमेखल, अनङ्गमदना-अनङ्गमदन, अनङ्गमदनातुरा-अनङ्गमदनातुर, अनङ्गरेखा-अनङ्गरेख, अनङ्गवेगिनी-अनङ्गवेग, अनङ्गाङ्कुशा-अनङ्गाकुश, अनङ्गमालिनी-अनङ्गमालिन्, सर्वसंक्षोभण चक्रस्वामिनी-सर्वसंक्षोभण चक्रस्वामी, गुप्ततरयोगिनी-गुप्ततरयोगी, सर्वसंक्षोभिणी-सर्वसंक्षोभण, सर्वविद्रावणी-सर्वविद्रावण, सर्वाकर्षिणी-सर्वाकर्षण, सर्वाह्लादिनी-सर्वाह्लादन, सर्वसम्मोहनी-सर्वसम्मोहन, सर्वस्तम्भनी-सर्वस्तम्भन, सर्वजृम्भणी-सर्वजृम्भण, सर्ववशंकरी-सर्ववशंकर, सर्वरञ्जनी-सर्वरञ्जन, सर्वोन्मादिनी-सर्वोन्मादन, सर्वार्थसाधनी-सर्वार्थसाधन, सर्वसम्पत्तिपूरणी-सर्वसम्पत्तिपूरण।

### विशुद्धे नाभसरश्मिसंख्या

**द्वासप्ततिदले कण्ठे षोडशच्छदकात्मके। नाभसा रश्मयो ज्ञेयाः पूर्वादिदलतः क्रमात् ॥७७॥**

**सर्वमन्त्रमयी चैव सर्वमन्त्रमयस्ततः। सर्वद्वन्द्वक्षयकरी सर्वद्वन्द्वक्षयङ्करः ॥७८॥**
**सर्वसौभाग्यदायादिकचक्रस्वामिनी ततः। तथैव चक्रस्वामीति सम्प्रदायादियोगिनी ॥७९॥**
**सम्प्रदायादियोगी च सर्वसिद्धिप्रदा तथा। सर्वसिद्धिप्रदश्चैव सर्वसम्पत्प्रदा ततः ॥८०॥**
**सर्वसम्पत्प्रदश्चैव सर्वप्रियकरी ततः। सर्वप्रियकरश्चैव सर्वमङ्गलकारिणी ॥८१॥**
**सर्वमङ्गलकारी च सर्वकामप्रदा ततः। सर्वकामप्रदश्चैव सर्वदुःखविमोचनी ॥८२॥**
**तथैव मोचनः सर्वमृत्युप्रशमनी ततः। सर्वमृत्युप्रशमनः सर्वविघ्ननिवारणी ॥८३॥**
**तथा निवारणश्चैव तथा सर्वाङ्गसुन्दरी। सर्वाङ्गसुन्दरश्चैव सर्वसौभाग्यदायिनी ॥८४॥**
**तथैव दायकश्चैव सर्वार्थसाधकादितः। चक्रस्वामिनिका चैव ततः स्वामी कुलादिका ॥८५॥**
**उत्तीर्णयोगिनी चैव तथा योगी ततः परम्। सर्वज्ञा चाथ सर्वज्ञः सर्वशक्तिप्रदा परम् ॥८६॥**
**सर्वशक्तिप्रदश्चैव सर्वैश्वर्यप्रदा ततः। सर्वैश्वर्यप्रदश्चैव सर्वज्ञानमयी ततः ॥८७॥**
**सर्वज्ञानमयश्चैव सर्वव्याधिविनाशिनी। सर्वव्याधिविनाशश्च सर्वाधारस्वरूपिणी ॥८८॥**
**सर्वाधारस्वरूपश्च सर्वपापहरा तथा। सर्वपापहरश्चैव सर्वानन्दमयी तथा ॥८९॥**
**सर्वानन्दमयश्चैव सर्वरक्षास्वरूपिणी। सर्वरक्षास्वरूपश्च सर्वेप्सितफलप्रदा ॥९०॥**
**तथा फलप्रदः सर्वरक्षाकरादितः परम्। चक्रस्वामिनिका चैव तथा स्वामी ततः परम् ॥९१॥**
**निगर्भयोगिनी चैव तथा योगी ततः परम्। वशिनी च वशी चैव ततः कामेश्वरी ततः ॥९२॥**
**कामेश्वरो मोदिनी च मोदी च विमला ततः। विमलश्चारुणा चैवारुणश्च जयिनी जयी ॥९३॥**
**सर्वेश्वरी च सर्वेशः कौलिनी कौलिकस्ततः।**

**नाभस रश्मियाँ**—कण्ठस्थित षोडशदल विशुद्धि चक्र की बहत्तर रश्मियाँ पूर्वादि दल से क्रमशः इस प्रकार हैं—सर्वमन्त्रमयी-सर्वमन्त्रमय, सर्वद्वन्द्वक्षयंकरी-सर्वद्वन्द्वक्षयंकर, सर्वसौभाग्यदायक चक्रस्वामिनी-सर्वसौभाग्यदायक चक्रस्वामी, सम्प्रदाययोगिनी-सम्प्रदाययोगी, सर्वसिद्धिप्रदा-सर्वसिद्धिप्रद, सर्वसंपत्प्रदा-सर्वसंपत्प्रद, सर्वप्रियंकरी-सर्वप्रियंकर, सर्वमङ्गलकारिणी-सर्वमङ्गलकारी, सर्वकामप्रदा-सर्वकामप्रद, सर्वदुःखविमोचिनी-सर्वदुःखविमोचन, सर्वमृत्युप्रशमनी-सर्वमृत्युप्रशमन, सर्वविघ्ननिवारणी-सर्वविघ्ननिवारण, सर्वाङ्गसुन्दरी-सर्वाङ्गसुन्दर, सर्वसौभाग्यदायिनी-सर्वसौभाग्यदायक, सर्वार्थसाधन चक्रस्वामिनी-सर्वार्थसाधक चक्रस्वामी, कुलोत्तीर्णयोगिनी-कुलोत्तीर्णयोगी, सर्वज्ञा-सर्वज्ञ, सर्वशक्तिप्रदा-सर्वशक्तिप्रद, सर्वैश्वर्यप्रदा-सर्वैश्वर्यप्रद, सर्वज्ञानमयी-सर्वज्ञानमय, सर्वव्याधिविनाशनी-सर्वव्याधिविनाशक, सर्वाधारस्वरूपिणी-सर्वाधारस्वरूप, सर्वपापहरा-सर्वपापहर, सर्वानन्दमयी-सर्वानन्दमय, सर्वरक्षास्वरूपिणी-सर्वरक्षास्वरूप, सर्वेप्सितफलप्रदा-सर्वेप्सितफलप्रद, सर्वरक्षाकर चक्रस्वामिनी-सर्वरक्षाकर चक्रस्वामी, निगर्भयोगिनी-निगर्भयोगी, वशिनी-वशी, कामेश्वरी-कामेश्वर, मोदिनी-मोदी, विमला-विमल, अरुणा-अरुण, जयिनी-जयी, सर्वेश्वरी-सर्वेश, कौलिनी-कौलिक।

### आज्ञायां मानसरश्मिसंख्या

**आज्ञाचक्रे द्विपत्रात्मचतुःषष्टिदलेऽब्जके ॥९४॥**
**मानसा रश्मयो ज्ञेयाः सर्वरागहरादितः। चक्रस्वामिनिका चैव तथा स्वामी ततः परम् ॥९५॥**
**रहस्ययोगिनी चैव तथा योगी च बाणिनी। बाणी च चापिनी चापी पाशिनी पाशिकस्ततः ॥९६॥**
**अङ्कुशिन्यङ्कुशी चैव महाकामेश्वरी ततः। महाकामेश्वरश्चैव महावज्रेश्वरी तथा ॥९७॥**
**महावज्रेश्वरश्चैव तथैव भगमालिनी। भगमाली तथैवात्र महात्रिपुरसुन्दरी ॥९८॥**
**तथैव सुन्दरः सर्वसिद्धिप्रदादितः परम्। चक्रस्वामिन्यथ तथा स्वामी चाप्यतिपूर्विका ॥९९॥**
**रहस्ययोगिनी चैव तथा योगी ततः परम्। श्रीभट्टारकसंज्ञा च श्रीभट्टारकसंज्ञकः ॥१००॥**
**सर्वानन्दमयादिश्च चक्रस्वामिन्यतः परम्। तथैव चक्रस्वामीति परापररहस्यतः ॥१०१॥**

**योगिनी च तथा योगी त्रिपुरा त्रिपुरस्तथा। त्रिपुरादीश्वरी चैव ततश्च त्रिपुरेश्वरः ॥१०२॥**
**त्रिपुरादिसुन्दरी च ततः त्रिपुरसुन्दरः। त्रिपुरादिर्वासिनी च तथा त्रिपुरवासकः ॥१०३॥**
**त्रिपुराश्रीस्तथा श्रीश्च ततस्त्रिपुरमालिनी। मालीत्रिपुरसिद्धा च तथा सिद्धस्ततः परम् ॥१०४॥**
**त्रिपुराम्बा तथैवाम्बो महात्रिपुरसुन्दरी। तथैव सुन्दरश्चाथ महामाहेश्वरी ततः ॥१०५॥**
**तथा माहेश्वरश्चैव महाराज्ञी ततः परम्। महाराजो महाशक्तिर्महाशक्तस्ततः परम् ॥१०६॥**
**महागुप्ता महागुप्तो महाज्ञप्ता ततः परम्। महाज्ञप्तो महादिश्च महानन्दा महादिकः ॥१०७॥**
**महानन्दस्तथैवात्र महास्पन्दा ततः परम्। महामहास्पन्द इति तथैवानुमहाशया ॥१०८॥**
**महामहाशयश्चैव विज्ञेया रश्मयोऽत्र च। आरोहणक्रमः प्रोक्तस्त्ववरोहक्रमं ब्रुवे ॥१०९॥**

**मानस रश्मियाँ**—द्विपत्रात्मक आज्ञाचक्र के चौंसठ दल पद्म में स्थित मानस रश्मियाँ इस प्रकार हैं—सर्वरोगहर चक्रस्वामिनी-सर्वरोगहर चक्रस्वामी, रहस्ययोगिनी-रहस्ययोगी, वाणिनी-वाणी, चापिनी-चापी, पाशिनी-पाशी, अङ्कुशिनी-अङ्कुश, महाकामेश्वरी-महाकामेश्वर, महावज्रेश्वरी-महावज्रेश्वर, भगमालिनी-भगमाली, महात्रिपुरसुन्दरी-महात्रिपुरसुन्दर, सर्वसिद्धिप्रद चक्रस्वामिनी-सर्वसिद्धिप्रद चक्रस्वामी, अतिरहस्ययोगिनी-अतिरहस्ययोगी, श्रीभट्टारकसंज्ञा-श्रीभट्टारकसंज्ञक, सर्वानन्दमयचक्रस्वामिनी-सर्वानन्दमयचक्रस्वामी, परापररहस्ययोगिनी-परापररहस्ययोगी, त्रिपुरा-त्रिपुर, त्रिपुरेश्वरी-त्रिपुरेश्वर, त्रिपुरसुन्दरी-त्रिपुरसुन्दर, त्रिपुरवासिनी-त्रिपुरवासी, त्रिपुराश्री-त्रिपुरश्री, त्रिपुरमालिनी-त्रिपुरमाली, त्रिपुरसिद्धा-त्रिपुरसिद्ध, त्रिपुराम्बा-त्रिपुराम्ब, महात्रिपुरसुन्दरी-महात्रिपुरसुन्दर, महामाहेश्वरी-महामाहेश्वर, महाराज्ञी-महाराज, महाशक्ति-महाशक्त, महागुप्ता-महागुप्त, महाज्ञप्ता-महाज्ञप्त, महानन्दा-महानन्द, महास्पन्दा-महास्पन्द, महाशया-महाशय। यह आरोहणक्रम है। अब अवरोहण क्रम का वर्णन किया जा रहा है।

**वर्णानां मूलसङ्कीर्णरश्मिसंख्याक्रमः**

**लोपापञ्चदशार्णानां मिथुनानि ततः परम्। नवात्मेश्वरवर्णानां षोडशस्वरयोगतः ॥११०॥**
**चत्वारि चत्वारिंशच्च शतं तेषां तु युग्मकम्। पञ्चब्रह्मत्रिमूर्तीनां ज्योतिषां च कलाश्च ये ॥१११॥**
**मिथुनानि च तारोत्थकलानां मिथुनानि वै। नवात्मेश्वरवर्णोत्थकलेतरकलाः पुनः ॥११२॥**
**षष्ट्युत्तरं गुणशतं विज्ञेया यत्र सन्धिषु। नवात्मेश्वरमन्त्रोत्थमिथुनानि गमागमे ॥११३॥**
**तथा सप्तशती विंशत्युत्तरा च ततः परम्। सषट्त्रिंशत्सप्तशतं सहस्राणि च विंशतिः ॥११४॥**
**कालानित्याश्च विज्ञेया मूलसङ्ख्या समीरिता। षट्शतोत्तरयुक्तानि सहस्राण्येकविंशतिः ॥११५॥**
**श्वासरूपाः समाख्याता रश्मयोऽत्र कुलागमे। सूर्याचन्द्रमसौ ज्ञेयौ मूलाङ्काद् द्विगुणीकृतात् ॥११६॥**
**सङ्कीर्णरश्मयो ज्ञेया मूलाङ्काद्विन्दुहीनतः। मूलाधारादधस्ताच्च सहस्रदलकेषु च ॥११७॥**
**सहस्ररश्मयो भान्ति तथैव ब्रह्मरन्ध्रके। सन्धिषट्केऽध ऊर्ध्वे च त्रिंशद्विंशतिसङ्ख्यया ॥११८॥**
**ऊनविंशतिसाहस्रं चत्वारिंशच्चतुःशतम्। सहजा रश्मयो ज्ञेयाः सङ्कीर्णा द्विसहस्रकम् ॥११९॥**
**शतं षष्टिः समाख्याता विज्ञेयास्तेषु भागशः। वर्णानां क्रमशो ज्ञेया पार्थिवाश्चैव पाथसाः ॥१२०॥**
**तैजसाश्चानिलाश्चैव नाभसा मानसास्तथा। अवर्णस्य त्रयं सार्धं सपादत्रयमेव च ॥१२१॥**
**अष्टमांशविहीनं स्याच्चतुष्टयमतः परम्। अष्टमांशविहीनं स्यात् सार्धत्रयमतः परम् ॥१२२॥**
**सार्धवेदं वेदसङ्ख्यं रश्मयः क्रमतः स्मृताः। इकारादिस्वराणां तु क्रम एष उदाहृतः ॥१२३॥**
**एकैकस्य स्वरस्यैव सार्धद्वाविंशतिक्रमः।**

**अवरोहण क्रम**—लोपामन्त्र के पन्द्रह वर्णों में भी मिथुन है। नवात्मेश्वर के नव वर्णों में सोलह स्वर के योग से ९ × १६ = १४४ (एक सौ चौवालीस) युग्म होते हैं। पञ्चब्रह्म त्रिमूर्ति रश्मियों की तारोत्थ कला दो-दो हैं। नवात्मेश्वर वर्णोत्थ कला से अन्य कला अलग हैं। सन्धिवर्णों से ३६० कलायें हैं। नवात्मेश्वर मन्त्रोत्थ मिथुनों के गमागम से ७२० रश्मियाँ होती

हैं। उसके बाद २०७६० कलानित्यायें होती हैं। कला नित्याओं को मिलाकर मूल संख्या २१६०० होती हैं। कुलागम में इन्हें श्वास कहा गया है। सूर्य-चन्द्र के मूलाङ्क को दुगुना करने पर बिन्दुरहित ये हैं। मूलाधार के नीचे वाले सहस्रदल में एक हजार रश्मियाँ होती हैं। उसी प्रकार ब्रह्मरन्ध्र की छ: सन्धियों के ऊपर-नीचे ३२० संख्या होने से २९४४० रश्मियाँ होती हैं। सङ्कीर्ण रश्मियाँ २६०० भागश: होती हैं। ये वर्णों के क्रम से पार्थिव, जलीय, तैजस्, वायव्य, नाभस और मानस होती हैं। अवर्ण के साढ़े तीन और सवा तीन अष्टमांश त्याग करने पर चौसठ होती हैं। इनके अतिरिक्त और साढ़े चार रश्मियाँ क्रमश: कही गयी हैं। इकारादि स्वरों का क्रम भी यही है। एक-एक स्वर का साढ़े बाईस का क्रम होता है।

**सदलाब्धि: कवर्णस्य पादन्यूनं तु पञ्चकम् ॥१२४॥**

**पञ्चकं सार्धवेदं च षट् सपादं च पञ्चकम् । खवर्णस्याप्ययं ज्ञेय: क्रम: पञ्चान्तकस्य तु ॥१२५॥**
**भूतं सपादवेदं च पञ्चकं सार्धवारिधि: । षट्कं सपादभूतं स्यादपि घाक्षरकस्य तु ॥१२६॥**
**सार्धाब्धिश्च सपादाब्धि: सार्धपञ्चकमेव च । सार्धाम्भोधी रसाश्चैव सपादं पञ्चकं तत: ॥१२७॥**
**ङकारस्य चकारस्य छकारस्याप्ययं क्रम: । जकारस्य तु पञ्चैव सपादं वेदमेव च ॥१२८॥**
**पञ्चकं सार्धवेदं च षट्कं भूतं सपादकम् । झकारस्याम्बुधिसार्धं सपादाम्बुधिरेव च ॥१२९॥**
**पञ्चकं सार्धवेदं च षट्कं पादविहीनकम् । षट्कं ञार्णस्य तु तथा टठयोश्च जकारवत् ॥१३०॥**
**डार्णस्य पादहीनं स्यात् षट्कं पञ्च सपादका: । सार्धषट्कं पञ्चकं च सप्तकं सार्धषट्ककम् ॥१३१॥**

क वर्ण की रश्मियाँ पौने पाँच, पाँच, साढ़े चार और सवा छ: होती हैं। ख वर्ण की रश्मियाँ पाँच होती हैं। ग की रश्मियाँ सवा चार, पाँच, साढ़े चार होती हैं। घ वर्ण की रश्मियाँ छ: और साढ़े पाँच होती हैं। ङ वर्ण की रश्मियाँ साढ़े चार, सवा चार, साढ़े पाँच, साढ़े चार, सवा छ: होती हैं। च और छ का क्रम भी यही है। ज की रश्मियाँ पाँच और सवा चार, पाँच, साढ़े चार, सवा छ: होती हैं। झ की रश्मियाँ साढ़े चार, सवा चार, पाँच, साढ़े चार और छ: होती हैं। ञ, ट, ठ वर्णों की रश्मियाँ ज के समान हैं। ड की रश्मियाँ पौने छ:, सवा पाँच, पाँच, सात और साढ़े छ: हैं।

**ढणतानामयं ज्ञेय: क्रमो देशिकसत्तमै: । थार्णस्य सार्धभूतं स्यात् सपादं भूतमेव च ॥१३२॥**
**रसाश्च पादहीनं स्यात् षट्कं सप्तकमेव च । सार्धषट्कं तथा ज्ञेया दधनानां च देशिकै: ॥१३३॥**
**पार्णस्य सार्धभूतं स्यात् पञ्चकं षट्कमेव च । सार्धभूतं गजा: षट्कं फकारस्याप्ययं क्रम: ॥१३४॥**
**बार्णस्य दशकं सार्द्धा गजा दशकमेव च । नवकं रविसङ्ख्याकं सार्धपंक्तिर्यथाक्रमम् ॥१३५॥**
**भार्णस्य नवकं सार्धं नवकं पंक्तिरेव च । नवकं रविसङ्ख्याकं सार्धपंक्ति: क्रमेण वै ॥१३६॥**
**मार्णस्य नवकं सार्धं गजाश्चैकादशापि वा । नवकं रविसङ्ख्याकं सार्धपंक्ति: क्रमेण च ॥१३७॥**
**यार्णस्य नवकं सार्धगजा: पङ्क्तिस्तथैव च । नवकं रविसङ्ख्याकं सार्धैकादशकं तत: ॥१३८॥**
**रार्णस्य नवकं सार्धगजा एकादशं तत: । नवकं रविसङ्ख्याकं सार्धपंक्तिर्यथाक्रमम् ॥१३९॥**
**लार्णस्य दशकं सार्धगजा दशकमेव च । नवकं रविसङ्ख्याकं सार्धपंक्तिस्तथैव च ॥१४०॥**
**वार्णस्य मनुसङ्ख्याकं विश्वेदेवास्तथैव च । सदलं तिथिसङ्ख्याकं सदलं विश्वमेव च ॥१४१॥**
**अष्टादश षोडश च शषसानां सपंक्तय: । हार्णस्याष्टाविंशतिश्च षड्विंशतिरत: परम् ॥१४२॥**
**एकत्रिंशत्सप्तत्रिंशत् षट्त्रिंशत्तदनन्तरम् । द्वात्रिंशच्च क्रमो ज्ञेय: क्षकारस्याप्ययं क्रम: ॥१४३॥**

ढ ण त की रश्मियों के क्रम भी उसी प्रकार हैं। थ की रश्मियाँ साढ़े पाँच, सवा पाँच, पौने छ:, छ:, सात, साढ़े छ: हैं। थ के समान ही द, ध, न की रश्मियों का भी क्रम है। प की रश्मियाँ साढ़े पाँच, पाँच, छ:, साढ़े आठ, छ: हैं। फ का क्रम भी प के समान ही है। ब की रश्मिसंख्या दश, साढ़े आठ, दश, नव, बारह और साढ़े दश है। भ की रश्मियाँ नव, साढ़े नव, दश, नव, बारह और साढ़े दश हैं। म की रश्मियाँ साढ़े आठ, ग्यारह, नव, बारह और साढ़े दश हैं। य की

रश्मियाँ नव, साढ़े आठ, दश, नव, बारह, साढ़े ग्यारह हैं। र की रश्मियाँ नव, साढ़े आठ, ग्यारह, नव, बारह, साढ़े दश हैं। ल की रश्मियाँ दश, साढ़े आठ, दश, नव, बारह, साढ़े दश हैं। व की रश्मियाँ चौदह, आठ, पन्द्रह, सवा एक हैं। श-ष-स की रश्मियाँ अट्ठारह, सोलह, दश हैं। ह की रश्मियाँ अट्ठाईस, छत्तीस, इकतीस, सैंतीस, छत्तीस, बत्तीस हैं। क्ष की रश्मियाँ भी ह के समान ही हैं।

**ततः सङ्कीर्णरश्मीनां सहजानामशेषतः। ज्ञानेन वर्णवृन्दस्य ज्ञातुं वैभवमुत्तमम् ॥१४४॥**
**शक्यतेऽत्र न सन्देहः सत्यं सत्यं न चान्यथा। ककाराद्यर्कवर्णानां त्रिंशत्त्रिंशत्तथैव च ॥१४५॥**
**डकारस्य दशार्णानां षट्त्रिंशत्क्रम ईरितः। बकारादि रसार्णानां षष्टिसङ्ख्या समीरिता ॥१४६॥**
**वादीनां वेदवर्णानां नवत्येवमुदाहृता। हक्षयोश्च शतं प्रोक्तमशीत्युत्तरमेव च ॥१४७॥**
**अकारादिस्वराणां च प्रत्येकं च शतद्वयम्। पञ्चविंशतिरुद्दिष्टा मयूखा मूलतः क्रमात् ॥१४८॥**
**सार्द्धद्वाविंशतिर्ज्ञेयाः सङ्कीर्णास्तु पृथक्पृथक्। द्विशतं सार्धयुग्मं च सहजा रश्मयः पृथक् ॥१४९॥**
**कादिठान्तार्कवर्णानां मूलभूतास्तु रश्मयः। शतत्रयं तु प्रत्येकं ज्ञातव्या देशिकोत्तमैः ॥१५०॥**
**त्रिंशत्त्रिंशत्क्रमेणैव सङ्कीर्णा रश्मयः स्मृताः। द्विशतं सप्ततिश्चैव सहजास्तु पृथक्पृथक् ॥१५१॥**
**डादीनां दशवर्णानां त्रिशतं षष्टिरेव च। मूलभूतास्तु सङ्कीर्णाः षट्त्रिंशच्च पृथक्पृथक् ॥१५२॥**
**सहजा द्विशतं षष्टिश्चतुरुत्तरमेव च। बादीनां रसवर्णानां मूलभूता हि रश्मयः ॥१५३॥**
**शतषट्कं तु सङ्कीर्णा विज्ञेयाः षष्टिसङ्ख्यया। निजाः पञ्चशतं चत्वारिंशच्च क्रमतः पृथक् ॥१५४॥**
**वादीनां वेदवर्णानां नवशत्या पृथक् पृथक्। मूलभूतांशवो ज्ञेयाः सङ्कीर्णा नवतिः पृथक् ॥१५५॥**
**निजा दशोत्तराण्यष्टौ शतानि च ततः परम्। हक्षयोरष्टशत्यूर्ध्वसहस्रं मूलरश्मयः ॥१५६॥**
**अशीत्युत्तरतो ज्ञेयाः शतं सङ्कीर्णरश्मयः। सहस्रं षट्शतं त्रिंशत्सहजा रश्मयः क्रमात् ॥१५७॥**

इन सङ्कीर्ण और सहज रश्मियों के ज्ञान से वर्णवृन्द का ज्ञान प्राप्त करने पर उत्तम वैभव प्राप्त होता है। इसमें सन्देह नहीं है; यह सत्य है, सत्य है; अन्यथा नहीं है।

क से ठ तक के बारह वर्णों की रश्मियों की संख्या तीस-तीस है, कुल सङ्ख्या ३६० है। ड से फ तक के दश वर्णों की सङ्ख्या छत्तीस-छत्तीस है, कुल संख्या ३६० है। ब से ल तक के छः वर्णों की संख्या साठ है और कुल संख्या ३६० है। व से स तक के चार वर्णों की संख्या नब्बे-नब्बे है एवं कुल संख्या ३६० है। ह-क्ष की रश्मियों की संख्या एक सौ अस्सी-एक सौ अस्सी है और कुल संख्या ३६० है। अ से अः तक के सोलह स्वरवर्णों की संख्या दो सौ पच्चीस-दौ सौ पच्चीस है और कुल संख्या ३६०० है। इनकी सङ्कीर्ण रश्मियाँ अलग-अलग साढ़े बाईस हैं। प्रत्येक की सहज रश्मियाँ २०२.५ हैं। क से ठ तक के बारह वर्णों में प्रत्येक की रश्मिसंख्या तीन-तीन सौ है। प्रत्येक की तीस-तीस सङ्कीर्ण रश्मियाँ हैं। दो सौ सत्तर-दो सौ सत्तर प्रत्येक की सहज रश्मियाँ हैं। ड से फ तक दश वर्णों की संख्या ३६० हैं। प्रत्येक सङ्कीर्ण रश्मियाँ छत्तीस-छत्तीस हैं। इनकी सहज रश्मियाँ दो सौ साठ, दो सौ साठ हैं। व स से ल तक के छः वर्णों की मूलभूत रश्मियाँ प्रत्येक की एक सौ छः-एक सौ छः हैं एवं सङ्कीर्ण रश्मियाँ साठ-साठ हैं। अपनी-अपनी सहज रश्मियाँ ५४४ प्रत्येक की अलग-अलग हैं। व से स तक के चार वर्णों में प्रत्येक की रश्मियाँ नब्बे-नब्बे मूलभूत हैं और सङ्कीर्ण नब्बे-नब्बे अलग-अलग हैं। सहजा रश्मियाँ एक सौ आठ-एक सौ आठ हैं। ह-क्ष में मूल रश्मियाँ ११०८ प्रत्येक की हैं, एक सौ अस्सी-एक सौ अस्सी सङ्कीर्ण रश्मियाँ हैं एवं एक हजार छः सौ तीस सहज रश्मियाँ हैं।

**सर्वेषां पार्थिवा ज्ञेयाः सषट्त्रिंशच्छतत्रयम्। आप्याः सद्वादशं ज्ञेयास्त्रिशतं देशिकोत्तमैः ॥११८॥**
**द्विसप्तत्युत्तरं ज्ञेयास्त्रिशतं तैजसांशवः। सचतुर्विंशतिर्ज्ञेयास्त्रिशतं वायुरश्मयः ॥१५९॥**
**चतुःशतं च द्वात्रिंशद्रश्मयो नाभसा मताः। त्रिशतं चाप्यशीतिश्च चत्वारो मानसाः स्मृताः ॥१६०॥**

**एवं रश्मिक्रमज्ञानात् साक्षात्परशिवो भवेत्। नातः परतरं लोके मन्त्रवीर्यप्रकाशकम् ॥१६१॥**
**गुह्याद्गुह्यतरं चैव नादेयं यस्य कस्यचित्। दत्तं चेत्सिद्धिहानिः स्यादित्याज्ञा पारमेश्वरी ॥१६२॥**
**स्तम्भने पार्थिवप्रायाः विज्ञेया मनवोऽत्र च। आप्यप्रायाश्च मनवः शस्ताः स्युः शान्तिकर्मणि ॥१६३॥**
**तैजसास्तु वियत्प्रायाः कार्मणे वश्यकेऽपि च। उच्चाटने तु वायव्याः प्रशस्ता मनवोऽत्र च ॥१६४॥**
**मन्त्रास्तु मानसप्राया मुक्तिदा नात्र संशयः। प्रबुद्धा कुण्डलीशक्तिर्मन्त्रा बोधं प्रयान्ति च ॥१६५॥**
**ज्ञात्वा सम्यग्विधानेन गुरुतः शास्त्रतोऽपि वा। आरोहणक्रमेणैवाप्यवरोहक्रमेण च ॥१६६॥**
**रश्मिन्यासे कृते चैव मन्त्राः सिद्ध्यन्ति तत्क्षणात्। रश्मिन्यासं विना यस्तु मन्त्रवीर्यप्रयत्नवान् ॥१६७॥**
**सिद्धिर्न जायते तस्य कल्पकोटिशतैरपि। कालीमते समुद्दिष्टा रश्मयः सिद्धिदायकाः ॥१६८॥**

**इति कालीमते श्रीविद्यारश्मयः।**

सबों की पार्थिव रश्मियाँ ३६० हैं, जलीय रश्मियाँ ३१२ हैं, आग्नेयी रश्मियाँ ३७२ हैं, वायवीय रश्मियाँ ३२४ हैं, नाभस रश्मियाँ ४३२ हैं एवं मानस रश्मियाँ ३८४ हैं। इस प्रकार के रश्मिज्ञान से साधक साक्षात् परशिव हो जाता है। इससे श्रेष्ठ मन्त्रवीर्य-प्रकाशक संसार में दूसरा कोई नहीं है। यह गुप्त से भी गुप्त है। जिस किसी को देय नहीं है। देने से सिद्धि नहीं मिलती—यह परमेश्वरी की आज्ञा है।

पार्थिव मन्त्रों का प्रयोग स्तम्भन में होता है। जलीय मन्त्रों का प्रयोग शान्ति कर्म में प्रशस्त होता है। वशीकरण में तैजस, नाभस मन्त्रों का प्रयोग उत्तम होता है। उच्चाटन में वायवीय मन्त्र प्रशस्त हैं। मानस मन्त्र मोक्षदायक हैं। इससे शाक्त मन्त्र चैतन्य होते हैं। इनका सम्यक् ज्ञान गुरु से या शास्त्र से प्राप्त करके आरोहण-अवरोहण क्रम से रश्मियों का न्यास करने से मन्त्र तत्क्षण सिद्ध होते हैं। रश्मिन्यास के बिना जो मन्त्रवीर्य के लिये यत्न करता है, उसे सौ करोड़ कल्पों में भी सिद्धि नहीं मिलती है। कालीमत में समुद्दिष्ट रश्मियाँ सिद्धिदायिका हैं।

### कादिमते चक्रषट्के प्रत्येकवर्णानां मूलसङ्कीर्णरश्मिसंख्याक्रमः

**वक्ष्ये कादिमते सम्यग्रश्मयश्चक्रषट्कके। पार्थिवाः स्वरहीनाश्च सप्त ह्रस्वस्वरान्विताः ॥१॥**
**पञ्चत्रिंशत् समुद्दिष्टा दीर्घयुक्तास्तु सप्ततिः। ते पुनः शुद्धतो बिन्दुसर्गाभ्यां दशपञ्च च ॥२॥**
**शतत्रयं समुद्दिष्टाः पार्थिवाः पञ्च युक्स्वराः। उदात्ताश्चानुदात्ताश्च स्वरितास्तिथिसंज्ञकाः ॥३॥**
**ते पुनः शुद्धतो बिन्दुसर्गाभ्यां समुदाहृताः। पञ्चचत्वारिंशदिति त्रिशतं षष्टिसङ्ख्यकाः ॥४॥**
**मूलाधारे महीस्थाने विज्ञेया देशिकोत्तमैः। सङ्कीर्णा रश्मयः ख्याता मणिपूरे जलाश्रये ॥५॥**
**स्वाधिष्ठानेऽनलावासेऽनाहतेऽनिलमन्दिरे। विशुद्धे व्योमनिलये तथा प्रोक्ताश्च रश्मयः ॥६॥**
**आज्ञाचक्रे मनःस्थाने हलक्षास्त्रय एव हि। ह्रस्वदीर्घस्वरैर्युक्ताः पञ्चोत्तरमतः परम् ॥७॥**
**चत्वारिंशत् समाख्यातास्ते पुनः सानुनासिकाः। ततस्तेऽननुनासाश्च तथा नवतिसङ्ख्यकाः ॥८॥**
**ते पुनः शुद्धतो बिन्दुसर्गाभ्यामुभयात्मना। षष्ट्युत्तरं त्रिशतकं सम्यक्ख्याताः स्युरंशवः ॥९॥**
**स्वराणां भागशः प्रोक्ताः पार्थिवाद्याश्च षड्विधाः। एकस्यैकस्य वर्णस्य सार्द्धद्वाविंशतिः पृथक् ॥१०॥**
**कादीनां रविवर्णानां पार्थिवाद्याश्च षड्विधाः। एकस्यैकस्य वर्णस्य त्रिंशत्त्रिंशत् पृथक् पृथक् ॥११॥**
**डादीनां दशवर्णानां पार्थिवाद्याश्च रश्मयः। एकस्यैकस्य वर्णस्य षट्त्रिंशत्क्रम ईरितः ॥१२॥**
**बादीनां रसवर्णानां पार्थिवांशादयः क्रमात्। एकस्यैकस्य वर्णस्य षष्टिः षष्टिरुदाहृताः ॥१३॥**
**वादीनां वेदवर्णानां पार्थिवाद्याश्च षड्विधाः। एकस्यैकस्य नवतिर्नवतिः प्रोक्तरूपतः ॥१४॥**
**हक्षयोः पार्थिवाद्याश्च षड्विधा रश्मयः क्रमात्। अशीत्युत्तरतो ज्ञेयाः शतमेकैकवर्णके ॥१५॥**
**एवं सहस्रद्वितयं शतं षष्टिश्च रश्मयः। चक्रे चक्रे विजृम्भन्ते सङ्कीर्णा रश्मयः पृथक् ॥१६॥**

**निखिला रश्मयो ज्ञेयाः सङ्कीर्णा द्वादशैव हि। सहस्राणि च षष्ट्युर्ध्वनवशत्या युतानि वै ॥१७॥**
**सन्धिषट्केऽध ऊर्ध्वे च चत्वारिंशच्च षट्शतम्। अष्टौ सहस्राण्येवं हि सङ्कीर्णा रश्मयोऽम्बिके ॥१८॥**
**षष्ट्युत्तरशतोर्ध्वं च द्विसहस्रमपास्य च। त्रिचत्वारिंशदेवात्र सहस्राणि शतद्वयम् ॥१९॥**
**रश्मयो मूलभूता हि समुद्दिष्टा ह्यशेषतः। निजाश्च भागशो ज्ञेयाः सङ्कीर्णाः प्रागुदीरिताः ॥२०॥**
**अर्धं सूर्यस्वरूपाश्च अर्धं सोमस्वरूपिणः। इति।**

**कादिमत में षट्चक्रगत रश्मियाँ**—अब कादिमत में षट्चक्रों की रश्मियों का सम्यक् रूप से वर्णन किया जा रहा है। स्वरहीन और सात ह्रस्व स्वरान्वित वर्णों को पार्थिव कहते हैं। इनकी कुल संख्या पैंतीस है। दीर्घयुक्त रश्मियाँ सत्तर हैं। वे ही पुनः बिन्दु-विसर्ग से शुद्ध होकर पन्द्रह हैं। पाँच स्वरयुक्त पार्थिव रश्मियाँ तीन सौ हैं। उदात्त-अनुदात्त और स्वरित् पन्द्रह हैं। फिर वे बिन्दु-विसर्ग से शुद्ध होकर पैंतालीस है। मूलाधार पृथ्वी स्थान में ये ३६० हैं।

जलाश्रय मणिपूर की रश्मियों को सङ्कीर्ण कहते हैं। स्वाधिष्ठान अग्निस्थान, अनाहत वायुस्थान, विशुद्धि आकाश-स्थान में प्रत्येक की तीन सौ साठ रश्मियाँ हैं। मानस स्थान आज्ञा चक्र में ह ळ क्ष तीन अक्षर हैं। ह्रस्व दीर्घ स्वरों से युक्त इनकी संख्या पैंतालीस है। पुनः ये सानुनासिक-अननुनासिक होकर नब्बे की संख्या में हैं। फिर बिन्दु-विसर्गयुक्त उभयात्मक रश्मियाँ तीन सौ साठ हैं। स्वरों के भाग से पार्थिव छः प्रकार की रश्मियाँ हैं। प्रत्येक वर्ण की रश्मियाँ साढ़े बाईस हैं।

बारह कादि वर्णों की रश्मियाँ छः प्रकार की हैं। प्रत्येक वर्ण की रश्मियाँ तीस-तीस हैं और कुल संख्या ३६० है। ड से फ तक के दश वर्णों में प्रत्येक की पार्थिवादि रश्मियाँ छत्तीस हैं और कुल रश्मिसंख्या ३६० है। ब से ल तक के छः वर्णों में पार्थिवादि क्रम से साठ-साठ रश्मियाँ हैं और इनकी कुल संख्या ३६० है। व से स तक चार वर्णों की पार्थिवादि षड्विध नब्बे-नब्बे रश्मियाँ हैं। कुल ३६० हैं।

ह-क्ष दो वर्णों की पार्थिवादि षड्विध रश्मियाँ एक सौ अस्सी-एक सौ अस्सी हैं। कुल संख्या ३६० है। इस प्रकार दो हजार एक सौ साठ सङ्कीर्ण रश्मियाँ प्रत्येक छः चक्रों में रहती हैं। कुल सङ्कीर्ण रश्मियों की संख्या १२९६० है। छः सन्धियों के ऊपर-नीचे ८६४० सङ्कीर्ण रश्मियाँ रहती हैं। दो हजार एक सौ साठ जलीय रश्मियाँ हैं। तैंतालीस हजार दो सौ मूलभूत रश्मियाँ हैं। पूर्वोक्त निज रश्मियों में आधी सूर्यरूपा हैं और आधी चन्द्ररूपा हैं।

**तन्त्रान्तरे—**

**कण्ठदेशे स्वराणां च भूतवर्णत्रिके त्रिके। तत्तद्भूतांशवो ज्ञेयाः शतत्रयविभागतः ॥१॥**
**अन्येषां पञ्च पञ्चैव विसर्गस्य तु मानसाः। शतत्रयं समुद्दिष्टा अन्येषां तु चतुर्दश ॥२॥**
**कादिष्वनिलवर्णानां पञ्चोत्तरशतक्रमः। अन्येषां पञ्चपञ्चैव नवानां वायुरश्मयः ॥३॥**
**आग्नेयानां त्रयाणां च पञ्चोत्तरशतांशवः। अन्येषां पञ्चपञ्चैव नवानामग्निरश्मयः ॥४॥**
**धरार्णयोरेकशती पञ्चविंशतिरुत्तराः। अन्येषां रुद्रवर्णानां पार्थिवांशा दश क्रमात् ॥५॥**
**जलार्णयोरेकशती पञ्चविंशतिरुत्तराः। अन्येषां रुद्रवर्णानां क्रमाद् दश जलांशवः ॥६॥**
**आकाशार्णद्वयस्यापि शतं वै पञ्चविंशतिः। एकैकस्य तु विज्ञेया अन्येषां दश वै दश ॥७॥**
**डादिफान्तदशार्णेषु तत्तद्भूतार्णयोः पृथक्। तत्तद्भूतांशवो ज्ञेयाः सार्धं शतमिति स्फुटम् ॥८॥**
**अन्येषां वसुवर्णानां सार्धद्वादश रश्मयः। बादिलान्तार्णषट्केषु धरावर्णद्वये पृथक् ॥९॥**
**धरांशवस्तु विज्ञेयाः षष्ट्युत्तरशतं तथा। अन्येषां पंक्तिसङ्ख्याका विज्ञेया वीरवन्दिते ॥१०॥**
**तत्तद्भूतांशवो भादितत्तद्भूतार्णकेषु च। देशिकेन्द्रैः सुविज्ञेया एकैकस्य शतत्रयम् ॥११॥**
**अन्येषां तु त्रिवर्णानां प्रत्येकं विंशतिक्रमः। वार्णादिवेदवर्णानां जलयोर्जलरश्मयः ॥१२॥**
**सार्द्धं शतं तु विज्ञेया अन्येषां विंशतिक्रमः। द्वितीयस्य शतं सार्धमन्येषां सप्ततिक्रमः ॥१३॥**

**नाभसाश्चात्र विज्ञेयास्तृतीयस्य तथैव च। वायव्याः क्रमतो ज्ञेया हकारस्य शतत्रयम्॥१४॥**
**क्षार्णस्य षष्टिसङ्ख्या स्यान्नाभसा नात्र संशयः। अग्न्यंशवः क्षकारस्य विज्ञेया वै शतत्रयम्॥१५॥**

तन्त्रान्तर में कहा गया है कि कण्ठ देश-स्थित विशुद्धि चक्र में स्वर और भूतवर्ण तीन-तीन रहते हैं। उनकी रश्मियाँ तीन-तीन सौ होती हैं। दूसरों में पाँच-पाँच विसर्ग, मानस तीन सौ और अन्य चौदह रहती हैं। कादि वायु वर्णों में एक सौ पाँच के क्रम में रहती हैं। दूसरों में पाँच-पाँच, नव-नव वायुरश्मियाँ रहती हैं। आग्नेय तीन वर्णों में एक सौ पाँच एवं दूसरों में पाँच-पाँच, नव-नव आग्नेय रश्मियाँ होती हैं। भूमि वर्णों में एक सौ पच्चीस और दूसरे ग्यारह वर्णों में क्रमशः दश-दश जलरश्मियाँ रहती हैं। दो आकाशी वर्णों में प्रत्येक में एक सौ पच्चीस और दूसरों में दश-दश रश्मियाँ रहती हैं।

ड से फ तक के दश वर्णों में प्रत्येक की भूतरश्मियाँ एक सौ पचास-एक सौ पचास रहती हैं। दूसरे आठ वर्णों में साढ़े बारह रश्मियाँ रहती हैं। ब से ल तक के वर्णषट्क में दो अलग-अलग धरावर्ण होते हैं। धरांशुओं में एक सौ साठ और दूसरों में दश-दश रश्मियाँ रहती हैं। भादि के भूतवर्णों में प्रत्येक की तीन सौ रश्मियाँ होती हैं। अन्य तीन वर्णों में प्रत्येक की बीस रश्मियाँ होती हैं। व से स तक के चार वर्णों में जलरश्मियाँ रहती हैं। इनकी संख्या डेढ़-डेढ़ सौ होती है। दूसरों में बीस-बीस रहती हैं। द्वितीय की एक सौ पचास और दूसरों में सत्तर-सत्तर होती हैं। तृतीय की नाभस रश्मियाँ उतनी ही हैं। ह की वायव्य रश्मियाँ तीन सौ होती हैं। क्ष की नाभस रश्मियाँ साठ हैं और अग्नि रश्मियाँ तीन सौ हैं।

**हार्णस्य षष्टिसंख्या स्यादन्ये तुल्या न संशयः। एवं रश्मिक्रमः प्रोक्तः साधकानां हिताय च॥१६॥**
**गोपनीयः प्रयत्नेन स्वयोनिरिव पार्वति। नाशिष्याय प्रदातव्यै नाभक्ताय कदाचन॥१७॥**
**दत्ते च सिद्धिहानिः स्यादित्याज्ञा पारमेश्वरी। गुरुतः शास्त्रतो ज्ञात्वा साक्षात्परशिवो भवेत्॥१८॥**
**स्वराः षोडश विख्याताः स्पर्शास्ते पञ्चविंशतिः। व्यापका दश सम्प्रोक्ताः सोमसूर्याग्निरूपिणः॥१९॥**
**गुणत्रयात्मकाः कामवसुधर्मप्रदाः क्रमात्। तत्त्वत्रयात्मकाश्चैव भूर्भुवःस्वःस्वरूपिणः॥२०॥**
**मूर्तित्रयात्मकाः सृष्टिस्थितिसंहारकारिणः। धामत्रयात्मकाश्चैव ह्यादिमध्यान्तरूपिणः॥२१॥**

ह की रश्मियाँ साठ हैं। अन्य की भी इतनी ही हैं। रश्मिक्रम का यह वर्णन साधकों के हित के लिये किया गया है। हे पार्वति! अपनी योनि के समान यह गोपनीय है एवं जो शिष्य और भक्त नहीं हैं, उन्हें देय नहीं है; देने पर सिद्धि में हानि होती है—यह परमेश्वरी का आज्ञा है। गुरु से या शास्त्र से इसे ज्ञात करके साधक साक्षात् परशिवस्वरूप हो जाता है।

स्वर सोलह और स्पर्श पच्चीस हैं। दश व्यापक सोम-सूर्य-अग्निस्वरूप हैं। गुणत्रयात्मक ये क्रमशः कामना, धन-धर्म-प्रदायक हैं। ये तत्त्वत्रयात्मक भूः भुवः स्वः के स्वरूपभूत हैं। ब्रह्मा, विष्णु, महेशरूप ये वर्ण सृष्टि-स्थिति-संहारकारी हैं। ये स्वर्ग-पृथ्वी-पातालरूप हैं और आदि-मध्य-अन्तरूप हैं।

**एतेषां वैभवं वक्ष्ये शृणु देवि समाहिता। तिर्यगूर्ध्वमधःस्थानारोहणाद्यवरोहतः॥२२॥**
**समस्तव्यस्तरूपेण प्रतिलोमानुलोमतः। अवस्थात्रयरूपेण व्याप्यव्यापकभेदतः॥२३॥**
**तेजसां शक्तिमूर्तीनां वर्णगुम्फितयोगतः। सूत्रप्रायात्मकत्वेन कुण्डलिन्या विधानतः॥२४॥**
**अष्टात्रिंशत्कला ज्ञेया मन्त्रवीर्यार्थकारिणः। स्वराणां षोडश प्रोक्ताः पृथक्सोमकलाः क्रमात्॥२५॥**
**स्पर्शानां मार्णराहित्ये षट्षट् सूर्यकलाः पृथक्। व्यापकानां कलाः वह्नेः पृथग् दश दशैव हि॥२६॥**
**आरोहणेऽर्धसङ्ख्यास्तास्तथा स्युरवरोहणे। प्रकृतिस्था विजानीयाद्रवेरुभयथाकलाः॥२७॥**
**अप्राकृताः सोमकला वह्नेश्चापि न संशयः। मार्णस्योभयथा प्रोक्ताः षट्सप्ततिकलाः क्रमात्॥२८॥**
**अष्टाविंशत्तथारोहेऽप्यवरोहे तथैव च। एता निजकलाः प्रोक्ताः पूर्णमण्डलरूपिणः॥२९॥**

हे देवि! इनके वैभव का वर्णन सावधानी से सुनो। ये तिर्यक्-ऊपर-नीचे के स्थानों में आरोह-अवरोहरूप में रहते

हैं। समस्त-व्यस्त रूप में, प्रतिलोम-अनुलोम रूप में, अवस्थात्रयरूप में व्याप्य-व्यापकभेद से ये रहते हैं। वर्णगुम्फित योग से ये तैजस शक्तियों की मूर्तियाँ हैं। ये सूत्रप्रायात्मक कुण्डलिनी रूप में हैं। मन्त्रवीर्यकारी ये अड़तीस कलारूप हैं। सोलह स्वर पृथक्-पृथक् सोम की सोलह कलाएँ हैं। मकार को छोड़कर शेष चौबीस स्पर्श वर्णों की छः-छः सूर्यकलायें हैं। दश व्यापक वर्णों में प्रत्येक की दश-दश कलायें हैं। आरोहण में इनकी संख्या आधी होती है और अवरोहण में भी उतनी ही है। प्रकृतिस्थ रविकला उन्हीं दोनों के समान है। सोम-वह्निकला अप्राकृत है। दोनों में मकार की कला छिहत्तर है। आरोह-अवरोह में अट्ठाईस कला है। इतनी निज कलाओं को पूर्ण मण्डल कहते हैं।

**तत्स्वरूपानुसन्धानसिद्धेः सम्यक्त्वयोगतः। अष्टोत्तरसहस्रं वाप्यष्टोत्तरशतं तु वा ॥३०॥**
**अष्टाविंशतिसङ्ख्यातो जपेन्मन्त्रं समाहितः। वीर्ययुक्तो भवेन्मन्त्रस्त्वनायासेन सिद्ध्यति ॥३१॥**
**निजाः कलास्ते सम्प्रोक्ताः सङ्कीर्णाश्च शृणु प्रिये। ततोऽष्टाविंशदर्णानामष्टात्रिंशत् पृथक्पृथक् ॥३२॥**
**कभादिकठडान्ताश्च द्वादशार्णा रवेः स्मृताः। स्वराः षोडश सोमस्य वह्नेर्यादि दशैव हि ॥३३॥**
**चतुश्चत्वारिंशदब्धिशतं सहस्रमेव च। सोमसूर्याग्निरूपिण्यः सङ्कीर्णाः स्युः कलास्तथा ॥३४॥**
**असङ्कीर्णास्तथा प्रोक्ताः पूर्णमण्डलसङ्ख्यकाः। सर्वाः कलास्ताः सम्प्रोक्ताः सहस्रे द्वे च विंशतिः ॥३५॥**
**कला मार्णस्य सङ्कीर्णाः सहस्रं च चतुःशतम्। चतुश्चत्वारिंशदिति निःशेषं समुदाहृताः ॥३६॥**
**ह्रस्वस्वरास्तु पुंरूपा दीर्घाः स्त्रीरूपिणः सदा। वराणां मध्यगं यत्तच्चतुष्कं तु नपुंसकम् ॥३७॥**
**कादिवर्णाः स्मृताः केचित्पुंरूपाः स्त्रीस्वरूपकाः। केचिन्नपुंसकाः केचित्सर्वे ते ह्युभयात्मकाः ॥३८॥**
**मकारः केवलं प्रोक्तः पुरुषस्तु सदाशिवः। बिन्दुरूपी च सर्वात्मा साक्षी सर्वत्र सर्वदा ॥३९॥**

इनके सम्यक् योग से स्वरूपानुसन्धान सिद्ध होता है। इनका एक हजार आठ या एक सौ आठ या अट्ठाईस मन्त्रजप सावधानी से करना चाहिये। इस जप से मन्त्र वीर्यवान होकर अनायास ही सिद्ध हो जाते हैं। इस प्रकार यह निज कलाओं का वर्णन हुआ। अब सङ्कीर्ण कलाओं को कहता हूँ। अट्ठाईस वर्णों में प्रत्येक की सङ्कीर्ण कला संख्या अट्ठाईस-अट्ठाईस है। क से ठ तक और भ से ड तक के बारह वर्ण सूर्यकला हैं। सोलह स्वर चन्द्रकला हैं। अग्नि की दश कला में केवल य से क्ष तक के दश वर्ण हैं। सोम-सूर्याग्निरूपिणी सङ्कीर्ण कलाओं की संख्या एक हजार चार सौ चौवालीस है। असङ्कीर्ण कलाओं का पूर्ण मण्डल भी इतनी ही संख्या का है। सभी कलायें एक हजार दो सौ बीस हैं।

मकार की सङ्कीर्ण कला एक हजार चार सौ है। निःशेष कलायें चौवालीस हैं। ह्रस्व स्वर पुंरूप हैं और दीर्घ स्वर स्त्रीस्वरूप हैं। कुछ नपुंसक और कुछ उभयात्मक हैं। केवल मकार ही सदाशिव पुरुष है। यह बिन्दुरूप में सर्वात्मा, सर्वत्र साक्षी होकर सर्वदा बना रहता है।

**तथा च व्योमवर्णानां स्वरूपं शृणु पार्वति। हकारः परमं व्योम बिन्दुरूपी सदाशिवः ॥४०॥**
**निर्गुणो निर्मलः शुद्धो नित्यरूपी निरञ्जनः। पुरुषस्तु गुणातीतो मकारः सगुणः पुमान् ॥४१॥**
**शकारोऽम्ब्वात्मकं व्योम शब्दातीतं निरञ्जनम्। नकारः शून्यरूपी स्यादनिलात्मकखं शिवे ॥४२॥**
**णकारो धरणीयुक्तो व्योमरूपी च संस्फुटः। ञकारोऽपि तथैवोक्तो ङकारो मरुदात्मकः ॥४३॥**
**ऌॡकारौ व्योमवर्णौ पार्थिवानलसम्भवौ। स्वरूपं वायुवर्णानां शृणुष्व परमेश्वरि ॥४४॥**
**यकारो निर्गुणो वायुरूपी प्राणमयः शिवः। षकारो जीवभूतश्च जीवनात्मा समीरणः ॥४५॥**
**पकारो वह्निरूपी स्याद्वायुः स्पर्शात्मकः परः। तकारो व्योमरूपी स्याद्वायुः सर्वार्थतत्त्वगः ॥४६॥**
**टकारः स्तम्भरूपी स्याद्वायुः क्षित्यात्मकः परः। चकारोऽग्न्यात्मको वायुः सौम्यरूपी महेश्वरः ॥४७॥**
**ककारः खात्मको वायुः सर्वलोकविमोहनः। एकारो रुद्ररूपी स्याद्वायुर्व्योमात्मकः परः ॥४८॥**
**आकारः शब्दरूपी स्याद्वायुरग्न्यात्मकः परः। अकारः सगुणो वायुस्तेजसां निधिरव्ययः ॥४९॥**

हे पार्वति! अब व्योम वर्णों का स्वरूप सुनो। हकार परम व्योम है। बिन्दु सदाशिव है। यह निर्गुण निर्मल शुद्ध नित्य निरञ्जन पुरुष गुणातीत है। मकार सगुण पुरुष है। शकार जलात्मक, व्योम शब्दातीत, निरञ्जन है। नकार शून्यरूपी वाय्वात्मक है। णकार धरणी-युक्त संस्फुट है। ञकार भी णकार के समान ही है। ङ मरुदात्मक है। ऌ-ॡकार व्योम वर्ण पृथ्वी-अग्निसम्भूत है। अब वायुवर्णों का स्वरूप सुनो। यकार निर्गुण वायुरूपी प्राणमय शिव है। षकार जीवभूत जीवन आत्मा समीर है। पकार अग्निरूपी वायु स्पर्शात्मक है। तकार व्योमरूप वायु सर्वार्थतत्त्व है। टकार स्तम्भरूपी वायु क्षित्यात्मक है। चकार अग्न्यात्मक वायु सौम्यरूप महेश्वर है। ककार खात्मक वायु सर्वलोकविमोहक और एकार रुद्ररूपी वायु व्योमात्मक है। आकार शब्दरूपी वायु अग्न्यात्मक है। अकार सगुण वायु तैजस् अव्यय निधि है।

**स्वरूपमग्निवर्णानां वक्ष्येऽहं शृणु पार्वति। रेफस्तु सर्वबीजानां चैतन्यं निष्फलं परम् ॥५०॥**
**आग्नेयमक्षरं शुद्धं निर्मलीकरणार्थकम्। क्षकारो मारुतव्यापी सगुणानिलवर्णकः ॥५१॥**
**फकारोऽग्न्यात्मको वर्णो व्योमरूपी परात्परः। थकारो व्योमरूपी स्यादाग्नेयो व्यक्तविग्रहः ॥५१॥**
**ठकारोऽग्निश्चन्द्ररूपी सलिलात्मकमक्षरम्। छकारोऽम्ब्वात्मकोऽग्निश्च सर्वस्तम्भनकारकः ॥५३॥**
**खवर्णो मारुतव्यापी तेजोवर्णः परात्परः। ऐकारोऽग्निर्वायुरूपी सर्वमन्त्रार्थजीवनः ॥५४॥**
**तेजस्त्रयात्मको वह्निरिकारः शाक्तमक्षरम्। ईकारोऽग्निर्वायुरूपी सर्वबीजात्मकः परः ॥५५॥**

हे पार्वति! अब अग्निवर्णों का स्वरूप कहता हूँ, श्रवण करो। सभी बीजों में चैतन्य निष्कल परम रेफ है। आग्नेय मकार शुद्ध निर्मलकारक है। क्षकार मरुद्व्यापी सगुण वायुवर्ण है। फकार अग्न्यात्मक वर्ण व्योमरूपी परात्पर है। थकार व्योमरूप आग्नेय व्यक्त विग्रह है। ठकार अग्नि-चन्द्ररूपी सलिलात्मक अक्षर है। छकार सलिलात्मक अग्नि सर्वस्तम्भनकारक है। खकार वायुव्यापी तेजवर्ण परात्पर है। ऐकार अग्नि-वायुरूपी सभी मन्त्रार्थों का जीवन है। तेजत्रयात्मक वह्नि इकार शाक्त अक्षर है। ईकार अग्नि-वायुरूपी सर्वबीजात्मक है।

**स्वरूपं भूमिवर्णानां शृणुष्वैकमनाः प्रिये। लकारः पृथिवीवर्णो निर्गुणः परमव्ययः ॥५६॥**
**ळकारः सगुणो भूमिवर्णो वाय्वात्मकः परः। बकारोऽमृतरूपी स्यात् क्षितिवर्णोऽव्ययः परः ॥५७॥**
**दकारोऽग्न्यात्मकः शम्भुर्भूमिवर्णो महान् प्रभुः। डकारः क्षितिवर्णः स्यात्....................॥५८॥**
**जार्णोऽमृतात्मको ज्ञेयो भूमिवर्णोऽमृतप्रदः। गकारो वायुरूपी स्यात् क्षितिवर्णो निरोधकृत् ॥५९॥**
**ओकारो व्योमरूपी स्याद्धरावर्णः परात्परः। ऊकारोऽग्न्यात्मकः शम्भुर्विश्वरूपी धरार्णकः ॥६०॥**
**उकारोऽनिलरूपी स्याद्धरणो व्यापकः परः।**

हे प्रिये! अब भूमिवर्णों का स्वरूप सावधानी-पूर्वक श्रवण करो। लकार पृथ्वी वर्ण निर्गुण परम अव्यय है। लकार सगुण भूमिवर्ण वाय्वात्मक है। वकार अमृतरूपी क्षितिवर्ण अव्यय है। दकार अग्न्यात्मक शम्भु भूमिवर्ण महान् प्रभु है। डकार क्षितिवर्ण है। जकार अमृतात्मक भूमिवर्ण अमृत-प्रदायक है। गकार वायुरूपी क्षितिवर्ण निरोधक है। ओकार व्योमरूपी पृथ्वीवर्ण परात्पर है। ऊकार अग्न्यात्मक शम्भु विश्वरूपी भूमिवर्ण है। उकार अनिलरूपी पृथ्वी वर्ण व्यापक है।

**स्वरूपं जलवर्णानां वक्ष्ये शृणु महेश्वरि ॥६१॥**
**वकारोऽमृतबीजं स्यान्निर्गुणः परमः शिवः। सकारश्चन्द्ररूपी स्याच्छाक्तार्णो जलरूपधृत् ॥६२॥**
**धरात्मको भकारः स्याज्जलार्णः परमः शिवः। व्योमात्मको धकारः स्यात्पाथसार्णो महेश्वरः ॥६३॥**
**ढकारो जलवर्णः स्याद्विश्वव्यापी धरात्मकः। वाय्वात्मको झकारः स्याज्जलार्णः पुरुषोऽव्ययः ॥६४॥**
**घकारो वायुरूपी स्यात्सलिलार्णो महान् प्रभुः। औकारो व्योमरूपी स्याद्व्योमव्यापी जलार्णकः ॥६५॥**
**ऋॠ वह्न्यात्मकौ ज्ञेयौ जलार्णौ शिवरूपिणौ। वैभवं मातृकार्णानां प्रोक्तं ते परमेश्वरि ॥६६॥**

**तेजस्त्रयविधानं ते प्रोक्तं यद्वर्णरूपतः। तेन रूपेण मन्त्राणां भावनारूपतोऽनिशम्॥६७॥**
**वीर्यप्रकाशनं विद्धि सर्वमन्त्रेषु गोपितम्। मन्त्रवीर्यं स्मरन् मन्त्री जपेन्मन्त्रं समाहितः॥६८॥**
**अचिरेणैव कालेन मन्त्रसिद्धिः प्रजायते। इति।**

हे महेश्वरि! अब जलवर्णों का स्वरूप सुनो। वकार अमृतबीज निर्गुण परम शिव है। सकार चन्द्ररूपी शाक्त वर्ण जल-रूप है। धरात्मक भकार सलिलवर्ण परमशिव है। व्योमात्मक धकार पाथस वर्ण महेश्वर है। ढकार जलवर्ण विश्वव्यापी भौमात्मक है। वाय्वात्मक झकार सलिल वर्ण अव्यय पुरुष है। घकार वायुरूपी सलिल वर्ण महान् प्रभु है। औकार व्योमरूपी व्योमव्यापी जलवर्ण है। अग्न्यात्मक ऋ-ॠ सलिल वर्ण विश्वरूप है। हे परमेश्वरि! इस प्रकार मातृकावर्णो के वैभव का वर्णन किया गया। तेजसत्रय विधान से उनके रूपों का वर्णन किया है। मन्त्रों में उन रूपों की भावना अहर्निश करनी चाहिये। यह वीर्य-प्रकाशन सभी मन्त्रों में गोपित है। इस मन्त्रवीर्य का स्मरण करके साधक समाहित चित्त होकर मन्त्र का जप करे। इससे अल्प काल में भी साधक को मन्त्रसिद्धि प्राप्त होती है।

### मन्त्रवीर्यक्रमः सप्रकारान्तरः

**श्रीतन्त्रराजे—**

**मन्त्रवीर्यं शृणु प्राज्ञे कथयामि सुखास्पदम्। येन विज्ञानमात्रेण जीवन्मुक्तो भवेन्नरः॥१॥**
**तेजसां शक्तिमूर्तीनां प्रपञ्चस्यापि कारणम्। गुणत्रयममीषां च यत्कारणमुदाहृतम्॥२॥**
**तत्स्वरूपानुसन्धानसिद्धिः सम्यक्त्वमीरितम्। तन्मन्त्रवीर्यमुद्दिष्टं मन्त्राणां जीव ईरितः॥३॥**
**असम्यक्त्वं तु मन्त्राणामयोग्यकथनेन वै। सदा प्रयोगाद्भजनादकाले संशयाद्भवेत्॥४॥**
**गुरोरवज्ञया पापान्निषिद्धाचारयोगतः। देवताद्रोहतः सर्वपरिवादानवस्थया॥५॥**
**असम्प्रदायादज्ञानादनेकभजनादपि। तत्सम्यक्त्वं येन भवेद्वीर्यं तत्पूर्वमीरितम्॥६॥ इति।**

तन्त्रराज में कहा गया है कि हे प्राज्ञे! सुनो; अब मैं सुखास्पद मन्त्र को कहता हूँ, जिसके जानने-मात्र से मनुष्य जीवन्मुक्त हो जाता है। शक्तिमूर्तियों का तेज ही समस्त प्रपञ्च का कारण है। अब गुणत्रय का जो कारण है, उसे बतलाता हूँ। सम्यक् तत्त्व रूप के अनुसन्धान से सिद्धि मिलती है। मन्त्रों में मन्त्रवीर्य ही जीव है। मन्त्रों में अयोग्य कथन से असम्यक्त्व होता है। बराबर प्रयोग से भजन काल में संशय से यह असम्यक्त्व होता है। गुरु की अवज्ञा, पाप, निषिद्ध आचार से ऐसा होता है। देवताद्रोह से एवं सभी परिवाद अवस्था में यह होता है। असम्प्रदाय से, अज्ञान से, अनेक भजन से भी ऐसा होता है। उस सम्यक्त्व से जो मन्त्रवीर्य होता है, उसका वर्णन पहले किया गया है।

**उत्तरतन्त्रे—**

**मन्त्रवीर्यं प्रवक्ष्यामि साधकानां हिताय च। यस्याज्ञानेन नियतं मन्त्रा निश्चेतनां गताः॥१॥**
**मूलादिब्रह्मरन्ध्रान्तं सूर्यकोटिसमप्रभाम्। विद्युत्कोटिनिभां देवीं चन्द्रकोटिप्रभामयीम्॥२॥**
**जगदुत्पत्तिरक्षान्तकारिणीं ज्ञानचित्कलाम्। अष्टात्रिंशत्कलारूपां सर्वमन्त्रमयीं पराम्॥३॥**
**सर्वतेजोमयीं दिव्यां परमामृतजृम्भिणीम्। षट्चक्रमार्गनिलयां व्योमषट्कावलम्बिनीम्॥४॥**
**चिरं ध्यात्वा साधकेन्द्रः षट्चक्राणि विभाव्य च। तदन्तरष्टत्रिंशाब्जनिचयं च विभाव्य च॥५॥**
**तत्तदब्जस्थितान् वर्णान् कुण्डलीसूत्रगुम्फितान्। तेजस्त्रयात्मकान् ध्यात्वा सूर्याग्नीन्दुकला स्मरेत्॥६॥**
**गमागमविभेदेन तिर्यगूर्ध्वविभेदतः। अवस्थापञ्चकाङ्गेन ह्यध ऊर्ध्वविभेदतः॥७॥**
**समस्तव्यस्तरूपेण सर्वावस्थां गता यतः। ग्रथनादिक्रमेणैव षट्कर्मसु विशेषतः॥८॥**
**तेजस्त्रयात्मकैर्वर्णैर्मूलमन्त्रं सुयोज्य च। जपित्वा भावयेन्मन्त्री तत्तच्चक्रार्णकैः पृथक्॥९॥**
**ततस्तु ब्रह्मकङ्काले ध्यायेच्चक्रक्रमं सुधीः। आधारचक्रं प्रथमं कुलदीपमनन्तरम्॥१०॥**

**वज्रचक्रं ततः प्रोक्तं स्वाधिष्ठानात्मकं परम् । रौद्रं करालचक्रं च गह्वरात्मकमेव च ॥११॥**
**विद्यापदं च त्रिमुखं त्रिपदं कालदण्डकम् । झङ्कारचक्रं च ततः कालीङ्गारं करङ्ककम् ॥१२॥**
**दीपकं क्षोभकं झम्भकानन्दकलिकात्मकम् । मणिपूरकसंज्ञं च लाकुलं कालभेदनम् ॥१३॥**
**महोत्साहं च परमं मादकं पदमुच्यते । अनाहतान्तं चक्राणि छन्दःसङ्ख्यात्मकानि वै ॥१४॥**
**ततस्तु वैष्णवं चक्रं षण्मुखं षट्पदं ततः । विशुद्धं लम्बिकान्तं च लम्बिकास्थानमेव च ॥१५॥**
**इन्दुचक्रं बिन्दुचक्रं नादं नादान्तमेव च । शक्तिचक्रं सहस्रारमेतानि द्वादशैव तु ॥१६॥**
**अष्टात्रिंशत्कलास्थानानीति चक्रक्रमः प्रिये । आधाराद्दश(चक्राणि) वह्निस्थानानि सुन्दरि ॥१७॥**
**ततो द्वादशचक्राणि रवेः स्थानानि वै प्रिये । तदूर्ध्वं षोडशान्यत्र चक्राणीन्दोः सुरेश्वरि ॥१८॥**

उत्तरतन्त्र में कहा गया है कि साधकों के हित के लिये अब मैं मन्त्रवीर्य का वर्णन करता हूँ, जिसका ज्ञान न होने से मन्त्र निश्चेतन होते हैं। श्रेष्ठ साधक मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्र तक करोड़ सूर्यों की प्रभा के समान, करोड़ विद्युत् के समान प्रकाशमयी, करोड़ चन्द्र की प्रभा वाली, जगत् की उत्पत्ति-रक्षा और अन्त करने वाली ज्ञान-चित्कला, अड़तीस कलाओं वाली सर्वमन्त्रमयी परादेवी, सर्वतेजोमयी, दिव्या, परमामृतजृम्भिणी, षट्चक्रमार्गनिलया, व्योमषट्क अवलम्बिनी का दीर्घकाल तक ध्यान में विभावना करे। उसके अन्दर अड़तीस दल वाले कमल की विभावना करके उस कमलदल में स्थित वर्णो को कुण्डलीसूत्र में गुम्फित तेजत्रयात्मक ध्यान करके सूर्याग्निसोमकला का स्मरण करे। गमागम विभेद से, तिर्यक्-ऊर्ध्व विभेद से, पाँच अवस्था से, ऊपर-नीचे के भेद से, समस्त-व्यस्त रूप से, सर्वावस्थागत, ग्रथनादि क्रम से षट्कर्मों में विशेषतः तेजस्त्रयात्मक वर्णों से मूल मन्त्र को जोड़कर जप करे। साधक वर्णानुसार चक्रों की भावना करे। तब ब्रह्मकङ्काल में साधक चक्रों का ध्यान करे। पहले आधारचक्र, तब कुलदीप, तब वज्रचक्र तब स्वाधिष्ठान, तब रौद्रकराल चक्र, गह्वरात्मक विद्यापद, त्रिमुख त्रिपद कालदण्ड झंकार चक्र, तब काल अङ्गारकारक दीपक क्षोभक झम्भकानन्द कलिकात्मक मणिपूर चक्र लाकुल कालभेदन महोत्साह परम पद प्राप्त करे। अनाहत के बाद छन्दःसंख्या में चक्र हैं। इसके बाद वैष्णव चक्र, तब षण्मुख, षट्पद चक्र हैं। इसके बाद लम्बिका, लम्बिकास्थान, इन्दुचक्र, बिन्दुचक्र, नादचक्र, नादान्तचक्र, शक्तिचक्र, सहस्रार—ये बारह चक्र हैं। यह चक्रक्रम अड़तीस कलाओं का स्थान है। आधार से दश चक्र वह्निस्थान हैं। इसके बाद के बारह चक्र सूर्य के स्थान हैं। उसके ऊपर के सोलह चक्र चन्द्रमा के स्थान हैं।

**कुण्डलिन्या महाशक्तेः सर्वावस्थासु सर्वदा । सर्वाः कलास्ताश्चाग्नेय्यः सर्वाः सौराः महेश्वरि ॥१९॥**
**सर्वाः सौम्याः प्रजायन्ते भावनामात्रतः शिवे । अग्नित्रयं तथा सूर्यत्रयं सोमत्रयं तथा ॥२०॥**
**नवधा भिद्यते देवि द्वावग्नौ सूर्य एव च । तथा सोमः प्रातिलोम्याद्द्वयमिन्द्वर्कयोस्तथा ॥२१॥**
**एवं द्वादशधा देवि भिद्यते नात्र संशयः । अग्निसूर्येन्दवश्चैव इन्दुसूर्याग्नयस्ततः ॥२२॥**
**सूर्यसोमाग्नयश्चैव अग्नीन्द्वर्कास्तथैव च । सूर्यसोमाग्नयश्चैव अग्निसूर्येन्दवस्तथा ॥२३॥**
**अष्टादश प्रभेदाः स्युः प्रतिलोमानुलोमतः । साङ्कर्यभेदाः सञ्जाता नवैव परमेश्वरि ॥२४॥**
**एवं भेदा भवन्त्यष्टचत्वारिंशत् क्रमेण वै । एतैर्भेदैर्मूलमन्त्रग्रथनादिरिहोच्यते ॥२५॥**
**मन्त्राः सर्वे महेशानि सकृदुच्चारमात्रतः । वीर्यवन्तो भवन्त्येव सत्यं सत्यं न संशयः ॥२६॥**

कुण्डलिनी महाशक्ति सभी अवस्था में सदैव सभी आग्नेयी, सौर, सोमकलाओं में भावनामात्र से रहती है। अग्नित्रय, सूर्यत्रय और सोमत्रय से नवधा सूर्य और अग्नि दोनों का भेदन करती है तथा सोम प्रतिलोम से चन्द्र और सूर्य का भेदन बारह बार करता है। अग्नि-सूर्य-चन्द्र, चन्द्र-सूर्य-अग्नि, सूर्य-सोम-अग्नि, अग्नि-चन्द्र-सूर्य, सूर्य-चन्द्र-अग्नि, अग्नि-सूर्य-चन्द्र—ये अट्ठारह प्रभेद प्रतिलोम-अनुलोम क्रम से साङ्कर्य भेद से होते हैं। इस प्रकार कुल भेद अड़तालीस होते हैं। इतने भेद से मूल मन्त्र का ग्रथन कहा गया है। सभी मन्त्र उच्चारणमात्र से वीर्यवान होते हैं, यह सत्य है। इसमें संशय नहीं है।

**अथवान्यप्रकारेण मन्त्रवीर्यं शृणु प्रिये। अष्टात्रिंशत्कलारूपा माला सर्वार्थसाधिनी ॥२७॥
मकारं मेरुरूपं तु कृत्वाष्टात्रिंशदेव हि। एकस्यैकस्य सङ्ख्याङ्कं जप्त्वा मन्त्रं प्रसिद्ध्यति ॥२८॥
अथवान्यप्रकारेण मन्त्रवीर्यं शृणुष्व तत्। वाग्भवं ब्रह्मणो बीजं श्रीबीजं विष्णुबीजकम् ॥२९॥
मायाबीजं तु रुद्रस्य बीजत्रयमुदाहृतम्। तेजस्त्रयात्मकं चैव गुणत्रयमयं प्रिये ॥३०॥
त्रिमूर्तीनां कलादौ तु त्रिबीजं योजयेत् पृथक्। पूर्ववत् प्रजपेन्मन्त्रं ग्रथनादिविभेदतः ॥३१॥
मन्त्रवीर्यं तदुद्दिष्टं सत्यं सत्यं न चान्यथा। अथवान्यप्रकारेण मन्त्रवीर्यं शृणु प्रिये ॥३२॥
हकारः सूर्य आख्यातः सूर्यो वह्न्यात्मकः प्रिये। सकारः सोम आख्यात औकारः सोमरूपधृत् ॥३३॥
बिन्दुस्तु गगनं देवि सर्वेषां समरूपधृत्। यो जपेत् प्राणदूतीनामादौ बीजं पृथक्पृथक् ॥३४॥
सहस्रं प्रजपेद् देवि ग्रथनादिविभेदतः। सर्वदोषानपास्यैवं वीर्यवाञ्जायते मनुः ॥३५॥
एवं चतुर्धा यत्प्रोक्तं मन्त्रवीर्यप्रकाशनम्। गोपनीयं प्रयत्नेन स्वयोनिरिव पार्वति ॥३६॥
मन्त्रवीर्यं शृणु प्राज्ञे प्रकारान्तरतो भृशम्। दीक्षाकाले तु यद्रूपं स्वस्यानुग्रहकर्मणि ॥३७॥
श्रीगुरोः सावधानेन तद्रूपं परमेश्वरि। भावयन् व्योमचक्रेऽस्मिन् परमामृतजृम्भिते ॥३८॥
सहस्रं प्रजपेन्मन्त्रं मातृकाक्षरमालया। श्रीगुरोः कृपया देवि वीर्यवाञ्जायते मनुः ॥३९॥
सुगमोऽयं प्रकारः स्याद् दुर्लभो भुवनत्रये। इति।**

अथवा हे प्रिये! अन्य प्रकार का मन्त्रवीर्य सुनो। अड़तीस कला नामक माला सर्वार्थसाधिनी होती है। इसमें मकार मेरुरूप होता है। इसके एक-एक की संख्या के बराबर मन्त्रजप से मन्त्र सिद्ध होता है। अथवा दूसरे प्रकार के मन्त्रवीर्य को सुनो। वाग्भव, ब्रह्मबीज, श्रीबीज, विष्णुबीज, मायाबीज, रुद्रबीज से तेजत्रयात्मक, गुणत्रयात्मक, त्रिमूर्ति कलादि में तीन बीजों को पृथक्-पृथक् जोड़कर पूर्ववत् ग्रथनादि भेद से जप करे। इससे मन्त्र वीर्यवान होता है, इसमें संशय नहीं है, यह सत्य है। अथवा दूसरे प्रकार के मन्त्रवीर्य को सुनो। हकार को सूर्य कहते हैं। सूर्य वह्न्यात्मक है। सकार चन्द्र है। औकार सोमरूप है, बिन्दु आकाश सबों में समान रूप है। जो प्राणदूती नामादि बीज पृथक्-पृथक् एक हजार जप ग्रथनादि विभेद से करता है तब सभी मन्त्रदोषों का नाश होता है और मन्त्र वीर्यवान होता है। हे पार्वति! इस प्रकार इन चार मन्त्रवीर्य-प्रकाशन को अपनी योनि के समान यत्न से गोपित रखना चाहिये। हे प्राज्ञे! अब प्रकारान्तर से मन्त्रवीर्य सुनो। दीक्षाकाल में जिस रूप में अनुग्रहकर्म से गुरु मन्त्र देता है, उसी रूप का ध्यान सावधानी से करना चाहिये। इस रूप की भावना व्योमचक्र में परमामृत से सिञ्चित रूप में करना चाहिये। मातृकाक्षर माला से एक हजार जप करे। तदनन्तर गुरुकृपा से मन्त्र वीर्यवान हो जाता है। मन्त्र को वीर्यवान करने का यह सुगम प्रकार तीनों लोकों में दुर्लभ है।

### मातृकाविधानम्

**दक्षिणामूर्तिसंहितायाम्—**

**अथ वक्ष्ये महेशानि मातृकां लोकमातरम्। अकारादिक्षकारान्तवर्णावयवदेवताम् ॥१॥ इति।**

दक्षिणमूर्तिसंहिता में कहा गया है कि हे महेशानि! अब लोकमाता मातृकाओं को कहता हूँ। ये मातृकायें अ से क्ष पर्यन्त वर्णदेवता के अवयव हैं।

**उत्तरतन्त्रे—**

**अथ सम्यङ्मातृकायां विधानमभिधीयते। अशेषदुःखशमनं समस्तज्ञानदीपनम् ॥१॥
प्रोक्तो ब्रह्मा मुनिश्छन्दो गायत्रं देवता मता। सरस्वती सर्वदेववन्दिताऽनिन्दितप्रभा ॥२॥
समस्तमातृकायास्तु हलो बीजानि शक्तयः। स्वराः स्युः परमेशानि जात्या व्यक्तिस्तु कीलकम् ॥३॥**

**अनिर्वाच्यानां हलां स्वरसंयोगेन सुवाच्यत्वं, व्यक्तिस्तत्कीलकमित्यर्थः। 'अनिर्वाच्या हलो वर्णाः शक्त्या व्यक्ता भवन्ति हि' इति तत्रैवोक्तत्वात्।**

उत्तरतन्त्र में कहा गया है कि अब मैं सम्यक् मातृका-विधान को कहता हूँ। यह विधान सभी दु:खों का शमन करने वाला और सभी ज्ञानों का दीपन है। इसके ऋषि ब्रह्मा, छन्द गायत्री, देवता सरस्वती हैं। सर्वदेव-वन्दिता अनिन्दिता प्रभायुत समस्त मातृका में हल बीज, शक्ति स्वर और व्यक्ति कीलक है।

अनिर्वाच्य हल वर्ण स्वरसंयोग से सुवाच्य होते हैं, व्यक्ति उसका कीलक है। 'अनिर्वाच्य हल वर्ण शक्ति से व्यक्त होते हैं' ऐसा उत्तरतन्त्र में कहा गया है।

**सिद्धसारस्वततन्त्रे—**

**दक्षहस्ततले पृष्ठे करभेऽङ्गुष्ठकादिषु। कनिष्ठान्तासु वामे च कनिष्ठादितलावधि ॥१॥**
**स्वरान् षोडश देवेशि केवलान् विन्यसेत् प्रिये। दक्षहस्ततलान्तं तु न्यसेत् संहार ईरितः ॥२॥**
**दक्षहस्ततलाद् देवि वामहस्ततलावधि। न्यसेद्विसर्गसंयुक्तान् सृष्टिरेषा प्रकीर्तिता ॥३॥**
**वामहस्तकनिष्ठादितत्तलावधि विन्यसेत्। बिन्दुसर्गयुतानष्टौ लृकारादीन् स्वरान् पुनः ॥४॥**
**दक्षहस्ततलाद् देवि तत्कनिष्ठावधि प्रिये। अकारादिऋकारान्तान् स्थितिन्यास उदाहृतः ॥५॥**
**वामहस्तकनिष्ठादिपञ्चस्वङ्गुलीषु क्रमात्। तकारादिशकारान्तान् पर्वस्वेकैकशो न्यसेत् ॥६॥**
**अङ्गुष्ठादिकनिष्ठान्तास्वङ्गुलीषु तथा न्यसेत्। दक्षहस्ते च देवेशि कादिणान्तान् स्थितिक्रमात् ॥७॥**
**हकारादीन् पञ्चवर्णान् युगपत् करयोर्न्यसेत्। अङ्गुष्ठादिष्वङ्गुलीषु व्यापकत्वेन सुन्दरि ॥८॥**
**करशुद्धिं विधायेत्थं मातृकार्णैर्महेश्वरि। षडङ्गानि न्यसेत् पश्चाद्वक्ष्यमाणेन वर्त्मना ॥९॥ इति।**

सिद्धसारस्वततन्त्र में कहा गया है कि दाहिने हाथ के तल में, पीठ में, कमर में, अंगूठा आदि से वाम हस्त की कनिष्ठा तक, कनिष्ठा से करतल तक केवल स्वरों का न्यास करे। दाहिने करतल तक संहार न्यास कहा गया है। दक्ष करतल से वाम करतल तक विसर्ग-संयुक्त न्यास को सृष्टिन्यास कहते हैं। वाम कर की कनिष्ठा से करतल तक बिन्दु-विसर्गयुक्त अ से लृ तक के आठ स्वरों का न्यास करे। तब दक्ष हस्ततल से कनिष्ठा तक अकार से ऋकार तक का न्यास करे। यह स्थितिन्यास होता है। वाम कर की कनिष्ठा से क्रमशः पाँचों अंगुलियों के पर्वों में त से श तक के पन्द्रह वर्णों का न्यास करे। इसी प्रकार अंगूठे से कनिष्ठा तक न्यास करे। दक्ष कर में क से ण तक के पन्द्रह वर्णों का न्यास करे। ष स ह ळ क्ष का न्यास युगपत् करों की अंगुष्ठादि अंगुलियों में व्यापकत्व से करे। मातृकावर्णों से करशुद्धि करे। तदनन्तर विहित कम से षडङ्ग न्यास करे।

**भैरवीतन्त्रे—**

**ततश्चास्याः षडङ्गानि विन्यसेद्देशिकोत्तमः। अमांमध्ये कवर्गः स्यादिमींमध्ये चवर्गकः ॥१॥**
**उमूंमध्ये टवर्गः स्यादेमैंमध्ये तवर्गकः। ओमौंमध्ये पवर्गः स्यादनुस्वारविसर्गयोः ॥२॥**
**यशवगौ सळक्षौ स्तो जातियुक्तानिमान् न्यसेत्।**
**चन्द्रार्धाङ्कितशेखरां त्रिनयनां पञ्चाशदर्णैः क्रमाद्व्याप्ताङ्गीं शरदिन्दुकुन्दरुचिरां वक्षोजभारान्विताम्।**
**दानं चाक्षवटीं सुधारसलसत्कुम्भं शुभं पुस्तकं बिभ्राणां करपङ्कजैर्भगवतीं पद्मासनस्थां भजे ॥१॥**
**आदावभ्यन्तरे न्यस्य षडाधारेषु मन्त्रवित्। अकारादिक्षकारान्तां ततो देहे बहिर्न्यसेत् ॥२॥ इति।**

भैरवीतन्त्र में कहा गया है कि तब देशिकोत्तम इस प्रकार षडङ्ग न्यास करे। अं क ख ग घ ङ मां, इं च छ ज झ ञ मीं, उं ट ठ ड ढ ण मूं, एं त थ द ध न मैं, ओं प फ ब भ म मौं, अनुस्वार-विसर्गयुक्त य ल व जातियुक्त श ष स ह ळ क्ष से षडङ्ग न्यास करे। तदनन्तर मातृका सरस्वती का निम्नवत् ध्यान करे—

चन्द्रार्धाङ्कितशेखरां त्रिनयनां पञ्चाशदर्णैः क्रमाद्व्याप्ताङ्गीं शरदिन्दुकुन्दरुचिरां वक्षोजभारान्विताम्।
दानं चाक्षवटीं सुधारसलसत्कुम्भं शुभं पुस्तकं बिभ्राणां करपङ्कजैर्भगवतीं पद्मासनस्थां भजे।।

ध्यान के बाद पहले अन्तर्मातृका न्यास षडाधार में करके तब अ से क्ष तक के वर्णों से बहिर्मातृका न्यास करे।

**दक्षिणामूर्तौ—**

**कलापत्राम्बुजे कण्ठे स्वरान् सम्यक् प्रविन्यसेत्। हृद्यर्कपत्रे तद्वर्णान् नाभौ दशदले न्यसेत् ॥१॥**
**दशवर्णान् लिङ्गमूले षड्दले षट् तथेश्वरि। चतुर्दले तथाधारे चतुर्वर्णांस्तथेश्वरि ॥२॥**
**भ्रूमध्ये द्विदले हक्षावित्यन्तर्मातृकां न्यसेत्। इति।**

दक्षिणामूर्ति में कहा गया है कि सोलह दल वाले विशुद्धि चक्र में स्वरों का न्यास करे। द्वादश दल अनाहत में बारह वर्णों का न्यास करे। नाभि में मणिपूर दशदल चक्र में न्यास करे। लिङ्गमूल में स्थित षड्दल स्वाधिष्ठान में छः वर्णों का न्यास करे। चतुर्दल मूलाधार में चार वर्णों का न्यास करे। भ्रूमध्य में द्विदल आज्ञा चक्र में ह-क्ष का न्यास किया जाता है। इसे ही अन्तर्मातृका न्यास कहते हैं।

### मातृकापीठयन्त्रं तच्छक्तयश्च

**उत्तरतन्त्रे—**

**मस्तके मुखवृत्ते च नेत्रकर्णेषु विन्यसेत्। नासागण्डोष्ठदन्तेषु समूर्धास्येषु विन्यसेत् ॥१॥**
**पाणिपादयुगस्यापि सन्ध्यग्रेषु न्यसेत् क्रमात्। पार्श्वयोः पृष्ठसन्नाभिजठरेषु प्रविन्यसेत् ॥२॥**
**हृद्दोर्मूलककुद्वामदोर्मूलेषु हृदादिषु। करपद्युगले चैव जठराननयोर्न्यसेत् ॥३॥**
**व्योमान्तसौरसनया युतकर्णिकं तत् किञ्जल्कगं स्वरयुगं प्रविलिख्य पत्रे।**
**वर्गाष्टकं तदनु भूमिपुरेण वीतभाशासु वाक्षरयुजाश्रिषु टान्तयुक्तम् ॥४॥**
**अस्मिन् पीठे यजेद्देवीं नवशक्तिसमन्विते। मेधा प्रज्ञा प्रभा विद्या धीर्धृतिस्मृतिबुद्धयः ॥५॥**
**विद्येश्वरीति गदिता भारत्याः पीठशक्तयः। इति।**

उत्तरतन्त्र में कहा गया है कि मस्तक, मुखवृत्त, नेत्रों, कानों में न्यास करे। नाक, गाल, ओठ, दाँत, मूर्धा में न्यास करे। दोनों हाथ-पाँव की सन्धियों में न्यास करे। बगल, पीठ, नाभि, उदर में न्यास करे। हृदयमूल, बाँयाँ कन्धा, हृदय में न्यास करे। दोनों हाथ-पाँव, जठर में न्यास करे। मूलोक्त श्लोक चार के अनुसार पूजन यन्त्र बनाकर नव पीठ शक्तियों के साथ पूजन करे। इस पूजा से मेधा, प्रज्ञा, विद्या, धृति, स्मृति, बुद्धि, विद्येश्वरी प्राप्त होती हैं।

### मातृकापीठमन्त्रः

**सिद्धसारस्वते—**

**बीजं च सर्वशक्त्यन्ते कमलासनमुच्चरेत्। ङेऽन्तं नमः पदं ब्रूयादयं पीठमनुर्मतः ॥१॥**
**बीजं यन्त्रमध्यस्थम्।**

**मातृकापीठ मन्त्र**—सिद्धसारस्वत में कहा गया है कि पीठपूजा का मन्त्रबीज सर्वशक्तिकमलासनाय नमः है।

### मातृकासावरणार्चना रुचकसंपादनविधिश्च

**तथा—**

**अङ्गादि संयजेदादौ स्वरद्वन्द्वं ततोऽर्चयेत्। अष्ट वर्गांस्ततोऽभ्यर्च्य तच्छक्तीरर्चयेत् क्रमात् ॥२॥**
**कुन्दाभाश्चापविद्यायुक्करयुग्मा दलेष्विमाः। व्यापिनी पालिनी युक्ता पावनी क्लेदिनी ततः ॥३॥**
**धारिणी मालिनी षष्ठी हंसिनी शान्तिनी तथा। ततः सम्पूजयेन्मन्त्री ब्राह्म्याद्यास्तदनन्तरम् ॥४॥**
**लोकपालांस्तदस्त्राणि पूजयेत् क्रमतः सुधीः। एवं कुर्यान्न्यासजालं जपेल्लक्षं च मन्त्रवित् ॥५॥**
**तद्दशांशेन जुहुयान्मधुरत्रयलोलितैः। तिलैः शुद्धैस्तर्पणादि ततः कुर्यात् समाहितः ॥६॥**
**एवं सिद्धे मनौ मन्त्री प्रयोगान्निजवाञ्छितान्। साधयेत् सर्वसिद्ध्यर्थं गुर्वनुज्ञापुरःसरम् ॥७॥**

**स्वर्णं रूप्यं तथा ताम्रं वर्गषोडशदिङ्मितम्। एतैस्तु रचितं सम्यग्रुचकं सर्वकामदम् ॥८॥**
**वर्गः पञ्चविंशतिः, दिग् दश, रुचकमङ्गुलीयकम्।**

पहले अङ्गन्यास नपुंसक ऋ ऌ चार को छोड़कर दो-दो स्वरों से करे। जैसे—अं आं हृदय, इं ईं शिर, उं ऊं शिखा, एं ऐं कवच, ओं औं नेत्र, अं अः अस्त्र। अ क च ट त प य आठ वर्णों की पूजा करे। कुन्दपुष्प के समान वाली विद्या चापयुक्त दो हाथों वाली शक्तियों की पूजा कमलदल में करे। ये आठ शक्तियाँ व्यापिनी, पालिनी, पावनी, क्लेदिनी, धारिणी, मालिनी, हंसिनी और शान्तिनी हैं। इसके बाद ब्राह्मी आदि अष्टमातृकाओं का पूजन करे। इसके बाद दश लोकपालों और उनके दश अस्त्रों की पूजा करे। पूजन के बाद न्यासजाल करके साधक एक लाख जप करे। एक लाख का दशांश दस हजार हवन करे। हवन मधुरत्रय-लोलित तिल से करे। इसके बाद सावधानी से तर्पण करे। इस प्रकार से सिद्ध मन्त्र का साधक वांछित प्रयोग करे। गुरु की आज्ञा लेकर वह साधक सभी सिद्धियों को प्राप्त कर सकता है। पूजा स्वर्ण, रजत्, ताम्रपत्र पर यन्त्र बनाकर करे। ऐसा यन्त्र रोचक सर्वकाम-प्रदायक होता है।

**अष्टोत्तरसहस्रं तु जपित्वा जुहुयात्तथा। घृतेन तत्समादाय सिक्तं सम्पातसर्पिषा ॥९॥**
**अभिषेकप्रकारेण घटे विन्यस्य मुद्रिकाम्। मातृकां पूजयेत्तत्र साङ्गां सावरणां बुधः ॥१०॥**
**अभिषिक्ताय शिष्याय मुद्रां तां वितरेद् गुरुः। मुद्राधारी ग्रहक्षुद्रदस्युमारीसरीसृपैः ॥११॥**
**विमुक्तः सुचिरं जीवेत् प्रथमं विजयी भवेत्। इति।**

एक हजार आठ जप के बाद घी से हवन करे। हवन के समय सम्पात घृत को अभिषेक घट में डाले। उस घड़े में अंगूठी डाले। तब अङ्ग और आवरण-सहित मातृका पूजन करे। अभिषिक्त शिष्य को गुरु वह अंगूठी प्रदान करे। यह अंगूठी पहनने वाला ग्रह, क्षुद्र दस्यु, मारी, सर्पादि से विमुक्त होकर बहुत दिनों तक जीवित रहता है और विजयी होता है।

**मन्त्रतन्त्रप्रकाशे—**
**सोमसूर्याग्निरूपाः स्युर्वर्णा लोहत्रयं तथा। रूप्यमिन्दुः स्मृतो हेम सूर्यस्ताम्रं हुताशनः ॥१॥**
**लोहभागाः समुद्दिष्टाः स्वराद्यक्षरसङ्ख्यया। तैर्लोहैः कारयेन्मुद्रामसङ्कलितसङ्गताम् ॥२॥**
**साग्रं सहस्रं सञ्जप्य स्पृष्ट्वा तां जुहुयात्ततः। तस्यां सम्पातयेन्मन्त्री सर्पिषा पूर्वसङ्ख्यया ॥३॥ इति।**

मन्त्रतन्त्रप्रकाश में कहा गया है कि लोहत्रय—सोना-चाँदी ताँबा क्रमशः सूर्य-चन्द्र-अग्नि है। चाँदी चन्द्र, सोना सूर्य और ताँबा अग्नि है। सोलह भाग सोना, सोलह भाग चाँदी और सोलह भाग ताँबा को मिलाकर अंगूठी बनवाये। अंगूठी को आगे रखकर उसके स्पर्श-सहित एक हजार जप करे। तब हवन करे। उस अंगूठी पर हवनसंख्या के बराबर घी के बूँदों को टपकाना चाहिये।

**उत्तरतन्त्रे—**
**तोयं पिबेद् दिनादौ यस्त्रिवारजप्तमेतया। वत्सराज्जायते सम्यक् स मूकोऽपि कवित्वभाक् ॥१॥ इति।**
**अस्यार्थः प्रातःसन्ध्यावन्दनान्तरं चुलुकेन जलमादाय तन्मध्ये वक्ष्यमाणमातृकायन्त्रं विभाव्याकारादि-क्षकारान्तां मातृकां सञ्जप्य तज्जलममृतं भावयन् मूलाधारात् जिह्वाग्रान्तं सारस्वतीं नाडीं दीपशिखाकारां ध्यायंस्तस्यां होमधिया पिबेत्। एवं प्रतिदिनं कुर्वतश्चतुर्विधं पाण्डित्यं, वक्तृत्वव्याख्यातृत्ववादित्वकवित्वं चेति, स्वात्मज्ञानं च भवतीति परमरहस्यार्थः। तथा—'ब्राह्मीरसेन वचया पयसा पाचयेद् घृतम्'। घृतं गोघृतम्, अत्रौषधित्रयमपि समभागं ग्राह्यम्।**

उत्तरतन्त्र में कहा गया है कि सोकर उठने पर तीन बार मन्त्रजप से तीन अञ्जली जलपान करे। इस प्रकार साल भर करने से गूँगा भी कवि हो जाता है। इसका अर्थ है कि प्रातः सन्ध्यावन्दन के बाद चुल्लू में जल लेकर, उसमें वक्ष्यमाण मातृका यन्त्र कल्पित करके, अ से क्ष तक की मातृकाओं का जप करके, उस जल को अमृत मानकर, मूलाधार से जिह्वाग्र तक सरस्वती

नाड़ी का ध्यान दीपशिखाकार में करके आहुतिरूप में जल को पीये। इस प्रकार प्रतिदिन करने से चतुर्विध पाण्डित्य, वक्तृत्व, व्याख्यातृत्व, वादित्व, कवित्व के साथ-साथ आत्मज्ञान भी प्राप्त होता है। यही उपर्युक्त श्लोक का रहस्यार्थ है।

**मातृकाफलकथनम्**

**अयुतं जप्तमनया भक्षितं कविताप्रदम्। अक्षरौषधिसम्पर्कपयसा पूरयेद् घटम्॥२॥**

**पयसा जलेन।**

**सहस्रजप्तेन ततः साध्यं सिञ्चेत् सुमन्त्रवित्। स स्यान्मेधेन्दिरा कीर्तिदीर्घायुःकवितायुतः॥३॥**

**बन्ध्या च लभते पुत्रं नानागुणगणालयम्। इति।**

एक हजार जप के बाद इसे खाने से कवित्व प्राप्त होता है। अक्षरौषधि सम्पर्क से घड़े में जल भरे। एक हजार जप के बाद मन्त्रज्ञ साध्य को सिञ्चित करे। इससे साध्य की मेधा इन्दिरा के समान होती है। उसे कीर्ति, दीर्घायु, कवित्व प्राप्त होता है। वन्ध्या को पुत्र होता है और वह पुत्र नाना गुणों का आलय होता है।

**मातृकायन्त्रनिर्माणम्**

**तन्त्रराजे—**

**वृत्तद्वयावृतं चाष्टपत्रमब्जं महीपुरम्। विधाय विलिखेन्मध्ये हंसहृद्वनशक्तिकम्॥१॥**

**कूटं स्वरान् केसरेषु वर्गान् पत्रेषु चालिखेत्। पञ्चपञ्चाक्षरोपेतान् दावाम्बु दिग्विदिक्षु च॥२॥**

**स्वरेष्वपुनरुक्तानि पञ्चान्यानि तु पञ्च वै। सव्यञ्जनाव्यञ्जनत्वभेदतोऽभूद् द्विरन्वयः॥३॥**

**सवाताग्निधरास्वेन शक्तिस्तत्पञ्चकं भवेत्।**

**हंसो हकारः, हृत् सकारः, वनमौकारः, शक्तिर्विसर्गः, दावष्ठकारः, अम्बु वकारः। वातोऽकारः, अग्निरिकारः, धरा उकारः, खमनुस्वारः, शक्तिर्विसर्गः। अथैतद्यन्त्ररचनाप्रकारः—तत्र प्राग्वदेव मध्यस्थकूटादिसकलवर्णान् विलिख्य षष्ठसप्तमाष्टदलेषु षष्ठे—'यरलवश' सप्तमे—'षसहळक्ष' इति वर्गद्वयं विलिख्याष्टमे 'अइउअंअः' इति पञ्चाक्षराणि विलिख्य चतुरस्रेऽपि प्राग्वदेव वकारटकारो विलिखेत्। तथा—**

**एतद्यन्त्रस्य मध्यस्थं नाम कृत्वा प्रयोजयेत्। प्रातर्मूर्ध्नि स्मरेदिन्दुबिम्बस्थं सर्वसम्पदम्॥१॥**

**अभिषेकात् धारणाच्च पूजनाल्लोहकल्पिते। स्थापनाद् गृहदेशादौ यन्त्रं सर्वार्थसिद्धिदम्॥२॥**

**एतद्यन्त्रस्य मध्यस्था देवताः सकला अपि। सन्निधिं फलदानं च साधकानां वितन्वते॥३॥ इति।**

**अथ पूर्वोक्तश्लोकस्याप्ययमर्थः—उषःकाले ब्रह्मरन्ध्रस्थसहस्रदलकमलमध्यगतचन्द्रमण्डलमध्ये प्रोक्तयन्त्रं स्वाभीष्टसाध्यनामगर्भं भावयेत्, तेन तत्फलप्राप्तिर्भवति। अथवा भूमावेवैतद्यन्त्रं सिन्दूरादिनोत्कीर्य तत्र प्रागुक्तविधिना कुम्भं संस्थाप्य वर्णौषधिक्वाथजलेनापूर्य, तत्र देवीं सम्पूज्याभिषेकतः स्वाभिमतफलप्राप्तिर्भवति। यद्वा भूर्जादावालिख्य, यथाविधि धारणात् स्वर्णादिकल्पिते यन्त्रे प्रागुक्तविधिना देव्याः पूजनात्ताम्रादौ कल्पितस्य गृहादौ यथाविधि भूम्यन्तःस्थापनाच्च स्वाभिमतफलसिद्धिर्भवति। द्वितीयश्लोकस्यायमर्थ—तत्र सकलदेवताचक्रप्रतिष्ठासु सुवर्णरजतताम्राद्यन्यतमेन कृते पट्टे यन्त्रमुत्कीर्य, मध्ये सम्बुद्ध्यन्ततत्तद्देवतानामपूर्वकम् सन्निधेहीति विलिख्य प्राणप्रतिष्ठां विधाय, तत्र देवीं समभ्यर्च्य मातृकया लक्षमात्रं तद्यन्त्रं स्पृशञ्जपित्वा, तत्त्ववित् पूर्णात्मा सुपूजितं तच्चक्रं प्रथमं भूम्यन्तः संस्थाप्य तदुपरि निजवाञ्छितदेवतामूर्तिं यथाविधि स्थापयेत्। एवं कृते तस्यां मूर्तौ तस्या देवतायाः सान्निध्यं सविशेषं भवति, स्थापयितुश्च सकलमभीप्सितं फलं भवतीति। अथैतन्मातृकाया ये ये न्यासभेदा वर्तन्ते तेषामपि पूजोपासनादिकं सर्वं प्रोक्तविधिनैव विधेयम्।**

तन्त्रराज में कहा गया है कि वृत्तद्वय से आवृत अष्टदल कमल और भूपुर बनाकर बीच में ह्सौः कूट लिखे। केसर में स्वरों को लिखे। दलों में कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग, पवर्ग के पाँच-पाँच वर्णों को लिखे। छठे दल में य र ल व श लिखे।

सातवें दल में ष स ह ळ क्ष लिखे। आठवें दल में अ इ उ अं अः लिखे। चतुरस्र के पूर्वादि दिशाओं में यकार लिखे। कोनों में टकार लिखे।

उषा:काल में ब्रह्मरन्ध्र के सहस्रदल कमलमध्य के चन्द्रमण्डल के बीच में उक्त यन्त्र के बीच में स्वाभीष्ट साध्य नाम की भावना करने से उसका फल मिलता है अथवा भूतल पर उस यन्त्र को सिन्दूरादि से लिखकर पूर्वोक्त विधि से उसमें कलश स्थापित करे। वर्णौषधि क्वाथ जल से कलश को भरे। उसमें देवी का पूजन करे। उस क्वाथ से अभिषेक करने से उक्त फल प्राप्त होता है। अथवा भोजपत्र पर लिखकर सोना आदि के ताबीज में भरकर उसमें देवी की पूजा करके विधिवत् धारण करने से या घर की जमीन में ताम्बे पर यन्त्र लिखकर पुन: गाड़ने से अभिमत फल प्राप्त होता है। द्वितीय श्लोक का अर्थ यह है कि सभी देवताओं के चक्रों की प्रतिष्ठा में सोना, चाँदी, ताँबा के पत्र पर यन्त्र खुदवाकर बीच में सम्बुद्ध्यन्त देवता का नाम एवं सन्निधेहि लिखकर प्राणप्रतिष्ठा करके देवी का पूजन करे। उस यन्त्र को स्पर्श किए हुए मातृकाजप एक लाख करे। तत्त्वज्ञ, पूर्णात्मा, सुपूजित उस चक्र को पहले जमीन में स्थापित करे तब उस पर निज वाञ्छित देवता-मूर्ति की स्थापना विधिवत् करे। ऐसा करने से उस मूर्ति के देवता का विशेष सान्निध्य साधक को प्राप्त होता है। इस स्थापना से सभी इच्छित फल प्राप्त होते हैं। मातृकाओं के सभी न्यासभेद से पूजा उपासना में न्यास करना चाहिये।

### वर्णविभागश: सृष्ट्यादिक्रमेण मातृकान्यासक्रम:

**उत्तरतन्त्रे—**

**न्यसेद्विन्दन्तिकामेनां संहारेण विलोकत:। पूर्वोक्ता एव मुन्याद्या: षडङ्गं च तथा भवेत्॥१॥**
**सञ्चिन्त्य सृष्टिमार्गेण विन्यसेत् सर्गसंयुताम्। बिन्दुसर्गस्थितां स्थित्यां डादिठार्णान्तिकां न्यसेत्॥२॥**
**पूर्वोक्ता एव मुन्याद्या: षडङ्गं च तथा भवेत्। इति।**

उत्तरतन्त्र में कहा गया है कि काम्य कर्म में संहार क्रम से सानुस्वार मातृका न्यास करे। पूर्वोक्त प्रकार से ऋष्यादि षडङ्ग न्यास करे। सृष्टि मातृका न्यास विसर्गयुक्त मातृकाओं से करे। बिन्दु विसर्गयुक्त स्थिति मातृकान्यास ड से प्रारम्भ करके ठ तक करे। पूर्वोक्त समान ही ऋष्यादि षडङ्ग न्यास होता है।

**श्रीकुलार्णवे—**

**यतिवैखानसै: कार्य: संहारान्त: कुलेश्वरि। न्यासो गृहस्थै: स्थित्यन्त: सृष्ट्यन्तो वर्णिनां भवेत्॥१॥ इति।**

श्रीकुलार्णव में कहा गया है कि यति वैखानस को संहारक्रम से मातृका न्यास करना चाहिये और गृहस्थों का वर्णन्यास स्थिति-सृष्टिक्रम से होता है।

### मातृकान्यासान्तरक्रम:

**उत्तरतन्त्रे—**

**प्रणवोत्थकलायुक्तां मातृकां विन्यसेत् तत:। वर्णादिका नमोन्तास्ता न्यस्तव्या ध्रुवसंयुता:॥१॥**
**ऋषि: प्रजापति: प्रोक्तो गायत्रं छन्द ईरितम्। सरस्वती कलारूपा देवता परिकीर्तिता॥२॥**
**ह्रस्वदीर्घस्वरद्वन्द्वगतैरङ्गं ध्रुवैर्भवेत्। केशवादिहृदायुक्तां न्यसेत्तां कामपूर्वकाम्॥३॥**
**यादीन् धातुयुतान्न्यसेत्प्राणशक्त्यात्ममूर्तिभि:। साध्यनारायण ऋषिर्गायत्रं छन्द ईरितम्॥४॥**
**लक्ष्मीनारायणो देवि देवता परिकीर्तिता। षड्दीर्घयुक्तकामान्तै: प्राग्वद्वर्गै: षडङ्गकम्॥५॥**
**न्यसेत् तार्तीयसंयुक्तां हृदन्तां रुद्रपूर्वकाम्। यादीन् धातुसमायुक्तान् प्राणशक्त्यात्मभि: सह॥६॥**
**मुनिस्तु दक्षिणामूर्तिश्छन्दो गायत्रमुच्यते। अर्धनारीश्वरो देवि देवता परिकीर्तिता॥७॥**
**षड्दीर्घयुक्ततार्तीयप्रतिवर्गै: षडङ्गकम्। मायाद्यां मातृकां देवि न्यसेत् साधकसत्तम:॥८॥**
**मुनि: शक्ति: समाख्यातो गायत्रं छन्द उच्यते। देवता जगतामादिर्मातृका भुवनेश्वरी॥९॥**

**षड्दीर्घयुक्तमायान्तैर्वर्गैः प्राग्वत् षडङ्गकम् । श्रीयुतां मातृकां न्यसेद्विधिवत् परमेश्वरि ॥१०॥**
**मुनिर्भृगुः समाख्यातो गायत्रं छन्द ईरितम् । षड्दीर्घयुक्तश्रीबीजयुतैर्वर्गैः षडङ्गकम् ॥११॥**
**कामबीजयुतां न्यसेन्मातृकां कमलेक्षणे । सम्मोहनो मुनिश्छन्दो गायत्री देवता प्रिये ॥१२॥**
**सम्मोहिनी समाख्याता देवता विश्वमोहिनी । दीर्घयुक्तेन कामेन युतैर्वर्गैः षडङ्गकम् ॥१३॥**
**मायालक्ष्मीस्मरारूढां मातृकां विन्यसेत् प्रिये ।**

उत्तरतन्त्र में कहा गया है कि प्रणवोत्थ कलायुक्त मातृका न्यास करे। पहले ॐकार तब वर्ण तब नमः लगाकर न्यास करना चाहिये। इसके ऋषि प्रजापति, छन्द गायत्री, देवता कलारूपा सरस्वती हैं। ह्रस्व-दीर्घ स्वरों के बीच अङ्ग-नाम कहकर षडङ्ग न्यास करे। जैसे—अं हृदयाय आं नमः इत्यादि। पहले क्लीं तब नाम तब नमः कहकर न्यास करे। यादि धातुयुक्त का न्यास प्राणशक्ति आत्ममूर्ति में करे। इसके ऋषि साध्य नारायण, छन्द गायत्री, देवी देवता लक्ष्मीनारायण हैं। क्लां क्लीं आदि षड्दीर्घ युक्त वर्णों से षडङ्ग न्यास करे। रुद्रपूर्वक तार्तीय हृदन्त यादि धातुसंयुक्त से प्राणशक्ति आत्मन्यास करे। इसके ऋषि दक्षिणामूर्ति, छन्द गायत्री और देवी देवता अर्द्धनारीश्वर हैं। प्रत्येक वर्ग में षड्दीर्घ तार्तीय लगाकर षडङ्ग न्यास करे। प्रत्येक मातृका के पहले ह्रीं लगाकर साधक न्यास करे। ऋषि शक्ति, छन्द गायत्री, देवता जगत् आदिमातृका भुवनेश्वरी हैं। ह्रां ह्रीं आदि के साथ वर्ग से षडङ्ग न्यास करे। श्रीयुक्त मातृकाओं से न्यास करे। ऋषि भृगु, छन्द गायत्री हैं। षड्दीर्घ श्रां श्रीं युक्त वर्गों से षडङ्ग न्यास करे। क्लींयुक्त मातृकाओं से न्यास करे। ऋषि समोहन, छन्द गायत्री, देवता सम्मोहिनी विश्वमोहिनी हैं। षड्दीर्घ क्लां क्लीं आदि के साथ वर्गों से षडङ्ग न्यास करे। ह्रीं श्रीं क्लीं युक्त वर्णों से मातृका न्यास करे।

### प्रपञ्चयागनिरूपणम्

**प्रपञ्चयागकर्माथ वक्ष्यते भुक्तिमुक्तिदम् ॥१४॥**
**पञ्चमन्त्रमयं सर्वसिद्धिसम्पत्प्रदायकम् । महागणपतिं त्वादौ सऋषिच्छन्ददैवतम् ॥१५॥**
**साङ्गन्यासं सावरणं ध्यात्वा तन्मन्त्रमष्टधा । जपेद् गाणपतं बीजं सऋषिच्छन्ददैवतम् ॥१६॥**
**चत्वारिंशच्च चत्वारि तथैव प्रजपेत्ततः । सकृद्गाणपतं मन्त्रं जप्त्वा वैदिकमप्यथ ॥१७॥**
**मालामन्त्रं चतुर्वारं सऋष्यादिं जपेत्ततः । मातृकां विन्यसेद् प्राग्वदृष्यादिसहितां त्रिधा ॥१८॥**
**स्वरादिसप्तवर्गैस्तु ग्रहान् सप्त प्रविन्यसेत् । मुखे बाह्वोः पादयोश्च जठरे हृदये क्रमात् ॥१९॥**
**तारो माया च हंसश्च सोऽहं स्वाहेति वै मनुः । प्रपञ्चयागमन्त्रोऽयमष्टार्णः समुदीरितः ॥२०॥**

अब भुक्ति-मुक्तिप्रद प्रपञ्च याग का वर्णन करता हूँ। पञ्च मन्त्रमय प्रपञ्च याग सर्वसिद्धि-संपत्प्रदायक है। सबसे पहले ऋषि, छन्द, देवतासहित, महागणपति का साङ्गन्यास एवं सावरण ध्यान करके उनके मन्त्र का आठ बार जप करे। ऋषि-छन्द-देवतासहित गणपतिबीज 'गं' का जप चालीस बार करे। गणपति मन्त्र-जप के बाद वैदिक मन्त्र का जप करे। मालामन्त्र का जप चार बार करे। तब सऋष्यादि मन्त्र का जप करे। ऋष्यादि सहित तीन बार मातृका न्यास करे। स्वरादि सात वर्गों से सात ग्रहों का न्यास करे। मुख, भुजाओं, पैरों, पेट, हृदय के क्रम से यह न्यास करे। 'ॐ ह्रीं हंसस्सोहं स्वाहा'—यह प्रपञ्चयाग का आठ अक्षरों का मन्त्र है।

### प्रपञ्चयागनिरूपणम्

**प्रपञ्चयागमन्त्रस्य मुनिर्ब्रह्मा समीरितः । परमाद्या समाख्याता गायत्री छन्द ईरितम् ॥२१॥**
**महः परं समाख्यातं देवता चिन्मयं प्रिये । त्रय्यन्ते बोधितं नित्यं सर्वव्यापि निरञ्जनम् ॥२२॥**
**विलोमगैः पञ्चमन्त्रैः सार्धं हरिहराक्षरैः । प्राग्वद् वर्गावसानस्थैस्तारमायादिकैः क्रमात् ॥२३॥**
**षडङ्गानि प्रकुर्वीत जातियुक्तानि मन्त्रवित् । वेदादिमाययोरन्ते दत्त्वादीन् क्रमतस्ततः ॥२४॥**
**मन्त्रशेषं समुच्चार्य होमं कुर्यात् समाहितः । प्रपञ्चयागनामायं होमः सर्वसमृद्धिदः ॥२५॥**

**अकारादिस्तु शान्तान्तः प्रथमोऽत्र मनुर्मतः। शान्तान्तं च हकाराद्यो द्वितीयो मन्त्र इष्यते ।।२६।।**
**तृतीयोऽपि समाख्यातः सकाराकारबिन्दुभिः। सकाराकारसर्गैश्चेन्द्रियषट्कात्मको भवेत् ।।२७।।**
**चतुर्थोऽपि च सोकारहकाराकारबिन्दुभिः। बृहत्प्रयोगात् ब्रह्मात्र मुनित्वेन निगद्यते ।।२८।।**
**श्रेष्ठार्थवाचकं प्रोक्तं परमाख्यं पदं बुधैः। गायन्तं त्रायते यस्माद् गायत्रं छन्द उच्यते ।।२९।।**
**यस्मादतिशयः क्वापि तेजसां नैव विद्यते। परंपदेन तत्प्रोक्तं परं ज्योतिश्च देवता ।।३०।।**
**स्वर्गार्थः स्वेतिशब्दोऽयमात्मार्थेऽपि तथा भवेत्। हा हानार्थोऽपि गत्यर्थः सर्वतो भावतस्ततः ।।३१।।**
**स्वर्गात्मनो स्वरूपं या व्याप्ततेजःपरम्परा। स्वाहाकारेण चाख्याता हुतिर्यस्यां समीरिता ।।३२।।**
**तेजोरूपं तु यद्व्याप्तं सशब्देन तदुच्यते। अहंपदेन चात्मापि द्वयोरैक्यं ततो भवेत् ।।३३।।**
**सोऽहं मन्त्रे विधानेन हकारेऽहं वदेत्ततः। स इत्यनेन चिद्रूपं सर्वार्थस्यावभासकम् ।।३४।।**
**सत्यं व्याप्तं च निर्लेपं हंसमन्त्रं वदेत्ततः। चराचरस्य जगतः सारभूतं गुणात्मकम् ।।३५।।**
**जनकं सर्वलोकानां मायाबीजेन चोच्यते। अकाराद्यैर्मकारान्तैस्त्रिभिर्बीजैर्गुणात्मकैः ।।३६।।**
**भावसत्यं तु यत्कुर्यात् प्रणवार्थः स उच्यते। हृद्धातुर्हरणार्थः स्यादनिष्टं मन्त्रिणस्तु यत् ।।३७।।**
**संहरेत् तन्महः प्रोक्तं वर्णैर्हरिहरैर्ध्रुवम्। प्रपञ्चयागमन्त्रोऽयं प्रपञ्चस्यादिकारणम् ।।३८।।**

इस मन्त्र के ऋषि ब्रह्मा, छन्द गायत्री, देवता महः परचिन्मय हैं। वे वेदान्त में बोधित नित्य सर्वव्यापी निरञ्जन हैं। सार्ध हरिहराक्षर के साथ विलोमक्रम पञ्चमन्त्र के अन्त में ॐ ह्रीं लगाकर जातियुक्त से षडङ्ग न्यास करे। ॐ ह्रीं के बाद दत्वादीन क्रम का अनुसरण करके मन्त्रशेष का उच्चारण करके हवन करे। प्रपञ्च याग नामक यह हवन सर्वसमृद्धिदायक है।

प्रथम मन्त्र में अ से श तक वर्ण हैं। द्वितीय मन्त्र में ष से ह तक के वर्ण हैं। तृतीय मन्त्र 'सां' है। साः इन्द्रिय-षट्कात्मक है। चौथा मन्त्र सोहं है। बृहत्प्रयोग के अनुसार ब्रह्मा इसके ऋषि हैं। विद्वानों ने परम पद को श्रेष्ठार्थ-वाचक कहा है। जिसके गाने से त्राण मिलता है, उसे गायत्री छन्द कहते हैं। जिससे अधिक तेज किसी अन्य में नहीं है, उसे ही परमपद कहते हैं। इसके देवता ज्योति हैं। यह स्वर्ग और आत्मा दोनों के लिये है। 'हा' हानार्थ होने पर भी सर्वत्र स्थित होने से गत्यर्थ है। स्वर्गात्मास्वरूप में जो तेज की परम्परा व्याप्त है, उसे स्वाहा कहते हैं, जिससे आहुति प्रदान करते हैं। तेजरूप में जो व्याप्त है, उसे शब्द में आत्मा कहते हैं। तब शब्द और आत्मा का ऐक्य होता है। सोहं मन्त्र के विधान में हंकार में अहं है। वह चिद्रूप में वह सर्वार्थ का भासक है। तब सत्य व्याप्त निर्लेप हंस मन्त्र का उच्चारण करे। यह चराचर जगत् का सार और गुणात्मक है। सभी लोकों के जनक को मायाबीज कहते हैं। अकार से मकार तक तीनों बीज गुणात्मक हैं। जिसमें सत्य भाव हो, उसे प्रणवार्थ कहते हैं। हृञ् धातु का अर्थ हरण है; इसलिये यह मान्त्रिकों को इष्ट नहीं है। जो संहार करता है, वह महः है। हरिहर वर्ण ॐकार है। यह प्रपञ्चयाग मन्त्र प्रपञ्च का आदि कारण है।

### प्रपञ्चयागन्यासक्रमः

**प्रपञ्चयाग आख्यातो न्यासो येन तु यः कृतः। अङ्गार्णैर्ज्वलने द्रव्यैर्होमोऽत्र द्विविधो मतः ।।३९।।**
**अकारादिषु संयोज्य यथापूर्वं विधानवित्। स्थानेषु मातृकोक्तेषु न्यसेदष्टाक्षरेण तु ।।४०।।**
**साधकेन्द्रः सुशुद्धात्मा पञ्चाशद्वारमन्वहम्। वर्णाः सर्वे तु विख्याता बाह्यज्ञानेन्द्रियात्मकाः ।।४१।।**
**प्रत्येकेन्द्रियसंग्राह्यं जगद् व्याप्तमतस्तु तैः। परात्परतरं लोके ज्योतिरैशं तु यद्भवेत् ।।४२।।**
**तस्मिन् ब्रह्मानले होमो ब्रह्मज्ञैर्मन्त्रिभिस्तु यः। कृतो ज्योतिर्मयैः सम्यङ्मनुभिस्तं प्रचक्षते ।।४३।।**
**ब्रह्मात्मकहविर्द्रव्यैस्तद्विदे ब्रह्मणेऽर्पणम्। वर्णानां भेदतो भिन्नमित्थं शिथिलतां गतम् ।।४४।।**
**शरीरं चर्मसन्नद्धं शोणितामितसम्भृतम्। मेदोमज्जास्थिसंयुक्तं गत्वरत्वेन सम्मतम् ।।४५।।**
**ब्रह्मानले महास्वच्छे सर्वव्याप्ते निरञ्जने। यो जुहोति कृती मन्त्री शुद्धात्मा महतां निधिः ।।४६।।**

अशेषं मन्त्रसञ्ज्ञाप्ये ध्याने पूजनकर्मणि। अधिकारी स एव स्यान्नेतरः फलभाजनम् ॥४७॥
केवलोऽपि च विन्द्वन्तः कलादिकेशवादिकः। श्रीकण्ठाद्यैश्च संयुक्तो मायाबीजसमन्वितः ॥४८॥
लक्ष्म्याद्यः कामबीजाद्यो बीजत्रययुतोऽपि च। प्रपञ्चयागसंयुक्ता दश न्यासाः समीरिताः ॥४९॥
वाञ्छितार्थप्रदाः सर्वे सर्वमन्त्रेषु कल्पिताः। एतेषु श्रेष्ठ आख्यातः प्रपञ्चाह्वययागकः ॥५०॥
ज्ञानदः पुष्टिदश्चाथ सर्वसम्पत्करस्तथा। विशेषतो ग्रहक्षुद्रप्रपञ्चाज्ञाननाशकृत् ॥५१॥ इति।
प्रपञ्चयागमात्रेण यथा होमो विधीयते। यद्यद्द्रव्यैस्तथा तानि यदा यल्लभ्यते बुधैः ॥५२॥
एतत्सर्वं विधानेन कथयामि यथातथम्। उक्तेनैव विधानेन गाणपत्यावसानकम् ॥५३॥
आज्येन जुहुयान्मन्त्री तद्वदेकाहुतिं हुनेत्। प्रपञ्चयागमन्त्रेण घृतेनैव ततः परम् ॥५४॥
बटोदुम्बरसम्भूताः पर्प्यट्यः पिप्पलस्य च। समिधस्तिलसिद्धार्थहविराज्यानि च क्रमात् ॥५५॥
पर्पटी प्लक्षः।

प्रपञ्चयाग नामक न्यास में अङ्गवर्ण द्रव्यों के हवन में दो मत हैं। विधानविद् यथापूर्व विधान से मातृकोक्त स्थानों में आठ अक्षरों से न्यास करे। शुद्धात्मा साधकेन्द्र पचास वर्णों से न्यास करे। ये सभी वर्ण ब्रह्मज्ञानेन्द्रियात्मक हैं। प्रत्येक इन्द्रियों को ग्रहण करके वे जगत् में व्याप्त हैं। संसार में ये परात्पर ज्योति हैं। ब्रह्मज्ञानी मान्त्रिक ब्रह्माग्नि में हवन करे। इस ज्योतिर्मय मन्त्र से सम्यक् हवन करना चाहिये। ब्रह्मात्मक हवि द्रव्य से हवन को ब्रह्मार्पण करे। वर्णों के भेद से भिन्न करने पर शिथिलता होती है। चर्मसन्नद्ध शरीर में लहू, मेद, मज्जा, अस्थि और गत्वरत्व है। महास्वच्छ, सर्वव्याप्त, निरञ्जन ब्रह्माग्नि में जो हवन करता है, वह साधक शुद्धात्मा होकर महान् निधिवान होता है। जो अधिकारी ध्यान-पूजन में अशेष मन्त्र का जप करता है, उसे ही यह फल मिलता है। केवल वर्ण, सानुस्वार वर्ण, कलावर्ण, केशव वर्ण, श्रीकण्ठ वर्ण में ह्रीं श्रीं क्लीं जोड़कर प्रपञ्चयाग-संयुक्त दश न्यास होते हैं। सभी मन्त्र वाञ्छित फल देते हैं। इन सबों में श्रेष्ठ प्रपञ्चयाग होता है। यह प्रपञ्चयाग ज्ञानदायक, पुष्टिप्रद, सर्वसम्पत्कारक है। विशेषत: क्षुद्र, ग्रह, प्रपञ्च और अज्ञान का नाशक है। प्रपञ्चयाग में जैसा होम-विधान है, जिन हवन द्रव्यों से वे फल प्राप्त होते हैं, उन सबों का यथातथ विधान कहता हूँ। उक्त इस विधान से गाणपत्य तक गोघृत से हवन करे। विधान से प्रत्येक आहुति प्रदान करे। प्रपञ्चयाग मन्त्र से घृत से हवन सर्वोत्तम होता है। बड़, गूलर, पीपल, पाँकड़ की समिधा में तिल, सरसो, गोघृत से क्रमश: हवन करे।

### कामानुसारं द्रव्यविशेषहोमः

एतद्द्रव्याष्टकं प्रोक्तं हुनेदेतेन मन्त्रवित्। दशायुतं विधानेन तदर्द्धमथवा तु यः ॥५६॥
यथाभिलषितानत्र भोगान्भुक्त्वा सुखं हि सः। देहान्ते मुक्तिमाप्नोति मुनिभिः प्रार्थितां ततः ॥५७॥
चौरशत्रुग्रहव्याधिसर्पराक्षसदोषनुत्। चतुःशतं तदर्द्धं वा तदर्द्धं वा हुतं मतम् ॥५८॥
तत्तद्दोषानुसारेण होमसङ्ख्यां प्रवर्धयेत्। रविसङ्ख्यसहस्राणि हुनेद् द्रव्याष्टकेन यः ॥५९॥
एत्तद्द्विगुणतश्चाथ चतुर्गुणत एव वा। भूतावेशग्रहावेशजूर्त्यादीन् स विनाशयेत् ॥६०॥
शास्त्रोक्तक्रमभङ्गेन जपपूजादिकृत्तु यः। स्मृतिभ्रंशो भवेत्तस्य होमं द्रव्याष्टकेन सः ॥६१॥
सहस्रसङ्ख्यया कुर्यात्स्वस्थो भवति तत्क्षणात्। प्रत्येकं द्विसहस्रं यो हुनेद्द्रव्याष्टकेन तु ॥६२॥
अपस्मारं विस्मृतिं च शापदोषं स नाशयेत्। द्रव्याष्टकं त्रिमध्वक्तं लक्षमानं हुनेत्तु यः ॥६३॥
प्रादुर्भूतेन महता तस्यैश्वर्येण तत्क्षणात्। देवेन्द्रस्य महालक्ष्मीः स्थिरा तुच्छतरा भवेत् ॥६४॥
लक्षं लक्षार्द्धकं वाथ मधुरत्रयलोलितम्। द्रव्याष्टकं हुनेद्यो वै वत्सरत्रयमध्यतः ॥६५॥
त्रैलोक्यं सकलं तस्य वशे तिष्ठति नान्यथा। वश्यादिसाधनं प्रोक्तं हुनेद् द्रव्याष्टकेन यत् ॥६६॥
ह्रासवृद्ध्यादिकं होमे जानीयात् कार्यगौरवात्। शुद्धैस्तिलैस्तु यो लक्षं होमं कुर्याद्यथाविधि ॥६७॥

महापापानि तस्याशु प्रलयं यान्ति नान्यथा। लक्षं कमलहोमेन महालक्ष्मीः प्रजायते ॥६८॥
हविषा पुष्टिदो होमो यवहोमो यशस्करः। मालतीपुष्पहोमोऽपि सर्ववश्यप्रदो भवेत् ॥६९॥
सामुद्रलवणं हुत्वा तथा वश्यं प्रसाधयेत्। अथ शालिसमुद्भूतांस्तण्डुलान् सुष्ठु चूर्णयेत् ॥७०॥
मधुरत्रयसंयुक्ततच्चूर्णेनैव साधकः। साध्यप्रतिकृतिं कृत्वा सम्यक्सम्पूज्य तां स्पृशन् ॥७१॥
प्राणस्थापनमन्त्रं तु जपेत्साष्टशतं तु तत्। विभज्य जुहुयान्मन्त्री नान्यासक्तमना निशि ॥७२॥
सप्तरात्रं प्रकुर्वाणो नरं वा स्त्रियमेव वा। वशीकरोति झटिति नात्र कार्या विचारणा ॥७३॥
सामुद्रलवणस्यापि पुत्तल्याः फलमीदृशम्। वर्णौषधिविपक्वेन पञ्चगव्येन पूरिते ॥७४॥
चुल्ल्यां संस्थाप्य योऽधस्ताद्वह्निं कुम्भे प्रदीपयेत्। प्रादुर्भूते पुनस्तस्मिन् घटाग्नौ जुहुयाद् घृतम् ॥७५॥
अष्टोत्तरशतं मन्त्री भसितं पतितं च यत्। तावत्संख्यं च सञ्जप्य गृह्णीयात्सर्वसिद्धिदम् ॥७६॥
भक्षणाद् गात्रलेपाच्च तिलकक्रियया तथा। मस्तके धारणात्सद्यः सर्वे नश्यन्त्युपद्रवाः ॥७७॥
भूतप्रेतपिशाचादिविषरोगादिनाशनम्। सर्ववश्यकरं पुंसां श्रीसौभाग्यजयप्रदम् ॥७८॥
सहस्रसङ्ख्यको होमो तदानीं गुरवे बुधः। पलं पलार्धकं वापि दद्याद्धेम्नो वरस्य च ॥७९॥
कल्पवृक्षाद्यथा देवा लभन्ते वाञ्छितं फलम्। प्रपञ्चयागतोऽप्येवं साधकोऽभीष्टमश्नुते ॥८०॥

**कामानुसार हवनीय द्रव्य**—इन पूर्वोक्त आठ द्रव्यों से मन्त्रवित् हवन करे। विधान से हवन दश या पाँच हजार करे। इससे साधक अभिलषित भोगों को भोगकर सुखी होता है और देहान्त होने पर मुनियों के वांछित मुक्ति को प्राप्त करता है। चोर, शत्रु, ग्रह, व्याधि, सर्प, राक्षसजनित दोषशान्ति के लिये चार सौ या दो सौ या एक सौ हवन करे। दोष के अनुसार होमसंख्या में वृद्धि करे। आठों द्रव्यों से बारह हजार हवन करे। इसका दुगुना चौबीस हजार या इसका चौगुना छियानवे हजार हवन भूतावेश, गृहावेश, जूत्यादि का विनाश करने वाला होता है। शास्त्रोक्त क्रमभङ्ग से जो जप-पूजा करता है, उसकी स्मरणशक्ति नष्ट हो जाती है। स्मरण नष्ट होने पर द्रव्याष्टक से दो हजार हवन करने पर पुनः वह स्वस्थ हो जाता है। इससे मिरगी, विस्मृति, शाप-दोष नष्ट होता है। त्रिमधुराक्त द्रव्याष्टक से जो एक लाख हवन करता है, उसे तत्क्षण महान् ऐश्वर्य प्राप्त होता है। इन्द्र की महालक्ष्मी भी उसके लिये तुच्छ हो जाती है। एक लाख या पचास हजार त्रिमधुर-लोलित द्रव्याष्टक से जो हवन करता है, तीन वर्षों के अन्दर उसके वश में त्रैलोक्य हो जाता है। द्रव्याष्टक के हवन से वश्य आदि साधन कहा जाता है। कार्यगौरव के अनुसार हवनसंख्या में कमी-ज्यादा होती है। शुद्ध तिल से जो एक लाख विधिवत् हवन करता है, उसके महापापों का नाश हो जाता है। एक लाख कमल के फूलों के हवन से महालक्ष्मी की प्राप्ति होती है। खीर के हवन से पुष्टि होती है। यव-हवन यशस्कर होता है। मालती के हवन से सभी वश में होते हैं। समुद्री नमक के हवन से वशीकरण होता है। शालिधान्य के चावल के महीन आटा को त्रिमधु में मिलाकर साध्य की प्रतिमा बनाकर उसका सम्यक् पूजन करे। उसका स्पर्श करके प्राणप्रतिष्ठा मन्त्र का एक सौ आठ जप करे। रात में उसके टुकड़े से हवन करे। इस प्रकार सात रात तक हवन करने से साधक नर या नारी को वश में करता है; इसमें विचार नहीं करना है। समुद्री नमक की पुत्तली से भी यही फल मिलता है। वर्णौषधि को पञ्चगव्य-पूर्ण घड़े में रखे। चुल्हा बनाकर उसपर घड़े को रखकर उसके नीचे आग जलाये। उस द्रव्य से प्राप्त घटाग्नि में घी से हवन करे। हवन एक सौ आठ बार करे। हवन के समय भसित पतित संख्या में जप करके ग्रहण करे। इससे सभी सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं। उस द्रव्य को खाने से, शरीर में लगाने से या मस्तक में तिलक लगाने से सभी उपद्रव नष्ट हो जाते हैं। इससे भूत-प्रेत-पिशाचादि, विष-रोगादि नष्ट होते हैं। यह सर्व वश्यकर है और साधक को श्री-सौभाग्य-जय-प्रदायक है। एक हजार हवन करके साधक गुरु को पल भर या पलार्ध भर यदि सोना देता है तो कल्पवृक्ष के समान देवता उसे वांछित फल देते हैं। इस प्रपञ्चयाग से साधक अभीष्ट को प्राप्त करता है। यह फल मातृका विद्या के उपासकों के साथ अन्य विद्योपासकों को भी प्राप्त होता है।

### कालीमते प्राणाग्निहोत्रविधिः

**अथैवं मातृकाविद्योपासकानामन्यविद्योपासकानां च प्राणाग्निहोत्रविधिरुक्तः कालीमते, तथा—**

प्राणाग्निहोत्रं वक्ष्यामि सर्वसिद्धिप्रदायकम्। हितार्थं सर्वलोकस्य मन्त्रिणां च विशेषतः ॥१॥
कृतपद्मासनः पूर्वममलाङ्गः शुभासने। उपविष्टः प्रसन्नात्मा प्राङ्मुखः स्थिरमानसः ॥२॥
भुवनेशीहकारेण सत्त्वरूपेण लाञ्छितम्। मध्यमस्य तदीयेन वामाक्षिरजसा वृतम् ॥३॥
रेफेण तमसा चैव वेष्टितं च त्रिकोणकम्। पूर्वराक्षसवाय्वस्त्रि मूलाधारं विचिन्तयेत् ॥४॥
मध्ये प्राच्यां प्रतीच्याञ्च कौवेर्य्यां दक्षिणे तथा। तस्मिन्नेव समे पञ्च स्मरेत् कुण्डानि मन्त्रवित् ॥५॥
सर्वदा ज्वलदग्नीनि स्वीयकार्यप्रसिद्धये। आवसथ्यं च सभ्यं च तथा चाहवनीयकम् ॥६॥
अन्वाहार्यं पुनः प्रोक्तं गार्हपत्यं भवेदिति। मध्यादिक्रमतस्त्वेवं नामतोऽमूनि चैव हि ॥७॥
प्रभाज्वालानिदानाद्धि ज्ञानरूपान्निरञ्जनात्। मूलप्रकृतिरूपाच्च कल्पादित्यान्निरञ्जनात् ॥८॥
द्वादशान्स्थितात् सर्ववर्णहोतुः परात्मनः। निर्गतां मातृकां मन्त्री सुधानिःष्यन्दरूपिणीम् ॥९॥
प्रतिलोमक्रमाद्भिन्नामेकैकाक्षरतो धिया। होमयेत्तेषु कुण्डेषु ज्वलदग्निषु देशिकः ॥१०॥
स्युस्ते मारकतप्रख्याः क्षादयः पञ्चवर्णकाः। पञ्च यान्ता भवन्त्येव गोमेदाभाश्च शादिकाः ॥११॥
नीलवर्णाश्च माद्याः स्युर्नाद्या विद्रुमसन्निभाः। णादयो वज्रसङ्काशास्तावन्तः परिकीर्तिताः ॥१२॥
पुष्परागत्विवश्चान्ताः कान्ता वैडूर्यवर्णकाः। अष्ट स्वरास्तु मुक्ताभा माणिक्याभास्ततः परम् ॥१३॥
नवरत्नमया ह्येते नववर्गाः प्रकीर्तिताः।

**कालीमत में प्राणाग्नि-हवन की विधि**—सारे संसार के हित के लिये और विशेषकर मन्त्रसाधकों के लिये सर्व-सिद्धिदायक प्राणाग्नि में हवन को कहता हूँ। पहले स्वच्छ शुभासन पर पद्मासन में प्रसन्न अचञ्चल मन से पूर्व की ओर मुख करके बैठे। ह्रीं के ह सतोगुण, ई रजोगुण, र तमोगुण से एक त्रिकोण का पूर्व-नैर्ऋत्य-वायव्य क्रम से मूलाधार में चिन्तन करे। उस त्रिकोण में, मध्य में, पूर्व में, पश्चिम में, उत्तर में, दक्षिण में पाँच कुण्डों की कल्पना करे। इन कुण्डों में अपने-अपने कार्य के लिये आवसथ्य, सभ्य, आवहनीय, अन्वाहार्य और गार्हपत्य—पाँच अग्नियाँ सदैव प्रज्ज्वलित रहती हैं। मध्यादि क्रम से इनके ये नाम हैं। प्रभा ज्वाला बुद्धि, ज्ञानरूपा निरञ्जन, मूल प्रकृतिरूपा, कल्पादि निरञ्जन द्वादश स्थित सभी वर्णों से निर्गत परा आत्मा सुधा निष्यन्दरूपा मातृका के प्रत्येक अक्षर से उन कुण्डों की ज्वलित अग्नि में हवन करे। क्ष ळ ह स ष—ये पाँच मरकत वर्ण के हैं। श व र ल य व गोमेद रङ्ग के हैं। म भ ब फ प का रङ्ग मूँगे के समान है। न ध द थ त ण ढ ड ठ ट का रङ्ग हीरे के सामन है। ञ झ ज छ च का रङ्ग पद्मराग के समान है। ङ घ ग ख क का वर्ण वैडूर्य के समान है। अः अं औं ओ ऐ ए ॡ ऌ का वर्ण मोती के समान है। ॠ ऋ ऊ उ ई इ आ अ का वर्ण माणिक्य के समान है। इन नव वर्गों को नवरत्नमय कहते हैं।

केतुर्विधुन्तुदो मन्दो वाक्पतिर्बुध एव च ॥१४॥
भार्गवो भौमचन्द्रौ च भास्करो नव कीर्तितः। नववर्गाधिपा ह्येते रत्नानामधिदेवताः ॥१५॥
होममेवं विधानेन कुर्युर्येऽनुदिनं बुधाः। पञ्चाशत्सङ्ख्यया ते स्युः सम्मताः भुवनत्रये ॥१६॥
स्वर्णवस्त्रादिकैराढ्या भाग्यवन्तः शुभोदयाः। ये वर्णा यत्र हूयन्ते तानहं वच्मि साम्प्रतम् ॥१७॥
संवर्तकं च तत्षष्ठं पञ्चवर्गान्तिकास्तथा। षोडशस्वरझिण्टीशावर्घीशश्च ततः परम् ॥१८॥
दशैतान् विधिवत् कुण्ड आवसथ्याह्वये हुनेत्। धरा बालीतुरीयश्च वर्गाणां च तुरीयकान् ॥१९॥
मस्तकं च हराख्यं चाप्यमरेशं दशाप्यमून्। सभ्याख्ये जुहुयात् कुण्डे मन्त्रवित्तदनन्तरम् ॥२०॥
नकुलीशं च तत्षष्ठं वर्गाणां च तृतीयकान्। सद्यान्तस्थाणुके चापि वामनेत्रं वशी क्रमात् ॥२१॥
सञ्जुहोतु यथान्यासं कुण्ड आहवनीयके। यसप्तमद्वितीयौ च वर्गाणां च द्वितीयकान् ॥२२॥
भौतिकान्ततिथीशाख्यौ सूक्ष्मसंज्ञमनन्तरम्। अन्वाहार्याभिधे कुण्डे वर्णानेतान् हुनेत् क्रमात् ॥२३॥

वायुषष्ठं च वायुं च वर्गाद्यान् पञ्च पादिकान्। अधरं च क्रियां चापि नारायणमिमान् दश ॥२४॥
गार्हपत्याभिधे कुण्डे हुनेन्मन्त्री समाहितः। वर्णहोमः क्रमेणैवं यथावत् परिकीर्तितः ॥२५॥
आकाशेन समं सर्वं शब्दजातं तु मन्त्रवित्। आवसथ्याभिधे कुण्डे जुहुयात्तदनन्तरम् ॥२६॥
वायुना तद्गुणं पूर्वे वह्निना पश्चिमे मतः। रूपं कुण्डे हुनेन्मन्त्री पयसा रससञ्चयम् ॥२७॥
उत्तराख्ये हुनेत् कुण्डे दक्षिणे तदनन्तरम्। धरया सर्वगन्धं च मन्त्रविज्जुहुयाद् वशी ॥२८॥
प्रलयानलसङ्काशज्वलदग्निष्वहर्निशम्। होमं कुर्वीत कुण्डेषु मातृकावर्णसंयुतम् ॥२९॥
नित्यशुद्धपरानन्दचिद्रूपात्मा प्रजायते। ध्रुवमायादिकं होममजपान्तं तु पूर्ववत् ॥३०॥
पञ्चाशत्सङ्ख्यया कृत्वा न्यस्य तावद्यथाविधि। जीवन्मुक्तो भवेन्मन्त्री चिरञ्जीवी च जायते ॥३१॥
तेजसा सूर्यकल्पोऽसौ कर्ता हर्ता च शम्भुवत्। इति।

**अस्यार्थः—तत्र बद्धपद्मासनः प्राङ्मुखो मृद्वासने समुपविश्य, प्रागुक्तलक्षणे स्वमूलाधारे भुवनेश्वरी-बीजमन्त्रस्य सत्त्वगुणात्मकेन हकारेणाक्रान्तमध्यप्रदेशं तस्य रजोगुणात्मकेन वामाक्षणा ईकारेणावृतं तमोगुणात्मकेन तदीयरेफेण वेष्टितं त्रिकोणमग्निमण्डलं पूर्वनिर्ऋतिवायव्यगतान्यस्राणि कोणानि यस्य तादृशं मूलाधारं विचिन्त्य, तस्मिन्मध्ये पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षेष्वावसथ्यसभ्याहवनीयान्वाहार्यगार्हपत्याख्यानि पञ्च कुण्डानि ज्वलदग्निशिखासमाकुलानि वाञ्छितार्थप्रदानि सञ्चिन्त्य, सर्वतेजःप्रकाशप्रतिबिम्बहेतुभूतानवच्छिन्नचैतन्यात्मकान् सकलवर्णकारणशब्दब्रह्मात्म-कमूलप्रकृत्यात्मनो द्वादशान्तस्थितान् कल्पान्ताग्निशिखास्फुरत्कुहरकेषु कुण्डेषु वक्ष्यमाणक्रमेण वर्णान् मनसा जुहुयात्। तत्र वर्णानां रत्नवर्णतामाह—स्युरिति। रत्नानामधिदैवतत्वेन ग्रहानुपदिशति—केतुरित्यादि। अमृतमयत्वेन ध्यातानां रत्नसवर्णवर्णानां होममाह—होममिति। पञ्चकुण्डेषु पञ्चाशद्वर्णानामेकैकस्मिन् कुण्डे होतव्यान् वर्णान् दर्शयति—संवर्तकमित्यादिभिः। संवर्तकः क्षकारस्तस्य षष्ठः प्रतिलोमेन शकारः पञ्चवर्गान्तिकाः विलोमेन मनणञङाः षोडशस्वरः अः, झिण्टीश एकारः, अर्घीशो हकारः, एतान् दशवर्णानावसथ्याख्यकुण्डे जुहुयात्। धरा लकारः वालीतुरीयो वकारः, वर्गतुरीयका विलोमेन भधढझघाः, मस्तकं अं, हरः लृकारः, अमरेश उकारः, एतान्दश वर्णान् सभ्ये जुहुयात्। नकुलीशो हकारस्तत्षष्ठो लकारः, वर्गाणां तृतीयकाः बदडजगाः, सद्यान्त औकारः, स्थाणुको लृस्वरः, वामनेत्रमीकारः, एतान्दश वर्णान् आहवनीये जुहुयात्। (यसप्तमद्वितीयौ सकाररकारौ वर्गद्वितीयाः फथठछखाः भौतिकान्त ओकारः तिथीशः ॠ सूक्ष्म इकारः, एतान् दश वर्णान् अन्वाहार्ये जुहुयात्)। वायुषष्ठः षकारः, वायुर्यकारः, वर्गाद्याः पतटचकाः, अधर ऐकारः, क्रिया ऋस्वरः, नारायण आकारः, एतान्दश वर्णान् गार्हपत्ये जुहुयात्। इति होमक्रिया। होमप्रकारस्तु 'ॐह्रींक्षंहंसः सोऽहं स्वाहा' इत्यादिक्रमेणैकैकस्मिन् कुण्डे प्रत्येकमक्षरं पुनःपुनर्जुहुयात्। तत्प्रकारस्तु—आवसथ्ये क्षकारं (सभ्ये ळकार)माहवनीये हकारमन्वाहार्ये सकारं गार्हपत्ये षकारं, पुनरेवं क्रमेण शकाराद्यकारान्तान् वर्णान् पञ्च पञ्च जुहुयात्। अथात्र 'अः इति ब्रह्मे'ति श्रुतेः परिशिष्टोऽकारः सर्वथात्र ब्रह्मरूपेण ध्यातव्यः।**

इन नव वर्गों के अन्तिम वर्ग के क्रम से केतु, राहु, शनि, शुक्र, बृहस्पति, बुध, मङ्गल, चन्द्र, सूर्य अधिपति हैं, अधिदेवता हैं। इस प्रकार हवन साधक प्रतिदिन करे। हवन की सर्वसम्मत संख्या पचास है। ऐसा हवन करने से होता सोना एवं वस्त्र से धनी, भाग्यवान एवं कल्याण से युक्त होता है। ये वर्ण जहाँ हूत होते हैं, सम्प्रति उसे कहता हूँ—

आवसथ्य कुण्ड में क्ष श म न मा ङ अः ए ऌ से हवन करे। सभ्य नामक कुण्ड में ल ब भ ध ढ झ घ जं ळ उ से हवन करे। आहवनीय नामक कुण्ड में ह ल ब द ड ज ग औ ऌ ई से हवन करे। अन्वाहार्य कुण्ड में य र फ थ ठ छ ख ए ऐ ॠ इ से हवन करे। गार्हपत्य कुण्ड में स य प त ट च क ऐ ऋ अ से हवन करे। इस प्रकार वर्णहोम के क्रम का यथावत् वर्णन क्रिया गया।

आकाश से उत्पन्न सभी वर्णों से आवसथ्य कुण्ड में हवन करे। वायुवर्ण से पूर्व में, अग्निवर्ण से पश्चिम में, उत्तर कुण्ड में जलवर्णों से, दक्षिण कुण्ड में भूमिवर्णों से हवन करे। अहर्निश प्रलयानल के समान ज्वलित अग्नि वाले कुण्डों में मातृका वर्णों से हवन करे। ऐसा करने से साधक नित्य शुद्ध परानन्द चित्स्वरूप हो जाता है। जप-हवन मन्त्रों के प्रारम्भ में ॐ ह्रीं श्रीं पूर्ववत् लगाये। पचास की संख्या में यथाविधि न्यास करे। इसके साधक जीवन्मुक्त होकर चिरञ्जीवी होता है। उसका तेज सूर्य के समान होता है। वह शिव के समान कर्ता-हर्ता हो जाता है।

उपर्युक्त श्लोक १ से ३१ तक का अर्थ इस प्रकार का भी है—पूर्वमुख से पद्मासन बाँधकर मृद्वासन पर बैठे। पूर्वोक्त लक्षण से अपने मूलाधार चक्र में भुवनेश्वरी बीज ह्रीं के सतोगुणी हकार को मध्य में कल्पित करके रजोगुणी ईकार को वाम भाग में कल्पित करे। उसे तमोगुणी रकार से वेष्टित करे। इन तीन से त्रिकोण अग्निमण्डल कल्पित करे। उसके तीन कोण पूर्व, नैर्ॠत्य और वायव्य में हैं—यह भावना करे। इस त्रिकोण से युक्त मूलाधार का चिन्तन करे। उसके मध्य, पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण में पाँच कुण्डों की कल्पना करे। कुण्डों के नाम हैं—आवसथ्य, सभ्य, आहवनीय, अन्वाहार्य और गार्हपत्य। ये कुण्ड प्रज्वलित अग्नि की शिखा के समान वांछित फल-प्रदायक हैं। सर्व तेज प्रकाश प्रतिविम्ब का कारण अविच्छिन्न चैतन्यात्मक हैं। सभी वर्णों का कारण शब्दब्रह्मात्मक मूल प्रकृतिरूपा द्वादशान्त में स्थित कल्पान्त अग्निशिखा स्फुरत्कुहर कुण्डों में वक्ष्यमाण क्रम से वर्णों के द्वारा मनसा हवन करे। वर्णों का रङ्ग रत्नों के समान है। रत्नों के अधिदेवता के रूप में केतु आदि ग्रह हैं। इनके अमृतमय ध्यान से रत्नवर्ण के वर्णों से हवन करे। पाँचों कुण्डों में पचास वर्णों से बतलाया गया एक-एक का हवन प्रकार यह है—यहाँ प्रतिलोम क्रम अनुसरित है। संवर्तक क्षकार, उससे छठा शकार, पञ्च वर्गान्तिका म न ण ञ ङ, सोलहवाँ स्वर अः, झिण्टीश ए, अर्धीश हकार अर्थात् क्ष श म न ण ञ ङ अः ए ह—इन दश वर्णों से आवसथ्य नामक कुण्ड में हवन करे। धरा लकार, बाला तुरीय वकार, विलोम से वर्ग के चतुर्थ वर्ण भ ध ढ झ घ, मस्तक अ, हर लृकार, अमरेश उकार अर्थात् ल, व, भ ध ढ झ घ अ लृ उ—इन दश वर्णों से सभ्य नामक कुण्ड में हवन करे। नकुलीश हकार, उससे छठा लकार, वर्ग के तृतीय अक्षर ब द ड ज ग, सद्यान्त औकार, स्थाणुक ऌ, वाम नेत्र इकार अर्थात् ह ल ब द ड ज ग औ ऌ इ—इन दश वर्णों से हवन आवहनीय नामक कुण्ड में करे। य से सातवाँ दूसरा स र, वर्ग के द्वितीय वर्ण फ थ ठ छ ख, भौतिकान्त ओकार, तिथीश ॠ सूक्ष्म इकार अर्थात् स र फ थ ठ छ ख ओ ॠ इ का हवन अन्वाहार्य नामक कुण्ड में करे। वायुषष्ठ ष, वायु य, वर्गाद्य प त ट च क अधर ऐंकार, क्रिया ॠ, नारायण आकार अर्थात् ष य प त ट च क ऐं ॠ आ—इन दश वर्णों का हवन गार्हपत्य नामक कुण्ड में करे। इस प्रकार हवन क्रिया पूर्ण होती है। अब हवन प्रकार यह है—ॐ ह्रीं क्षं हंसः सोऽहं स्वाहा इत्यादि क्रम से आवसथ्य में क्षकार, सभ्य में लकार, आवहनीय में हकार, अन्वाहार्य में सकार, गार्हपत्य में षकार का हवन करे। पुनः इसी क्रम से दश वर्णों से एक-एक वर्णों का हवन करे। यहाँ अः ब्रह्मरूप में ध्यातव्य है।

### भोजनकाले प्राणाग्निहोत्रविधिः

**अथैवं कुर्वतां साधकानां भोजनकाले कर्तव्यप्राणाग्निहोत्रमाह उत्तरतन्त्रे—**

**प्रत्यहं विधानानेन भोजनं कुरुते यदि। गार्हपत्यादिकुण्डानि तदा प्राणादिवायवः ॥१॥**
**उद्धरेत् कुण्डनामानि सप्तमीसहितानि तु। प्राणादीनां च नामानि सप्तम्यन्तं समुद्धरेत् ॥२॥**
**हिरण्यानन्तरं वर्णा गगनानन्तरं तथा। रक्तान्ते कृष्णशब्दान्ते सुप्रभान्ते तथा भवेत् ॥३॥**
**शुचयः पदमाभाष्य पावका इति चोच्चरेत्। अग्निं विहृत्यशब्दान्त आत्मानं च ततो वदेत् ॥४॥**
**उपचर्यपदं पश्चादूर्ध्वाधस्तिर्यगुद्धरेत्। पुनरूर्ध्वपदं चाधस्तिर्यगूर्ध्वं समं वदेत् ॥५॥**
**गच्छन्तु वह्निजायान्तान् पञ्च मन्त्रान् समुद्धरेत्। अहं वैश्वापदं पश्चान्नरो भूत्वा पदं वदेत् ॥६॥**
**जुहोम्यन्नं पदं पश्चाच्चतुर्विधपदं चरेत्। पचाम्येवं पदं ब्रूयाद् विधानेन पदं वदेत् ॥७॥**
**स्वाहान्तं सर्वमुक्त्वा तु तृप्तिपर्यन्तमादरात्। तूष्णीं होमं विधायादौ संस्कृतान्नेन मन्त्रवित् ॥८॥**
**अमृतेत्यादिमन्त्रेण पीत्वा तु चुलुकोदकम्। आचम्य विधिना पश्चाच्छुद्धाचमनमाचरेत् ॥९॥**

मूलाधारं समारभ्य द्वादशान्तावधिं स्मरेत् । जीवात्मानं जगद्व्याप्तं नित्यमेवमनन्यगम् ॥१०॥
प्रकृतिस्थं शुभं शान्तमाद्यन्तरहितं परम् । हवनीयेन शुद्धेन हुतेनापि सुतर्पितम् ॥११॥
एवं गलत्सुधान्नं च पञ्चाशद्वर्णसेचितम् । भुक्त्वा हविर्हुतं मन्त्री स ज्वलत्पञ्चवह्निकः ॥१२॥
प्रातः सायं च कुर्वाणो मन्त्री प्राणाग्निहोत्रकम् । गर्भस्थितिभवं क्लेशं न विन्दति कदाचन ॥१३॥

अस्यार्थः—तत्रादौ प्राणादिपञ्चमन्त्रा उद्ध्रीयन्ते, गार्हपत्येत्यादिभिः। अयमर्थः—गार्हपत्ये प्राणे हिरण्यवर्णाः शुचयः पावका अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्योर्ध्वं गच्छन्तु स्वाहा। अन्वाहार्येऽपाने गगनवर्णाः शुचयः पावका अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्याधो गच्छन्तु स्वाहा। आहवनीये व्याने रक्तवर्णाः शुचयः पावका अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्य तिर्यग्गच्छन्तु स्वाहा। सभ्य उदाने कृष्णवर्णाः शुचयः पावका अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्योर्ध्वं गच्छन्तु स्वाहा। आवसथ्ये समाने सुप्रभावर्णाः शुचयः पावका अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्याधस्तिर्यग्गच्छन्तु स्वाहा। एभिर्मन्त्रैः पञ्चाहुतीः पञ्चकुण्डेषु हुत्वा गार्हपत्यान्वाहार्याहवनीयसभ्यावसथ्येषु प्राणापानव्यानोदानसमानेषु हिरण्यगगनरक्तकृष्णसुप्रभावर्णाः शुचयः पावका अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्य अहं वैश्वानरो भूत्वा जुहोम्यन्नं चतुर्विधं पचाम्येवं विधानेनोर्ध्वाधस्तिर्यक् समं गच्छन्तु स्वाहेति गार्हपत्यान्वाहार्याहवनीयसभ्यावसथ्यानां यमशशिवरुणेन्द्रमध्यमानि स्थितानि सञ्चिन्त्य, पूर्वावदानेभ्योऽधिकपरिमाणेनावदानेन हुत्वा पश्चात् तृप्तिपर्यन्तं होमधिया भुक्त्वा 'अमृतापिधानमसि' मन्त्रेण चुलुकोदकं प्राश्य शुद्धाचमनं कुर्यात्। एवं कुर्वतः फलमाह—प्रातः सायमित्यादि। प्रपञ्चबिन्दुविनिर्गतामृतधारया समासिक्तमकारविनिर्गतचन्द्रमण्डलद्वयरूपेण विसर्गं ध्यात्वा ताभ्यां प्रथमतराग्नीन्दुतेजोविलसिताभ्याममृतपूर्णसकारविनिर्गतामृतधारया समासिक्तबिन्दुभ्यां नाडीमार्गेणात्मनः सकलशरीरमापूर्यावस्थिताभ्यां रोगाः सर्वे बाधिता भवन्तीति।

**भोजन के समय प्राणाग्निहोत्र की विधि**—उत्तरतन्त्र के अनुसार भोजन के समय साधकों का प्राणाग्नि हवन का प्रकार का निरूपण पहले प्राणादि पाँच मन्त्रों का उद्धार गार्हपत्यादि से करता हूँ—

गार्हपत्य में प्राण—हिरण्यवर्णा शुचयः पावकाः अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्योर्ध्वं गच्छन्तु स्वाहा।
अन्वाहार्य में अपान—गगनवर्णा शुचयः पावकाः अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्योर्ध्वं गच्छन्तु स्वाहा।
आहवनीय में व्यान—रक्तवर्णा शुचयः पावकाः अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्य तिर्यग्गच्छन्तु स्वाहा।
सभ्य में उदान—कृष्णवर्णा शुचयः पावकाः अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्योर्ध्वं गच्छन्तु स्वाहा।
आवसथ्य में समान—सुप्रभावर्णा शुचयः पावका अग्निं विहृत्यात्मानुपचर्याधस्तिर्यग्गच्छन्तु स्वाहा।

इन मन्त्रों से पाँचों कुण्डों में हवन करे। गार्हपत्य, अन्वाहार्य, आहवनीय, सभ्य, आवसथ्य में प्राण, अपान, व्यान उदान, समान, स्वर्ण, नील, रक्त, कृष्ण, सुप्रभ वर्ण पवित्र अग्निं विहृत्यात्मानमुपचर्य अहं वैश्वनरो भूत्वा जुहोम्यन्नं चतुर्विधं पञ्चान्येव विधानेन ऊर्ध्व-अधः-तिर्यक् समं गच्छन्तु स्वाहा। गार्हपत्य अन्वाहार्य आहवनीय सभ्य आवसथ्य अग्नि में यम शशि वरुण इन्द्र का चिन्तन करके पूर्वोक्त वस्तुओं से परिमाण-अनुरूप हवन करे। तब हवन बुद्धि से भोगकर 'अमृता पिधानमसि स्वाहा' मन्त्र से चुल्लू भर पानी पीकर आचमन करे। प्रातः सायं प्रपञ्चबिन्दु-विनिर्गत अमृत धारा से समासिक्त मकार-विनिर्गत चन्द्रमण्डल दो रूपों में विसर्ग का ध्यान करके उनमें पृथक् अग्नि-चन्द्र तेज से विलसित अमृतपूर्ण उकार रवि-निर्गत अमृतधारा से समासिक्त नाड़ी मार्ग से अपने सारे शरीर में स्थित रोग बाधित हो जाते हैं।

### कादिमते प्राणाग्निहोत्रविधिः

**अथ कादिमते प्राणाग्निहोत्रविधिः। तत्र श्रीतन्त्रराजे—**

ततः सूक्ष्मैः पराख्यैश्च होमैः सिद्धिं शृणु प्रिये । स्वमूलाधारके वह्नौ कुण्डलिन्यग्रगामिनि ॥१॥
वाच्यवाचकरूपं तु प्रपञ्चं जुहुयात्तथा । येनावयोः समो देवि जायते हवनेन च ॥२॥
तद्विधानं वद प्राज्ञ शम्भो सम्यङ्ममाधुना । आधारे वह्निसंस्थानं कुण्डलिन्याः स्थितिं ततः ॥३॥
तद्रूपं तत्क्रियां सर्वं वद मे विशदं प्रभो । शृणु वक्ष्ये विधानं ते सम्यग्विस्तरतोऽधुना ॥४॥

**प्राणाग्निहोत्रविद्येति यत् त्रयां श्रूयते परम्। यज्ज्ञात्वा वनितागर्भं न प्रयाति नरो ध्रुवम् ॥५॥**
**यद्व्ययायासरहितमनन्यापेक्षनिर्वहम् । यन्मनःक्लेशविश्रान्तेः स्थानं निःशेषकल्मषम् ॥६॥**
**सुखास्पदं स्वगं विश्वमयं चिद्वेद्यवेदनात्। अत्रोक्तशेषमखिलं षट्त्रिंशे पटले स्फुटम् ॥७॥**
**प्रदर्श्यते ततस्त्वत्र वर्णयामि च किञ्चन। नित्यानित्योदिते मूलाधारमध्येऽस्ति पावकः ॥८॥**
**सर्वेषां प्राणिनां तद्वद् हृदये च प्रभाकरः। मूर्धनि ब्रह्मरन्ध्राधश्चन्द्रमाश्च व्यवस्थितः ॥९॥**
**तत्त्रयात्मकमेव स्यादाद्यानित्यात्रिखण्डकम्। तेषां त्रयाणामैक्यं तु मनसा भावयेत्तथा ॥१०॥**
**गमागमाभ्यां तेजोभिस्तेषामन्योन्यजैः शिवे। तथा समिद्धं तत्तेजस्त्रयं बुद्ध्वाथ तन्मयम् ॥११॥**
**चित्तं विकल्पविधुरं भावयेदद्भुतं हुतम्। तेषां त्रयाणां वर्णानां प्रगुक्तानां क्रमेण वै ॥१२॥**
**द्वाभ्यामन्यतमं कृत्वा पुटितं जुहुयाच्च तैः। पुटितान् भानुहृद्वर्णैः स्वराँस्तारेण हुंकृतैः ॥१३॥**
**कुण्डलीमुखमार्गाग्नौ जुहुयान्निश्चलाशयः। वह्निभानुपुटान्तःस्थैश्चान्द्रैस्तद्वद् हुनेत् क्रमात् ॥१४॥**
**चन्द्रभानुपुटान्तःस्थैर्वह्न्यर्णैर्जुहुयात् तथा। भानुचन्द्रपुटान्तःस्थैवह्न्यर्णैर्जुहुयात् तथा ॥१५॥**
**चन्द्रवह्निपुटान्तःस्थैर्भावर्णैर्जुहुयादपि । वह्निचन्द्रपुटान्तःस्थैरपि तद्वद् हुनेत्तु तैः ॥१६॥**
**तथा तेषां प्रातिलोम्यात् षोडशानां हुनेदपि। एवं द्वादशधा होममक्षरैः स्यादुदीरितैः ॥१७॥**
**कृत्वा तद्वाच्यमखिलमर्थरूपं च तैः समम्। तेजस्त्रयात्मरूपं स्यादावयोरपि तद्वपुः ॥१८॥**
**अन्यानि चावयोरिच्छागृहीतानि वपूंषि वै। तान्यन्यदेवतादेहसमानीच्छावशानि च ॥१९॥**

इति श्रीमहामहोपाध्यायभगवत्पूज्यपाद-श्रीगोविन्दाचार्यशिष्य-श्रीभगवच्छङ्कराचार्यशिष्य-श्रीविष्णुशर्माचार्यशिष्य-श्रीप्रगल्भाचार्यशिष्य-श्रीविद्यारण्ययतिविरचिते श्रीविद्यार्णवाख्ये तन्त्रे चतुर्थः श्वासः॥४॥

●

**कादिमत में प्राणाग्निहोत्र विधि**—अब कादिमत से प्राणाग्नि हवनविधि कहते हैं। तन्त्रराज में कहा है कि इसके बाद हे प्रिये! सूक्ष्म परा से हवन-सिद्धि को सुनो। अपने मूलाधार की अग्नि में कुण्डलिनी अग्रगामिनी के वाच्य-वाचकरूप में प्रपञ्च हवन करे। इस हवन से सारा शरीर स्वस्थ होता है। प्राज्ञ शिवा ने उसके सम्यक् विधान का वर्णन पूछा। मूलाधार के अग्निसंस्थान में कुण्डलिनी रहती है। उसका रूप उसकी क्रिया आदि सबों को मुझसे कहिये। हे प्रिये! सुनो, मैं उसका सम्यक् विधान विस्तार से कहता हूँ। तीन प्राणाग्नि होत्र विद्या को जो जानता है, वह मनुष्य पुनः जन्म नहीं लेता। जो व्यत्यास-रहित अनन्यापेक्ष निर्वह क्लेश-रहित मनस्थान पापरहित सुखास्पद विश्व को आत्मरूप मानता है। यहाँ जो नहीं कहा गया है, वह सभी छत्तीसवें पटल में स्पष्ट किया गया है। यहाँ पर उसका कुछ वर्णन करता हूँ। नित्या नित्योदित मूलाधार में अग्नि है। सभी प्राणियों के हृदय में प्रभाकर है। मूर्धा में ब्रह्मरन्ध्र के नीचे चन्द्र व्यवस्थित है। वहाँ पर त्रयात्मक आद्या नित्या तीन रूपों में रहती है। उन तीनों में मन से ऐक्य की भावना करे। उनके गमागम तेज अन्योन्य हैं। उसके तेजत्रय ही समिधाएँ हैं। वह तेजत्रय अग्नि-सूर्य-सोमात्मक है। सभी वर्ण अग्नि-सूर्य-सोमात्मक हैं। सोलह स्वर सोमात्मक हैं। क से तक तक के सोलह वर्ण सूर्यात्मक हैं। थ से स तक के सोलह वर्ण अग्न्यात्मक हैं। सूर्य और अग्नि वर्ण के प्रत्येक वर्ण से सोमात्मक स्वर वर्ण को सम्पुटित करके हुंकृत करके कुण्डलिनी मुख की अग्नि में हवन करे। जैसे—क अ ओं, आ षों, ग इ शों, घ ई वों, ङ उ लों, च ऊं रों, छ ऋ यों, ज ॠ मों, झ ऋ भों, ञ ऌ बों, ट ए फों, ठ ऐ पों, ड ओ नों, ढ औ घों, ण अं दो, त अं थों इत्यादि।

इसी प्रकार अग्नि-सूर्यवर्णों से सम्पुटित चन्द्रवर्णों से क्रमशः हवन करे। जैसे—थ अ तों, द आ णों, ध इ ढों, न ई डों, प उ ठों, फ ऊ टों, ब ऋ ञों, भ ॠ झों, म ऌ जों, य ॡ छों, र ए चों, ल ऐं ङों, व ओ घों, श औ गों, ष अं खों, स अः कों।

इसी प्रकार चन्द्र-सूर्यवर्णों से सम्पुटित अग्निवर्णों में से प्रत्येक से क्रमशः हवन करे। जैसे—अ थ तों, आ द णों,

इ ध ढों, ई न डों, उ प ठों, ऊ फ टों, ऋ ब ञों, ॠ भ झों, ऌ म जों, ॡ य छों, ए र चों, ऐ ल ङों, ओ व घों, औ श गों, अं ष खों, अः स कों।

सूर्य-चन्द्रवर्णों से पुटित अग्निवर्णों में से प्रत्येक से क्रमश हवन करे। जैसे—क थ ऊँ, ख द ऊँ, ग ध ऊँ, घ न ऊँ, ङ प ऊँ, च फ ऊँ, छ ब ऊँ, ज भ ऊँ, झ म ऊँ, ञ य ऊँ, ट र ऊँ, ठ ल ऊँ, ड व ऊँ, ढ श ऊँ, ण ष ऊँ, त स ऊँ।

चन्द्र-अग्निवर्णों से पुटित प्रत्येक सूर्यवर्ण से क्रमशः हवन करे; जैसे—अ क सों, आ ख षों, इ ग शों, ई घ वों, उ ङ लों, अ च रों, ऋ छ यों, ॠ ज मों, ऌ झ भों, ॡ ज बों, ए ट फों, ऐ ठ पों, ओ ड नों, औ ढ धों, अं ण दों, अः त थों।

अग्नि चन्द्रवर्णों से पुटित प्रत्येक सूर्यवर्ण से क्रमशः हवन करे, जैसे—थ क ऊँ, द ख ऊँ, ध ग ऊँ, न घ ऊँ, प ङ ऊँ, फ च ऊँ, ब छ ऊँ, भ ज ऊँ, म झ ऊँ, य ञ ऊँ, र ट ऊँ, ल ठ ऊँ, व ड ऊँ, श ढ ऊँ, ष ण ऊँ, स त ऊँ।

इसी प्रकार प्रतिलोमक्रम से भी सोलह वर्णों से हवन करे। इस प्रकार एक सौ बानवे दिव्य हवन से ज्ञातृ-ज्ञान-ज्ञेय वाच्य-वाचकरूप से तीन-तीन अक्षरों से अर्थात् बारह तेजत्रयात्मक वर्णों से हवन करे। मैं शिव और तुम शक्ति का स्वरूप भी तेजत्रयात्मक है हमलोगों ने अपनी इच्छा से ही अन्य रूप ग्रहण किये हैं। इसी प्रकार अन्य देवताओं के शरीर भी इच्छानुसार बनते हैं।

**इस प्रकार श्रीविद्यारण्ययतिविरचित श्रीविद्यार्णव तन्त्र के कपिलदेव नारायण-कृत भाषा-भाष्य में चतुर्थ श्वास पूर्ण हुआ**

●

# अथ पञ्चमः श्वासः

कालीमते भूतलिप्युद्धारार्चादिक्रमः

अथ कालीमते मन्त्रोद्धारः। तत्रादौ भूतलिपिः। तत्र सिद्धसारस्वततन्त्रे—

अथ भूतलिपिं वक्ष्ये सुगोप्यामतिदुर्लभाम्। सारस्वते महातन्त्रे गोपितां चातिसिद्धिदाम् ॥१॥
विष्णोः सकाशाद्यां लब्ध्वा मुनयो वाञ्छितं फलम्। लेभिरे सकलं देवि किं बहूक्तेन सर्वदा ॥२॥
ह्रस्वानां पञ्चकं वर्ग आदितः परिकीर्तितः। द्वितीयः कथितो देवि शिवाद्याश्चतुरक्षराः ॥३॥
खं वायुवह्न्यम्बुधरास्तृतीयः सम्प्रकीर्तितः। वर्गान्त्यादिद्वितीयोपान्त्यतृतीयैः क्रमादमी ॥४॥
पञ्चवर्गा वान्तशान्तभृगुभिर्नवमो मतः। नववर्गात्मको मन्त्रो द्विचत्वारिंशदक्षरः ॥५॥
वर्गाणामादिमो वर्गः श्रीकण्ठोर्ध्वोष्ठखान्विताः। वर्गान्त्या वान्तसंयुक्ताः क्रमेण कथिता अमी ॥६॥
खं वायुवह्न्यम्बुधरा वर्गवर्णा मताः क्रमात्। वर्गो द्वितीयो भूहीनो वारिभूवियुतोऽन्तिमः ॥७॥
नवानामपि वर्गाणां देवताः कथिताः क्रमात्। विरिञ्चिविष्णुरुद्राह्वा आश्विनेयौ प्रजापतिः ॥८॥
लोकपालाः सक्रियादिशक्तयः परिकीर्तिताः। ऋषिस्तु दक्षिणामूर्तिर्गायत्रं छन्द ईरितम् ॥९॥
सरस्वती देवतास्य गदिता विश्ववन्दिता। व्योमादिवर्गषट्कैः स्याज्जातियुक्तैः षडङ्गकैः ॥१०॥
आद्यवर्गद्वयस्याथ नवार्णन्यासमुच्यते। आधाराधिष्ठाननाभिहृद्गलेषु सबैन्दवे ॥११॥
नादे शक्त्यां शिवे सम्यक्स्वरान् क्रमवशात्सुधीः। तृतीयवर्गहाद्यर्णान् न्यसेदूर्ध्वादि पञ्चसु ॥१२॥

**कालीमत में भूतलिपि, मन्त्रोद्धार, अर्चा आदि का क्रम**—सर्वप्रथम भूतलिपि का विवेचन करते हुये सिद्धसारस्वततन्त्र में कहा गया है कि अब मैं सुगोप्य अतिदुर्लभ भूतलिपि का वर्णन करता हूँ। यह सारस्वत महातन्त्र में अतिगोपित और अति सिद्धिदायक है। मुनियों ने इसे विष्णु से प्राप्त करके वांछित फल प्राप्त किया है। हे देवि! अधिक कहने से क्या लाभ; मुनियों ने सदैव इससे सब कुछ प्राप्त किया है। भूतलिपि नव वर्गात्मक है—

१. शुरू से पाँच ह्रस्व वर्ण—अ इ उ ऋ ऌ, २. शिवाद्य चतुरक्षर—ए ऐ ओ औ, ३. ख वायु-वह्नि-अम्बु-धरा—ह य र व ल, ४. वर्गान्त आदि द्वितीय चतुर्थ तृतीय—ङ कं खं घं गं, ५. वर्गान्त आदि द्वितीय चतुर्थ तृतीय—ञं चं छं झं जं, ६. वर्गान्त आदि द्वितीय चतुर्थ तृतीय—णं टं ठं ढं डं, ७. वर्गान्त आदि द्वितीय चतुर्थ तृतीय—न तं थं धं दं, ८. वर्गान्त आदि द्वितीय चतुर्थ तृतीय—मं पं फं भं वं एवं ९. वान्त शान्त भृगु—श ष स।

नव वर्गात्मक भूतलिपि मन्त्र में बयालीस अक्षर हैं। इन नव वर्गों के देवता क्रमशः ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, अश्विनी-कुमार, प्रजापति, लोकपाल, क्रिया, इच्छा एवं ज्ञान हैं।

इस मन्त्र के ऋषि दक्षिणामूर्ति, छन्द गायत्री, देवता सरस्वती हैं। व्योमादि षड्वर्ग, जातियुक्त से षडङ्ग न्यास करे, जैसे—हं यं रं वं लं हृदयाय नमः। ङं कं खं घं गं शिरसे स्वाहा। ञं चं छं झं जं शिखायै वषट्। णं टं ठं ढं डं कवचाय हुम्। नं तं थं धं दं नेत्रत्राय वौषट्। मं पं फं भं बं अस्त्राय फट्।

मुखेषु पञ्चवर्गाणां स्थानेष्वेषु प्रविन्यसेत्। दोःपदग्रेषु मूलेषु चापमूलाग्रकेषु च ॥१३॥
मध्यदेशेषु जठरे पार्श्वद्वयसनाभिषु। पृष्ठेऽवशिष्टवर्गार्णान् गुह्यहृद्भ्रूषु विन्यसेत् ॥१४॥
सृष्टिन्यासे विसर्गान्तान् बिन्दुसर्गान्तिमान् स्थितौ। आदिद्वितीयकोपान्त्यप्रान्तमध्यक्रमान्न्यसेत् ॥१५॥
सृष्टिषु क्रमगान् न्यस्येत् संहृतौ बिन्दुसंयुतान्।

भूतलिपि वर्णों से न्यास इस प्रकार किया जाता है—ॐ ऊँ नमः मुखे। ॐ इं नमः लिङ्गे। ॐ उं नमः नाभौ। ॐ ॠं नमः हृदि, ॐ ऌं नमः कण्ठे। ॐ एं नमः भ्रूमध्ये, ॐ ऐं नमः ललाटे। ॐ ओं नमः शिरसि। ॐ औं नमः ब्रह्मरन्ध्रे। ॐ हं नमः ऊर्ध्वमुखे। ॐ यं नमः पूर्वमुखे। ॐ रं नमः दक्षिणमुखे, ॐ वं नमः उत्तरमुखे। ॐ लं नमः पश्चिममुखे। ॐ ङं नमः दक्षहस्ताग्रे। ॐ कं नमः दक्षकरमूले, ॐ खं नमः दक्षकूर्परे। ॐ घं नमः दक्षकराङ्गुलिसन्धौ। ॐ गं नमः दक्षमणिबन्धे। ॐ ञं नमः वामकराग्रे। ॐ चं नमः वामकरमूले। ॐ छं नमः वामकूर्परे। ॐ झं नमः वामकराङ्गुलि सन्धौ। ॐ जं नमः वाममणिबन्धे। ॐ णं नमः दक्षपादाग्रे। ॐ टं नमः दक्षपादमूले। ॐ ठं नमः दक्षिणजानौ। ॐ ढं नमः दक्षपादाङ्गुलिमूले। ॐ डं नमः दक्षिणगुल्फे। ॐ नं नमः वामपादाग्रे। ॐ तं नमः वामपादमूले। ॐ थं नमः वामजानौ। ॐ धं नमः वामपादाङ्गुलिसन्धौ। ॐ दं नमः वामगुल्फे। ॐ मं नमः उदरे। ॐ पं नमः दक्षिणपार्श्वे। ॐ फं नमः वामपार्श्वे। ॐ भं नमः नाभौ। ॐ वं नमः पृष्ठे। ॐ शं नमः गुह्ये। ॐ षं नमः हृदि। ॐ सं नमः भ्रूमध्ये। यह संहारन्यास का क्रम है। सृष्टिन्यास विसर्गान्त वर्णों से होता है। स्थितिन्यास में बिन्दु-विसर्ग दोनों होते हैं।

**ध्यानमस्य प्रवक्ष्यामि देवेशि मुनिपूजितम् ॥१६॥**

**शाश्वतं यं भूतमयं प्रवदन्ति मनीषिणः। चिद्बीजं विन्दुनादाह्वशिफं विश्वम्भराक्षरैः ॥१७॥**
**शाखासमूहैः सकलादिशासु सुविजृम्भितम्। जलवर्णदलव्रातेनाच्छादितजगत्त्रयम् ॥१८॥**
**कृशानुवर्णाङ्कुरैश्च सन्दीप्तं सुरभूरुहम्। रत्नाङ्कुरैरिव शुभं पवनाक्षरशोभितैः ॥१९॥**
**कुसुमैर्दीपयन्तं च स्वकीयतनुसच्छ्रियम्। वियदक्षरसद्रूपफलैरानम्रमम्बिके ॥२०॥**
**सर्वभूताश्रयं नित्यं परामृतमधुद्रवैः। सिञ्चन्तं परमेशानि देवीं वागीश्वरीं पराम् ॥२१॥**
**निगमागमसंक्लृप्तसमुन्नतिसुशोभितम् । शिवशक्त्यात्मकं छायासमाश्रितजगत्त्रयम् ॥२२॥**
**यमाश्रित्य मुनीन्द्रौघा वाञ्छितार्थान् प्रपेदिरे। एवम्भूतार्णवृक्षस्य मूले त्वक्षरपङ्कजे ॥२३॥**
**वागीश्वरीं स्मरेद् देवीं सकलेष्टफलप्रदाम्।**
**कुन्दाभासामुरुकुचघटां शोभिचन्द्रार्धमौलिं हस्ताम्भोजैर्वरजपवटीपुस्तकं पुंस्कपालम्।**
**बिभ्राणां तां मधुमदलसद्विह्वलां युग्मनेत्रां देवीं ध्यायेल्लिपिमयततुं यौवनप्राप्तशोभाम् ॥२४॥**

**ध्यान**—अब मुनिपूजित ध्यान कहता हूँ। मनीषी जिसे शाश्वत भूतमय कहते हैं वह बिन्दु-नादयुक्त विश्वम्भराक्षरों की शाखासमूह से सभी दिशाओं को व्याप्त किये हुए चिद्बीज है। तीनों लोकों को जलवर्ण से आच्छादित किए हुए है। अग्निवर्णांकुर सुरभूरुह को संदीप्त किये हुए है। रत्नाङ्कुर जैसे शुभ वायुवर्णों से शोभित है। कुसुमों से दीप्त उसका तनुश्री है। नाभस अक्षरों के फलों से वह नम्र है। सभी भूत उसके आश्रित हैं। देवी परा वागीश्वरी परमेश्वरी नित्य परामृत मधु द्रव से सिञ्चित हैं। निगमागम-संक्लृप्त समुन्नत सुशोभित शिव-शक्त्यात्मक छाया समाश्रित तीनों लोक है, जिसके आश्रय से मुनीन्द्र-समूह वाञ्छित फल प्राप्त करते हैं। इस प्रकार के वर्णवृक्ष के मूल वर्ण अक्षर पंकज में देवी वागीश्वरी का स्मरण करते हैं, जो सभी कामना को पूर्ण करती हैं। इनका ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

कुन्दाभासामुरुकुचघटां शोभिचन्द्रार्धमौलिं हस्ताम्भोजैर्वरजपवटीपुस्तकं पुंस्कपालम्।
बिभ्राणां तां मधुमदलसद्विह्वलां युग्मनेत्रां देवीं ध्यायेल्लिपिमयततुं यौवनप्राप्तशोभाम्।।

**इति ध्यात्वा महेशानि हृदि देवीमनन्यधीः। मातृकोक्ते यजेत्पीठे प्रत्यहं साधकः शिवे ॥२५॥**
**वर्णपद्मे महेशानि मूर्तिं मूलेन कल्पयेत्। तस्यामावाह्य वागीशीं यजेदावरणैः सह ॥२६॥**
**पुराङ्गानि यजेन्मन्त्री केसरेषु पुरोक्तवत्। अम्बिकाद्या यजेत् पश्चाद्वक्ष्यमाणाश्चतुर्दले ॥२७॥**
**अम्बिका वाग्भवा दुर्गा श्रीश्च मातृंस्ततो यजेत्। अष्टपत्रे महेशानि तद्बहिः षोडशच्छदे ॥२८॥**
**कराल्याद्या यजेच्छक्तीर्वक्ष्यमाणास्तु षोडश। कराली विकराली च तृतीयोमा सरस्वती ॥२९॥**

**श्रीदुर्गेशा च लक्ष्मीश्च श्रुतिः स्मृतिरितीरिताः। धृतिः श्रद्धा मेधा च मतिः कान्तिरुदीरिताः ॥३०॥**
**आर्य्या च षोडशी प्रोक्ताः खड्गखेटकरा इमाः। श्यामाश्च स्मेरवदनाः सर्वाभरणभूषिताः ॥३१॥**
**विद्याहीपुष्टयः प्रज्ञा सिनीवाली कुहूः पुनः। रुद्रवीर्या प्रभा नन्दा स्यात्पूषा ऋद्धिदा शुभा ॥३२॥**
**कालरात्रिर्महारात्रिर्भद्रकाली कपालिनी। विकृतिदण्डिमुण्डिन्यौ सेन्दुखण्डा शिखण्डिनी ॥३३॥**
**निशुम्भशुम्भमथिनी महिषासुरमर्दिनी। इन्द्राणी चैव रुद्राणी शङ्करार्धशरीरिणी ॥३४॥**
**नारी नारायणी चैव त्रिशूलिन्यपि पालिनी। अम्बिका हारिणी चैव द्वात्रिंशच्छक्तयः सिताः ॥३५॥**
**पिशाचास्याश्चक्रहस्ताः सम्पूज्याश्चारुभूषणाः।**

हे देवि! समाहित चित्त से हृदय में देवि का ध्यान प्रतिदिन करके साधक मातृकोक्त पीठ में पूजन करे। हे महेशानि! वर्णपद्म में मूल से मूर्ति कल्पित करे। उसमें वागीश्वरी का आवाहन आवरण-सहित करे। केसर में षडङ्ग-पूजन करे। पहले आद्या अम्बिका का पूजन करे। तब चार दलों में अम्बिका, वाग्भवा, दुर्गा, श्री का यजन करे। इसके बाहर अष्टदल और षोडश दल में वक्ष्यमाण सोलह शक्तियों का पूजन करे। ये शक्तियाँ हैं—कराली, विकराली, उमा, सरस्वती, श्री, दुर्गा, ईशा, लक्ष्मी, श्रुति, स्मृति, धृति, श्रद्धा, मेधा, मति, कान्ति, आर्या-षोडशी। सभी के हाथों में ढाल-तलवार हैं। सभी का वर्ण श्याम और मुख में मुस्कान है। वे सर्वाभरण-भूषित हैं।

बत्तीस पूजनीया शक्तियों के नाम इस प्रकार हैं—विद्या, ह्रीं, पुष्टि, प्रज्ञा, सिनीवाली, कुहू, रुद्रवीर्या, प्रभा, नन्दा, पूषा, ऋद्धिदा, शुभा, कालरात्रि, महारात्रि, भद्रकाली, कपालिनी, विकृति, दण्डी, मुण्डिनी, इन्दुखण्डा, शिखण्डिनी, निशुम्भ-शुम्भमथनी, महिषासुरमर्दिनी, इन्द्राणी, रुद्राणी, शंकरार्धशरीरिणी, नारी, नारायणी, त्रिशूलिनी, पालिनी, अम्बिका, हारिणी। ये सभी श्वेतवर्णा हैं। इनके हाथों में पिशाच और चक्र हैं तथा ये सुन्दर आभूषणों से शोभित हैं।

**पिङ्गलाक्षी विशालाक्षी समृद्धिर्वृद्धिरेव च ॥३६॥**
**श्रद्धा स्वाहा स्वधा भिक्षा माया संज्ञा वसुन्धरा। त्रिलोकधात्री सावित्री गायत्री त्रिदशेश्वरी ॥३७॥**
**सुरूपा बहुरूपा च स्कन्दमाता च तत्प्रिया। विमला विपुला पश्चादरुणी पुनरारुणी ॥३८॥**
**प्रकृतिर्विकृतिः सृष्टिः स्थितिः संहृतिरेव च। सन्ध्या मतिः सति हंसी मर्दिका परदेवता ॥३९॥**
**देवमाता भगवती देवकी कमलासना। त्रिमुखी सप्तमुख्यन्या सुरासुरविमर्दिनी ॥४०॥**
**लम्बोष्ठी चोर्ध्वकेशी च बहुशीर्षा वृकोदरी। रथरेखाह्वया पश्चाच्छशिरेखाह्वया परा ॥४१॥**
**गगनरेखा च पवनवेगा च तदनन्तरम्। ततो भुवनपालाख्या ततः स्यान्मदनातुरा ॥४२॥**
**अनङ्गानङ्गमदना तथैवानङ्गमेखला। अनङ्गकुसुमा विश्वरूपासुरभयङ्करी ॥४३॥**
**अक्षोभ्यासत्यवादिन्यौ वज्ररूपा शुचिव्रता। वरदाख्या च वागीशा चतुष्षष्टिः समीरिताः ॥४४॥**
**चापबाणधराः सर्वा ज्वालाजिह्वाः समीरिताः। दंष्ट्रिण्यश्चोर्ध्वकेश्यश्च युद्धोपक्रान्तमानसाः ॥४५॥**
**सर्वाभरणसन्दीप्ताः पूजनीयाः प्रयत्नतः। ततोऽर्चयेल्लोकपालांस्तदस्त्राणि च तद्बहिः ॥४६॥**

पूज्या चौसठ शक्तियों के नाम इस प्रकार हैं—पिङ्गलाक्षी, विशालाक्षी, समृद्धि, वृद्धि, श्रद्धा, स्वाहा, स्वधा, भिक्षा, माया, संज्ञा, वसुन्धरा, त्रिलोकधात्री, सावित्री, गायत्री, त्रिदशेश्वरी, सुरूपा, बहुरूपा, स्कन्दमाता, स्कन्दप्रिया, विमला, विपुला, अरुणी, आरुणी, प्रकृति, विकृति, सृष्टि, स्थिति, संहृति, सन्ध्या, मति, सति, हंसी, मार्द्दिका, परदेवता, देवमाता, भगवती, देवकी, कमलासना, त्रिमुखी, सप्तमुखी, सुरासुरमर्दिनी, लम्बोष्ठी, ऊर्ध्वकेशी, बहुशीर्षा, वृकोदरी, रथरेखा, शशिरेखा, परा, गगनरेखा, पवनवेगा, भुवनपाला, मदनातुरा, अनङ्गा, अनङ्गमदना, अनङ्गमेखला, अनङ्गकुसुमा, विश्वरूपा, असुरभयंकरी, अक्षोभ्या, सत्यवादिनी, वज्ररूपा, शुचिव्रता, वरदा, वागीशा। इनके हाथों में धनुष-बाण हैं। इनका जीभ ज्वलित है। सभी बड़े दाँतों वाली, ऊर्ध्वकेशी एवं युद्धोपक्रान्त मन वाली हैं। सभी आभरणों से दीप्त हैं। ये यत्नपूर्वक पूजनीयाँ हैं। इसके बाद इन्द्रादि दश लोकपालों और उनके दश आयुधों का पूजन करे।

एवं भूतलिपिं सम्यग् जगद्धात्रीं यजेत्सुधीः। वागैश्वर्यसमृद्धः सन् वन्द्यते स सुरैरपि ॥४७॥
साधकः कृतदीक्षः सन् न्यसेल्लक्षं जपेत्सदा। तद्दशांशं तिलैः शुद्धैस्त्रिमध्वक्तैर्हुनेत्ततः ॥४८॥
तर्पणादिद्विजार्चान्तं प्राग्वत्कृत्वा तु मन्त्रवित्। काम्यकर्म ततः कुर्यात् स्वगुरूक्तविधानतः ॥४९॥
जुहुयादयुतं पद्मैर्वशगाः स्युर्नराधिपाः। महालक्ष्मीरुत्पलानां होमात्सञ्जायतेऽचिरात् ॥५०॥
ब्रह्मवृक्षप्रसूनैश्च जुहुयात् साधकः प्रिये। वत्सरेणैव महतां कवीनामग्रणीर्भवेत् ॥५१॥
राजिकालवणैर्हुत्वा वशयेद्योषितः सुधीः। अनया भूतलिप्या च सम्पुटीकृत्य यं मनुम्॥५२॥
शतं क्रमाद्विलोमाच्च भजते तस्य सिद्ध्यति। सुप्ताशीर्विषरम्यां तां सम्यक् कुण्डलिनीं पराम् ॥५३॥
सङ्गमय्य च मध्येन वर्त्मना स्थानमुत्तमम्। परामृतैः प्लावयेत्तां मूर्ध्नि मूलावधि क्रमात् ॥५४॥
योगिनां खल्वयं योगः सम्मतः सर्वसिद्धिदः। एतन्न्यस्तशरीरस्तु तेजसा भास्करोपमः ॥५५॥
ज्ञात्वा यन्त्रविशेषांश्च काम्यकर्माणि साधयेत्।

इस प्रकार विद्वान् साधक भूतलिपि से जगद्धात्री का पूजन सम्यक् रूप से करे। ऐसा करने से साधक को वागैश्वर्य प्राप्त होता है और वह देववन्दित होता है। दीक्षा प्राप्त करके साधक न्यास करे और एक लाख जप करे। जप का दशांश त्रिमधुराक्त शुद्ध तिल से हवन करे। हवन का दशांश तर्पण करे। सिद्ध होने पर गुरूक्त विधान से काम्य कर्म करे। कमल से दश हजार हवन करने पर राजा वश में होते हैं। उत्पल के हवन से थोड़े ही दिनों में महालक्ष्मी की प्राप्ति होती है। पलाश के फूलों के हवन से साल भर के अन्दर बड़े-बड़े कवियों में साधक अग्रणी होता है। राई और नमक के हवन से त्रियाँ वश में होती हैं। इन भूतलिपि वर्णों से संपुटित जिस मन्त्र का एक सौ जप होता है, उसकी सिद्धि प्राप्त होती है। उस साधक की सुप्त कुण्डलिनी सुषुम्ना मार्ग से सहस्रार में जाकर मूलाधार तक को परामृत से प्लावित करती है। योगियों के सभी योग सिद्धि-दायक होते हैं। उसके शरीर का तेज सूर्य के समान हो जाता है। यन्त्रविशेष को जानकर काम्य कर्मों की साधना करनी चाहिये।

### भूतपञ्चकयन्त्रनिर्माणम्

बिन्द्वाढ्यं व्योम भूयस्तदपि च शिवयुज्ज्ञानिने स्याद्धृदन्तो
मन्त्रोऽयं कर्णिकायां प्रणिगदित इतो व्योमवर्णान्दलेषु।
साध्याख्याबन्धुवर्णांल्लिखतु खपुटितान् शिष्टमन्त्येऽथ पत्रे
वृत्तावीतं खयन्त्रं मलयजजतुभिर्निर्मितं क्ष्वेडहर्तृ ॥५६॥

**भूतपञ्चक यन्त्र**—सानुस्वार ह शिवयुक्त हां हृदन्त नमः कर्णिका में लिखे। दलों में व्योम वर्णों को लिखे। साध्य के नाम-वर्णों को 'ह' से पुटित दलों के अन्त में लिखे। वृत्त से आवृत्त आकाश यन्त्र श्वेत चन्दन से बनाकर पूजन करने से दुष्टों का नाश होता है।

वायू नेत्रैर्युतौ स्तो विरतिनतियुतो ङेन्तकोपेशशब्दो मध्ये
वायव्यवर्णान् पवनसुपुटितान् पत्रमध्येऽन्त्यमन्त्ये।
स्वात्यां मन्दोदये तत्पवनगृहगतं तालपत्रस्थयन्त्रं शत्रोरुच्चाट-
कृत् स्याद्रिपुमृतिफलदं द्वारि तस्यैव खातम् ॥५७॥
वह्नी क्रमाच्छ्रुतिरदेन्दुयुजौ स्वकान्तौ रौरोः सफलणतिरयं मनुरब्जमध्ये।
पत्रेषु वह्निपुटितान्यनलाक्षराणि प्रान्तेऽन्तिमं च सह साध्यसुपोषकार्णैः।
अग्निस्थितं भुजदले शुभवासरर्क्षे लाक्षासुकुङ्कुमकृतं प्रकरोति रक्षाम् ॥५८॥
नासामनुस्वरसबिन्दुयुताबुयुग्मं ङेऽन्तो विधुर्विधुभुवे नतिरेष मध्ये।
अब्वर्णकान् (सु?व)पुटितान् शिशुबन्धुवर्णैः पत्रेषु चाप्यपुरयुग्वरुणाह्वयन्त्रम् ॥५९॥

गण्डानन्ते सबिन्दू विलिखतु च जगौ गण्डयोर्मध्यसंस्थौ
ल्वन्ते के हृत्तु मध्ये तदनु कुपुटितान् भूमिवर्णान् धरान्तान्।
पत्रान्त: सेवकार्णैर्धरणिगृहयुतं चेन्द्रसौम्योदये तद् भूर्जस्थं
भूमियन्त्रं सुमृदि विरचितं गैरिकै: स्तम्भकृत् स्यात्॥६०॥

**इति भूतलिपिप्रघट्टकम्।**

वायु नेत्रयुत, तब विरतिनति, कोपेश, मध्य में वायु वर्ण पवन पुटित पत्र के मध्य और अन्त में स्वाती में शनि के होने पर ताडपत्र पर यन्त्र बनाकर पूजन करने से शत्रु का उच्चाटन होता है। यन्त्र को शत्रु को द्वार पर गाड़ने से उसकी मृत्यु होती है। वह्नि-श्रुति-इन्दुयुक्त स्वकान्त रो रौं सफंलणतिरय मन्त्र मध्य में लिखे। दलों में वह्निपुटित अनलाक्षरों को लिखे। दल के अन्त में साध्य सुपोष के वर्णों को लिखे। शुभ नक्षत्र, शुभ दिन में लाह-कुङ्कुमघोल से यन्त्र लिखकर पूजन करने से रक्षा होती है। नासा मनुस्वर सबिन्दुयुक्त अम्बुयुग्म नमोन्त विधुर्विधु मुख में नतिरेष मध्य में जल वर्णों से पुटित रक्षित होने वाले शिशु के नाम वर्णों को दलों में लिखे। यह वरुण यन्त्र बालरक्षाकर होता है। गण्डानन्त सबिन्दु लिखकर जगौ गण्डमध्य में लिखे। ल्वन्त हृत्तु मध्य में कुपुटित भूमिवर्णों को लिखे। पत्रान्त में सेवक वर्णों धरणि गृहयुत चन्द्र सौम्योदय में भोजपत्र पर गेरु से लिखने पर स्तम्भन होता है।

### कालीमते पञ्चसिंहासनदेवताभिधानम्

**अथ कालीमते श्रीविद्याप्रकरणम्—**

**पञ्चसिंहासनोऽन्यत्र ततो वै पञ्चपञ्चिका। षडायतनविद्याश्च पञ्चाम्नायास्तथैव च॥१॥**
**चतु:समयविद्याश्च श्रीविद्यावृन्दमेव च। ज्ञातव्यास्तु विशेषेण देवताभावसिद्धये॥२॥**
**सम्पत्प्रदाभैरवी च ततश्चैतन्यभैरवी। चैतन्यभैरवी चान्या द्वितीया सर्वसिद्धिदा॥३॥**
**कामेश्वरीभैरवी च बालाद्या: पञ्च देवता:। पूर्वसिंहासनस्थाश्च स्मर्तव्या: सर्वसिद्धये॥४॥**
**न्यासे होमे च पूजायां सर्वत्रैव तु साधक:। अघोरभैरवी चैव महाभैरव्यत: परम्॥५॥**
**ललिताभैरवी चैव कामेशीभैरवी तथा। रक्तनेत्राभैरवी च दक्षसिंहासने स्थिता:॥६॥**
**षट्कूटाभैरवी चैव ततो वै नित्यभैरवी। मृतसञ्जीवनी चैव मृत्युञ्जयपरा तत:॥७॥**
**वज्रप्रस्तारिणी चैव प्रत्यक्सिंहासने स्थिता:। भुवनेशीभैरवी च कमलेशी च भैरवी॥८॥**
**कौलेशी भैरवी चैव ततो डामरभैरवी। कामिनीभैरवी चैव सौम्यसिंहासने स्थिता:॥९॥**
**प्रथमा सुन्दरी चैव द्वितीया सुन्दरी तथा। तृतीया सुन्दरी चैव चतुर्थी सुन्दरी तथा॥१०॥**
**पञ्चमी सुन्दरी चैव ऊर्ध्वसिंहासनस्थिता:। श्रीविद्या च तथा लक्ष्मीर्महालक्ष्मीस्तथैव च॥११॥**
**त्रिशक्ति: सर्वसाम्राज्या लक्ष्म्य: पञ्च प्रकीर्तिता:। श्रीविद्या च परञ्ज्योति: परनिष्कलशाम्भवी॥१२॥**
**अजपा मातृका चेति पञ्च कोशा: प्रकीर्तिता:। श्रीविद्या त्वरिता चैव पारिजातेश्वरी तत:॥१३॥**
**त्रिकूटा पञ्चबाणेशी पञ्च कल्पलता: स्मृता:। श्रीविद्यामृतपीठेशी सुधासूरमृतेश्वरी॥१४॥**
**अन्नपूर्णेति विख्याता: पञ्च कामदुघा: क्रमात्। श्रीविद्या सिद्धलक्ष्मीश्च मातङ्गी भुवनेश्वरी॥१५॥**
**वाराहीति च सम्प्रोक्ता: पञ्चरत्नमिति ध्रुवम्। इति।**

**कालीमत में श्रीविद्या-प्रकरण**—देवताभाव की सिद्धि के लिये पञ्चसिंहासन, पञ्चपञ्चिका, षडायतन विद्या, पञ्चाम्नाय, चतु:समय विद्या, श्रीविद्यावृन्द का ज्ञान होना चाहिये। सभी प्रकार की सिद्धियों के लिये सम्पत्प्रदा भैरवी, चैतन्यभैरवी, द्वितीया चैतन्यभैरवी, सर्वसिद्धिदा कामेश्वरी भैरवी, बालादि पाँच पूर्वसिंहासनस्थ देवियों का स्मरण करना चाहिये। न्यास, पूजन

और हवन में ये स्मर्तव्य हैं। दक्ष सिंहासन पर स्थित अघोरभैरवी, महाभैरवी, ललिताभैरवी, कामेशी भैरवी और रक्तनेत्रा भैरवी का स्मरण करना चाहिये।

पश्चिम सिंहासनस्थ षट्कूटा भैरवी, नित्यभैरवी, मृतसञ्जीवनी भैरवी, मृत्युञ्जयपरा, वज्रप्रस्तारिणी का चिन्तन अपेक्षित है। उत्तर सिंहासनस्थ भुवनेशी भैरवी, कमलेशी भैरवी, कौलेशी भैरवी, डामर भैरवी, कामिनी भैरवी का चिन्तन करना चाहिये। ऊर्ध्व सिंहासन में स्थित प्रथमा सुन्दरी, द्वितीया सुन्दरी, तृतीया सुन्दरी, चतुर्थी सुन्दरी तथा पञ्चमी सुन्दरी स्मर्तव्य हैं। पञ्चलक्ष्मियों में विख्यात श्रीविद्या लक्ष्मी, लक्ष्मी-लक्ष्मी, महालक्ष्मी, त्रिशक्ति लक्ष्मी और सर्वसाम्राज्य लक्ष्मी हैं। पञ्चकोश लक्ष्मी में प्रसिद्ध श्रीविद्या कोशाम्बा, परं ज्योति कोशाम्बा, परनिष्कल कोशाम्बा, शाम्भवी कोशाम्बा, अजपा मातृका कोशाम्बा हैं। पञ्च कल्पलता में प्रसिद्ध श्रीविद्या कल्पलताम्बा, त्वरिता कल्पलताम्बा, पारिजातेश्वरी कल्पलताम्बा, पञ्चबाणेशी कल्पलताम्बा, त्रिकूटा कल्पलताम्बा हैं। कामदुघा-पञ्च में प्रसिद्ध श्रीविद्या कामदुघाम्बा, अमृतपीठेशी कामदुघाम्बा, सुधांसु कामदुघाम्बा, अन्नपूर्णा कामदुघाम्बा हैं। पञ्चरत्नाम्बा में विख्यात श्रीविद्या रत्नाम्बा, सिद्ध लक्ष्मी रत्नाम्बा, मातङ्गी रत्नाम्बा, भुवनेश्वरी रत्नाम्बा और वाराही रत्नाम्बा हैं।

### गुरुपादुकामन्त्रोद्धारादि

**अथ मन्त्रोद्धारः, तत्रादौ गुरुपादुका—**

**शिवचन्द्रानलार्घीशबिन्दुभिः प्रथमाक्षरम्। आकाशचन्द्रसंवर्तमहाकालक्षमाम्बुभिः ॥१॥**
**वाय्वग्न्यनन्तबिन्द्वातैर्द्वितीयं बीजमुद्धृतम्। तदेव वामकर्णेन तृतीयं बीजमुद्धृतम् ॥२॥**
**तदेव दक्षनेत्रेण चतुर्थं बीजमीरितम्। श्रीपरेति तथा पावकेति सर्वपदं ततः ॥३॥**
**आराध्यसर्वगुरु च नाथसर्वगुरुगुरु। श्रीगुर्वथ तथा नाथ वह्निर्बीजं तृतीयकम् ॥४॥**
**आद्यबीजचतुष्कं च श्रीशम्भुगुरुशब्दतः। प्रथमं तु द्विधा चोक्त्वा द्वितीयादित्रयं भवेत् ॥५॥**
**प्रथमं च तृतीयं च प्रोक्ता च स्थूलपादुका। तारपञ्चकमादौ तु देयं सर्वार्थसाधिका ॥६॥**
**खेचरीबीजमुक्तेयं प्रोक्ता स्यान्मध्यपादुका। तारत्रययुतेयं तु सम्प्रोक्ता लघुपादुका ॥७॥**
**तारत्रयं श्रीअमुकानन्दनाथपदं ततः। श्रीपादुकां पूजयामीत्युक्ता लघुतरापरा ॥८॥**

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हसखफ्रें ह्सौः ह्स्रूँ हसक्षमलवयराँ हसक्षमलवयरूँ हसक्षमलवय(रीं? रिं) श्रीपरपावक सर्वाराध्यसर्वगुरुनाथ सर्वगुरुगुरुश्रीगुरुनाथ रंहसक्षमलवयरूँ। ह्स्रूँ हसक्षमलवयरां हसक्षमलवयरूँ हसक्षमलवय-(रीं? रिं) श्रीशम्भुगुरु ह्स्रूं ह्स्रूं हसक्षमलवयरां हसक्षमलवयरूँ हसक्षमलय(रीं? रिं) ह्स्रूं हसक्षमलवयरूँ इति स्थूलपादुका।**

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हसौं स्हक्षमलवयरूँ स्हक्षमलवयरूँ हस्रौः सहक्षमलवयरीः हस्रौः श्रीपरपावक सर्वाराध्यसर्व-गुरुनाथ सर्वगुरुस्वयंगुरु श्रीगुरुनाथ रँ हसक्षमलवयरूँ हसौं सहक्षमलवयरीं सहक्षमलवयरूँ सहलक्षमवयराँ श्रीशम्भुगुरु हस्रौं सहक्षमलवयरूँ श्रीअमुकानन्दनाथामुकशक्तिदेव्यम्बाश्रीपादुकां पूजयामि, इति मध्यमपादुका।**

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हसखफ्रें हसौः हसक्षमलवरयूँ श्रीअमुकानन्दनाथ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सहखफ्रें स्हौः सहक्षमलवरयीं अमुकदेव्यम्बाश्रीपादुकां पूजयामि, इति लघुपादुका। ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अमुकानन्दनाथामुकशक्त्यम्बाश्रीपादुकां पूजयामि, इति लघुतरपादुका। ॐ ऐं ह्रीं श्रीं श्रीअमुकानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि—इति सामान्यपादुका।**

**गुरुपादुका मन्त्रोद्धार**—उपर्युक्त आठ श्लोकों में स्थूल पादुका, मध्य पादुका, लघु पादुका, लघुतर पादुका और सामान्य पादुका का वर्णन किया गया है। उद्धार करने पर इनके रूप इस प्रकार हैं—

**स्थूल गुरु पादुका**—ॐ ऐं ह्रीं लीं हसखफ्रें ह्सौः ह्स्रूं हसक्षमलवयराँ हसक्षमलवयरूँ हसक्षमलवयरीं श्रीपरपावकसर्वाराध्य सर्वगुरुनाथ सर्वगुरुगुरुश्रीगुरुनाथ रंहसक्षमलवयरूँ। ह्स्रूँ हसक्षमलवयराँ हसक्षमलवयरूँ हसक्षमलवयरीं श्रीशम्भुगुरु ह्स्रूं ह्स्रूं हसक्षमलवयराँ हसक्षमलवयरूँ हसक्षमलवयरीं ह्स्रूं हसक्षमलवरूं।

**मध्य पादुका**—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्सौं स्हक्षमलवयरूं स्हक्षमलवयरूं ह्स्रौं: सहक्षमलवयरी: ह्स्रौ: श्रीपरपावक-सर्वाराध्य सर्वगुरुनाथ सर्वगुरु स्वयंगुरु श्रीगुरुनाथ रं हसक्षमलवयरूं ह्सौं सहक्षमलवयरीं सहक्षमलवयरूं सहक्षमलवयराँ श्रीशम्भुगुरु ह्स्रौं सहक्षमलवयरूं श्री अमुकानन्दनाथ अमुकशक्ति देव्यम्बा श्रीपादुकां पूजयामि।

**लघुपादुका**—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हसखफ्रें हसौ: ह स क्ष म ल व र यूं श्री—अमुकानन्द नाथ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सहखफ्रें स्हौ: सहक्षमलवरयीं अमुकदेव्यम्बाश्रीपादुकां पूजयामि।

**लघुतर पादुका**—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अमुकानन्दनाथामुकशक्त्यम्बाश्रीपादुकां पूजयामि।

**सामान्य पादुका**—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं श्री अमुकानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि।

### गुरुध्यानम्

**ब्राह्मे मुहूर्ते चोत्थाय चिन्तयेद्गुरुपादुकाम्। स्वस्थचित्त: स्थिरवपुर्योगमार्गविचक्षण: ॥१॥**
**श्रीगुरो: पादुकामन्त्रे ऋषिर्ब्रह्मा समीरित:। गायत्रं छन्द आख्यात निचृदाद्यं महेश्वरि ॥२॥**
**बीजशक्ती तथाद्यन्तौ मध्यमं कीलकं भवेत्। मोक्षार्थे विनियोग: स्यादृषिन्यास उदीरित: ॥३॥**
**प्रात: शिरसि शुक्लेऽब्जे द्विनेत्रं द्विभुजं गुरुम्। वराभयकरं शान्तं स्मरेत्तन्नामपूर्वकम् ॥४॥**
**शशाङ्कायुतसङ्काशं सूर्यकोटिसमप्रभम्। शुक्लाम्बरधरं श्रीमच्छुक्लमाल्यानुलेपनम् ॥५॥**
**वामोरुस्थितया रक्तवर्णया पद्महस्तया। शक्त्यालिङ्गितमानन्दामोदमानं गुरुं स्मरेत् ॥६॥**

**गुरुध्यान**—ब्राह्म मुहूर्त में उठकर गुरुपादुका का चिन्तन स्वस्थ चित्त, स्थिर तन, योगमार्ग में निपुण साधक करे। श्रीगुरुपादुका मन्त्र के ऋषि ब्रह्मा, छन्द निचृद् गायत्री, आद्यबीज ऐं, शक्ति ह्रीं, श्रीं कीलक है और मोक्ष हेतु इसका विनियोग किया जाता है। यह ऋष्यादि न्यास भी है। प्रात:काल में सहस्रार में श्वेत कमल में बैठे द्विभुज गुरुवर अभय मुद्रायुक्त शान्त का स्मरण नामसहित करे। एक हजार चन्द्रमाप्रभा के समान, करोड़ सूर्य की प्रभा से युक्त, श्वेत वस्त्रधारी, श्वेत माला, अनुलेप से युक्त वाम अङ्क में स्थित शक्ति का ध्यान करे। शक्ति का वर्ण लाल है और उसके हाथों में कमल है। गुरु और गुरुशक्ति परस्पर आलिङ्गित हैं। आनन्द-मोदयुक्त हैं।

**अथौघत्रयगुरुध्यानम्—**

**कराभ्यां चिन्मुद्रां समधुनृकपालञ्च दधतीं द्रुतस्वर्णप्रख्यामरुणकुसुमालेपवसनाम्।**
**कृपापूर्णापाङ्गामरुणनयनां कर्बुरजटामुपेतां सिद्धौघैर्भजतु गुरुपङ्क्ति कृतमति: ॥१॥**

**ओघत्रय गुरु का ध्यान**—हाथों में चिन्मुद्रा और कपाल हैं। वे स्वर्णाभ हैं। अरुण, कुसुम लेप और वस्त्र हैं। कृपायुक्त उनके नेत्र अरुण हैं। रङ्ग-विरङ्ग का जटाजूट है। इस रूप में सिद्धौघ गुरुपंक्ति का ध्यान करना चाहिये।

### गुरुनुति:

**अथ गुरुनमस्कार:—**

**अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जनशलाकया। चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नम: ॥१॥**
**अखण्डमण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम्। तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नम: ॥२॥**
**गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वर:। गुरु: कर्ता च हर्ता च गुरवे वै नमो नम: ॥३॥**

**गुरु नमस्कार**—गुरु को नमस्कार करने का मन्त्र इस प्रकार है—

अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जनशलाकया। चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नम:।।
अखण्डमण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम्। तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नम:।।
गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वर:। गुरु: कर्ता च हर्ता च गुरवे वै नमो नम:।।

### कुण्डलिनीमन्त्रोद्धारादि

**अथ कुण्डलिनीमन्त्रः—**

**वाग्भवं भुवनेशी च श्रीबीजं तु तथैव च। त्र्यक्षरो मन्त्र आख्यातः कुण्डलिन्याः सुसिद्धिदः ॥१॥**
**ऋषिः शक्तिः समाख्यातो गायत्री छन्द ईरितम्। चेतना कुण्डली शक्तिर्देवतात्र समीरिता ॥२॥**
**वाग्भवं बीजमाख्यातं शक्तिः श्रीबीजमुच्यते। हल्लेखा कीलकं प्रोक्तं कुण्डलिन्यास्तु चिन्तने ॥३॥**
**विनियोगः समाख्यातः सर्वागमविशारदैः। बीजत्रयद्विरावृत्त्या षडङ्गन्यास ईरितः ॥४॥**
**ध्यानं वक्ष्यामि कुण्डल्याः सावधानतया शृणु। मूलाधारे त्रिकोणे तु सूर्यकोटिसमत्विषि ॥५॥**
**प्रसुप्तभुजगाकारां सार्धत्रिवलयस्थिताम्। नीवारशूकवत् तन्वीं तडित्कोटिसमप्रभाम् ॥६॥**
**सूर्यकोटिप्रभां दीप्तां चन्द्रकोटिसुशीतलाम्। शिवशक्तिमयीं देवीं शङ्खावर्तक्रमात् स्थिताम् ॥७॥**
**सुषुम्नामध्यमार्गेण यान्तीं परशिवावधि। ह्रीङ्कारबीजरूपेण चिन्तयेद्योगवर्त्मना ॥८॥**
**सिन्दूरारुणविग्रहां त्रिनयनां माणिक्यमौलिस्फुरत्तारानायकशेखरां स्मितमुखीमापीनवक्षोरुहाम्।**
**पाणिभ्यां मणिपूर्णरत्नचषकं रक्तोत्पलं बिभ्रतीं सौम्यां रत्नघटस्थसव्यचरणां ध्यायेत्परामम्बिकाम् ॥९॥**
**कुलगुरुध्यानं प्रागेवोक्तम्।**

**कुण्डलिनी मन्त्र स्तोत्र**—ऐं ह्रीं श्रीं त्र्यक्षर कुण्डलिनी का प्रसिद्ध मन्त्र सुसिद्धिदायी है। इसके ऋषि शक्ति, छन्द गायत्री, देवता चेतना कुण्डली शक्ति, ऐं बीज, श्रीं शक्ति, ह्रीं कीलक, कुण्डलिनी चिन्तन के लिये चिन्तन सर्वागमविशारदों में प्रसिद्ध है। ऐं ह्रीं श्रीं की दो आवृत्ति से षडङ्ग न्यास करे। कुण्डलिनी का ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

मूलाधार के त्रिकोण में कोटि सूर्य के समान प्रभा है। प्रसुप्त सर्प की आकृति साढ़े तीन वलय में स्थित है। नीवार शूक-समान शरीर है। करोड़ बिजली की प्रभा है। कोटि सूर्य की प्रभा से दीप्त है। करोड़ चन्द्रप्रभा के समान शीतल है। शिवशक्तिमयी देवी शङ्खावर्त क्रम में स्थित है। सुषुम्नामार्ग से परशिव तक सहस्रार में जाती है। योगमार्ग में ह्रींकार बीजरूप में चिन्तनीया है। कुण्डलिनी का ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

सिन्दूरारुणविग्रहां त्रिनयनां माणिक्यमौलिस्फुरत्तारानायकशेखरां स्मितमुखीमापीनवक्षोरुहाम्।
पाणिभ्यां मणिपूर्णरत्नचषकं रक्तोत्पलं बिभ्रतीं सौम्यां रत्नघटस्थसव्यचरणां ध्यायेत्परामम्बिकाम्॥

### कुण्डलिनीस्तुतिः

**अथ कुण्डलीस्तुतिः, शारदायाम्—**

**मूलोन्निद्रभुजङ्गराजसदृशीं यान्तीं सुषुम्नान्तरं भित्त्वाधारसमूहमाशु विलसत्सौदामिनीसन्निभाम्।**
**व्योमाम्भोजगतेन्दुमण्डलगलद्दिव्यामृतौघैः पतिं सम्भाव्य स्वगृहागतां पुनरिमां सञ्चिन्तयेत्कुण्डलीम् ॥१॥**
**हंसं नित्यमनन्तमद्वयगुणं स्वाधारतो निर्गता शक्तिः कुण्डलिनी समस्तजननी हस्ते गृहीत्वा च तम्।**
**याता शम्भुनिकेतनं परसुखं तेनानुभूय स्वयं यान्ती स्वाश्रममर्ककोटिरुचिरा ध्येया जगन्मोहिनी ॥२॥**
**अव्यक्तं परबिम्बमञ्चितरुचिं नीत्वा शिवस्यालयं शक्तिः कुण्डलिनी गुणत्रयवपुर्विद्युल्लतासन्निभा।**
**आनन्दामृतकन्दभं पुरभिदं चन्द्रार्ककोटिप्रभं संवीक्ष्य स्वगृहं गता भगवती ध्येयानवद्या गुणैः ॥३॥**
**मध्येवर्त्म समीरणद्वयमिथःसङ्घट्टसंक्षोभजं शब्दस्तोममतीत्य तेजसि तडित्कोटिप्रभाभास्वराम्।**
**उद्यन्तीं समुपास्महे नवजपासिन्दूरसान्द्रारुणां सान्द्रानन्दसुधामयीं परशिवं प्राप्तां परां देवताम् ॥४॥**
**गमनागमनेषु जाङ्घिकी सा तनुयाद्योगफलानि कुण्डली मुदिता कुलकामधेनुरेषा भजतां वाञ्छितकल्पवल्लरी ॥५॥**
**आधारस्थितशक्तिबिन्दुनिलयां नीवारशूकोपमां नित्यानन्दमयीं गलत्परसुधावर्षैः प्रबोधप्रदैः।**
**सिक्त्वा षट् सरसीरुहाणि विधिवत्कोदण्डमध्योदितां ध्यायेद्भास्वरबन्धुजीवरुचिरां संविन्मयीं देवताम् ॥६॥**

हृत्पङ्केरुहभानुबिम्बनिलयां विद्युल्लतामन्थरां बालार्कारुणतेजसा भगवतीं निर्भर्त्सयन्तीं तम: ।
नादाख्यं परमर्धचन्द्रकुटिलं संविन्मयीं शाश्वतीं यान्तीमक्षररूपिणीं विमलधीर्ध्यायेद्विभुं तेजसाम् ॥७॥
भाले पूर्णनिशाकरप्रतिभटां नीहारहारत्विषा सिञ्चन्तीममृतेन देवममितेनानन्दयन्तीं तनुम् ।
वर्णानां जननीं तदीयवपुषा संवाप्य विश्वं स्थितां ध्यायेत्सम्यगनाकुलेन मनसा संविन्मयीमम्बिकाम् ॥८॥
मूले भाले हृदि च विलसद्वर्णरूपा सवित्री पीनोत्तुङ्गस्तनभरनमन्मध्यदेशा महेशी ।
चक्रे चक्रे गलितसुधया सिक्तगात्री प्रकामं दद्यादद्य श्रियमविकलां वाङ्मयी देवता न: ॥९॥

आधारबन्धप्रमुखक्रियाभि: समुत्थिता कुण्डलिनी सुधाभि: ।
त्रिधामबीजं शिवमर्चयन्ती शिवाङ्गना व: शिवमातनोतु ॥१०॥
निजभुवननिवासादुच्चलन्ती विलासै: पथि पथि कमलानां चारुहासं विधाय ।
तरुणतपनकान्ति: कुण्डली देवता सा शिवसदनसुधाभिर्दीपयेदात्मतेज: ॥११॥
सिन्दूरपुञ्जनिभमिन्दुकलावतंसमानन्दपूर्णनयनत्रयशोभिवक्त्रम् ।
आपीनतुङ्गकुचनम्रमनङ्गतन्त्रं शम्भो: कलत्रममितां श्रियमातनोतु ॥१२॥

वर्णैरर्णवषड्दिशा रविकलाचक्षुर्विभक्तै: क्रमात्सान्तैरादिभिरावृतान् क्षहयुतै: षट्चक्रमध्यानिमान् ।
डाकिन्यादिभिराश्रितान् परिचितान् ब्रह्मादिभिर्दैवतैर्भिन्दाना परदेवता त्रिजगतां चित्तेषु दत्तां मुदम् ॥१३॥
आधाराद् गुणवृत्तशोभिततनुं निर्गत्वरीं सत्वरं भिन्दन्तीं कमलानि चिन्मयघनानन्दप्रबोधोद्धुराम् ।
संक्षुब्धध्रुवमण्डलामृतकरप्रस्यन्दमानामृतस्रोत:कन्दलिताममन्दतडिदाकारां शिवां भावये ॥१४॥
मूलाधारे त्रिकोणे तरुणतरणिभाभास्वरे विभ्रमन्तं कामं बालार्ककालानलजरठकुरङ्गाङ्ककोटिप्रभाभम् ।
विद्युन्मालासहस्रद्युतिरुचिरलसद्बन्धुजीवाभिरामं त्रैगुण्याक्रान्तबिन्दुं जगदुदयलयैकान्तहेतुं विचिन्त्य ॥१५॥
तस्योर्ध्वे विस्फुरन्तीं स्फुटरुचिरतडित्पुञ्जभाभास्वराङ्गीमुङ्गच्छन्तीं सुषुम्नामनु सरणिशिखामाललाटेन्दुबिम्बम् ।
चिन्मात्रां सूक्ष्मरूपां जगदुदयकरीं भावनामात्रगम्यां मूलं या सर्वधाम्नां स्फुरति निरुपमा हूंकृतोदञ्चितोर: ॥१६॥
नीता सा शनकैरधोमुखसहस्रारारुणाब्जोदरे च्योतत्पूर्णशशाङ्कबिम्बमधुत: पीयूषधारास्रुतिम् ।
रक्तां मन्त्रमयीं निपीय च सुधानि:ष्यन्दरूपा विशेद्भूयोऽप्यात्मनिकेतनं पुनरपि प्रोत्थाय पीत्वा विशेत् ॥१७॥

योऽभ्यस्यत्यनुदिनमेवात्मनोऽन्तर्बीजश दुरितजरापमृत्युरोगान् ।
जित्वासौ स्वयमिव मूर्तिमाननङ्ग: सञ्जीवेच्चिरमतिनीलकेशजाल: ॥१८॥

**इति कुण्डलिनीस्तुति:।**

मूलोक्त श्लोक संख्या ९ से १८ तक कुण्डलिनी का स्तोत्र है। यह स्तुति शारदातिलक के पच्चीसवें पटल से उद्धृत की गयी है।

### मूलविद्याचिन्तनक्रम:

**अथ मूलविद्याचिन्तनम्—**

पञ्चदश्या ऋषि: प्रोक्तो दक्षिणामूर्तिरव्यय: । पंक्तिश्छन्द: समाख्यातं परब्रह्मस्वरूपिणी ॥१॥
देवता ह्युदिता श्रीमन्महात्रिपुरसुन्दरी । वाग्भवं बीजमाख्यातं शक्तिस्तार्तीयमुच्यते ॥२॥
कीलकं मध्यकूटं स्यात्पुरुषार्थचतुष्टये । विनियोग: समाख्यात: सर्वागमविशारदै: ॥३॥

कूटत्रयद्विरावृत्त्या षडङ्गानि समाचरेत् ।
सिन्दूरपुञ्जनिभमिन्दुकलावतंसमानन्दपूर्णनयनत्रयशोभिवक्त्रम् ।
आपीनतुङ्गकुचनम्रमनङ्गतन्त्रं शम्भो: कलत्रममितां श्रियमातनोतु ॥४॥

**मूल विद्या का चिन्तन**—पञ्चदशी मन्त्र के ऋषि दक्षिणामूर्ति, छन्द पंक्ति, देवता परब्रह्मस्वरूपिणी श्रीमन्महात्रिपुरसुन्दरी, ऐं बीज, तीसरा कूट सकलह्रीं शक्ति, कीलक मध्यकूट हसकहलह्रीं है। पुरुषार्थ-चतुष्टय—धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष के लिये इसका विनियोग होता है। तीनों कूटों की दो आवृत्ति से षडङ्ग न्यास करे; जैसे—कएईलह्रीं हृदयाय नमः, हसकहलह्रीं शिरसे स्वाहा, सकलह्रीं शिखायै वषट्, कएईलह्रीं कवचाय हुम्, हसकहलह्रीं नेत्रत्रयाय वौषट्, सकलह्रीं अस्त्राय फट्।

मूल विद्या का ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

सिन्दूरपुञ्जनिभमिन्दुकलावतंसमानन्दपूर्णनयनत्रयशोभिवक्त्रम् ।
आपीनतुङ्गकुचनम्रमनङ्गतन्त्रं शम्भोः कलत्रममितां श्रियमातनोतु ।।

### कूटत्रये वाग्भवकूटचिन्तनक्रमः

**अथ कूटत्रयचिन्तनम्—**

**मूलाधारे वाग्भवाख्यं कूटं सञ्चिन्तयेद्बुधः । वाग्भवाख्यस्य कूटस्य ऋषिर्ब्रह्मा समीरितः ।।१।।**
**छन्दो गायत्रमाख्यातं देवता वागधीश्वरी । आद्यवर्णं तु बीजं स्यादन्त्यं शक्तिः समीरिता ।।२।।**
**मध्यत्रयं कीलकं स्याद्वाक्सिद्ध्यै विनियोगकम् । ब्रह्मवाग्रूपिणी ङेन्ता विष्णुवाग्रूपिणी तथा ।।३।।**
**रुद्रवाग्रूपिणी ङेन्ता परवाग्रूपिणी तथा । शिववाग्रूपिणी ङेन्ताखिलवाग्रूपिणी तथा ।।४।।**
**षडङ्गं विन्यसेदेतैर्वाग्भवाद्यैः सुसाधकः ।**
**शुक्लां स्वच्छविलेपमाल्यवसनां शीतांशुखण्डोज्ज्वलां व्याख्यामक्षगुणं सुधाढ्यकलशं विद्याञ्च हस्ताम्बुजैः ।**
**विभ्राणां कमलासनां कुचनतां वाग्देवतां सस्मितां वन्दे वाग्विभवप्रदां त्रिनयनां सौभाग्यसम्पत्करीम् ।।५।।**

**वाग्भव कूट का चिन्तन क्रम**—चतुर साधक मूलाधार में वाग्भव कूट का चिन्तन करे। वाग्भव कूट के ऋषि ब्रह्मा, छन्द गायत्री, देवता वागधीश्वरी, कं बीज, ह्रीं शक्ति, मध्यत्रय ए ई ल कीलक है। वाक्सिद्धि के लिये इसका विनियोग होता है। ब्रह्मवाग्रूपिण्यै नमः, विष्णुवाग्रूपिण्यै नमः, रुद्रवाग्रूपिण्यै नमः, परवाग्रूपिण्यै नमः, शिववाग्रूपिण्यै नमः अखिलवाग्रूपिण्यै नमः से पूर्ववत् हृदय, शिर, शिखा, कवच, नेत्र, अस्त्रन्यास करे।

वाग्भवकूट का ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

शुक्लां स्वच्छविलेपमाल्यवसनां शीतांशुखण्डोज्ज्वलां व्याख्यामक्षगुणं सुधाढ्यकलशं विद्याञ्च हस्ताम्बुजैः।
विभ्राणां कमलासनां कुचनतां वाग्देवतां सस्मितां वन्दे वाग्विभवप्रदां त्रिनयनां सौभाग्यसम्पत्करीम्।।

### कामराजकूटचिन्तम्

**हृदये कामराजाख्यं कूटं सञ्चिन्तयेद् बुधः । कामराजाख्यकूटस्य ऋषिः सम्मोहनः स्मृतः ।।६।।**
**गायत्री छन्द आख्यातं कामेशी देवता स्मृता । आद्यं बीजं तथा शक्तिर्हल्लेखा कीलकं स्मृतम् ।।७।।**
**मध्यवर्णचतुष्कं तु वशीकरणसिद्धये । विनियोगोऽत्र विख्यातः सर्वागमविशारदैः ।।८।।**
**द्रांसंक्षोभणबाणाय द्रींद्रावणपदं तथा । बाणाय च तथा क्लीं च आकर्षणपदं पुनः ।।९।।**
**बाणाय ब्लूं वशीकारबाणाय च ततः पुनः । सः उन्मादनबाणाय पञ्च बीजानि चोच्चरेत् ।।१०।।**
**सर्वबाणेभ्य इत्युक्त्वा षडङ्गानि प्रविन्यसेत् । कामकूटादिभिर्मन्त्रैर्नमोऽन्तै रससङ्ख्यकैः ।।११।।**
**बालार्ककोटिरुचिरां स्फटिकाक्षमालां कोदण्डमिक्षुजनितं स्मरपञ्चबाणान् ।**
**विद्यां च हस्तकमलैर्दधतीं त्रिनेत्रां ध्यायेत् समस्तजननीं नवचन्द्रचूडाम् ।।१२।।**

**कामराज कूट का चिन्तन**—बुद्धिमान साधक हृदय में कामराज कूट हसकहलह्रीं का चिन्तन करे। कामराज कूट के ऋषि सम्मोहन, छन्द गायत्री, देवता कामेशी, हं बीज, ह्रीं शक्ति, मध्यचतुष्क स क ह ल कीलक है। सर्वागमविशारदों में प्रसिद्ध वशीकरणसिद्धि के लिये इसका विनियोग किया जाता है। तदनन्तर निम्नवत् षडङ्ग न्यास करे—

द्रां संक्षोभणबाणाय हं नम: हृदये। ह्रीं द्रावणबाणाय सं नम: शिरसि। क्लीं आकर्षणबाणाय कं नम: शिखायै। ब्लूं वशीकरणबाणाय हं नम: कवचे। स: उन्मादनबाणाय लं नम: नेत्रत्रयाय। द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं स: सर्वबाणेभ्य ह्रीं नम: अस्त्राय फट्।

कामराजकूट ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

बालार्ककोटिरुचिरां स्फटिकाक्षमालां कोदण्डमिक्षुजनितं स्मरपञ्चबाणान् ।
विद्यां च हस्तकमलैर्दधतीं त्रिनेत्रां ध्यायेत् समस्तजननीं नवचन्द्रचूडाम् ।।

**शक्तिकूटचिन्तनम्**

**आज्ञाचक्रे शक्तिकूटं चिन्तयेत् साधकाग्रणी: । अथास्य शक्तिकूटस्य ऋषि: शिव उदाहृत: ।।१३।।**
**पङ्क्तिश्छन्दस्त्वादिशक्तिर्देवता बीजमत्र स: । हृल्लेखा शक्तिरुद्दिष्टा कीलकं मध्यवर्णकौ ।।१४।।**
**विनियोगस्तु विज्ञेयश्चतुर्वर्गाप्तये ध्रुवम् । ङेन्ता सर्वज्ञताशक्ति: शक्त्यन्ता नित्यतृप्तता ।।१५।।**
**चतुर्थ्यन्ता समुद्दिष्टा तथैवानादिबोधिनी । ङेन्ता स्वतन्त्रता शक्तिस्तथा नित्यमलुप्तता ।।१६।।**
**शक्तिर्ङेन्तानन्ततादिशक्तिर्ङेन्ता तथैव च । एतैर्मन्त्रैर्जातियुक्तै: शक्तिकूटादिकै: क्रमात् ।।१७।।**
**विन्यस्य च षडङ्गानि ध्यायेद् देवीमनन्यधी: ।**
**कदम्बवनमध्यगां कनकमण्डपान्त:स्थितां षडम्बुरुहवासिनीममरसिद्धसौदामिनीम् ।**
**विजृम्भितजपारुचिं विमलचन्द्रचूडामणिं त्रियम्बककुटुम्बिनीं त्रिपुरसुन्दरीमाश्रये ।।१८।।**

**शक्तिकूट का चिन्तन**—अग्रणी साधक शक्तिकूट का चिन्तन आज्ञाचक्र में करे। इसके ऋषि शिव, छन्द पंक्ति, देवता आदिशक्ति, स: बीज, शक्ति ह्रीं, मध्य वर्ण कल कीलक है। चतुर्वर्ग प्राप्ति के लिये इसका विनियोग होता है। षडङ्ग न्यास—ॐ सर्वज्ञताशक्त्यै सं नम: हृदये। ॐ नित्यतृप्तताशक्त्यै कं नम: शिरसि। ॐ अनादिबोधिन्यै लं नम: शिखायाम्। ॐ स्वतन्त्रताशक्त्यै ह्रीं नम: कवचे। ॐ नित्यमलुप्तता शक्त्यै सकलह्रीं नम: त्रिनेत्रे। ॐ सकलह्रीं नम: अस्त्रे। षडङ्ग न्यास के बाद अन्यन्य बुद्धि से देवी का इस प्रकार ध्यान करे—

कदम्बवनमध्यगां कनकमण्डपान्त:स्थितां षडम्बुरुहवासिनीममरसिद्धसौदामिनीम्।
विजृम्भितजपारुचिं विमलचन्द्रचूडामणिं त्रियम्बककुटुम्बिनीं त्रिपुरसुन्दरीमाश्रये।।

**अभेदध्यानचिन्तनम्**

**अथाभेदचिन्तनम्—**

**मूलादिब्रह्मरन्ध्रान्तं ब्रह्मविद्यां विभावयेत् । तत्प्रभापटलव्याप्तं स्वशरीरं विचिन्तयेत् ।।१।।**
**अहं देवि न चान्योऽस्मि ब्रह्मैवाहं न शोकभाक् । सच्चिदानन्दरूपोऽहं नित्यमुक्तस्वभाववान् ।।२।।**
**त्वमेवाहमहं त्वं च संविन्मात्रवपुस्तव । आवयोरन्तरं देवि नश्यत्वाज्ञाबलात्तत: ।।३।।**
**अहं तीर्णो भवं घोरं कृत्यं किञ्चिन्न मेऽस्ति वै । तथापि देहि मे मातराज्ञां तव सुसेवने ।।४।।**
**कृत्वा समाधिस्थितया धिया ते चिन्तां नवाधारनिवासभूताम् ।**
**प्रात: समुत्थाय तव प्रियार्थं संसारयात्रामनुवर्तयिष्ये ।।५।।**
**मञ्जुशिञ्जितमञ्जीरं वाममर्धं महेशितु: । आश्रयामि जगन्मूलं यन्मूलं वचसामपि ।।६।।**

**अभेद-चिन्तन**—मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्र तक ब्रह्म विद्या की भावना करे। उसकी प्रभापटल से व्याप्त अपने शरीर का चिन्तन करे। मैं देवी हूँ, दूसरा नहीं हूँ, मैं ही ब्रह्मा हूँ, शोकभाक् नहीं हूँ। मैं सच्चिदानन्द रूपवान् नित्य मुक्त स्वभाव वाला हूँ। तुम ही मैं हूँ। तुम्हारा शरीर संविन्मात्र है। हम दोनों का अन्तर आपकी आज्ञा के बल से नष्ट हो गया है। मैं घोर संसार के पार हूँ, मुझमें कोई कृत्य नहीं है। तथापि माता आज्ञा दें कि मैं आपकी सेवा कर सकूँ। समाधि-स्थिति करके बुद्धि से नव

आधार निवासभूता का चिन्तन करे। प्रात: उठकर आपकी प्रसन्नता के लिये संसारयात्रा का अनुवर्तन करूँ। महेश के मञ्जुशिंजित मञ्जीर वामार्ध की शरण मैं ग्रहण करता हूँ। वही जगत् का मूल है और वाणी का मूल भी वही है।

### मूलदेवतास्तुतिः

अथ मूलदेवतास्तुतिः—

कल्याणवृष्टिभिरिवामृतपूरिताभिर्लक्ष्मीस्वयंवरणमङ्गलदीपिकाभिः ।
सेवाभिरम्ब तव पादसरोजमूले नाकारि किं मनसि भक्तिमतां जनानाम् ॥१॥
एतावदेव जननि स्पृहणीयमास्ते त्वद्वन्दनेषु सलिलस्थगिते च नेत्रे।
सान्निध्यमुद्यदरुणाम्बुजसोदरस्य त्वद्विग्रहस्य सुधया परयाप्लुतस्य ॥२॥
ईशित्वभागकलुषाः कति नाम सन्ति ब्रह्मादयः प्रतियुगं प्रलयाभिभूताः ।
एकः स एव जननि स्थिरसिद्धिरास्ते यः पादयोस्तव सुकृत् प्रणतिं करोति ॥३॥
लब्ध्वा सकृत् त्रिपुरसुन्दरि तावकीनं कारुण्यकन्दलितकान्तिभरं कटाक्षम् ।
कन्दर्पभावसुभगास्त्वयि भक्तिभाजः सम्मोहयन्ति तरुणीर्भुवनत्रयेषु ॥४॥
ह्रीङ्कारमेव तव नाम गृणन्ति वेदा मातस्त्रिकोणनिलये त्रिपुरे त्रिनेत्रे।
यत्संस्मृतौ यमभटादिभयं विहाय दिव्यन्ति नन्दनवने सह लोकपालैः ॥५॥
हन्तुः पुरामधिगलं परिपूर्यमाणः क्रूरः कथं नु भविता गरलस्य वेगः ।
आश्वासनाय किल मातरिदं तवार्धं देहस्य शश्वदमृताप्लुतशीतलस्य ॥६॥
सर्वज्ञतां सदसि वाक्पटुतां प्रसूते देवि त्वदंघ्रिसरसीरुहयोः प्रणामः ।
किञ्च स्फुरन्मुकुटमुज्ज्वलमातपत्रं द्वे चामरे च वसुधां महतीं ददाति ॥७॥
कल्पद्रुमैरभिमतप्रतिपादनेषु कारुण्यवारिधिभिरम्ब भवत्कटाक्षैः ।
आलोकयत्रिपुरसुन्दरि मामनाथं त्वय्येव भक्तिभरितं त्वयि दत्तदृष्टिम् ॥८॥
हन्तेतरेष्वपि मनांसि निधाय चान्ये भक्तिं वहन्ति किल पामरदैवतेषु ।
त्वामेव देवि मनसाहमनुस्मरामि त्वामेव नौमि शरणं जगति त्वमेव ॥९॥
लक्ष्येषु सत्स्वपि तवाक्षिविलोकनानामालोकय त्रिपुरसुन्दरि मां कथञ्चित् ।
नूनं मयापि सदृशं करुणैकपात्रं जातो जनिष्यति जनो न च जायते च ॥१०॥
ह्रींह्रीमिति प्रतिदिनं जपतां जनानां किंनाम दुर्लभमिह त्रिपुराधिवासे।
मालाकिरीटमदवारणमाननीयांस्तान् सेवते मधुमती स्वयमेव लक्ष्मीः ॥११॥
सम्पत्कराणि सकलेन्द्रियनन्दनानि साम्राज्यदानकुशलानि सरोरुहाक्षि।
त्वद्वन्दनानि दुरितौघहरोद्यतानि मामेव मातरनिशं कलयन्तु नान्यम् ॥१२॥
कल्पोपसंहरणकल्पितताण्डवस्य देवस्य खण्डपरशोः परभैरवस्य ।
पाशाङ्कुशैक्षवशरासनपुष्पबाणा सा साक्षिणी विजयते तव मूर्तिरेका ॥१३॥
लग्नं सदा भवतु मातरिदं त्वदीयं तेजःपरं बहुलकुङ्कुमपङ्कशोणम् ।
भास्वत्किरीटममृतांशुकलावतंसं मध्ये त्रिकोणमुदितं परमामृतार्द्रम् ॥१४॥
ह्रीङ्कारमेव तव धाम तदेव रूपं त्वन्नाम सुन्दरि सरोजनिवासशीले।
त्वत्तेजसा परिणतं जगदादिमूलं सङ्गं तनोतु सरसीरुहसङ्गमस्य ॥१५॥

ह्रीङ्कारत्रयसम्पुटेन महता मन्त्रेण सन्दीपितं स्तोत्रं यः प्रतिवासरं तव पुरो मातर्जपेन्मन्त्रवित् ।
तस्य क्षोणिभुजो भवन्ति वशगा लक्ष्मीश्चिरस्थायिनी वाणी निर्मलसूक्तिभारभरिता जागर्ति दीर्घं वपुः ॥१६॥

इति स्तुतिः।

**मूल देवता स्तुति**—मूलोक्त एक से पन्द्रह श्लोक तक देवी की स्तुति को तीन ह्रीं से सम्पुटित करके जो मन्त्रवित् साधक देवी के सान्निध्य में प्रतिदिन जप करता है, उसके बस में सम्पूर्ण राजे-महाराजे हो जाते हैं, लक्ष्मी उसके घर में स्थायी रूप से निवास करती है एवं उसकी वाणी अत्यन्त स्पष्ट, निर्मल तथा सूक्तियों से भरी हुई होती है; साथ ही वह दीर्घ आयु वाला होता है।

**भूमिप्रार्थना**

**समुद्रमेखले देवि पर्वतस्तनमण्डले। विष्णुपत्नि नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे ॥१७॥**
**इति भूमिप्रार्थना।**

उपर्युक्त मन्त्र को बोलकर भूमि को प्रणाम किया जाता है।

**शौचविधिः**

**सन्ध्यासूदङ्मुखोऽहन्यापि निशि च पुनर्दक्षिणास्यो निवीतं**
**कुर्यान्मूत्रादिशौचं बहिरथ सलिलात्तत्र लिङ्गे मृदेका।**
**पञ्चापानेऽथ हस्ते दश पुनरुभयोः सप्त चैतद्गृहस्थे**
**द्वैगुण्यादिक्रमात्तद्व्रतिवनियतिषु स्यात्तदर्धं निशायाम् ॥१॥**
**इति शौचम्।**

**शौच**—सन्ध्या में उत्तरमुख, दिन में एवं रात में दक्षिणमुख होकर कान पर जनेऊ चढ़ाकर मल-मूत्रादि का त्याग करे। शौच के बाद लिङ्ग को एक बार मिट्टी लगाकर एवं मलद्वार में पाँच बार मिट्टी लगाकर पानी से साफ करे। हाथ को दश बार मिट्टी लगाकर साफ करे। गृहस्थ सात बार साफ करे। व्रती इसका दुगुना करे। इसका आधा रात में करे।

**दन्तकाष्ठार्थकाममन्त्रोद्धारः**

**ततः श्रीकाममन्त्रस्य सम्मोहन ऋषिः स्मृतः। गायत्रीच्छन्द आख्यातं श्रीकामो देवता स्मृता ॥१॥**
**बीजं तु कामराजः स्यान्नमः शक्तिरुदीरिता। सर्वजनप्रियायेति कीलकं समुदाहृतम् ॥२॥**
**षड्दीर्घकामराजेन षडङ्गानि प्रविन्यसेत्।**
**जपारुणं रत्नविभूषणाढ्यं मीनध्वजं चारुकृताङ्गरागम्।**
**कराम्बुजैरङ्कुशमिक्षुचापं पुष्पास्त्रपाशौ दधतं भजामि ॥३॥**
**ध्यात्वैवं कामबीजं च कामदेवाय सर्व च। जनप्रियाय हृदयं काममन्त्र उदाहृतः ॥४॥**
**अनेन दन्तकाष्ठं तु अभिमन्त्र्याष्टधा पुनः। दन्तान् विशोध्य मतिमान् मुखप्रक्षालनं चरेत् ॥५॥**
**इति दन्तधावनम्।**

**दन्तधावन मन्त्र**—श्रीकाम मन्त्र के ऋषि सम्मोहन, छन्द गायत्री, देवता कामदेव, बीज क्लीं, शक्ति नमः, सर्वजनप्रियाय कीलक है। षड्दीर्घ कामबीज क्लां क्लीं क्लूं क्लैं क्लौं क्लः से षडङ्ग न्यास करे। इसका ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

जपारुणं रत्नविभूषणाढ्यं मीनध्वजं चारुकृताङ्गरागम्।
कराम्बुजैरङ्कुशमिक्षुचापं पुष्पास्त्रपाशौ दधतं भजामि।।

ध्यान के बाद काममन्त्र 'क्लीं कामदेवाय सर्वजनप्रियाय नमः' के आठ जप से दतुवन को मन्त्रित करे। तब दतुवन से दाँतों को साफ करके मुख साफ करे।

### मुखप्रक्षालनम्

**श्रीविद्यां ब्रह्मरन्ध्रे तु विचिन्त्य च ततः परम्। चतुर्लक्ष्मीमहामन्त्रैर्मुखक्षालनमाचरेत् ॥६॥**
**इति मुखप्रक्षालनम्।**

**मुखप्रक्षालन विधि**—श्रीविद्या का चिन्तन ब्रह्मरन्ध्र में करके चतुर्लक्ष्मी महामन्त्र से मुख का प्रक्षालन करे।

### स्नानविधिः

**तीरमागत्य चाचम्य कुर्यात् सङ्कल्पमादरात्। अतितीक्ष्ण महाकाय कल्पान्तदहनोपम् ॥७॥**
**भैरवाय नमस्तुभ्यमनुज्ञां दातुमर्हसि। भैरवाज्ञामनुस्मृत्य स्नानं वैदिकमाचरेत् ॥८॥**
**तान्त्रिकं स्नानमनु तत्कुर्यान्मन्त्रोक्तवर्त्मना। जले श्रीचक्रमाभाव्य तीर्थान्याकृष्य मण्डलात् ॥९॥**
**ब्रह्माण्डोरदतीर्थानि करैः स्पृष्टानि ते रवे। तेन सत्येन मे देव तीर्थं देहि दिवाकर ॥१०॥**
**मुद्रयाङ्कुशरूपिण्या तीर्थान्याकृष्य योज्य च। गङ्गास्वरूपिणीं देवीं ध्यात्वा मूलमनुं जपन् ॥११॥**
**जातवेदादिऋग्भिश्च समूलाभिः स्वमूर्धनि। अभिषिञ्चेत् सप्तकृत्वः कुम्भाख्यमुद्रया ततः ॥१२॥**
**देवीं स्वहृदि संयोज्य स्वस्थाने तीर्थसन्ततिम्। यन्मया दुष्कृतं तोयं शरीरमलसंयुतम् ॥१३॥**
**तस्य पापविशुद्ध्यर्थं यक्ष्माणं तर्पयाम्यहम्। इति तीरे तु सन्तर्प्य गृह्णीयाच्छुद्धवाससी ॥१४॥**
**इति स्नानम्।**

**स्नान**—जलाशय के तीर पर आकर आचमन करके सङ्कल्प करे और निम्न मन्त्र पढ़ते हुये महाभैरव की आज्ञा प्राप्त करे—

अतितीक्ष्णमहाकायकल्पान्तदहनोपम। भैरवाय नमस्तुभ्यमनुज्ञां दातुमर्हसि।।

भैरव की आज्ञा प्राप्त मानकर वैदिक स्नान करे। तान्त्रिक स्नान मन्त्रोक्त मार्ग से करे। जल में श्रीचक्र की कल्पना करके 'ब्रह्माण्डोदरतीर्थानि करे स्पृष्टानि ते रवे। तेन सत्येन मे देव तीर्थं देहि दिवाकर' पढ़ते हुये अङ्कुश मुद्रा से सूर्य से तीर्थों को आकर्षित करके जल में कल्पित चक्र में मिला दे। देवी को गङ्गा रूप में ध्यान करके मूल मन्त्र का जप करे। जातवेदादि ऋचाओं और अपने मूल मन्त्र से कुम्भ मुद्रा से अपने मूर्धा में सात बार जल से छींटा देवे। देवी को अपने हृदय में स्थित करके तीर्थों को भी स्थापित करे और निम्न मन्त्र पढ़े—

यन्मया दुष्कृतं तोयं शरीरमलसंयुतम्। तस्य पापविशुद्ध्यर्थं यक्ष्माणं तर्पयाम्यहम्।।

इस मन्त्रपाठ से तर्पण करने के बाद तट पर भी तर्पण करे। तब शुद्ध वस्त्र धारण करे।

### विभूतिधारणम्

**ततो विभूतिधारणम्—**

**हस्ते विभूतिं संस्थाप्य पञ्चतारैः प्रमन्त्रयेत्। अग्निरित्यादिमन्त्रैश्च ईशानाद्यैश्च मन्त्रयेत् ॥१५॥**
**ततस्तु धारयेन्मन्त्री केवलं मूलविद्यया।**

**इति भस्मधारणम्।**

**विभूति-धारण**—हाथ में विभूति लेकर उसे पञ्चतार 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं' से मन्त्रित करे। अग्निरित्यादि, ईशानादि मन्त्र से मन्त्रित करे। तत्पश्चात् केवल मूल विद्या से धारण करे।

### तान्त्रिकसंध्याविधिः

**अथ वैदिकसन्ध्यानन्तरं तान्त्रिकसन्ध्यां कुर्यात्—**

**ततो मणिधरिण्यन्ते वज्रिण्यन्ते महाप्रति। सरे रक्षद्वयं हुंफट्स्वाहान्तो मनुरीरितः ॥१॥**

अनेनैव तु मन्त्रेण शिखां बद्ध्वा विचक्षणः। त्रिभिः कूटैस्त्रिराचामेत्त्रितत्त्वान्तैः समाहितः ॥२॥
विद्यातत्त्वाय च तथा शिवतत्त्वाय चैव हि। मायातत्त्वाय च तथा स्वाहान्तैस्तदनन्तरम् ॥३॥
प्राणानायम्य सङ्कल्प्य पुरतो जलमध्यतः। श्रीचक्रं तु विभाव्यानु सूर्यात्तीर्थानिमुद्रया ॥४॥
प्राग्वदावाह्य विधिवदावाहन्यादिमुद्रिकाः। प्रदर्श्य दक्षहस्ते तु जलं संगृह्य यत्नतः ॥५॥
वामहस्तेन सञ्छाद्य पञ्चभूताक्षरैः क्रमात्। अभिमन्त्र्य सकृत्तोयं वामहस्ते निधाय च ॥६॥
स्वरैः सम्मार्जयेन्मूर्ध्नि तत्पृष्ठस्रुतबिन्दुभिः। ततो दक्षे जलं ग्राह्यं सहितैर्मूलविद्यया ॥७॥
कादिमान्तैः स्पर्शवर्णैः स्वाहान्तैरभिमन्त्र्य च। पीत्वा तत्तोयमथ च पुनर्दक्षे जलं क्षिपेत् ॥८॥
अभिमन्त्र्य च तत्प्राग्वद्वामहस्ते निधाय तत्। विनिःसृतैश्च तत्पृष्ठाद्बिन्दुभिर्मार्जयेत्तथा ॥९॥
यादिक्षान्तैर्व्यापकार्णैस्ततस्तज्जलमादरात्। इडयाकृष्य देहान्तः क्षालयेत् कल्मषं ततः ॥१०॥
विरच्य पिङ्गलामार्गात् कृष्णवर्णं तु तज्जलम्। ज्वलद्वज्रशिलायां तु स्फालयेदस्त्रमुच्चरन् ॥११॥
ततः प्रक्षाल्य च करावाचम्याञ्जलिना जलम्। गृहीत्वोत्थाय गायत्र्या सूर्याभिमुखमुत्क्षिपेत् ॥१२॥
एवमर्घ्यत्रयं दत्त्वा चोपविश्य प्रयत्नतः। श्रीचक्रावृतिदेवीश्च तर्पयेद्विधिवत् पुनः ॥१३॥
पञ्चविंशतिधा मूलमुच्चार्य स्वेष्टदेवताम्। सन्तर्प्याचम्य गायत्र्या प्राणायामत्रयं चरेत् ॥१४॥
गायत्र्याश्च ऋषिर्ब्रह्मा गायत्रं छन्द ईरितम्। गायत्री देवता प्रोक्ता द्विरावृत्त्या त्रिभिः पदैः ॥१५॥
षडङ्गानि प्रविन्यस्य ध्यायेद्देवीमनन्यधीः। भास्वद्रत्नौघमुकुटस्फुरच्चन्द्रकलाधराम् ॥१६॥
सद्यः सन्तप्तहेमाभां सूर्यमण्डलरूपिणीम्। पाशाङ्कुशाभयवरान् धारयन्तीं स्मरन् बुधः ॥१७॥ इति।

**तान्त्रिक सन्ध्या**—'मणिधारिणि वज्रिणि महाप्रतिसरे रक्ष-रक्ष हुं फट् स्वाहा' मन्त्र से शिखा बाँधकर तीनों कूटों से एक-एक करके तीन आचमन त्रितत्त्वों से करे; जैसे—कएईलह्रीं विद्यातत्त्वाय स्वाहा, हसकहलह्रीं शिवतत्त्वाय स्वाहा, सकलह्रीं मायातत्त्वाय स्वाहा। प्राणायाम करके सङ्कल्प करे। अपने सामने जल में श्रीचक्र की कल्पना करे। सूर्यमण्डल से अङ्कुश मुद्रा के द्वारा आवाहन करे। आवाहनी आदि मुद्रा दिखाये। तब दाहिने हाथ में जल लेकर बाँयें हाथ से ढककर उसे पञ्च भूताक्षरों से क्रमशः अभिमन्त्रित करे। उस जल को बाँयें हाथ में लेकर स्वरों से मूर्धा पर मार्जन करे। मूर्धा के पीछे भी बूँदों का छींटा दे। तब दाहिने हाथ में जल लेकर मूल विद्या-सहित क से म तक के पच्चीस स्पर्शवर्णों से मन्त्रित करके उसे बाँयें हाथ में लेकर बाँयें हाथ के छिद्र से नीचे टपकते बूँदों से य से क्ष तक के वर्णों से मार्जन करे। इड़ा से श्वास लेकर देह के कल्मषों को साफ करे। पिङ्गला मार्ग से श्वास बाहर निकाल कर उस काले रङ्ग के जल को ज्वलित वज्रशिला पर अस्त्रमन्त्र बोलते हुए पटक दे। तब हाथ धोकर आचमन करे। हाथ धोकर अंगुलि में जल भरकर गायत्री मन्त्र से सूर्य के आगे गिराये। इस प्रकार तीन अर्घ्य देवे। इसके बाद आसन पर बैठे। श्रीचक्रावृत देवी का तर्पण विधिवत् करे। मूल मन्त्रोच्चारण-सहित पच्चीस बार इष्टदेवता का तर्पण करे। आचमन करे। गायत्री से तीन प्राणायाम करे। गायत्री के ऋषि ब्रह्मा, छन्द गायत्री, देवता गायत्री से विनियोग करे। गायत्री के तीन पदों की दो आवृत्ति से षडङ्ग न्यास करे। एकाग्र मन से देवी का ध्यान करे। ध्यानमन्त्र इस प्रकार है—

भास्वद्रत्नौघमुकुटस्फुरच्चन्द्रकलाधराम्। सद्यःसन्तप्तहेमाभां सूर्यमण्डलरूपिणीम्।।
पाशांकुशाभयवरान् धारयन्तीं स्मरन् बुधः।

**कुलार्णवे**—

प्रातःसन्ध्यामुपासीत धर्मकामार्थसिद्धये। मूलाधारे वसाब्जे च ह्रीं बीजं रक्तसन्निभम् ॥१॥
ध्यात्वा प्रभापुटान्तःस्थं बहिर्निःसार्य्य मण्डले। सौरे विभाव्य रक्ताभां त्रिनेत्रां च चतुर्भुजाम् ॥२॥
वह्निमण्डलमध्यस्थां कुमारीरूपधारिणीम्। बिभ्राणां पुस्तकं मालां वरदं चाभयं तथा ॥३॥
बालसूर्यसमामम्बां ध्यात्वैवं सञ्जपेन्मनुम्। अथ माध्यन्दिने सन्ध्यानाहते च कठाब्जके ॥४॥

वाम नासा से पूरक करे। चौंसठ जप के कुम्भक योग से हृदय के षट्कोण में आगत महावायु से पापपुरुष को सुखा दे। तब यं बीज के बत्तीस जप से दाँयीं नासा से रेचन करे। रेचन के समय यह मन्त्र पढ़े—'रं शुष्कपापशरीरं दाहय दाहय दाहयामि दाहयामि स्वाहा'। रं बीज के सोलह जप से पिङ्गला नाड़ी से पूरक करके, चौंसठ जप से कुम्भक योग से नाभि में उदित त्रिकोण में आगत महान् अग्नि में पापपुरुष के दग्ध होने का चिन्तन करे। उसी प्रकार बत्तीस जप से इड़ा से रेचक करे। 'टं चन्द्रमण्डलं प्रेरय प्रेरय प्रेरयामि स्वाहा' कहे। टं बीज का वर्ण शुक्ल है। टं बीज के सोलह जप से इडा से पूरक करे। चौंसठ जप से कुम्भक योग से सहस्रार में महा अमृत औघ-पूरित विश्वाह्लादक चन्द्रबीज का चिन्तन करके बत्तीस जप से पिङ्गला से रेचक करे।

'वं परमामृतं वर्षय वर्षय वर्षयामि स्वाहा' कहकर वरुणबीज वं के १६ जप से पिङ्गला से पूरक करे। ६४ जप से कुम्भक योग से मातृकामयी चन्द्र बिम्ब से महावृष्टि कराकर अस्थिश्मशानादि को आप्लावित करे। ३२ जप से इड़ा से रेचक करे। 'लं शरीरमुत्पादय उत्पादय उत्पादयामि स्वाहा' कहकर पृथिवीबीज पीत वर्ण लं के १६ जप से इड़ा से पूरक करे। ६४ जप के कुम्भक योग से ॐ परमात्म जीवात्म चित्त बुद्धि मन अहङ्कार निश्चय व्यवसाय सङ्कल्प विकल्प वचनादान विसर्गानन्द गमन वाक्पाणि पायूपस्थ पाद श्रोत्र त्वक् चक्षु जिह्वा घ्राण शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध आकाश वायु तेज जल पृथिवी समस्त तत्त्वात्मक प्रपञ्चरूप स्थूल-सूक्ष्म शरीरद्वय सृष्टि क्रम से पृथग्भूतों को परम शिव चित् शक्ति से निरुत्पत्ति प्रयोग से पुरुष, पुरुष के आद्योत्पत्ति प्रयोग से प्रकृति, प्रकृति के अर्द्धोत्पत्ति प्रयोग से महान्, महत् के सर्वोत्पत्ति प्रयोग से आकाश, आकाश के द्विरुपत्पत्ति प्रयोग से वायु, वायु के त्रिरुत्पत्ति प्रयोग से तेज, तेज के चतुरुत्पत्ति प्रयोग से जल, जल के पञ्चोत्पत्ति प्रयोग से पृथिवी, पृथिवी के षडुत्पत्तिप्रयोगेण उत्पादयामि स्वाहा' कहे। संस्थानों के अक्षरों-सहित सकारणादि साङ्गोपाङ्ग देवों, स्थूल-सूक्ष्म सभी तत्त्वों को सृष्टिक्रम से परशिव चित् शक्ति के सहयोग से अपने-अपने कारणों से उत्पादित करे। पाद उद्गति से चतुरस्र में आगत महत् पृथिवी से उपष्टभ्य देवता पूजायोग्य नये शरीर के उत्पन्न होने की भावना करे। तत्त्वों को निज स्थानों में स्थित करे।

इसके बाद लं बीज के ३२ जप से पिङ्गला से पूरक, ६४ जप से इड़ा से रेचक करे। ये छः प्राणायाम होते हैं। हृदयकमल से परमात्मा से आत्मा को लाकर हंसः मन्त्र से प्राणायाम करने के पश्चात् न्यास आदि करे। ॐ हंसः सोहं अवतर अवतर शिव पदात जीवपदेन सुषुम्नावर्त्मना मूलशृङ्गाटमुल्लस उल्लस प्रज्ज्वल प्रज्ज्वल ॐ हंसः सोहं—इस कुण्डलिनी रूप-धारिणी चित् शक्ति को जीवात्मा के साथ सृष्टियोग से मूलाधार से जीवात्मा को हृदय में स्थित होने की भावना करे।

### प्राणप्रतिष्ठा

**अथ प्राणप्रतिष्ठा। ॐ अस्य श्रीप्राणप्रतिष्ठामन्त्रस्य ब्रह्मविष्णुरुद्रा ऋषयः, ऋग्यजुःसामानि छन्दांसि, चैतन्यरूपा प्राणशक्तिर्देवता, ॐ बीजं, ह्रीं शक्तिः, क्रों कीलकं प्राणस्थापने विनियोगः, इति यथास्थानं विन्यस्य, अंकंखंगंघंङं आं आकाशवायुतेजोजलपृथिव्यात्मने अंगुष्ठाभ्यां नमः। इंचंछंजंझंञंईं शब्दस्पर्शरूपरसगन्धात्मने तर्जनीभ्यां नमः। उंटंठंडंढंणंऊं श्रोत्रत्वक्चक्षुर्जिह्वाघ्राणात्मने मध्यमाभ्यां नमः। एंतंथंदंधंनंऐं वाक्पाणिपादपायूपस्थात्मने अनामिकाभ्यां नमः। ओंपंफंबंभंमंऔं वचनादानविसर्गानन्दगमनात्मने कनिष्ठिकाभ्यां नमः। अंयंरंलंवंशंषंसंहंळंक्षं अः चित्तबुद्धिमनोऽहङ्कारात्मने करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः। एभिरेव जातियुक्तैः षडङ्गानि। आंनमः नाभेश्चरणपर्यन्तं, ह्रींनमः हृदयान्नाभिपर्यन्तं, क्रों नमः मूर्धादिहृदयपर्यन्तं। यं त्वगात्मने नमः, रं असृगात्मने नमः। लं मांसात्मने नमः, वं मेदआत्मने नमः, शं अस्थ्यात्मने नमः, षं मज्जात्मने नमः, सं शुक्रात्मने नमः, हं प्राणात्मने नमः, ळं जीवात्मने नमः, क्षं परमात्मने नमः। एवं विन्यस्य प्राणशक्तिं ध्यायेत्।**

**रक्ताब्धिपोतारुणपद्मसंस्थां पाशाङ्कुशाविक्षुशरासबाणान् ।**
**शूलं कपालं दधतीं कराब्जै रक्तां त्रिनेत्रां प्रणमामि देवीम् ॥१॥**

**इति ध्यात्वा। ॐ ऐंह्रींश्रींओंआंह्रींक्रोंयंरंलंवंशंषंसंहोंसोऽहंहंसः श्रीमन्महात्रिपुरसुन्दर्याः प्राणा इह प्राणाः, ३० जीव इह स्थितः, ३० सर्वेन्द्रियाणि, ३० वाङ्मनश्चक्षुस्त्वक्श्रोत्रघ्राणप्राणा इहागत्य सुखं चिरं तिष्ठन्तु स्वाहा**

**इति ज्ञानमुद्रया हृदि हस्तं दत्त्वा वारत्रयं पठेत्। ॐआंहंसः इति सर्वानन्दमयं देहं दृढं चिन्तयेत्, (अन्तर्बहिःस्थ)-प्रधानदेवतात्मकमात्मानं चिन्तयेत्—इति प्राणप्रतिष्ठा।**

इति श्रीमहामहोपाध्यायभगवत्पूज्यपाद-श्रीगोविन्दाचार्यशिष्य-श्रीभगवच्छङ्कराचार्यशिष्य-श्रीविष्णुशर्माचार्यशिष्य-श्रीप्रगल्भाचार्यशिष्य-श्रीविद्यारण्ययतिविरचिते श्रीविद्यार्णवाख्ये तन्त्रे पञ्चमः श्वासः।।५।।

●

**प्राणप्रतिष्ठा**—इसका विनियोग इस प्रकार किया जाता है—अस्य श्रीप्राणप्रतिष्ठामन्त्रस्य ब्रह्मा-विष्णु-रुद्र ऋषयः, ऋग्यजुःसामानि छन्दांसि, चैतन्यरूपा प्राणशक्ति देवता, ॐ बीजं, ह्रीं शक्तिः, क्रों कीलकं प्राणस्थापने विनियोगः। इनका यथास्थान न्यास करे।

**करन्यास**—अं कं खं गं घं ङं आं आकाश वायु तेज जल पृथिव्यात्मने अंगुष्ठाभ्यां नमः। इं चं छं जं झं ञं ईं शब्द स्पर्श रूप रस गंधात्मने तर्जनीभ्यां नमः। उं टं ठं डं ढं णं ऊं श्रोत्र, त्वक् चक्षु जिह्वा घ्राणात्मने मध्यमाभ्यां नमः। एं तं थं दं धं नं ऐं वाक्, पाणि, पाद पायु उपस्थात्मने अनामिकाभ्यां नमः। ओं पं फं बं भं मं औं वचन आदान विसर्ग आनन्द गमनात्मने कनिष्ठाभ्यां नमः। अं यं रं लं वं शं षं सं हं ळं क्षं अः चित्त बुद्धि मन अहङ्कारात्मने करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः। इसी प्रकार हृदय, शिर, शिखा, कवच, अस्त्र में षडङ्ग न्यास करे। इसके बाद 'आं नमः' कहकर नाभि से पैरों तक का स्पर्श करे। हृदय से नाभि तक 'ह्रीं नमः' से स्पर्श करे। मूर्धा से हृदय तक का स्पर्श 'क्रों नमः' कहकर करे। यं त्वगात्मने नमः। रं असृगात्मने नमः। वं मेद आत्मने नमः। शं अस्थ्यात्मने नमः। षं मज्जात्मने नमः। सं शुक्रात्मने नमः। हं प्राणात्मने नमः। लं जीवात्मने नमः। क्षं परमात्मने नमः से न्यास करके प्राणशक्ति का इस प्रकार ध्यान करे—

रक्ताब्धिपोतारुणपद्मसंस्थां पाशाङ्कुशाविक्षुशरासबाणान्। शूलं कपालं दधतीं कराब्जै रक्तां त्रिनेत्रां प्रणमामि देविम्।।

ऐसा ध्यान करके प्राणस्थापन करे—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ओं आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हों सोऽहं हंसः श्री महा-त्रिपुरसुन्दर्याः प्राण इह प्राणः। ३० जीव इह स्थितः। ३० सर्वेन्द्रियाणि इह स्थितः। ३० वाङ् मनः चक्षु त्वक् श्रोत्र घ्राण प्राण इहागत्य सुखं चिरं तिष्ठन्तु स्वाहा।

ज्ञान मुद्रा से हृदय पर हाथ रखकर तीन बार मन्त्रपाठ करे—ॐ आं हंसः एवं सर्वानन्दमय स्वयं के शरीर के दृढ़ होने का चिन्तन करे तथा अन्दर-बाहर से प्रधान देवतात्मक अपने को माने।

**इस प्रकार श्रीविद्यारण्ययतिविरचित श्रीविद्यार्णव तन्त्र के कपिलदेव नारायण-कृत भाषा-भाष्य में पञ्चम श्वास पूर्ण हुआ**

●

# अथ षष्ठः श्वासः

मातृकान्यासः

अथ मातृकान्यासः—'ततो देहस्य संनाहं सम्यङ्न्यासं समाचरेत्।'

अन्तर्बहिष्ठाश्च कलायुताश्च श्रीकण्ठविष्ण्वादिसमन्विताश्च।
लज्जारमाकामपृथक्समूहाः प्रपञ्चयागो दश मातृकाः स्युः ॥१॥

गुदात्तु द्व्यंगुलादूर्ध्वं सुषुम्नासूक्ष्मरन्ध्रगम्। वादिवेदार्णलसितं पङ्कजं कनकप्रभम् ॥२॥
तत्स्थां विद्युल्लताकारां तेजोरूपामणीयसीम्। कुलकुण्डलिनीमूर्ध्वं नयेत् षट्चक्रभेदतः ॥३॥
द्वादशान्तेन्दुमध्यस्थं पूर्वोक्तं मातृकाव्रजम्। नवनीतनिभं ध्यात्वा द्रुतं कुण्डलिनीत्विषा ॥४॥
तेजोञ्जलौ विनिःसार्य मातृकान्यासमाचरेत्।

ततोऽकारादिषट्स्वरान् करतलकरतत्पृष्ठव्याप्तिक्रमेण विन्यस्यावशिष्टदशस्वरान् दशस्वङ्गुलीषु विन्यस्य आदिक्षान्तमातृकामुच्चरन् करशुद्धिं कुर्यात्। यथा—'प्रकोष्ठे मणिबन्धे च कूर्परे करयोस्तले। तत्पृष्ठे च तदग्रे च करशुद्धिरुदाहृता।'

इति मातृकाकरशुद्धिः।

**मातृका-न्यास**—तब समस्त देह में सम्यक् न्यास करे। अन्दर-बाहर कलायुक्त श्रीकण्ठ-विष्णु आदि से समन्वित लज्जा-रमा-काम अर्थात् ह्रीं-श्रीं-क्लीं पृथक् सम्मोह प्रपञ्चयाग दश मातृका न्यास होते हैं। गुदा से दो अंगुल ऊपर सुषुम्ना के सूक्ष्म रन्ध्रगत वशषस-लसित स्वर्णप्रभ पद्म है। उसमें स्थित विद्युत् लताकार तेजोरूप अणीयसी कुलकुण्डलिनी को छः चक्रों का भेदन कराते हुए ऊपर द्वादशान्त चन्द्र मध्यस्थ पूर्वोक्त मातृका से मिला दे। माखन के वर्ण की कुण्डलिनी का ध्यान करके उसके तेज को अंजली में लाकर मातृका न्यास करे।

अ से ऊँ तक के छः स्वरों से करतल-करपृष्ठ में व्यापक न्यास करे। ऋ से अः तक के दश स्वरों से अंगुलियों में न्यास करे। अ से क्ष तक की मातृकाओं का उच्चारण करके करशुद्धि करे। प्रकोष्ठ-मणिबन्ध-कूर्पर-करतल-करपृष्ठकराग्र में स्पर्श करने से भूतशुद्धि होती है। इस प्रकार मातृका-करशुद्धि न्यास पूर्ण होता है।

अन्तर्मातृकान्यास

**अथान्तर्मातृकान्यासः—तत्र स्वरैः पूरकं स्पर्शैः कुम्भकं व्यापकैः रेचकमिति क्रमेण प्राणायामत्रयं कृत्वा, अस्या अन्तर्मातृकायाः ब्रह्मा ऋषिः, गायत्री छन्दः, श्रीमातृकासरस्वती देवता, हलो बीजानि, स्वराः शक्तयः, जाताव्यक्तिः कीलकं मम शरीरशुद्ध्यर्थं न्यासे विनियोगः, इति विन्यस्य 'अंकंखंगंघंङंआं हृदयाय नमः' इत्यादिना प्राग्वत् षडङ्गानि विन्यस्य ध्यायेत्। तथा संहितायाम्—**

अथ वक्ष्ये महेशानि मातृकां लोकमातरम्। अकारादिक्षकारान्तवर्णावयवदेवताम् ॥१॥
ऋषिर्ब्रह्मास्य मन्त्रस्य गायत्रं छन्द उच्यते। मातृका देवता देवि हलो बीजानि शक्तयः ॥२॥
स्वरास्तु परमेशानि जाताव्यक्तिस्तु कीलकम्। अनिर्वाच्या हलो वर्णाः शक्त्या व्यक्ता भवन्ति हि ॥३॥
शक्त्या विना शिवे सूक्ष्मे नाम धाम न विद्यते। असद्रूपा हलो वर्णाः शक्त्यासन्नाः पराङ्मुखाः ॥४॥
स्फुरन्मात्रास्तदोच्चार्य्याः सम्मुखा व्यक्तवर्णकाः। ऋॠऌॡ परित्यज्य षड्युग्मस्वरमध्यगाः ॥५॥
वर्गाः षट् च क्रमेणैव सप्तमः क्रोधसंयुतः। अन्ते निक्षिप्य देवेशि षडङ्गानि प्रविन्यसेत् ॥६॥

**कलापत्राम्बुजे कण्ठे स्वरान् सम्यक् प्रविन्यसेत्। हृद्यर्कपत्रे तद्वर्णान्नाभौ दशदले न्यसेत् ॥७॥**
**दशवर्णांल्लिङ्गमध्ये षड्दले षडथेश्वरि। चतुर्दले तथाधारे चतुर्वर्णास्ततो न्यसेत् ॥८॥**
**भ्रूमध्ये द्विदले हक्षौ इत्यन्तर्मातृकां न्यसेत्। इति।**

**तन्त्रान्तरे—**

**आधारे लिङ्गनाभौ हृदयसरसिजे तालमूले ललाटे द्वे पत्रे षोडशारे द्विदशदशदले द्वादशार्धे चतुष्के।**
**वासान्ते बालमध्ये डफकठसहिते कण्ठदेशे स्वराणां हंक्षंतत्त्वार्थयुक्तं सकलदलगतं वर्णरूपं नमामि ॥१॥**

**इति ध्यात्वा न्यसेदित्यन्तर्मातृका।**

**अन्तर्मातृका न्यास**—स्वरों से पूरक, स्पर्श वर्णों से कुम्भक, य से क्ष तक के व्यापक वर्णों से रेचक करे। इस प्रकार तीन प्राणायाम करे। 'अस्य अन्तर्मातृकान्यासस्य ब्रह्मा ऋषि: गायत्री छन्द: श्रीमातृका सरस्वती देवता, हलो बीजानि, स्वरा: शक्तय: जाताव्यक्ति कीलकं मम शरीरशुद्ध्यर्थं न्यासे विनियोग:' कहकर विनियोग करे। इस प्रकार न्यास करने के बाद अं कं खं गं घं ङं आं हृदयाय नम: इत्यादि से पूर्ववत् षडङ्ग न्यास करे।

संहिता में कहा गया है कि हे महेशानि! अब लोकमाता मातृका को कहता हूँ। अ से क्ष तक वर्ण देवता के अवयव हैं। इसके ऋषि ब्रह्मा, छन्द गायत्री, मातृका देवता देवी हलो बीज, स्वर शक्ति जाताव्यक्ति कीलक हैं। अनिर्वाच्य हलो वर्ण व्यक्त होकर शक्ति होते हैं। शक्ति के बिना शिव सूक्ष्म है, नाम-धाम कुछ नहीं है। असद् रूप हल वर्ण से शक्तियाँ पराङ्मुखी रहती हैं। स्फुरणमात्र के उच्चारण से वे व्यक्त वर्ण सम्मुख होती हैं। ऋ ॠ ऌ ॡ को छोड़कर षड्युग्म स्वर के मध्य में छ: वर्गों से क्रमश: न्यास करे। सप्तम क्रोधसंयुक्त को अन्त में निक्षिप्त करे। इस प्रकार से षडङ्ग न्यास करे। षोडश दल विशुद्धि चक्र में स्वरों का न्यास करे। द्वादशदल पद्म हृदय में क से ठ तक न्यास करे। नाभि के दशदल पद्म में ड से फ तक का न्यास करे। लिङ्गमूल में षड्दल चक्र में ब भ म य र ल का न्यास करे। मूलाधार के चार दलों में व श ष स का न्यास करे। भ्रूमध्य के द्विदल में ह क्ष का न्यास करे।

तन्त्रान्तर में कहा गया है कि आधार, लिङ्ग, नाभि, हृदय कमल, कण्ठ, ललाट, द्विपत्र, षोडशार, द्वादशदल, दशदल, षडदल, चतुर्दल में व से स तक, ब से ल तक, ड से फ तक, क से ठ तक, कण्ठ देश में स्वरों का, हं क्षं तत्त्वार्थयुक्त सकल दलगत वर्णरूप को प्रणाम है। इस प्रकार का ध्यान करके अन्तर्मातृका न्यास करे।

### बहिर्मातृकान्यास:

**अथ बहिर्मातृका—ऋष्यादिन्यासं प्राग्वद् विन्यस्य ध्यायेत्।**

**ध्यायेद्वर्णस्वरूपाढ्यां स्वरवक्त्रां क्रमेण हि। कचवर्गकरां रम्यां टतवर्गपदाम्बुजाम् ॥१॥**
**पवर्गचारुपार्श्वाङ्गलसच्छातोदरीं पराम्। यशवर्गाङ्गसुभगापीनोन्नतघनस्तनीम् ॥२॥**
**नितम्बिनीं च गहनां शुक्लाक्षीं क्षाममध्यमाम्। शुक्लमाल्याङ्गरागाङ्गीं शुक्लांशुकसुशोभिताम् ॥३॥**
**चिन्तालिखितसत्पाणिं समग्रवरदायिनीम्।**

**इति ध्यात्वा।**

**ब्रह्मरन्ध्रे तथा वक्त्रवेष्टने नयनद्वये। श्रुतिनासापुटद्वन्द्वगण्डोष्ठद्वयकेषु च ॥१॥**
**दन्तयुग्मे च मूर्धास्यद्वये षोडश विन्यसेत्। दो:पत्सन्धिषु साग्रेषु पार्श्वयुग्मे न्यसेत् क्रमात् ॥२॥**
**पृष्ठनाभिद्वये चैव जठरे विन्यसेदथ। त्वगसृङ्मांसमेदोऽस्थिमज्जाशुक्राणि धातव: ॥३॥**
**प्राणजीवौ च परमौ यकारादिषु संस्थिता:। क्रमेण देवदेवेशि न्यस्तव्या एतदात्मका: ॥४॥**
**हृद्दोर्मूलेषु सन्न्यस्य तथा परगले न्यसेत्। कक्षद्वये हृदारभ्य पाणिपादयुगे तथा ॥५॥**
**जठराननयोर्न्यस्येदित्यन्तर्गात्ररूपिणी। अनेन न्यासयोगेन मन्त्री वर्णस्वरूपवान् ॥६॥**

**इति बहिर्मातृका।**

**बहिर्मातृका न्यास**—पूर्ववत् ऋष्यादि न्यास करके इस प्रकार ध्यान करे—

ध्यायेद्वर्णस्वरूपाढ्यां स्वरवक्त्रां क्रमेण हि। कचवर्गकरां रम्यां टतवर्गपदाम्बुजाम्।।
पवर्गचारुपार्श्वाङ्गलसच्छातोदरीं पराम्। यशवर्गाङ्गसुभगापीनोन्नतघनस्तनीम् ।।
नितम्बिनीं च गहनां शुक्लाक्षीं क्षाममध्यमाम्। शुक्लमाल्याङ्गरागाङ्गीं शुक्लांशुकसुशोभिताम्।।
चिन्तालिखितसत्पाणिं समग्रवरदायिनीम्।

ध्यान के बाद निम्नवत् न्यास करे—

ब्रह्मरन्ध्र, मुखमण्डल, नयनद्वय, दोनों कान, दोनों नासापुट, दोनों गाल, दोनों ओठ, दोनों दन्तपंक्ति, दो मूर्धास्य में सोलह स्वरों का न्यास करे। दो पत्संन्धि, आगे, दोनों पार्श्व में क्रमश न्यास करे। पीठ, नाभि, पेट में न्यास करे। त्वचा, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, वीर्य, धातु, प्राण जीव में यकारादि का न्यास करे। हृदयमूल एवं गले में न्यास करे। कुक्षिद्वय में न्यास करे। हृदय से दोनों पाँव, दोनों हाथ तक में न्यास करे। पेट से मुख तक योनि में न्यास करे। इस न्यास से साधक स्वयं वर्णस्वरूप हो जाता है।

### सृष्टिमातृकान्यासः

**अथ सृष्टिमातृका—**

**केवलां मातृकां न्यस्य ब्रह्मचारी भवेद्यदि। विसर्गसहितां तां च सृष्टिसंज्ञां न्यसेद्बुधः ॥**

**इति सृष्टिमातृका।**

**सृष्टिमातृका न्यास**—ब्रह्मचारी केवल मातृका न्यास करे। वह विद्वान् विसर्गयुक्त सृष्टिमातृका न्यास करे।

### स्थितिमातृकान्यासः

**अथ स्थितिमातृका—**

**केवलां मातृकां न्यस्य गृहस्थः साधको यदि। विसर्गबिन्दुसहितां डकाराद्यां स्थितिं न्यसेत् ॥**

**ध्यानं तु—**

**सिन्दूरकान्तिममिताभरणां त्रिनेत्रां विद्याक्षसूत्रमृगपोतवरान् दधानाम्।**
**पार्श्वस्थितां भगवतीमपि काञ्चनाभां ध्यायेत् कराब्जधृतपुस्तकवर्णमालाम् ॥१॥**

**इति ध्यात्वा, डः नमः इत्यादि बिन्दुविसर्गसहितान् ठकारावसानान् वर्णांस्तत्तत्स्थानेषु न्यसेदिति स्थितिमातृका।**

**स्थितिमातृका न्यास**—गृहस्थ साधक केवल मातृका से न्यास करे। विसर्ग-बिन्दुसहित डकार से प्रारम्भ करके स्थितिन्यास करने के पश्चात् इस प्रकार से स्थितिमातृका का ध्यान करे—

सिन्दूरकान्तिममिताभरणां त्रिनेत्रां विद्याक्षसूत्रमृगपोतवरान् दधानाम्।
पार्श्वस्थितां भगवतीमपि काञ्चनाभां ध्यायेत् कराब्जधृतपुस्तकवर्णमालाम्।।

ध्यान करके डं: नम: इत्यादि बिन्दु-विसर्गसहित ठ: नम: तक के वर्णो से उनके स्थानों में न्यास स्थितिमातृका न्यास कहलाता है।

### संहारमातृकान्यासः

**अथ संहारमातृका—**

**केवलां मातृकां न्यस्य वानप्रस्थोऽथवा यतिः। बिन्दुयुक्तां विलोमेन संहारमातृकां न्यसेत् ॥**

**ध्यानं तु—**

**अक्षस्रजं हरिणपोतमुदग्रटङ्कं विद्यां करैरविरतं दधतीं त्रिनेत्राम्।**
**अर्धेन्दुमौलिमरुणामरविन्दवासां वर्णेश्वरीं प्रणमत स्तनभारनम्राम् ॥१॥**

**इति ध्यात्वा। क्षं नमः इत्यादिबिन्दुसहितान् विलोमतस्तत्तद्वर्णांस्तत्तत्स्थानेषु न्यसेदिति संहारमातृका॥**

**संहारमातृका न्यास**—वानप्रस्थ या यति केवल मातृका वर्णों से न्यास करे। बिन्दुयुक्त वर्णों से विलोमक्रम से संहारमातृका न्यास किया जाता है। संहारमातृका का ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

अक्षस्रजं हरिणपोतमुदग्रटङ्कं विद्यां करैरविरतं दधतीं त्रिनेत्राम्।
अर्धेन्दुमौलिमरुणामरविन्दवासां वर्णेश्वरीं प्रणमत स्तनभारनम्राम्।।

उपर्युक्त प्रकार से ध्यान करके क्षं नमः से अं नमः तक वर्णों का न्यास संहारमातृका न्यास होता है।

### कलामातृकान्यासः

**अथ कलामातृका—**

**केवलां मातृकां न्यस्य तारभक्तो भवेद्यदि। प्रणवांशकलायुक्तां मातृकां विन्यसेत् सुधीः ॥१॥**
**प्रजापतिर्ऋषिः प्रोक्तो गायत्रं छन्द ईरितम्। कलासरस्वती देवी देवता परिकीर्तिता॥२॥**
**ॐ बीजं च नमः शक्तिः कीलकं तु कलाः स्मृताः। प्रणवद्वयमध्यस्थैर्विषण्ढैर्दीर्घसुस्वरैः ॥३॥**
**षडङ्गानि प्रविन्यस्य ध्यायेद् देवीं परां शिवाम्।**

**अथ ध्यानम्—**

**हस्तैः पद्मं रथाङ्गं गुणमथ हरिणं पुस्तकं वर्णमालां टङ्कं शुभ्रं कपालं दरममृतलसद्धेमकुम्भं वहन्तीम्।**
**मुक्ताविद्युत्पयोदस्फटिकनवजपाबन्धुरैः पञ्चवक्त्रैस्त्र्यक्षैर्वक्षोजनम्रां सकलशशिनिभां शारदां तां नमामि॥१॥**

**इति ध्यात्वा 'ॐ अंनिवृत्तिकलायै नमः' इत्यादिमातृकास्थानेषु न्यसेदिति कलामातृका।**

**कलामातृका न्यास**—तारोपासक केवल मातृका से न्यास करे। वह विद्वान् प्रणवांश कलायुक्त वर्णों से न्यास करे। इसके ऋषि प्रजापति, छन्द गायत्री, देवता कला सरस्वती, ॐ बीज, नमः शक्ति एवं कीलक कला है। चार नपुंसक वर्णों को छोड़कर ॐ के बाद दो दीर्घ स्वरों के बीच में स्थित अङ्गों का न्यास करे; जैसे—अं हृदयाय आं नमः। इं शिरसे आं स्वाहा इत्यादि। तदनन्तर इस प्रकार ध्यान करे—

हस्तैः पद्मं रथाङ्गं गुणमथ हरिणं पुस्तकं वर्णमालां टङ्कं शुभ्रं कपालं दरममृतलसद्धेमकुम्भं वहन्तीम्।
मुक्ताविद्युत्पयोदस्फटिकनवजपाबन्धुरैः पञ्चवक्त्रैस्त्र्यक्षैर्वक्षोजनम्रां सकलशशिनिभां शारदां तां नमामि।।

इस प्रकार के ध्यान के बाद 'ॐ अं निवृत्तिकलायै नमः' इत्यादि रूप से मातृकास्थानों में न्यास करे।

### श्रीकण्ठादिमातृकान्यासः

**अथ श्रीकण्ठादिमातृका—**

**केवलां मातृकां न्यस्य शिवभक्तो भवेद्यदि। श्रीकण्ठादिशक्तियुक्तां मातृकां विन्यसेत् सुधीः ॥१॥**
**ऋषिस्तु दक्षिणामूर्तिश्छन्दो गायत्रमीरितम्। अर्धनारीश्वरो देवो देवता परिकीर्तिता॥२॥**
**हसौं बीजं नमः शक्तिः शिवशक्तिस्तुः कीलकम्। षड्दीर्घयुक्तबीजेन षडङ्गानि प्रविन्यसेत्॥३॥**
**बन्धूककाञ्चननिभं रुचिराक्षमालां पाशाङ्कुशौ च वरदं निजबाहुदण्डैः।**
**बिभ्राणमिन्दुशकलाभरणं त्रिनेत्रमर्धाम्बिकेशमनिशं वपुराश्रयामः॥४॥**

**इति ध्यात्वा 'हसौं अंश्रीकण्ठाय पूर्णोदर्यै नमः' इत्यादि न्यसेदिति श्रीकण्ठादिमातृका।**

**श्रीकण्ठादि मातृका न्यास**—शिवभक्त को केवल मातृका से न्यास करना चाहिये। श्रीकण्ठादि शक्तियुक्त मातृका से न्यास करे। इसके ऋषि दक्षिणामूर्ति, छन्द गायत्री, देवता अर्द्धनारीश्वर, बीज ह्सौं, नमः शक्ति एवं शिवशक्ति कीलक है। षड्दीर्घयुक्त बीज ह्सौं से षडङ्ग न्यास करे। षड्दीर्घबीज ह्सां ह्सीं, ह्सूं, ह्सैं, ह्सौं, ह्सः हैं। श्रीकण्ठादि मातृका का ध्यान

इस प्रकार किया जाता है—

बन्धूककाञ्चननिभं रुचिराक्षमालां पाशाङ्कुशौ च वरदं निजबाहुदण्डैः।
बिभ्राणमिन्दुशकलाभरणं त्रिनेत्रमर्धाम्बिकेशमनिशं वपुराश्रयामः।।

ध्यान के बाद 'ह्सौं अं श्रीकण्ठाय पूर्णोदर्यै नमः' इत्यादि से श्रीकण्ठादि मातृका न्यास करे।

### केशवादिशक्तिमातृकान्यासः

**अथ केशवादिमातृकान्यासः—**

**केवलां मातृकां न्यस्य विष्णुभक्तो भवेद्यदि। केशवादिशक्तियुक्तां मातृकां विन्यसेद् बुधः ॥१॥**
**प्रजापतिर्ऋषिः प्रोक्तो गायत्रं छन्द ईरितम्। अर्द्धलक्ष्मीहरिः साक्षाद् देवता परिकीर्तिता ॥२॥**
**कामबीजं तु बीजं स्यान्नमः शक्तिरुदाहृता। विष्णुलक्ष्मीः कीलकं तु विनियोगस्तु पूर्ववत् ॥३॥**
**षड्दीर्घकामराजेन षडङ्गानि प्रविन्यसेत्।**

**हस्तैर्बिभ्रत् सरसिजगदाशङ्खचक्राणि विद्यां पद्मादर्शौ कनककलशं मेघविद्युद्विलासम्।**
**वामोत्तुङ्गस्तनमविरलाकल्पमाश्लेषलोभादेकीभूतं वपुरवतु वः पुण्डरीकाक्षलक्ष्म्योः ॥१॥**
**इति ध्यात्वा 'क्लीं श्रीं अं केशवाय कीर्त्यै नमः' इत्यादि न्यसेदिति केशवमातृका।**

**केशवमातृका न्यास**—विष्णुभक्त केवल मातृका से न्यास करे। वह विद्वान् केशवादि शक्तियुक्त मातृका से न्यास करे। इसके ऋषि प्रजापति, छन्द गायत्री, अर्द्धलक्ष्मी हरि देवता, क्लीं बीज, नमः शक्ति एवं विष्णु लक्ष्मी कीलक हैं। पूर्ववत् विनियोग करे। क्लां क्लीं क्लूं इत्यादि से षडङ्ग न्यास करें। षडङ्ग न्यास करने के बाद इस प्रकार ध्यान करे—

हस्तैर्बिभ्रत् सरसिजगदाशङ्खचक्राणि विद्यां पद्मादर्शौ कनककलशं मेघविद्युद्विलासम्।
वामोत्तुङ्गस्तनमविरलाकल्पमाश्लेषलोभादेकीभूतं वपुरवतु वः पुण्डरीकाक्षलक्ष्म्योः।।

क्लीं श्रीं अं केशवाय कीर्त्यै नमः इत्यादि रूप मे केशवमातृका न्यास करे।

### शक्तिमातृकान्यासः

**अथ शक्तिमातृकान्यासः—**

**केवलां मातृकां न्यस्य भुवनेशीं भजेद्यदि। भुवनेशीबीजपूर्वां मातृकां विन्यसेत् सुधीः ॥१॥**
**ऋषिः शक्तिः समुद्दिष्टो गायत्रं छन्द ईरितम्। भुवनेशी मातृका स्याद् देवता देववन्दिता ॥२॥**
**ह्रीं बीजं तु नमः शक्तिर्मूलप्रकृतिः कीलकम्। मायाषड्दीर्घकेनैव षडङ्गानि समाचरेत् ॥३॥**
**उद्यत्कोटिदिवाकरप्रतिभटातुङ्गोरुपीनस्तनी मूर्धार्धेन्दुकिरीटहाररशनामञ्जीरसंशोभिता।**
**बिभ्राणा करपङ्कजैर्जपवटीं पाशाङ्कुशौ पुस्तकं दिश्याद्वो जगदीश्वरी त्रिनयना पद्मे निषण्णा सुखम् ॥४॥**
**इति ध्यात्वा, 'ह्रीं अं नमः' इत्यादि न्यसेदिति भुवनेश्वरीमातृका।**

**शक्तिमातृका न्यास**—भुवनेश्वरी का उपासक केवल मातृका से न्यास करे। वह विद्वान् ह्रीं-सहित मातृका से न्यास करे। इसके ऋषि शक्ति, छन्द गायत्री, देवता भुवनेशी मातृका, ह्रीं बीज, नमः शक्ति, मूल प्रकृति कीलक है। षड्दीर्घ माया ह्रां ह्रीं ह्रूं आदि से षडङ्ग न्यास करे। तदनन्तर इस प्रकार ध्यान करे—

उद्यत्कोटिदिवाकरप्रतिभटातुङ्गोरुपीनस्तनी मूर्धार्धेन्दुकिरीटहाररशनामञ्जीरसंशोभिता।
बिभ्राणा करपङ्कजैर्जपवटीं पाशाङ्कुशौ पुस्तकं दिश्याद्वो जगदीश्वरी त्रिनयना पद्मे निषण्णा सुखम्।।

उपर्युक्त रूप से शक्तिमातृका का ध्यान करने के पश्चात् इस प्रकार न्यास करे—ह्रीं अं नमः। ह्रीं आं नमः इत्यादि। इसे ही भुवनेश्वरी मातृका भी कहा जाता है।

### लक्ष्मीमातृकान्यास:

**अथ लक्ष्मीमातृका—**

**केवला मातृकां न्यस्य लक्ष्मीपूजारतो यदि। लक्ष्मीबीजसमायुक्तां मातृकां विन्यसेत् सुधी: ॥५॥**
**ऋषिर्भृगुस्तु गायत्रं छन्दो लक्ष्मीस्तु मातृका। देवता श्रीं नमो बीजं शक्ति: प्रकृति: कीलकम् ॥६॥**
**षड्दीर्घलक्ष्मीबीजेन षडङ्गानि प्रविन्यसेत्।**

**विद्युद्दामसमप्रभां हिमगिरिप्रख्यैश्चतुर्भिर्गजै: शुण्डादण्डसमुद्धृतामृतघटैरासिच्यमानामिमाम्।**
**बिभ्राणां करपङ्कजैर्जपवटीं पद्मद्वयं पुस्तकं भास्वद्रत्नसमुज्ज्वलां कुचनतां ध्यायेज्जगत्स्वामिनीम् ॥७॥**
**इति ध्यात्वा, 'श्रीं अं नम:' इत्यादि न्यसेदिति लक्ष्मीमातृका।**

**लक्ष्मीमातृका न्यास**—लक्ष्मी का उपासक केवल मातृका से न्यास करे। वह विद्वान् श्रीयुक्त मातृका से न्यास करे। इसके ऋषि भृगु, छन्द गायत्री, देवता लक्ष्मी, श्री बीज, नम: शक्ति, प्रकृति कीलक है। श्रां श्रीं श्रूं इत्यादि से षडङ्ग न्यास करे। इनका ध्यान इस प्रकार कहा गया है—

विद्युद्दामसमप्रभां हिमगिरिप्रख्यैश्चतुर्भिर्गजै: शुण्डादण्डसमुद्धृतामृतघटैरासिच्यमानामिमाम्।
बिभ्राणां करपङ्कजैर्जपवटीं पद्मद्वयं पुस्तकं भास्वद्रत्नसमुज्ज्वलां कुचनतां ध्यायेज्जगत्स्वामिनीम्।।

ध्यान के बाद श्रीं अं नम:, श्री आं नम: आदि के रूप में लक्ष्मीमातृका से न्यास करे।

### कामेश्वरीमातृकान्यास:

**अथ कामेश्वरीमातृका—**

**केवलां मातृकां न्यस्य कामेशीपूजको यदि। कामबीजेन संयुक्तां मातृकां विन्यसेत् सुधी: ॥१॥**
**ऋषि: सम्मोहनश्छन्दो गायत्रं देवता स्मृता। कामेश्वरी च क्लीं बीजं नम: शक्तिस्तु कीलकम् ॥२॥**
**षड्दीर्घकामबीजेन षडङ्गानि प्रकल्पयेत्।**

**बालार्ककोटिरुचिरां स्फटिकाक्षमालां कोदण्डमिक्षुजनितं स्मरपञ्चबाणान्।**
**विद्यां च हस्तकमलैर्दधतीं त्रिनेत्रां ध्यायेत् समस्तजननीं नवचन्द्रचूडाम् ॥३॥**
**इति ध्यात्वा, 'क्लीं अं नम:' इत्यादि न्यसेदिति कामबीजमातृका।**

**कामेश्वरी मातृका न्यास**—कामेश्वरी का पुजारी केवल मातृका से न्यास करे। वह विद्वान् क्लींयुक्त मातृका से न्यास करे। इसके ऋषि सम्मोहन, छन्द गायत्री, देवता कामेश्वरी, क्लीं बीज, नम: शक्ति कीलक है। क्लां क्लीं क्लूं इत्यादि से षडङ्ग न्यास करे। न्यास के पश्चात् इस प्रकार ध्यान करे—

बालार्ककोटिरुचिरां स्फटिकाक्षमालां कोदण्डमिक्षुजनितं स्मरपञ्चबाणान्।
विद्यां च हस्तकमलैर्दधतीं त्रिनेत्रां ध्यायेत् समस्तजननीं नवचन्द्रचूडाम्।।

ध्यान के बाद क्ली अं नम:, क्लीं आं नम: इत्यादि से न्यास करे।

### सम्मोहनीमातृकान्यास:

**अथ सम्मोहनीमातृका—**

**केवलां मातृकां न्यस्य त्रिपुराराधको यदि। शक्तिश्रीकामसंयुक्तां मातृकां विन्यसेत्सुधी: ॥१॥**
**ऋषि: सम्मोहनश्छन्दो गायत्रं देवता मनो:। सम्मोहनी च क्लीं बीजं ह्रीं शक्ति: श्रीं च कीलकम् ॥२॥**
**बीजत्रयद्विरावृत्त्या षडङ्गानि समाचरेत्।**

ध्यायेयमक्षवलयेक्षुशरासपाशान् पद्मद्वयाङ्कुशशरान् नवपुस्तकं च।
आबिभ्रतीं निजकरैररुणं कुचार्तां सम्मोहनीं त्रिनयनां तरुणेन्दुचूडाम् ॥३॥

इति ध्यात्वा, 'ह्रीं श्रीं क्लीं अं नमः' इत्यादि न्यसेदिति सम्मोहनीमातृका। प्रपञ्चयागस्तु प्रागेव प्रपञ्चितः। इति दशविधमातृकाः। 'एते सामान्यतः प्रोक्ताः सर्वत्र दशमातृकाः' इत्युक्तत्वात्। दुर्वासोवाक्यम्—

न्यासं कृत्वा गणेशग्रहभगणमहायोगिनीराशिपीठैः
षड्भिः श्रीमातृकार्णैः सहितबहुकलैरष्टवाग्देवताभिः।
सश्रीकण्ठादियुग्मैर्विमलनिजतनौ केशवाद्यैश्च तत्त्वैः
षट्त्रिंशद्भिर्धराद्यैर्भगवति भवतीं यः स्मरेत्स त्वमेव ॥१॥ इति।

(स च वर्णमातृका—कलामातृका—प्रपञ्चयागमातृकान्यासाख्यः संग्रहश्चतुर्विधः) तत्र वर्णमातृकान्यासो दशविधः श्रीविद्याङ्गभूतः। तथा चोक्तम्—

**शुद्धं बिन्दुयुतं विसर्गसहितं हृल्लेखया संश्रितं बालासम्पुटितं तथा च परया श्रीविद्यालंकृतम्।**
**आरोहादवरोहतश्च कुरुते न्यासं पुनर्हंसयोर्यो जानाति स एव सर्वजगतां सृष्टिस्थितिध्वंसकृत् ॥२॥ इति।**

**सम्मोहनी मातृका न्यास**—त्रिपुरा का आराधक केवल मातृका से न्यास करे। वह विद्वान् ह्रीं श्रीं क्लीं-युक्त मातृका से न्यास करे। इसके ऋषि सम्मोहन, छन्द गायत्री, देवता मनसम्मोहनी, क्लीं बीज, ह्रीं शक्ति, श्रीं कीलक है। तीन बीजों की दो आवृति से षडङ्ग न्यास करे। न्यास के बाद निम्न रूप से सम्मोहनी मातृका का ध्यान करे—

ध्यायेयमक्षवलयेक्षुशरासपाशान् पद्मद्वयाङ्कुशशरान् नवपुस्तकं च।
आबिभ्रतीं निजकरैररुणं कुचार्तां सम्मोहनीं त्रिनयनां तरुणेन्दुचूडाम्॥

ध्यान के बाद ह्रीं श्रीं क्लीं अं नमः, ह्रीं श्रीं क्लीं आं नमः के रूप में न्यास करे।

प्रपञ्च याग का वर्णन पूर्व में ही किया जा चुका है। इस प्रकार से ये ही सामान्य रूप से दस प्रकार की मातृकायें कही गई हैं। इस सम्बन्ध में दुर्वासा का भी कथन है कि गणेश, ग्रह, नक्षत्र, योगिनी, राशि, पीठ, छः मातृका-सहित बहुकला, अष्ट वाग्देवता, श्रीकण्ठादि युग्म, केशवादि और धरादि छत्तीस तत्त्वों के रूप में भगवती का स्मरण किया जाता है। दशविध मातृकान्यास में—वर्णमातृका, कलामातृका, मूर्तिमातृका, प्रपञ्चमातृका—ये चार न्यास सम्पत्प्रदायक हैं। उसमें दश प्रकार के वर्णमातृका न्यास श्रीविद्या के अङ्ग हैं। कहा भी है—

शुद्धं बिन्दुयुतं विसर्गसहितं हृल्लेखया संश्रितं बालासम्पुटितं तथा च परया श्रीविद्यालंकृतम्।
आरोहादवरोहतश्च कुरुते न्यासं पुनर्हंसयोर्यो जानाति स एव सर्वजगतां सृष्टिस्थितिध्वंसकृत्॥

### बालासम्पुटितमातृकान्यासः

अथ बालासम्पुटितमातृकान्यासः—

ऋषिस्तु दक्षिणामूर्तिः पंक्तिश्छन्द उदाहृतम्। तथा वर्णमयी बाला देवता परिकीर्तिता ॥१॥
वाग्भवं बीजमाख्यातं तार्तीयं शक्तिरुच्यते। कामराजं कीलकं स्याच्छ्रीविद्याङ्गतया पुनः ॥२॥
न्यासे तु विनियोगः स्याद्बालाबीजत्रयेण तु। द्विरावृत्त्या क्रमेणैव षडङ्गन्याससमाचरेत् ॥३॥

मुक्ताशेखरकुण्डलाङ्गदमणिग्रैवेयहारोर्मिकां विद्योतद्वलयादिकङ्कणकटीसूत्रां स्फुरन्नूपुराम्।
माणिक्योदरबन्धुरस्तनभरामिन्दोः कलां बिभ्रतीं पाशं साङ्कुशपुस्तकाक्षवलयं दक्षोर्ध्वबाह्वादितः ॥४॥
पूर्णेन्दुप्रतिमप्रसन्नवदनां नेत्रत्रयोद्भासितामिन्दुक्षीरवलक्षगात्रविलसन्माल्यानुलेपाम्बराम्।
पञ्चाशल्लिपिजृम्भिताखिलजगद्वाग्देवतादेवतां मूलाधारसमुद्गतां भगवतीं वर्णाम्बुजे चिन्तयेत् ॥५॥

'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः अं सौः क्लीं ऐं' इत्यादि न्यसेदिति बालासम्पुटितमातृकान्यासः।

**बाला-सम्पुटित मातृका न्यास**—इसके ऋषि दक्षिणामूर्ति, छन्द पंक्ति, देवता वर्णमयी बाला, ऐं बीज, सौः शक्ति, क्लीं कीलक है एवं श्रीविद्याङ्गरूप न्यास हेतु इसका विनियोग किया जाता है। बाला के बीजत्रय की दो आवृत्ति से षडङ्ग न्यास करे। न्यास के बाद इस प्रकार ध्यान करे—

मुक्ताशेखरकुण्डलाङ्गदमणिग्रैवेयहारोर्मिकां विद्योतद्वलयादिकङ्कणकटीसूत्रां स्फुरन्नूपुराम्।
माणिक्योदरबन्धुरस्तनभरामिन्दोः कलां बिभ्रतीं पाशं साङ्कुशपुस्तकाक्षवलयं दक्षोर्ध्वबाह्वादितः।।
पूर्णेन्दुप्रतिमप्रसन्नवदनां नेत्रत्रयोद्भासितामिन्दुक्षीरवलक्षगात्रविलसन्माल्यानुलेपाम्बराम्।
पञ्चाशल्लिपिजृम्भिताखिलजगद्वाग्देवतादेवतां मूलाधारसमुद्गतां भगवतीं वर्णाम्बुजे चिन्तयेत्।।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं साः ऊं सौ क्लीं ऐं इत्यादि रूप में बाला-सम्पुटित मातृका न्यास करे।

### परासम्पुटितमातृकान्यासः

**अथ परासम्पुटितमातृकान्यासः—**

**ऋषिर्ब्रह्मा समुद्दिष्टो गायत्रं छन्द ईरितम् । परासरस्वती देवी मातृका देवता स्मृता ।।१।।**
**षड्दीर्घपरया चैव षडङ्गानि समाचरेत् । अकलङ्कशशाङ्काभां त्र्यक्षां चन्द्रकलावतीम् ।।२।।**
**मुद्रापुस्तलसद्बाहुं प्रणमामि परां कलाम् ।**

**'४सौ अं सौः' इत्यादि न्यसेदिति परामातृका।**

**परा-सम्पुटित मातृका न्यास**—इसके ऋषि ब्रह्मा, छन्द गायत्री, देवता परा सरस्वती मातृका हैं। षड्दीर्घ परा से षडङ्ग न्यास करने के पश्चात् निम्नवत् ध्यान करे—

अकलङ्कशशाङ्काभां त्र्यक्षां चन्द्रकलावतीम्। मुद्रापुस्तलसद्बाहुं प्रणमामि परां कलाम्।।

सौ अं सौः, सौ आं सौः इत्यादि रूप में परामातृका न्यास करे।

### श्रीविद्यामातृकान्यासः

**अथ श्रीविद्यामातृकान्यासः—**

**ऋषिस्तु दक्षिणामूर्तिश्छन्दः पंक्तिरुदाहृता । देवता मातृकारूपा महात्रिपुरसुन्दरी ।।१।।**
**कूटत्रयद्विरावृत्त्या षडङ्गानि समाचरेत् ।**
**आरक्ताभां त्रिनेत्रां मणिमुकुटवतीं रत्नताटङ्करम्यां**
**हस्ताम्भोजैः सपाशाङ्कुशमदनधनुःसायकैर्विस्फुरन्तीम् ।**
**आपीनोत्तुङ्गवक्षोरुहतटविलुठत्तारहारोज्ज्वलाङ्गीं**
**ध्यायन्नम्भोरुहस्थामरुणनिवसनामीश्वरीमाश्रयामि ।।२।।**

**इति ध्यात्वा '४ मूलं अं नमः शिरसी'त्यादि न्यसेदिति श्रीविद्यामातृका।**

**श्रीविद्या मातृका न्यास**—श्रीविद्या मातृका न्यास के ऋषि दक्षिणामूर्ति, छन्द गायत्री, देवता मातृकारूपा महात्रिपुरसुन्दरी हैं। कूटत्रय की दो आवृत्ति से षडङ्ग न्यास करे। न्यास के बाद इस प्रकार ध्यान करे—

आरक्ताभां त्रिनेत्रां मणिमुकुटवतीं रत्नताटङ्करम्यां हस्ताम्भोजैः सपाशाङ्कुशमदनधनुःसायकैर्विस्फुरन्तीम्।
आपीनोत्तुङ्गवक्षोरुहतटविलुठत्तारहारोज्ज्वलाङ्गीं ध्यायन्नम्भोरुहस्थामरुणनिवसनामीश्वरीमाश्रयामि।।

ध्यान के बाद ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल अं नमः, ४ मूल आं नमः आदि से शिर आदि में न्यास करे।

### हंसमातृकान्यासः

**अथ हंसमातृका—**

ऋषिस्तु दक्षिणामूर्तिश्छन्दो गायत्रमुच्यते। हरगौरीमहादेवी मातृका देवता स्मृता ॥१॥
हसा षड्दीर्घयुक्तेन षडङ्गन्यासमाचरेत्।

उद्यद्भानुस्फुटिततडिदाकारमर्धाम्बिकेशं पाशाभीती वरदपरशू संसधानं कराब्जैः।
दिव्याकल्पैर्नवमणिमयैः शोभितं विश्वमूलं सौम्याग्नेयं वपुरवतु वश्चन्द्रचूडं त्रिनेत्रम्॥१॥

इति ध्यात्वा, '४ हंसः अं नमः शिरसी'त्यादि न्यसेदिति हंसमातृका।

**हंसमातृका न्यास**—हंसमातृका न्यास के ऋषि दक्षिणामूर्ति, छन्द गायत्री, देवता हरगौरी महादेवी हैं। हसां हसीं हसूं इत्यादि के रूप में षडङ्ग न्यास करे। न्यास के बाद इस प्रकार इनका ध्यान करना चाहिये—

उद्यद्भानुस्फुटिततडिदाकारमर्धाम्बिकेशं पाशाभीती वरदपरशू संसधानं कराब्जैः।
दिव्याकल्पैर्नवमणिमयैः शोभितं विश्वमूलं सौम्याग्नेयं वपुरवतु वश्चन्द्रचूडं त्रिनेत्रम्॥

ध्यान के पश्चात् ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हंसः अं नमः शिरसि इत्यादि से न्यास करे।

### परमहंसमातृकान्यासः

अथ परमहंसमातृका—

ऋषिः परमहंसः स्याद्विराट् छन्द उदाहृतम्। चिन्मयी देवता प्रोक्ता परमात्मस्वरूपिणी ॥१॥
प्रणवद्वयमध्यस्थवर्गैः कुर्यात् षडङ्गकम्।

श्रीमत्परात्ममनुजृम्भितवर्णरूपां मानैरगम्यपदवीपरिचीयमानाम्।
विद्याक्षसूत्रकलशं दधतीं च मुद्रां ध्यायेत् समस्तजननीं विशदां त्रिनेत्राम्॥२॥

इति ध्यात्वा, 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सोऽहं क्षं नमः' इत्यादि विलोमेन तत्तत्स्थानेषु न्यसेदिति परमहंसमातृका।

**परमहंस मातृका**—परमहंस मातृका न्यास के ऋषि परमहंस, छन्द विराट्, देवता चिन्मयी परमात्मस्वरूपिणी हैं। ॐ से सम्पुटित वर्गों से षडङ्ग न्यास करे। षडङ्ग न्यास के बाद इस प्रकार ध्यान करे—

श्रीमत्परात्ममनुजृम्भितवर्णरूपां मानैरगम्यपदवीपरिचीयमानाम्।
विद्याक्षसूत्रकलशं दधतीं च मुद्रां ध्यायेत् समस्तजननीं विशदां त्रिनेत्राम्॥

ध्यान के बाद ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सोऽहं क्षं नमः, ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सोऽहं ळं नमः, ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सोऽहं हं नमः इत्यादि से परमहंस मातृका न्यास करे।

### पञ्चविधः कलान्यासः

अथ कलान्यासः, स तु पञ्चविधः—तारोत्थकलान्यासः, कामकलान्यासः, सोमकलान्यासः, त्रिमूर्तिकलान्यासः, अष्टात्रिंशत्कलान्यासश्चेति। अष्टात्रिंशत्कलान्यासोऽपि द्विविधः—ज्योतिरष्टात्रिंशत्कलान्यासः, शिवाष्टात्रिंशत्कलान्यासश्चेति। तारोत्थकलान्यासस्तु प्रागेवोक्तः। विशेषस्तु—

ताराद्यवर्णसंयुक्ता न्यस्तव्यास्ता नमोऽन्विताः। स्थानेष्वेतेष्वथ पुनर्मातृकायाः कला न्यसेत्॥१॥
तारस्य पञ्चभेदेभ्यः पञ्चाशद्वर्णगाः कलाः।

स्वरकलान्यासोत्तरम्—

सदाशिवेन सञ्जाता नादादेताः सितत्विषः। अक्षस्रक्पुस्तककराः कपालाढ्यकराम्बुजाः ॥१॥

इति ध्येयाः। कचवर्गकलान्यासोत्तरम्—

अकाराद् ब्रह्मणोत्पन्नास्तप्तचामीकरप्रभाः। कराम्बुजधृताक्षस्रक्पङ्कजाभयकुण्डिकाः ॥१॥

इति ध्येयाः। टतवर्गकलान्यासोत्तरम्—

**उकाराद्विष्णुनोत्पन्नास्तमालदलसन्निभाः । अभीतिदरचक्रेष्टबाहवः परिकीर्तिताः ॥१॥**

**इति ध्येयाः। पयवर्गकलान्यासोत्तरम्—**

**ईश्वरेणोदिता बिन्दोर्जपाकुसुमसन्निभाः । उद्वहन्त्योऽभयं शूलं कपालं बाहुभिर्वरम् ॥१॥**

**इति ध्येयाः। षवर्गकलान्यासोत्तरम्—**

**ईश्वरेणोदिता बिन्दोर्जपाकुसुमसन्निभाः । अभयं हरिणं टङ्कं दधाना बाहुभिर्वरम् ॥१॥**

**इति ध्येयाः इति। विशेषार्चा तु पात्रासादनप्रकरणे वेदितव्या।**

**कलान्यास के पाँच प्रकार**—तारोत्थ कला, कामकला, सोमकला, त्रिमूर्तिकला, अष्टत्रिंश कला—ये कलान्यास के पाँच प्रकार हैं। अष्टत्रिंश कला-न्यास भी दो प्रकार का है—ज्योतिरष्टात्रिंशत्कला एवं शिवाष्टात्रिंशत्कला। तारोत्थ कला न्यास पूर्व में वर्णित है। विशेष यह है—ॐ तब वर्ण तब नमः ॐ अं नमः से मातृकान्यासस्थानों में न्यास करे। फिर मातृका से कला न्यास करना चाहिये। तार के पाँच भेदों से पचास वर्णगत कला का न्यास किया जाता है। स्वर कलान्यास के बाद इस प्रकार ध्यान करे—

सदाशिवेन सञ्जाता नादादेताः सितत्विषः। अक्षस्त्रक्पुस्तककराः कपालाढ्यकराम्बुजाः।।

क-चवर्ग कलान्यास के बाद इस प्रकार ध्यान करे—

अकाराद् ब्रह्मणोत्पन्नास्तप्तचामीकरप्रभाः। कराम्बुजधृताक्षस्त्रक्पङ्कजाभयकुण्डिकाः ।।

ट-तवर्ग कलान्यास के बाद इस प्रकार ध्यान करे—

उकाराद्विष्णुनोत्पन्नास्तमालदलसन्निभाः। अभीतिदरचक्रेष्टबाहवः परिकीर्तिताः।।

प-यवर्ग कलान्यास के बाद इस प्रकार ध्यान करे—

ईश्वरेणोदिता बिन्दोर्जपाकुसुमसन्निभाः। उद्वहन्त्योऽभयं शूलं कपालं बाहुभिर्वरम्।।

षवर्ग कलान्यास के बाद इस प्रकार ध्यान करे—

ईश्वरेणोदिता बिन्दोर्जपाकुसुमसन्निभाः। अभयं हरिणं टङ्कं दधाना बाहुभिर्वरम्।।

विशेष पूजन पात्रासादन प्रकरण से ज्ञातव्य है।

### ज्योतिरष्टात्रिंशत्कलान्यासः

**अथ ज्योतिरष्टात्रिंशत्कलान्यासः। 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं अमृतायै नमः शिरसिः' इत्यादिस्वरकलाः क्रमेण विन्यसेत्। ततो दक्षहस्तसन्ध्यग्रेषु 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं कं भं तपिन्यै नमः' इत्यादि 'ङं नं ज्वालिन्यै नमः' इत्यन्तं विन्यस्य, वामहस्तसन्ध्यग्रेषु 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं चं धं रुच्यै नमः' इत्यादि 'ञं णं बोधिन्यै नमः' इत्यन्तं विन्यस्य, दक्षपादसन्ध्यग्रेषु 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं टं ढं धारिण्यै नमः' इत्यादि 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं लं ज्वलिन्यै नमः' इत्यन्तं विन्यसेत्। ततो वामपादसन्ध्यग्रेषु 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं वं ज्वालिन्यै नमः' इत्यादि 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हं कपिलायै नमः' इत्यन्तं विन्यस्यावशिष्टकलाद्वयं मस्तके व्यापकं च कुर्यादित्यष्टात्रिंशत्तेजःकलान्यासः। अन्ये कलान्यासा अग्रे वक्ष्यन्ते। एतदुत्तरं प्रपञ्चयागः इति श्रीमदाचार्यमतं, स तु प्रागुक्तरीत्यावगन्तव्यः।**

**ज्योतिरष्टात्रिंशत्कला न्यास**—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं अमृतायै नमः शिरसि इत्यादि से स्वरकलान्यास करे। दक्ष हस्तसन्धि के अग्र भाग में—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं कं भं तपिन्यै नमः इत्यादि से ङं नं ज्वालिन्यै नमः तक न्यास करे। वाम हस्त के सन्धियों के अग्रभाग में ॐ ऐं ह्रीं श्रीं चं धं रुच्यै नमः से ञं णं बोधिन्यै नमः तक न्यास करे। दक्ष पादसन्धियों और अग्रभाग में ॐ ऐं ह्रीं श्रीं टं ढं धारिण्यै नमः से ॐ ऐं ह्रीं श्रीं लं ज्वलिन्यै नमः तक न्यास करे। वाम पादसन्धियों और अग्र में ॐ ऐं ह्रीं श्रीं वं ज्वालिन्यै मनः से ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हं कपिलायै नमः तक न्यास करे। शेष दो कलाओं का मस्तक में व्यापक न्यास करे। अन्य कलान्यासों का वर्णन आगे किया जायगा। इसके बाद प्रपञ्चयाग पूर्वोक्त रीति से करना चाहिये।

प्रपञ्चयागफलम्

**तस्य फलम्—**

एवं वर्णमयं होमं कृत्वा दिव्यतनुर्नरः। प्रजपेत् सकलान् मन्त्रांस्ततः सिद्धिमवाप्नुयात् ॥१॥

प्रपञ्चयागस्य विधेर्विधाता भवेत्स मन्त्री कृतकृत्य एव।
सर्वे स्फुरन्तः प्रभवन्ति मन्त्राः सदात्मयागीति निगद्यते सः ॥२॥
एतस्य होमस्य न कोटिभागभागेन तुल्यं ध्रुवमग्निहोत्रम्।
एवं विधातुः खलु यत्र तत्र शरीरपातेऽपि भवेद्विमुक्तिः ॥३॥

**तथा च प्रपञ्चसारः** (७ प० ५१ श्लोक)—

**शुद्धश्चापि सबिन्दुकस्त्वथ कलायुक्केशवाद्यैस्तथा**
**श्रीकण्ठादियुतश्च शक्तिकमलामारैस्तथैकैकशः।**
**न्यासास्ते दशधा पृथङ्निगदिताः स्युर्ब्रह्मयागान्तिकाः**
**सर्वे साधकसिद्धिसाधनविधौ सङ्कल्पकल्पद्रुमाः ॥१॥**
**प्रपञ्चयागस्तु विशेषतो विपत्प्रपञ्चसंसारविशेषपावकः।**
**परं च नित्यं भजतामयत्नतः परस्य चार्थस्य निवेदकः सदा ॥२॥**

**न्यस्य मन्त्री यथान्यायं देहे विश्वस्य मातरम्। जपेन्मन्त्रान् भजेद्देवान् यजेदग्निमनन्यधीः ॥३॥**
**देवो भूत्वा यजेद्देवान्नादेवो देवमर्चयेत्। एवमाह श्रुतिः साक्षादतोऽग्रे विन्यसेद्बुधः ॥४॥**
**यो न्यासकवचच्छन्नो मन्त्रं जपति तं प्रिये। विघ्ना दृष्ट्वा पलायन्ते सिंहं दृष्ट्वा यथा गजाः ॥५॥**
**अकृत्वा न्यासजातं यो मूढात्मा प्रजपेन्मनुम्। बाध्यते सर्वविघ्नैश्च व्याघ्रैर्मृगशिशुर्यथा ॥६॥**

**इति सर्वे मातृकान्यासाः।**

**प्रपञ्चयाग का फल**—इस प्रकार के वर्णमय हवन से मनुष्य दिव्य शरीर वाला होता है। वह जिस मन्त्र का जप करता है, वे सभी सिद्ध हो जाते हैं। प्रपञ्च यागविधि से आचरण करने पर साधक कृतकृत्य हो जाता है और उसे सभी मन्त्रों का स्फुरण होता है। सदात्मयागी होता है। इस हवन के एक करोड़वें भाग की तुलना भी अग्निहोत्र से नहीं हो सकती। इस विधान के करने वाले की कहीं भी मृत्यु होने पर उसे मोक्ष मिलता है।

प्रपञ्चसार में कहा गया है कि शुद्ध न्यास, सानुस्वार न्यास, कला न्यास, केशव मातृका, श्रीकण्ठ मातृका, शक्ति कमला आदि दशविध न्यासों में से प्रत्येक न्यास ब्रह्मयाग कहलाते हैं। ये साधकों की इच्छापूर्ति के लिये कल्पवृक्ष के समान होते हैं। विशेषकर प्रपञ्च याग सांसारिक विपत्तियों के लिये अग्नि के समान उनका नाशक होता है। जो इसे यत्न से नित्य करता है, जो इसके अर्थ का निवेदक है, उसके लिये यह विपत्तिनाशक होता है।

जो साधक इस विश्वमातृका न्यास को यथाविधि करता है, मन्त्र का जप करता है, देवों का पूजन करता है, एकाग्र बुद्धि से हवन करता है, देवता होकर देवताओं का अर्चन करता है, स्वयं बिना देव हुए अर्चन नहीं करता है, वह साक्षात् देवता के सामने बैठता है—ऐसा श्रुतियों में कहा गया है। जो न्यास-कवच से युक्त मन्त्र जपता है, उसे देखकर विघ्न वैसे ही भाग जाते हैं, जैसे शेर को देखकर हाथी भागते हैं। बिना न्यास के जो मूर्ख मन्त्र जपता है, उसे सभी विघ्न वैसे ही बाधा पहुँचाते हैं, जैसे बाघ मृगशावक के लिये होता है।

षट्त्रिंशतत्त्वन्यासः

**अथ षट्त्रिंशत्तत्त्वन्यासः—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्षं पृथिवीतत्त्वव्यापिकायै श्रीमहात्रिपुरसुन्दर्यै नमः, पादयोः। एवं लं अप्तत्त्व० लिङ्गे विलोमक्रमेण, तेजो हृदि, वायुः मुखे, आकाशं शिरसि, गन्धः पादयोः, रसो लिङ्गे, रूपं हृदि,**

**स्पर्शो मुखे, शब्दः शिरसि, उपस्थो लिङ्गे, पायुः पायौ, पादः पादयोः, पाणिः पाण्योः, वाक् मुखे, घ्राणं घ्राणयोः, जिह्वा जिह्वायां, चक्षुः चक्षुषोः, त्वक् सर्वाङ्गे, श्रोत्रं श्रोत्रयोः, मनो हृदि, अहङ्कारो हृदि, बुद्धिः हृदि, प्रकृतिः सर्वगात्रे, पुरुषः सर्वगात्रे, रागो हृदि, विद्या हृदि, कला हृदि, नियतिः सर्वगात्रे, कालतत्त्वं सर्वगात्रे, माया हृदि, शुद्धविद्या हृदि, ईश्वरो हृदि, सदाशिवो ग्रीवायां, शक्तिर्मूलाधारे, शिवः सहस्रारे—इति षट्त्रिंशत्तत्त्वन्यासः।**

**षट्त्रिंश तत्त्व न्यास**—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्षं पृथिवीतत्त्वव्यापिकायै श्रीमहात्रिपुरसुन्दर्यै नमः से पैरों में, विलोम क्रम से लं जलतत्त्व लिङ्ग में, तेज हृदय में, वायु मुख में, आकाश शिर में, गन्ध पैरों में, रस लिङ्ग में, रूप हृदय में, स्पर्श मुख में, शब्द शिर में, उपस्थ में, लिङ्ग में, पायु पाणि में वाणी मुख में, गन्ध नाक में, जिह्वा जिह्वा में, चक्षु चक्षुओं में, त्वचा सम्पूर्ण अंग में, श्रोत्र कानों में, मन हृदय में, अहंकार हृदय में, बुद्धि हृदय में, प्रकृति समस्त शरीर में, पुरुष समस्त शरीर में, राग हृदय में, विद्या, हृदय में, कला हृदय में, नियति सर्वाङ्ग में, काल सर्वाङ्ग में, माया हृदय में, शुद्ध विद्या हृदय में, ईश्वर हृदय में, सदाशिव ग्रीवा में, शक्ति मूलाधार में और शिव सहस्रार में न्यस्त करे।

### प्राणायामविधिः

**अथ प्राणायामः—**

**इति कृतेऽधिकृतो भवति ध्रुवं परमदैवतमन्त्रजपादिषु।**
**पवनसंयमनं त्वमुना चरेद्यमिह जप्तुमसौ मनुमिच्छति ॥१॥**

**इति वचनात्। 'प्राणायामं विधायेत्थं योगपीठं न्यसेत्तनौ' इति वचनाच्च मूलविद्यया प्राणायामत्रयं कृत्वा योगपीठन्यासं कुर्यात्। तत्र प्राणायामविधिर्विविच्यते—तत्र प्राणानां शरीरादपि द्वादशाङ्गुलाधिकानामायामः। आयमनमायामः सङ्कुचितभावः शरीरसाम्यं शरीरान्न्यूनभावापादनं वेति प्राणायाम इत्यर्थः। अत एव पवनसंयमनमित्युक्तम्। त्रिपुरासारसमुच्चये—**

**अथेदं शरीरं स्वकीयाङ्गुलीभिर्बुधैः षणवत्यङ्गुलायाममुक्तम्।**
**दिनेशाङ्गुलीभिः शरीरात् समीरोऽधिकः प्राणसंज्ञो मतो योगविद्भिः ॥२॥**
**इति प्राणवायुं सदाभ्यासतो यो नरो न्यूनभावं नयत्येनमङ्गात्।**
**समत्वं शरीरेण वा भूतलेऽस्मिन् स पूज्यो बुधैरुत्तमो योगवित्सु ॥३॥ इति।**

**स तु पूरकाद्यङ्गत्रयात्मकः। तथा च 'अङ्गत्रयात्मकः प्रोक्तः पूरकुम्भकरेचकैरिति'। तत्र कुम्भक एव प्राणायामशब्दो मुख्यः, इतरयोस्तदुपकारकत्वात्। ज्ञानार्णवे—**

**कनिष्ठानामिकाङ्गुष्ठैर्यन्नासापुटधारणम् । प्राणायामः स विज्ञेयस्तर्जनीमध्यमे विना ॥१॥ इति।**

**स पुनर्द्विविधः सहितः केवलश्च। तत्र सहितोऽपि द्विविधो रेचकादिक्रमः पूरकादिक्रमश्चेति।**

**प्राणायाम विधि**—प्राणायाम करने से परम देवता के मन्त्र-जपादि में साधक अधिकृत होता है। वायु को संयमित करके मन्त्रजप से मनवांछित फल मिलता है। इसके अनुसार प्राणायाम करके योगपीठ न्यास करे। मूल विद्या से प्राणायामत्रय करके योगपीठ न्यास करे। प्राणायामविधि का विवेचन यह है कि शरीर से बारह अंगुल तक प्राण का आयाम है। शरीर को संकुचित करना, न्यूनता लाना ही आयाम कहलाता है। शरीरशाम्य शरीर का न्यून भाव अवादन प्राणायाम हैं। अतएव इसे पवन-संयमन भी कहते हैं।

त्रिपुरासारसमुच्चय में कहा गया है कि इस शरीर की लम्बाई अपनी अंगुलि से छियानबे अंगुल है। नासाछिद्रों से बारह अंगुल की दूरी तक जो प्रश्वास जाता है, उसे विद्वान् योगी प्राण कहते हैं। प्राणायाम से जो साधक प्रश्वास की दूरी कम करता है, वह अपने शरीर के समत्व से इस संसार में पूज्य उत्तम योग-ज्ञानी होता है। प्राणायाम पूरक-कुम्भक-रेचक के रूप में त्रयात्मक होता है। कुम्भक के समय कनिष्ठा, अनामा और अंगूठे से नासाछिद्रों को बन्द करना पड़ता है। तर्जनी एवं मध्यमा को छोड़कर शेष अंगुलियों से प्राणायाम किया जाता है।

प्राणायाम दो प्रकार का होता है, एक कुम्भकसहित और दूसरा कुम्भकरहित। उसमें कुम्भक-सहित भी दो प्रकार का रेचक और पूरक के क्रम से होता है।

### सहितप्राणायामे रेचकादिक्रमः

**तत्र रेचकादिक्रममाह योगशास्त्रे—**

**प्राणायामस्त्रिधा प्रोक्तो रेचपूरककुम्भकैः। सहितः केवलश्चेति कुम्भको द्विविधो मतः ॥१॥**
**विरेच्य पूरकः कार्यः शनैः सहितकुम्भके। यावत्केवलसिद्धिः स्यात् तावत्सहितमभ्यसेत् ॥२॥ इति।**

**तत्क्रममाह प्रपञ्चसारे—**

**रेचकपूरककुम्भकभेदात् त्रिविधः प्रभञ्जनायामः।**
**मुञ्चेद्दक्षिणयानिलमन्तर्नयेद्वामया च मध्यमया ॥१॥**
**संस्थापयेच्च नाड्येत्येवं प्रोक्तानि रेचकादीनि।**
**षोडशतद्द्विगुणचतुःषष्टिमात्रकाणि तानि च क्रमशः ॥२॥ इति।**

**नाड्येत्यस्य दक्षिणयेत्यादिभिः सम्बन्धः। तथा च 'इडा वामे तनोर्मध्ये सुषुम्ना पिङ्गला परे।' द्विगुण इति षोडशानां द्विगुण इत्यर्थः।**

**रेचक प्राणायाम का क्रम**—योगशास्त्र में रेचक का क्रम इस प्रकार कहा गया है—रेचक पूरक कुम्भक के क्रम से प्राणायाम तीन बार करना चाहिये। सहित और केवल में कुम्भक के दो प्रकार हैं। सहित प्राणायाम में रेचक के बाद पूरक धीरे-धीरे करना चाहिये, तब कुम्भक करना चाहिये। जब तक केवल सिद्ध न हो तब तक सहित का अभ्यास करे।

प्रपञ्चसार में उसका क्रम इस प्रकार है—प्राणायाम के तीन भेद रेचक, पूरक, कुम्भक हैं। दक्षिण नासा से वायु निकालकर वाम नासा से श्वास ले और उसे अन्दर में रोककर कुम्भक करे। फिर दाँयें नासाछिद्र से निकाले। फिर दाँयें से श्वाँस ले, रोके और निकाले। इसकी मात्रा यह है कि सोलह मात्रा से श्वाँस ले। चौंसठ मात्रा तक रोके और बत्तीस मात्रा से श्वास निकाले।

### पूरकादिक्रमः

**अथ पूरकादिक्रममाह समुच्चये—**

**शीतांशुमार्गेण शनैः समीरमापूरयेत् सोदरमादरेण।**
**विकारमात्राभिरपेततन्द्रः कालाग्निमूलार्पितचित्तवृत्तिः ॥१॥**
**ततो धारयेन्मारुतं धीरचेताः चतुःषष्टिमात्रासमापूरितं तम्।**
**बहिर्भास्वता रेचयेन्मन्दमेनं तदर्धाभिरन्तर्निरुद्धं तु ताभिः ॥२॥**

**तथा वामकेश्वरे—**

**पूरकं कुम्भकं चैव रेचकं च विचिन्तयेत्। मूलाधारे लयं कृत्वा पीत्वा वायुं शनैः शनैः ॥१॥**
**यथेष्टं पूरयेद् देहं तत्त्वज्ञो विजितेन्द्रियः। ततस्तु स्तम्भयेद्वायुं प्रकाशगतमानसः ॥२॥**
**कुम्भके चिन्तयेद्विद्वान् विद्यां मुक्तिकरीं शुभाम्। तदा तु रेचयेद् वायुं गम्यते यत्स्वभावतः ॥३॥**
**देहान्निःसारयेन्मन्त्री स्वदेहस्थं तमोगुणम्। वामेन पूरयेद् वायुं दक्षिणेन विरेचयेत् ॥४॥**
**माहेन्द्रेण समेनैव मन्त्री कुम्भकमभ्यसेत्। सदा कुम्भकयोगेन लभते सिद्धिरुत्तमा ॥५॥**
**अभ्यासी कारयेन्मात्रां यथेष्टं तत्त्वदर्शिनाम्। यथाशक्त्या पिबेद्वायुं यथाशक्त्या च कुम्भयेत् ॥६॥**
**स्वभावं च त्यजेद्वायुस्ततः सिद्धिः प्रजायते। इति।**

**तस्यां विद्यायां पूरकादिक्रम एव नित्यातन्त्रोक्तः, रेचकादिक्रमस्तु साधारणतया प्राप्तः। श्रुत्यनुसारेण प्रपञ्चसारादौ वैष्णवादिसामान्यतया प्रोक्तत्वात्। तथा च श्रुतिः—'प्राणायामास्त्रयः प्रोक्ता रेचपूरककुम्भकाः' इति।**

**सुसाधितप्राणानां रेचकादिक्रम इति कश्चित्। उभयथापि सामान्यत्वं तन्त्रान्तरेण, पूरकादिक्रमोऽपि सामान्यतया वैष्णवादौ युज्यते। तस्मादस्मिन्नपि प्रकरणे सामान्यत्वेनोभयोः प्राप्तौ विशेषत्वेन पूरकादिक्रमस्यैव मुख्यत्वमाह महेश्वरः—'पूरकं कुम्भकं चेत्यादि'। तत्र वायोरादानकाले पूरकनामा प्राणायामः, धारणकाले कुम्भकनामा, त्यागकाले रेचकनामा। तदुक्तम्—**

**बाह्यादापूरणं वायोरुदरे पूरको हि सः। सम्पूर्णकुम्भवद्वायोर्धारणं कुम्भको मतः ॥**
**बहिर्यद्रेचनं वायोरुदराद्रेचकः स्मृतः। इति।**

**पूरक प्राणायाम का क्रम**—समुच्चय में पूरक प्राणायाम का क्रम इस प्रकार कहा गया है—चन्द्रनाड़ी से धीरे-धीरे उदर में पूरक से वायु भरे। तन्द्राविकार को छोड़कर कालाग्निमूल में चित्तवृत्ति को अर्पित करे। तब वायु को धैर्यपूर्वक चौंसठ मात्रा तक धारण करके कुम्भक करे। तब बत्तीस मात्रा से वायु को बाहर निकालकर रेचक करे।

वामकेश्वर तन्त्र में कहा गया है कि पूरक, कुम्भक, रेचक का चिन्तन करके मूलाधार में विलीन करे और धीरे-धीरे वायु का पान करे। तत्त्वज्ञ को चाहिये कि यथेष्ट वायु अपने अन्दर भरे। तब उसे प्रकाशरूप में मन में स्तम्भित करे। कुम्भक में मुक्तिदायिनी शुभा विद्या का चिन्तन करे। तब बाहर स्वभावतः निकाले। इसके साथ अपने शरीरस्थ तमोगुण को भी बाहर निकाल दे। वाम से पूरक करे और दक्षिण से रेचक करे। माहेन्द्र के समान मन्त्री कुम्भक का अभ्यास करे। सदा कुम्भक करने से उत्तम सिद्धि मिलती है; अतः तत्त्वदर्शियों द्वारा कही गई यथेष्ट मात्रा से अभ्यास करे।

गुरुविद्या के पूरकादि-रेचकादि क्रम का वर्णन नित्यातन्त्र में प्राप्त है। श्रुति के अनुसार प्रपञ्चसारादि वैष्णव तन्त्र में भी इसका वर्णन है। श्रुतिवचन है—'प्राणायामत्रयः प्रोक्ता रेचकपूरककुम्भकाः। किसी में केवल रेचक की साधना पर बल दिया गया है। तन्त्रान्तरों में दोनों पर जोर दिया गया है। पूरकादि क्रम सामान्यतया वैष्णवों से सम्बन्धित है। इसलिये इस प्रकरण में भी सामान्यतः दोनों का वर्णन है। विशेष रूप से पूरकादि क्रम का मुख्यत्व महेश्वर ने कहा है। श्वास लेने को पूरक प्राणायाम, श्वास रोकने को कुम्भक और श्वास छोड़ने को रेचक प्राणायाम कहते हैं।

**तथाच दक्षिणामूर्तिः—**

**मूलमन्त्रेण देवेशि वामेनापूर्य चोदरम्। कुम्भकेन त्रिरावृत्त्या दक्षिणेनापसारयेत् ॥१॥ इति।**

**ज्ञानार्णवे—'आसने सम्यगासीनो वामेनापूर्य चोदरम्' इति। तन्त्रराजेऽपि—'वामेन नासारन्ध्रेण पूरयेदमृतात्मना। स्मरन्नम्बु मरुत्पश्चाद्दक्षिणेनापसारयेत्' इति। तत्र क्रममाह—'मूलाधार' इत्यादि। लयमिति मनसो लयमित्यर्थः। तेनैव वायोरपि लयभावित्वात्। तन्त्रराजे—**

**मूलाधारे मनः कृत्वा वायुमापूर्य मूलतः। नाडीचक्रान्तरं नीत्वा सर्वाङ्गानि च चारयेत् ॥१॥ इति।**

**यथेष्टमिति सहजगतागतशीलं वायुं यथाशक्यमाकर्षयेदित्यर्थः। प्रकाशे परमात्मनि गतं लीनं मानसं यस्य सः प्रकाशगतमानसः। तेन स्वप्रकाशसच्चिदानन्दपरमात्मस्वरूपः सन् कुम्भयेदित्यर्थः। अथाङ्गत्रयात्मके प्राणायामे क्वापि विद्याध्यानं भवति न वेत्यत आह—कुम्भके चिन्तयेदित्यादि। विद्यां—मोक्षोपयोगि ज्ञानं, विद्या तां, सा च श्रीविद्येत्यत आह—मुक्तिकरीं शुभामिति। तेन कुम्भककाले मूलादिब्रह्मरन्ध्रान्तं मूलविद्यां विभावयेदित्युक्तं, श्रीविद्यायाः सूक्ष्मध्यानं कुर्यादिति तु सगर्भपक्षे पूरकादिषु प्रत्येकमशक्तौ केवलकुम्भके वेति ध्येयम्। रेचकप्रकारमाह—तदेत्यादि। गम्यते बहिरिति शेषः। स्वभावतो न तु न्यूनाधिकत्वादन्यथा तु अयुक्ताभ्यासाद्दोषापत्तेः।**

दक्षिणामूर्ति में कहा है कि हे देवेशि! मूलमन्त्र से वाम नासा से उदर को भरे। मन्त्र की तीन आवृति काल तक कुम्भक करे। तब दाँयीं नासा से वायु को बाहर निकाल दे। ज्ञानार्णव में भी इसी की पुष्टि की गई है और तन्त्रराज में भी इसी को निरूपित किया गया है।

तन्त्रराज में कहा गया है कि मूलाधार में मन लगाकर मूल तक वायु को आपूरित करे। नाड़ी चक्रान्तर में लाकर सभी अङ्गों में सञ्चारित करे। सहजता से आगत-गतिशील वायु को यथाशक्ति आकर्षित करे। प्रकाशात्मक परमात्मा में जिसका मन लीन हो जाय, उसे प्रकाशागतमानस कहते हैं। इससे स्वप्रकाश सच्चिदानन्द परमात्मा स्वरूप में कुम्भक करे। इस अङ्गत्रयात्मक प्राणायाम में विद्या का जैसा ध्यान करना चाहिये, इसके बारे में कहते हैं कि विद्या मोक्ष का उपयोगी ज्ञान है। वह विद्या श्रीविद्या है। यह मुक्तिदायिनी शुभदा विद्या है। इसलिये कुम्भक काल में मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्र तक मूल विद्या की विभावना करनी चाहिये। श्रीविद्या का सूक्ष्म ध्यान पूरकादि में करना चाहिये। अशक्त होने पर केवल कुम्भक में भी किया जा सकता है। रेचक प्रकार के बारे में कहते हैं कि श्वास बाहर जाता है, वह स्वभावत: जाता है, न्यूनाधिकता से नहीं जाता। इसमें न्यूनाधिकता करने से अभ्यास में दोष होता है।

**तथा चोक्तं गोरक्षशतके—**

**युक्तं युक्तं पिबेद्वायुं युक्तं युक्तं च धारयेत्। युक्तं युक्तं त्यजेदेनमेवं सिद्धिमवाप्नुयात्॥१॥**
**यथा सिंहो गजो व्याघ्रो भवेद्धार्य: शनै:शनै:। तथैव हि निजो वायुरन्यथा हन्ति साधकम्॥२॥**
**प्राणायामेन युक्तेन सर्वरोगक्षयो भवेत्। अयुक्ताभ्यासयोगेन सर्वरोगसमुद्भव:॥३॥**
**हिक्का श्वासश्च कासश्च शिर:कर्णाक्षिवेदना:। भवन्ति विविधा रोगा: प्राणायामव्यतिक्रमात्॥४॥**
**तत: शास्त्रोक्तमार्गेण प्राणायामान् समाचरेत्। इति।**

**देहान्नि: सारयेदिति। रेचकयोगवायुना सह देहस्थस्तमोगुणो बहिर्नि:सृत इति भावयेदित्यर्थ:। अथ पूरकादेर्नाडीनियममाह—वामेनेत्यादि। इत्येकप्राणायामे प्रथमे द्वितीयादियुग्मे तु दक्षिणेनैव पूरयेत्। तदुक्तम्—**

**येनैव सन्त्यजेत्तेन पूरयेद्धारयेत्तत:। रेचयेच्च ततोऽन्येन शनैरेवं पुन: पुन:॥१॥ इति।**

गोरक्षशतक में भी कहा गया है—युक्तयुक्त श्वास लेवे, युक्तयुक्त धारण करे, युक्तयुक्त श्वास छोड़े। ऐसा करने से सिद्धि प्राप्त होती है। जैसे सिंह, हाथी, बाघ आदि धीरे-धीरे पालतू होते हैं, वैसे ही वायु भी धीरे-धीरे वश में होता है; अन्यथा वह साधक का नाश कर देता है। प्राणायाम करने से सभी रोगों का नाश होता है एवं इसके अयुक्त अभ्यास से सभी रोग उत्पन्न होते हैं। हिचकी, श्वास, कास, शिरदर्द, आँख-कान में वेदना आदि विविध रोग प्राणायाम के व्यतिकम से ही होते हैं। इसलिये शास्त्रोक्त मार्ग से प्राणायाम करना चाहिये।

देह से निकालने का अर्थ यह है कि रेचक योग से वायु के साथ-साथ देहस्थ तमोगुण को भी बाहर निकाल दे। पूरकादि की नाड़ी के बारे में कहते हैं कि वाम नाड़ी से श्वास ले—यह प्रथम प्राणायाम है। द्वितीयादि युग्मों में दाहिनी नाड़ी से श्वास ले। इस प्रकार श्वास छोड़े, लेवे और धारण करे। यह सभी धीरे-धीरे और बार-बार करे।

**योगशास्त्रे—**

**अथासने दृढे योगी वशी हितमिताशन:। गुरूपदिष्टमार्गेण प्राणायामान् समभ्यसेत्॥१॥**
**चले वाते चलं चित्तं निश्चले दृढबन्धनम्। योगी स्थानत्वमाप्नोति ततो वायुं निबन्धयेत्॥२॥**
**यावद्वायु: स्थितो देहे तावज्जीवनमुच्यते। मरणं तस्य निष्क्रान्तिस्ततो वायुं निबन्धयेत्॥३॥**
**मलाकुलासु नाडीषु मारुतो नैव मध्यग:। कथं स्यादुन्मनीभाव: कार्यसिद्धि: कथं भवेत्॥४॥**
**शुद्धिमेति यदा सर्वं नाडीचक्रं मलाकुलम्। तदैव जायते योगी प्राणसंग्रहणे क्षम:॥५॥**
**प्राणाभ्यासं तत: कुर्यान्नित्यं सात्त्विकया धिया। यथा सुषुम्नापार्श्वस्था मला: शोषं प्रयान्ति च॥६॥**
**बद्धपद्मासनो योगी प्राणं चन्द्रेण पूरयेत्। धारयित्वा यथाशक्ति पुन: सूर्येण रेचयेत्॥७॥**
**प्राणं सूर्येण चाकृष्य पूरयेदुदरं शनै:। विधिवत् कुम्भकं कृत्वा पुनश्चन्द्रेण रेचयेत्॥८॥**
**येन त्यजेत्तेन पीत्वा धारयेदनिरोधत:। रेचयेच्च ततोऽन्येन शनैरेवं न वेगत:॥९॥**

**प्राणं चेदिडया पिबेन्नियमितं भूयोऽन्यया रेचयेत्**
**पीत्वा पिङ्गलया समीरणमथो बद्ध्वा त्यजेद्वामया।**
**सूर्याचन्द्रमसोरनेन विधिनाभ्यासं सदा तन्वतां**
**शुद्धा नाडिगणा भवन्ति यमिनां मासत्रयादूर्ध्वतः ॥१०॥ इति।**

योगशास्त्र में कहा गया है कि हितकारी थोड़ा भोजन करके दृढ़ आसन में योगी बैठे। गुरु के उपदेशानुसार प्राणायाम करे। चल वायु में चित चञ्चल होता है और निश्चल में दृढ़बन्ध होता है। इस स्थान को प्राप्त करके योगी वायु को निबन्धित करे। मलपूर्ण नाड़ी के कारण वायु मध्यगामी नहीं होगा, तब उन्मनीभाव कैसे प्राप्त होगा, कार्यसिद्धि कैसे होगी? मलयुक्त सभी नाड़ियों चक्र को शुद्ध करने पर ही योगी के प्राणसंग्रह करने में सक्षम होता है। इसलिये सात्त्विक बुद्धि से नित्य प्राणाभ्यास करना चाहिये। इससे सुषुम्ना के पार्श्वस्थ मल साफ हो जाता है। बद्ध पद्मासन में योगी बाँयीं नासा से पूरक करे। यथाशक्ति कुम्भक करे। दाँयीं नासा से रेचक करे। दाँयीं नासा से साँस लेकर अन्दर भरे। विधिवत् कुम्भक करके बाँयीं नासा से रेचक करे। इस प्रकार छोड़े, पीये, धारण करे, निरोध करे तब धीरे-धीरे रेचन करे। इड़ा से नित्य प्राण का पान करे। उससे ऐक्य करके रेचन करे। पिङ्गला से पीकर समीरमय होकर वाम से रेचन करे। इस प्रकार सूर्य-चन्द्र के अभ्यास से नाड़ियाँ तीन महीनों में शुद्ध हो जाती हैं।

**तथा त्रिपुरासारे—**

**विपरीतमतो विदधीत पुनः पुनरप्यथ तद्विपरीतमिति।**
**अमुना विधिना सुमनाः सततं मरुतो विदधीत सुसंयमनम् ॥१॥ इति।**

**अथ कुम्भकफलमाह—सदेत्यादि, केवलकुम्भकयोगेनेत्यर्थः। सुसाधिते वायौ मात्रासङ्ख्यानमुक्तं प्रथमाभ्यासे, तत्राप्ययं कामचारमाह—'अभ्यासी' इत्यादि। अभ्यासी प्रथमाभ्यासी तत्त्वदर्शिनां मात्रां यथेष्टं यथेच्छं कारयेदित्यर्थः। एतदेव स्पष्टयति—यथाशक्त्येत्यादि। तथा च सति प्रथमाभ्यासी यथोक्तसङ्ख्यामात्राया न्यूनमपि कुर्यात्, मध्यमाभ्यासी यथोक्तसङ्ख्यामेव, उत्तमाभ्यासी ततोऽधिकसङ्ख्यामपि कुर्यादिति यथेष्टपदतात्पर्यम्।**

त्रिपुरासार में कहा गया है कि विपरीत मत से करे, पुनः उसके विपरीत करे। इस विधि से बराबर शुद्ध मन से वायु का संयम करे।

### मात्रालक्षणम्

**अथ मात्रालक्षणमाह नारदः—**

**कालेन यावतात्मीयो हस्तः स्वं जानुमण्डलम्। पर्येति मात्रा स्यात् तुल्या स्वयैकश्वासमात्रया ॥१॥ इति।**

**तथा फेत्कारिणीतन्त्रे—**

**जानुं प्रदक्षिणीकृत्य न द्रुतं न विलम्बितम्। क्रियते चाङ्गुलीस्फोटः सा मात्रा परिकीर्तिता ॥१॥ इति।**

**अपि च कात्यायनीतन्त्रे—**

**मध्या मूलाद्यावदग्रमङ्गुष्ठेन च पीड्यते। मात्रा सा प्रोच्यते सद्भिर्योगेऽभीष्टं प्रयच्छति ॥१॥ इति।**

**वस्तुतस्तु तत्तन्मन्त्रोच्चारणमेव मात्रा। तथा च गौतमीये—**

**रेचयेद्दक्षिणे वायुं पूरयेद्वामतस्ततः। द्वात्रिंशदभ्यसेन्मन्त्रं प्राणायामः स उच्यते ॥१॥ इति।**

**ततः पूरकानन्तरं कुम्भकेऽभ्यसेदित्यर्थः। एतत्तु रेचकादिपक्षे, अत एव कुम्भक एव जपादिकं नेतरयोः। दक्षिणामूर्तिकल्पे—**

**प्राणापानौ समौ कृत्वा सुविधाय च कुम्भकम्। हृत्पङ्कजे समासीनं मां ध्यायेद्यतमानसः ॥१॥ इति।**

**अगस्त्यसंहितायाम्—**

**षडङ्ग युवतीन्यास**—ऐं क्लीं सौ: की दो आवृत्ति से षडङ्ग न्यास करे। छ: बीजों से न्यास षडङ्ग न्यास कहलाता है। वाग्भव कामराज शक्ति तीन कूटों की आवृत्ति से षडङ्ग करे। इसे पञ्चदशी मूल षडङ्ग न्यास कहते हैं। पाँच तीन एक-एक पाँच बीजों से षडङ्ग करे। षोडशाक्षरी श्रीविद्या से षडङ्ग न्यास इसे कहते हैं। सर्वज्ञता नित्यतृप्ता अनादिबोधिनी स्वतन्त्रा नित्या लुप्तशक्ति अनन्त शक्ति का न्यास बाला बीजपूर्वक षडङ्ग युवती का न्यास सर्वार्थसिद्धि के लिये करे। प्रत्येक कूट के साथ 'श्री महात्रिपुरसुन्दरी सर्वज्ञताशक्तिधाम्ने' इत्यादि से पूर्ववत् करे। षडङ्ग युवती का न्यास मूल विद्या का प्रदीपक है। षडङ्ग युवती का ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

कुन्देन्दुनीलासितपीतरक्तप्रभा वराभीतिकरा: वराङ्ग्य:।
लावण्यलीलाखिलयौवनाढ्या: श्रीदेवदेव्यास्तनवो युवत्य:।।

**श्रीविद्यापूर्णन्यास:**

**अथ श्रीविद्यापूर्णन्यास:, ज्ञानार्णवे—**

**अथ वक्ष्ये महेशानि श्रीविद्यान्यासमुत्तमम्। सम्पूर्णां चिन्तयेद्विद्यां ब्रह्मरन्ध्रेऽरुणप्रभाम् ।।१।।**
**स्रवत्सुधाषोडशार्णां महासौभाग्यदां स्मरेत्। वामांसदेशे सौभाग्यदाङ्गुलीं भ्रामयेत्तत: ।।२।।**
**रिपुजिह्वाग्रहां मुद्रां पादमूले प्रविन्यसेत्। पुन: सम्पूर्णया देवि गलोर्ध्वे विन्यसेत्तत: ।।३।।**
**पुन: सम्पूर्णया देवि व्यापकत्वेन विन्यसेत्। व्यापकान्ते योनिमुद्रां मुखे क्षिप्त्वाभिवन्द्य च ।।४।।**
**श्रीविद्यापूर्णरूपोऽयं न्यास: सौभाग्यवर्धन:। ब्रह्मरन्ध्रे न्यसेद्देवि मणिबन्धे न्यसेत्तत: ।।५।।**
**ललाटेऽनामिकां कुर्यात् षोडशार्णां स्मरेद्बुध:। सम्मोहनाख्यो देवेशि न्यासोऽयं क्षोभकारक: ।।६।।**
**त्रैलोक्यमरुणं ध्यायन् श्रीविद्यां मनसि स्मरन्। पादयोर्जङ्घयोर्जान्वो: कट्योरन्धुनि पृष्ठके ।।७।।**
**नाभौ च पार्श्वयोश्चैव स्तनयोरंसयोस्तथा। कर्णयोर्ब्रह्मरन्ध्रे च वदने चैव पार्वति ।।८।।**
**तत: कर्णप्रदेशे तु करे चैतदनुक्रमात्। संहारोऽयं महान्यासो बीजै: षोडशभि: क्रमात् ।।९।।**
**श्रीविद्या: षोडशार्णन्यासैर्विश्वेश्वरो भवेत्। सृष्ट्यर्थे विन्यसेद्देवि मातृकां पूर्ववत् प्रिये ।।१०।। इति।**

**अत्र षोडशार्णया बहुभेदाद्येन भेदेन यो दीक्षितस्तस्य वणनिव न्यसेत् (अत्रास्मिन्ग्रन्थे श्रीतन्त्रराज-विहितार्चाक्रमश्च, तत्र पञ्चदश्या: श्रीभगवता शम्भुना उद्धार: कृतस्तस्मात्पूर्वं पञ्चदश्या मन्त्रोद्धार: क्रियते। पूजा त्वेतस्या अग्रे विशेषतो लिख्यते। अस्या: श्रीविद्याया मुख्याम्नाय ऋग्वेद:। पञ्चममण्डले (५.४७.४) 'चत्वार ईं विभ्रति क्षेमयन्ते' इति मन्त्रोद्धार: ऋग्वेदे प्रसिद्ध:। अथर्वणे शौनकशाखायां चोपनिषदि उद्धृतोऽस्या मूलमनु: तदानुसारतां गमयति।)**

**श्रीविद्या पूर्णन्यास**—ज्ञानार्णव में भगवान् शंकर ने कहा है कि हे महेशानि! अब उत्तम श्रीविद्यान्यास को कहता हूँ। ब्रह्मरन्ध्र में सम्पूर्ण विद्या का चिन्तन अरुण वर्ण का करे। सोलह वर्णों से अमृत स्रवित हो रहा है। ऐसी महासौभाग्यदा का स्मरण करे। वामांस भाग में सौभाग्यदा अङ्गुली को घुमावे। 'रिपुजिह्वाग्रहा मुद्रा का पादमूल में न्यास करे। तब सबों से गले के ऊपर न्यास करे। पुन: सम्पूर्ण देवी से व्यापक न्यास करे। व्यापक के बाद योनिमुद्रा मुख के सामने करके वन्दना करे। पूर्ण श्रीविद्या से यह न्यास सौभाग्यवर्धक है। ब्रह्मरन्ध्र में देवी का न्यास करे। तब मणिबन्ध में न्यास करे। ललाट में अनामिका लगाकर षोडशार्ण का स्मरण करे। सम्मोहन नामक यह न्यास क्षोभकारक है। तीनों लोकों को लाल वर्ण का मानकर श्रीविद्या का स्मरण मन में करे। पैरों, जाङ्घों, घुटनों, कटिभागों, पीठ, नाभि, पार्श्वों, स्तनों, कन्धों, कानों, ब्रह्मरन्ध्र, मुख, कर्णप्रदेश में क्रमश: न्यास करे। सोलह बीजों के इस महान्यास को संहारन्यास कहते हैं। षोडशवर्णा श्रीविद्या के न्यास से साधक विश्वेश्वर हो जाता है। सृष्टिन्यास में मातृकाओं से न्यास पूर्ववत् करे।

षोडशवर्णा के बहुत भेद हैं। आद्या भेद से जो दीक्षित हैं, वे ही इस न्यास को करें। यहाँ पर श्रीतन्त्रराज-विहित अर्चाक्रम गृहीत है। शम्भु ने पञ्चदशी का उद्धार किया है। इससे विशेष पूजा आगे लिखी जायगी। इस श्रीविद्या का मुख्य

आम्नाय ऋग्वेद है। प्रथम मण्डल (५.४७.४) में कहा है—'चत्वार ईं विभ्रति क्षेमयन्ति' ऋग्वेद का यह मन्त्रोद्धार प्रसिद्ध है। अथर्ववेद की शौनक शाखा के उपनिषद् में इस मूल विद्या का उद्धार किया गया है। उसी का अनुसरण करना चाहिये।

**षोडशार्णानामुद्धारक्रमः**

**अथ षोडशार्णानामुद्धारक्रमः प्रदर्श्यते। तत्र श्रीज्ञानार्णवे—**

**श्रीदेव्युवाच—**

**त्रिपुरा विविधा देव भवता प्रकटीकृता। त्रिविधेति यदुक्तं तु प्रकटीकुरु शङ्कर ॥१॥**

**ईश्वर उवाच—**

**परब्रह्मस्वरूपं च नादबिन्दुकलान्वितम्। शिवशक्तिमयं तत्तु कथयामि तवानघे ॥२॥**
**व्याप्य तिष्ठति वै विश्वं स शिवः परमेश्वरि। पूर्वं गुणैस्तु कथिता शिवशक्त्यात्मिकां शृणु ॥३॥**
**अकारादिसकारान्ता मातृकाशक्तिरव्यया। हकारः परमेशानि केवलं शिव उच्यते ॥४॥**
**आद्यन्ताक्षरभावेन तदाहंसकलार्थदः। यदुच्यते मातृकार्णैस्तत्सर्वमहमीश्वरः ॥५॥**
**हकारः परमेशानि शून्यरूपः सदाव्ययः। सकारः शक्तिरूपत्वात् परवाची च सर्गवान् ॥६॥**
**उत्पत्तेः कारणं यस्माच्छक्तिरित्यभिधीयते। आत्मानं दर्शयेद्योगः सोऽहंशब्देन सुन्दरि ॥७॥**
**बिन्दुत्रयसमायोगान्महात्रिपुरसुन्दरी। नादरूपेण सा देवी हकारार्धस्वरूपिणी ॥८॥**
**हकारः परमेशानि शिवरूपी यतस्तदा। तस्यार्धाङ्गं महाशक्तिर्हकारार्धस्वरूपिणी ॥९॥**
**अत एव महाविद्या महात्रिपुरसुन्दरी। नित्येति कथ्यते देवि चित्कला परदेवता ॥१०॥**
**श्रीगुरोः कृपया भद्रे सम्प्रदायकुलान्वितः। प्रातरुत्थाय देवेशि गुरुं स्मृत्वा स्वनामभिः ॥११॥**
**सन्ध्यास्नानादिकं देवि विधाय मनुवित्तमः। सर्वशृङ्गारवेषाढ्यः कर्पूरघुसृणादिभिः ॥१२॥**
**महामृगमदोद्दामलिप्ताङ्गः कुङ्कुमारुणः। नवरत्नविभूषाढ्यो रक्ताम्बरविराजितः ॥१३॥**
**ताम्बूलरागवदनो मादनानन्दमानसः। यागमण्डपमासाद्य लाक्षाचित्रविचित्रितम् ॥१४॥**
**अनेकधूपबहुलं पुष्पप्रकरशोभितम्। गोमयेन च संलिप्तं चारुपुष्पवितानितम् ॥१५॥**
**मनोहरे मृदौ सूक्ष्म आसने चोपविश्य च। मन्त्रोद्धारं प्रकुर्वीत सर्वकार्यार्थसिद्धये ॥१६॥**
**आद्यं वाग्भवमुच्चार्य कामबीजं द्वितीयकम्। कुमार्यास्तु तृतीयं तु त्रिपुरा परमेश्वरि ॥१७॥**
**करशुद्धिकरी विद्या प्रथमा परमेश्वरि। कुमारी तु द्वितीया सा त्रिपुरेशी महेश्वरि ॥१८॥**
**त्रिपुरेश्यादिमं त्यक्त्वा भुवनेशीं परिक्षिपेत्। अनया चासनं विद्यात् त्रिपुरेश्या षडङ्गकम् ॥१९॥**
**त्रिपुरेशी महेशानि त्रिबीजा हस्थिता सदा। चक्रासनगता विद्धि देवि त्रिपुरवासिनी ॥२०॥**
**त्रिपुरेश्या महेशानि वाग्भवे कामराजके। शिवचन्द्रसमायुक्ता तार्तीये शिवरूपिणी ॥२१॥**
**सर्वमन्त्रासनगता त्रिपुराश्रीरियं प्रिये। आत्मासनगतायास्तु हित्वा तार्तीयमद्रिजे ॥२२॥**
**बलेमात्मकमारोप्य साध्यसिद्धासनस्थिता। साध्यसिद्धासनगता विद्धि त्रिपुरमालिनी ॥२३॥**
**सम्पत्प्रदा भैरवी या ततस्तार्तीयबीजके। बिन्दुं हित्वा तत्र सर्गं निक्षिपेत् सुरसुन्दरि ॥२४॥**

**षोडशवर्णा का उद्धारक्रम**—ज्ञानार्णव में इसका वर्णन इस प्रकार मिलता है। श्री देवी ने ईश्वर से पूछा कि आपने विविध प्रकार की त्रिपुरा विद्याओं को प्रकट किया है; हे शंकर! अब आप त्रिविधा को प्रकट करें। ईश्वर ने कहा—परब्रह्मस्वरूप नाद-बिन्दु-कलान्वित शिव-शक्तिमय विद्या को बतलाता हूँ। जो विश्व को सर्वतः व्याप्य करके स्थित है, वही शिव है। पूर्व में इसके गुणों को कहा गया है, अब शिव-शक्त्यात्मिका को सुनो। अ से स तक मातृ का शक्ति अव्यया है। केवल हकार शिव है। आद्यन्त अक्षर भाव से हंस कलार्थदायक जो है, उस मातृका वर्णरूप में मैं ईश्वर हूँ। हे परमेशानि! हकार शून्यरूप

में सदा अव्यय है। सकार शक्तिरूप में परवाची सृष्टि है। जिस शक्ति को उत्पत्ति का कारण कहते हैं, वह मैं ही शब्दरूप में हूँ। बिन्दुत्रय के समायोग से महात्रिपुरसुन्दरी नादरूप में हकार के अर्द्धरूप हैं। हकार यदि शिवरूप है तब उसका अर्धाङ्ग महाशक्ति हकार की अर्द्धस्वरूपिणी है। अतएव महाविद्या महा-त्रिपुरसुन्दरी नित्य चित्कला परदेवता हैं। श्रीगुरु की कृपा से सम्प्रदाय कुलान्वित सबेरे उठकर अपने गुरु के नाम का स्मरण करे। मन्त्रज्ञ सन्ध्या-स्नानादि करके सर्व शृङ्गार वेषयुक्त कपूर केसर कस्तूरी कुङ्कुम का लेप अङ्गों में लगाकर नव रत्नों को धारण करके लाल वस्त्र पहन कर विराजमान होवे। मुख में ताम्बूल खाकर मदनानन्द मानस हो यागमण्डप में आये और मण्डप को लाक्षादि से रङ्ग-बिरङ्ग से सजाये। अनेक धूप जलाये। फूलों के झालर लगाकर सजाये। भूमि गोबर से उसे लिप्त करे। सुन्दर पुष्पों का चन्दोवा ताने। मनोहर मिट्टी पर आसन बिछाकर बैठे। सभी कार्यो की सिद्धि के लिये मन्त्रोद्धार करे। ऐं क्लीं सौ: त्रिपुरा परमेश्वरी करशुद्धिकरी विद्यायै नम:। यह प्रथम विद्या है। द्वितीया है—ह्रीं क्लीं सौ: देव्यासनाय नम:—इससे षडङ्ग करे। हैं हक्लीं श्रीचक्रासनाय नम:। ह्सैं हक्लीं ह्स्सौ: सर्वयन्त्रासनाय नम:। ह्रीं क्लीं ब्लें साध्यसिद्धासनाय नम:।

**मूलविद्यां शृणु प्रौढे सकलागमसेविताम्। सर्वदर्शनवन्द्यां च चित्कलामव्ययां शिवे ॥२५॥**
**भूमिश्चन्द्र: शिवो माया शक्ति: कृष्णाध्वमादनम्। अर्धचन्द्रश्च बिन्दुश्च नवार्णो मेरुरुच्यते ॥२६॥**
**महात्रिपुरसुन्दर्या मन्त्रा मेरुसमुद्भवा:। लकारात् पृथिवी देवी सशैलवनकानना ॥२७॥**
**पञ्चाशन्पीठसम्पन्ना सर्वतीर्थमयी परा। सकाराच्चन्द्रतारादिग्रहराशिस्वरूपिणी ॥२८॥**
**हकाराच्छिवसंयोगाद्व्योममण्डलसंस्थिता। ईकाराद्विश्वमूर्तिर्या महातुर्यात्मिका प्रिये ॥२९॥**
**एकाराद्वैष्णवी शक्तिर्विश्वपालनतत्परा। रकारात्तेजसा युक्ता परज्योति:स्वरूपिणी ॥३०॥**
**ककारात् कामदा कामरूपिणी स्फुरदव्यया। अर्धचन्द्रेण देवेशि विश्वयोनिरितीरिता ॥३१॥**
**बिन्दुना शिवरूपेण शून्यरूपेण साक्षिणी। अनया सह सर्वत्र व्याप्तिर्निश्चलतात्मना ॥३२॥**
**एवं परब्रह्मरूपमेरुणानेन सुव्रते। एवं च नवभिर्वर्णैर्जायते त्रिपुरामनु: ॥३३॥**
**अन्यथा देवि निष्पत्तिर्नास्ति श्रीत्रिपुरामनो:। श्रीचक्रमपि देवेशि मेरुरूपं न संशय: ॥३४॥**
**लकार: पृथिवीबीजं तेन चोर्वी तदुच्यते। सकारश्चन्द्रमा भद्रे कलाषोडशकात्मकम् ॥३५॥**
**तस्मात् षोडशपत्रं तु हकार: शिव उच्यते। अष्टमूर्ति: सदा भद्रे तस्माद्वसुदलं भवेत् ॥३६॥**
**ईकारस्तु महामाया भुवनानि चतुर्दश। पालयन्ती परा तस्माच्छक्रकोणं भवेत् प्रिये ॥३७॥**
**शक्तिरेका दशस्थाने स्थित्वा सूते जगत्त्रयम्। विश्वयोनिरिति ख्याता सा विष्णोर्दशरूपका ॥३८॥**
**रकारात् परमेशानि चक्रं व्याप्य विजृम्भते। दशकोणपरा तस्माद्रकाराज्ज्योतिरव्यय: ॥३९॥**
**कलादशान्वितो वह्निर्दशकोणप्रवर्तक:। ककारान्मादनं देवि शिवं चाष्टस्वरूपकम् ॥४०॥**
**योनीरस्य तदा चक्रे वसुयोन्यङ्कितं भवेत्। अर्धमात्रा गुणान् सुते भेदरूपा यतस्तत: ॥४१॥**
**त्रिकोणरूपा योनिस्तु बिन्दुना बैन्दवं भवेत्। कामेश्वरस्य रूपं तद्विश्वाधारस्वरूपकम् ॥४२॥**
**श्रीचक्रं तु वरारोहे श्रीविद्यावर्णसम्भवम्। इति।**

हे देवि! अब सभी आगमों से सेवित मूलविद्या को सुनो। यह सभी दर्शनों से वन्दित अव्यय चित्कला है। ल स ह ई ए र क अर्धचन्द्र एवं बिन्दु—ये नव वर्ण मेरु हैं। इसी मेरु से महात्रिपुरसुन्दरी के सभी मन्त्र उत्पन्न हैं। लकार से पहाड़ जङ्गल-सहित पृथ्वी उत्पन्न है। इसी पर सर्व तीर्थमयी पचास पीठ स्थित है। सकार चन्द्र-तारादि-ग्रह-राशि-स्वरूपिणी है। हकार में शिव के संयोग से व्योममण्डल संस्थित है। ईकार विश्वमूर्ति महातुर्यात्मिका है। एकार से वैष्णवी शक्ति विश्व के पालन में तत्पर रहती है। रकार तेजयुक्त परज्योति-स्वरूपिणी है। ककार कामदा कामरूपिणी स्फुरित अव्यया है। अर्धचन्द्र विश्वयोनि है। बिन्दु शिवरूप में शून्य की साक्षिणी है। इसके साथ सर्वत्र व्याप्त निश्चलात्मना एवं परब्रह्मरूप नव मेरुवर्णों से त्रिपुरा मन्त्र बनते हैं।

त्रिपुरा मन्त्रों की निष्पत्ति दूसरे प्रकार से नहीं होती। श्रीचक्र भी मेरुरूप ही है, इसमें कोई संशय नहीं है। लकार पृथ्वी-

बीज है, इसीलिये इसे ऊर्वी कहते हैं। सकार चन्द्रमा षोडश कलात्मक हैं; इसीलिये षोडश पत्रों में हकार को शिव कहते हैं। अष्टमूर्ति में आठ दल होता है। ईकार महामाया से चौदह भुवन है। परा पालन करती है। इससे चतुर्दशार बनता है। एक ही शक्ति दश स्थान में रहती है, तीनों लोकों को उत्पन्न करती है और विश्वयोनि के रूप में ख्यात है, वही विष्णु का दश रूप है। रकार से व्याप्य चक्र विजृम्भित करता है। दश कोण परा होने से रकार परा ज्योति है। दश कलान्वित अग्नि बहिर्दशार का प्रवर्तक है। ककार कामदेव स्वरूप है और शिव आठ रूप वाले हैं। अर्द्धचन्द योनिरूप अष्टकोण है। त्रिकोणरूपा योनि में बिन्दु वैन्दव चक्र है, वह कामेश्वरस्वरूप विश्व का आधार है। श्रीचक्र श्रीविद्या के वर्णो से समुद्भूत है।

### पञ्चविंशत्युपासककथनम्

**तन्त्रान्तरे—**

**मनुश्चन्द्रः कुवेरश्च लोपामुद्रा च कामराट्। अगस्त्यनन्दिसूर्याश्च विष्णुस्कन्दशिवास्तथा ॥१॥**
**दुर्वासाश्च महादेव्या द्वादशोपासकाः स्मृताः। शक्रश्च चोन्मनी चैव तथा च वरुणस्तथा ॥२॥**
**धर्मराजोऽनलो नागराजो वायुर्बुधस्तथा। ईशानश्च रतिश्चैव तथा नारायणस्तथा ॥३॥**
**ब्रह्मा जीवो महादेव्यास्त्रयोदश उपासकाः। पञ्चविंशतिसंख्याकोपासकानां महेश्वरि ॥४॥**
**उपास्यमन्त्रभेदांस्ते प्रवक्ष्यामि समासतः। इति।**

तन्त्रान्तर में कहा गया है कि महादेवी के प्रमुख बारह उपासक मनु, चन्द्र, कुबेर, लोपामुद्रा, कामदेव, अगस्त्य, नन्दी, सूर्य, विष्णु, स्कन्द, शिव और दुर्वासा हैं। इनके अतिरिक्त इन्द्र, उन्मनी, वरुण, यमराज, अग्नि, नागराज, वायु, बुध, ईशान, रति, नारायण, ब्रह्मा, बृहस्पति—ये तेरह उपासक और भी हैं। इन पच्चीस उपासकों के उपास्य मन्त्रों के भेद को समासतः कहता हूँ।

### कामराजोपासिता श्रीविद्या

**ज्ञानार्णवे—**

**शृणु देवि प्रवक्ष्यामि बीजं कामेश्वरीमतम्। सकला भुवनेशानी कामेशीबीजमुत्तमम् ॥१॥**
**अनेन सकला विद्याः कथयामि विशेषतः। शक्त्यन्तस्तूर्यवर्णोऽयं कलामध्ये सुलोचने ॥२॥**
**वाग्भवं पञ्चवर्णाढ्यं कामराजमथोच्यते। मादनं शिवचन्द्राद्यं शिवान्तं मीनलोचने ॥३॥**
**चतुरक्षररूपं तु त्र्यक्षरा त्रिपुरा परा।**

**अत्र शक्तिकूटं प्रागुद्धृतकामेशीबीजरूपमित्यर्थः।**

**सर्वतीर्थमयी देवी सर्वदेवस्वरूपिणी। सर्वसाक्षिमयी नित्या सर्वयोनिमयी परा ॥५॥**
**सर्वज्ञानमयी संवित्सर्वप्रज्ञानरूपिणी। सर्वदेवमयी साक्षात् सर्वसौभाग्यसुन्दरी ॥६॥**
**एतामुपास्य देवेशि कामः सर्वाङ्गसुन्दरः।**

**इयं कामराजोपासिता श्रीविद्या।**

ज्ञानार्णव में भगवान् शिव ने कहा है कि हे देवि! कामेश्वरी मत के बीजों को सुनो। सकला भुवनेशानी कामेशी बीज कलह्रीं है। इसी से सभी विद्याओं का कथन मैं विशेष रूप से करता हूँ। पञ्चाक्षर वाग्भव कूट कएईलह्रीं है। कामराज कूट षडक्षर हसकहलह्रीं है। चतुरक्षर शक्तिकूट सकलह्रीं है। देवी सर्वतीर्थमयी सर्वदेवस्वरूपिणी है। सर्वसाक्षीमयी नित्या सर्वयोनिमयी परा है। सर्वज्ञानमयी संवित्, सर्वप्रज्ञानरूपिणी, सर्वदेवमयी साक्षात् सर्वसौभाग्यसुन्दरी है। हे देवेशि! इसी की उपासना करके कामदेव सर्वांगसुन्दर बना है।

### लोपामुद्रोपासिता श्रीविद्या

**तथा—** देव्युवाच

**एतस्या देवदेवेश भेदान् कथय सुन्दर। केन केनोपासितेयं विशदीकुरु शङ्कर ॥१॥**

ईश्वर उवाच

**शृणु देवि प्रवक्ष्यामि लोपामुद्राभिधां पराम्। कामराजाख्यविद्यायाः शक्तिं तुर्यं च सुन्दरि ॥२॥**
**हित्वा मुखे शिवेन्द्वाढ्या लोपामुद्रा प्रकाशिता।**

**कामराजविद्याया वाग्भवे एकारमीकारं च हित्वादौ हकारं सकारं च दद्यादन्यत् समानम्। तथा—**

**अगस्त्योपासिता विद्या त्रैलोक्यक्षोभकारिणी। एषा विद्या कामराजपूजितैव न संशयः ॥३॥**

**हसकलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं इति लोपामुद्रोपासिता श्रीविद्या। अनयोर्भेदमग्रे वक्ष्यामः।**

**विद्याद्वयमिदं भद्रे दुर्लभं भुवनत्रये।**

श्रीदेवी ने कहा! हे देवदेवेश; इसके भेद कहिये; साथ ही यह भी बताइये कि इसकी उपासना किन-किन ने किया। ईश्वर ने कहा कि हे देवि! सुनो, अब मैं लोपामुद्रा विद्या को कहता हूँ। कामराज विद्या के वाग्भव कूट में एकार ईकार के स्थान में हकार-सकार देने से लोपामुद्रा विद्या इस प्रकार की होती है—हसकलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं।

अगस्त्योपासित विद्या त्रैलोक्य-क्षोभकारिणी है। यह विद्या कामराज-पूजित है। इसमें संशय नहीं है। अत: अगस्त्य उपासित विद्या—कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं है। लोपामुद्रा-उपासित विद्या—हसकलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं है। तीनों लोकों में यह विद्याद्वय दुर्लभ है।

### मनूपासिता श्रीविद्या

**कामराजाख्यविद्याया वाग्भवेन वरानने ॥४॥**
**विद्योद्धारं प्रवक्ष्यामि शक्तिमादनमध्यगम्। शिवं कुर्याद्वाग्भवे तु शिवाद्यं कामराजकम् ॥५॥**
**चन्द्राद्यं तु तृतीयं स्याद्विद्येयं मनुपूजिता।**

**कहएईलह्रीं हकएईलह्रीं सकएईलह्रीं इति मनूपासिता श्रीविद्या।**

**मनु-पूजिता विद्या**—कामराज विद्या के वाग्भव कूट में काम = क, तब शिव = ह, तब ए, तब ई ल ह्रीं लगाने से कहएईलह्रीं होता है। कामकूट में ह को पहले करने से हकएईलह्रीं और तृतीय कूट में स को आगे करने से सकएईलह्रीं होता है। इस प्रकार मन्वाराधित विद्या कहएईलह्रीं, हकएईलह्रीं, सकएईलह्रीं—कुल अट्ठारह अक्षरों की होती है।

### चन्द्रोपासिता श्रीविद्या

**सहाद्यं वाग्भवं देवि चन्द्राद्यं शिवमध्यगम्। मादनं कामबीजं तु शक्तिबीजं हसाननम् ॥६॥**
**चन्द्राराधितविद्येयं भोगमोक्षफलप्रदा।**

**सहकएईलह्रीं सहकहएईलह्रीं हसकएईलह्रीं इति चन्द्रोपासिता श्रीविद्या।**

**चन्द्रोपासिता विद्या**—कामराज विद्या के वाग्भव कूट के पहले स ह लगाने से यह सहकएईलह्रीं होता है। कामकूट में पहले स तब ह तब क तब ह तब ए तब ई ल ह्रीं लगाने से सहकहएईलह्रीं होता है। वाग्भव कूट ही इसका शक्तिकूट है। मन्त्र है—सहकएईलह्रीं सहकहएईलह्रीं सहकएईलह्रीं।

### कुबेरोपासिता श्रीविद्या

**तथा—**

**हसाद्यं वाग्भवं विद्धि शिवाद्यं सहमध्यगम्। मादनं कामबीजे तु तार्तीयं ऋणु पार्वति ॥७॥**
**हसाद्यं शक्तिबीजं तु कुबेरेण प्रपूजिता।**

**हसकएईलह्रीं हसकहएईलह्रीं हसकएईलह्रीं इति कुवेरोपासिता विद्या।**

**कुबेरोपासिता विद्या**—कामराज विद्या के वाग्भव कूट के पहले ह स लगाने से हसकएईलह्रीं होता है। कामकूट

में पहले ह तब स तब क तब ह तब ए तब ईलह्रीं लगाने से हसकहएईलह्रीं होता है। वाग्भवकूट ही शक्तिकूट है। इस प्रकार बाईस अक्षरों का मन्त्र होता है—हसकएईलह्रीं हसकहएईलह्रीं हसकएईलह्रीं।

**अगस्त्योपासिता लोपामुद्रोपासिता द्वितीया श्रीविद्या**

**तथा—**

**कामराजाख्यविद्यायास्तार्तीयं शृणु पार्वति। शक्तिबीजं सहाद्यं स्याद्विद्यागस्त्यप्रपूजिता ॥८॥ इति।**

**कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सहसकलह्रीं इत्यगस्त्योपासिता श्रीविद्या। तथा—'लोपामुद्रा प्रभावेन साक्षाद्ब्रह्मस्वरूपिणी' इतीयं विद्या लोपामुद्रयाप्युपासितेत्यर्थः। एतेनेयं द्वितीया लोपामुद्रोपासिता श्रीविद्येति।**

**अगस्त्य-लोपामुद्रा उपासिता दूसरी विद्या**—कामराज विद्या के तृतीय कूट के पहले स ह लगाने से अगस्त्य-पूजिता लोपामुद्रा विद्या बनती है। लोपामुद्रा के प्रभाव से यह विद्या साक्षात् ब्रह्मस्वरूप है। मन्त्र है—कएईलह्रीं हसकहलह्रीं हसएकलह्रीं।

**नन्द्युपासिता श्रीविद्या**

**तथा—**

**कामराजाख्यविद्याया वाग्भवे मादनं त्यज। चन्द्रं तत्रैव संयोज्य कामराजे ततः परम् ॥९॥**
**हित्वा चन्द्रं मुखे कुर्याद्विद्येयं नन्दिपूजिता।**

**सएईलह्रीं सहकहलह्रीं सकलह्रीं इति नन्द्युपासिता श्रीविद्या।**

**नन्दी उपासिता विद्या**—कामराज विद्या के वाग्भव कूट में क के स्थान पर स लगाने से, कामकूट में ह के स्थान पर स और स के स्थान पर ह करने से सहकहलह्रीं होता है। तृतीय शक्तिकूट ज्यों का त्यों रहने देना चाहिये। तब नन्दी उपासित पञ्चदशी विद्या का रूप यह होता है—सएईलह्रीं सहकहलह्रीं सकलह्रीं।

**इन्द्रोपासिता श्रीविद्या**

**तथा—**

**कामराजमिदं भद्रे षड्वर्णं सर्वमोहनम्। शक्तिबीजं वरारोहे चन्द्राद्यं सर्वसिद्धिदम् ॥९॥**
**कामराजाख्यविद्याया हित्वा भूमिं तृतीयके। शक्तिबीजे स्थितां देवि चन्द्राधः कुरु तत्र च ॥१०॥**
**इन्द्राराधितविद्येयं भुक्तिमुक्तिफलप्रदा। इति।**

**कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सलकह्रीं, इतीन्द्रोपासिता श्रीविद्या।**

**इन्द्राराधिता विद्या**—इन्द्राराधित विद्या भुक्ति-मुक्तिफलप्रद है। कामराज विद्या के तृतीय कूट में क के स्थान में ल और ल के स्थान में क को करने से यह कूट सलकह्रीं होता है। मन्त्र का स्वरूप होता है—कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सलकह्रीं। इसमें पन्द्रह अक्षर होते हैं।

**सूर्योपासिता श्रीविद्या**

**तथा—**

**लोपामुद्राख्यविद्याया द्वितीयाया महेश्वरि। कामराजे भृगुं हित्वा मुखे कुर्यात्तमेव हि ॥११॥**
**शिवं विना चतुर्थं तु तार्तीये शक्रगः शिवः। एषा विद्या वरारोहे त्रिपुरा सूर्यपूजिता ॥१२॥**

**कएईलह्रीं, सहकलह्रीं, सहसकहह्रीं, इति सूर्योपासिता श्रीविद्या।**

**सूर्योपासिता विद्या**—द्वितीय लोपामुद्रा विद्या के कामकूट में 'स' का त्याग कर देने एवं तृतीय कूट के अन्तिम स के बाद क जोड़ देने पर इस मन्त्र का स्वरूप होता है—कएइलह्रीं हकहलह्रीं सहकसकलह्रीं। यह सत्रह अक्षरों की विद्या है।

### शिवोपासिता

तथा—

**शृणु देवि प्रवक्ष्यामि चतुष्कूटां च शाङ्करीम्। लोपामुद्रां द्वितीयां तु विलिख्य सुरसुन्दरि ॥१३॥**
**पुनर्विलिख्य तामेव चतुर्थे पञ्चमे स्थिताम्। हित्वा तु भुवनेशानीमेकोच्चारेण चोच्चरेत् ॥१४॥**
**चतुष्कूटा महाविद्या शङ्करेण प्रपूजिता। इति।**

**कएईलह्रीं, हसकहलह्रीं, सहसकलह्रीं, कएईलहसकहलसहसकलह्रीं, इति शिवोपासिता श्रीविद्या।**

**शंकरोपासिता विद्या**—शंकरोपासित विद्या चतुष्कूटा है। द्वितीया लोपामुद्रा लिखकर तब कामराज विद्या से चार पाँच वर्ण लिखे। भुवनेशी को छोड़ दे। तृतीय कूट ज्यों का त्यों लिखे। इस प्रकार शंकरोपासित चतुष्टकूटा विद्या का स्वरूप होता है—कएईलह्रीं, हसकहलह्रीं, सकलह्रीं, कएईलहसकहलसहसकलह्रीं।

### विष्णूपासिता श्रीविद्या

तथा—

**लोपामुद्रां पुनर्देवि विलिखेत्तदनन्तरम्। नन्दिकेश्वरविद्यां च षट्कूटा वैष्णवी भवेत् ॥१५॥**

**लोपामुद्रां द्वितीयामित्यर्थः। कएईलह्रीं, हसकहलह्रीं, सहसकलह्रीं, सएईलह्रीं, सहकहलह्रीं, सकलह्रीं, इति षट्कूटा विष्णूपासिता श्रीविद्या।**

**विष्णु उपासिता विद्या**—विष्णु उपासिता विद्या षट्कूटा है। द्वितीय लोपामुद्रा को लिखकर नन्दिकेश्वर विद्या को लिखने से यह श्रीविद्या बनती है। श्रीविद्या का स्वरूप है—कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सहसकलह्रीं सएईलह्रीं सहकहलह्रीं सकलह्रीं।

### दुर्वाससोपासिता श्रीविद्या

**कामराजाख्यविद्याया त्रिकूटेषु वरानने। या स्थिता भुवनेशानी द्विधा कुरु महेश्वरि ॥१६॥**
**बिन्दुहीना नादहीना दुर्वासःपूजिता भवेत्। दुर्वाससा पुरा देवि निष्कला पूजिता परा ॥१७॥ इति।**

**कएईलह्रींह्रीं, हसकहलह्रींह्रीं, सकलह्रींह्रीं, इति दुर्वाससोपासिता श्रीविद्या। इति द्वादश भेदाः। अन्यास्त्रयोदश विद्या अग्रे उद्धरिष्यामः।**

**दुर्वासा उपासिता श्रीविद्या**—कामराज विद्या के तीनों कूटों में दो-दो ह्रीं नियोजित करे। बिन्दु-हीन नादहीन दुर्वासा-पूजिता विद्या होती है। पहले दुर्वासा ने परा निष्कला का पूजन किया था। दुर्वासाराधित श्रीविद्या का रूप यह है—कएईलह्रींह्रीं हसकहलह्रींह्रीं सकलह्रींह्रीं।

उपर्युक्त बारह भेदों का वर्णन किया गया। अब शेष तेरह भेदों का वर्णन किया जा रहा है।

### षोडशार्णविद्याया उद्धारक्रमः

**अथ षोडशार्णविद्याया उद्धारक्रममाह ज्ञानार्णवे—**

**चतुर्विधप्रकारेण शृणु देवेशि कथ्यते। त्वं मनोहारिणी यस्मात् कथ्यते भुवि दुर्लभा ॥१॥**
**चन्द्रान्तं वारुणान्तं च शक्रादिसहितं पृथक्। वामाक्षिबिन्दुनादाढ्यं विश्वमातृकलान्वितम् ॥२॥**
**विद्यादौ योजयेद्देवि साक्षाज्जाग्रत्स्वरूपिणी। उत्पत्तिर्जागरो बोधो व्यावृत्तिर्मनसस्तथा ॥३॥**
**कलाचतुष्टयं जाग्रदवस्थायां व्यवस्थितम्। जाग्रत् सत्त्वगुणा प्रोक्ता केवलं शक्तिरूपिणी ॥४॥**
**त्रिकूटाः सकला भद्रे पञ्चकूटा भवन्ति हि। वैष्णवी वसुकूटा स्यात् षट्कूटा शाङ्करी भवेत् ॥५॥ इति।**

**अस्यार्थः चन्द्रान्तं हकारः, वारुणान्तं शकारः, शक्रादि रेफः, वामाक्षि ईकारः, बिन्दुनादाभ्यां ह्रींश्रीं इति बीजद्वयं सिद्धम्। प्राक्प्रोक्तविद्या मायाबीजादिकाश्चेदुत्पत्तिरूपा भवन्ति। कूटादिषु मायाबीजदानेन जागररूपा भवन्ति।**

**कूटादिषु श्रीबीजदानेन मनोव्यावृत्तिरूपा भवन्ति। विद्यादिषु श्रीबीजदानेन बोधरूपा भवन्ति। एते भेदा जाग्रत्स्वरूपाः।**

**षोड़शार्ण विद्या का उद्धारक्रम**—ज्ञानार्णव में इस प्रकार कहा गया है—हे देवेशि! सुनो; चार प्रकार को कहता हूँ। तुम मनोहारिणी हो, इसीलिये संसार में दुर्लभ का कथन करता हूँ। चन्द्रान्त ह, वारुणान्त श, शक्रादि रेफ, वामाक्षी ई, बिन्दु-नादसहित ह्रीं श्रीं दो बीज होते हैं। विद्या के पहले ह्रीं या श्रीं लगाने से श्रीविद्या जागृत होती है। उत्पत्ति जागर बोध व्यावृत्ति मानस है। कलाचतुष्टय जाग्रत अवस्था में व्यवस्थित रहते हैं। जाग्रत सत्व गुण केवल शक्तिरूपिणी है। त्रिकूटा सकला पञ्चकूटा होती है। वैष्णवी अष्टकूटा और शांकरी षट्कूटा होती है। पूर्वोक्त विद्या की उत्पत्ति ह्रीं से होती है। कूटों में ह्रीं बीज लगाने से विद्या जाग्रत होती है। श्रीविद्या में श्रीं लगाने से वह बोधरूपा होती है। ये भेद जाग्रत के हैं।

## जागरादिकलारूपविद्याभेदानां निरूपणम्

**तदुक्तं स्वच्छन्दसंग्रहे—**

**लज्जाबीजादिका विद्याः प्रोक्ता उत्पत्तिरूपकाः। लज्जाबीजादिकूटैस्तु प्रोक्ता जागररूपकाः॥१॥**
**एवं श्रीबीजयोगेन बोधव्यावृत्तिरूपकाः। जाग्रत्स्वरूपा श्रीविद्या चतुर्द्धा सा प्रकीर्तिता॥२॥**
**तदा भेदास्तु सकलाश्चतुष्कूटा भवन्ति हि। वैष्णवी सप्तकूटा स्यात्पञ्चकूटा तु शाङ्करी॥३॥**
**स्वप्नरूपा महाविद्याः प्रोक्ता बीजद्वयादिकाः। मायालक्ष्म्यादिकाश्चैता अभिलाषस्वरूपकाः॥४॥**
**बीजद्वयादिकूटाश्चेद् भ्रमरूपाः प्रकीर्तिताः। रमामायादिकाश्चिन्तारूपिण्यः कूटयोजिताः॥५॥**
**स्मृतिरूपाश्च कथितास्तथा भेदा महेश्वरि। पञ्चकूटा भवन्त्येते वसुकूटा तु वैष्णवी॥६॥**
**षट्कूटा शाङ्करी प्रोक्ता स्वप्नावस्था समीरिता। वेदादिबीजयुगलयोगात् सर्वाः समीरिताः॥७॥**
**सुषुप्तिरूपा जायन्ते सुषुप्तिः शिवरूपिणी। मरणं विस्मृतिर्मूर्च्छा निद्रा च तमसावृता॥८॥**
**सुषुप्तेस्तु कला ज्ञेयाश्चतस्त्रः परमेश्वरि। तारमायादिकाश्चैव मायातारादिकास्तथा॥९॥**
**सुषुप्तिभेदाश्चत्वारः कलारूपा महेश्वरि। इति।**

**अत्र तारमायारमादिका, मायातारमादिका, ताररमामायादिका, रमातारमायादिका इत्यर्थः। एवं क्रमेण द्वादशविधविद्यानां तु चतुश्चत्वारिंशदुत्तरशतं भेदा भवन्ति।**

स्वच्छन्द संग्रह में कहा है कि ह्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं षोडशी श्रीविद्या उत्पत्तिरूपा है। इसके प्रथम कूट के प्रारम्भ में ह्रीं बीज लगाने से यह जागरूक होती है। श्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं बोधव्यावृत्तिरूपा है। जाग्रत् स्वरूपा श्रीविद्या के चार प्रकार हैं। उसके सभी भेद चतुष्कूटा हैं। वैष्णवी सप्तकूटा है। शांकरी पञ्चकूटा है। पञ्चदशी में पहले ह्रीं श्रीं होने से वह महाविद्या स्वप्नरूपा है। प्रारम्भ में ह्रीं श्रीं होने से यह चिन्तारूपा हो जाती है। स्मृतिरूपा भेद से यह पञ्चकूटा अष्टकूटा वैष्णवी है। षट्कूटा को शांकरी कहते हैं। स्वप्नावस्था में ॐ ॐ युक्त है। सुषुप्तिरूपा शिवोपासिता विद्या है। यह मृत, विस्मृत, मूर्च्छा, निद्रा, तमसावृत होती है। सुषुप्तावस्था की कला ॐ ह्रीं और ह्रीं ॐ है। सुषुप्ति के चार भेद हैं। ये चार भेद ॐ ह्रीं श्रीं, ह्रीं ॐ श्रीं, ॐ श्रीं ह्रीं, श्रीं ॐ ह्रीं को पञ्चदशी के पहले लगाने से बनते हैं। बारह प्रकार की विद्याओं के १४४ भेद हैं।

**ज्ञानार्णवे—**

**वेदादिमण्डिता देवि शिवशक्तिमयी सदा। तदा भेदास्तु सकलाः षट्कूटाः परमेश्वरि॥१॥**
**वैष्णवी नवकूटा स्यात् सप्तकूटा तु शाङ्करी। अस्याः स्मरणमात्रेण जगदानन्दितं भवेत्॥२॥**
**भेदत्रयं तु कथितं महाविद्यां शृणु प्रिये। यस्य विज्ञानमात्रेण ब्रह्म साक्षान्न संशयः॥३॥**
**सुषुप्त्यादौ जागरान्ते स्फुरत्तामात्रलक्षणा। अवस्थाशेषतां प्राप्ता तुर्या तु परमेश्वरि॥४॥**
**भावाभावविनिर्मुक्ता गुणातीता निगद्यते। वैराग्यं च मुमुक्षुत्वं समाधिर्विमलं मनः॥५॥**

**सदसद्वस्तुनिर्धारस्तुरीयाया: कला इमा:। आद्यबीजद्वयं भद्रे विपरीतक्रमेण तु ॥६॥**
**विलिख्य परमेशानि ततोऽन्यानि समुद्धरेत्। अन्तर्मुखी वरारोहे कुमारी त्रिपुरेश्वरी ॥७॥**
**एभिस्तु पञ्चसङ्ख्याकैर्बीजै: सम्पुटितां यजेत्। षट्कूटां परमेशानि विद्येयं षोडशाक्षरी ॥८॥**
**त्रिकूटा: सकला भद्रे षोडशार्णा भवन्ति हि। वैष्णव्येकोनविंशार्णा शैवी सप्तदशाक्षरी ॥९॥**

**अस्यार्थ: आद्यबीजद्वयं मायारमात्मकं तस्य विपरीतक्रम: आदौ रमा पश्चान्मायेत्यर्थ:। अन्तर्मध्ये स्थितं कामबीजं मुखे आदौ यस्या: कुमार्या:। एतै: पञ्चसङ्ख्याकैर्बीजै: षट्कूटां नवकूटां वा सम्पुटितां सम्पुटवत्कृताम्। तेनानुलोमविलोमत: सम्पुटितामित्यर्थ:।**

ज्ञानार्णव में कहा गया है कि जिसके प्रारम्भ में ॐ होता है, वह शिव-शक्तिमयी है। उसका भेद कलासहित षट्कूटा है। वैष्णवी नवकूटा है। शांकरी सप्तकूटा है। इसके स्मरणमात्र से संसार आनन्दित हो जाता है। अब महाविद्या के तीन भेद सुनो, जिसके जानने मात्र से ही साधक साक्षात् ब्रह्म हो जाता है। सुषुप्ति से जाग्रदवस्था तक स्फुरत्ता मात्र लक्षणा है। अवस्थाशेष में तुर्यावस्था की होती है। भाव-अभाव से विनिर्मुक्त गुणातीता होती है। इससे वैराग्य, मुमुक्षुत्व, समाधि, विमल मन की प्राप्ति होती है। सद्-असद् निर्धारण करने वाली यह तुरीया कला है। दोनों आद्य बीज को विपरीत क्रम से लिखकर अन्य का उद्धार करे। ये ॐ ऐं क्लीं हैं। ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं से सम्पुटित षट्कूटा का षोडशाक्षरी में यजन करे। कलासहित त्रिकूटा षोडशाक्षरी होती है। उन्नीस अक्षरों की वैष्णवी और सत्रह अक्षरों की शैवी होती है। आद्यबीजद्वय ह्रीं श्रीं है। इनका विपरीत क्रम श्रीं ह्रीं है। जिसके बीच में क्लीं हो, वह कुमारी है। ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं—इन पाँच बीजों से षट्कूटा, नवकूटा को अनुलोम, विलोम क्रम से सम्पुटित करना चाहिये।

**गान्धर्वेऽपि—**

**रमाबीजं समुद्धृत्य मायाबीजं नियोजयेत्। कामबीजं समालिख्य वाग्बीजं तदनन्तरम् ॥१॥**
**चतुर्दशस्वरोपेतं चन्द्रं बिन्दुयुगान्वितम्। प्रणवं भुवनेशानीं रमां चैव महेश्वरि ॥२॥**
**उद्धरेत् परमेशानि तत: पञ्चदशाक्षरीम्। व्युत्क्रमात् परमेशानि पूर्वोक्तं बीजपञ्चकम् ॥३॥**
**आलिख्य सम्पुटं कुर्याद्विद्येयं द्व्यष्टकूटका। इति।**

गन्धर्वतन्त्र में कहा है कि रमाबीज श्रीं के साथ मायाबीज ह्रीं को जोड़े। तब कामबीज क्लीं लिखकर वाग्बीज ऐं लिखे। तब चन्द्रबिन्दुयुक्त चौदह स्वरों के साथ ॐ ह्रीं श्रीं लिखे। तब पञ्चदशाक्षरी कामराज श्रीविद्या लिखे। अनुलोमक्रम से पाँच बीज श्रीं ह्रीं क्लीं ऐं ॐ है। व्युत्क्रम से ये ॐ ऐं क्लीं ह्रीं श्रीं होते हैं। दोनों षट्कूटों को इसी प्रकार सम्पुटित करे।

**तथाच योगिनीतन्त्रे—**

**श्रीबीजमायास्मरयोनिशक्तिस्तारं च माया कमलाथ विद्या।**
**शक्त्यादिबीजैश्च विलोमत: सा श्रीषोडशीयं च शिवप्रदिष्टा ॥१॥ इति।**

**तथा रुद्रयामले—**

**श्रीर्माया मदनो वाणी परा तारं शिवप्रिया। हरिप्रिया त्रिकूटा सा परा वाणी मनोभव: ॥१॥**
**माया लक्ष्मीर्महाविद्या श्रीविद्या षोडशाक्षरी। इति।**

**दक्षिणामूर्तौ च—**

**द्वितीयस्यादियुग्मं तु विपरीतं लिखेत् सुधी:। बालां चान्तर्मुखीं कृत्वा विलिखेत्तदनन्तरम् ॥१॥**
**तारं मायां ततो लक्ष्मीं तथा कूटत्रयं लिखेत्। कलया सम्पुटां कुर्याद्रमाख्यां परमेश्वरि ॥२॥**

**कलया पूर्वोक्त(शक्त्यादि)पञ्चकलया रमाख्यां प्रणवादिषट्कूटां, उमाख्यामिति पाठेऽयमेवार्थ:। केचित्तु कलयास्थाने बालयापाठं कुर्वन्तस्तत्र परमेश्वरीमिति च बालयान्तर्मुख्या सम्पुटां वदन्ति॥ रमाख्यां श्रीं परमेश्वरीं**

**ह्रींमिति च, तेनोत्तरदले क्लींऐंसौः श्रींह्रींमिति वदन्ति। तत्र सम्पुटशब्दार्थापरिज्ञानात्।**

योगिनीतन्त्र में कहा है कि श्रीबीज श्रीं, माया ह्रीं, स्मरबीज क्लीं, योनि ऐं, तार ॐ अर्थात् श्रीं ह्रीं क्लीं ऐं ॐ अनुलोमरूप है। इसका विलोम ॐ ऐं क्लीं ह्रीं श्रीं से सम्पुटित शिव-प्रदिष्ट षोडशी है। रुद्रयामल में कहा है कि श्रीं ह्रीं क्लीं ऐं ॐ से प्रारम्भ में और अन्त में ॐ ऐं क्लीं ह्रीं श्रीं से सम्पुटित त्रिकूटा शैवी और वैष्णवी श्रीविद्या षोडशाक्षरी है। दक्षिणामूर्ति में कहा है कि पञ्चदशी के पहले ह्रीं श्रीं सौः क्ली ऐं और बाद में ऐं क्लीं सौः श्रीं ह्रीं लगाकर सम्पुटित करना चाहिये।

**सम्पुटलक्षणम्**

**नवरत्नेश्वरे—**

**मन्त्रमादौ वदेत् पूर्वं साध्यसंज्ञामनन्तरम् । विपरीतं पुनश्चान्ते मन्त्रं तत्सम्पुटं स्मृतम् ॥१॥**

**इति सम्पुटलक्षणादनन्वयापत्तेः सर्वतन्त्रविरोधाच्च। तथा श्रीक्रमे—**

**श्रीर्माया मदनो योनिः परैतानि मुखे कुरु । वेदादिर्भुवनेशानी श्रीबीजं च त्रिकूटकम् ॥१॥**
**षट्कूटां सम्पुटां कुर्यादाद्यैः पञ्चभिरक्षरैः। इति।**

**मायातन्त्रे—**

**लक्ष्मीः परा मदनयोनियुता च शक्तिस्तारं परा च कमलाप्यथ मूलविद्या ।**
**शक्त्यादिभिश्च विपरीततया प्रदिष्टं श्रीमन्त्रराजमुदितं परदेवतायाः ॥१॥ इति।**

**एतेनानुलोमतः पञ्चबीजैः सम्पुटितमिति मतं हेयम्। श्रुतौ च 'रमा माया तारः परा लक्ष्मीः कुमारिका। विद्या व्यस्ता बाला श्रीः परा तथा' व्यस्ता विपरीता, तथेति व्यस्तेत्यर्थः। कुमारी चान्तर्मुखी बोध्या। अत्र कुमारिकानन्तरं तारादित्रिबीजसम्बन्धस्तत्रैकवाक्यताबलात् (त्रैपुरीश्रुतिबलाच्च। तथा च श्रीमाये मध्यादिबालिका तारो माया श्रीर्विद्या परादिपञ्चबीजान्यन्ते चेति) श्रीपरा चेति पाठे न केवलं बाला व्यस्ता श्रीपरा चेति विद्यायां षोडशबीजानां स्वरूपकथनं वा क्रमोक्तत्वाभावात्। एतेन श्रीर्माया तारं माया बालात्रिकूटं व्यस्ता बाला रमा मायेति मतं हेयम्। कुलामृते—**

**श्रीबीजं शक्तिबीजं च कामबीजं च वाग्भवम् । बालान्तः संस्थितं बीजं प्रणवं च ततः परम् ॥१॥**
**शक्तिबीजं रमां चैव विद्यां च परमेश्वरि । लोपां वा कामराजं वा त्रिकूटामथवा पराम् ॥२॥**
**विन्यस्य पुनराद्यानि पञ्चबीजानि सुन्दरि । विपरीतक्रमेणैव विन्यसेत् षोडशी परा ॥३॥ इति।**

**यामले च—**

**लक्ष्मीः परा मदनवाग्भवशक्तिबीजं तारं च भूतिकमले कथिता च विद्या ।**
**कूटत्रयं च विपरीततया नियुक्तं श्रीषोडशाक्षरमिहागमसुप्रसिद्धम् ॥१॥**

**त्रिकूटं कामादि बालायाश्चकाराद्रमां मायां च।**

नवरत्नेश्वर में कहा है कि पहले बीजों को तब मन्त्र को और अन्त में विपरीतक्रम से बीजों को लगाने से मन्त्र सम्पुटित होता है। सम्पुटित्त करने का यह लक्षण समस्त तन्त्रों के विरुद्ध है। श्रीक्रम में कहा गया है कि त्रिकूटा के पहले श्रीं ह्रीं क्लीं ऐं सौं और बाद में ॐ ह्रीं श्रीं लगाकर षट्कूटा को सम्पुटित करे। मायातन्त्र में कहा है कि श्रीं ह्रीं क्लीं ऐं ह्रीं ॐ ह्रीं श्रीं तब मूल विद्या के बाद बीजों को विपरीतक्रम से लगाकर सम्पुटित करने से परदेवता का श्रीमन्त्रराज उदित होता है। पाँच बीजों के अनुलोमक्रम से सम्पुटित करना हेय है। श्रीं ह्रीं ॐ सौः श्रीं क्लीं विद्या का न्यास विपरीत है। कुलामृत में कहा है कि श्रीं सौः क्लीं ऐं ऐं क्लीं सौः ॐ ह्रीं श्रीं के बाद श्रीविद्या लोपा या कामराज त्रिकूटा अथवा परा को विन्यस्त करके फिर आद्य

पाँच बीज के विन्यास से षोडशी परा विद्या बनती है। यामल में कहा है कि श्रीं ह्रीं क्लीं ऐं सौः ॐ ह्रीं श्रीं, तब पञ्चदशी कूटत्रय, तब इन बीजों को विपरीतक्रम में लगाने से आगम-प्रसिद्ध श्री षोडशाक्षरी विद्या बनती है।

**निबन्धे—**

**सान्तान्तं शिवपूर्वसप्तमयुतं सूक्ष्मान्तमस्तान्वितं देवीं दक्षिणबाहुशक्रनयनं कामं कलालाञ्छितम्।**
**दन्तान्तोर्ध्वमुखं सजीवदशनं शेषं मुखेनान्वितं बीजं पञ्चकमित्थमेवमुदितं सर्वार्थसिद्धिप्रदम्॥१॥**
**वेदाद्यं त्रिगुणं रमामथ वदेत् कामेन संसेवितां लोपां वा पुनरेव पञ्चकमथो पूर्वं विलोमक्रमैः।**
**एषा श्रीपरमा परात्परतमा सर्वार्थसिद्धिप्रदा सारात्सारतरा समस्तजगतामुत्पत्तिभूता शिवा॥२॥**
**सेयं श्रीब्रह्मरूपा सकलगुणमयी निर्गुणा निष्प्रपञ्चा।**
**साक्षात्कामदुघा सुरमुनिनिवहैर्वन्दितानन्दरूपा॥३॥ इति।**

निबन्ध में कहा गया है कि क्लीं सौः ऐं श्रीं ह्रीं—ये पाँच बीज सर्वार्थसिद्धिप्रद हैं। ॐ श्रीं क्लीं-युक्त लोपा के बाद क्लीं श्रीं ॐ लगाने से श्रीविद्या बनती है। यह परमा, परात्परतमा, सर्वार्थसिद्धिप्रदा, सारात्सारतर, सारे संसार के उत्पत्ति की कारणभूता शिवा है। ब्रह्मरूपा सकल गुणमयी निर्गुण निष्प्रपञ्चा साक्षात् कामदुघा सुर-मुनिवन्दित आनन्दरूपा है।

**ज्ञानार्णवे—**

**वक्त्रकोटिसहस्रैस्तु जिह्वाकोटिशतैरपि। वर्णितुं नैव शक्येऽहं श्रीविद्यां षोडशाक्षरीम्॥१॥**
**वैखरी वाच्यभावत्वादशक्ता गुणवर्णने। यतो निरक्षरं वस्तु परा तत्रैव कारणम्॥२॥**
**मूकीभूता हि पश्यन्ती मध्यमा मध्यमा भवेत्। ब्रह्मविद्यास्वरूपा हि भुक्तिमुक्तिफलप्रदा॥३॥**
**एकोच्चारेण देवेशि वाजपेयस्य कोटयः। अश्वमेधसहस्राणि प्रादक्षिण्यं भुवस्तथा॥४॥**
**काश्यादितीर्थयात्राः स्युः सार्धकोटित्रयान्विताः। तुलां नार्हन्ति देवेशि नात्र कार्या विचारणा॥५॥**
**एकोच्चारेण गिरिजे किं पुनर्ब्रह्म केवलम्। षोडशार्णा महाविद्या न प्रकाश्या कदाचन॥६॥**
**गोपितव्या त्वया भद्रे स्वयोनिरिव पार्वति। षोडशीयं सुगोप्या हि स्नेहाद्देवि प्रकाशिता॥७॥**
**अपि प्रियतमं देयं सुतदारधनादिकम्। राज्यं देयं शिरो देयं न देया षोडशाक्षरी॥८॥ इति।**

ज्ञानार्णव में कहा गया है कि हजार मुख एवं सौ करोड़ जीभ वाला भी श्रीविद्या षोडशाक्षरी के गुणों का वर्णन नहीं कर सकता। वैखरी वाच्य भाव से इसका गुण-वर्णन नहीं हो सकता। जो निरक्षर वस्तु है, उसका कारण परा है। मूकीभूता परा ही पश्यन्ती, मध्यमा होती है। वह ब्रह्मविद्यास्वरूपा भोग-मोक्ष फल देती है। इसके एक ही उच्चारण की तुलना करोड़ वाजपेय, हजार अश्वमेध, लोकों की प्रदक्षिणा, काशी आदि साढ़े तीन करोड़ तीर्थयात्राओं के फल से भी नहीं की जा सकती। इसके एक ही उच्चारण से साधक पुनः ब्रह्म हो जाता है। इसलिये षोडशाक्षरी विद्या को कभी भी प्रकाशित नहीं करना चाहिये। हे भद्रे! अपनी योनि के समान इसे गुप्त रखना चाहिये। हे देवि! तुम्हारे स्नेह के वश में होकर सुगोप्य षोडशी को मैंने प्रकाशित किया है। अपने पुत्र, स्त्री, धनादि या अतिप्रिय वस्तु भी किसी को दे दे, राज्य दे दे, अपना शिर दे दे; परन्तु षोडशाक्षरी विद्या किसी को नहीं देनी चाहिये।

### षोडशीप्रकारान्तरोद्धारः

**सिद्धयामले (प्रकारान्तरेण षोडशीमाह)—**

**कामो माया रमा बाला त्रिकूटा स्त्री भगाङ्कुशौ। काली कामकला कूर्चः सर्वादौ प्रणवः प्रिये॥१॥**
**श्रीमहाषोडशीयं च या ख्याता भुवनत्रये। ज्ञानेन मृत्युहा विद्या सर्वाम्नायैर्नमस्कृता॥२॥**
**सप्तलक्षा महाविद्यास्तन्त्रादौ कथिताः प्रिये। तासां सारतमा भूता या या विद्याः सुगोपिताः॥३॥**
**बहुना किमिहोक्तेन तासां सारा तु षोडशी। प्रकाशिता महादेवि या पृष्टा ते पुनः पुनः॥४॥**

**ॐक्लींह्रींश्रींऐंक्लींसौःकएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं स्त्रीऐंक्रोंक्रींक्लींहूं इति।**

सिद्धयामल में प्रकारान्तर से षोडशी विद्या का निरूपण किया गया है। उसमें कहा गया है कि ॐ क्लीं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकहलह्रीं स्त्रीं ऐं क्रीं क्रीं क्लीं हूं—यह महाषोडशी तीनों लोकों में विख्यात है। यह ज्ञान से मृत्यु का नाशक है। सभी आम्नायों से नमस्कृत है। तन्त्रों में सात लाख महाविद्यायें वर्णित हैं। उनमें सारभूत यह विद्या अत्यन्त गुप्त है। बहुत क्या कहा जाय, उनका सार ही षोडशी है। तुम्हारे बार-बार पूछने पर मैंने इसे प्रकाशित किया है।

**रुद्रयामले—**

**लोपायाः शक्तिकूटान्ते हंसबीजयुता यदि। तदा सप्तदशीविद्या साक्षाज्ज्ञानस्वरूपिणी ॥१॥**
**हसकलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं हंसः इति।**

लोपा के शक्तिकूट के बाद 'हंस' जोड़ने से सत्रह अक्षरों की विद्या साक्षात् ज्ञानस्वरूपिणी होती है। मन्त्र होता है—हसकलह्रीं सहकहलह्रीं सकलह्रीं हंसः।

**लोपामुद्रावाग्भवे तु पृथ्व्यन्ते शिवयोजनात्। सकारं कामराजादौ लोपा तु षोडशाक्षरी ॥१॥**
**अनया सदृशी विद्या न विद्यार्णवगोचरे।**
**हसकलहह्रीं, हसकहलह्रीं, सकलह्रीमिति। हसकलह्रीं, सहसकहलह्रीं, सकलह्रीं इति षोडशीद्वयम्।**

लोपामुद्रा के वाग्भव में ल के बाद ह लगाने से और कामराज के पहले स लगाने से दो विद्या बनती है—हसकलहह्रीं, हसकलह्रीं सकलह्रीं। हसकलह्रीं, सहसकहलह्रीं, सकलह्रीं। विद्यार्णव में इनके समान कोई विद्या नहीं है।

### लोपाषोडशाक्षरी

**तत्रैव—**

**विद्याराज्ञीवाग्भवे तु कान्तेऽनन्तनियोजनात्। षोडशार्णा महाविद्या चिद्ब्रह्मैक्यमयी शुभा ॥१॥**
**हसकआलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीमिति।**

विद्याराज्ञी पञ्चदशी के वाग्भव में 'क' के बाद आं लगाने से जो षोडशाक्षरी महाविद्या बनती है, वह चिद्ब्रह्म ऐक्यमयी हैं। मन्त्र है—हसकआंलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं।

### लोपासप्तदशाक्षरी

**लोपावाग्भवशक्रान्ते शिवबीजं नियोजयेत्। तथैव शक्तिबीजे तु लोपा सप्तदशाक्षरी ॥१॥**
**अस्याः स्मरणमात्रेण शिवो भवति नान्यथा। अणिमाद्यष्टसिद्धीशः साक्षाद्भूमिपुरन्दरः ॥२॥**
**हसकलहह्रीं, हसकहलह्रीं, सकलहह्रीं इति लोपा सप्तदशाक्षरी।**

लोपा वाग्भव में क के बाद ह जोड़ने से और उसी प्रकार शक्तिकूट में ल के बाद ह जोड़ने से सप्तदशाक्षरी विद्या बनती है। इसके स्मरणमात्र से साधक शिव-स्वरूप हो जाता है। अणिमादि आठों सिद्धियों का स्वामी होकर पृथ्वी पर वह साक्षात् इन्द्रस्वरूप हो जाता है। मन्त्र इस प्रकार है—हसकलहह्रीं हसकहलह्रीं सकलहह्रीं। इसमें सत्रह अक्षर हैं।

### लोपाष्टादशाक्षरी

**तत्रैवाष्टादशाक्षरी—**

**अधरं बिन्दुना युक्तं वाग्भवाद्ये नियोजयेत्। मादनं कामबीजाद्ये तर्त्तीयाद्ये महेश्वरि ॥१॥**
**भृगुः सर्गान्वितो देवि मनुना च समन्वितः। अष्टादशाक्षरी ह्येषा श्रीविद्या भुवि दुर्लभा ॥२॥**
**श्रीगुरोः कृपया देवि नित्या सिद्धिप्रदायिनी। नवलक्षं जपित्वा तु लोपामुद्रां महेश्वरि ॥३॥**
**अष्टादशाक्षरी विद्या पश्चाद्राध्या वरानने। अन्यथा शापमाप्नोति कुलं तस्य विनश्यति ॥४॥**

**सर्वकल्याणदा विद्या सर्वविघ्नविनाशिनी। सर्वसौभाग्यदा देवी सर्वमङ्गलकारिणी ॥५॥**
**अनया सदृशी विद्या त्रैलोक्ये चातिदुर्लभा।**

**ऐंहसकलह्रीं, क्लींहसकहलह्रीं, सौ:सकलह्रीं, इति लोपाष्टादशाक्षरी।**

वहीं पर अष्टादशाक्षरी का विवेचन करते हुये कहा गया है कि वाग्भव के पहले ऐं लगाये। कामकूट के पहले क्लीं लगाये। शक्ति-कूट के पहले सौ: लगाये। इससे जो मन्त्र बनता है, उसका रूप यह है—ऐं हसकलह्रीं क्लीं हसकहलह्रीं सौ: सकलह्रीं। यह अट्ठारह अक्षरों की विद्या संसार में दुर्लभ है। श्री गुरु की कृपा से यह नित्य सिद्धिप्रदायिनी है। हे महेश्वरि! लोपामुद्रा अष्टादशाक्षरी विद्या का नव लाख जप करके असाध्या का यजन करना चाहिये; अन्यथा शाप से उसके कुल का विनाश हो जाता है। यह सभी कल्याणों को देने वाली विद्या सभी विघ्नों का नाश करने वाली है। यह सर्वसौभाग्यदायिनी और सर्वमङ्गलकारिणी है। इसके समान विद्या तीनों लोकों में दुर्लभ है।

### कामराजाष्टादशाक्षरी

**तथा—**

**कामराजाख्यविद्याया वाग्भवाद्ये तु वाग्भवम्। भुवनेशीं कामराजे श्रीबीजं शक्तिपूर्वत: ॥१॥**
**एषाप्यष्टादशी प्रोक्ता सर्वसिद्धिप्रदायिका। भोगमोक्षप्रदा साक्षात् पुरुषार्थप्रदायिका ॥२॥**
**अनया सदृशी विद्या न विद्यार्णवगोचरे। नास्ति नास्ति पुनर्नास्ति सत्यं सत्यं वदाम्यहम् ॥३॥**

**ऐंकएईलह्रीं, ह्रींहसकहलह्रीं, श्रींसकलह्रीं इति कामराजाष्टादशाक्षरी।**

**कामराज अष्टादशाक्षरी विद्या**—कामराज विद्या के वाग्भव कूट के पहले ऐं, कामकूट के पहले ह्रीं और शक्तिकूट के पहले श्रीं लगाने से जो अष्टादशाक्षरी विद्या बनती है, वह सर्वसिद्धिप्रदायिका, भोग-मोक्षदासाक्षात् पुरुषार्थ-प्रदायिका होती है। इसके समान कोई विद्या विद्यार्णव में नहीं है, नहीं है, नहीं है; यह सत्य है, सत्य है। इस विद्या का रूप है—ऐं कएईलह्रीं, ह्रीं हसकहलह्रीं श्रीं सकलह्रीं।

### परमाविद्या

**तथा—**

**प्रणवं पूर्वमुद्धृत्य ततो वै कुलसुन्दरीम्। कामाक्षरं शक्तिवर्णं पुरन्दरहरौ तत: ॥१॥**
**भुवनेशीं समुद्धृत्य विलोमां बालिकां तत:। प्रणवं सविसर्गं च पुनश्च कुलसुन्दरीम् ॥२॥**
**लोपावाग्भवमुद्धृत्य विलोमां बालिकां तत:। प्रणवं सविसर्गं तु ततो वै कुलसुन्दरीम् ॥३॥**
**शक्तिकूटमध्यभागे हकारं योजयेच्छिवे। विलोमां बालिकां तत्र ब्रह्मार्ण: सविसर्गक: ॥४॥**
**इयं श्रीपरमाविद्या केवला मोक्षदायिनी। अस्या लक्षजपेनैव किं न सिद्ध्यति भूतले ॥५॥**
**अस्या: स्मरणमात्रेण शिवो भवति नान्यथा।**

**ॐऐंक्लींसौ:कएलहह्रींसौ:क्लींऐंओं: ऐंक्लींसौ:हसकलह्रींसौ:क्लींऐंओं: ऐंक्लींसौ:सकहलह्रींसौ:क्लींऐंओं: इति परमाविद्या।**

**परमा विद्या**—ॐ के बाद ऐं क्लीं सौ:, तब लोपा का पहला कूट सौ: क्लीं ऐं ओ:, तब ऐं क्लीं सौ, तब कामकूट, तब सौ: क्लीं ऐं श्री:, तब ऐं क्लीं सौ: शक्तिकूट, तब सौ: क्लीं ऐं ओ:, लगाने से यह परमा विद्या मोक्षदायिनी बनती है। इसके एक लाख जप से संसार में क्या सिद्ध नहीं किया जा सकता। इसके स्मरणमात्र से ही साधक शिव-स्वरूप हो जाता है। मन्त्र है—ॐ ऐं क्लीं सौ: कएलहह्रीं सौ: क्लीं ऐं ओं: ऐं क्लीं सौ: हसकलह्रीं सौ: क्लीं ऐं ओं: ऐं क्लीं सौ: सकहलह्रीं सौ: क्लीं ऐं ओं:।

**ब्रह्मविद्या**

**श्रीक्रमे—**

**तां विद्यां शृणु देवेशि काममिन्द्रसमन्वितम्। नादबिन्दुकलाभेदात् तुरीयस्वरसंयुतम् ॥१॥**
**महाश्रीसुन्दरीविद्या महात्रिपुरसुन्दरी। ककारे सर्वमुत्पन्नं कामकैवल्यदायकम् ॥२॥**
**लकारे सकलैश्वर्यं ईकारे सर्वसौख्यदम्। एवं बीजत्रयं देवि विद्यानां सारसंग्रहम् ॥३॥**
**वाग्भवं कामराजं च शक्तिं तेन नियोजयेत्। एकाक्षरेण कथिता ब्रह्मविद्यैव केवलम् ॥४॥**

**कलईं इति ब्रह्मविद्या।**

**ब्रह्मविद्या**—श्रीक्रम के अनुसार परमा विद्या ही ब्रह्म विद्या है। वहाँ कहा गया है कि हे देवि! अब उस विद्या को सुनो, जो कलईं से समन्वित है। यह महाश्रीसुन्दरी विद्या महात्रिपुरसुन्दरी है। ककार से सब कुछ उत्पन्न है। काम से कैवल्य प्राप्त होता है। लकार से सभी ऐश्वर्य और ईकार से सभी सुख प्राप्त होते हैं। हे देवि! ये तीन बीज समस्त विद्याओं के सारभूत हैं। वाग्भव, कामराज और शक्तिकूट में इनका नियोजन करना चाहिये। इसका एक अक्षर ही ब्रह्मविद्या है।

**कामराजलोपामुद्रयोर्विशेषः**

**कामराजलोपामुद्रयोर्विशेषमाह कुलोड्डीशे—**

**श्रीपरावाग्भवाख्यैश्च ईश्वरीतारमन्मथैः। आद्यभूतैर्विद्यमाना सुन्दरी षड्विधा स्मृता ॥१॥**

**अनयोराद्ये कामो माया श्रीबीजं, मायाश्रीकामबीजं, श्रीमायाकामबीजं, तथा त्रिविधा चाष्टादशाक्षरी। तथाच—**

**काममायारमा पूर्वे माया लक्ष्मीः स्मरस्तथा। रमा माया तथा कामो वसुचन्द्राक्षरी त्रिधा ॥१॥**

**'स्मरं योनिं लक्ष्मीं त्रितयमिदमाद्ये तव मनौ' इति भगवदाचार्येण प्रतिपादितम्।**

कुलोड्डीश में कामराज लोपामुद्रा के विषय में विशेष कथन करते हुये कहा गया है कि कामराज लोपामुद्रा के पहले क्लीं ह्रीं श्रीं, ह्रीं श्रीं क्लीं, श्रीं ह्रीं क्लीं लगाने से तीन प्रकार की अष्टादशाक्षरी विद्या बनती है। साथ ही यह भी कहा गया है कि क्लीं ह्रीं श्रीं, ह्रीं श्रीं क्लीं, श्रीं ह्रीं क्लीं विद्या के पहले लगाने से तीन प्रकार के और मन्त्र बनते हैं। श्रीभगवदाचार्य के द्वारा प्रतिपादित क्लीं ऐं श्रीं है।

**सुन्दरीभेदाः**

**शक्तिकामराजस्तु श्रीक्रमे—**

**मायाबीजं ततो झिण्ठिः कामः शक्रं वियत्क्रमात्। जातवेदो मृगाङ्केन लाञ्छितं परमेश्वरि ॥१॥**
**एतद्वाग्भवकूटं च पूर्ववत् कामराजकम्। तथैव शक्तिबीजं तु सुन्दर्येषा प्रकीर्तिता ॥२॥**
**सुन्दरी सिद्धिदा विद्या त्रैलोक्यवशकारिणी।**

**अत्रापि पूर्ववद्बीजसंयोगः। माया ईकारः, झिण्ठिः एकारः। पुनः शक्तिमाह—**

**एतद्भगं ततो माया ब्रह्मा शक्रो हरोऽग्निना। वामनेत्रेण संयुक्तो नादबिन्दुविभूषितः ॥१॥**
**एतद्वाग्भवमुद्दिष्टं पूर्ववत् कामशक्तिकम्।**

**भगं एकारः। अत्रापि पूर्ववद्बीजसंयोगः। अत्र विशेषः—**

**ब्रह्मबीजं यदा दद्यात् त्रिकूटेषु वरानने। प्रथमा सुन्दरी देवी द्वितीया ब्रह्मसुन्दरी ॥१॥**
**शक्तिकूटे महेशानि अनन्तसुन्दरी मता। एषा तु षोडशी विद्या मतभेदेन दर्शिता ॥२॥ इति।**

**मन्त्रान्तरमाह—**

**त्रिकूटान्ते हंसबीजं बिन्दुसर्गविभूषितम्। एषा श्रीप्राणसंयुक्ता दारिद्र्यदुःखनाशिनी ॥१॥**

श्रीक्रम में कहा गया है कि ह्रीं ऐं क्लीं लं हं रं अं से युक्त उसका वाग्भव कूट के साथ पूर्ववत् कामकूट और शक्तिकूट से सुन्दरी विद्या बनती है। यह सुन्दरी विद्या सिद्धिदायिनी और तीनों लोकों को वश में करने वाली है। यहाँ भी पूर्ववत् बीज-संयोग है। माया ईकार, झिण्टीश एकार, पुनः शक्ति सौः के बाद ह्रीं ॐ हं रं ई नाद, बिन्दु से युक्त वाग्भव पूर्ववत् कामकूट शक्तिकूट से मन्त्र बनता है। तीनों कूटों में ॐ लगाने से प्रथम सुन्दरी, द्वितीय ब्रह्मसुन्दरी, शक्तिकूट में ॐ लगाने से अनन्त-सुन्दरी बनती है। इस प्रकार इन षोडशी विद्याओं को यहाँ भेदपूर्वक दिखाया गया है। यह भी कहा गया है कि त्रिकूटों के बाद हंसः बीज लगाने से श्री और प्राण से संयुक्त यह विद्या दारिद्र्य-दुःखनाशिनी होती है।

### शक्तिलोपामुद्रा

**शक्तिलोपामुद्रा तु—**

**शक्तिर्महेशः कामश्च इन्द्रबीजं ततः परम्। महामाया ततः पश्चात्तव स्नेहात् प्रकीर्तितम् ॥१॥**
**पूर्ववत्कामशक्त्याख्यौ वर्णौ निष्कीलितात्मकौ। इति शाक्ती महाविद्या पश्चिमाम्नाययोजिता ॥२॥**

**शक्तिः सकारः। पूर्ववत् कामराजविद्यावत्। अत्रापि पूर्ववद्बीजसंयोगः।**

**शिवबीजं शक्तिसोमं मादनं च पुरन्दरम्। व्योम वह्निसमायुक्तं तुरीयस्वरबिन्दुकम् ॥१॥**
**पूर्ववत् कामराजस्तु शक्तिबीजं समुद्धरेत्। एषा विद्या महेशानि वर्णितुं नैव शक्यते ॥२॥**

**शक्तिः सकारः, सोमः सकारः, पूर्ववत् कामराजविद्यावत्। अत्रापि पूर्ववत् बीजसंयोगः।**

**शिवशक्तिर्भुवनेशानी वाग्भवं बीजमुत्तमम्। कामं व्योम च देवेशि महामाया ततः परम् ॥१॥**
**सोमं व्योम महामाया नवार्णा परिकीर्तिता। रुद्रशक्तिरियं देवि पूर्वाम्नाये हि योजिता ॥२॥ इति।**

**शक्ति लोपामुद्रा**—सकलह्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं—यह शक्ति महाविद्या पश्चिमाम्नाय में योजित है। हससकलह्रीं ॐ कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं रूप की विद्या का वर्णन नहीं किया जा सकता। हसह्रींऐंक्लींहंह्रींसह्रीं नवार्ण विद्या है। इसे रुद्रशक्ति कहते हैं।

### एकादशाक्षरी

**तन्त्रान्तरे—**

**मादनं गोत्रभित्सान्तो रेफवामाक्षिचन्द्रवान्। नादबिन्दुसमायुक्तः कथितः परमेश्वरि ॥१॥**
**ब्रह्मा च गगनं शक्रो नकुलीशोऽनलस्तथा। मायाबिन्दुसनादेन कामराजं समुद्धरेत् ॥२॥**
**शक्तिर्मादनशक्रश्च हरो वह्नीन्दुमायया। बिन्दुनादसमाक्रान्तः कथितः कामदो मनुः ॥३॥**
**एषा विद्या महेशानि कथितैकादशाक्षरी। अरिहा सिद्धिदा देवी महात्रिपुरसुन्दरी ॥४॥**
**मादनं पञ्चवक्त्रं च लोहिता रुद्रयोगिनी। पुरन्दरो महामाया वाग्भवं बीजमुत्तमम् ॥५॥**
**पूर्ववत् कामशक्त्याख्यमुद्धरेद् देवि सुन्दरीम्।**

**लोहिता क्षकारः, रुद्रयोगिनी मकारः, पूर्ववत् कामराजविद्यावत्।**

**भृग्वीशं गगनं हान्तं कालमिन्द्रं महेश्वरम्। वामाक्षिवह्निचन्द्राढ्यं वाग्भवं परमेश्वरि ॥१॥**
**कामराजं शक्तिकूटं पूर्ववत्तु समुच्चरेत्।**

**भृग्वीशं सकारः, हान्तः क्षकारः, कालो मकारः। पूर्ववत्कामराजविद्यावत्।**

**विष्णुरीशस्ततो हान्तः कालेशः पृथिवी ततः। भुवनेशी ततः पश्चाद्वाग्भवं कथितं त्वयि ॥१॥**
**कामराजं शक्तिकूटं पूर्ववत् कथितं प्रिये।**

**विष्णुरीशः अकारयुक्तो हकारः, कालेशो मकारः।**

तन्त्रान्तर में कहा गया है कि कलह्रीं कहलह्रीं सकलह्रीं—यह एकादशाक्षरी विद्या शत्रुविनाशिनी, सिद्धिदा महात्रिपुरसुन्दरी है।

कहक्षमलह्रींऐं के साथ पूर्ववत् कामराज विद्या के शक्तिकूट को लगाने से सुन्दरी बनती है। दूसरी विद्या सहक्षमलकईरंऐंह्रींक्लीं सकलह्रीं है। अन्य विद्या है—हक्षमलह्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं।

**सौभाग्यविद्योद्धारः**

**सौभाग्यविद्यामाह श्रीक्रमे—**

**सौभाग्यं कथयिष्यामि शृणुष्वैकमनाः प्रिये। शक्तिः स्वयम्भूः शम्भुश्च शक्रश्च भुवनेश्वरी॥१॥**
**शिवो मादनरुद्रेन्द्रमहामाया ततः परम्। कामः शिवस्ततो ब्रह्मा इन्द्रश्च भुवनेश्वरी॥२॥**
**एषा तु परमा विद्या भक्तानां सुभगोदया। त्रिकूटान्ते हंसबीजं तदा सप्तदशी भवेत्॥३॥**
**वाग्बीजं विजया माया ब्रह्मा शक्रस्तु पार्वती। मान्मथं शिवशक्ती च मादनो हर इन्द्रकः॥४॥**
**महामाया ततः पश्चाच्छक्तिर्मनुससर्गिका। चन्द्रः प्रजापतिः शक्रो महामाया ततः परम्॥५॥**
**अष्टादशाक्षरी विद्या महात्रिपुरसुन्दरी। सर्वान्ते हंससंयुक्ता विंशाक्षरी तदा भवेत्॥६॥**

हे प्रिय! अब सौभाग्यसुन्दरी को कहता हूँ; एकाग्र मन से सुनो। सौः कएलह्रीं, हकएलह्रीं, कहमलह्रीं परमा विद्या है। यह भक्तों को सौभाग्य देती है। तीनों कूटों के बाद हंस जोड़ने से सप्तदशी होती है। ऐं ह्स्रौः ईकलह्रीं क्लीं ह्सौं कहलह्रीं सौ ऐं हकलह्रीं—यह अट्ठारह अक्षरों की महात्रिपुरसुन्दरी है। इसके अन्त में हंस जोड़ने से यह विंशाक्षरी हो जाती है।

श्रीदेव्युवाच

**भाषा सृष्टिः स्थितिः संहृन्निराख्या पञ्च सुन्दरीः। कथयस्व प्रभो देव यदि ते रोचते मयि॥१॥**

श्रीदेवी ने कहा कि हे देव! यदि आपको रुचिकर लगे तो भाषा, सृष्टि, स्थिति, संहृति, निराख्या नामक पञ्चसुन्दरी को अब कहिये।

**पञ्चसुन्दरीविद्योद्धारः**

ईश्वर उवाच

**शिवो मादन इन्द्रश्च शक्तिश्च भुवनेश्वरी। ब्रह्मा शिवेन्द्रौ शक्तिश्च महामाया ततः परा॥१॥**
**मादनेन्द्रौ शक्तिशिवौ महामाया तदन्तके।**

**शक्तिः सकारः। एषा भाषा (हकलसह्रीं कहलसह्रीं कलसहह्रीं)**

**शिवश्चन्द्रस्तथा कामः शक्रश्च भुवनेश्वरी। शिवेन्द्रकामरुद्राश्च चन्द्रश्च परमेश्वरी॥१॥**
**शक्तिः कामश्च इन्द्रश्च महामाया ततः परा।**

**(हसकलह्रीं हलकहसह्रीं सकलह्रीं) इयं सृष्टिः।**

**शिवेन्द्रौ कामशक्ती च महामाया ततः परा। कामश्चन्द्रो महेशश्च इन्द्रः शक्तिश्च पार्वती॥१॥**
**ब्रह्मा महेश्वरः शक्तिः शक्रस्तु भुवनेश्वरी।**

**(हलकसह्रीं कसहलसह्रीं कहसलह्रीं) इति स्थितिरेषा।**

**शिवेन्द्रौ कामशक्ती च तत्परा भुवनेश्वरी। शिवशक्ती मादनेन्द्रौ शिवो वह्नीन्दुमायया॥१॥**
**शिवः शिवश्च कलहा वह्निमायेन्दुभूषिताः।**

**(हलकसह्रीं हसकलह्रीं हहकलह्रीं) इति एषा संहृतिः।**

**शक्रो ब्रह्मा चेन्दुबीजं महामाया ततः परा। वाग्भवं कथितं चैतत्कामराजं ततः शृणु॥१॥**
**शक्तिः शिवो मादनेन्द्रौ तत्परा परमेश्वरी। शिवः शक्तिश्च सोमश्च शून्या ब्रह्मा महेश्वरी॥२॥**

**शून्यो हकारः। (लकसह्रीं सहकलह्रीं हससहकह्रीं) एषा निराख्या।**

**पञ्चसुन्दरी विद्या**—तब ईश्वर ने कहा कि—हकलसह्रीं कहलसह्रीं कलसहह्रीं **भाषा** है। हसकलह्रीं हलकहसह्रीं सकलह्रीं **सृष्टि** है। हलकसह्रीं कसहलसह्रीं कहसलह्रीं **स्थिति** है। हलकसह्रीं हसकलह्रीं हहकलह्रीं **संहृति** है। लकसह्रीं सहकलह्रीं हससहकह्रीं **निराख्या** है।

देव्युवाच

**स्वप्नावतीं मधुमतीं कथयस्व मयि प्रभो। इदानीं श्रोतुमिच्छामि यदि चास्ति कृपा मयि ॥१॥**

श्री देवी ने कहा—अब स्वप्नावती मधुमती को कहिये। इसे सुनने की इच्छा है। यदि कृपा है तो कहिये।

**स्वप्नावतीविद्या**

ईश्वर उवाच

**शिवो मादनशक्रौ च शक्तिश्च भुवनेश्वरी। महेशो ब्रह्म हंसश्च इन्द्रोऽपि भुवनेश्वरी ॥१॥**
**महेशः शक्तिः कामश्च पुरन्दरो वियत्तथा। अग्निमायाकलायुक्तं नादबिन्दुविभूषितम् ॥२॥**

**हंसो हकारः, मायाकला ईकारः (हकलसह्रीं, हकहलह्रीं, हसकलह्रीं)**

**एषा स्वप्नावती ख्याता कला पञ्चदशी यथा। ब्रह्मा महेश इन्द्रश्च शक्तिश्च भुवनेश्वरी ॥१॥**
**ब्रह्मा वियन्मरुच्छक्रस्तत्परा भुवनेश्वरी। मादनं सोमचन्द्रौ च शक्रश्च भुवनेश्वरी ॥२॥**

**(मरुत् यकारः। कहलसह्रीं कहयलह्रीं कससलह्रीं इति)।**

**एषा मधुमती ख्याता सर्वशास्त्रेषु गोपिता। वामकेश्वरविद्यैव त्रिकूटक्रमपाठिता ॥१॥**
**सौभाग्यायास्त्रिकूटेन पञ्चम्याः पञ्चकूटकम्। त्रिपुराया महाविद्या कूटैकादशनिर्मिता ॥२॥**
**सारात्सारतरा विद्या कथितैकादशाक्षरी।**

ईश्वर ने कहा—हकलसह्रीं हकहलह्रीं हसकलह्रीं—यही कलापञ्चदशी स्वप्नावती है। कहलसह्रीं कहयलह्रीं कससलह्रीं को मधुमती कहते हैं। सभी शास्त्रों में यह गोपित है। वामकेश्वर विद्या के रूप में त्रिकूटक्रम पठित है। सौभाग्यदायी में त्रिकूट है। पञ्चमी में पञ्चकूट है। त्रिपुरा विद्या एकादश कूटों से निर्मित है। यह एकादशाक्षरी विद्या सारों का सार कही जाती है।

**पञ्चमी**

**अथ पञ्चमी—**

**कामं विष्णुयुतं देवि शक्तिमायेन्द्रमेव च। महामायां ततः पश्चाद्वाग्भवं बीजमुद्धरेत् ॥१॥**

**विष्णुरकारः, शक्तिरेकारः, माया ईकारः।**

**वियच्चन्द्रस्ततः पश्चात् कलौ नकुलिवह्नि च। मायास्वरेण संयुक्तं नादबिन्दुकलान्वितम् ॥१॥**
**प्रथमं कामराजस्य कूटं परमदुर्लभम्। वियद्विष्णुयुतं कामो हंसः शक्रस्ततः परम् ॥२॥**
**महामाया ततः पश्चात् स्वप्नावतीति कथ्यते।**

**हंसो हकारः। एतत् द्वितीयं कामराजकूटम्।**

**मादनं शिवबीजं च वायुबीजं ततः परम्। इन्द्रबीजं ततः पश्चान्महामायां समुद्धरेत् ॥१॥**

**इति तृतीयम्। इयं मधुमती।**

**शिवबीजं तथा काममिन्द्रं देवीं नियोजयेत्। महामायां ततः पश्चाच्छक्तिकूटं समुद्धरेत् ॥१॥**
**वाग्भवं प्रथमं देवि शक्तिकूटं च पञ्चमम्। मध्यकूटत्रयं देवि कामराजं मनोहरम् ॥२॥**
**कथिता पञ्चमी विद्या त्रैलोक्यसुभगोदया।**

**देवीं सकारम्।**

**सूत्रैर्विधाय तस्यैव प्राक्प्रत्यग्द्वारसंयुतम्। दक्षिणोत्तरतो रेखात्रयात् स्थानद्वयं तथा ॥९॥**
**कोणेषु तिर्यक्सूत्रैश्च चतुर्भिस्तान्यनुक्रमात्। द्विधा कुर्याच्च चत्वारि पदानि परमेश्वरि ॥१०॥**
**ललितार्चाचक्रमिदं लभ्यं सद्गुरुतः क्रमात्। इति।**

तन्त्रराजतन्त्र में संहारक्रम से उद्धार कहा गया है, जो इस प्रकार है—इसमें श्लोक १ से लेकर श्लोक ७ तक की चक्रस्थ कर्णिका के अन्तर्गत तैंतालीस योन्यात्मक स्थितिचक्र और संहारचक्र का वर्णन किया गया है। सम चतुरस्र में वृत्त बनाये। उस वृत्त में तिर्यक् दक्षिणोत्तर नव-नव सूत्रों का निपात करे। उन नव तिर्यक सूत्रों में से पश्चिम से तीसरे और सातवें सूत्रों के दोनों छोरों को वृत्त के दोनों तरफ स्पर्श कराये। उन दोनों वृत्त के स्पष्ट सूत्रों के चार अग्रान्तों से प्राक्-प्रत्यग ब्रह्मसूत्र के प्रागग्रान्त पश्चिमाग्रान्त से व्यत्यासक्रम से चार सूत्रों का निपातन करे। इससे षट्कोण बनता है। तीसरे, सातवें और आठवें सूत्रों के अग्रान्तर से प्रारम्भ करके नवें और पहले अन्तर में चार सूत्रों का निपातन। मर्म के अनुरूप करे। नवें और पहले के अग्र से तिर्यक् सूत्र सातवें और पहले सूत्र तक आठ मर्मों को भेदन करते हुए निपातन करे। तब चौथे, छठे और दूसरे के अग्र से प्रारम्भ करके आठवें दूसरे सूत्र तक निपातन कर चौथे से पाँचवें के अन्त तक द्वितीय, दो सूत्र दो मर्मो को आश्रित कर निपातित करे। मध्यग ब्रह्मसूत्र को मार्जित करे। इस प्रकार उत्तम चक्र बन जाता है।

इसके बाहर सृष्ट्यात्मक पद्मद्वय चतुरस्र बनते हैं। इसके बाहर अष्टदल पद्म और षोडश दल पद्म बनाये। इनके बाहर चार द्वारयुक्त तीन चतुरस्र से भूपुर बनाये। यही ललिता का अर्चन चक्र होता है।

**आचार्यैरप्युक्तम्—**

**चतुर्भिः श्रीकण्ठैः शिवयुवतिभिः पञ्चभिरपि प्रभिन्नाभिः शम्भोर्नवभिरपि मूलप्रकृतिभिः ।**
**चतुश्चत्वारिंशद्वसुदलकलाश्रत्रिवलयत्रिरेखाभिः सार्धं तव शरणकोणाः परिणताः ॥१॥ इति।**

**चतुर्भिश्चतुःसंख्यासंख्येयैः श्रीकण्ठैः, शृणाति श्रीर्विषं कण्ठे यस्य सः श्रीकण्ठो हरस्ते कोणा अपि श्रीकण्ठास्तदात्मनः श्रीकण्ठात्मकैरित्यर्थः। शिवयुवतिभिः शक्तिभिः शक्त्यात्मकैरित्यर्थः। पञ्चभिः पञ्चसङ्ख्या-संख्येयैः। अपिशब्दो भेदे। प्रभिन्नाभिः प्रकर्षेण भिन्नाभिः। प्रकर्षस्तु शिवशक्तिचक्रमध्ये बैन्दवमानस्य विद्यमानत्वात्, एतच्च समयिमतेन सृष्टिक्रमेण पञ्चचक्रलेखने ज्ञेयम्। कौलमतेन संहारक्रमेण नवयोनिचक्रलेखने ऊर्ध्वाधोमुखतयावस्थितेः प्रभिन्नत्वं ज्ञेयं, तेनोभयं पृथक्पृथक् स्थितम्। शम्भोरिति पञ्चमी। शम्भुशब्देन चत्वारः श्रीकण्ठा उच्यन्ते। नवभिर्नवसंख्यैः। अपिशब्दो वक्ष्यमाणबाहुल्यं समुच्चिनोति। मूलप्रकृतिभिः प्रपञ्चस्य मूलकारणैरत एव तेषां योनिशब्दव्यवहारः। नवयोनयो नवधात्वात्मकाः। तथा चोक्तं कामिकायाम्—'त्वगसृङ्मांसमेदोऽस्थिधातवः शक्तिमूलकाः। मज्जाशुक्र-प्राणजीवधातवः शिवमूलकाः। नवधातुरयं देहो नवयोनिसमुद्भवः'। जीवधातूनामजीवाधिष्ठानत्वादोजोधातुरेव जीवधातुरित्युच्यते। यथोक्तं वाग्भट्टेन—'रजआदिशुक्रान्तानां धातूनां प्रसादश्रेष्ठो जीवाधारभूतो धातुरोजः इति (दशमो) धातुरेकैव परा शक्तिस्तदीश्वरी'। दशमी योनिर्बैन्दवस्थानं, तदीश्वरी तस्य देहस्येत्यर्थः।**

शंकराचार्य के अनुसार चार श्रीकण्ठ और पाँच शिवयुवती के रूप में भिन्न-भिन्न होने पर भी ये सभी नव शिव की मूल प्रकृतियाँ ही चौवालीस कोण, अष्टदल, षोडशदल, तीन वृत, तीन भूपुर के रूप में रेखा से परिणत होती हैं।

श्रीकण्ठ चार ऊर्ध्वमुख त्रिकोणों को कहते हैं। पाँच अधोमुख त्रिकोणों को शिवयुवती अर्थात् शक्तित्रिकोण कहते हैं। श्रीचक्र नवयोन्यात्मक है। समयीमत से चक्रनिर्माण का यह क्रम सृष्टिक्रम है। यह प्रकृति प्रपञ्च का मूल कारण है, इसीलिये इनका नाम योनि है। कामिकागम के अनुसार रक्त मांस मेद अस्थि धातु शक्तिमूलक हैं। मज्जा, शुक्र, प्राण, जीव शिवमूलक हैं। नव धातुमय यह शरीर नव योनि से उत्पन्न है। वाग्भट के अनुसार रज से शुक्र तक के धातुओं से जीव निर्मित होता है। पराशक्ति ईश्वरी दसवीं धातु है। योनि ही बिन्दु स्थान है और वही ईश्वरी का शरीर है।

**एवं पिण्डाण्डमुत्पन्नं तद्ब्रह्माण्डं समुद्भभौ। पञ्च तानि च शाक्तानि मायादीनि शिवस्य तु॥१॥**
**माया च शुद्धविद्या च महेश्वरसदाशिवौ। पञ्चविंशतितत्त्वानि तत्रैवान्तर्भवन्ति ते॥२॥**

**एकादशेन्द्रियाणि शब्दादितन्मात्रास्तच्छब्देन परामृश्यन्ते। 'शिवशक्त्यात्मकं विद्धि जगदेतच्चराचरम्'। चरं पिण्डाण्डमचरं ब्रह्माण्डमित्यर्थः। हे भगवति चतुर्भिः श्रीकण्ठैः शम्भोः सकाशात् प्रभिन्नाभिः पञ्चभिः शिवयुवतिभिर्नवभिरपि मूलप्रकृतिभिः सार्धं परिणताः सन्तश्चतुश्चत्वारिंशदिति। अत्रेदमनुसन्धेयम्—अत्र चक्रे अष्टाविंशतिर्मर्मस्थानानि संधयस्तु चतुर्विंशतिः। ननु मर्माणि चतुर्विंशतिरेव कथमष्टाविंशतिः।**

**द्विरेखासङ्गमस्थानं सन्धिरित्यभिधीयते। त्रिरेखासङ्गमस्थानं मर्म मर्मविदो विदुः॥१॥**

**इत्यष्टदलषोडशारमेखलात्रयभूपुरत्रयाणां शिवचक्राणां त्रिरेखासङ्गमस्थानत्वाभावेऽपि वाचनिकी मर्मसंज्ञा। यथोक्तं चन्द्रज्ञानविद्यायाम्—**

**मन्वस्त्रद्विदशाराष्टकोणवृत्तचतुष्टयम्। अष्टाविंशतिमर्माणि चतुर्विंशतिसन्धयः॥१॥ इति।**

उसके ब्रह्माण्ड से उत्पन्न पिण्डाण्ड में पाँच शाक्त शिव की शुद्ध विद्या माया है। महेश्वर सदाशिव पच्चीस तत्त्व उसी के अन्तर्गत हैं। चराचर जगत् शिवशक्त्यात्मक है। चर पिण्डाण्ड है, अचर ब्रह्माण्ड है। चार श्रीकण्ठ और पाँच शिवयुवती मूल प्रकृति ही चौवालीस रूप में परिणत हैं। इस चक्र में अट्ठाईस मर्म और चौबीस सन्धि हैं। दो रेखाओं के मेल से सन्धि और तीन रेखाओं के मिलने से मर्म होता है। अष्टदल, षोडशार, वृत्तत्रय, भूपुरत्रय शिवचक्र में त्रिरेखा सङ्गम को मर्म कहते हैं। चन्द्रज्ञान विद्या में कहा गया है कि चतुर्दशार, बहिर्दशार, अन्तर्दशार, अष्टकोण में अट्ठाईस मर्म और चौबीस सन्धिस्थान होते हैं।

**रुद्रयामले—**

**पृश्नयो नाम मुन्याद्याः सर्वे चक्रसमाश्रयाः। सेवमानाश्चक्रविद्यां देवगन्धर्वसेविताम्॥१॥**
**अग्नीषोमात्मकं चक्रमग्नीषोममयं जगत्। अग्नावन्तर्बभौ भानुरग्नीषोममयं स्मृतम्॥२॥**
**त्रिखण्डं मातृकाचक्रं सोमसूर्यानलात्मकम्। त्रिकोणं वैन्दवं सौम्यमष्टकोणं च मिश्रकम्॥३॥**
**चतुर्दशारं वह्नेस्तु चतुरस्त्रं च भानुमत्। एतत्प्रसादादिन्द्राद्या वसवोऽष्टौ मरुद्गणाः॥४॥**
**ये ये समृद्धा लोकेऽस्मिंस्त्रिपुराचक्रसेवकाः। पुरत्रयं च चक्रस्य सोमसूर्यानलात्मकम्॥५॥**
**महालक्ष्म्याः पुरं चक्रं तत्रैवास्ते तया शिवः। इति।**

रुद्रयामल में कहा है कि सभी साधु मुनि चक्र के समाश्रित हैं। यह चक्र देव-गन्धर्व से सेवित है। यह चक्र अग्नि-सोमात्मक है। सोमाग्निमय तीनों लोक हैं। सूर्य अग्नि में अन्तर्भूत है। इसलिये इसे सूर्य-सोमाग्निमय कहा जाता है। तीन खण्डों में मातृकाचक्र सोम-सूर्य-अनलात्मक है। बिन्दु त्रिकोण सौम्य है। अष्टकोण मिश्रित है। चतुर्दशार अग्न्यात्मक हैं। चतुरस्त्र सूर्यात्मक है। इसमें इन्द्रादि आठ वसु और मरुद्गणों का वास है। इस संसार में जो भी समृद्ध हैं, वे सभी त्रिपुरा चक्र के सेवक हैं। चक्र के तीन पुर सोम-सूर्य-अनलात्मक हैं। पूरे चक्र में महालक्ष्मी अवस्थित हैं। वही शिव हैं।

**भैरवयामले चन्द्रज्ञानविद्यायां गौरीं प्रति महेश्वरेणोक्तम्—**

**साधु साधु महाभागे पृष्टं त्रैलोक्यसुन्दरि। गुह्याद्गुह्यतमं ज्ञानं न कुत्रापि प्रकाशितम्॥१॥**
**कलाविद्या पराशक्तिः श्रीचक्राकाररूपिणी। तन्मध्ये बैन्दवस्थानं तत्रास्ते परमेश्वरी॥२॥**
**सदाशिवेन सम्पृक्ता सर्वसत्त्वातिगा सती। चक्रं त्रिपुरसुरन्दर्या ब्रह्माण्डाकारमीश्वरि॥३॥**
**पञ्चभूतात्मकं चैव तन्मात्रात्मकमेव च। इन्द्रियात्मकमेवं च मनस्तत्त्वात्मकं तथा॥४॥**

**मायादितत्त्वरूपं च तत्त्वातीतं च बैन्दवम्। बैन्दवे जगदुत्पत्तिस्थितिसंहारकारिणी ॥५॥**
**सदाशिवेन सम्पृक्ता तत्त्वातीता महेश्वरी। ज्योतीरूपा वराकारा यस्य देहोद्भवाः शिवे ॥६॥**
**किरणाश्च सहस्रं च द्विसहस्रं च लक्षकम्। कोटिरर्बुदमेतेषां परा संख्या न विद्यते ॥७॥**
**तमेवानुप्रविश्येव भाति लोकं चराचरम्। यस्या देव्या महेशानि भासा सर्वं विभासते ॥८॥**
**याद्भावरहितं किञ्चिन्न च यच्च प्रकाश्यते। तस्याश्च शिवशक्तेश्च चिद्रूपायाश्चितिं विना ॥९॥**
**आन्ध्यमापद्यते नूनं जगदेतच्चराचरम्। तेषामनन्तकोटीनां मयूखानां महेश्वरि ॥१०॥**

भैरवयामल की चन्द्रज्ञानविद्या में पार्वती से महेश्वर ने कहा कि—हे त्रैलोक्यसुन्दरी महाभागे! तुमने उत्तम प्रश्न किया है। यह ज्ञान गुह्य से भी गुह्य है। इसे किसी को नहीं बतलाना चाहिये। कला विद्या परा शक्ति ही चक्राकार रूप में रहती है। इस चक्र में बिन्दुस्थान में उसका वास है। वह सदाशिव से सम्पृक्त सर्वसर्वातिगा है। त्रिपुरसुन्दरी का चक्र ब्रह्माण्डाकार है। यह चक्र पञ्चभूतात्मक है और तन्मात्रात्मक भी है। यह इन्द्रियात्मक और मनस्तत्त्वात्मक है, मायादि तत्त्वरूप है, तत्त्वातीत बैन्दव है। वैन्दव चक्र ही संसार की उत्पत्ति, स्थिति और संहार करने वाला है। सदाशिव से सम्पृक्त तत्त्वातीत महेश्वरी है। यह ज्योतिरूपा वराकारा है। इसी के देह से शिव उत्पन्न हैं। इसकी किरणें एक हजार, दो हजार, लाखों, करोड़ों, अरबों की संख्या में अगणित हैं। उसी के व्याप्त होने से चराचर लोक भासमान है। उसी देवी की प्रभा से सभी विभासित हैं। जो कुछ भावरहित है या जो प्रकाशित है, सभी शिव-शक्तिरूप है। वही चित् एवं चिति है, उसी से जगत् के चराचर आपद्यमान हैं। उसके मयूख अनन्त कोटि हैं।

**मध्ये षष्ट्युतरं ते मे त्रिशतं किरणाः शिवे। ब्रह्माण्डं व्यश्नुवानास्ते सोमसूर्यानलात्मना ॥११॥**
**अग्नेरष्टोत्तरशतं षोडशोत्तरकं रवेः। षट्त्रिंशदुत्तरशतं चन्द्रस्य किरणाः शिवे ॥१२॥**
**ब्रह्माण्डं भासयन्तस्ते पिण्डाण्डमपि शाङ्करि। दिवा सूर्यस्तथा रात्रौ सोमो वह्निश्च सन्ध्ययोः ॥१३॥**
**प्रकाशयन्तः कालं ते तस्मात्कालात्मकास्त्रयः। षष्ठ्युत्तरं च त्रिशतं दिनान्येव तु हायनः ॥१४॥**
**हायनात्मा महादेवः प्रजापतिरिति श्रुतः। प्रजापतिर्लोककर्ता मरीचिप्रमुखान्मुनीन् ॥१५॥**
**सृजत्येतांल्लोकपालांस्ते सर्वे लोकरक्षकाः। संहारश्च हरायत्त उत्पतिर्भवनिर्मिता ॥१६॥**
**रक्षा तु मृडसंलग्ना सृष्टिस्थितिलये शिवः। नियुक्तः परमेशान्या जगदेवं प्रवर्तते ॥१७॥**
**तमेवानुप्रविश्येत्यादिना 'तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाती'ति श्रुत्यर्थ उक्तः।**

इति श्रीमहामहोपाध्यायभगवत्पूज्यपाद-श्रीगोविन्दाचार्यशिष्य-श्रीभगवच्छङ्कराचार्यशिष्य-श्रीविष्णुशर्माचार्यशिष्य-श्रीप्रगल्भाचार्यशिष्य-श्रीविद्यारण्ययतिविरचिते श्रीविद्यार्णवाख्ये तन्त्रेऽष्टमः श्वासः॥८॥

●

मध्य में उसकी किरणें तीन सौ साठ हैं। ब्रह्माण्ड में वे व्याप्त किरणें सोम-सूर्य-अनलात्मक हैं। सूर्य की किरणें सोलह सौ सात हैं। चन्द की किरणों तिरसठ सौ हैं। इसी से ब्रह्माण्ड भासमान है और पिण्डाण्ड भी इसी से भासित है। दिन में सूर्य, रात में चन्द्र और सन्ध्याओं में अग्नि काल को प्रकाशित करते हैं। इसलिये ये तीनों कालात्मक हैं। तीन सौ साठ दिनों का हायन होता है। महादेव हायनात्मा प्रजापति हैं। प्रजापति लोककर्ता मरीचि आदि प्रमुख मुनियों का सृजन करते हैं। ये ही लोकों का पालन करते हैं। इसलिये ये सभी लोकरक्षक हैं। शिव हररूप से संहार करते हैं और भवरूप से सृष्टि करते हैं एवं मृडरूप से रक्षा करते हैं। शिव ही सृष्टि-स्थिति और संहार हैं। ये परमेशानी से नियुक्त होकर संसार का प्रवर्तन करते हैं। इसीलिये वेद में भी कहा गया है—तमेव भान्तमनुभाति सर्व तस्य भासा सर्वमिदं विभाति।

**इस प्रकार श्रीविद्यारण्ययतिविरचित श्रीविद्यार्णव तन्त्र के कपिलदेव नारायण-कृत भाषा-भाष्य में अष्टम श्वास पूर्ण हुआ**

●

# अथ नवमः श्वासः

सृष्ट्यादिचक्राणां तादात्म्यकथनम्

**अत्र 'मेरुप्रस्तारकं यन्त्रं नित्यातादात्म्यकं स्मृतम्' इत्यत्र मेरुयन्त्रे सृष्टिक्रमेण पूजने तु प्रमाणमुक्तम्। तत्रायमर्थः—मध्याद्यणिमाद्यन्तपूजा सृष्टिपूजा, तत्र मध्यादि षोडशनित्यादीत्यर्थः। अत एव सृष्टिचक्रं षोडशनित्या-तादात्म्यम्, तथा संहारचक्रं मातृकातादात्म्यं, स्थितिचक्रं वशिन्यादितादात्म्यमिति भावः। एवं श्रीचक्रराजमुद्धृत्य समष्टिविद्यया पुष्पाञ्जलिं दद्यात्। अथवा लोहरत्नादिनिर्मितं वा श्रीपर्ण्यादिसम्भवे पीठे पुरतः संस्थाप्य पुष्पं दद्यात्। समष्टिविद्या तु—प्रणवतारत्रयपूर्वकं मूलमन्त्रमुच्चार्य समस्तप्रकटगुप्तगुप्ततरसम्प्रदायकुलकौलनिगर्भरहस्यातिरहस्यपरा-पररहस्ययोगिनीयुतश्रीचक्रपादुकां पूजयामि नमः, इति। प्रोक्तश्रीचक्रोद्धारस्तु उभयमतसाधारणः, परं तु कादिमते चतुरस्रे पूर्वपश्चिमद्वारद्वयमुक्तमिति विशेषः।**

मेरुप्रस्तार यन्त्र को नित्य तादात्म्यक कहा गया है। जहाँ पर यन्त्र में सृष्टिक्रम से पूजन का प्रमाण कहा गया है, वहाँ पर उसका अर्थ है—मध्य से अणिमादि तक सृष्टिक्रम की पूजा। वहाँ पर मध्यादि षोड़श नित्याओं के लिये प्रयुक्त है, अतएव सृष्टिचक्र का तादात्म्य षोड़श नित्याओं से है। संहारचक्र का तादात्म्य मातृका चक्र से है। स्थितिचक्र का तादात्म्य वशिन्यादि से है। इस प्रकार श्रीचक्र का उद्धार करके समष्टि विद्या से पुष्पाञ्जलि प्रदान करे अथवा लोह-रत्नादि निर्मित या श्रीपर्ण्यादि से सम्भूत पीठ पर अङ्कित करके अपने सामने स्थापित करके पुष्प प्रदान करे। समष्टि विद्या है—ॐ ऐं ह्रीं श्रीं, मूल मन्त्र, समस्त-प्रकटगुप्तगुप्ततरसम्प्रदायकुलकौलिकनिगर्भरहस्य-अतिरहस्यपरापररहस्ययोगिनीयुतश्रीचक्रपादुकां पूजयामि नमः। यह चक्रोद्धार उभयमत-साधारण है; परन्तु कादिमत में चतुरस्र में पश्चिम द्वारद्वय विशेष रूप से कहा गया है।

लोपामुद्रोपासकानां विशेषः

**लोपामुद्रोपासकानां विशेषः भैरवयामले—**

**लोपामुद्रोपासकैस्तु प्रोक्तश्रीचक्रमध्यतः। बिन्दुमध्ये प्रेतबीजं विलिखेत् परमेश्वरि ॥१॥**
**तद्बाह्यस्थत्रिकोणेषु पूर्वदक्षिणसौम्यके। द्वारत्रयं प्रकर्तव्यं यथा द्वाराणि भूपुरे ॥२॥**
**मन्वस्रबाह्यतश्चाष्टदलाग्रेषु महेश्वरि। ग्रन्थयस्तु प्रकर्तव्यास्त्रिशूलाष्टकमेव च ॥३॥**
**ग्रन्थयः प्रणवाभ्यां च सम्पुटत्वेन योजिताः। पूर्वादिग्रन्थिषु तथा पूजयेदष्ट भैरवान् ॥४॥**
**तदग्रेषु दश प्रोक्तान् वटुकान् पूजयेत् क्रमात्। त्रिशूलेषु महादेवि पूजयेदष्ट भैरवीः ॥५॥**
**वृत्तत्रये तु देवेशि भूर्भुवःस्वर्निवासिकाः। योगिनीः पूजयेत्तासां मन्त्रास्तु परमेश्वरि ॥६॥**
**पातालवासिनीभ्यस्तु योगिनीभ्यो नमो नमः। भूर्लोकवासिनीभ्यस्तु योगिनीभ्यो नमो नमः ॥७॥**
**भुवर्लोकनिवासाभ्यो योगिनीभ्यो नमो नमः। (स्वर्लोकवासिनीभ्यस्तु योगिनीभ्यो नमो नमः)॥८॥**

**इति वृत्तत्रये पूज्यमिति विशेषः। अत्र सृष्टिस्थितिसंहारभेदेन प्रस्तारभेदेन च श्रीचक्रभेदा बहवः सन्ति, ते भेदा अग्रे वक्ष्यन्ते—इति तु संक्षेपः।**

लोपामुद्रा के उपासकों के लिये भैरवयामल में कहा गया है कि लोपामुद्रा के उपासकों के लिये पूजा मध्य से करनी चाहिये। बिन्दुमध्य में प्रेतबीज ह्सौः लिखे। उसके बाहर त्रिकोण में, पूर्व-दक्षिण-उत्तर में भूपुर द्वार के समान तीन द्वार बनाये। चतुर्दशार के बाहर और अष्टदल के अग्रभागों में आठ त्रिशूल का ग्रथन करे। ग्रन्थियों को प्रणव से सम्पुटित करके योजित करे। पूर्वादि ग्रन्थियों में आठो भैरवों का पूजन करे। उनके आगे पूर्वोक्त दश वटुकों की पूजा करे। त्रिशूलों में आठ भैरवियों

का पूजन करे। तीनों वृत्तों में भूर्भुव:निवासिनी योगिनियों की पूजा करे। उनके मन्त्र इस प्रकार हैं—

पातालवासिनीभ्यस्तु योगिनीभ्यो नमो नम:। भूर्लोकवासिनीभ्यस्तु योगिनीभ्यो नमो नम:।।
भुवर्लोकनिवासाभ्यो योगिनीभ्यो नमो नम:। स्वर्लोकवासिनीभ्यस्तु योगिनीभ्यो नमो नम:।।

इनकी पूजा वृतत्रय में करनी चाहिये। यहाँ पर सृष्टि-स्थिति-संहारभेद से एवं प्रस्तारभेद से श्रीचक्र के बहुत भेद होते हैं। उन भेदों का वर्णन आगे किया जायगा।

### पात्रासादनपद्धति:

**अत्र पात्रासादनपद्धतिर्लिख्यते—तत्र ध्यानमानसपूजान्ते स्वर्णादिपट्टे कुङ्कुमादिना पूजायन्त्रं विलिख्य स्वपुरत: संस्थाप्याभ्यर्च्य पात्रासादनं कुर्यात्। अत्र पूजायां पात्राण्यतीव प्रशस्तानि। तदुक्तं रुद्रयामले—**

**विना पात्रेण य: कुर्यात्प्रतिष्ठां याज्ञिकी क्रिया। विफला जायते सर्वा वाहनादिधनापहा ।।१।।**
**बलिहीने तु दुर्भिक्षं गन्धहीने त्वभाग्यता। धूपहीने तथोद्वेगं वस्त्रहीने धनक्षयम् ।।२।।**
**छत्रहीने हरेच्छत्रं वितानेन बको भवेत्।**

**वितानं विमानं, तेन हीने।**

**वेदिहीने तु नाश: स्यान्नगरस्य पुरस्य च। कलशैर्बन्धुनाशश्च भवेद्वै गिरिकन्यके ।।३।।**

**कलशैर्हीने इत्यनुषज्यते।**

**तोरणानामभावे तु हन्याज्ज्ञातीन् सबान्धवान्। दक्षिणारहिते सर्वं व्यर्थं स्यान्नात्र संशय: ।।४।।**
**मन्त्रविद्याविहीने तु सम्पूर्णमपि नश्यति। पात्रमन्त्रसमायुक्तं सर्वदोषापहं भवेत् ।।५।।**

यहाँ पात्रासादन पद्धति लिखी जाती है। इसके अनुसार ध्यान एवं मानस पूजा के बाद स्वर्णादि पट्ट पर कुङ्कुमादि से पूजा यन्त्र लिखकर उसे अपने आगे स्थापित करके अर्चन करके पात्रासादन करे। पूजापात्र अतीव प्रशस्त होना चाहिये।

रुद्रयामल में कहा गया है कि बिना पात्रों के यज्ञक्रिया की प्रतिष्ठा जो करता है, उसके सभी कर्म विफल होते हैं। उसके वाहनादि धन का नाश होता है। बलिरहित पूजा से दुर्भिक्ष, गन्धरहित पूजा से अभाग्यता, धूपरहित पूजा से उद्वेग और वस्त्ररहित पूजा से धन का क्षय होता है। छत्रहीन पूजा से पूजक छत्रहीन होता है। वितानहीन से बगुला होता है। वेदी के बिना पूजन करने से नगर एवं पुर का नाश होता है। कलश के बिना पूजन करने से बन्धुनाश होता है। तोरण के अभाव में पूजन करने से जाति-बन्धुओं का नाश होता है। दक्षिणा के बिना सब व्यर्थ होता है। मन्त्रविद्या के बिना पूजन करने से सर्वस्व का नाश होता है। पात्र-मन्त्रसमायुक्त पूजा से सभी दोषों का नाश होता है।

**अन्यत्रापि—**

**एकपात्रं न कर्तव्यं यदि साक्षान्महेश्वर:। मन्त्रा: पराङ्मुखा यान्ति आपदश्च पदे पदे ।।१।।**
**इह लोके दरिद्र: स्यात्परत्र नरकं व्रजेत्। आधारेण विना भ्रंशो न च तृप्यन्ति देवता: ।।२।।**

अन्यत्र भी कहा गया है कि साक्षात् महेश्वर भी हो तो एक ही पात्र से पूजा न करे। इससे मन्त्र पराङ्मुख होते हैं और पग-पग पर आपदाओं का सामना करना पड़ता है। पूजक इस संसार में दरिद्र होता है और परलोक में नरक में जाता है। आधार पर पात्रासादन न करने से देवता तृप्त नहीं होते।

### पात्रविशेषाणां तत्प्रसङ्गात् उपचाराणां च फलाफलवर्णनम्

**तन्त्रान्तरवचनाच्चात्र तावत्पात्रतदाधारतत्प्रमाणतच्छोधनादिविचार: प्रदर्श्यते। तानि पात्राणि तन्त्रराजे— 'त्रिलोहकाचमृत्पात्रे त्वेकस्मिन्नर्घ्यकल्पनम्' इति त्रिलोह: स्वर्णरजतताम्राणि। भैरवीतन्त्रे—**

**पात्रं काञ्चनकाचरूप्यजनितं मुक्ताकपालोद्भवं**
**विश्वामित्रभवं च कामफलदं हैमं श्रिये स्फाटिकम्।**
**तारं प्रीतिदमिष्टसिद्धिजनकं श्रीनारिकेलोद्भवं**
**कापालं स्फुटमत्र सिद्धिजनकं मुक्तिप्रदं मौक्तिकम् ॥१॥ इति।**

**पात्रों के आधार के प्रमाण और उनके शोधनादि विचार**—तन्त्रराज में कहा गया है कि त्रिलोह या मिट्टी के पात्र में अर्घ्य स्थापित करे। त्रिलोह सोना, चाँदी, ताम्बा को कहते हैं।

भैरवीतन्त्र के अनुसार सोना, चाँदी, मोती, नारियल, मिट्टी के पात्रों से कामनायें पूरी होती हैं। सोना से श्री की प्राप्ति होती है एवं स्फटिक के पात्र प्रीतिदायक तथा इष्टसिद्धि के जनक होते हैं। नारिकेल की खोपड़ी के पात्र सिद्धिदायक होते हैं एवं मोती के पात्र मोक्षप्रदायक होते हैं।

**कुलार्णवे—**

**हेमरौप्यशिलाताम्रकपालालाबुमृन्मयम्। नारिकेलं च शङ्खं च मुक्ताशुक्तिसमुद्भवम् ॥१॥**
**पुण्यवृक्षकृतं रम्यं पात्रं संलोलितं शुभम्। इति।**

कुलार्णव के अनुसार सोना, चाँदी, पत्थर, ताम्बा, कपाल, मिट्टी, नारियल, शङ्ख, मोती, सीपी एवं पुनीत वृक्ष की लकड़ी के पात्र सुन्दर, संलोलित एवं शुभ होते हैं।

**पात्राणामुत्तमत्वादिवर्णनम्**

**भैरवयामले—**

**तारपात्रं वरारोहे विज्ञेयं चोत्तमोत्तमम्। नारिकेलोद्भवं देवि ज्ञेयं चोत्तममध्यमम् ॥१॥**
**काचपात्रं तु सुश्रोणि ज्ञेयं चोत्तमकन्यसम्। मध्यमोत्तमकं हैमं तारं मध्यममध्यमम् ॥२॥**
**ताम्रपात्रादिकं चैव प्रोक्तं मध्यमकन्यसम्। कन्यसोत्तमकं बैल्वं ब्रह्मवृक्षजमेव च ॥३॥**
**कन्यसमध्यमं प्रोक्तं मृन्मयं कन्यसाधमम्। इति।**

भैरवयामल के अनुसार मोती के पात्र को सर्वश्रेष्ठ कहा जाता है। नारियल का पात्र उत्तम मध्यम है। काचपात्र उत्तम कन्यसम है। सोने का पात्र मध्यमोत्तम है। तारपात्र मध्यममध्यम है। ताम्रादि के पात्र मध्यम कन्यसम है। बेल का पत्र कन्यसोत्तम है। पलाश का पात्र कन्यसमध्यम है। मिट्टी का पात्र कन्यसाधम है।

**महाहारकतन्त्रे—**

**शृणु देवि प्रवक्ष्यामि नारिकेलविधिं शुभम्। पुरा वै निर्मितं पात्रं विश्वामित्रेण धीमता ॥१॥**
**विश्वामित्रकपालं तु सर्वपात्रोत्तमोत्तमम्। तस्मिन् सम्पूजयेच्चैव सिद्धयोऽष्टौ भवन्ति हि ॥२॥**
**तस्य दर्शनमात्रेण चैकविंशतिकं कुलम्। उद्धरिष्यत्यसन्देहो गृहस्थो भवति प्रिये ॥३॥**
**ब्रह्महत्यादिपापानि तथा विश्वासघातकम्। दृष्ट्वा पात्रं नारिकेलं सर्वपापं प्रणश्यति ॥४॥**
**कन्याकोटिप्रदानानि तथा हेमशतानि च। यो ददाति महेशानि राहुग्रस्ते दिवाकरे ॥५॥**
**तत्फलं कोटिगुणितं नारिकेलार्घ्यदानतः। अलाभे तस्य पात्रस्य चान्यपात्रैस्तु पूजयेत् ॥६॥**
**दृष्ट्वार्घ्यपात्रं देवेशि· ब्रह्माद्या देवतागणाः। नृत्यन्ति सर्वयोगिन्यः प्रीताः सिद्धिं ददन्ति च ॥७॥ इति।**

महाहारकतन्त्र में ईश्वर ने कहा है कि देवि! सुनो, मैं शुभ नारिकेल विधि को कहता हूँ। विद्वान् विश्वामित्र ने पूर्वकाल में इसे बनाया था। विश्वामित्र के अनुसार कपाल सभी पात्रों में श्रेष्ठ है। उससे पूजा करने पर आठो सिद्धियों की प्राप्ति होती है। उसके दर्शनमात्र से ही गृहस्थ के इक्कीस कुलों का उद्धार हो जाता है। ब्रह्महत्यादि पाप, विश्वासघात आदि सभी पाप उसके

दर्शन से ही नष्ट हो जाते हैं। सूर्यग्रहण में सौ सोने को सिक्के के दान का फल तथा करोड़ कन्यादान के फल से करोड़गुना अधिक फल नारिकेल पात्र द्वारा अर्घ्यदान से होता है। इस पात्र के न होने पर दूसरे पात्रों से पूजा करनी चाहिये। नारिकेल के अर्घ्यपात्र को देखते ही ब्रह्मा आदि देवता खुशी से नाचने लगते हैं एवं सभी योगिनियाँ प्रसन्न होकर सिद्धि प्रदान करती हैं।

**देवीपुराणे—**

**हेमराजतपात्राणि काष्ठमृच्छैलजानि च। रत्नादीनि च पात्राणि शुभरेखाङ्कितानि च ॥१॥**
**अर्घ्यनैवेद्यपूजार्थं बलिदाने न कल्पयेत्। इति।**

देवीपुराण में कहा गया है कि सोना, चाँदी, काष्ठ, मिट्टी, पत्थर, रत्नादि के सुन्दर पात्र अर्घ्य, नैवेद्य, पूजा के लिये श्रेष्ठ होते हैं। इनसे बलि प्रदान नहीं करना चाहिये।

### पात्राणां प्रमाणकथनम्

**शिवरहस्ये—**

**हेमपात्रेण सर्वाणि ईहितानि भवन्त्युमे। अर्घ्यं दत्वा तु रौप्येण आयू राज्यं सुतांल्लभेत् ॥१॥**
**ताम्रपात्रेण सौभाग्यं धर्मं मृन्मयसम्भवे। सर्वालाभे तु माहेयं स्वहस्तघटितं यदि ॥२॥**
**आसनं चार्घ्यपात्रं च भग्नमासादयेन्न तु। सर्वत्र स्वर्णवत्ताम्रमर्घ्यपात्रे ततोऽधिकम् ॥३॥**
**पात्राधारास्तथा कार्याः पात्राणीवोत्तमानि च। बलिहोमक्रियार्थं हि विना पात्रं न सिद्ध्यति ॥४॥**
**षट्त्रिंशदङ्गुलं पात्रमुत्तमं परिकीर्तितम्। मध्यमं तु त्रिभागोनं कनिष्ठं द्वादशाङ्गुलम् ॥५॥**
**वस्वङ्गुलविहीनं तु न पात्रं कारयेत्क्वचित्। नाभिविवररूपाणि पुण्डरीकाकृतीनि च ॥६॥**
**शङ्खनीलोत्पलाभानि पात्राणि परिकल्पयेत्। तत्तद्भूतसमानाभमण्डलाभानि कल्पयेत् ॥७॥**
**तदुक्तानि फलान्यत्र कारयेत् परमेश्वरि। यादृशं पात्ररूपं स्यादाधारं तादृगानयेत् ॥८॥ इति।**

शिवरहस्य में भगवान् शिव ने पार्वती से कहा है कि हे उमे! सोने के पात्र से अर्घ्य देने पर सभी ऐहिक सुख मिलते हैं। चाँदी के पात्र से अर्घ्य देने पर आयु, राज्य और पुत्र की प्राप्ति होती है। ताम्रपात्र से सौभाग्य और मिट्टी के पात्र से धर्म की वृद्धि होती है। अन्य पात्रों के अनुपलब्ध होने पर अपने हाथों से निर्मित मिट्टी का पात्र प्रयुक्त करना चाहिये। भग्न आसन और अर्घ्यपात्र को व्यवहार में नहीं लाना चाहिये। ताम्र का अर्घ्यपात्र स्वर्णवत् होता है। पात्राधार और पात्र उत्तम होना चाहिये। बलि एवं होम क्रिया बिना पात्र के सिद्ध नहीं होती। छत्तीस अंगुल के पात्र को उत्तम कहा गया है। चौबीस अंगुल का पात्र मध्यम होता है एवं बारह अंगुल का पात्र कनिष्ठ होता है। आठ अंगुल से कम का पात्र नहीं बनाना चाहिये। नाभि-विवररूप या कमल की आकृति का, शङ्ख या नीलोत्पल के आकार का पात्रों को बनवाये। उसी के अनुरूप नाम एवं मण्डल कल्पित करे। पात्रानुरूप ही फल की प्राप्ति होती है। जिस रूप का पात्र हो, उसी रूप का आधार भी होना चाहिये।

### षट्कर्मसु पात्रविशेषः

**देवीयामले—**

**वश्याकर्षणकर्माणि हेमपात्रे सुरेश्वरि। शान्तिके पौष्टिके चैव राजतं कारयेत्प्रिये ॥१॥**
**लोहपात्रे समुन्नेये मारणोच्चाटने तथा। स्तम्भकार्येषु सर्वेषु विशेषेण तु मृन्मयम् ॥२॥**
**मन्त्रार्णौषधिचूर्णैश्च घटितं पात्रमुत्तमम्। तत्पात्रेण वरारोहे देवतां यस्तु तर्पयेत् ॥३॥**
**षण्मासाभ्यन्तरे तस्य मन्त्रसिद्धिः प्रजायते। तथा मन्त्रार्णनक्षत्रवृक्षोत्थं पात्रमुत्तमम् ॥४॥**
**तेनोत्तमेन पात्रेण तर्पयेत्परदेवताम्। तथैव मन्त्रसिद्धिः स्यान्नात्र कार्या विचारणा ॥५॥**
**एतत्पात्रद्वयं देवि न वक्तव्यं कदाचन। मन्त्रर्क्षयोनिसम्भूतपात्रं चैवोत्तमोत्तमम् ॥६॥**
**परसिद्ध्याह्वानकरं तत्पात्रेण च तर्पणम्। पराभिचारशमनं स्वमन्त्राणाञ्च सिद्धिदम् ॥७॥**

**अक्षरौषधिनक्षत्रयोन्युत्थानि महेश्वरि। पात्राणि श्रीगुरुमुखाज्ज्ञात्वार्चनविधौ क्षिपेत् ॥८॥**
**सर्वकार्येषु कर्तव्यं वैश्वामित्रं च सुव्रते। काष्ठपात्रं विजानीयान्मन्त्राराधनकर्मणि ॥९॥ इति।**

देवीयामल में कहा गया है कि वशीकरण और आकर्षण के लिये सोने का पात्र एवं शान्ति तथा पुष्टि के लिये चाँदी का पात्र होना चाहिये। मारण एवं उच्चाटन में लोहे का पात्र होना चाहिये। स्तम्भन कार्य में मिट्टी का पात्र उत्तम होता है। मन्त्रवर्णों की औषधिचूर्ण से निर्मित पात्र उत्तम होता है। इस पात्र से जो देवता का तर्पण करता है, उसे छः महीने के अन्दर मन्त्रसिद्धि मिल जाती है। इसी प्रकार मन्त्रवर्ण के नक्षत्रवृक्ष के चूर्ण से निर्मित पात्र उत्तम होता है। इस उत्तम पात्र से जो देवता का तर्पण करता है, उसे भी उसी प्रकार की सिद्धि मिलती है, इसमें विचारणीय कुछ नहीं है। इन दोनों पात्रों के बारे में किसी को नहीं बताना चाहिये। मन्त्रनक्षत्र वृक्ष से निर्मित पात्र उत्तमोत्तम होता है; परसिद्धि आह्वान कारक पात्र से तर्पण करे। दूसरे के द्वारा कृत अभिचार के शमन के लिये एवं अपने मन्त्र की सिद्धि के लिये वर्णौषधि नक्षत्र योनि से उत्पन्न पात्र की विधि गुरुमुख से जानकर उनकी आज्ञा पाकर तर्पण करे। सभी कार्यों के लिये नारिकेल का पात्र उत्तम है। मन्त्राराधन कर्म में काष्ठपात्र का व्यवहार करना चाहये।

### अष्टादश पात्राणि

**कुलार्णवे—**
**आदौ कुम्भं तथा शङ्खं श्रीपात्रं शक्तिपात्रकम्। गुरुपात्रं भोगपात्रं बलिपात्रमनुक्रमात् ॥१॥**
**स्ववामाग्रात्तथा स्थाप्यमित्येतत्पात्रपञ्चकम्। अङ्गं वीरं तथा गुह्यं योगिनीपात्रमेव च ॥२॥**
**आत्मनो गणनाथस्य वटुकक्षेत्रपालयोः। प्रोक्षणीसहितानि स्युर्नव पात्राणि सुव्रते ॥३॥**
**स्थापयेत् पृष्ठतो देव्या दूतीपात्रचतुष्टयम्। पात्राण्यष्टादशैतानि देव्याः प्रीतिकराणि च ॥४॥**
**सामान्यार्घ्यविशेषार्घ्यावात्मश्रीचक्रमध्यतः। आद्यपंक्तेरधःस्थाप्यौ विधिवत्परमेश्वरि ॥५॥ इति।**

कुलार्णव में कहा गया है कि पहले कलश के बाद शङ्ख, श्रीपात्र, शक्तिपात्र, गुरुपात्र, भोगपात्र, बलिपात्र—इन पाँच पात्रों को अनुक्रम से अपने बाँयें भाग में स्थापित करे। अङ्ग, वीर, गुह्य, योगिनी पात्र स्थापित करे। आत्मपात्र, गणनाथपात्र, वटुकपात्र, क्षेत्रपालपात्र, प्रोक्षणीपात्र को स्थापित करे। कुल नव पात्रों को स्थापित करे। देवी के पीठ के पीछे चार दूतीपात्र स्थापित करे। सब मिलाकर अट्ठारह पात्र देवी को प्रीतिकर होते हैं। प्रथम पंक्ति के नीचे सामान्यार्घ्य, विशेषार्घ्य की स्थापना अपने और श्रीचक्र के मध्य में करनी चाहिये।

### सामान्यार्घ्यलक्षणम्

**सामान्यार्घ्यलक्षणं भविष्यपुराणे—**
**रक्तबिल्वाक्षतैर्पुष्पैर्दधिदूर्वाकुशैस्तिलैः। सामान्यः सर्वदेवानामर्घ्योऽयं परिकीर्तितः ॥१॥**
**रक्तमत्र कुङ्कुमम्।**
**श्रीमत्त्रिपुरसुन्दर्याः शङ्खं सामान्यकं भवेत्। अन्येषां देविदेवानां सामान्यं चान्यदीश्वरि ॥२॥**

**सामान्यार्घ्य के लक्षण**—भविष्य पुराण के अनुसार श्रीमत्त्रिपुरसुन्दरी के लिये सामान्यार्घ्य पात्र शङ्ख का उत्तम होता है। अन्य देवी-देवताओं के लिये सामान्य पात्र होता है।

### पञ्चपात्रस्थापनस्थानानि

**अर्घ्यादिपञ्चपात्राणि तदधः स्थापयेद्बुधः। अर्घ्यपात्रं तु वायव्ये नैर्ऋत्यां पाद्यपात्रकम् ॥३॥**
**आग्नेय्यां स्नानकलशमीशे त्वाचमनीयकम्। मध्ये तु मधुपर्कः स्यादित्येतत्पात्रलक्षणम् ॥४॥**

उसके बाद अर्घ्यादि पाँच पात्रों को स्थापित करे। वायव्य में अर्घ्यपात्र और नैर्ऋत्य में पाद्य पात्र, आग्नेय में स्नान कलश आचमनीय एवं मध्य में मधुपर्क पात्र स्थापित करे। इतने ही पात्र कहे गये हैं।

**द्वादशाङ्गार्घ्यद्रव्याणि षडङ्गपाद्यद्रव्याणि च**

**आपः क्षीरं कुशाग्राणि अक्षता दधि तण्डुलाः। सहा सिद्धार्थका दूर्वा कुङ्कुमं रोचना निशा ॥५॥**
**अर्घ्योऽयं देवदेव्यास्तु द्वादशाङ्ग उदाहृतः। सिद्धार्थः कुङ्कुमं दूर्वा लोष्टं लामज्जकं शशी ॥६॥**
**अमूनि चात्र द्रव्याणि पाद्यस्य प्रवदन्ति षट्। इति।**

**सारसंग्रहे—'पाद्यं श्यामकदूर्वाब्जविष्णुक्रान्ताद्भिरुत्तमम्।' इति।**

देवी के अर्घ्यपात्र में जल, दूध, कुशाग्र, अक्षत, दही, चावल, सहा, सरसों, दूर्वा, कुङ्कुम, रोचन और निशा डालने से यह द्वादशाङ्ग अर्घ्य होता है। पाद्यपात्र में सरसों, कुङ्कुम, दूर्वा, कूठ, लामज्जक और कपूर—ये छः द्रव्य डालने चाहिये। सारसंग्रह के अनुसार पाद्यपात्र में साँवाँ, दूर्वा, कमल, विष्णुकान्त मिलाना चाहिये।

**आचमनीयद्रव्याणि**

**तथा—**

**फलकच्चोरकर्पूरकुष्ठैलोशीरकाणि च। अमून्याचमनीयस्य द्रव्याणि प्रवदन्ति षट् ॥१॥**

आचमनीय पात्र में फलक, चोर, कपूर, कूठ, इलायची, खश—इन छः द्रव्यों को मिलाना चाहिये।

**मधुपर्कद्रव्याणि**

**मधुपर्के घृतं क्षौद्रं दधि प्रोक्तं मनीषिभिः। दध्यभावे पयः कार्यं मध्वभावे तथा गुडः ॥२॥**
**घृते प्रतिनिधिर्नास्ति जलं तत्र समाचरेत्। अष्टगन्धं समालोड्य स्नानाम्भः साधु साधयेत् ॥३॥**

मधुपर्क में घी, मधु, दही मिलाना चाहिये। दही के न होने पर दूध और मधु के बदले गुड़ मिलाना चाहिये। घी न होने पर जल मिलाना चाहिये। अष्टगन्ध को समालोडित करके स्नानीय बनाना चाहिये।

**पात्रान्तरसंख्या नतदुपयोगः**

**पयोदधिघृतानां च शर्कराक्षौद्रयोस्तथा। पृथक्पात्राणि पञ्च स्युरेकं पञ्चामृतस्य च ॥४॥**
**षट् पात्राणि विशिष्टानि पुनराचमनीयकम्। सप्तमं कोष्ठ्यतोयस्य चाष्टमं नवमं तथा ॥५॥**
**उद्वर्तनस्य देवेशि दशमं शुद्धपाथसः। एतानि दश पात्राणि सौरे शैवे च वैष्णवे ॥६॥**
**गाणपत्ये च मुख्यानि उपपात्राणि शाक्तके। अर्घ्यादिपञ्चपात्राणि त्रिधा संस्थापयेद्बुधः ॥७॥**
**पुनराचमनीयस्य पात्रद्वयमुदाहृतम्। पञ्चायतनपूजायां पञ्चधार्घ्यादिपञ्चकम् ॥८॥**
**विशेषावरणं देवि विशेषार्घ्येण तर्पयेत्। सामान्यावरणं देवि सामान्यार्घ्येण सुन्दरि ॥९॥**
**श्रीपात्रस्थामृतेनैव देवीनां पूजनं भवेत्। शक्तीनां शक्तिपात्रेण गुरूणां गुरुपात्रतः ॥१०॥**
**योगिनीनां चतुष्षष्टिं नवावरणयोगिनीः। योगिनीपात्रतोयेन तर्पयेत् कुलनायिके ॥११॥**
**अन्यानि भोग्यवस्तूनि भोगपात्रेण साधयेत्। भैरवस्य च पात्रेण भैरवांस्तर्पयेद्बुधः ॥१२॥**
**वटुकस्य च पात्रेण वटुकांस्तर्पयेत्ततः। बलिपात्रेण देवेशि बल्युत्सर्जनमाचरेत् ॥१३॥**
**वाराहीकुरुकुल्लादिबलिदेवीश्च तर्पयेत्।**

**अत्रादिपदेन नवदुर्गाबलिः।**

पृथक् पात्र में दूध, दही, घी, शक्कर और मधु मिलाकर पञ्चामृत बनाये। छः पात्रों में से विशिष्ट पात्र में पुनराचमनीय बनाये। सप्तम में कोष्ठतोय, अष्टम-नवम उबटनपात्र, दशम में शुद्ध जल रखे। ये दश पात्र सौर, शैव और वैष्णवों के लिये होते हैं। शक्तिपात्र ही गणेश के पात्र होते हैं। अर्घ्यादि पाँच पात्रों को त्रिधा स्थापित करे। पुनराचमनीय में दो पात्र होते हैं। पञ्चायतन पूजा में अर्घ्यादि के पाँच-पाँच पात्र पाँच जगह स्थापित होते हैं। विशेषावरण में विशेषार्घ्य से तर्पण करे। सामान्य

आवरण में सामान्यार्घ्य से तर्पण करे। श्रीपात्र के अमृत से देवी की पूजा होती है। शक्तियों की पूजा शक्तिपात्र से करे। गुरुओं की पूजा गुरुपात्र से करे। चौंसठ योगिनियों और नवावरण योगिनियों का तर्पण योगिनीपात्र के जल से करे। अन्य भोग्य वस्तुओं को भोगपात्र से अर्पण करे। भैरवपात्र से भैरव का तर्पण करे। वटुकपात्र से वटुक का तर्पण करे। बलिपात्र से बलि प्रदान करे। वाराही कुरुकुल्लादि बलि देवियों का तर्पण करे। साथ ही नवदुर्गा का भी तर्पण करे।

**पञ्चभूतबलिं चैव सर्वभूतबलिं तथा। राजराजेश्वरस्यापि बलिं तेनैव कारयेत्॥१४॥**
**वीराणां वीरपात्रेण तर्पणं समुदाहृतम्। गुह्यपात्रामृतेनैव तर्पयेद् गुह्ययोगिनीः॥१५॥**
**भोगाङ्गं भोगपात्रेण लयाङ्गं चाङ्गपात्रतः। ऊर्ध्वाम्नायक्रमं चैव श्रीविद्यावृन्दपूजनम्॥१६॥**
**विशेषार्घ्येण देवेशि तर्पयेद्भक्तिभावतः। अन्तर्यागं चात्मपूजां चान्तर्हवनमेव च॥१७॥**
**आत्मपात्रस्थतोयेन कुर्याद्देशिकसत्तमः। दूतीयागे प्रयोक्तव्यं दूतीपात्रचतुष्टयम्॥१८॥**
**कुलसद्भावभावाय शक्तिपात्राणि सुन्दरि। पञ्च वा षट् च सप्ताष्टौ नव वा स्थापयेद्बुधः॥१९॥**
**खण्डितं स्फुटितं दग्धं मानहीनमसुन्दरम्। अपवित्रं करोद्भ्रष्टं पशुस्पृष्टं विवर्जयेत्॥२०॥**
**सदा शुद्धाम्लतोयेन प्रक्षाल्य स्थापयेद्बुधः। न कुर्यात् पात्रसाङ्कर्यं द्रव्याणां च विशेषतः॥२१॥**

पञ्चभूत बलि, सर्वभूत बलि, राजराजेश्वरी की बलि भी बलिपात्र से ही करे। वीरों का तर्पण वीरपात्र से करे। गुह्य पात्र के अमृत से गुह्य योगिनियों का तर्पण करे। भोगाङ्ग भोगपात्र से निवेदित करे। लयाङ्ग अङ्गपात्र से निवेदित करे। ऊर्ध्वाम्नाय क्रम से यह श्रीविद्यावृन्द का पूजन होता है। विशेषार्घ्य पात्र से इनका तर्पण करे। अन्तर्याग, आत्मपूजा और अन्तर्हवन आत्मपात्र के जल से करे। दूतीयाग दूतीपात्र-चतुष्टय के जल से करे। कुलसद्भाव के लिये पाँच, छः, सात, आठ या नव पात्रों को स्थापित करे। खण्डित, फूटा हुआ, दग्ध, मानहीन, असुन्दर, अपवित्र, करोद्भ्रष्ट, पशुस्पृष्ट पात्र वर्जित हैं। इन पात्रों को शुद्ध अम्ल जल से प्रक्षालित करके स्थापित करे। पात्र द्रव्यों का साङ्कर्य न करे।

**ऊर्ध्वाम्नायगुरून् देवि विशेषार्घ्येण तर्पयेत्। रश्मिचक्रं च देवेशि नान्यपात्रेण तर्पयेत्॥२२॥**
**अन्यस्य गुरुवर्गस्य गुरुपात्रेण तर्पणम्। पात्रं यत्र भवेत्तत्र प्रोक्षण्यद्भिः समाचरेत्॥२३॥**
**समष्टिव्यष्टियजनं शङ्खतोयेन वै भवेत्। क्षेत्राधिपस्य पात्रेण क्षेत्रपालबलिर्भवेत्॥२४॥**
**गणनाथस्य पात्रेण गणेशस्य बलिर्भवेत्। मध्यदेव्या बलिं देवि श्रीपात्रेण विसर्जयेत्॥२५॥**
**श्रीविद्याया महेशानि पूजायां च विशेषतः। बल्याधाराणि पात्राणि शृणु वक्ष्ये समासतः॥२६॥**
**श्रीगुरोर्बलिपात्रं च वाराह्या बलिपात्रकम्। त्रीणि वै कुरुकुलाया वटुकादेश्चतुष्टयम्॥२७॥**
**पञ्च वै पञ्चभूतानामेकं भूतबलेस्ततः। राजराजेश्वरस्यैकमेकं देव्यास्ततः परम्॥२८॥**
**एकं तु नवदुर्गाया धूपदीपात्रसंयुतम्। इत्यष्टादश पात्राणि सर्वविघ्नहराणि च॥२९॥**
**पात्रपञ्चकमाख्यातं सिद्धद्रव्यस्य शोधने। पूजाद्रव्यस्य रचनद्रव्यार्थं चैकपात्रकम्॥३०॥**

**'कस्तूरिकागुरुसुधाकरकुण्डगोलोत्थजाङ्गलगुडैः सपटीरपङ्कैर्युक्तैः स्वयम्भूकुसुमेने'ति योगिनीतन्त्रवचनात्।**
**अन्यानि भोग्यवस्तूनां गन्धादीनां विशेषतः। मनोहराणि पात्राणि स्थापयेत्पूजयेदपि॥३१॥**
**मार्तण्डस्यार्घ्यदाने तु बृहदर्घ्यं महेश्वरि। एकं प्रस्थजलाग्राहि एकं तर्पणपात्रकम्॥३२॥**
**द्वारादिपूजने शस्तमेकं सामान्यपात्रकम्। तदेव रविपूजायां सामान्यार्घ्यं भवेत्प्रिये॥३३॥**
**पिधानोद्धरणीयुक्तं कलशानां चतुष्टयम्। दुकूलवस्त्रसंवीतं बृहदाधारसंयुतम्॥३४॥**
**शुद्धोदकामृतक्षीरसमयामृतपूरितम्। स्ववामाग्रात्ततः स्थाप्यं देव्या दक्षिणभागतः॥३५॥ इति।**

ऊर्ध्वाम्नाय के गुरुओं का तर्पण विशेषार्घ्य के जल से करे। रश्मिचक्र का तर्पण भी विशेषार्घ्यपात्र के जल से ही

करे; अन्य पात्र से न करे। अन्य गुरुओं का तर्पण गुरुपात्र से करे। जो पात्र न हो, उसका तर्पण प्रोक्षणी पात्र से करे। समष्टि व्यष्टि जनों का तर्पण शङ्खजल से करे। क्षेत्रा-धिप-पात्र से क्षेत्रपाल को बलि प्रदान करे। गणनाथ पात्र से गणनाथ को बलि प्रदान करे। मध्यदेवियों की बलि श्रीपात्र से करे।

श्रीविद्या के पूजन में विशेषत: बल्याधार पात्रों का वर्णन सावधानी से सुनो। श्रीगुरुपात्र वाराही का बलिपात्र है। कुरुकुल्लादि को तीन, वटुकादि को चार, पञ्चभूतों को एक, राजराजेश्वरी देवी को एक एवं नव दुर्गाओं को एक बलि धूप-दीप-अन्नसहित प्रदान करे। ये अट्ठारह पात्र सभी विघ्नों को दूर भगाने वाले हैं। सिद्धद्रव्य के शोधन के लिये अब पाँच पात्रों को बतलाता हूँ। पूजाद्रव्य और रचनद्रव्य के लिये एक पात्र होता है। योगिनीतन्त्र के अनुसार कस्तूरी, अगर, कपूर, कुण्डगोल, जङ्गली गुड़, पटीर के घोल में पुष्प मिलाकर पूजाद्रव्य बनाये। अन्य भोग्य वस्तुओं को, विशेषकर गन्धादि को मनोहर पात्र में रखकर पूजा करे। मार्तण्ड अर्घ्यदान में वृहद् अर्घ्य होता है। एक प्रस्थ जल अँटने लायक एक तर्पण-पात्र स्थापित करे। द्वारादि पूजन में एक ही पात्र होता है। उसी प्रकार सूर्यपूजन में भी एक ही पात्र होता है। पिधानोद्धरणी-युक्त चार कलश होते हैं। उसे दुकूल वस्त्र से वेष्टित करके वृहत् आधार पर स्थापित करे। उसे शुद्ध जल, अमृत, दूध, समयामृत से पूर्ण करे। इसकी स्थापना अपने बाँयें और देवी के दाँयें भाग में करे।

### शुद्धोदककलशलक्षणम्

**शुद्धोदककलशलक्षणं तु मत्स्यपुराणे—**

**..........................दध्यक्षतसमन्वितम् । पञ्चरत्नसमायुक्तं पञ्चभङ्गदलान्वितम् ॥१॥**

**पञ्च भङ्गदलानि—**

**चूताश्वत्थवटप्लक्षोडुम्बराणां च पल्लवा: । स्थापयेदव्रणं कुम्भं वरुणं तत्र विन्यसेत् ॥२॥**
**गङ्गाद्याः सरितः सर्वाः समुद्रांश्च सरांसि च । गजाश्वरथ्यावल्मीकसङ्गमह्रदगोकुलात् ॥३॥**
**मृदमानीय राजेन्द्र सर्वौषधिसमन्विताम् । स्नानार्थं विन्यसेत्तत्र यजमानश्च धर्मवित् ॥४॥**
**सर्वे समुद्राः सरितः सरांसि च नदा ह्रदाः । आयान्तु यजमानस्य दुरितक्षयकारकाः ॥५॥ इति।**

**मत्स्य पुराण के अनुसार शुद्धोदक कलश का लक्षण**—दही-अक्षत से समन्वित, पञ्च रत्नसमायुक्त एवं पञ्च भङ्गदलान्वित कलश स्थापित करे। पञ्च भङ्गदलों में आम, पीपल, वट, पाकड और गूलर के पल्लव होते हैं। कुम्भ में जल भरे। वरुण का विन्यास करे। उसमें गङ्गा आदि नदियों, समुद्र, सरोवर की मिट्टी, घोडसार, हथसार की मिट्टी, दिमकाँड़ की मिट्टी, सङ्गम की मिट्टी, गोशाला की मिट्टी, राजदरबार की मिट्टी और सर्वौषधि डाले। यह यजमान के स्नान लिये बनाये। बनाते समय यह श्लोक पढ़े—सर्वे समुद्रा: सरित: सरांसि च नदा ह्रदा:। आयान्तु यजमानस्य दुरितक्षयकारका:।।

### कलशे क्षेप्यद्रव्याणि

**रुद्रयामले—**

**श्रीकामस्तु न्यसेत्सम्यग्देशवृत्तिकरं शुभम् । काञ्चनं घृतगोधूमान् दूर्वारोचनया सह ॥१॥**
**एतानि पञ्च द्रव्याणि सर्वेषु कलशेषु च । विशेषार्घ्यादिपात्रेषु श्रीपात्रेषु विशेषतः ॥२॥**
**दद्याच्छ्रीकीर्तिसारोग्यपुत्रायुर्जयसिद्धये । इति।**

रुद्रयामल के अनुसार धन की कामना से सम्यक् देश वृत्तिकर शुभ सोना, घी, गेहूँ, दूर्वा, गोरोचन—इन पाँच द्रव्यों को सभी कलशों में डाले। विशेषार्घ्यादि पात्रों में और श्रीपात्र में विशेषकर इन्हें डाले। इससे श्री, कीर्ति, आरोग्य, पुत्र, आयु एवं जय की प्राप्ति होती है।

**देवीपुराणे—**

**अग्निर्ब्रह्मा भवानी च गजवक्त्रो महोरगः । स्कन्दो भानुर्मातृगणा दिक्पालाश्च नवग्रहाः ॥१॥**
**एषां घटेषु प्रत्येकं पूजयित्वा यथाविधि । इति।**

देवीपुराण में कहा गया है कि कलश में अग्नि, ब्रह्मा, भवानी, गणेश, शेषनाग, स्कन्द, सूर्य, मातृकागण, दिक्पाल और नवग्रह की पूजा करे।

### अष्टाङ्गार्घ्यतद्दानफलम्

**गौतमीये—**

**हैमं रूप्यं तथा ताम्रं मार्तिक्यं वा स्वशक्तितः। षट्त्रिंशदङ्गुलं कुम्भं विस्तारोन्नतिशालिनम्॥१॥**
**षोडशं द्वादशं वापि ततो न्यूनं न कारयेत्। अर्घ्यस्य त्रीणि पात्राणि पाद्यस्यापि त्रयं भवेत्॥२॥**
**तथैवाचमनीयानि पात्राणि च विभागशः। इति।**

गौतमीय में कहा गया है कि अपनी शक्ति के अनुसार सोना, चाँदी या मिट्टी का छत्तीस अंगुल उन्नत एवं विस्तार में सोलह या बारह से कम कुम्भ नहीं होना चाहिये। अर्घ्यपात्र तीन, पाद्यपात्र तीन और आचमनीय पात्र भी तीन ही होना चाहिये।

**भैरवीतन्त्रे—**

**यो वाष्टाङ्गार्घ्यमापूर्य देव्या मूर्ध्नि निवेदयेत्। दशवर्षसहस्राणि दुर्गालोके महीयते॥१॥**
**आपः क्षीरं कुशाग्राणि दधि सर्पिः सतण्डुलाः। तिला सिद्धार्थकाश्चैव अष्टाङ्गार्घ्यः प्रकीर्तितः॥२॥**
**दारवेणार्घ्यपात्रेण दत्त्वार्घ्यं विधिवन्नरः। देव्यै तदा महाराज अग्निष्टोमफलं लभेत्॥३॥**
**ताम्रपात्रार्घ्यदानेन पुण्डरीकफलं लभेत्। रौप्यपात्रेण दत्त्वा वै विष्णुयागफलं लभेत्॥४॥**
**अर्घ्यं दत्त्वा तु रौप्येण आयू राज्यं शुभं लभेत्। दत्त्वा सौवर्णपात्रेण लभेद्बहु सुवर्णकम्॥५॥**
**हेमपात्रेण सर्वाणि ईहितानि लभेन्मुने। इति।**

भैरवीतन्त्र में कहा गया है कि जो अष्टाङ्ग अर्घ्य देवी की मूर्धा पर अर्पित करता है, वह दश हजार वर्ष तक दुर्गालोक में रहता है। अष्टाङ्ग अर्घ्य में जल, दूध, कुशाग्र, दही, गोघृत, तण्डुल, तिल और सरसों—ये आठ द्रव्य होते हैं। दारुकाष्ठ के अर्घ्यपात्र से जो मनुष्य विधिवत् देवी को अर्घ्य देता है, उसे अग्निष्टोम का फल मिलता है। ताम्रपात्र से अर्घ्य देने पर पुण्डरीक का फल मिलता है। चाँदी के पात्र से अर्घ्य देने पर विष्णु याग का फल प्राप्त होता है। साथ ही आयु, राज्य और शुभता की प्राप्ति होती है। सोने के पात्र से अर्घ्य देने पर बहुत सोना के साथ सभी ऐहिक सुखों की प्राप्ति होती है।

### बलिदानयजनादौ पात्रसंख्यानम्

**भैरवयामले—**

**पात्रद्वयं तु निर्माल्यवासिन्याः शिवदिक्स्थितम्। पञ्चायतनपूजायां दश पात्राणि वै क्षिपेत्॥१॥ इति।**

**भैरवीतन्त्रे—**

**छागादिबलिदाने तु नव पात्राणि स्थापयेत्। बलिपात्राणि पञ्च स्युः रुधिरस्यैकपात्रकम्॥१॥**
**अपरं मांसखण्डानां मस्तकाधारमेव च। एकं पक्वस्य मांसस्य…………………॥२॥ इति।**

**रुद्रयामले—**

**अर्घ्यादिपञ्चपात्राणि कुमारीपूजने पृथक्। स्थापनीयानि यत्नेन यदीच्छेत्सिद्धिमात्मनः॥१॥ इति।**

**वाराहीतन्त्रे—**

**दम्पतीयजने चैव सुवासिन्याः प्रपूजने। योगिनीनां समर्चायां पञ्चाशन्मिथुनार्चने॥१॥**
**यजने कालनित्याया धातुदैवतपूजने। गुरुमण्डलपूजायां दिनेशानां तथैव च॥२॥**
**वारेशार्चननक्षत्रदेवतार्चनयोस्तथा। अक्षरौषधिपूजायां जपमालाप्रपूजने॥३॥**
**पुस्तकस्य च पूजायामग्निपूजाविधौ तथा। अर्घ्यादिपञ्चपात्राणि सम्पाद्यानि पृथक्पृथक्॥४॥ इति।**

**कुण्डप्रकाशे—**

**होमे तु दश पात्राणि आज्यस्थालीद्वयं तथा। चरुस्थालीद्वयं चैव प्रणीता प्रोक्षणी तथा ॥१॥**
**स्रुक्स्रुवौ पूर्णपात्रं च होमद्रव्यस्य चापरम्। मुख्यान्येतानि पात्राणि………………… ॥२॥ इति।**

भैरवयामल में कहा गया है कि निर्माल्यवासिनियों के लिये ईशान में दो पात्र स्थापित करे। पञ्चायतन पूजा में दश पात्र स्थापित करे।

भैरवीतन्त्र के अनुसार छाग बलिदान में दश पात्र स्थापित करे। पाँच बलिपात्र और एक रुधिरपात्र, मांसखण्ड के लिये एक पात्र, मस्तक रखने के लिये एक पात्र और मांस के लिये एक पात्र स्थापित करे।

रुद्रयामल के अनुसार यदि सिद्धि की कामना हो तो कुमारी-पूजन में अर्घ्यादि पाँच पात्र स्थापित करे।

वाराहीतन्त्र के अनुसार दम्पती यजन में, सुवासिनी पूजन में, योगिनियों के अर्चन में पचास जोड़ी पूजन में, कालनित्या के धातु दैवत पूजन में, गुरुमण्डल पूजन में, सूर्यों के पूजन में, वारेशों के अर्चन में, नक्षत्रदेवता के अर्चन में, वर्णौ-षधि-पूजन में, जपमाला-पूजन में, पुस्तक की पूजा में, अग्निपूजा विधि में अर्घ्यादि पाँच पात्रों की स्थापना अलग-अलग करे।

कुण्डप्रकाश के अनुसार हवन में दश पात्र होते है, जैसे—आज्यस्थाली दो, चतुस्थाली दो, प्रणीता-प्रोक्षणी दो, स्रुक-स्रुवा दो, पूर्ण पात्र, हवनसामग्री पात्र—इतने ही मुख्य पात्र होते हैं।

### पात्राधारादिपूजाविधिः

**नारदीये—**

**देवाग्रतः स्ववामाग्रे त्रिकोणं चन्दनाम्भसा। वृत्तेन वेष्टितं बाह्ये चतुरस्रेण चैव हि ॥१॥**
**विरच्य मुद्रया मत्स्यरूपया साधको भुवि। इति।**

**सारसंग्रहे—**

**त्रिकोणं वृत्तसंवीतं चतुरस्रेण वेष्टितम्। गन्धलिप्ते स्ववामाग्रे विदध्यान्मत्स्यमुद्रया ॥१॥**
**सम्पूज्य गन्धैर्देवार्घ्यमण्डलाय नमोऽणुना। अङ्गानि चतुरस्रस्य कोणेषु पुरतस्तथा ॥२॥**
**दिक्षु चास्त्रं समभ्यर्च्य शङ्खाधारं प्रविन्यसेत्। मूलेन क्षालितं शङ्खाधारं संस्थापयामि च ॥३॥**
**कालं सबिन्दुकं तद्वद्भृजङ्गेशं समुद्धरेत्। वह्न्यन्ते मण्डलायेति तथा धर्मप्रदेति च ॥४॥**
**दशकलात्मने प्रोक्त्वा नमो गन्धादिभिर्यजेत्। वह्नेर्दश कलास्तत्र प्रादक्षिण्येन पूजयेत् ॥५॥ इति।**

नारदीय में कहा गया है कि देवता के आगे, अपने बाँयें चन्दन जल से त्रिकोण वृत्त वेष्टित उसके बाहर चतुरस्र मत्स्य मुद्रा से भूमि पर बनाये।

सारसंग्रह में कहा गया है कि अपने वामाग्र में गन्धलिप्त मत्स्य मुद्रा से त्रिकोण, इसके बाहर वृत्त, तब चतुरस्र बनाकर वेष्टित करे। 'देवार्घ्यमण्डलाय नमः' से उसका पूजन करे। चतुरस्र के कोनों में और आगे अङ्गों का पूजन करे। चारो दिशाओं में अस्त्र का पूजन करे। उस पर शङ्ख के लिये आधार रखे। उस समय मूल मन्त्र से क्षालित शङ्खाधार को स्थापित करे। मन्त्र कहे—शङ्खाधारं स्थापयामि, ॐ क्लीं अग्निमण्डलाय धर्मप्रददशकलात्मने नमः। गन्धादि से पूजन करे। अग्नि की दश कलाओं का पूजन प्रदक्षिणक्रम से करे।

**कुलार्णवे—**

**आधारेण विना भ्रंशो न च तृप्यन्ति मातरः। तस्माद्विधिवदाधारं कल्पयेत्कुलनायिके ॥१॥**
**आधारं त्रिपदं प्राहुः षट्पदं वा चतुष्पदम्। अथवा वर्तुलाकारं कुर्याद् देवि मनोहरम् ॥२॥**

**इत्येतानि सामान्यवचनानि, विशेषस्तु प्रागेवाभिहितः।**

कुलार्णव में कहा गया है कि आधार के बिना पूजा में भ्रंश होता है। मातायें तृप्त नहीं होतीं। इससे आधार को विधिवत् स्थापित करे। आधार में तीन, चार या छ: पद होते हैं। आधार को अतीव मनोहर वर्तुलाकार बनाना चाहिये।

**रुद्रयामले—**

**धूम्रार्चिरूष्मा ज्वलिनी ज्वालिनी विस्फुलिङ्गिनी। सुश्री: स्वरूपा कपिला हव्यकव्यवहे तथा ॥२॥**
**वह्नेश्चैता: कला ज्ञेया दश धर्मप्रदा: मता:। इति।**

**सारसंग्रहे—**

**अस्त्रेण क्षालितं शङ्खं तत्र संस्थाप्य पूजयेत्। शङ्खमानं तु प्रादेशं चतुरङ्गुलमुच्छ्रितम् ॥१॥**
**अर्घ्यपात्रमिति प्रोक्त्वा स्थापयामीति मन्त्रत:। अहमर्थप्रदायेति वदेत द्वादशेत्यपि ॥२॥**
**कलात्मने पदं प्रोक्त्वा अर्घ्यपात्राय हृन्मनु:। अनेन शङ्खमभ्यर्च्य कला: सूर्यस्य पूजयेत् ॥३॥ इति।**

**यामले—**

**तपिनी तापिनी धूम्रा मरीचिर्ज्वालिनी रुचि:। सुषुम्ना भोगदा विश्वा बोधिनी धारिणी क्षमा ॥१॥**
**एता द्वादश सम्पूज्या रवेरर्थप्रदा: कला:। इति।**

रुद्रयामल में कहा गया है कि धूम्रार्चि, उष्मा, ज्वलिनी, ज्वालिनी, विस्फुलिङ्गिनी, सुश्री, सुरूपा, कपिला, हव्यवाहिनी, कव्यवाहिनी—अग्नि की ये दश कलायें धर्मप्रदा हैं।

सारसंग्रह में कहा गया है कि अस्त्रमन्त्र 'फट्' से शङ्ख को धोकर स्थापित करे, पूजा करे। शङ्ख एक वित्ता लम्बा और चार अंगुल ऊँचा होना चाहिये। इस अर्घ्य पात्र को मन्त्र से स्थापित करे। सूर्यमण्डलाय अर्थप्रदद्वादशकलात्मने अर्घ्यपात्राय नम: से शङ्खपात्र की पूजा करके सूर्य की बारह कलाओं का पूजन करे।

यामल के अनुसार तपिनी, तापिनी, धूम्रा, मरीचि, ज्वालिनी, रुचि, सुषुम्ना, भोगदा, विश्वा, बोधिनी, धारिणी और क्षमा—ये बारह सूर्य की कलायें हैं। ये अर्थप्रदा हैं। इनकी पूजा करे।

**सारसंग्रहे—**

**तत: सुधामयैस्तोयैर्मूलान्ते मातृकां पठन्। विलोमां पूजयेत्तत्र पूजको मनुनामुना ॥१॥**
**अर्घ्यपात्रं पूरयामित्युक्त्वा सम्पूरयेत्तत:। इति।**

**शारदातिलके—**

**………………… बिन्दुस्रुतसुधामयै:। तोयै: सुगन्धिपुष्पाढ्यै: पूजयेत्तं यथाविधि ॥१॥**

**बिन्दुर्भ्रूमध्यं तत्र चन्द्रमण्डलस्य विद्यमानत्वात्। सारसंग्रहे—**

**कर्णचन्द्रौ बिन्दुयुक्तौ कामप्रदपदं तत:। षोडशान्ते कलाशब्दमात्मने नम इत्यथ ॥१॥**
**गन्धपुष्पै: समभ्यर्च्य कलाषोडशकं यजेत्। इति।**

**कर्ण उकार:, चन्द्र: सकारो, बिन्दुरनुस्वारस्तेन उंसं इति। यामले—**

**अमृता मानदा पूषा तुष्टि: पुष्टी रतिर्धृति:। शशिनी चन्द्रिका कान्तिर्ज्योत्स्ना श्री: प्रीतिरङ्गदा ॥१॥**
**पूर्णा पूर्णामृता कामदायिन्य: स्वरगा: कला:। सोममण्डलमध्यस्था: ……………………… ॥२॥ इति।**

सारसंग्रह में कहा गया है कि अ से क्ष तक और क्ष से अ तक अनुलोम-विलोम मातृका पाठ करके अर्घ्यपात्र को अमृतमय जल से भरे।

शारदातिलक के अनुसार बूँद-बूँद गिरते अमृतरूपी जलों एवं सुगन्धित फूलों से यथाविधि पूजन करे। भ्रूमध्य में बिन्दु में चन्द्रमण्डल के विद्यमान होने से यहाँ सुधामय कहा गया है।

सारसंग्रह में कहा गया है कि उं सं कामप्रदषोडशकलात्मने नमः से बन्धूकपुष्प से पूजन करके षोड़श कलाओं का पूजन करे।

यामल में कहा गया है कि अमृता, मानदा, पूषा, तुष्टि, पुष्टि, रति, धृति, शशिनी, चन्द्रिका, कान्ति, ज्योत्स्ना, श्री, प्रीति, अङ्गदा, पूर्णा और पूर्णामृता—ये सोलह कामदायिनी स्वरगा कलायें सोममण्डल के मध्य में स्थित रहती हैं।

**सारसंग्रहे—**

**प्राग्वत्तीर्थं समावाह्य मूलमन्त्रेण तत्र च। संयोज्य नेत्रमन्त्रेण पुष्पं न्यस्य शिखाणुना ॥१॥**
**प्रदर्श्य गालिनीमुद्रां मुद्रया धेनुसंज्ञया। अमृतीकृत्य विधिवत्सुधाबीजेन साधकः ॥२॥**
**ध्यात्वेष्टदेवतां तत्र सकलीकृत्य देशिकः। अङ्गन्यासेन चास्त्रेण कलयेच्च दिशो दश ॥३॥**
**नेत्रमन्त्रेण संवीक्ष्य मुद्रया शङ्खसंज्ञया। अवष्टभ्य(गुण्ठ्य) तदुद्दीप्य मुद्रया योनिरूपया ॥४॥**
**गन्धपुष्पादिभिस्तत्र पूजयेदिष्टदेवताम्। षडङ्गानि च सम्पूज्य मन्त्रयेन्मूलमन्त्रतः ॥५॥**
**अष्टकृत्वस्ततश्चार्घ्यं छादयेन्मत्स्यमुद्रया। इति।**

**नारदीये—'वीक्षणं नेत्रमन्त्रेण न चेन्मूलेन मन्त्रवित्' इति। मूलेनेति पञ्चाङ्गपरं तत्र नेत्रमन्त्राभावात्। अत्रापि सर्वत्र तत्तदङ्गमन्त्राणामेवोपादानं हृदयादिपदैरिति अङ्गरूपैः। कवचेनावगुण्ठ्येति तत्तन्मुद्रयेति शेषः। सारसंग्रहे—'तच्छङ्खस्थं जलं किञ्चित् कुम्भतोये विनिक्षिपेत्' इति। शारदातिलके—**

**अर्घ्यस्योत्तरतः कार्यं पाद्यं साचमनीयकम्। मधुपर्कं च संस्थाय त्रिकोणेषु यथाक्रमम् ॥१॥**
**एकैकपात्रं मन्त्रेण ह्यष्टकृत्वोऽभिमन्त्रयेत्। इति।**

सारसंग्रह में कहा गया है कि पूर्ववत् तीर्थों का आवाहन करे। मूल मन्त्र के साथ नेत्रमन्त्र से फूल चढ़ावे। शिखा मन्त्र से पुष्प चढ़ाये। गालिनी मुद्रा दिखाये। धेनुमुद्रा से सुधाबीज के द्वारा विधिवत् उसका अमृतीकरण करे। देवता का ध्यान करके सकलीकरण करे। अंगन्यास मन्त्र और अस्त्रमन्त्र से दशो दिशाओं में पूजन करे। नेत्रमन्त्र से उसका वीक्षण करे। शङ्खमुद्रा से अवगुण्ठन करे। योनिमुद्रा से उद्दीपन करे। तब गन्ध-पुष्प आदि से उसमें इष्टदेवता का पूजन करे। उसमें षडङ्गों का पूजन करे। मूल मन्त्र से मन्त्रित करे। आठ कृत्य करके मत्स्य मुद्रा से उसे ढँके। नारदीय के अनुसार नेत्रमन्त्र मूल मन्त्र को कहते हैं। सारसंग्रह के अनुसार शङ्ख-जल में कुछ कलशजल मिलाये। शारदातिलक में कहा गया है कि अर्घ्य के बाद पाद्य, आचमनीय और मधुपर्क की स्थापना त्रिकोण में यथाक्रम करे। प्रत्येक पात्र में आठों कृत्य के बाद मूल मन्त्र से मन्त्रित करे।

**उत्तरतन्त्रे—'तद्दद्यात् कांस्यपात्रेण रौक्मश्वेतभवेन वा' इति। श्वेतं रूप्यम्। वाराहपुराणे—**

**परमं यत्परं धाम मधुसंज्ञं तदुच्यते। तदाप्यते यदा तेन मधुपर्कः सदा स्मृतः ॥१॥ इति।**

**शारदायाम्—**

**दक्षिणे प्रोक्षणीपात्रमाधायाद्भिः प्रपूरयेत्। किञ्चिदर्घ्याम्बु संगृह्य प्रोक्षण्यम्भसि निक्षिपेत् ॥१॥ इति।**

**नारदपञ्चरात्रे—'पुनराचमनीयार्थं पात्रं संस्थापयेत्ततः' इति। प्रपञ्चसारे—**

**गन्धपुष्पाक्षतयवकुशाग्रतिलसर्षपाः। दूर्वा चेति क्रमादर्घ्यद्रव्याष्टकमुदीरितम् ॥१॥ इति।**

**अक्षतास्तण्डुलाः।**

उत्तरतन्त्र के अनुसार कांस्यपात्र या रजतपात्र में इनकी स्थापना करे। वाराहपुराण में कहा गया है कि जो परम धाम है, उसका ही नाम मधु है, इसी से इसे मधुपर्क कहा गया है। शारदातिलक के अनुसार अपने दाँयें प्रोक्षणी पात्र को आधा भरे और अर्घ्यजल थोड़ा डाले। नारदपञ्चरात्र में कहा गया है कि इसके पश्चात् तब पुनराचमनीय पात्र स्थापित करे। प्रपञ्चसार के अनुसार अर्घ्य द्रव्याष्टक में—गन्ध, पुष्प, अक्षत, यव, कुशाग्र, तिल, सरसों और दूर्वा होते हैं। तण्डुल (चावल) को ही अक्षत कहा जाता है।

नारदपञ्चरात्रे विष्णोरर्घ्यमुक्तम्—

सिद्धार्थकास्तिला दूर्वाः सयवास्तिलतण्डुलाः । तोयक्षीरघृतोपेतमिदमर्घ्यमुदाहृतम् ॥१॥ इति।

सिद्धार्थाः सर्षपाः। दूर्वाः पत्रत्रयान्विताः। 'पत्रत्रयान्विता दूर्वाः प्रशस्ता अर्घ्यकर्मणि' इति सोमशम्भुवचनात्। प्रपञ्चसारे—

पाद्यं श्यामाकदूर्वाब्जविष्णुक्रान्ताभिरुच्यते । जातीलवङ्गकक्कोलैर्मतमाचमनीयकम् ॥

जाती जातीफलम्। 'तशाचमनपात्रेऽपि दद्याज्जातीफलं मुने' इत्यगस्त्यसंहितावचनात्। जातीफलादीनि चूर्णितानि देयानि। 'चूर्णयित्वा यथान्यायं दद्यादाचमनीयकम्' इति फेत्कारिणीतन्त्रवचनात्। लिङ्गपुराणे—

कुशाग्राण्यक्षताश्चैव यवव्रीहितिलानि च । आज्यसिद्धार्थपुष्पाणि भसितं चार्घ्यपात्रके ॥१॥
कुशपुष्पयवव्रीहिबहुमूलतमालकम् । दापयेत्प्रोक्षणीपात्रे भसितं प्रणवेन च ॥२॥
उशीरं चन्दनं चैव पाद्ये चैव प्रकल्पयेत् । जातीकक्कोलकर्पूरबहुमूलतमालकम् ॥३॥
चूर्णयित्वा यथान्यायं क्षिपेदाचमनीयकम् ।

बहुमूलं दूर्वा ।

सहस्रपरमा देवि शतमूला शताङ्कुरा । सर्वं हरतु मे पापं दूर्वा दुःस्वप्ननाशिनी ॥१॥

शतशब्दस्य बहुत्ववाचकत्वात्। प्रपञ्चसारे—'शुद्धाभिरद्भिर्विहितं पुनराचमनीयकम्' इत्यत्र शुद्धाभिरित्युक्तेर्जात्यादि न देयमित्यवगम्यते। अर्घ्यादिद्रव्यालाभे तु शौनकः—'एषामभावे पुष्पादि तत्तद्भावनया क्षिपेत्।' इति। मन्त्रतन्त्रप्रकाशे—'द्रव्याभावे प्रदातव्याः क्षालितास्तण्डुलाः शुभाः' इति। भसितं तु शिवपूजायामेव। आद्राचारे (आद्याभावे) तु अनुकल्पास्तत्प्रमाणवचनानि च तत्प्रयोगे प्रदर्श्यन्ते।

नारदपञ्चरात्र में विष्णु अर्घ्य का कथन किया गया है। सरसों, तिल, दूब, यव, तण्डुल, जल, दूध और घी से विष्णु का अर्घ्य उत्तम होता है। प्रपञ्चसार के अनुसार पाद्य पात्र में साँवाँ, दूब, विष्णुकान्ता, जायफल, लवङ्ग एवं कक्कोल—इनका चूर्ण डालना चाहिये। फेत्कारिणी तन्त्र के अनुसार आचमनीय में इनका चूर्ण डालना चाहिये। लिङ्गपुराण के अनुसार अर्घ्यपात्र में कुशाग्र, अक्षत, यव, चावल, तिल, आज्य, सरसों, फूल एवं भस्म डालना चाहिये। प्रोक्षणी पात्र में कुश, फूल, यव, चावल, दूब, तमालभस्म प्रणव से मिलाना चाहिये। पाद्यपात्र में खश और चन्दन मिलाना चाहिये। आचमनीय पात्र में जायफल, कक्कोल, कपूर, दूर्वामूल, तमाल का चूर्ण बनाकर डालना चाहिये। दूर्वा का मन्त्र है—सहस्रपरमा देवि शतमूला शताङ्कुरा। सर्वं हरतु मे पापं दूर्वा दुःस्वप्ननाशिनी।।

मन्त्र में शत शब्द बहुत्व का वाचक है। प्रपञ्चसार में कहा गया है कि शुद्ध जल से पुनः आचमनीय देना चाहिये। तात्पर्य यह है कि उसमें जाति आदि देय नहीं हैं। अर्घ्यादि द्रव्य के उपलब्ध न होने पर शौनक के अनुसार इनकी भावना से पुष्पादि डालना चाहिये। मन्त्रतन्त्रप्रकाश के अनुसार द्रव्य के अभाव में क्षालित तण्डुल प्रदान करे। भस्म तो केवल शिवपूजा में ही डालना चाहिये। इनके अभाव में अनुकल्प डालना चाहिये।

### पात्रासादनप्रयोगः

अथ पात्रासादनप्रयोगः—तत्रादौ शुद्धोदककलशस्थापनमत्र कालीमते प्रथमतः शङ्खस्थापनं कृत्वा तदनन्तरं कलशस्थापनं विधेयम्। कुलार्णवे—

शङ्खस्य वामभागे तु कलशस्थापनं भवेत् । मण्डले स्थापयेत्कुम्भं सौवर्णं राजतं तथा ॥१॥
ताम्रं भूमिमयं वापि यद्वा लोहजवर्जितम् । इति।

**पात्रासादन प्रयोग**—पहले शुद्धोदक कलश स्थापित करे। काली मत से पहले शङ्खस्थापन करने के पश्चात्

आत्मान्तरात्मपरमात्मज्ञानात्मेत्यादिचतुष्टयक्लृप्तं चतुरस्रं कुण्डल्यग्निसमुज्ज्वलं कुण्डं ध्यात्वा, तत्र श्रीदेवतां ध्यात्वा तन्मुखे मूलविद्यान्ते 'अहन्तां जुहोमि स्वाहा' इत्याद्यहन्तासत्यपैशुन्यकामक्रोधलोभमोहमदमात्सर्याणि सुषुम्नास्रुग्युक्तमनःस्रुवेण प्रत्येकं हुत्वा, पुनर्हृदयकमले भुक्तवतीं ध्यात्वा उत्तरापोशानादिसर्वोपचारैराराध्य, मूलविद्यां यथाशक्ति जपित्वा जपं समर्प्य मूलविद्यया व्यापकं विन्यस्य, कराभ्यांपुष्पाञ्जलिमादाय मातृकाम्भोजत्वेन कल्पयित्वा त्रिखण्डां मुद्रां बद्ध्वा, हृदि श्रीचक्रराजे देवीं यथोक्तरूपां सपरिवारां ध्यात्वा तेजोरूपतामापाद्यान्तर्मुद्राप्रयोगेण मूलाधारात् कुण्डलिनीमुत्थाप्य तया सह षट्चक्रभेदक्रमेण हृदयान्तः स्फुरन्तीं तां तेजोमयीं सुषुम्नामार्गेण ब्रह्मरन्ध्रं नीत्वा, परतेजःसङ्गमेनामृतमहाम्बुधौ क्षणं विश्रम्य शिवशक्तिसामरस्यसुखमनुभूय, ४ हस्रैं हसकलह्रीं हस्रौः नमः श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—

महापद्मवनान्तःस्थे कारणानन्दविग्रहे। सर्वभूतहिते मातरेह्येहि परमेश्वरि॥
एह्येहि देवदेवेशि त्रिपुरे देवपूजिते। परामृतप्रिये शीघ्रं सान्निध्यं कुरु सिद्धये॥
देवेशि भक्तसुलभे परिवारसमन्विते। यावत्त्वां पूजयिष्यामि तावत्त्वं सुस्थिरा भव॥

इत्यावाहनमन्त्रमुच्चार्य वहन्नासापुटाध्वना त्रिखण्डामुद्रामुद्रितकरस्थपुष्पाञ्जलौ तत्तेजः समानीय, श्रीपीठान्तःकल्पितमूर्तेः शिरसि ब्रह्मरन्ध्रस्थाने सन्निवेश्य, कामेश्वराङ्कस्थां सावरणां श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीं सर्वावयवभावेन ध्यायन् मूलमुच्चार्य श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि इह तिष्ठ तिष्ठेति स्थापिन्या मुद्रया संस्थाप्य, तथैव इह सन्निधेहि सन्निधेहीति सन्निधापनीयमुद्रया सन्निधाप्य, पुनस्तथैव सन्निरुध्यस्व सन्निरुध्यस्व इति सन्निरोधिन्या सन्निरुध्य, तथैव सम्मुखीभव सम्मुखीभव इति तन्मुद्रया सम्मुखीकृत्य, तथैवावगुण्ठिता भव तथैवावगुण्ठिता भव इति तन्मुद्रयावगुण्ठ्य, देव्यङ्गे षडङ्गविन्यासेन सकलीकृत्य, तथैव धेनुमुद्रयामृतधारयाभिषेचनेनामृतीकृत्य, तथैव महामुद्रया परमीकृत्य एता आवाहन्यादिनवमुद्राः प्रदर्श्य, ततो मूलविद्यां पूर्वोक्तदीपिनीविद्यामकारादिक्षकारान्तां मातृकां चोच्चार्य मूलेन देवीं त्रिः सम्प्रोक्ष्य, ४ 'श्रींह्रींक्लींहंगणपकालिके सौः सकलह्रींक्लींह्लींक्रींश्रीं' इति जीवन्यासविद्यया देव्या हृदयकमले जीवं संस्थाप्य प्राणप्रतिष्ठां कुर्यात्।

**श्रीचक्र-पूजा**—अपने हृदयकमल में श्रीचक्र का ध्यान करके उसके मध्य में देवी का ध्यान करे। देवताओं द्वारा सेवनीय ध्यान इस प्रकार है—

जपाकुसुमसङ्काशां दाडिमीकुसुमोपमाम्। पद्मरागप्रतीकाशां कुङ्कुमोदरसन्निभाम्॥
स्फुरन्मुकुटमाणिक्यकिङ्किणीजालमण्डिताम्। कालालिकुलसङ्काशकुटिलालकपल्लवाम्॥
प्रत्यग्रारुणसङ्काशवदनाम्भोजमण्डलाम्। किञ्चिदर्धेन्दुकुटिलललाटमृदुपट्टिकाम्॥
पिनाकधनुराकारभ्रूलतां परमेश्वरीम्। आनन्दमुदितोल्लोललीलान्दोलितलोचनाम्॥
स्फुरन्मयूखसङ्घातविलसद्धेमकुण्डलाम्। सुगण्डमण्डलाभोगजितेन्द्वमृतमण्डलाम्॥
विश्वकर्माविनिर्माणसूत्रसुस्पष्टनासिकाम्। ताम्रविद्रुमबिम्बाभरक्तोष्ठीममृतोपमाम्॥
दाडिमीबीजवन्नाभदन्तपंक्तिविराजिताम्। रत्नद्वी(दी)पसमुद्भासिजिह्वां मधुरभाषिणीम्॥
स्मितमाधुर्यविजितमाधुर्यरससागराम्। अनौपम्यगुणोपेतचिबुकोद्देशशोभिताम्॥
कम्बुग्रीवां महादेवीं मृणाललिलितैर्भुजैः। मणिकङ्कणकेयूरभारखिन्नैः प्रशोभिताम्॥
रक्तोत्पलदलाकारसुकुमारकराम्बुजाम्। कराम्बुजनखज्योतिर्वितानितनभस्तलाम्॥
मुक्ताहारलतोपेतसमुन्नतपयोधराम्। त्रिवलीवलयायुक्तमध्यदेशसुशोभिताम्॥
लावण्यसरिदावर्त्ताकारनाभिविभूषिताम्। अनर्घरत्नघटितकाञ्चीयुक्तनितम्बिनीम्॥
नितम्बबिम्बद्विरदरोमराजीवराङ्कुशाम्। कदलीललितस्तम्भसुकुमारोरुमीश्वरीम्॥
लावण्यकदलीतुल्यजङ्घायुगलमण्डिताम्। गूढगुल्फपदद्वन्द्वप्रपदाजितकच्छपाम्॥

नूपुरैर्विलसत्पादपङ्कजातिमनोहराम् । ब्रह्मविष्णुशिरोरत्ननिर्घृष्टचरणाम्बुजाम् ।।
तनुदीर्घाङ्गुलीभास्वन्नखचन्द्रविराजिताम्। शीतांशुशतसङ्काशकान्तिसन्तानहासिनीम् ।।
लौहित्यजितसिन्दूरजपादाडिमरागिणीम्। रक्तवस्त्रपरीधानां पाशाङ्कुशकरोद्यताम्।।
रत्नपुष्पनिविष्टां च रक्ताभरणमण्डिताम्। चतुर्भुजां त्रिनेत्रां च पञ्चबाणधनुर्धराम्।।
कर्पूरशकलोन्मिश्रताम्बूलापूरिताननाम्। महामृगमदोद्दामकुङ्कुमारुणविग्रहाम् ।।
सर्वशृङ्गारवेषाढ्यां सर्वाभरणभूषिताम्। जगदाह्लादजननीं जगद्रञ्जनकारिणीम्।।
जगदाकर्षणकरीं जगत्कारणरूपिणीम्। सर्वमन्त्रमयीं देवीं सर्वसौभाग्यसुन्दरीम्।।
सर्वलक्ष्मीमयीं नित्यां परमानन्दनन्दिताम्।

इस रूप की देवी के रूप का ही अपने को मानकर मूल विद्या से अपने शिर पर पुष्पाञ्जलि देवे। फिर अपने हृदयकमल में यथोक्तरूपा भगवती का साङ्ग-सावरण ध्यान करे। मानसोपचारों से देवी को पूजकर नैवेद्य अर्पित करे। भोजन के अवसर पर अन्तर्वैश्वदेव करे। जैसे—

मूलाधार में आत्मा, अन्तरात्मा, परमात्मा, ज्ञानात्मा—इन चार से चतुरस्र कुण्ड की कल्पना करे। उसमें कुण्डलिनीरूपी अग्नि को प्रज्वलित करे। उसमें श्री देवता का ध्यान करके उसके मुख में मूल विद्या से 'अहन्ता जुहोमि स्वाहा' से अहन्ता की आहुति डाले। अहन्ता, सत्य, पैशुन्य, काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य को सुषुम्नारूपी स्रुक् एवं मनरूपी स्रुवा से प्रत्येक का हवन करे। पुन: हृदय में भुक्तवती रूप में देवी का ध्यान करके उत्तरापोशानादि सभी उपचारों से पूजन करे। मूल विद्या का यथाशक्ति जप करे। जप का समर्पण करे। मूल विद्या से व्यापक न्यास करे। हाथों में पुष्पाञ्जलि लेकर मातृकाम्भोज कल्पित करके त्रिखण्डा मुद्रा से हृदय श्रीचक्रराज में यथोक्तरूपा देवी का सपरिवार ध्यान करे। उस तेजोरूपा आपाद्यान्त मुद्रा से मूलाधार से कुण्डलिनी को उठाकर षट्चक्रों का भेदन कराते हुए हृदय में स्फुरण करती हुई तेजोमयी को सुषुम्ना मार्ग से ब्रह्मरन्ध्र में ले आये। परतेज:सङ्गम से उत्पन्न अमृतमहासागर में क्षण भर विश्राम कराये। शिव-शक्तिसामरस्य सुख का अनुभव करे। 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्स्रैं हसकहलह्रीं ह्स्रौः नम: श्री महात्रिपुरसुन्दरि' कहकर इन श्लोकों को कहे—

महापद्मवनान्त:स्थे कारणानन्दविग्रहे। सर्वभूतहिते मातरेह्येहि परमेश्वरि।।
एह्येहि देवदेवेशि त्रिपुरे देवपूजिते। परामृतप्रिये शीघ्रं सान्निध्यं कुरु सिद्धये।।
देवेशि! भक्तसुलभे परिवारसमन्विते। यावत्त्वां पूजयिष्यामि तावत्त्वं सुस्थिरा भव।।

इस आवाहन मन्त्र का उच्चारण करके चलते हुए नासापुट से त्रिखण्डा मुद्रा मुद्रित करस्थ पुष्पाञ्जलि में उसके तेज को ले आये। श्रीपीठ में कल्पित मूर्ति के शिर पर ब्रह्मरन्ध्र स्थान में पुष्पाञ्जलि अर्पित करे। सावरण सावयव महात्रिपुरसुन्दरी के कामेश्वर की गोद में अवस्थित होने का ध्यान करे। मूल मन्त्र बोलकर 'श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि इह तिष्ठ तिष्ठ' कहे। स्थापिनी मुद्रा से उसे संस्थापित करे। उसी प्रकार 'इह सन्निधेहि सन्निधेहि' कहे। सन्निधापिनी मुद्रा से सन्निधापन करे। उसी प्रकार 'सन्निरुध्यस्व सन्निरुध्यस्व' कहे। सन्निरोधिनी मुद्रा से सन्निरुद्ध करे। उसी प्रकार 'सम्मुखीभव सम्मुखीभव' कहे। सम्मुखी मुद्रा दिखाये। उसी प्रकार 'अवगुण्ठिता भव अवगुण्ठिता भव' कहे और अवगुण्ठिनी मुद्रा दिखाये।

देवी के अङ्ग में षडङ्ग विन्यास से सकलीकरण करे। उसी प्रकार धेनुमुद्रा से अमृतधारा से अभिसेचन करके अमृतीकरण करे। उसी प्रकार महामुद्रा से परमीकरण करे। आवाहनी आदि नव मुद्राओं को दिखाये। तब मूल विद्या, पूर्वोक्त दीपिनी विद्या, अ से क्ष तक मातृका का उच्चारण करके मूल मन्त्र से देवी का प्रोक्षण तीन बार करे। ॐ ऐं ह्रीं श्रीं श्रीं ह्रीं क्लीं हं गणपकालिके सौ: सकलह्रीं क्लीं ह्रीं क्रीं श्रीं—इस जीवन्यास विद्या से हृदयकमल में देवी के जीव को स्थापित करके प्राणप्रतिष्ठा करे।

**तत्र पूर्वोक्तप्राणप्रतिष्ठामन्त्रेण देवीं हृदये स्पृशन् तन्मन्त्रं त्रि: सकृद्वा पठेदित्येवं प्राणप्रतिष्ठां विधाय, तत: संक्षोभद्रावणाकर्षवश्योन्मादमहांकुशाखेचरीबीजयोन्याख्या नवमुद्रा: 'द्रांद्रींक्लींब्लूंस:क्रों हसखफ्रें ह्सौं ऐं'**

इत्येकैकबीजोच्चारणपूर्वकमेकैकां मुद्रां प्रदर्श्य, आं ह्रीं इति पाशमुद्रां क्रोंक्रों इत्यङ्कुशमुद्रां थं थं इति धनुर्मुद्रां द्रांद्रींक्लींब्लूंसः यांरांलांवांसां, इति दशभिर्बीजैर्बाणमुद्रां च प्रदर्श्य, ४ मूलं श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकां पूजयामीति देवीं सम्पूज्य, पुनः ४ मूलमुच्चार्य श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकां तर्पयामीति सव्यहस्ताङ्गुष्ठानामिकाभ्यां विशेषार्घ्यबिन्दु-भिस्त्रिवारादन्यूनमष्टोत्तरसहस्रावधि यथाशक्ति श्रीपरदेवताया मुखकमले तर्पयित्वा असनादिषोडशोपचारान् कुर्यात्। ततो मूलविद्यामुच्चार्य भगवति श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि तुभ्यमिदमासनं कल्पयामि अत्र आस्यतां भवत्येति वार्क्षपौष्य-चार्मवास्त्रतैजसाद्यन्यतममासनं कल्पयित्वा देव्या वामभागे निवेश्य, सिंहासनपद्ममुद्रे प्रदर्श्य प्रणम्य, हंहंहं इदमिदं गृहाण स्वाहेति प्रार्थनमुद्रया निवेद्य मूलेन पुष्पाञ्जलिं दद्यात्। ततो मूलविद्यामुच्चार्य श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि स्वागतमिति कुशलप्रश्नं कृत्वा, स्वागतकुशलमुद्रे प्रदर्श्य मूलेन पुष्पाञ्जलिं दद्यात्। ततो मूलं० श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै अर्घ्यं कल्पयामि स्वाहेति देव्याः शिरसि सामान्यार्घ्यात् किञ्चिज्जलमुद्धृत्य दद्यात्। ततो निवेदनमन्त्रेण निवेद्यार्घ्यमुद्रां प्रदर्श्य पुष्पाञ्जलिं दद्यात्। ततः पाद्यपात्राज्जलमुद्धृत्य ४ मू० श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै पाद्यं परिकल्पयामि नमः, इति देव्याः पादयोः पाद्यं दत्त्वा, प्राग्वन्निवेद्य पाद्यमुद्रां प्रदर्श्य पुष्पाञ्जलिं दद्यात्। एवमाचमनीयं परिकल्पयामि सुधेति मुखे, मधुपर्कं कल्पयामि सुधा, इति मुखे दत्त्वा तन्मुद्रे प्रदर्श्य, ततः पुनराचमनीयपात्रस्थशुद्धजलेन पूर्ववदाचमनीयं मुखे दत्त्वा, ततो रत्नपादुके उपनीय—

पादुके परिधायाम्ब त्रिपुरे रत्ननिर्मिते । स्नानमण्डपमायाहि स्नानार्थं शक्रदिग्गतम् ॥

इति प्रार्थ्य रत्नपादुके परिधाप्य स्नानमण्डपं नीत्वा स्नानवस्त्रं परिधाप्य कनकासने समुपवेश्य प्रग्वदर्घ्यपाद्या-चमनीयानि दत्त्वा, ४ मूलमुच्चार्य श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै स्नानीयं कल्पयामि नमः, इति सुगन्धितैलामलकादिस्ना-नीयद्रव्याणि परिकल्प्य प्राग्वन्निवेद्य, महाराजोपचारवदभ्यङ्गोद्वर्तनकेशप्रसाधनानि विधायोष्णोदकेन निर्मलस्नानं कारयित्वा वैदिकपौराणिकमन्त्रैः पञ्चगव्यैः पञ्चामृतेन च स्नपयित्वा, पुनः शुद्धजलेन स्नपयित्वा, इक्षुरसनारिकेल-सलिलपनसाम्रादिविविधफलरसैः कर्पूरादिसुवासितैः स्नपयित्वा, पुनर्जलेनाभिषिच्य देवाङ्गनाभिः सुवर्णादिघटैर्ना-नातीर्थोपहृतैः सलिलैः स्नपयित्वा, प्राग्वत्पुष्पाञ्जलिं मूलेन दत्त्वा स्नानमुद्रां प्रदर्श्याचमनीयं कल्पयित्वा, केशाङ्गमार्जनार्थं वस्त्रं दत्त्वा जलप्रच्यवनं कारयित्वा, नानारत्नखचितं रत्नदुकूलद्वयं वमिति प्रोक्ष्य मूलेनाभिमन्त्र्य बृहस्पतिदैवताभ्यां वासोभ्यां नमः, इति सम्पूज्य ४ मूलं श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै वाससी परिकल्पयामि नमः, इति परिधाप्य वस्त्रमुद्रां प्रदर्श्य पुनराचमनीयनिवेदनं पुष्पाञ्जलिदानं च कृत्वा, पट्टसूत्रभवं स्वर्णादिरचितं वा कण्ठसूत्रं विष्णुदैवत्याय कण्ठसूत्राय नमः, इति पूजितं देव्यै समर्प्योपवीतमुद्रां प्रदर्श्य मू० श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—

पादुके परिधायाम्ब त्रिपुरे रत्ननिर्मिते। आगच्छ निर्मलं याम्यमलङ्कारस्य मण्डपम् ॥

इति प्रार्थ्यालङ्कारमण्डपं नीत्वा सिंहासने समुपवेश्यालङ्कारान् पुरतो निधाय वमिति प्रोक्ष्य मूलेनाभिमन्त्र्य, विष्णुदैवतेभ्योऽलङ्कारेभ्यो नमः, इति सम्पूज्य, मूलं श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै मुकुटाद्यलङ्कारान् परिकल्पयामि नमः इति सामान्यत उत्सृज्य, विशेषतो मुकुटं परिकल्पयामि नमः, इत्यादि-मुकुट-ललाटाभरण-कर्णपूर-हार-ग्रैवेयकाङ्गुलीयक-प्रालम्बिका-रत्नसूत्राधरावली-कर्णोत्तंस-पार्श्वभूषण-नखद्योताङ्गुलीयककण्ठलम्बार्धहार-मृदुभार-ललन्तिकाङ्गद-केयूर-वलय-बाहुवेष्टन-सीमन्तिक-गण्डभूषण-भ्रूभूषण-नाभिभूषण-रत्नमाला-मणिमेखला-शृङ्खला-दन्तरत्न-कर्णक-नीवीरत्न-जानुभूषण-पादाङ्गुलीयक-नुपूरगुच्छक-पादकटक-हंसक-क्षुद्रघण्टिका-मुखपत्रकमिति चत्वारिंशद्भिरन्यैश्च चूडारत्नताटङ्कादिनानाविधैः स्त्र्यलङ्करणैरलंकृत्य, पूर्ववन्निवेदनमन्त्रेण निवेद्य पुष्पाञ्जलिं दत्त्वाभरणमुद्रां प्रदर्श्य, रत्नपादुके उपनीय ४मू० श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—

पादुकायुगमारुह्य पञ्चवाद्यपुरःसरम्। यागमण्डपमायाहि परिवारगणैः सह ॥

इति प्रार्थ्य च्छत्रचामरादिनानोपकरणहस्ताभिः शक्तिभिः सह यागमण्डपं नीत्वा, कामेश्वराङ्के भगवतीं समुपवेश्य परिवारदेवताश्च यथास्थानं समुपवेशयेत्।

पूर्वोक्त प्राणप्रतिष्ठा मन्त्र से देवी के हृदय को छूकर उस मन्त्र का तीन बार पाठ करके प्राणप्रतिष्ठा करे। तब संक्षोभण, द्रावण, आकर्षण, वश्य, उन्माद, महांकुशा, खेचरी, बीज, योनि—इन नव मुद्राओं को द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं स: क्रों हसखफ्रें ह्सौं ऐं में से प्रत्येक के साथ एक बीज लगाकर दिखाये। आं ह्रीं पाशमुद्रा, क्रों क्रों अङ्कुशमुद्रा, धं धं धनुर्मुद्रा एवं द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं स: यां रां लां वां सां दश बीजों से बाण मुद्रा दिखाये।

'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकां पूजयामि' से देवी की पूजा करे। पुन: 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकां तर्पयामि' कहकर बाँयें हाथ के अंगूठे और अनामिका से विशेषार्घ्य बिन्दु न्यूनतम तीन बार या एक हजार आठ बार लेकर यथाशक्ति परदेवता के मुखकमल में तर्पण करे। आसनादि षोडशोपचार करे। मूल विद्या कहकर भगवति महात्रिपुरसुन्दरि तुभ्यमिदमासनं कल्पयामि अत्र आस्थिता भव से वार्क्ष, पौष्प, चार्म, वास्त्र, तैजसादि अन्यतम आसन कल्पित करके देवी के वाम भाग में निवेशित करे। सिंहासन पद्ममुद्रा दिखाकर प्रणाम करे। 'हं हं हं इदमिदं गृहाण स्वाहा' कहकर प्रार्थना मुद्रा से निवेदित करके मूल मन्त्र से पुष्पाञ्जलि प्रदान करे। तब मूल विद्या कहकर 'श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि स्वागतम्' कहकर कुशल प्रश्न करे। स्वागत कुशल मुद्रा दिखाये। मूल मन्त्र से पुष्पाञ्जलि प्रदान करे। तब 'मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै अर्घ्यं कल्पयामि स्वाहा' कहकर देवी के शिर पर सामान्यार्घ्य से कुछ जल लेकर चढ़ाये। निवेदन मुद्रा से निवेदन करे। अर्घ्य मुद्रा दिखाकर पुष्पाञ्जलि देवे।

पाद्यपात्र से जल लेकर 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै पाद्यं परिकल्पयामि नम:' कहकर देवी के पैरों में पाद्य देवे। पूर्ववत् निवेदन करके पाद्य मुद्रा दिखाकर पुष्पाञ्जलि अर्पित करे। इसी प्रकार 'आचमनीयं कल्पयामि सुधा' से मुख में, मधुपर्कं कल्पयामि सुधा से मुख में देकर सम्बन्धित मुद्रा दिखाये। तब पुन: आचमनीय पात्र के शुद्ध जल से पूर्ववत् आचमनीय मुख में देकर रत्नपादुका प्रदान करते हुये इस प्रकार कहे—

पादुके परिधायाम्ब त्रिपुरे रत्ननिर्मिते। स्नानमण्डपमायाहि स्नानार्थं शक्रदिग्गतम्।।

इस प्रकार प्रार्थना करके रत्नपादुका देकर स्नानमण्डप में लाकर स्नानवस्त्र देकर सोने के आसन पर बिठाकर पूर्ववत् पाद्य आचमनीय दे। 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल मन्त्र श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै स्नानीयं कल्पयामि नम:' कहकर सुगन्धि तैल आमलकादि स्नानीय द्रव्यों की परिकल्पना करके पूर्ववत् निवेदन करे। महाराज उपचारवत् अभ्यङ्ग उद्वर्तन केशप्रसाधन आदि देकर गर्म जल से निर्मल स्नान कराये। वैदिक पौराणिक मन्त्र से पञ्चगव्य से एवं पञ्चामृत से स्नान कराये। तब शुद्ध जल से स्नान कराये। ईखरस, नारिकेल जल, कटहल-आम आदि विविध फलों के रस को कर्पूरादि से सुवासित करके स्नान कराये। फिर जल से अभिषेक करे। देवाङ्गनाओं के द्वारा सुवर्णादि घड़ों में लाये गए तीर्थजल को लेकर स्नान कराये। पूर्ववत् मूल मन्त्र से पुष्पाञ्जलि अर्पित करे। स्नानमुद्रा दिखाये। आचमनीय कल्पित करे। केश एवं अङ्गमार्जन के लिये वस्त्र प्रदान करे। जल पोंछे। नाना रत्न-जटित रत्नदुकूलद्वय को 'वं' से पोंछकर मूल से अभिमन्त्रित करे। 'बृहस्पतिदैवताभ्यां वासोभ्यां नम:' से पूजे। 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै वाससी परिकल्पयामि नम:' कहकर वस्त्र देवे। वस्त्र मुद्रा दिखाये। फिर आचमनीय देकर पुष्पाञ्जलि दे। पट्टसूत्र से निर्मित या स्वर्णादि-रचित कण्ठसूत्र 'विष्णुदैवत्याय कण्ठसूत्राय नम:' से पूजकर देवी को समर्पित करे। उपवीत मुद्रा दिखाये। मूल महात्रिपुरसुन्दरि—

पादुके परिधायाम्ब त्रिपुरे रत्ननिर्मिते। आगच्छ निर्मलं याम्यमलङ्कारस्य मण्डपम्।।

से प्रार्थना करके अलङ्कारमण्डप में ले आये। सिंहासन पर बैठाये। सामने अलङ्कारों को रखकर 'वं' से पोंछकर मूल से अभिमन्त्रित करे। 'विष्णुदैवतेभ्यो अलंकारेभ्यो नम:' कहकर पूजा करे। 'मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै मुकुटादि अलङ्कारान् परिकल्पयामि नम:' कहकर समर्पित करे। विशेषत: 'मुकुटं परिकल्पयामि नम:' इत्यादि से मुकुट, ललाटाभरण, कर्णपूर, हार, ग्रैवेयक, अंगूठी, प्रालम्बिका, रत्नसूत्राक्षरावली, कर्णोत्तंस, पार्श्वभूषण, नखद्योताङ्गुलीयक, कण्ठलम्बार्धहार, मृदुभार ललन्तिका, अङ्गद, केयूर, वलय, बाहुवेष्टन, सीमन्तिक, गण्डभूषण, भ्रूभूषण, नाभिभूषण, रत्नमाला, मणिमेखला, शृंखला, दन्तरत्न, कर्णक, नीवीरत्न, जानुभूषण, पादाङ्गुलीयक, नूपुरगुच्छक, पादकटक, हंसक, क्षुद्रघण्टिका, मुखपत्रक आदि चौवालीस के

अतिरिक्त चूड़ारत्न-ताटङ्कादि नाना प्रकार के स्व्यलङ्करणों से अलंकृत करके पूर्ववत् निवेदन मन्त्र से निवेदित करे। पुष्पाञ्जलि देकर आभरण मुद्रा दिखाये। रत्नपादुका लेकर ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल महात्रिपुरसुन्दरि—

पादुकायुगमारुह्य पञ्चवाधपुरःसरम्। यागमण्डपमायाहि परिवारगणैः सह।।

से प्रार्थना करे। पुनः छत्र-चामरादि उपकरणों को हाथों में ली हुई शक्तियों के साथ देवी को यागमण्डप में ले आये। कामेश्वर के अङ्क में भगवती को बैठाकर परिवारदेवताओं को यथास्थान बैठाये।

**ततः श्रीचक्रमारूढां ध्यायेत् त्रिपुरसुन्दरी'मित्यादिप्रागुक्तरीत्या ध्यात्वा मूलेन पुष्पाञ्जलिं दत्त्वा चन्दनागरुकस्तूर्यादिगन्धपञ्चकं चूर्णघृष्टदाहजसमर्दजप्राण्यङ्गजमिति पञ्चविधं गन्धं तदन्यतमं वा प्राग्वत् प्रोक्ष्य विष्णुदैवताय गन्धाय नमः, इति सम्पूज्य ४ मू० श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै गन्धं परिकल्पयामीति गन्धं समर्प्य, प्राग्वन्निवेद्य गन्धमुद्रां प्रदर्श्य, पुष्पाञ्जलिं दत्त्वा सुगन्धरूपाणि नानाविधपुष्पाण्यानीय प्रोक्ष्य वनस्पतिदेवताभ्यः पुष्पेभ्यो नमः, इति सम्पूज्य ४ मू० श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै पुष्पाणि परिकल्पयामि वौषडिति पुष्पाणि निवेद्य पुष्पमुद्रां प्रदर्श्य पुष्पाञ्जलिं दत्त्वा, धूपग्राहिण्यां धूपमानीय प्रोक्ष्य धेनुमुद्रयामृतीकृत्य क्लीं सुरभितेजसे स्वाहा, इति मन्त्रेण दशाङ्गं शर्कराघृतमिश्रितं गुग्गुलं वा निःक्षिप्य गन्धर्वदैवत्याय धूपाय नमः, इति धूपं सम्पूज्य, ४ मूलं—**

**वनस्पतिरसोत्पन्नो गन्धाढ्यो गन्ध उत्तमः। आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोध्यं प्रतिगृह्यताम्।।**

**श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकाये धूपं परिकल्पयामि नमः, इति धूपमुत्सृज्य धूपमुद्रां प्रदर्श्य, वामभागे घण्टां निधायास्त्रेण प्रोक्ष्य धेनमुद्रयामृतीकृत्य पुनरस्त्रेण गन्धादिभिः सम्पूज्य 'ॐजगत् ध्वनिमन्त्रमातः स्वाहा' इति घण्टामन्त्रेणाभिमन्त्र्य वामहस्तेन वादयन् दक्षिणहस्तेन धूपपात्रं चालयन् नीचैर्धूपं निवेद्य तत्पात्रं देव्या वामभागे निधाय, दीपपात्रं गोघृतेनापूर्य तस्मिन् कर्पूरगर्भिणीं वर्तिं निःक्षिप्य ह्रीमिति प्रज्वाल्य धेनुमुद्रयामृतीकृत्य विष्णुदैवत्याय दीपाय नमः, इति सम्पूज्य ४ मूलं**

**स्वप्रकाशो महादीपः सर्वत्र तिमिरापहः। सबाह्याभ्यन्तरं ज्योतिर्दीपोऽयं प्रतिगृह्यताम् ।।**

**श्रीत्रिपुरसुन्दरीपादुकायै दीपं परिकल्पयामि नमः, इति दीपमुत्सृज्य दीपमुद्रां प्रदर्श्य प्राग्वन्निवेद्य घण्टावादनपूर्वकमुच्चैर्दीपं प्रदर्श्य तत्पात्रं देव्या दक्षिणभागे निवेश्य, देव्यग्रे चतुरस्रमण्डलं जलेन निर्माय स्वर्णादिपात्रं नानाव्यञ्जनभरितं षड्रसोपेतं पञ्चविधनैवेद्योपेतं तस्मिन् मण्डले साधारं निधाय, मूलेन निरीक्ष्यास्त्रेण प्रोक्ष्य तेनैव कुशैस्त्रिः सन्ताड्य कवचेनाभ्युक्ष्य 'ॐजूंसः वौषट्' इत्यनेन सप्ताभिमन्त्रितेन जलेन पुनः प्रोक्ष्यास्त्रमन्त्रेण चक्रमुद्रां प्रदर्श्याधोमुखवामकरेण नैवेद्यं स्पृशन् यमिति बीजेन सप्तधा जपन् तद्गतदोषान् संशोष्य, अधोमुखदक्षकरेण स्पृशन् रमिति वह्निबीजं सप्तवारं जपन् तद्गतदोषान् संदह्य, अधोमुखवामकरेण स्पृशन् वमिति बीजेन सप्तधाभिमन्त्रेण तदमृतीकृत्य, मूलेन विशेषार्घ्यबिन्दुभिः प्रोक्ष्य विष्णुदैवत्याय नैवेद्याय नमः, इति सम्पूज्यास्त्रेण संरक्ष्य, मूलेन सप्तवारमभिमन्त्र्य 'ॐक्लींकामदुघे अमोघे वरदे विच्चे स्फुर स्फुर श्रींश्रींश्रीं' इति कामधेनुविद्यया धेनुमुद्रयामृतीकृत्य (महामुद्रया परमीकृत्य) देव्यै प्राग्वत् पाद्याचमनीये दत्त्वा, मूलविद्यया देवीं सम्पूज्य पात्रान्तरे जलममृतीकृत्य, चुलुकेनादाय वामांगुष्ठेन नैवेद्यपात्रं स्पृशन् मूलमुच्चार्य साङ्गायै सायुधायै सपरिवारायै सर्वात्मिकायै भगवत्यै श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै नैवेद्यं कल्पयामि नमः, इति नैवेद्योपरि चुलुकोदकं समर्पयेत्। ततः कृताञ्जलिर्मूलमुच्चार्य श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—**

**हेमपात्रगतं दिव्यं परमान्नं सुसंस्कृतम्। पञ्चधा षड्रसोपेतं गृहाण परमेश्वरि ।।**

**इत्यन्ते प्रागुक्तमनुना निवेद्य, पात्रान्तरे जलममृतीकृत्य देव्या दक्षिणहस्ते तज्जलं किञ्चिद् दत्त्वा ॐ अमृतोपस्तरणमसि स्वाहा, इति देवीं प्राशयित्वा, वामकरेण ग्रासमुद्रां विकचोत्पलसन्निभां दर्शयन् दक्षिणहस्तेन प्राणादिपञ्चमुद्राः प्रदर्शयेत्। तद्यथा—४ऐंॐ प्राणाय स्वाहा, इत्यङ्गुष्ठेन कनिष्ठानामिके स्पृशेत्। ४ क्लींॐ**

**अपानाय स्वाहा, इत्यङ्गुष्ठेन तर्जनीमध्यमे स्पृशेत्। ४ सौ:ॐ व्यानाय स्वाहा, इत्यङ्गुष्ठेनानामिकामध्यमे स्पृशेत्। ४ ऐंक्लीं उदानाय स्वाहा, इत्यङ्गुष्ठेनानामिकामध्यमातर्जनी: स्पृशेत्। ४ ऐंक्लींसौ: समानाय स्वाहा, इत्यङ्गुष्ठेन सर्वा: स्पृशेत्—इति प्राणादिपञ्चमुद्रा: प्रदर्शयन् पञ्च ग्रासान् ग्राहयित्वा, कृताञ्जलिर्मूलविद्यामुच्चार्य ऐं आत्मतत्त्वव्यापिकाश्रीमहात्रिपुरसुन्दरी तृप्यतु। पुन: मूलं क्लीं विद्यातत्त्व०। ३ मूलं सौ: शिवतत्त्व०। मूलं ऐंक्लींसौ: सर्वतत्त्व:, इति तत्त्वैर्ग्रासचतुष्टयं ग्राहयित्वा कृताञ्जलिर्मूलविद्यामुच्चार्य नैवेद्यमुद्रां करद्वयेन प्रदर्शयन् ४ मू० श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—**

**चित्पात्रे सद्धवि: सौख्यविविधानेकभक्ष्ययुक्। निवेदयामि ते देवि सानुगायै जुषाण तत् ॥**

**इत्यनेन मन्त्रेण पुष्पाञ्जलिं समर्प्य नैवेद्यजातं तादात्म्येन सपरिवारायै देव्यै निवेदयेत्। तत: स्वर्णादिपात्रस्थं कर्पूरादिसुवासितं जलं धेनुमुद्रयामृतीकृत्य, ४ मू० श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—**

**नमस्ते देवदेवेशि सर्वतृप्तिकरं परम्। अन्यानिवेदितं शुद्धं प्रकृतिस्थं सुशीतलम् ॥**

**अमृतानन्दसम्पूर्णं गृहाण जलमुत्तमम्।**

**इति देव्यै जलं निवेद्यास्त्रमन्त्रेण जवनिकया भोजनस्थलं संवेष्ट्य घण्टां वादयन् भुञ्जानां परदेवतां ध्यायेत्। तद्यथा—**

**ब्रह्मेशाद्यै: सरसमभित: सूपविष्टै: समेता शिञ्जद्वालव्यजननिकरैर्वीज्यमाना सखीभि: ।**

**नर्मक्रीडाप्रहसनपरा पंक्तिभोक्तॄन् हसन्ती भुंक्ते पात्रे कनकघटिते षड्रसान् चिद्विलासा ॥**

**इति ध्यात्वा, मूलविद्यां दशधा जपित्वा जपं समर्प्य भुक्तवतीं संतृप्तां देवीं विभाव्य, धेनुमुद्रया पात्रान्तरे जलेनामृतीकृत्य 'ॐअमृतापिधानमसि स्वाहा' इति देव्या हस्ते उत्तरापोशानजलं दत्त्वा तया तत्प्राशितं विभाव्य गतसारं नैवेद्यं समुद्धृत्य नैर्ऋत्यां दिशि स्थापयेत्। ततोऽस्त्रमन्त्रेण तत्स्थानं प्रोक्षिण्यद्भि: संशोध्य, हस्तमुखप्रक्षालनार्थं देव्यै जलं दत्वा करोद्वर्तनार्थे सुगन्धचूर्णं च दत्वा गण्डूषाणि कारयित्वा कर्पूरशकलैर्दन्तधावनं कारयित्वा, पुनर्गण्डूषाणि कारयित्वा चरणप्रक्षालनमाचमनीयं च दत्वा कर्पूरादिना सुगन्धमिश्रितं ताम्बूलमानीय प्रोक्ष्य वनस्पतिदैवत्याय ताम्बूलाय नम:, इति सम्पूज्य, मू० श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै ताम्बूलं कल्पयामि नम:, इत्युत्सृज्य, ४ मूलं श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—**

**तमालदलकर्पूरपूगभारतरङ्गितम्। संशोधितं सुगन्धं च ताम्बूलं परिगृह्यताम्॥**

**इत्यन्ते 'ॐहंहंहं इदमिदमिदं गृहाण स्वाहा' इति देव्यै ताम्बूलं निवेद्य, योनिमुद्रया प्रणम्य, मूलं श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीश्रीपादुकां पूजयामि, इति सम्पूज्य वक्ष्यमाणप्रकारेण पूजां विधाय, क्लीमिति नमस्कारमुद्रां बद्ध्वा मूलेन प्रदर्श्य प्रणम्य हूमिति त्यजेत्। शाक्तश्चेदनुलोमविलोमेन मूलविद्यया सम्पूटितैर्मातृकाक्षरै: शुद्धमातृकास्थानेषु देव्या देहे गन्धपुष्पाक्षतै: सम्पूजयेत्। षडङ्गपूजामपि देव्या देहे कुर्यात्—इति लयाङ्गपूजां विधाय संक्षोभण्यादिमुद्रा: प्रदर्श्य, विशेषार्घ्यबिन्दुभिस्त्रिर्वामहस्तेन संतर्प्यावरणपूजां कुर्यात्।**

तदनन्तर श्रीचक्र में आरूढ़ त्रिपुरसुन्दरी का ध्यान पूर्वोक्त रीति से करे। मूल मन्त्र से पुष्पाञ्जली देवे। चन्दन, अगर, कस्तूरी आदि गन्धपञ्चक चूर्णघृष्ट दाहज समर्दज प्राण्यङ्गज पाँच प्रकार के गन्ध के अतिरिक्त अन्य को पूर्ववत् पोंछकर 'विष्णुदैवताय गन्धाय नम:' से पूजकर 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै गन्धं परिकल्पयामि' से गन्ध समर्पित करे। पूर्ववत् निवेदन करके गन्धमुद्रा दिखाये। पुष्पाञ्जलि अर्पित करे। सुगन्धित नानाविध पुष्पों को लाकर प्रोक्षण करके 'वनस्पतिदेवताभ्य: पुष्पेभ्यो नम:' से पूजा करे। ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै पुष्पाणि परिकल्पयामि वौषट्' से पुष्पों को निवेदित करे। पुष्पमुद्रा दिखाये। पुष्पाञ्जलि अर्पित करे। धूपग्राहिणी में धूप लाकर प्रोक्षण करे। धेनुमुद्रा से अमृतीकरण करे। 'क्लीं सुरभितेजसे स्वाहा' मन्त्र से दशाङ्ग शर्करा घृतमिश्रित गुग्गुल जलाकर 'गन्धर्वदैवताय धूपाय नम:' से पूजा करे।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल वनस्पतिरसोत्पन्नो गन्धाढ्यो गन्ध उत्तम:। आघ्रेय: सर्वदेवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम्।।

श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै धूपं परिकल्पयामि नम: से धूप दिखाकर धेनुमुद्रा दिखाये। बाँयें भाग में घण्टा रखकर पोंछे। धेनुमुद्रा से अमृतीकरण करे। अस्त्रमन्त्र से गन्धादि से पूजन करे। 'ॐ जगत् ध्वनिमन्त्रमात: स्वाहा' से घण्टा को अभिमन्त्रित करे। बाँयें हाथ से घण्टा बजाते हुए दाहिने हाथ में धूपपात्र लेकर दिखाये। धूप दिखाकर धूपपात्र को देवी के वाम भाग में रखे।

दीपपात्र में गोघृत भरकर उसमें कपूरगर्भिणी बत्ती डाले। 'ह्रीं' कहकर जलाये। धेनुमुद्रा से अमृतीकरण करे। 'विष्णु-दैवत्याय दीपाय नम:' से पूजे। ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल स्वप्रकाशो महादीप: सर्वत्र तिमिरापह:। सबाह्याभ्यन्तरं ज्योति: दीपोऽयं प्रतिगृह्यताम्। श्रीत्रिपुरसुन्दरीपादुकायै दीपं परिकल्पयामि नम:' कहते हुये दीप दिखाकर दीपमुद्रा दिखाये। पूर्ववत् घण्टावादन करते हुए ऊपर से दीप दिखाकर देवी के दक्ष भाग में रखे।

देवी के आगे जल से चतुरस्र मण्डल बनाये। सोने आदि के पात्र में नाना व्यञ्जन-सहित षड् रसोपेत पाँच प्रकार के नैवेद्य रखकर मण्डल के आधार के ऊपर रखे। मूल मन्त्र से उसे देखे। अस्त्र से प्रोक्षण करे। तीन कुशों से ताड़न करे। कवच से अभ्युक्षण करे। 'ॐ जूं स: वौषट्' से सात बार अभिमन्त्रित जल से पुन: अस्त्रमन्त्र से प्रोक्षण करे। चक्रमुद्रा दिखाये। अधोमुख बाँयें हाथ से नैवेद्य का स्पर्श किए हुए 'यं' बीज के सात जप से उसके दोषों का संशोषण करे। अधोमुख दाँयें हाथ से स्पर्श किए हुए 'रं' वह्निबीज के सात जप से तद्गत दोषों को भस्म करे। अधोमुख वाम कर से उसे स्पर्श किए हुए 'वं' बीज के सात जप से अभिमन्त्रित करके अमृतीकरण करे। मूल मन्त्र बोलते हुए विशेषार्घ्य बिन्दु से प्रोक्षण करे। 'विष्णुदैवत्याय नैवेद्याय नम:' कहकर अस्त्रमन्त्र से संरक्षण करे। मूल मन्त्र के सात जप से अभिमन्त्रित करे। 'ॐ क्लीं कामदुघे अमोघे वरदे विच्चे स्फुर स्फुर श्रीं श्रीं श्रीं' इस कामधेनु विद्या से अमृतीकरण करे। महामुद्रा से परमीकरण करे। पूर्ववत् देवी को पाँच पाद्य आचमनीय देवे। मूल विद्या से देवी को पूजकर दूसरे पात्र में जल का अमृतीकरण करे। उस जल को चुल्लू में लेकर बाँयें अंगूठे से नैवेद्य पात्र का स्पर्श करे। 'मूल मन्त्र साङ्गायै सायुधायै सपरिवारायै सर्वात्मिकायै भगवत्यै श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै नैवेद्यं कल्पयामि नम:' कहकर नैवेद्य पर चुल्लू का जल अर्पित करे। तब हाथ जोड़कर मूल मन्त्र कहकर श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—

हेमपात्रगतं दिव्यं परमान्नं सुसंस्कृतम्। पञ्चधा षड्रसोपेतं गृहाण परमेश्वरि।।

इस मन्त्र से नैवेद्य निवेदित करे। पात्रान्तर में अमृतीकृत जल में से थोड़ा जल देवी के दाँयें हाथ में देवे। 'ॐ अमृतोपस्तरणमसि स्वाहा' से भोजन कराये। बाँयें हाथ से बन्द कमल के समान ग्रास मुद्रा दिखाये। दाँयें हाथ से प्राणादि पाँच मुद्राओं को दिखाये। जैसे—

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं ॐ प्राणाय स्वाहा—अंगूठा-कनिष्ठा-अनामिका को मिलाये।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं ॐ अपानाय स्वाहा—अंगूठे से तर्जनी-मध्यमा का स्पर्श करे।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सौ: ॐ व्यानाय स्वाहा—अंगूठे से अनामिका-मध्यमा का स्पर्श करे।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं उदानाय स्वाहा—अंगूठे से अनामिका-मध्यमा-तर्जनी का स्पर्श करे।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौ: समानाय स्वाहा—अंगूठे से सभी अंगुलियों का स्पर्श करे।

इन पाँच मुद्राओं को दिखाकर पाँच ग्रास ग्रहण कराये। हाथ जोड़कर मूल विद्या कहकर 'ऐं आत्मतत्त्वव्यापिका श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी तृप्यतु। पुन: मूलमन्त्र क्लीं विद्यातत्त्वव्यापिका श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी तृप्यतु। मूल सौ: शिवतत्त्वव्यापिका श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी तृप्यतु। मूल ऐं क्लीं सौ: सर्वतत्त्वव्यापिका श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी तृप्यतु कहकर चारो तत्त्वों से चार ग्रास लेकर हाथ जोड़कर मूल विद्या कहते हुए दोनों हाथों से नैवेद्य मुद्रा दिखाये। ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—

चित्पात्रे सद्हवि: सौख्यविविधानेकभक्ष्ययुक्। निवेदयामि ते देवि सानुगायै जुषाण तत्।।

इस मन्त्र से पुष्पाञ्जलि समर्पित करके तादात्म्यरूप से सपरिवार देवी को नैवेद्य निवेदित करे। तब स्वर्णादिपात्रस्थ कर्पूरादि से सुवासित जल को धेनुमुद्रा से अमृत बनाकर 'ॐ ऐं ह्रीं श्रीं' मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—

नमस्ते देवदेवेशि सर्वतृप्तिकरं परम्। अन्या निवेदितं शुद्धं प्रकृतिस्थं सुशीतलम्।।
अमृतानन्दसम्पूर्णं गृहाण जलमुत्तमम्।

कहकर देवी को जल निवेदित करे। अस्त्र मन्त्र से भोजन स्थल को जवनिका से वेष्टित करे। घण्टा बजाये। ध्यान करके देवी को भोजन कराये। ध्यान इस प्रकार है—

ब्रह्मेशाद्यैः सरसमभितः सूपविष्टै समेता शिंजद्वालव्यजननिकरैः वीज्यमाना सखीभिः।
नर्मक्रीड़ाप्रहसनपरा पंक्तिभोक्तॄन् हसन्ती भुंक्ते पात्रे कनकघटिते षड्सान् चिद्‌विलासा।।

इस प्रकार का ध्यान करके मूल विद्या का जप दश बार करे। जप को समर्पित करके भावना करे कि देवी भोजन करके तृप्त हो गयी हैं। दूसरे पात्र में जल को अमृत बनाकर 'ॐ अमृतापिधानमसि स्वाहा' से देवी के हाथ में उत्तरापोशन जल अर्पित करे। भावना करे कि उस जल को देवी ने पान कर लिया। गतसार नैवेद्य को लेकर नैर्ऋत्य दिशा में स्थापित करे। उस स्थान को अस्त्रमन्त्र से प्रोक्षित करके संशोधित करे। हाथ-मुख धोने के लिये देवी को जल देवे। करोद्वर्तन के लिये गण्डूष में सुगन्धचूर्ण डालकर कर्पूरशकल से दन्तधावन कराये। फिर गण्डूष बनाये। उससे पैर धोने के लिये और आचमन के लिये जल देवे। कपूरादि सुगन्ध-मिश्रित ताम्बूल लेकर प्रोक्षण करे। 'वनस्पतिदैवत्याय ताम्बूलाय नमः' से उसकी पूजा करे। 'मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकायै ताम्बूलं कल्पयामि नमः' कहकर ताम्बूल प्रदान करे। ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि—

तमालदलकर्पूरपूगभारतरङ्गितम्। संशोधितं सुगन्धं च ताम्बूलं परिगृह्यताम्।।

ॐ हं हं हं इदमिदमिदं गृहाण स्वाहा' से देवी को ताम्बूल निवेदित करे। योनिमुद्रा से प्रणाम करे। 'मूल श्रीमहा-त्रिपुरसुन्दरीश्रीपादुकां पूजयामि' से पूजन करे। वक्ष्यमाण प्रकार से पूजा करके 'क्लीं' से नमस्कार मुद्रा बनाकर मूल से दिखाकर प्रणाम करे, 'हूं' से छोड़े। शाक्त साधक मूल विद्या को अनुलोम-विलोम मातृकाक्षरों से सम्पुटित करके शुद्ध मातृका स्थानों में देवी के देह में गन्धाक्षत-पुष्पों से पूजा करे। देवी के देह में षडङ्ग पूजा भी करे। इस प्रकार लयाङ्ग पूजा करके संक्षोभिणी आदि मुद्राओं को दिखाये। विशेषार्घ्य बिन्दु से बाँयें हाथ से तीन बार तर्पण करके आवरण पूजा करे।

### लयाङ्गपूजा

**अथ लयाङ्गपूजा तु तन्त्रान्तरे—**

**समूलैर्मातृकावर्णैरनुलोमविलोमगैः । तत्तत्स्थानेषु देव्यङ्गे गन्धाम्भोभ्यक्तपुष्पकैः ।।१।।**
**पूजयित्वा प्रथमतः षडङ्गैः पूजयेत् सुधीः । लयाङ्गमेतत् सम्प्रोक्तं देवताभावसिद्धिदम् ।।२।।**
**षडङ्गावरणं चक्रे कल्पोक्तविधिना यजेत् । भोगाङ्गं तत्समुद्दिष्टं देवताप्रीतिकारकम् ।।३।। इति।**

**अत्र लयाङ्गभोगाङ्गपूजा त्वावश्यकी 'लयाङ्गं कल्पयेद्देहे देव्यास्तु परमेश्वरि' इति ज्ञानार्णवोक्तत्वात्, अत्र लयाङ्गभोगाङ्गे मतद्वयसम्मते।**

**लयाङ्गपूजा**—लयाङ्ग पूजा के सम्बन्ध में तन्त्रान्तरों में कहा गया है कि मूल मन्त्र को अनुलोम-विलोम मातृका वर्णों से सम्पुटित करके देवी के अङ्ग में मातृकास्थानों में गन्ध-जल से सिक्त पुष्पों से पूजकर पहले षडङ्ग पूजन करे। देवताभाव की सिद्धि देने वाले को लयाङ्ग कहते हैं। कल्पोक्त विधि से श्रीचक्र में षडङ्गावरण की पूजा करे। तत्समुद्दिष्ट भोगाङ्ग देवता प्रीतिकारक है। यहाँ लयाङ्ग भोगाङ्ग पूजा आवश्यक है। परमेश्वरी देवी के देह में लयाङ्ग पूजा करे। ऐसा ज्ञानार्णव में कहा गया है। यहाँ लयाङ्ग और भोगाङ्ग पूजा दोनों मतों से सम्मत है।

### देवशुद्धिविशेषः

**देवशुद्धौ विशेषमाह कुलार्णवे—**

**मूलमन्त्रेण दीपिन्या मालिन्यार्घ्योदकेन च । त्रिवारं प्रोक्षयेदेवं देवशुद्धिरितीरिता ।।१।।**

**इदं तु कालीमते। कादिमते तु—**

**मूलमन्त्रेण दीपिन्या मधु(पर्का?मत्या)र्घ्यबिन्दुभिः। त्रिवारं प्रोक्षयेदेवं देवशुद्धिरितीरिता ॥१॥**

**इति त्रिपुरार्णवोक्तत्वात्। अत्र समष्टिपूजा च कर्तव्या।**

कुलार्णव में देवशुद्धि भी कही गई है। उसके अनुसार मूलमन्त्र दीपिनी मालिनी मन्त्र से तीन बार प्रोक्षण करने पर देवशुद्धि होती है। यह कालीमत है। कादिमत में मूलमन्त्र दीपिनी से मधुपर्क अर्घ्य बिन्दु से तीन बार प्रोक्षण करने से देवशुद्धि होती है। यह उक्ति त्रिपुरार्णव की है। यहाँ समष्टि पूजा एवं व्यष्टि पूजा करनी चाहिये।

### समष्टिव्यष्टिपूजालक्षणम्

**तदुक्तं स्वच्छन्दसंग्रहे—**

**समष्टिपूजा प्रारम्भे व्यष्टिपूजावसानके। कर्तव्या सिद्धिमिच्छद्भिर्देवताप्रीतिकारिणी ॥१॥**
**रश्मिरूपा महादेव्याः सर्वावरणदेवताः। स्वच्छादर्शे यथा यन्त्रे तथैव प्रतिबिम्बिताः ॥२॥**
**प्रतिबिम्बितदेवानां पूजा शास्त्रोक्तमार्गतः। समष्टिपूजा सा प्रोक्ता व्यष्टिपूजा तथोच्यते ॥३॥**
**रश्मिपूजा महादेव्या अत्र पूजितदेवताः। श्रीसुन्दर्यङ्गलीनास्ताः सन्तु सर्वसुखावहाः ॥४॥**
**एवमुक्त्वा तु देव्यङ्गे विलीना यन्त्रदेवताः। बिम्बीभूता विभाव्यैवं तत्तत्स्थानेषु देशिकः ॥५॥**
**देव्यङ्गेषु यजेत् पुष्पैर्व्यष्टिपूजा समीरिता। इति।**

स्वच्छन्दसंग्रह में कहा है कि प्रारम्भ में समष्टि पूजा और अवसान में व्यष्टि पूजा करे। यह पूजा सिद्धिप्रद है, देवता-प्रीतिकारिणी है। महादेवी की रश्मि के रूप की सभी आवरण देवियाँ हैं। स्वच्छ दर्पण के समान श्रीयन्त्र में ये प्रतिबिम्बित हैं। प्रतिबिम्बित देवताओं का पूजन शास्त्रोक्त मार्ग से करना चाहिये। यही समष्टि पूजा है। महादेवी के रश्मिरूप में पूजित देवता श्रीसुन्दरी के अङ्ग में लीन रहती हैं। सभी सुख देने वाली हैं। देवी के अङ्ग में सभी यन्त्रदेवता विलीन हैं। विभावना से उन स्थानों में प्रतिबिम्बित होती हैं। देवी के अङ्गों में पुष्पों से इनकी पूजा को व्यष्टि पूजा कहते हैं।

### आवरणपूजाक्रमः

**आवरणपूजाप्रारम्भे तु ४ मूलं 'संविन्मये परे देवि परामृतचरुप्रिये। अनुज्ञां देहि देवेशि परिवारार्चनाय मे'। इति पुष्पाञ्जलिं दत्त्वावरणपूजामारभेदिति सम्प्रदायः।**

**तारत्रयं ध्रुवो माया हंसःसोहं शुचिप्रिया। सर्वसौभाग्यजननीपादुकां पूजयामि च ॥१॥**
**नत्यन्तमनुना देव्यै दद्यात् पुष्पाञ्जलित्रयम्। प्रदर्शयेद्योनिमुद्रां ततः संप्रार्थयेद् बुधः ॥२॥**
**सर्वमन्त्रमये देवि सर्वदेवनमस्कृते। अनुज्ञां देहि देवेशि परिवारार्चनाय मे ॥३॥**
**इति संप्रार्थ्य देव्यङ्गान्निर्याता विस्फुलिङ्गवत्। वह्नेः समस्तावरणदेवता रश्मिरूपिणः ॥४॥**
**देव्याज्ञया स्थिताः स्वस्वस्थानेषु परिचिन्तयेत्। मनुश्चन्द्रः कुबेरश्च लोपामुद्रा च कामराट् ॥५॥**
**अगस्त्यनन्दिसूर्याश्च विष्णुस्कन्दशिवास्तथा। दुर्वासाश्च तथा शक्रः उन्मनी वरुणस्तथा ॥६॥**
**धर्मराजोऽनलो नागराजो वायुर्बुधस्तथा। ईशानश्च रतिश्चैव तथा नारायणस्तथा ॥७॥**
**ब्रह्मा जीवो महादेव्युपासकाः पञ्चविंशतिः। एतैरुपासिता विद्या जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिकाः ॥८॥**
**तुरीया बिन्दुचक्रेऽस्मिन् विशेषार्घ्यामृतेन च। पूजनीयाः प्रयत्नेन तारत्रयपुटाः क्रमात् ॥९॥**
**अमुकोपासिता श्री च विद्या श्रीपादुकां ततः। पूजयामि नमश्चोक्त्वा यजेत्पञ्चोपचारकैः ॥१०॥**
**पाशाङ्कुशधनुर्बाणधारिण्यो रक्तविग्रहाः। चिन्तनीयाः प्रयत्नेन सर्वसौभाग्यदा बुधैः ॥११॥**
**दर्शयेद्योनिमुद्रां वै सर्वसौभाग्यवाक्प्रदाम्। अनेन क्रमयोगेन विद्यावृन्दं प्रपूजयेत् ॥१२॥**
**विद्यावृन्दमयीं पूजां पुष्पाञ्जलिविधानतः। निवेदयेन्महादेव्यै तर्पणादि समाचरेत् ॥१३॥**
**एतस्मिन् समये देवि तिथिनित्याः समर्चयेत्। विभाव्य च महात्र्यस्रं दक्षपूर्वोत्तरक्रमात् ॥१४॥**

**रेखासु तिसृषु देवि पञ्च पञ्च विभागतः। प्रतिपत्तिथिमारभ्य पौर्णमास्यन्तमद्रिजे ॥१५॥**
**एकैकां पूजयेन्नित्यां महासौभाग्यभाग्भवेत्। कृष्णपक्षे विचित्रादिकामेश्वर्यन्तमेव हि ॥१६॥**
**एकैकवृद्ध्या हान्या च दर्शान्तं क्रमतो यजेत्। कामेश्वर्यादिका नित्या विचित्रान्ताः क्रमाद्यजेत् ॥१७॥**

**आवरण पूजन**—आवरण पूजा के प्रारम्भ में ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूल मन्त्र कहकर निम्न मन्त्र का उच्चारण करे—
संविन्मये परे देवि परामृतचरुप्रिये। अनुज्ञां देहि देवेशि परिवारार्चनाय मे।।

तदनन्तर पुष्पाञ्जलि देकर आवरणपूजा का प्रारम्भ करे। 'ऐं ह्रीं श्रीं ॐ ह्रीं हंसः सोहं शुचिप्रिया सर्वसौभाग्यजननीपादुकां पूजयामि नमः' मन्त्र से देवी को तीन पुष्पाञ्जलि देकर योनिमुद्रा दिखाकर इस प्रकार प्रार्थना करे—
सर्वमन्त्रमये देवि सर्वदेवनमस्कृते। अनुज्ञां देहि देवेशि परिवारार्चनाय मे।।

देवी के अङ्ग से स्फुलिङ्गवत् निकलकर वह्निरश्मिरूपा सभी आवरण देवता देवी की आज्ञा से अपने-अपने स्थान में स्थित हैं—ऐसा चिन्तन करे। देवी के पच्चीस उपासकों के नाम इस प्रकार हैं—मनु, चन्द्र, कुबेर, लोपामुद्रा, कामदेव, अगस्त्य, नन्दी, सूर्य, विष्णु, स्कन्द, शिव, दुर्वासा, इन्द्र, उन्मनी, वरुण, धर्मराज, अग्नि, नागराज, वायु, बुध, ईशान, रति, नारायण, ब्रह्मा एवं बृहस्पति। इनके द्वारा उपासित विद्या जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्ति—तीनों अवस्थाओं में रहती है। श्रीचक्र के बिन्दु में तुरीया विद्या प्रयत्न से तारत्रयपुटित क्रम से विशेषार्घ्य अमृत से पूजनीय है। पूजन मन्त्र है—अमुकोपासिता श्रीविद्याश्रीपादुकां पूजयामि नमः। इस मन्त्र से पञ्चोपचार पूजा करे। ये सभी विद्यायें पाश अङ्कुश धनुष बाणधारिणी, रक्त वर्ण की एवं सौभाग्यदायिनी हैं—ऐसा चिन्तन करे। सर्वसौभाग्य-वाक्प्रदा योनिमुद्रा दिखाये। इस क्रम योग से विद्यावृन्द का पूजन करे। विद्यावृन्दमयीं पूजा में विधानवत् पुष्पाञ्जलि देकर महादेवी का तर्पण करे। इस समय तिथिनित्या का अर्चन करे। दक्षिण-पूर्व-उत्तर से महात्रिकोण की भावना करे। त्रिकोण की तीन रेखाओं में से प्रत्येक के पाँच-पाँच विभाग से प्रतिपदा तिथि से पूर्णिमा तक पन्द्रह नित्याओं में से एक-एक की पूजा करने से साधक सौभाग्यशाली हो जाता है। कृष्ण पक्ष में विचित्रा से कामेश्वरी तक क्रमशः यजन करे। शुक्ल पक्ष में एक-एक बढ़ाकर और कृष्ण पक्ष में एक-एक घटाकर पूजा करे। शुक्ल पक्ष में कामेश्वरी से चित्रा तक नित्याओं का पूजन क्रमशः करे।

### तिथिनित्यावरणध्यानानि

**पञ्चोपचारैर्गन्धाद्यैः श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः। तत्तद्विद्यां समुच्चार्य तारत्रितयसम्पुटाम् ॥१८॥**
**उच्चार्यामुकनित्याश्रीपादुकां पूजयामि च। नमःपदं महादेवि सर्वत्रायं क्रमः स्मृतः ॥१९॥**
**कामेश्वरी महानित्या ततो वै भगमालिनी। नित्यक्लिन्ना महानित्या भेरुण्डा वह्निवासिनी ॥२०॥**
**महावज्रेश्वरी नित्या शिवदूती तथैव च। त्वरिता च महादेवि ततो वै कुलसुन्दरी ॥२१॥**
**नित्या नीलपताका च विजया सर्वमङ्गला। ज्वालामालिन्यथ ततश्चित्रा त्रिपुरसुन्दरी ॥२२॥**
**रक्तां रक्तदुकूलाङ्गलेपनां रक्तभूषणाम्। पाशाङ्कुशौ धनुर्बाणान् पुस्तकं चाक्षमालिकाम् ॥२३॥**
**वराभीति च दधतीं त्रैलोक्यवशकारिणीम्। एवं कामेश्वरीं ध्यायेद्वश्यसौभाग्यवाक्प्रदाम् ॥२४॥**
**कदम्बवनमध्यस्थामुद्यत्सूर्यसमद्युतिम्। नानाभूषणसम्पन्नां त्रैलोक्याकर्षणक्षमाम् ॥२५॥**
**पाशाङ्कुशौ पुस्तकं च तौलिकागतलेखिनीम्। वरदं चाभयं चैव दधतीं विश्वमातरम् ॥२६॥**
**एवं ध्यायेन्महादेवीं भगमालां विचक्षणः। रक्तां रक्ताङ्गवसनां चन्द्रचूडां त्रिलोचनाम् ॥२७॥**
**स्विद्यद्वक्त्रां मदाघूर्णलोचनां रत्नमूर्च्छिताम्। पाशाङ्कुशौ कपालं च महाभीतिहरं तथा ॥२८॥**
**दधतीं संस्मरेन्नित्यक्लिन्नां पद्मासनस्थिताम्। चन्द्रकोटिप्रतीकाशां स्रवन्तीममृतद्रवाम् ॥२९॥**
**नीलकण्ठां त्रिनेत्रां च नानाभरणभूषिताम्। इन्द्रनीलस्फुरत्कान्तिं शिखिवाहनशोभिताम् ॥३०॥**
**पाशाङ्कुशौ कपालं च च्छुरिकां वरदाभये। दधतीं चिन्तयेद् देवीं भेरुण्डां विषनाशिनीम् ॥३१॥**

ध्यायेत् तप्तसुवर्णाभां नानालङ्कारभूषिताम्। पाशाङ्कुशौ स्वस्तिकं च शक्तिं च वरदाभये ॥३२॥
दधतीं रत्नमुकुटां देवीं वै वह्निवासिनीम्। जपाकुसुमसङ्काशां रक्तांशुकविराजिताम् ॥३३॥
माणिक्यभूषणां नित्यां नानाभूषाविभूषिताम्। पाशाङ्कुशौ कपालस्थसुधापानविघूर्णिताम् ॥३४॥
अभयं दधतीं ध्यायेन्महावज्रेश्वरीं पराम्। दूर्वावर्णां त्रिनेत्रां च महासिंहसमासनाम् ॥३५॥
शङ्खारिचापबाणांश्च सृणिपाशौ वराभये। दधतीं चिन्तयेन्नित्यां शिवदूतीं परां शिवाम् ॥३६॥
श्यामाङ्गीं रक्तसत्पाणिचरणाम्बुजशोभिताम्। वृषलाहिसुमञ्जीरां फटारत्नविभूषिताम् ॥३७॥
पर्णांशुकां पर्णभूषां वैश्याहिद्वन्द्वमेखलाम्। तनुमध्यां पीनवृत्तकुचयुग्मां वराभये ॥३८॥
दधतीं शिखिपिच्छाभां वलयाङ्गदशोभिताम्। गुञ्जारुणां नृपाहीन्द्रकेयूरां रत्नभूषिताम् ॥३९॥
द्विजनागस्फुरत्कर्णभूषां मत्तारुणेक्षणाम्। नीलकुञ्चितधम्मिल्लवरपुष्पां कपालिनीम् ॥४०॥
कैरातीं शिखिपिच्छाढ्यनिकेतनविराजिताम्। स्फुरत्सिंहासनप्रौढां संस्मरेत्त्वरितां बुधः ॥४१॥
ध्यायेद्देवीं महेशानीं कदम्बवनमध्यगाम्। रत्नमण्डपमध्ये तु महाकल्पवनान्तरे ॥४२॥
मुक्तातपत्रच्छायायां रत्नसिंहासने स्थिताम्। अनर्घरत्नघटितमुकुटां रत्नकुण्डलाम् ॥४३॥
हारग्रैवेयसद्रत्नचित्रितां कङ्कणोज्ज्वलाम्। हीरमुक्तालसद्भूषां शुक्लक्षौमविराजिताम् ॥४४॥
हीरमञ्जीरसुभगारक्तोत्पलपदाम्बुजाम्। शुभ्राङ्गरागसुभगां कर्पूरशकलोज्ज्वलाम् ॥४५॥
पुस्तकं चाभयं वामे दक्षिणे चाक्षमालिकाम्। वरदानरतां दिव्यां महासारस्वतप्रदाम् ॥४६॥
एवं ध्यायेन्महानित्यां देवेशीं कुलसुन्दरीम्। ..........................................(?) ॥४७॥
एवं नित्यां महादेवी चिन्तयेद्देशिकोत्तमः। शुभ्रवस्त्रासनां रम्यां चन्द्रकुन्दसमद्युतिम् ॥४८॥
सुप्रसन्नां शशिमुखीं नानारत्नविभूषिताम्। अनन्तमुक्ताभरणां स्रवन्तीममृतद्रवाम् ॥४९॥
वरदाभयशोभाढ्यां स्मरेन्नीलपताकिकाम्। ..........................................(?) ॥५०॥
ध्यायेद्देवीं महानित्यां स्वर्णाभरणभूषिताम्। उद्यद्विद्युल्लताकान्तिस्वर्णांशुकविराजिताम् ॥५१॥
महासिंहासनप्रौढां ज्वालामालां करालिनीम्। अरिशङ्खौ खड्गखेटौ त्रिशूलं डमरुं तथा ॥५२॥
पानपात्रं च वरदं दधतीं शत्रुनाशिनीम्। शुभ्राङ्गीं ज्ञानदां नित्यां विचित्रवसनां सदा ॥५३॥
विचित्रतिलकां नित्यां विचित्रां कुङ्कुमोज्ज्वलाम्। वरदाभयशोभाढ्यां नानाशस्त्रधरां क्वचित् ॥५४॥
बालार्कमण्डलाभासां चतुर्बाहुं त्रिलोचनाम्। पाशाङ्कुशौ शरांश्चापं धारयन्तीं शिवां श्रिये ॥५५॥

**इति षोडशनित्याध्यानानि।**

त्रितार-सम्पुटित नित्या विद्या कहकर अमुकनित्याश्रीपादुकां पूजयामि नमः मन्त्र से गन्धादि पञ्चोपचार से श्रीपात्र अमृत बिन्दु से पूजन करे। सबों का पूजन इसी क्रम से करे।

कामेश्वरी, भगमालिनी, नित्यक्लिन्ना, भेरुण्डा, वह्निवासिनी, महावज्रेश्वरी, शिवदूती, त्वरिता, कुलसुन्दरी, नित्यनित्या, नीलपताका, विजया, सर्वमङ्गला, ज्वालामालिनी, चित्रा तब त्रिपुरसुन्दरी—ये सोलह नित्यायें हैं। इन सभी नित्याओं का ध्यान क्रमशः इस प्रकार कहा गया है—

१. **कामेश्वरी**—रक्तां रक्तदुकूलाङ्गलेपनां रक्तभूषणाम्। पाशाङ्कुशौ धनुर्बाणान् पुस्तकं चाक्षमालिकाम्।।
वराभीति च दधतीं त्रैलोक्यवशकारिणीम्। एवं कामेश्वरीं ध्यायेद्वश्यसौभाग्यवाक्प्रदाम्।।

२. **भगमालिनी**—कदम्बवनमध्यस्थामुद्यत्सूर्यसमद्युतिम्। नानाभूषणसम्पन्नां त्रैलोक्याकर्षणक्षमाम्।।
पाशाङ्कुशौ पुस्तकं च तौलिकागतलेखिनीम्। वरदं चाभयं चैव दधतीं विश्वमातरम्।।
एवं ध्यायेन्महादेवीं भगमालां विचक्षणः।

**३. नित्यक्लिन्ना**—स्विद्यद्वक्त्रां मदाघूर्णलोचनां रत्नमूर्च्छिताम्। पाशाङ्कुशौ कपालं च महाभीतिहरं तथा।।
दधतीं संस्मरेन्नित्यक्लिन्नां पद्मासनस्थिताम्।

**४. भेरुण्डा**—चन्द्रकोटिप्रतीकाशां स्रवन्तीममृतद्रवाम्।।
नीलकण्ठां त्रिनेत्रां च नानाभरणभूषिताम् । इन्द्रनीलस्फुरत्कान्तिं शिखिवाहनशोभिताम्।।
पाशाङ्कुशौ कपालं च च्छुरिकां वरदाभये । दधतीं चिन्तयेद् देवीं भेरुण्डां विषनाशिनीम्।।

**५. वह्निवासिनी**—ध्यायेत् तप्तसुवर्णाभां नानालङ्कारभूषिताम्। पाशाङ्कुशौ स्वस्तिकं च शक्तिं च वरदाभये।।
दधतीं रत्नमुकुटां देवीं वै वह्निवासिनीम्।

**६. महावज्रेश्वरी**—जपाकुसुमसङ्काशां रक्तांशुकविराजिताम्। माणिक्यभूषणां नित्यां नानाभूषाविभूषिताम्।।
पाशाङ्कुशौ कपालस्थसुधापानविघूर्णिताम्। अभयं दधतीं ध्यायेन्महावज्रेश्वरीं पराम्।।

**७. शिवदूती**—दूर्वावर्णां त्रिनेत्रां च महासिंहसमासनाम्। शङ्खारिचापबाणांश्च सृणिपाशौ वराभये।।
दधतीं चिन्तयेन्नित्यां शिवदूतीं परां शिवाम्।

**८. त्वरिता**—श्यामाङ्गीं रक्तसत्पाणिचरणाम्बुजशोभिताम्। वृषलाहिसुमञ्जीरां फटारत्नविभूषिताम्।।
पर्णांशुकां पर्णभूषां वैश्याहिद्वन्द्वमेखलाम्। तनुमध्यां पीनवृत्तकुचयुग्मां वराभये।।
दधतीं शिखिपिच्छाभां वलयाङ्गदशोभिताम्। गुञ्जारुणां नृपाहीन्द्रकेयूरां रत्नभूषिताम्।।
द्विजनागस्फुरत्कर्णभूषां मत्तारुणेक्षणाम्। नीलकुञ्चितधमिल्लवरपुष्पां कपालिनीम्।।
कैरातीं शिखिपिच्छाढ्यनिकेतनविराजिताम । स्फुरत्सिंहासनप्रौढां संस्मरेत्त्वरितां बुधः।।

**९. कुलसुन्दरी**— ध्यायेद्देवीं महेशानीं कदम्बवनमध्यगाम् । रत्नमण्डपमध्ये तु महाकल्पवनान्तरे।।
मुक्तातपत्रच्छायायां रत्नसिंहासने स्थिताम्। अनर्घरत्नघटितमुकुटां रत्नकुण्डलाम्।।
हारग्रैवेयसद्रत्नचित्रितां कङ्कणोज्ज्वलाम्। हीरमुक्तालसद्भूषां शुक्लक्षौमविराजिताम्।।
हीरमञ्जीरसुभगारक्तोत्पलपदाम्बुजाम्। शुभ्राङ्गरागसुभगां कर्पूरशकलोज्ज्वलाम्।।
पुस्तकं चाभयं वामे दक्षिणे चाक्षमालिकाम्। वरदानरतां दिव्यां महासारस्वतप्रदाम्।।
एवं ध्यायेन्महानित्यां देवेशीं कुलसुन्दरीम्।

**१०. नीलपताका**—शुभ्रवस्त्रासनां रम्यां चन्द्रकुन्दसमद्युतिम्। सुप्रसन्नां शशिमुखीं नानारत्नविभूषिताम्।।
अनन्तमुक्ताभरणां स्रवन्तीममृतद्रवाम्। वरदाभयशोभाढ्यां स्मरेन्नीलपताकिकाम्।।

**११. विचित्रा**—उद्यद्विद्युल्लताकान्तिस्वर्णांशुकविराजिताम्। महासिंहासनप्रौढां ज्वालामालां करालिनीम्।।
अरिशङ्खौ खड्गखेटौ त्रिशूलं डमरुं तथा। पानपात्रं च वरदं दधतीं शत्रुनाशिनीम्।।
शुभ्राङ्गीं ज्ञानदां नित्यां विचित्रवसनां सदा। विचित्रतिलकां नित्यां विचित्रां कुङ्कुमोज्ज्वलाम्।।

**१२. महात्रिपुरसुन्दरी**—वरदाभयशोभाढ्यां नानाशस्त्रधरां क्वचित्। बालार्कमण्डलाभासां चतुर्बाहुं त्रिलोचनाम्।।
पाशाङ्कुशौ शरांश्चापं धारयन्तीं शिवां श्रिये।

उपर्युक्त सोलह नित्याओं में से नित्यानित्या, विजयानित्या, सर्वमंगलानित्या, ज्वालामालिनीनित्या का ध्यान ग्रन्थ खण्डित होने के कारण अप्राप्त है।

गुरुपंक्तिपूजानिरूपणम्

एतस्मिन् समये देवि गुरून् सम्पूजयेद्बुधः। प्राङ्मध्ययोन्यन्तराले गुरुपंक्तित्रयं यजेत्॥१॥
गुरुमन्त्रेण नाम्नापि निजं सम्पूजयेद्गुरुम्। अंगुष्ठमध्यमाभ्यां च गुरून् सम्यक्प्रतर्पयेत्॥२॥
आनन्दनाथशब्दान्ता अम्बान्ताः शक्तयः क्रमात्। गुरून् सम्पूजयेद्देवि परमादिगुरूंस्तथा॥३॥
परापरगुरूंश्चैव परमेष्ठिगुरूंस्तथा। गुरुशक्तीर्यजेद् देवि ततः श्रीगुरुपादुकाः॥४॥
इति सामान्यतो देवि गुरुपात्रोदकैर्यजेत्। अथादिशिवनाथश्च ज्ञानाम्बा च सदाशिवः॥५॥
इच्छाम्बा ईश्वरश्चैव अम्बिका रुद्र एव च। रौद्री विष्णुस्तथा ज्येष्ठा ब्रह्मा वामा पराभिधाः॥६॥
रुद्रसंख्याश्च दिव्यौघाः सनकश्च सनन्दनः। सनातनश्चापि सनत्कुमारस्तु तथैव च॥७॥
सनत्सुजातश्च विभुर्दत्तात्रेयोऽथ रोचनः। वामदेवस्तथा व्यासः शुकः सिद्धौघसंज्ञकाः॥८॥
परापराख्या गुरवो नृसिंहश्च महेश्वरः। भास्करश्च महादेवि ततस्तस्मान्महाशिवः॥९॥
सदाशिवो मानवौघा अपराख्या महेश्वरि। एते सामान्यगुरवः श्रीनाथादीन् यजेत्ततः॥१०॥
परप्रकाशाभिधश्च ततः परशिवस्तथा। परशक्तिश्च कौलेशः शुक्लदेवी कुलेश्वरः॥११॥
कामेश्वरी च दिव्यौघाः पराख्या गुरवः क्रमात्। भोगः क्लिन्नस्तु समयः सहजो वेदसङ्ख्यकाः॥१२॥
परापराख्याः सिद्धौघा गगनो विश्व एव च। विमलो मदनश्चैव भुवनो लील एव च॥१३॥
आत्मा प्रियो मानवौघा अपराख्या निजास्तथा। कामराजाख्यविद्याया गुरवोऽत्र प्रकीर्तिताः॥१४॥

**गुरुमण्डल-पूजन**—साधक अब गुरुमण्डल का पूजन करे। पूर्व और मध्य के अन्तराल में गुरुमण्डल का पूजन तीन पंक्तियों में करे। गुरुमन्त्र में नाम जोड़कर गुरुओं की पूजा करे। अंगूठे और मध्यमा से तर्पण करे। गुरुनामों में आनन्द-नाथ और शक्तियों में अम्बा लगाकर पूजन करे। परमगुरु, परापरगुरु और परमेष्ठि तथा गुरुशक्ति का पूजन करे। सबके साथ 'गुरुपादुकां पूजयामि' लगाये। इनका पूजन गुरुपात्र के जल से करे। गुरुओं के नाम इस प्रकार हैं—

आदि शिवनाथ, ज्ञानाम्बा, सदाशिव, इच्छाम्बा, ईश्वर अम्बिका, रुद्र रौद्री, विष्णु ज्येष्ठा, ब्रह्मा वामा, परा—ये दिव्यौघ हैं। सिद्धौघ ग्यारह हैं—सनक, सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार, सनत्सुजात, विभु, दत्तात्रेय, रोचन, वामदेव, न्यास, शुकदेव।

**परापर गुरु**—नृसिंह, महेश्वर, भास्कर, महादेवी, महाशिव, सदाशिव हैं। इसके अतिरिक्त मानवौघ गुरु है। सामान्य गुरुओं में श्रीनाथादि का यजन करे।

दिव्यौघ में परप्रकाश, परशिव, परशक्ति, कौलेश, शुक्लदेवी, कुलेश्वर कामेश्वरी हैं एवं सिद्धौघ में भोग, क्लिन्न, समय, सहज हैं। मानवौघ में गगन, विश्व, विमल, मदन, भुवन, लीला, आत्मा प्रिय हैं। कामराज विद्या में ये ही गुरु हैं।

अज्ञातगुरुशिष्याणां कथ्यन्ते गुरवः क्रमात्। गुरुभ्यो नम इत्युक्त्वा पादुकाभ्यो नमो वदेत्॥१५॥
तथैव परमेशानि परमाश्च परापराः। परमेष्ठिन आचार्यास्ततो निजगुरून् यजेत्॥१६॥
परमादिशिवश्चैव कामेश्वर्यम्बिका तथा। दिव्यौघश्च महौघश्च सर्वाख्यस्तदनन्तरम्॥१७॥
प्रज्ञादेवी प्रकाशश्च दिव्यौघाः सम्प्रकीर्तिताः। लोपामुद्रा प्रभा माया दिव्यश्चित्रस्तथैव च॥१८॥
कैवल्यानन्दनाथश्च देव्यात्मानन्दनाथकः। महोदयश्च सिद्धौघाश्चिदानन्दस्तथैव च॥१९॥
ऋद्ध्यम्बा च तथा विश्वः शक्त्यम्बा च रमा तथा। कमलश्च परश्चैव मनोहर इति क्रमात्॥२०॥
आत्मा च प्रतिमश्चैव मानवौघाः प्रकीर्तिताः। लोपामुद्राख्यविद्याया गुरवश्च निजास्ततः॥२१॥
परप्रकाशश्च तथा विमर्शस्तु परादिकः। कामेश्वरी च मोक्षश्चाप्यमृतः पुरुषस्ततः॥२२॥

अघोरश्चैव दिव्यौघा: प्रकाम: सद्गुरुस्तथा। सिद्धौघ उत्तमश्चैते चत्वार: परिकीर्तिता: ॥२३॥
सिद्धौघाश्च महेशानि तत उत्तमसंज्ञक:। परमाख्यश्च सर्वज्ञ: सर्वसंज्ञश्च सिद्धक: ॥२४॥
गोविन्द: शङ्करश्चैते मानवौघा: प्रकीर्तिता:। श्रीविद्यामात्रगुरवस्ततो निजगुरुक्रमात् ॥२५॥
एते तुरीयाविषये गुरव: सर्व एव हि। ज्ञानमुद्रासुधापूर्णकपालाढ्यकरद्वया: ॥२६॥
गुरवो रक्तवर्णा: स्युर्जटाभारशिरोधरा:। एतान् पञ्चोपचारैस्तु यजेत्सङ्घट्टमुद्रया ॥२७॥

अज्ञात गुरु-शिष्यों का गुरुक्रम इस प्रकार है—गुरुभ्यो नम: कहकर पादुकाभ्यो नम: कहे। उसी प्रकार परम, परापर, परमेष्ठि और अपने गुरु का पूजन करे। इसमें परम आदि शिव कामेश्वर्यम्बिका, दिव्यौघ, महौघ गुरुओं का पूजन करे। प्रज्ञा देवी प्रकाश दिव्यौघ हैं। लोपामुद्रा, प्रभा, माया दिव्यास्पद, कैवल्यानन्दनाथ, देव्यात्मानन्दनाथ सिद्धौघ हैं। चिदानन्द ऋद्धयम्बा, विश्वशक्त्यम्बा, रमा कमल परगुरु हैं। आत्मा प्रमित मानवौघ हैं। कामेश्वरी मोक्ष अमृत तत्पुरुष अघोर दिव्यौघ हैं। प्रकाम सद्गुरु सिद्धौघ उत्तम चारो कहे गये हैं। सिद्धौघ उत्तम नामक परमाख्य सर्वज्ञ सिद्ध हैं। गोविन्द शंकर मानवौघ हैं। श्रीविद्यामात्र गुरु, तब निज गुरुक्रम तुरीया विषय में ये सभी गुरु हैं। गुरुओं का ध्यान इस प्रकार करे—

ज्ञानमुद्रासुधापूर्णकपालाढ्यकरद्वया:। गुरवो रक्तवर्णा: स्युर्जटाभारशिरोधरा।।

इन गुरुओं की पूजा पञ्चोपचार से संघट्ट मुद्रा द्वारा आठो दिशाओं में करे।

### पञ्चाम्नायपूजनम्

गुरुक्रमं प्रपूज्याथ यजेदाम्नायदेवता:। वसुकोणे तु पूर्वादि श्रीपात्रामृतबिन्दुभि: ॥२८॥
गुरुक्रमं प्रपूज्याथ यजेदाम्नायदेवता:। वसुकोणे तु पूर्वादि श्रीपात्रामृतबिन्दुभि: ॥२८॥
पूर्वाम्नायेश्वरीं देवीमुन्मनीं पूर्वदिग्गताम्। दक्षिणाम्नायेश्वरीं च भोगिनीं दक्षिणे यजेत् ॥२९॥
पश्चिमाम्नायेश्वरीं च कुब्जिकां पश्चिमे यजेत्। उत्तराम्नायेश्वरीं च कालिकामुत्तरे यजेत् ॥३०॥
ऊर्ध्वाम्नायेश्वरीं देवीं महात्रिपुरसुन्दरीम्। वराभयकरा रक्ता: पाशाङ्कुशधरा: शुभा: ॥३१॥
पञ्चोपचारै: सम्पूज्य योनिमुद्रां च दर्शयेत्। आम्नायं तु प्रपूज्याथ सम्यगायतनं यजेत् ॥३२॥

**आम्नाय पूजन**—गुरुक्रमपूजन के बाद आम्नाय देवताओं का पूजन दिशाओं में पूर्वादि क्रम से श्रीपात्र के अमृत-बिन्दु से करे। पूर्वाम्नायेश्वरी देवी उन्मनी का पूजन पूर्व में करे। दक्षिणाम्नायेश्वरी भोगिनी को दक्षिण में पूजे। पश्चिमाम्नायेश्वरी कुब्जिका की पूजा पश्चिम में करे। उत्तराम्नायेश्वरी कालिका का पूजन उत्तर में करे। ऊर्ध्वाम्नायेश्वरी देवी महात्रिपुरसुन्दरी का पूजन पञ्चोपचार से करे और योनि-मुद्रा दिखाये। आम्नाय पूजन के बाद आयतन पूजा करे।

### पञ्चायतनपूजनम्

अन्तर्दशारे पूर्वादि गुरुपात्रामृतेन च। ब्राह्यदर्शनगायत्रीं पूर्वायतनदेवताम् ॥३३॥
नारायणं वैष्णवाख्यं याम्यायतनदेवताम्। सौरदर्शनसूर्यं च पश्चिमायतनाधिपम् ॥३४॥
बौद्धदर्शनबुद्धं च उत्तरायतनाधिपम्। ऊर्ध्वायतनशैवाख्यदर्शनेशं शिवं यजेत् ॥३५॥
ऊर्ध्वायतनशाक्ताख्यदर्शनेशीं पराभिधाम्। शक्तिं यजेद्बिन्दुचक्रे देवता: परिचिन्तयेत् ॥३६॥
वराभयकरा रक्ता: स्वस्वायुधकरद्वया:। पञ्चोपचारैराराध्य लिङ्गमुद्रां प्रदर्शयेत् ॥३७॥
प्रपूज्यायतनं पश्चात् पञ्चरत्नं प्रपूजयेत्।

**आयतन-पूजन**—अन्तर्दशार में पूर्व में गुरुपात्र-स्थित अमृत से ब्राह्य दर्शन गायत्री पूर्वायतन देवता का पूजन करे। नारायण वैष्णवाख्य याम्यायतन देवता की पूजा दक्षिण में करे। सौर दर्शन सूर्य पश्चिमायतनाधिप की पूजा पश्चिम से करे। बौद्ध दर्शन बुद्ध उत्तरायतनाधिप की पूजा उत्तर में करे। ऊर्ध्वाम्नाय शैवदर्शनेश शिव की पूजा करे। ऊर्ध्वाम्नायतन शाक्तदर्शनेशी पराशक्ति का पूजन बिन्दुचक्र में करके देवता का चिन्तन करे। वर, अभय, अस्त्र को हाथों में धारण करने वाली देवी का पूजन पञ्चोपचार से करे। लिङ्गमुद्रा दिखाये। आयतन पूजन के बाद पञ्चरत्न की पूजा करे।

### पञ्चरत्नपूजनम्

**बहिर्दशारे पूर्वादि श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः ॥३८॥**
**श्रीविद्या सिद्धलक्ष्मीश्च मातङ्गी भुवनेश्वरी। वाराहीति महेशानि पञ्चरत्नं प्रकीर्तिततम् ॥३९॥**
**श्रीविद्यापूजनस्थाने चक्रराजे महेश्वरि। महारत्नेश्वरीवृन्दमण्डितासनसंस्थिता ॥४०॥**
**सर्वसौभाग्यजननीपादुकां पूजयामि च। इत्युच्चार्य यजेत्तत्र योनिमुद्रां प्रदर्शयेत् ॥४१॥**
**पाशांकुशकरा रक्ता निजायुधकरद्वयाः। पञ्चरत्नं प्रपूज्याथ पञ्च कल्पलता यजेत् ॥४२॥**

**पञ्चरत्न-पूजा**—बहिर्दशार में पूर्वादि क्रम से श्रीपात्र के अमृतबिन्दु से इनकी पूजा करे। श्रीविद्या, सिद्धलक्ष्मी, मातङ्गी, भुवनेश्वरी, वाराही को पञ्चरत्न कहते हैं। श्रीविद्या-पूजन स्थान में चक्रराज में 'महारत्नेश्वरीवृन्दमण्डितासनसंस्थितां सर्वसौभाग्यजननीपादुकां पूजयामि' से पूजा करे। योनिमुद्रा दिखाये। ये सभी पाश एवं अंकुश धारण करने वाली, रक्तवर्णा एवं अपने-अपने आयुधों से सुसज्जित हैं। इसके बाद पञ्च कल्पलता का पूजन करे।

### पञ्चकल्पलतापूजनम्

**चतुर्दशारे पूर्वादि श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः। श्रीविद्या त्वरिता चैव पारिजातेश्वरी तथा ॥४३॥**
**त्रिकूटा पञ्चबाणेशी पञ्च कल्पलताः स्मृता। पाशाङ्कुशकरा रक्ता निजायुधकरद्वयाः ॥४४॥**

**पञ्च कल्पलता-पूजन**—चतुर्दशार में पूर्वादि क्रम से श्रीपात्र के अमृतबिन्दु से श्रीविद्या, त्वरिता, परिजातेश्वरी, त्रिकूटा, पञ्चबाणेशी का पूजन करे। ये सभी रक्तवर्णा एवं पाश-अंकुश आदि अपने-अपने आयुधों से सज्जित हैं।

### पञ्चसिंहासनपूजनम्

**लतानां पूजनान्ते च पञ्चसिंहासनं यजेत्। अष्टपत्रे तु पूर्वादि श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः ॥४५॥**
**बाला सम्पत्प्रदा च चैतन्या तदनन्तरम्। द्वितीया चैतन्यरूपा कामेशी तदनन्तरम् ॥४६॥**
**उन्मनी च यजेदेताः पूर्वस्यां च दिशि क्रमात्। सिंहासनं च ब्रह्माख्यं यजेच्च तदनन्तरम् ॥४७॥**
**अघोरभैरवी चैव भैरवी च महादिका। ललिताभैरवी चैव कामेशी भैरवी तथा ॥४८॥**
**रक्तनेत्रा भोगिनी च विष्णुसिंहासनं ततः। दक्षिणे संस्थिताश्चैव यजेत्सौभाग्यहेतवे ॥४९॥**
**षट्कूटाभैरवी नित्याभैरवी तदनन्तरम्। मृतसञ्जीविनी चैव मृत्युञ्जयपरा तथा ॥५०॥**
**वज्रप्रस्तारिणी चैव कुब्जिका रौद्रमेव च। सिंहासनं यजेद्देवि पश्चिमायां दिशि क्रमात् ॥५१॥**
**सिंहासने तूत्तरे तु प्रयजेद्भुवनेश्वरीम्। कमलेशीभैरवीं च सिद्धकौलेशभैरवीम् ॥५२॥**
**डामराख्यां भैरवीं च कामिनीभैरवीं तथा। कालिकामीश्वराख्यं च यजेत्सिंहासनं बुधः ॥५३॥**
**बिन्दुमध्ये महेशानि ऊर्ध्वसिंहासनस्थिताः। प्रथमा सुन्दरी चैव द्वितीया सुन्दरी तथा ॥५४॥**
**तृतीया सुन्दरी चैव चतुर्थी सुन्दरी तथा। पञ्चमी सुन्दरी चैव महात्रिपुरसुन्दरी ॥५५॥**
**सदाशिवाख्यं देवेशि यजेत्सिंहासनं ततः। वराभयकरा रक्ताः पाशाङ्कुशकराः शुभाः ॥५६॥**
**सिंहासनाभ्यर्चनान्ते पञ्चकोशार्चनं भवेत्।**

**पञ्चसिंहासन पूजा**—लताओं की पूजा के बाद पञ्चसिंहासन की पूजा अष्टपत्र में पूर्वादि क्रम से श्रीपात्र-स्थित अमृतबिन्दु से करे। इनमें बाला, सम्पत्प्रदा, चैतन्या, चैतन्या, कामेशी का पूजन करे। ब्रह्मसिंहासन में उन्मनी, अघोर-भैरवी, भैरवी, महादिका का पूजन पूर्व में करे। विष्णुसिंहासन में ललिता भैरवी, कामेशी भैरवी, रक्तनेत्रा और भोगिनी की पूजा सौभाग्य के लिये दक्षिण दिशा में करे। रौद्र सिंहासन में षट्कूटा भैरवी, नित्या भैरवी, मृतसञ्जीवनी, मृत्युञ्जय परा, वज्रप्रस्तारिणी कुब्जिका का पूजन पश्चिम दिशा के क्रम से करे। उत्तर सिंहासन में भुवनेश्वरी, कमलेशी भैरवी, सिद्धकौलेश भैरवी, डामर भैरवी, कामिनी भैरवी, कालिका एवं ईश्वरी का पूजन करे।

ऊर्ध्वसिंहासन मध्यविन्दु में प्रथमा सुन्दरी, द्वितीया सुन्दरी, तृतीया सुन्दरी, चतुर्थी सुन्दरी, पञ्चमी सुन्दरी, महात्रिपुरसुन्दरी, सदाशिव की पूजा के बाद सिंहासन की पूजा करे। ये सभी रक्त वर्ण एवं पाश-अंकुश आदि अपने-अपने आयुधों से सज्जित हैं। इसके बाद पञ्चकोशार्चन करे।

### पञ्चकोशार्चनम्

**षोडशारे तु पूर्वादि श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः ॥५७॥**

**श्रीविद्या च परज्योतिः परनिष्कलशाम्भवी। अजपा मातृका चेति पञ्च कोशाः प्रकीर्तिताः ॥५८॥**

**पञ्चकोशार्चन**—पञ्च कोश का अर्चन षोडशार में पूर्वादि श्रीपात्र के अमृतबिन्दु से करे। श्रीविद्या, परज्योति, परनिष्कल, शाम्भवी, अजपा मातृका—ये पाँच कोश हैं।

### पञ्चलक्ष्मीपूजनम्

**कोशान्ते पूजयेल्लक्ष्मीः पञ्च सर्वसमृद्धये। चतुरस्रे तु पूर्वादि श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः ॥५९॥**

**श्रीविद्या च तथा लक्ष्मीर्महालक्ष्मीस्तथैव च। त्रिशक्तिः सर्वसाम्राज्या लक्ष्म्यः पञ्च प्रकीर्तिताः ॥६०॥**

**पाशाङ्कुशकरा रक्ता निजायुधकरद्वयाः। पञ्च लक्ष्मीः पूजयित्वा पञ्च कामदुघा यजेत् ॥६१॥**

**पञ्च लक्ष्मी पूजन**—पञ्चकोश-पूजन के बाद पञ्च लक्ष्मी का पूजन सभी समृद्धियों के लिये चतुरस्र में पूर्वादि क्रम से श्रीपात्र के अमृतबिन्दु से करे। इसमें श्रीविद्या, लक्ष्मी, महालक्ष्मी, त्रिशक्ति एवं सर्वसाम्राज्यलक्ष्मी का पूजन होता है। ये सभी रक्तवर्णा एवं पाश-अंकुशधारिणी हैं। पञ्च लक्ष्मी-पूजन के बाद पञ्चकामदुघा का पूजन करे।

### पञ्चकामदुघापूजनम्

**सृष्टिचक्रे तु पूर्वादि श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः। श्रीविद्यामृतपीठेशी सुधासूरमृतेश्वरी ॥६२॥**

**अन्नपूर्णेति विख्याताः पञ्च कामदुघाः क्रमात्। पाशाङ्कुशसुधापात्रकलशा रक्तविग्रहाः ॥६३॥**

**पूजयित्वा कामदुघाः समयाः पञ्च पूजयेत्।**

**पञ्चकामदुघा का पूजन**—सृष्टिचक्र में पूर्वादि क्रम से श्रीपात्र के अमृतबिन्दु से इनका पूजन करे। इसमें श्रीविद्या, अमृतपीठेशी, सुधासू, अमृतेश्वरी और अन्नपूर्णा—इन पाँच का पूजन होता है। ये सभी रक्तवर्णा एवं पाश-अंकुशधारिणी हैं।

### पञ्चसमयापूजनम्

**स्थितिचक्रे तु पूर्वादि श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः ॥६४॥**

**बगला कालरात्रिश्च जयदुर्गा तथैव च। वज्रवैरोचनी देवी समयाः पञ्च कीर्तिताः ॥६५॥**

**पाशाङ्कुशकरा रक्ता निजायुधकरद्वयाः। समयापूजनान्ते तु षडङ्गावरणं यजेत् ॥६६॥**

**पञ्च समया पूजन**—पञ्च समया का पूजन स्थितिचक्र में पूर्वादि श्रीपात्र के अमृतबिन्दु से करे। इसमें बगला, कालरात्रि, जयदुर्गा, वज्रवैरोचनी एवं देवी—इन पाँच की पूजा होती है। ये सभी भी रक्तवर्णा एवं पाश-अंकुशधारिणी हैं। समयापूजन के बाद षडङ्गावरण का पूजन करे।

### षडङ्गावरणपूजनम्

**संहारचक्रे अग्नीशासुरवायव्यकोणके। बिन्दुमध्ये चतुर्दिक्षु श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः ॥६७॥**

**मध्ये दिक्षु क्रमेणैव यजेत्सर्वार्थसिद्धये। सर्वज्ञा नित्यतृप्ता च तथानादिप्रबोधिनी ॥६८॥**

**स्वतन्त्रा च महाशक्तिर्नित्यालुप्ता तथैव च। नित्यानन्ता च कथिता तथा भोगषडङ्गके ॥६९॥**

**तुषारस्फटिकश्यामनीलकृष्णारुणार्चिषः। वरदाभयधारिण्यः प्रधानतनवः स्त्रियः ॥७०॥**

**एतानि तु महादेवि विशेषावरणानि वै । तुरीयोपासकानां च एतान्यावश्यकानि वै ।।७१।।**
**कूटविद्यासु वै तत्तद्गुरवस्तत्तदङ्गकम् । अत्र मध्यविधानीशे नवावृत्तिरथाम्बिके ।।७२।।**

**षडङ्गावरण पूजन**—संहारचक्र में अग्नि आदि कोण, मध्य बिन्दु और दिशाओं में श्रीपात्र के अमृतबिन्दु से पूजन करे। इससे सर्वार्थसिद्धि होती है। इसमें सर्वज्ञा, नित्यतृप्ता, अनादिप्रबोधिनी, स्वतन्त्रा, महाशक्ति, नित्यलुप्ता, नित्यानन्ता तथा भोगषडङ्ग आते हैं। इनका ध्यान इस प्रकार है—

तुषारस्फटिकश्यामनीलकृष्णारुणार्चिषः। वरदाभयधारिण्यः प्रधानतनवः स्त्रियः।।

इनका पूजन विशेष आवरण में तुरीयोपासकों को करना आवश्यक है। कूटविद्या से गुरु के अनुरूप अङ्ग की पूजा होती है। यहाँ पर मध्यविधानीश की नवावृत्ति में पूजा होती है।

**मध्यविधावरणानि**

**देवि मध्यविधानीहावरणानि शृणु प्रिये । तुरीयोपासकानां च एतान्यावश्यकानि वै ।।७३।।**
**अष्टारपार्श्वयोरग्रे सामान्यामृतबिन्दुभिः । उदीच्यां प्रयजेद् देवि क्षोभणद्रावणौ ततः ।।७४।।**
**आकर्षवश्यबाणौ च दक्षिणे तु समर्चयेत् । अग्रे संमोहनं यष्ट्वा चिन्तयेद् बाणदेवताः ।।७५।।**
**वराभयकरा रक्ताः सृणिबाणधनुर्धराः । अन्तर्दशारे देवेशि पार्श्वयोरग्रयोस्तथा ।।७६।।**
**बाणवद्यजनं कुर्यात्पञ्चकामान् वरानने । काममन्मथकन्दर्पमकरध्वजसंज्ञकाः ।।७७।।**
**मीनकेतुर्महेशानि पञ्च कामाः प्रकीर्तिताः । वराभयकरा रक्ताः पञ्चबाणधनुर्धराः ।।७८।।**
**बहिर्दशारे षड्वाचः कामवत्पूजयेत्प्रिये । सामान्यपात्रसुधया लीना वागपरा परा ।।७९।।**
**मध्यमा वाक्च पश्यन्ती वैखरीति प्रकीर्तिताः । ज्ञानमुद्राभयाः शुक्ला वीणापुस्तकपाणयः ।।८०।।**

**मध्यविधानी आवरण**—तुरीया के उपासकों के लिये मध्यविधानी आवरण आवश्यक है। अष्टार के पार्श्वों और अग्र में सामान्य अमृतबिन्दु से इनका यजन करे। उत्तर में क्षोभण-द्रावण का, दक्षिण में आर्कषण-वश्य का अर्चन करे। अग्रभाग में सम्मोहन-बाण का चिन्तन करे। बाणों के समान ही पञ्चकामों का यजन करे। पञ्चकाम में काम, मन्मथ, कन्दर्प, मकरध्वज और मीनकेतु आते हैं। बहिर्दशार में षड् वाक् षड् वाच का कामवत् पूजन सामान्य पात्र के सुधा से करे। पञ्च वाक् के नाम लीना, अपरा, परा, मध्यमा, पश्यन्ती और वैखरी हैं। ये सभी ज्ञान मुद्रा, अभय, वीणा एवं पुस्तकधारिणी तथा श्वेतवर्णा हैं।

**चतुर्दशारचक्रे च पार्श्वयोरुभयोस्तथा । अग्रे च बिन्दुमध्ये च सामान्यामृतबिन्दुभिः ।।८१।।**
**वेदसंख्या अवस्थाश्च यजेत्सर्वार्थसिद्धये । जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यश्च तुरीया च प्रकीर्तिताः ।।८२।।**
**वराभयकरा रक्ता धृतपाशाङ्कुशाः शुभाः । अथाष्टदलमूले च वृत्ते वेष्टनया शिवे ।।८३।।**
**सामान्यपात्रसुधया यजेद्वामादिदेवताः । वामा ज्येष्ठा तथा रौद्री अम्बिकेच्छा तथैव च ।।८४।।**
**ज्ञाना क्रिया कुब्जिका च बिभ्वी चित्रा विषघ्निका । भूचरी खेचरी चैव जया च विजया तथा ।।८५।।**
**नन्दा सुनन्दा देवेशि शक्तयः परिकीर्तिताः । दलाष्टमूलवृत्ते तु वामाद्या दिव्यभूषणाः ।।८६।।**
**पाशाङ्कुशधरा रक्ता वरदानरतास्तथा । मुक्ताच्छत्रं शरच्चन्द्रचन्द्रिकारम्यचामरैः ।।८७।।**
**उशीरक्षिप्तचन्द्रार्कक्लृप्तव्यजनयुग्मकम् । प्रान्तमुक्तावलीराजत्स्वर्णादर्शं च पीठिकाम् ।।८८।।**
**अलङ्कारमयीं पेटीं करण्डं शशिपूरितम् । नवरत्नस्फुरद्दीप्तिं ताम्बूलस्य करण्डकम् ।।८९।।**
**कर्पूरमृगनाभ्याढ्यकुङ्कुमक्षोदभाजनम् । चषकं स्वर्णरचितं सुधाकुम्भं कमण्डलुम् ।।९०।।**
**मल्लिकामालतीजातीशतपत्राढ्यदामभिः । पूर्णं रत्नमयं भाण्डं कङ्कतीं गजदन्तजाम् ।।९१।।**
**कज्जलस्य शलाकां च दधाना निजशक्तयः ।**

**चार अवस्था का पूजन**—चतुर्दशार चक्र के दोनों पार्श्वों में, आगे और बिन्दुमध्य में सामान्य बिन्दु से चार अवस्थाओं का पूजन करे। इससे सर्वार्थ की सिद्धि होती है। इनके नाम जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति और तुरीयावस्था हैं। ये सभी वर एवं अभय से संयुक्त, रक्तवर्ण एवं पाश-अंकुश से सज्जित हैं।

**वामादि का यजन**—अष्टमूल मूल में वृत्त वेष्टन में सामान्य पात्र के सुधा से वामादि देवता का यजन करे। इनके नाम हैं—वामा, ज्येष्ठा, रौद्री, अम्बिका, इच्छा, ज्ञाना, क्रिया, कुब्जिका, बिम्बा, चित्रा, विषघ्नी, भूचरी, खेचरी, जया, विजया, नन्दा और सुनन्दा। इनका ध्यान क्रमशः इस प्रकार है—

दलाष्टमूलवृत्ते तु वामाद्या दिव्यभूषणा। पाशाङ्कुशधरा रक्ता वरदानरतास्तथा।।
मुक्ताच्छत्रं शरच्चन्द्रचन्द्रिकारम्यचामरैः। उशीरक्षिप्तचन्द्रार्कक्लृप्तव्यजनयुग्मकम्।।
प्रान्तमुक्तावलीराजत्स्वर्णादर्शं च पीठिकाम्। अलङ्कारमयीं पेटीं करण्डं शशिपूरितम्।।
नवरत्नस्फुरद्दीप्तिं ताम्बूलस्य करण्डकम्। कर्पूरमृगनाभ्याढ्यकुङ्कुमक्षोदभाजनम्।।
चषकं स्वर्णरचितं सुधाकुम्भं कमण्डलुम्। मल्लिकामालतीजातीशतपत्राढ्यदामभिः।।
पूर्ण रत्नमयं भाण्डं कङ्कतीं गजदन्तजाम्। कज्जलस्य शलाकां च दधाना निजशक्तयः।।

**ततः षोडशपत्राब्जमूलवृत्ते महेश्वरि ॥९२॥**
**वेष्टनत्वेन सामान्यसुधया रश्मिपूजनम्। विदध्याद्भावचिन्मायानाथेच्छातुष्टिपुष्टयः ॥९३॥**
**स्थितिमुक्ती भुक्तिश सदसत्सदसदात्मिकाः। क्रियात्मज्ञानलोकाश्च देववेदौ तथैव च ॥९४॥**
**संविज्जन्मस्पन्दसंज्ञानिस्पन्दाः कुण्डली तथा। शब्दवर्णस्वराश्चैव वर्गसंयोगमन्त्रकाः ॥९५॥**
**भैरवो भूतरश्मिश्च रश्मिवृन्दं प्रकीर्तितम्। षोडशारमूलवृत्ते रक्ता भावादिरश्मयः ॥९६॥**
**पाशाङ्कुशसुधाकुम्भपानपात्रधराः शुभाः।**

तदनन्तर षोड़श पत्राब्ज मूल वृत्त में वेष्टन के रूप में सामान्य सुधा से रश्मि का पूजन करे। इनमें भाव, चिन्माया, नाथेच्छा, तुष्टि, पुष्टि, स्थिति, मुक्ति, भुक्ति, सदसत्सदात्मिका, क्रियात्मज्ञानलोका, देववेद, संविन्मय स्पन्द, संज्ञा निस्पन्द, कुण्डली, शब्द वर्णस्वर, वर्गसंयोगमन्त्र, भैरवीभूत, रश्मिवृन्द होते हैं। इनका चिन्तन इस प्रकार कहा गया है—

षोडशारमूलवृत्ते रक्ता भावादिरश्मयः। पाशांकुशसुधाकुम्भपानपात्रधराः शुभा।।

**ततः षोडशपत्राब्जबाह्ये प्रथमवृत्तके ॥९७॥**
**वेष्टनत्वेन सामान्यसुधया योगिनीर्यजेत्। डाकिनी राकिणी चैव लाकिनी काकिनी तथा ॥९८॥**
**शाकिनी हाकिनी चैव याकिनी योगिनी तथा। षोडशारबाह्यवृत्ते योगिन्यो डाकिनीमुखाः ॥९९॥**
**पाशाङ्कुशकपालासिधारिण्यः शववाहनाः। मुण्डमालासमायुक्ता दंष्ट्राभीममुखाम्बुजाः ॥१००॥**
**चतुर्वक्त्रा रक्तवर्णा भीमरूपा मदोद्धताः। मध्यवृत्ते वेष्टनत्वे सामान्यसुधया शिवे ॥१०१॥**
**भैरवीः पूजयेद् देवि भैरवी तदनन्तरम्। महाभैरव्यथ सिंहभैरवी धूम्रभैरवी ॥१०२॥**
**भीमाद्योन्मनभैरव्यौ वशीकरणभैरवी। मोहनाख्या भैरवीति भैरव्यः कथिताः प्रिये ॥१०३॥**
**षोडशारबहिर्मध्यवृत्ते तु भैरवीमुखाः। पाशाङ्कुशकरा भीमाः कपालशूलपाणयः ॥१०४॥**
**मुण्डमालाधरा रक्ता भीमदंष्ट्राः शवासनाः।**

षोडशार के बाहर प्रथम वृत्त में वेष्टन के रूप में सामान्य सुधा से योगिनियों का यजन करे। इनमें डाकिनी, राकिनी, लाकिनी, काकिनी, शाकिनी, हाकिनी और याकिनी हैं। इनका चिन्तन इस रूप में करे—

षोडशारबाह्यवृत्ते योगिन्यो डाकिनीमुखाः। पाशांकुशकपालासिधारिण्यः शववाहनाः।।
मुण्डमालासमायुक्ता दंष्ट्राभीममुखाम्बुजाः। चतुर्वक्त्रा रक्तवर्णा भीमरूपा मदोद्धताः।।

मध्य वृत्त में वेष्टन के रूप में सामान्य सुधा से भैरवी का पूजन करे। तब महाभैरवी, सिंहभैरवी, धूम्रभैरवी, भीमादि उन्मनी भैरवी, वशीकरण भैरवी, मोहनी भैरवी का पूजन करे। इनका चिन्तन इस रूप में करे—

षोडशारबहिर्मध्यवृत्ते तृ भैरवीमुखाः। पाशांकुशकरा भीमाः कपालशूलपाणयः।।
मुण्डमालाधरा रक्ता भीमदंष्ट्राः शवासनाः।

**ततः सामान्यसुधया भैरवान् दश पूजयेत् ।।१०५।।**
**हेरुकं चैव वेतालं त्रिपुरान्तकमेव च। अग्निजिह्वं च कालान्तं करालं चैकपादकम् ।।१०६।।**
**भीमरूपं महादेवि अचलं हाटकेश्वरम्। षोडशारान्त्यवृत्ते तु हेरुकाद्या दश स्थिताः ।।१०७।।**
**भैरवा भीमदंष्ट्रास्यास्त्रिशूलटङ्कधारिणः। मेघश्यामाः शवारूढाः कपालदण्डधारिणः ।।१०८।।**
**पूजनं कथितं मध्यविधावरणसंज्ञकम्। शृणु वक्ष्ये महादेवि नवावरणपूजनम् ।।१०९।।**

सामान्य सुधा से दश भैरवों का पूजन करे। हेरुक, वेताल, त्रिपुरान्तक, अग्निजिह्व, कालान्तक, कराल, एकपाद, भीमरूप, अचल और हाटकेश्वर—ये दश भैरव हैं। इनका ध्यान इस प्रकार है—

षोडशारान्त्यवृत्ते तु हेरुकाद्या दश स्थिताः। भैरवा भीमदंष्ट्रास्याः त्रिशूलटङ्कधारिणः।।
मेघश्यामाः शवारूढ़ाः कपालदण्डधारिणः।

इस प्रकार मध्य विधावरण का पूजन पूर्ण होता है। हे महादेवि! अब नवावरण पूजन को कहता हूँ; श्रवण करो।

**नवावरणपूजाक्रमः**

**एतच्चक्रं महेशानि मध्ये बिन्दुविराजितम्। ततस्त्रिकोणं चाष्टारं दशारं च दशारकम् ।।११०।।**
**मनुकोणं महेशानि मध्यचक्रमिदं प्रिये। बैन्दवादष्टकोणान्तं सर्वमध्यमिदं भवेत् ।।१११।।**
**चत्वारिंशद्भगैर्युक्तं त्रिभगैरपि पार्वति। वसुपत्रं कलापत्रं चतुरस्रं क्रमात् प्रिये ।।११२।।**
**भगात्मकमिदं सर्वं नवयोन्यङ्कितं भवेत्। चतुष्षष्टिर्यतः कोट्यो योगिनीनां महौजसाम् ।।११३।।**
**चक्रेऽस्मिन्सविशेषास्ताः साधकं मानयन्ति हि। विना गुरूपदेशेन साधकं भक्षयन्ति हि ।।११४।।**
**त्रैलोक्यमोहने चक्रे बाह्यरेखां समाश्रिताः। सामान्यपात्रसुधया पूजयेत् सिद्धिदेवताः ।।११५।।**
**चतुरस्रान्तरेखायां पश्चिमादिषु वै क्रमात्। द्वारेषु वायुकोणादिकोणेषु ह्यध ऊर्ध्वतः ।।११६।।**
**दक्षिणावर्तयोगेन यजेत्सर्वार्थसिद्धये। अणिमा महिमा चैव लघिमा गरिमा तथा ।।११७।।**
**ईशित्वं च वशित्वं च प्राकाम्यं भुक्तिरेव च। इच्छा प्राप्तिः सर्वकामा मोक्षसिद्धिः क्रमात्प्रिये ।।११८।।**
**सद्यःसन्तप्तहेमाभाः पाशाङ्कुशधराः शुभाः। महाभरणरत्नानि ससुवर्णानि वै निधीन् ।।११९।।**
**प्रयच्छन्त्यः साधकेभ्यः पद्मयुग्मधरास्तथा।**

**नवावरण पूजन**—हे महेशानि! इस चक्र के मध्य में बिन्दु विराजित है। तब त्रिकोण, अष्टार, दशार, दशार, चतुर्दशार है। इसे मध्य चक्र कहते हैं। बिन्दु से अष्टकोण तक सर्वमध्य है। इसमें चालीस और तीन—कुल तैंतालीस त्रिकोण होते हैं। अष्टदल, षोडशदल और चतुर्दशार हैं। नव योनियों से अङ्कित यह भगात्मक है। इसमें चौंसठ करोड़ महौजस योगिनियों का वास है। इस चक्र के विशेष साधक को ये सभी मानती हैं। बिना गुरु-उपदेश के पूजन से ये साधक का भक्षण कर लेती हैं।

**प्रथम आवरण**—त्रैलोक्यमोहन चक्र की बाहरी रेखा के समाश्रित सामान्य पात्र के सुधा से सिद्धि देवताओं का पूजन करे। पूजन पश्चिमादि क्रम से चारो दिशाओं के द्वारों में, वायुकोणादि कोणों में, अधो दिशा और ऊर्ध्व दिशा में करे। सर्वार्थ-

सिद्धि के लिये दक्षिणावर्त क्रम से पूजन करे। अणिमा, महिमा, लघिमा, गरिमा, ईशित्व, वशित्व, प्राकाम्य, भुक्ति, इच्छाप्राप्ति, सर्वकामा मोक्षसिद्धि—ये सिद्धियाँ हैं। इनका ध्यान इस प्रकार है—

सद्य:संतप्तहेमाभा: पाशांकुशधरा: शुभा:। महाभरणरत्नानि ससुवर्णानि वै निधीन्।।
प्रयच्छन्त्य: साधकेभ्य: पद्मयुग्मधरास्तथा।

**त्रैलोक्यमोहने चक्रे मध्यरेखासमाश्रिता: ।।१२०।।**

**तप्तजाम्बूनदाभासा: पञ्चाशत् पीठदेवता: । पाशाङ्कुशाभयवरकरा: प्रकटरूपका: ।।१२१।।**
**ता: पूजयित्वा च ततो ब्राह्म्याद्या: सिद्धिवद्यजेत् । पूर्वद्वारादिद्वारेषु शुचिकोणादिषु क्रमात् ।।१२२।।**
**ब्राह्मी माहेश्वरी चैव कौमारी वैष्णवी तथा । वाराहैन्द्री च चामुण्डा महालक्ष्मी: क्रमात् प्रिये ।।१२३।।**
**असिताङ्गो रुरुश्चण्ड: क्रोधश्चोन्मत्तसंज्ञक: । कपाली भीषणश्चैव संहारश्चाष्ट भैरवा: ।।१२४।।**
**कामरूपं च मलयं कौह्लाख्यं च कुलान्तकम् । चौहारपीठं देवेशि जालन्धरमत: परम् ।।१२५।।**
**उड्यानं देविकोट्टं च पीठाष्टकमुदाहृतम् । मातरो भैरवाङ्कस्था: स्मेरवक्त्रा: मदालसा: ।।१२६।।**
**ब्राह्मीप्रभृतयो दिव्या योगिन्य: प्रकटा: शुभा: । पाशाङ्कुशधरा: सर्वा: क्रमेण दधती: स्मरेत् ।।१२७।।**
**विद्यां शूलं च शक्तिं च चक्रं चैव गदां तत: । वज्रवैदूर्यमालां च पद्मं च वरदं तथा ।।१२८।।**
**भैरवास्त्वसिताङ्गाद्या: पीठाष्टकनिवासिन: । शूलं कपालं प्रेतं च बिभ्राणा: क्षुद्रदुन्दुभिम् ।।१२९।।**
**गजत्वगम्बरा भीमा: कुटिलालकशोभिन: । पाशांकुशवराभीतिकरा पीठाष्टदेवता: ।।१३०।।**

त्रैलोक्य मोहन चक्र की मध्य रेखा के समाश्रित सुवर्ण के समान कान्ति वाले पाश, अङ्कुश, अभय एवं वर धारण करने वाले पचास पीठ देवताओं का पूजन करने के बाद सिद्धियों के समान ही ब्राह्मी आदि का पूजन करे। पूजन पूर्वादि द्वारों में और कोणों में क्रम से करे। ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, ऐन्द्री, चामुण्डा, महालक्ष्मी के क्रम से पूजा करे। असिताङ्ग, रुरु, चण्ड, क्रोध, उन्मत्त, कपाली, भीषण और संहार—इन आठ भैरवों की पूजा करे।

आठ पीठ ये हैं—कामरूप, मलय, कौह्ल, कूलान्तक, चौहार, जालन्धर, उड्यान और देवीकोट्ट। मातृकाओं का ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

मातरो भैरवाङ्कस्था: स्मेरवक्त्रा: मदालसा:। ब्राह्मीप्रभृतयो दिव्या योगिन्य: प्रकटा: शुभा:।।
पाशाङ्कुशधरा: सर्वा: क्रमेण दधतीं स्मरेत्। विद्यां शूलं च शक्तिं च चक्रं चैव गदां तत:।।
वज्रवैदूर्यमालां च पद्मं च वरदं तथा।

भैरवों का ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

भैरवास्त्वातिवाङ्गाद्या: पीठाष्टकनिवासिन:। शूलं कपालं प्रेतं च बिभ्राणा: क्षुद्रदुन्दुभिम्।।
गजत्वगम्बरा: भीमा: कुटिलालकशोभिन:। पाशाङ्कुशवराभीतिकरा पीठाष्टदेवता:।।

**तत्र जाम्बुनदप्रख्या योगिन्य: प्रकटा: शुभा: । एवं तृतीयरेखायां सिद्धिवत्पूजयेत्प्रिये ।।१३१।।**
**मुद्रादेवी: प्रयत्नेन सर्वसंक्षोभणादिका: । सर्वसंक्षोभिणी चैव सर्वविद्राविणी तथा ।।१३२।।**
**सर्वाकर्षणिका सर्ववशीकारिणिका तथा । सर्वोन्मादिनिका चैव तत: सर्वमहाङ्कुशा ।।१३३।।**
**सर्वखेचरिका सर्वबीजमुद्रा तथैव च । सर्वयोनिस्तत: सर्वत्रिखण्डा परिकीर्तिता ।।१३४।।**
**सर्वसंक्षोभिणीमुख्या मुद्रास्ता: सौम्यविग्रहा: । धृतपाशाङ्कुशा: सर्वा: स्वस्वमुद्राकरास्तथा ।।१३५।।**
**तप्तचामीकराभासा योगिन्य: प्रकटा: शुभा: । पाशाङ्कुशोत्पलाभीतिपाणयो रक्तविग्रहा: ।।१३६।।**

**प्रकटाः कामरूपादिचतुष्पीठादिदेवताः। अणिमासिद्धिपुरतश्चक्रेशीं त्रिपुरां यजेत्॥१३७॥**
**पञ्चोपचारैराराध्य मुद्रामाद्यां च दर्शयेत्। एताः प्रकटयोगिन्यश्चतुरस्रे व्यवस्थिताः॥१३८॥**
**त्रैलोक्यमोहिनीचक्रे समुद्राः सायुधास्तथा। सवाहनाश्च सपरिवाराश्चैव ससिद्धयः॥१३९॥**
**साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारैः सम्पूजितास्तथा। तर्पिताः सन्त्विति वदेज्जलं तत्र विनिःक्षिपेत्॥१४०॥**
**अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या समर्पये तुभ्यं प्रथमावरणर्चनम्॥१४१॥**
**इत्युच्चार्य महादेव्यै दद्यात् पुष्पाञ्जलिं ततः। इति ते कथितं भद्रे प्रथमावरणार्चनम्॥१४२॥**

तृतीय रेखा में सिद्धियों के समान जाम्बूनद आदि योगिनियों का पूजन करे। सर्वसंक्षोभिणी आदि मुद्राओं का पूजन करे। सर्वसंक्षोभिणी, सर्वविद्राविणी, सर्वाकर्षिणी, सर्ववशीकारिणी, सर्वोन्मादिनी, सर्वमहांकुशा, सर्वखेचरी, सर्वबीज, सर्वयोनि एवं सर्वत्रिखण्डा—ये दश मुद्रायें हैं। इनका ध्यान इस प्रकार है—

सर्वसंक्षोभिणी मुख्या मुद्रास्ताः सौम्यविग्रहाः। धृतपाशाङ्कुशाः सर्वाः स्वस्वमुद्राकरास्तथा।।
तप्तचामीकराभासा योगिन्यः प्रकटाः शुभाः। पाशाङ्कुशोत्पलाभीतिपाणयो रक्तविग्रहाः।।
प्रकटाः कामरूपादिचतुष्पीठादिदेवताः।

अणिमा-सिद्धि के आगे चक्रेशी त्रिपुरा की पूजा करे। पञ्चोपचार से पूजा करके सर्वसंक्षोभिणी मुद्रा दिखाये। ये प्रकट योगिनियाँ चतुरस्र में व्यवस्थित हैं। 'त्रैलोक्यमोहने चक्रे समुद्राः सायुधाः सवाहनाः सपरिवाराः ससिद्धयः साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारैः सम्पूजिताः तर्पिताः सन्तु' कहकर जल का निक्षेप करे।

अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या समर्पये तुभ्यं प्रथमावरणार्चनम्।।

यह कहकर महादेवी को पुष्पाञ्जलि अर्पित करे। प्रथमावरण का अर्चन पूरा हुआ।

**अथ वक्ष्ये महेशानि द्वितीयावरणार्चनम्। ततः षोडशपत्रेषु कामाकर्षिणिकां यजेत्॥१४३॥**
**सामान्यपात्रसुधया पश्चिमादिक्रमेण तु। कामाकर्षिणिका चैव बुद्ध्याकर्षिणिका तथा॥१४४॥**
**अहङ्काराकर्षिणी च शब्दाकर्षिणिका तथा। स्पर्शाकर्षिणिका चैव रूपाकर्षिणिका तथा॥१४५॥**
**रसाकर्षिणिका चैव गन्धाकर्षिणिका तथा। चित्ताकर्षिणिका चैव धैर्याकर्षिणिका तथा॥१४६॥**
**स्मृत्याकर्षिणिका चैव शरीराकर्षिणी तथा। सर्वाशापूरके चक्रे दलषोडशके स्थिताः॥१४८॥**
**कामाकर्षिणिकाद्याश्च योगिन्यो गुप्तसंज्ञकाः। कलाषोडशरूपाश्च चन्द्रमण्डलमध्यगाः॥१४९॥**
**स्वरवर्णा रक्तवर्णाः स्रवत्पीयूषविग्रहाः। पाशाङ्कुश(धराः)सुधापूर्णकाश्मरीघटदानदाः॥१५०॥**
**चक्रेशीं त्रिपुरेशीं च कामाकर्षिणिकाग्रतः। यजेद्विद्राविणीं मुद्रां दर्शयेद्भाग्यहेतवे॥५१॥**
**एतास्तु गुप्तयोगिन्यः सर्वाशापूरके तथा। चक्रे समुद्रा इत्यादि देव्यै पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्॥१५२॥**
**अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या समर्पये तुभ्यं द्वितीयावरणार्चनम्॥१५३॥**
**इत्युच्चार्य च देवेश्यै दद्यात्पुष्पाञ्जलिं ततः।**

**द्वितीय आवरण**—षोडशदल कमल में द्वितीय आवरण का अर्चन सामान्य पात्र के सुधा से पश्चिम से प्रारम्भ करके करे। इस आवरण की पूज्य देवियाँ हैं—कामाकर्षिणी, बुद्ध्याकर्षिणी, अहङ्काराकर्षिणी, शब्दाकर्षिणी, स्पर्शाकर्षिणी, रूपाकर्षिणी, रसाकर्षिणी, गन्धाकर्षिणी, चित्ताकर्षिणी, धैर्याकर्षिणी, स्मृत्याकर्षिणी, नामाकर्षिणी, बीजाकर्षिणी, अमृताकर्षिणी और आत्माकर्षिणी, शरीराकर्षिणी। ये सोलह सर्वाशापरिपूरक चक्र के षोडश दलों में स्थित हैं। कामाकर्षिणी आदि योगिनियों को गुप्तयोगिनी भी कहते हैं। ये चन्द्रमण्डलमध्य में स्थित सोलह चन्द्रकलास्वरूपा हैं। इनका ध्यान इस प्रकार है—

स्वरवर्णा रक्तवर्णाः स्रवत्पीयूषविग्रहाः। पाशाङ्कुशसुधापूर्णकाश्मरीघटदानदाः।।

कामाकर्षिणी के आगे चक्रेश्वरी त्रिपुरेशी का पूजन करे। सौभाग्य के लिये विद्राविणी मुद्रा दिखाये। 'एता: गुप्तयोगिन्य: सर्वाशापरिपूरके चक्रे समुद्रा: सायुधा: सवाहना: सपरिवारा: ससिद्धय: साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारै: सम्पूजिता: तर्पिता: सन्तु' कहकर जल का निक्षेप करे।

अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या समर्पये तुभ्यं द्वितीयावरणार्चनम्।

कहकर देवी को पुष्पाञ्जलि अर्पित करे।

**सर्वसंक्षोभणे चक्रे दलाष्टकविजृम्भिते ॥१५४॥**
**यजेत् सामान्यसुधया अनङ्गकुसुमादिका:। पूर्वादिदिक्षु पत्रेषु आग्नेयादिविदिक्षु च ॥१५५॥**
**अनङ्गकुसुमानङ्गमेखला तदनन्तरम्। अनङ्गमदना पश्चादनङ्गमदनातुरा ॥१५६॥**
**अनङ्गरेखानङ्गवेगिन्यथानङ्गाङ्कुशा तत:। अनङ्गमालिनी ह्येता बन्धूककुसुमप्रभा: ॥१५७॥**
**पाशाङ्कुशस्फुरत्कुन्दनीलोत्पलकरा: शुभा:। अनङ्गकुसुमाग्रे तु यजेत् त्रिपुरसुन्दरीम् ॥१५८॥**
**चक्रेशीं दर्शयेन्मुद्रां सर्वाकर्षिणिकां तत:। एता गुप्ततराश्चैव योगिन्य: सर्वसन्तत: ॥१५९॥**
**क्षोभणे च तथा चक्रे समुद्रेत्यादिना तत:। देव्यै पुष्पाञ्जलिं दद्यादभीष्ठेति च मन्त्रवित् ॥१६०॥**

**तृतीयावरण पूजन**—अष्टदल के सर्वसंक्षोभण चक्र में सामान्य सुधा से पूर्वादि क्रम से दिशाओं में आग्नेयादि क्रम से विदिशाओं में दलों में अनङ्गकुसुमादि का पूजन करे। अनङ्गकुसुमा, अनङ्गमेखला, अनङ्गमदना, अनङ्गमदनातुरा, अनङ्गरेखा, अनङ्गवेगिनी, अनङ्गाङ्कुशा और अनङ्गमालिनी—ये आठ गुप्ततर योगिनियाँ हैं। इनका ध्यान इस प्रकार है—

अनङ्गमालिनी ह्येता बन्धूककुसुमप्रभा:। पाशाङ्कुशस्फुरत्कुन्दनीलोत्पलकरा: शुभा:।।

ध्यान करने के बाद सर्वाकर्षिणी मुद्रा दिखाये। इन्हें गुप्ततर योगिनी कहते हैं। 'एता: गुप्ततरयोगिन्य: सर्वसंक्षोभणे चक्रे समुद्रा: सायुधा सवाहना सपरिवारा ससिद्धय: साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारै: सम्पूजिता: तर्पिता: सन्तु' कहकर जल को विनिक्षिप्त करे।

अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या समर्पये तुभ्यं तृतीयावरणार्चनम्।

यह कहकर महादेवी को पुष्पाञ्जलि प्रदान करे।

**चतुर्दशारके चक्रे सर्वसौभाग्यदाभिधे। सामान्याद्भि: पश्चिमादिवामावर्तक्रमेण च ॥१६१॥**
**सर्वसंक्षोभिणीमुख्या: शक्तीर्वै पूजयेत्प्रिये। सर्वसंक्षोभिणी शक्ति: सर्वविद्राविणी तथा ॥१६२॥**
**सर्वाकर्षिण्यथ तत: सर्वाह्लादिन्यनन्तरम्। सर्वसम्मोहिनी सर्वस्तम्भिनी सर्वजृम्भिणी ॥१६३॥**
**सर्ववशङ्करी शक्ति तथा सर्वार्थरञ्जिनी। तत: सर्वोन्मादिनी च तथा सर्वार्थसाधिनी ॥१६४॥**
**ततो वै सर्वसम्पत्तिपूरणी शक्तिरेव च। सर्वमन्त्रमयी शक्ति: सर्वद्वन्द्वक्षयङ्करी ॥१६५॥**
**सर्वसौभाग्यदे चक्रे सर्वसंक्षोभिणीमुखा:। सम्प्रदायाख्ययोगिन्य: सर्वाभरणभूषिता: ॥१६६॥**
**इन्द्रगोपनिभा: सर्वा: सगर्वोन्मत्तयौवना:। पाशाङ्कुशौ दर्पणं च पानपात्रं सुधामयम् ॥१६७॥**
**बिभ्रत्य: सर्वसुभगा: साधकाभीष्टदायिका:। सर्वसंक्षोभिणीपूर्वे यजेत् त्रिपुरवासिनीम् ॥१६८॥**
**सर्ववश्यकरीं मुद्रां दर्शयित्वा विचक्षण:। तत एता: सम्प्रदाययोगिन्य इति वै क्रमात् ॥१६९॥**
**देव्यै पुष्पाञ्जलिं दद्यात्तत: सर्वार्थसाधके।**

**चतुर्थ आवरण-पूजन**—चतुर्दशार के सर्वसौभाग्यदायक चक्र में सामान्य सुधा से पश्चिमादि वामावर्त क्रम से सर्वसंक्षोभिणी आदि शक्तियों की पूजा करे। इसकी चौदह शक्तियों के नाम हैं—सर्वसंक्षोभिणी, सर्वविद्राविणी, सर्वाकर्षिणी, सर्वाह्लादिनी, सर्वसम्मोहिनी, सर्वस्तम्भिनी, सर्वजृम्भिणी, सर्ववशंकरी, सवार्थरञ्जिनी, सर्वोन्मादिनी, सर्वार्थसाधिनी, सर्वसम्पत्ति-

पूरणी, सर्वमन्त्रमयी, सर्वद्वन्द्वक्षयङ्करी। इनका ध्यान इस प्रकार है—

सर्वसौभाग्यदे चक्रे सर्वसंक्षोभिणीमुखाः। सम्प्रदायाख्ययोगिन्यः सर्वाभरणभूषिताः।।
इन्द्रगोपनिभाः सर्वाः सगर्वोन्मत्तयौवनाः। पाशाङ्कुशौ दर्पणं च पानपात्रं सुधामयम्।।
बिभ्रत्यः सर्वसुभगाः साधकाभीष्टदायिकाः।

'एताः एम्प्रदाययोगिन्यः सर्वसौभाग्यदायके चक्रे समुद्राः ससिद्धयः सायुधाः सशक्तयः सवाहनाः सपरिवाराः साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारैः सम्पूजिताः तर्पिताः सन्तु' कहकर जल निक्षिप्त करे।

अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या समर्पये तुभ्यं चतुर्थावरणार्चनम्।।

यह कहकर महादेवी को पुष्पाञ्जलि अर्पित करे।

**बहिर्दशारके चक्रे सामान्यसुधया शिवे ।।१७०।।**
**पूर्ववत्पूजयेद् देवि सर्वसिद्धिप्रदामुखाः। सर्वसिद्धिप्रदा देवी सर्वसम्पत्प्रदा तथा ।।१७१।।**
**सर्वप्रियङ्करी देवी सर्वमङ्गलकारिणी। सर्वकामप्रदा देवी सर्वदुःखविमोचिनी ।।१७२।।**
**सर्वमृत्युप्रशमनी सर्वविघ्नविनाशिनी। सर्वाङ्गसुन्दरी देवी सर्वसौभाग्यदायिनी ।।१७३।।**
**सर्वार्थसाधके चक्रे कुलकौलाभिधाः पराः। सर्वसिद्धिप्रदाद्याश्च योगिन्यः सर्वकामदाः ।।१७४।।**
**जपाकुसुमसङ्काशाः स्फुरन्मणिविभूषिताः। महासौभाग्यगम्भीराः पीनवृत्तघनस्तनाः ।।१७५।।**
**रत्नपेटीविनिःक्षिप्तसाधकेप्सितभूषणाः। नानारत्नमयान् दीपान् दधत्यो हसिताननाः ।।१७६।।**
**पाशाङ्कुशधराः सर्वा रत्नदानपरास्तथा। सर्वसिद्धिप्रदाग्रे तु चक्रेशीं त्रिपुरां यजेत् ।।१७७।।**
**ततः सर्वोन्मादिनीं च मुद्रां सन्दर्शयेद्बुधः। एताश्च कुलकौलाख्ययोगिन्य इति पूर्ववत् ।।१७८।।**
**देव्यै पुष्पाञ्जलिं दद्यात्ततः षष्ठावृतिं यजेत्।**

**पञ्चमावरण**—बहिर्दशार चक्र में सामान्य सुधा से पूर्ववत् देवी सर्वसिद्धिप्रदा आदि का पूजन करे। देवियों के नाम हैं—सर्वसिद्धिप्रदा, सर्वसम्पत्प्रदा, सर्वप्रियंकरी, सर्वमंगलकारिणी, सर्वकामप्रदा, सर्वदुःखविमोचिनी, सर्वमृत्युप्रशमनी, सर्वविघ्नविनाशिनी, सर्वाङ्गसुन्दरी एवं सर्वसौभाग्यदायिनी। इनका ध्यान इस प्रकार है—

सर्वार्थसाधके चक्रे कुलकौलाभिधाः पराः। सर्वसिद्धिप्रदाद्याश्च योगिन्यः सर्वकामदाः।।
जपाकुसुमसङ्काशाः स्फुरन्मणिविभूषिताः। महासौभाग्यगम्भीराः पीनवृत्तघनस्तनाः।।
रत्नपेटीविनिःक्षिप्तसाधकेप्सितभूषणाः। नानारत्नमयान् दीपान् दधत्यो हसिताननाः।।
पाशाङ्कुशधराः सर्वा रत्नदानपरास्तथा। सर्वसिद्धिप्रदाग्रे तु चक्रेशीं त्रिपुरां यजेत्।।

पूजा के बाद सर्वोन्मादिनी मुद्रा दिखाये। सर्वसिद्धिप्रदा के आगे चक्रेश्वरी त्रिपुरा का पूजन करे। 'एताः कुलकौलाख्ययोगिन्यः सर्वार्थसाधके चक्रे समुद्राः ससिद्धयः सायुधाः सशक्तया, सवाहनाः सपरिवाराः, साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारैः सम्पूजिताः संतर्पिताः सन्तु' कहकर पुष्पाञ्जलि अर्पित करे।

अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या समर्पये तुभ्यं पञ्चमावरणार्चनम्।

कहकर जल से पूजा का समर्पण करे।

**सर्वरक्षाकरे चक्रेऽन्तर्दशारे महेश्वरि ।।१७९।।**
**सामान्यपात्रसुधया पश्चिमादिक्रमेण तु। सर्वज्ञा सर्वशक्तिश्च सर्वैश्वर्यप्रदा तथा ।।१८०।।**
**सर्वज्ञानमयी चैव सर्वव्याधिविनाशिनी। सर्वाधारस्वरूपा च सर्वपापहरा तथा ।।१८१।।**
**सर्वानन्दमयी देवी सर्वरक्षास्वरूपिणी। पूजनीया प्रयत्नेन सर्वेप्सितफलप्रदा ।।१८२।।**

**सर्वरक्षाकरे चक्रे निगर्भाख्याः शुभप्रदाः। सर्वज्ञाद्याश्च योगिन्यो ज्वलत्पावकतेजसः ॥१८३॥**
**उद्यत्सूर्यसहस्राभा मुक्तालङ्कारभूषिताः। पाशटङ्कायुधज्ञानमुद्रावरदसत्कराः ॥१८४॥**
**सर्वज्ञापुरतो देवि यजेत् त्रिपुरमालिनीम्। देव्यै संदर्शयेद् देवि मुद्रां सर्वमहाङ्कुशाम् ॥१८५॥**
**एता निगर्भयोगिन्यः सर्वरक्षाकराभिधे। चक्रे समुद्रा इत्यादि दद्यात्पुष्पाञ्जलिं ततः ॥१८६॥**

**षष्ठ आवरण**—सर्वरक्षाकर अन्तर्दशार चक्र में सामान्य सुधा से पश्चिमादि क्रम से इनका पूजन करे—सर्वज्ञा, सर्वशक्ति, सर्वैश्वर्यप्रदा, सर्वज्ञानमयी, सर्वव्याधिविनाशिनी, सर्वाधारस्वरूपा, सर्वपापहरा, सर्वानन्दमयी, सर्वरक्षास्वरूपिणी, सर्वेप्सितफलप्रदा। ये सभी प्रयत्न से पूजनीया हैं। इनका ध्यान इस प्रकार हैं—

सर्वरक्षाकरे चक्रे निगर्भाख्या: शुभप्रदा:। सर्वज्ञाद्याश्च योगिन्यो ज्वलत्पावकतेजस:।।
उद्यत्सूर्यसहस्राभा मुक्तालङ्कारभूषिता:। पाशटङ्कायुधज्ञानमुद्रावरदसत्करा:।।

सर्वेज्ञा के आगे चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनी की पूजा करे। देवी को सर्वमहांकुशा मुद्रा दिखाये। 'एता: निगर्भयोगिन्य: सर्वरक्षाकरे चक्रे समुद्रा: ससिद्धय: सायुधा: सशक्तय: सवाहना: सपरिवारा: साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारै: सम्पूजिता: सन्तर्पिता: सन्तु' कहकर पुष्पाञ्जलि अर्पण करे।

**सर्वरोगहराष्टारचक्रे सामान्यबिन्दुभिः। पश्चिमादिक्रमेणैव वशिन्याद्या यजेत्क्रमात् ॥१८७॥**
**वशिनी कामेश्वरी च मोदिनी विमलारुणा। जयिनी सर्वेश्वरी च कौलिनी वागधीश्वरी ॥१८८॥**
**सर्वरोगहरे चक्रे रहस्याख्याः शुभप्रदाः। योगिन्यः कामदायिन्यो दाडिमीकुसुमप्रभाः ॥१८९॥**
**रक्तवस्त्रपरीधाना रक्तगन्धानुलेपनाः। नानाभरणसम्पन्नाः पञ्चबाणधनुर्धराः ॥१९०॥**
**पुस्तकं वरदानं च दधाना वाक्प्रदा इमाः। यजेत् त्रिपुरसिद्धां च चक्रेशीं वशिनीपुरः ॥१९१॥**
**मुद्रां प्रदर्शयेत् सर्वखेचरीं भाग्यहेतवे। एता रहस्ययोगिन्य इत्यादि च महेश्वरि ॥१९२॥**
**अभीष्टसिद्धिमिति च देव्यै पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्।**

**सप्तम आवरण-पूजन**—सर्वरोगहर अष्टार चक्र में सामान्य बिन्दु से पश्चिमादि क्रम से वशिन्यादि आठ का पूजन करे। ये हैं—वशिनी, कामेश्वरी, मादिनी, विमला, अरुणा, जयिनी, सर्वेश्वरी और कौलिनी। ये सभी वाग्देवता हैं। इनका ध्यान इस प्रकार है—

सर्वरोगहरे चक्रे रहस्याख्या: शुभप्रदा:। योगिन्य: कामदायिन्यो दाडिमीकुसुमप्रभा:।।
रक्तवस्त्रपरीधाना रक्तगन्धानुलेपना:। नानाभरणसम्पन्ना: पञ्चबाणधनुर्धरा:।।
पुस्तकं वरदानं च दधाना वाक्प्रदा इमा:।

चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धा का पूजन वशिनी के आगे करे। सौभाग्य के लिये सर्वखेचरी मुद्रा दिखाये। 'एता: रहस्य-योगिन्य: सर्वरोगहरे चक्रे समुद्रा: ससिद्धय: सायुधा: सशक्तय: सवाहना: सपरिवारा: साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारै: सम्पूजिता: सन्तर्पिता: सन्तु' कहते हुये पुष्पाञ्जलि प्रदान करे।

अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या सर्मपये तुभ्यं सप्तमावरणार्चनम्।।

कहते हुये जल से पूजा का समर्पण करे।

**अन्तराले महाचक्रे सर्वसिद्धिप्रदाभिधे ॥१९३॥**
**सामान्यपात्रसुधया यजेदायुधदेवताः। कामेश्वरस्य कामेश्या जृम्भका बाणदेवताः ॥१९४॥**
**मोहकाश्चापदेव्यश्च पाशदेव्यो वशङ्कराः। स्तम्भकाख्या महादेवि तथैवाङ्कुशदेवताः ॥१९५॥**
**ततः श्रीपात्रसुधया निजाग्रादित्रिकोणके। वाग्भवाख्ये सूर्यचक्रे कामरूपे च पीठके ॥१९६॥**

**मित्रेशनाथात्मिका च तथा जाग्रदधिष्ठिता। रुद्रात्मशक्तिसहिता कामेशी सर्वसिद्धिदा ।।१९७।।**
**ततो वै कामराजाख्ये सोमचक्रे महेश्वरि। पीठे पूर्णगिरौ चैवोड्डीशनाथात्मिका ततः ।।१९८।।**
**तथा स्वप्नाधिष्ठिता च विष्णुशक्तिरुदीरिता। वज्रेश्वरी महोदवी ततस्तृतीयकोणके ।।१९९।।**
**शक्त्याख्ये वह्निचक्रे च पीठे जालन्धरे ततः। षष्ठेशनाथात्मिका च तथा सुषुप्त्यधिष्ठिता ।।२००।।**
**ब्रह्मात्मशक्तिरुदिता देवी श्रीभगमालिनी। बिन्दुमध्ये महेशानि कूटत्रयविजृम्भिते ।।२०१।।**
**समस्तव्योमचक्रे च पीठे चोड्यानसंज्ञके। चर्य्यानाथात्मिका चैव तुरीयाधिष्ठिता ततः ।।२०२।।**
**परब्रह्मात्मशक्तिः श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी। सर्वसिद्धिप्रदे चक्रे योगिन्यः सिद्धिदायिकाः ।।२०३।।**
**अतिरहस्यसंज्ञास्ता आयुधाष्टकदेवताः। कामेश्वरीमुखास्तिस्रः कोणत्रयविराजिताः ।।२०४।।**
**आयुधाष्टकदेव्यस्ता यौवनोन्मत्तविग्रहाः। रक्ताः विद्युल्लताकारा उद्दामकुसुमान्विताः ।।२०५।।**
**नवरत्नविशोभाढ्याः स्वस्वायुधधराः क्रमात्। वराभये सुधापात्रं धारयन्त्यः सुखावहाः ।।२०६।।**
**कामेश्वरी शुक्लवर्णा शुक्लमाल्यानुलेपना। मुक्ताफलस्फुरद्भूषा नानाभरणभूषिता ।।२०७।।**
**पुस्तकं चाक्षसूत्रं च वरदं चाभयं तथा। दधती चाग्रकोणस्था रुद्रशक्तिः प्रकीर्तिता ।।२०८।।**
**वज्रेश्वरी कुङ्कुमाभा स्फुरद्रत्नविभूषणा। बालार्कवसना नीलकर्णचुम्बिविलोचना ।।२०९।।**
**इक्षुकोदण्डपुष्पेषुवरदाभयशोभिता। दक्षकोणस्थिता देवी विष्णुशक्तिरियं मता ।।२१०।।**
**सद्यःसन्तप्तहेमाभा भगमाला सुशोभना। अनर्घरत्नघटितभूषणा भुवनेश्वरी ।।२११।।**
**पाशाङ्कुशज्ञानमुद्रावरदानकराम्बुजा। ब्रह्मशक्तिर्महेशानी तापत्रयनिकृन्तनी ।।२१२।।**
**उदक्कोणस्थिता देवी सर्वकामफलप्रदा।**

**अष्टम आवरण-पूजन**—त्रिकोण सर्वसिद्धिप्रदायक महाचक्र के अन्तराल में सामान्य पात्र सुधा से आयुध देवता का पूजन करे। ये हैं—कामेश्वर कामेश्वरी के जृम्भक बाणदेवता, देवों का मोहक धनुष और देवों का वशंकर पाश, स्तम्भक—ये सभी देवों के अङ्कुश देवता हैं, इनका पूजन करे। त्रिकोण के अपने आगे के कोण में श्रीपात्रसुधा से—वाग्भवाख्ये सूर्यचक्रे कामरूपपीठे मित्रेशनाथात्मिका जाग्रदधिष्ठिता रुद्रात्मशक्तिमहाकामेश्वरी सर्वसिद्धिदापादुकां पूजयामि। द्वितीय कोण में कामराजाख्ये सोमचक्रे पूर्णगिरिपीठे उड्डीशनाथात्मिका स्वप्नाधिष्ठिता विष्णुशक्तिवज्रेश्वरीपादुकां पूजयामि। तृतीय कोण में—शक्त्याख्ये वह्निचक्रे जालन्धरपीठे षष्ठेशनाथात्मिका सुषुप्त्यधिष्ठिता ब्रह्मात्मशक्तिदेवीश्रीभगमालिनीपादुकां पूजयामि। बिन्दु मध्य में—कूटत्रयविजृम्भिते समस्तव्योमचक्रे उड्डीयानपीठे चर्यानाथात्मिका तुरीयाधिष्ठिता परब्रह्मात्मशक्तिश्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपादुकां पूजयामि।

सर्वसिद्धिप्रद चक्र की योगिनियाँ सिद्धिदायिका हैं। आयुध अष्टक देवता का नाम अतिरहस्य है। कामेश्वरी की ओर मुख करके तीनों कोणों में ये विराजमान रहती हैं। आयुधदेवताओं का ध्यान इस प्रकार है—

आयुधाष्टकदेव्यस्ता यौवनोन्मत्तविग्रहाः। रक्ताः विद्युल्लताकारा उद्दामकुसुमान्विताः।।
नवरत्नविशोभाढ्याः स्वस्वायुधधराः क्रमात्। वराभये सुधापात्रं धारयन्त्यः सुखावहाः।।

कामेश्वरी का ध्यान इस प्रकार है—

कामेश्वरी शुक्लवर्णा शुक्लमाल्यानुलेपना। मुक्ताफलस्फुरद्भूषा नानाभरणभूषिता।।
पुस्तकं चाक्षसूत्रं च वरदं चाभयं तथा। दधती चाग्रकोणस्था रुद्रशक्तिः प्रकीर्तिता।।

वज्रेश्वरी का ध्यान इस प्रकार है—

वज्रेश्वरी कुङ्कुमाभा स्फुरद्रत्नविभूषणा। बालार्कवसना नीलकर्णचुम्बिविलोचना।।
इक्षुकोदण्डपुष्पेषुवरदाभयशोभिता। दक्षकोणस्थिता देवी विष्णुशक्तिरियं मता।।

भगमाला का ध्यान इस प्रकार है—

सद्यःसन्तप्तहेमाभा भगमाला सुशोभना। अनर्घरत्नघटितभूषणा भुवनेश्वरी।।
पाशाङ्कुशज्ञानमुद्रावरदानकराम्बुजा। ब्रह्मशक्तिर्महेशानी तापत्रयनिकृन्तनी।।
उदक्कोणस्थिता देवी सर्वकामफलप्रदा।

**चक्रेशीं त्रिपुराम्बां च कामेशीपुरतो यजेत् ।।२१३।।**
**पञ्चोपचारैराराध्य बीजमुद्रां प्रदर्शयेत् । एता अतिरहस्याख्या योगिन्य इति पूर्ववत् ।।२१४।।**

चक्रेश्वरी त्रिपुराम्बा का पूजन कामेश्वरी के आगे करे। पञ्चोपचार से पूजन के बाद बीजमुद्रा दिखाये। 'एताः अतिरहस्ययोगिन्यः सर्वसिद्धिप्रदे चक्रे समुद्राः ससिद्धयः सायुधाः सशक्तयः सवाहनाः सपरिवाराः साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारैः सम्पूजिताः सन्तर्पिताः सन्तु' कहकर पुष्पाञ्जलि अर्पण करे।

अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या सर्मपये तुभ्यमष्टमावरणार्चनम्।।

कहकर जल से पूजा समर्पण करे।

**पुष्पाञ्जलिं प्रदद्याद्वै देव्यै देवि महेश्वरि । बिन्दुचक्रे महेशानि सर्वानन्दमयाभिधे ।।२१५।।**
**पश्चिमादिक्रमेणैव श्रीपात्रसुधया शिवे । कूटत्रयक्रमेणैव रतिः प्रीतिर्मनोभवा ।।२१६।।**
**पूजनीया प्रयत्नेन श्रीमत्त्रिपुरसुन्दरी । सर्वमन्त्रेश्वरी चैव सर्वचक्रेश्वरी तथा ।।२१७।।**
**सर्वतन्त्रेश्वरी चैव सर्वयोगेश्वरी तथा । सर्वभोगेश्वरी चैव सर्ववीरेश्वरी तथा ।।२१८।।**
**सर्वपीठेश्वरी चैव सर्ववागीश्वरी तथा । सर्वविद्येश्वरी चैव सर्वसिद्धेश्वरी तथा ।।२१९।।**
**सर्वलोकेश्वरी चैव सर्वयोगेश्वरी तथा । ················सर्वचक्रेश्वरी तथा ।।२२०।।**
**सर्वानन्दमये चक्रे परे शब्दातिगोचरे । परापररहस्याख्या योगिन्य इतिपूर्वकाः ।।२२१।।**
**उद्यत्सूर्यसहस्राभा नानालङ्कारभूषिताः । पाशाङ्कुशधराः सर्वा ज्ञानमुद्राभये तथा ।।२२२।।**
**दधाना यौवनप्रौढाः पीनवृत्तघनस्तनाः । श्रीविद्याभिमुखाः सर्वा देवताः परिचिन्तयेत् ।।२२३।।**
**श्रीविद्यां चापि सर्वासामाभिमुख्ये स्थितां स्मरेत् । अथवा रश्मयः सर्वा देवीरूपेण चिन्तयेत् ।।२२४।।**

**नवम आवरण-पूजन**—सर्वानन्दमय बिन्दुचक्र में पश्चिमादि क्रम से श्रीपात्र-सुधा से कूटत्रय क्रम से रति-मनोभव का पूजन करे। श्रीत्रिपुरसुन्दरी, सर्वमन्त्रेश्वरी, सर्वचक्रेश्वरी, सर्वतन्त्रेश्वरी, सर्वयोगेश्वरी, सर्वभोगेश्वरी, सर्ववीरेश्वरी, सर्वपीठेश्वरी, सर्ववागीश्वरी, सर्वविद्येश्वरी, सर्वसिद्धेश्वरी, सर्वलोकेश्वरी, सर्वयोगेश्वरी, सर्वचक्रेश्वरी, परापर रहस्ययोगिनियों का पूजन करे। इनका ध्यान इस प्रकार है—

उद्यत्सूर्यसहस्राभा नानालङ्कारभूषिताः। पाशाङ्कुशधराः सर्वा ज्ञानमुद्राभये तथा।।
दधाना यौवनप्रौढाः पीनवृत्तघनस्तनाः।

उपर्युक्त प्रकार से श्रीविद्या आदि समस्त देवताओं का चिन्तन करे। इन्हीं के समक्ष श्रीविद्या का भी चिन्तन करे अथवा समस्त रश्मियों का देवीरूप में चिन्तन करे।

**श्रीचक्रे परमेशानि स्वतन्त्रे स्वस्वसन्निभाः । चक्रेशीं रतिपूर्वे तु महात्रिपुरभैरवीम् ।।२२५।।**
**पूजयित्वा ततः सर्वयोनिमुद्रां प्रदर्शयेत् । परापररहस्याख्या योगिनीत्यादिना प्रिये ।।२२६।।**
**देव्यै पुष्पाञ्जलिं दत्त्वा तर्पयेच्च त्रिधा त्रिधा ।**

इति श्रीमहामहोपाध्यायभगवत्पूज्यपाद-श्रीगोविन्दाचार्यशिष्य-श्रीभगवच्छङ्कराचार्यशिष्य-श्रीविष्णुशर्माचार्यशिष्य-श्रीप्रगल्भाचार्यशिष्य-श्रीविद्यारण्ययतिविरचिते श्रीविद्यार्णवाख्ये तन्त्रे दशमः श्वासः।।१०।।

●

चक्रेश्वरी महात्रिपुरभैरवी का पूजन करे। सर्वयोनि मुद्रा दिखाये। 'एताः अतिरहस्ययोगिन्यः सर्वसिद्धिप्रदे चक्रे समुद्राः ससिद्धयः सायुधाः सशक्तयः सवाहनाः, सपरिवाराः साङ्गोपाङ्गाश्च सर्वोपचारै सम्पूजिताः सन्तर्पिताः सन्तु' कहकर पुष्पाञ्जली देकर तीन बार तर्पण करे।

अभीष्टसिद्धिं मे देहि त्रिपुरे देवपूजिते। भक्त्या सर्मपये तुभ्यं नवमावरणार्चनम्।।

कहकर जल से पूजा समर्पण करे।

**इस प्रकार श्रीविद्यारण्ययतिविरचित श्रीविद्यार्णव तन्त्र के कपिलदेव नारायण-कृत भाषा-भाष्य में नवम श्वास पूर्ण हुआ**

●

# अथैकादशः श्वासः

ऊर्ध्वाम्नायावरणानि

अथोर्ध्वाम्नायावरणानि। तथा कुलार्णवे—

**नवावरणपूजां च कृत्वा देवीं प्रतर्प्य च। षोडशैरुपचारैस्तु साङ्गं सावरणं शिवम् ॥१॥**
**पूजयेन्मूलमन्त्रेण गन्धपुष्पाक्षतादिभिः। महाषोढोदिताशेषपरिवारांश्च शाम्भवि ॥२॥**
**प्रणवादिनमोन्तेन तत्तन्नाम्ना प्रपूजयेत्। इति।**

**ऊर्ध्वाम्नाय आवरण**—कुलार्णव में कहा गया है कि नवावरण-पूजा करके देवी का तर्पण करके साङ्ग सावरण शिव का पूजन षोडशोपचार से मूल मन्त्र से करे। महाषोढोदित शाम्भवी परिवार का पूजन गन्धाक्षत-पुष्प से नाम के पहले ॐ और बाद में नमः लगाकर करे।

उत्तरतन्त्रे—

**बिन्दावासनरूपेण स्थितं च परमं शिवम्। पराप्रासादमन्त्रेण तुरीयाविद्ययाथवा ॥१॥**
**षौडशैरुपचारैस्तु पूजयेत्तर्पयेत् त्रिधा। गुरुपात्रामृतेनैवाथवा श्रीपात्रबिन्दुभिः ॥२॥**
**पञ्चप्रणवमुच्चार्य शिवशक्त्यात्मकादि च। परमादिशिवश्री च पादुकां तर्पयामि च ॥३॥**
**तर्पयेद्दशधा प्रोक्तदशमुद्राश्च दर्शयेत्। बिन्दुचक्रे च पूर्वादिचतुर्दिक्षु च मध्यतः ॥४॥**
**गुरुपात्रामृतेनैव षडङ्गावरणं यजेत्। ईशतत्पुरुषाघोरवामसद्यादिमूलकैः ॥५॥**
**षडङ्गावरणमिष्ट्वा ब्रह्मविष्ण्वोस्तथैव च। रुद्रशम्भुपराणां च विश्रान्तिचरणान् यजेत् ॥६॥**
**आदिनाथादिगुरवो दिव्यसिद्धौघमानवाः। पूजनीयाः प्रयत्नेन सर्वकामार्थसिद्धये ॥७॥**
**ततोऽष्टकोणसन्धिस्थग्रन्थ्यष्टकविभेदतः। युग्मशः पार्श्वयुग्मेषु श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः ॥८॥**
**कुलयोगिनिपूर्वादिमूलविद्यास्तु षोडश। धृतपाशाङ्कुशा रक्ता वरदाभयपाणयः ॥९॥**
**पूजयेत्तर्पयेच्चापि ततोऽन्तर्दशकोणके। चतुर्दिक्षु तथोर्ध्वाधः श्रीपात्रामृतबिन्दुभिः ॥१०॥**
**यजेत् षडाधारविद्यास्तद्बाह्यस्थदशारके। ईशानस्य कला इष्ट्वा मन्वस्रे पुरुषस्य तु ॥११॥**
**अघोरस्य कला ह्यष्टौ दलग्रन्थिषु संयजेत्। षोडशच्छदपद्मे तु वामदेवकला यजेत् ॥१२॥**
**सद्योजातकला भूमिपुरे सम्पूजयेत्ततः। श्रीचक्रस्थान्तरालेषु केसरेषु च वै क्रमात् ॥१३॥**
**चतुरस्रप्रक्रमेण सामान्यार्घ्यस्थबिन्दुभिः। महाषोढोदिताशेषदेवताः परिपूजयेत् ॥१४॥**
**षट्शाम्भवसुरश्मीनां बिन्दुचक्रे तु पूजनम्। इत्थं पूजां विधायाथ षोडशैरुपचारकैः ॥१५॥**
**सर्वावरणसम्पूर्णां सम्पूज्य तदनन्तरम्। इति।**

उत्तरतन्त्र में कहा गया है कि बिन्दु आसन के रूप में स्थित परमशिव का पूजन पराप्रासाद मन्त्र से या तुरीया विद्या से षोड़श उपचारों से करे। तीन बार तर्पण गुरुपात्र-स्थित सुधा से या श्रीपात्र-स्थित बिन्दु से करे।

'ॐ ह्रीं श्रीं ह्सौः स्हौं शिवशक्त्यात्मकादिपरमादिशिवश्रीपादुकां तर्पयामि' कहकर दश बार तर्पण करे। पूर्वोक्त दश मुद्राओं को दिखाये। बिन्दु चक्र में पूर्वादि चारो दिशाओं और मध्य में गुरुपात्र-स्थित अमृत से षडङ्गावरण का यजन करे। ईशान तत्पुरुष अघोर वामदेव सद्योजात-मूलक षडङ्गावरण की इच्छा करके ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, शम्भुपरक विश्रान्ति चरणों का यजन करे। आदिनाथ गुरु, दिव्य, सिद्धौघ, मानव सभी की पूजा सर्वार्थसिद्धि के लिये करे। तब अष्टकोण सन्धि में स्थित आठ

ग्रन्थियों के विभेद से दोनों पार्श्वों में युग्मशः श्रीपात्र-सुधाबिन्दु से पूर्वादि मूल विद्या की सोलह कुलयोगिनियों की पूजा करे। ये सभी पाश-अंकुश धारण करने वाली एवं रक्तवर्णा हैं। अन्तर्दशार के कोणों में चारो दिशाओं और ऊपर-नीचे षडाधार विद्याओं की पूजा करे। बहिर्दशार में ईशान कला का पूजन करे। चतुर्दशार में तत्पुरुष कला का पूजन करे। दलग्रन्थियों में अघोर कला की पूजा करे। षोडश दल में वामदेव कला का पूजन करे। भूपुर में सद्योजात कला का पूजन करे। श्रीचक्र के अन्तराल में केसर में चतुरस्र क्रम से सामान्यार्घ्य बिन्दु से महाषोढ़ोदित शेष देवताओं का पूजन करे। षट् शाम्भव रश्मियों का पूजन बिन्दुचक्र में करे। इस पूजा के बाद षोडशोपचार से सम्पूर्ण सर्वावरण का पूजन करे।

**दक्षिणामूर्तिसंहितायाम्—**

**नैवेद्यं षड्रसोपेतं कामधेनुपवित्रितम्। दद्यात् कर्पूरसहितं ताम्बूलं परशक्तये॥१॥**
**नित्यहोमं प्रकुर्वीत पूर्वोक्तविधिना प्रिये। यथाशक्ति जपं कुर्यात्स्तुतिं च परमेश्वरि॥२॥**
**आदिश्लोकद्वयेनापि तथा सौभाग्यदेवताम्। इति।**

**आदिश्लोकद्वयं तु—**

**श्रीमच्छ्रीकोशहृदयं पञ्चसिंहासनात्मकम्। फलं कल्पलतानां च चारुरत्नस्फुरत्कलम्॥१॥**
**चतुरायतनानन्दि चतुरन्वयकोशगम्। नित्यानन्दि परं ब्रह्मधाम नौमि सुखाप्तये॥२॥ इति।**

**तथा—**

**सौवर्णे रौप्यकांस्यादिपात्रे वसुदलं लिखेत्। गन्धेन चुलुकं मध्ये मुद्रां वा तत्र वै न्यसेत्॥३॥**
**वसुपत्रेषु चाज्येन पूरितान् नव दीपकान्। भ्रामयेद्रत्नविद्याभिस्त्रिधा भृत्वा तु मस्तके॥४॥**
**मूलेन तां स्मरेदन्ते सर्वविघ्नोपशान्तये। इति।**

**दक्षिणामूर्ति संहिता**—परशक्ति को षड्रसात्मक नैवेद्य कामधेनु मुद्रा से पवित्र करके निवेदित करे। कपूर-सहित ताम्बूल प्रदान करे। पूर्वोक्त विधि से नित्य हवन करे। यथाशक्ति जप कर स्तुतिपाठ करे। निम्न दो श्लोक से सौभाग्य देवता का स्तवन करे—

श्रीमच्छ्रीकोशहृदयं पञ्चसिंहासनात्मकम्। फलं कल्पलतानां च चारुरत्नस्फुरत्कलम्।।
चतुरायतनानन्दि चतुरन्वयकोशगम्। नित्यानन्दि परं ब्रह्मधाम नौमि सुखाप्तये।।

सोने या चाँदी के पात्र में अष्टदल कमल गन्ध से बनाये। चुलुक मुद्रा से मध्य में न्यास करे। मध्य और आठ दलों में गोघृत से पूर्ण नवदीपक रखे। रत्नविद्या से तीन बार मस्तक के सामने घुमाये। मूल मन्त्र से देवी का स्मरण अन्त में करे। इससे सभी विघ्नों की शान्ति होती है।

## रत्नविद्या

**रत्नविद्या तु ज्ञानार्णवे—**

**गसौ च पमनाः पश्चादिन्द्रस्थाः क्रमशः शिवे। वामकर्णविशोभाढ्या बिन्दुभूषितमस्तकाः॥१॥**
**रमामायासम्पुटेन रत्नेशीयं नवाक्षरी।**

**'श्रींह्रींग्लूंस्लूंप्लूंम्लूंन्लूंह्रींश्रीं' इति। स्वच्छन्दसंग्रहे—**

**प्रद्योतन ऋषिः प्रोक्तस्त्रिष्टुप्छन्दः प्रकीर्तितम्। रत्नेश्वरी देवता स्यान्मायाबीजं तु बीजकम्॥१॥**
**श्रीबीजं शक्तिरुद्दिष्टा ग्लूंबीजं कीलकं स्मृतम्। स्वप्रकाशे तु देवेशि विनियोगः प्रकीर्तितः॥२॥**
**मायया दीर्घभाजा च षडङ्गानि प्रविन्यसेत्।**
**रत्नेश्वरीं रत्नविभूषिताङ्गीं माणिक्यमौलिं तरुणार्ककान्तिम्।**
**करैर्वहन्तीं नव रत्नदीपान् प्रकाशमानां मनसा स्मरामि॥ इति।**

तथा—

**समस्तचक्रचक्रेशीयुते देवि नवात्मिके। आरात्रिकमिदं देवि गृहाण मम सिद्धये॥१॥**

ज्ञानार्णव के अनुसार रत्नविद्या मूलोक्त श्लोक के उद्धारस्वरूप निम्न प्रकार की बनती है; इसमें नव अक्षर हैं—श्रीं ह्रीं ग्लूं स्लूं प्लूं म्लूं न्लूं ह्रीं श्रीं।

स्वच्छन्दसंग्रह के अनुसार नवरत्नेश्वरी विद्या का विनियोग इस प्रकार है—अस्य रत्नेश्वरीमन्त्रस्य प्रद्योतन ऋषिः। त्रिष्टुप् छन्दः। रत्नेश्वरी देवता। ह्रीं बीजम्। श्रीं शक्तिः। ग्लूं बीजम् कीलकम् स्वप्रकाशे विनियोगः। षट्दीर्घभाजा माया—ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः से षडङ्ग न्यास करे। ध्यान इस प्रकार करे—

रत्नेश्वरीं रत्नविभूषिताङ्गीं माणिक्यमौलिं तरुणार्ककान्तिम्।
करैर्वहन्तीं नव रत्नदीपान् प्रकाशमानां मनसा स्मरामि।।

नवरत्नेश्वरी देवी का आरती मन्त्र इस प्रकार है—

समस्तचक्रचक्रेशीयुते देवि नवात्मिके। आरार्तिकमिदं देवि गृहाण मम सिद्धये।।

**मण्डलं कामतः कुर्यात्साधको भूमिजानुकः। वहत्पुटेन हस्ताभ्यां मण्डलोद्धारलक्षणम्॥२॥**
**चतुरस्रे व्योमचक्रं क्रमेणानेन पूजयेत्। तारं च भुवनेशानीं व्यापकादि च मण्डलम्॥३॥**
**ङेन्तं वाग्भवहृन्मन्त्रो मनुः सूर्याक्षरो भवेत्। अन्नोदमिश्रं भागेन साधारं पुष्पपूजितम्॥४॥**
**संस्थाप्य पात्रं तत्रैव कलार्णेन बलिं हरेत्। तारं परां सर्वविघ्नकृद्भ्यः सर्व च भू लिखेत्॥५॥**
**तेभ्यो हुंवह्निजाया च त्रिवारोच्चारणाद्बलिः। पूर्वोक्तबलिदानं तु कुर्याद्विघ्नोपशान्तये॥६॥**
**चतुर्धा बलिदानं तु त्रिषु लोकेषु दुर्लभम्। ततः कुमारीः सन्तर्प्य त्रिपुरेश्यानयाथवा॥७॥**
**मयूखान् परमेश्वर्याः सम्भाव्य मनुवित्तमः। खेचर्याः शक्तिचक्रस्य स्वामिनीं संविदं पराम्॥८॥**
**योजयेदात्मनि ज्ञानगहने कृपया गुरोः। शिवकोणे देशिकेभ्यो निर्माल्यं सिद्धये क्षिपेत्॥९॥**
**अर्घ्यपात्रं ततो देवि गुरवे गुरुमन्त्रवित्। नाममन्त्रेण च स्वस्य तर्पयेदुपदेशतः॥१०॥**
**वाममार्गेण देवेशि तत्त्वमुद्राधरः शुचिः। पुनराधारगं कुर्यादाचारे दीपलक्षणम्॥११॥**
**आरात्रिकस्य मध्यस्थं मूलेनैव तु भक्षयेत्। कपालिन्या वापि पात्रं तया वापि समुद्धरेत्॥१२॥**
**द्वितीयं तत्त्वगं दक्षे संयोगेनैव पार्वति। तत्त्वत्रयेण संयोगात्तर्पयेत्स्वान्तवासिनीम्॥१३॥**
**प्रथमं ब्रह्मरूपत्वं द्वितीयं सर्वमन्त्रवित्। तृतीयमीशरूपं च विज्ञेयं मुनिसत्तमैः॥१४॥**
**किञ्चिदुल्लास्य मुद्राभिः पञ्चभिः परमेश्वरि। श्रीगुरोराज्ञया देवि स्वयं श्रीत्रिपुरा भवेत्॥१५॥**
**अधोमुखानि सर्वाणि पात्राण्यग्नौ प्रतिष्ठयेत्। आकृष्य मन्त्रात्तत्रस्थं शेषिकाभ्योऽक्षतादिकम्॥१६॥**
**दत्त्वा तु परमेशानि सुखीभूयात्र संशयः। अनर्घ्यमपि विज्ञेयमक्षरैः कथितं मया॥१७॥**
**अलाक्षरेण न्यायेन चन्द्रदीपेन च प्रिये। गोपितव्यं त्वया भद्रे जननीजारगर्भवत्॥१८॥ इति।**

**अत्र नित्यहोमविधानं दीक्षाप्रकरणे वक्ष्यामः प्रयोगरूपम्।**

भूमि पर घुटनों को रखकर हाथों को मिलाकर साधक कामना के अनुसार मण्डल बनाये। चतुरस्र में व्योमचक्र में इस क्रम से पूजन करे। द्वादशाक्षर पूजन मन्त्र है—ॐ ह्रीं व्यापकमण्डलाय ऐं नमः।

अन्न-जलमिश्रित भाग से साधार पुष्पपूजित पात्र स्थापित करके सोलह स्वरों से बलि प्रदान करे। 'ॐ ह्रीं सर्वविघ्नकृद्भ्यः सर्वभूतेभ्योः हुं स्वाहा' तीन बार कहकर बलि प्रदान करे। विघ्नों की शान्ति के लिये पूर्वोक्त बलिदान करे। चार प्रकार के बलिदान तीनों लोकों में दुर्लभ हैं। इसलिये कुमारी या त्रिपुरेशी, परमेश्वरी मयूख की भावना करके 'खेचर्याः

शक्तिचक्रस्य स्वामिनीं संविदं पराम्। योजयेदात्मनि ज्ञानगहने कृपया गुरोः' कहकर ईशान कोण में निर्माल्य को रख दे। तब मन्त्रवित् साधक अपने गुरु के नाममन्त्र से अर्घ्यपात्रस्थ जल से उपदेशानुसार तर्पण करे। वाममार्ग से तत्त्वमुद्राधर शुचि पुनराधारगत दीपक बनाये। आरती के मध्यस्थ भाग का मूल मन्त्र से भक्षण करे अथवा कपालिनी पात्र को अपने दाँयें स्थापित करे। द्वितीय तत्त्व में तत्त्वत्रय को मिलाकर तर्पण करे। पहले स्वान्तवासिनी का, द्वितीय ब्रह्मरूप का एवं तृतीय ईशरूप का तर्पण करे। कुछ उल्लास मुद्रा से पञ्चमी का तर्पण करे। ऐसा गुरु की आज्ञा से करने पर साधक स्वयं त्रिपुरा हो जाता है। सभी पात्रों को अग्नि में अधोमुख स्थापित करे। वहाँ बैठकर मन्त्र से शेषिका को आकृष्ट करके अक्षतादि प्रदान करे। इससे साधक निस्सन्देह सुखी हो जाता है। यह अनर्घ्य भी विज्ञेय अक्षरों में मेरे द्वारा कहा गया। अलाक्षर न्याय से चन्द्रदीप से तुम्हें जननी के जठर-स्थित गर्भ के समान इसे गुप्त रखना चाहिये।

### नित्यहोमविधानम्

**तथा दक्षिणामूर्तिसंहितायाम्—**

**शृणु देवि प्रवक्ष्यामि विद्यायन्त्रं समाहितः। सहस्रजन्मजं पापं हन्ति मासेन देशिकः ॥१॥**
**पूजयेद्रत्नखचितैश्चम्पकैः स्वर्णजैः प्रिये। अवश्यं सर्वकालेषु परमाज्ञाधरो भवेत् ॥२॥**
**नाशयेत् सर्वपापानि कोटिजन्मभवान्यपि। समुद्रवलयां पृथ्वीं सम्प्राप्य सुखमेधते ॥३॥**
**नित्यं यः पूजयेद्देवीं चम्पकै रजतोद्भवैः। स बुद्धिमान् भवेद्देवि सर्वत्र विजयी भवेत् ॥४॥**
**पश्चिमाभिमुखं लिङ्गं वृषशून्यमथापि वा। स्वयम्भूबाणदेशे वा शैवस्थाने महेश्वरि ॥५॥**
**तत्र स्थित्वा जपेन्मन्त्रं प्रवालाक्षस्रजा तथा। मुक्तारुद्राक्षपद्माक्षस्फटिकोद्भवया तथा ॥६॥**
**माणिक्यपद्मरागादिमनोहर्य्या जपेद्बुधः। जप्त्वा लक्षैकमात्रे तु भूचर्य्यो विघ्नकारिकाः ॥७॥**
**तासामपि यदा नासौ क्षोभं याति मनागपि। तदा लक्षत्रयं कुर्यान्नियमेन शुचिर्बुधः ॥८॥**
**मानसेनाथवा वाचोपांशुना वा जपेत् सुधीः। मनसोच्चारणं देवि जपकोटिफलप्रदम् ॥९॥**
**उपांशूच्चारणं देवि वाचिकं शतधा भवेत्। वाचिकं मुखमात्रं स्याच्छ्रीगुरोराज्ञया प्रिये ॥१०॥**
**तद्दशांशेन होमः स्यात् कुसुमैर्ब्रह्मवृक्षजैः। कुसुम्भपुष्पैर्जुहुयान्मधुरत्रयसम्प्लुतैः ॥११॥**
**सिद्धा भवति विद्येयं सर्वविद्यास्वरूपिणी। योनिकुण्डे भगाकारे वर्तुले त्वर्धयोः प्रिये ॥१२॥**
**नवत्रिकोणचक्रे वा चतुरस्रेऽथ वस्वरे। वाक्पतिर्योनिकुण्डे तु भगे चाकर्षणं भवेत् ॥१३॥**
**वर्तुलं श्रीपदं देवि चन्द्रार्धे तु त्रयं भवेत्। नवत्रिकोणे महतीखेचरीसिद्धिवान् भवेत् ॥१४॥**
**चतुरस्रे तु सकलं शुभजातं भवेत् सदा। शान्तिकं पौष्टिकं लक्ष्मीरारोग्यं वसुकोणके ॥१५॥**
**पद्माङ्के दश सिद्धीस्तु साधयेन्नात्र संशयः।**

**नित्यहोम-विधि**—दक्षिणामूर्ति संहिता में कहा गया है कि हे देवि! सावधानी से सुनो! अब मैं विद्यायन्त्र का वर्णन करता हूँ। देशिक के हजार जन्मों के पापों का नाश महीने भर में इस यन्त्र से हो जाता है। रत्नजटित सोने के यन्त्र का चम्पा के फूल से पूजा करने पर यह सभी समय के लिये परमाज्ञाधर हो जाता है। यह करोड़ जन्मों के पापों का नाश करता है। इसका साधक समुद्र से घिरी पृथ्वी पाकर सुख भोगता है। चाँदी के चम्पक से जो प्रतिदिन इसका पूजन करता है, वह बुद्धिमान होकर विजयी होता है। वृषशून्य पश्चिमाभिमुख लिङ्ग में या स्वयम्भू बाणलिङ्ग के देश में या शिवमन्दिर में बैठकर जो मूँगे की माला से या मोती, रुद्राक्ष, पद्माक्ष, स्फटिक, माणिक्य, पद्मरागादि की मनोहर माला से इसका जप करता है तो एक लाख जप के बाद भूचरी विघ्नकारिका क्षुब्ध होती है। यदि इतने से तनिक भी क्षुब्ध नहीं होती तो नियम से तीन लाख जप करे। मानसिक वैखरी या उपांशु जप करे। मानसिक जप करोड़गुना फलप्रद होता है। उपांशु और वैखरी जप का फल सौगुना होता है। गुरु की आज्ञा से वाचिक जप करे। जप का दशांश हवन पलास के फूलों को मधुरत्रय से सम्प्लुत करके करे। इससे सर्वविद्या-स्वरूपिणी विद्या सिद्ध होती है। भगाकार योनिकुण्ड या अर्द्धचन्द्र वर्तुल, नव त्रिकोण चक्र, चतुरस्र, अष्टकोण कुण्ड

में हवन करे। योनिकुण्ड में हवन करने से वाक्पतित्व एवं भगाकार कुण्ड में हवन करने से आकर्षण होता है। वर्तुल कुण्ड श्रीप्रद होता है। चन्द्रार्घ कुण्ड में हवन से वाक्पतित्व, श्री की प्राप्ति के साथ-साथ आकर्षण भी होता है। नव त्रिकोण कुण्ड में हवन से महाखेचरी-सिद्धि मिलती है। चतुरस्र कुण्ड में हवन से सभी प्रकार की शुभता प्राप्त होती हैं। अष्टकोण कुण्ड में हवन से शान्ति, पुष्टि, लक्ष्मी और आरोग्य की प्राप्ति होती है। पद्मकुण्ड में हवन से दशों सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं।

**मल्लिकामालतीभिश्च त्रिमध्वक्तैर्वचस्पतिः ॥१६॥**
**करवीरजपापुष्पैः सघृतैर्भुवनत्रये। योषिद्वश्या ततो देवी कर्पूरं कुङ्कुमं मदम् ॥१७॥**
**मृगस्य मिश्रितं कृत्वा कामसौभाग्यवान् भवेत्। चाम्पेयैः पाटलै रम्यैराम्रैरन्यैः फलैर्हुनेत् ॥१८॥**
**सप्ताहं मासमात्रं वा लक्ष्मीः प्राप्नोति मान्त्रिकः। श्रीखण्डं चागरुं देवि कर्पूरं गुग्गुलुं हुनेत् ॥१९॥**
**समग्रपुरसुन्दर्यो वश्यास्तस्य भवन्ति हि। हुत्वा फलं त्रिमध्वक्तं खेचरत्वं चतुष्पथे ॥२०॥**
**दधिक्षीरमधुसर्पिर्लाजान् हुत्वा न कालभाक्। अथवा नवलक्षं तु जपेद्विद्यां समाहितः ॥२१॥**
**तद्दशांशेन होमस्तु पूर्वोक्तविधिना यजेत्। साधयेत् स्वर्गभूलोकपातालतलवासिनः ॥२२॥**
**राजिकालवणाभ्यां तु क्षोभयेज्जगतीमिमाम्। दध्ना शताष्टकं हुत्वा कालमृत्युं विनाशयेत् ॥२३॥**
**घृतक्षीरद्वयादायुष्यतोऽष्टशतकं हुनेत्। मध्वाज्यगुग्गुलेनैव राजेन्द्रं वशमानयेत् ॥२४॥**
**आरोग्यं घृतदूर्वाभ्यां हवनेन शताष्टकम्। मध्वाज्याक्तै रक्तवर्णैः करवीरैः सगुग्गुलैः ॥२५॥**
**हुनेल्लक्षं वशीकुर्याद्विंशतिं धरणीभुजाम्। मध्वक्तकरवीरैस्तु साङ्गं भूपं वशं नयेत् ॥२६॥**

त्रिमध्वक्त मल्लिका-मालती के हवन से साधक वाचस्पति होता है। घी से सम्प्लुत कनैल और अड़हुल के फूलों से हवन करने से तीनों लोकों की योषितायें वशीभूत होती हैं। कपूर-कुङ्कुम-कस्तूरी के मिश्रण से हवन करने से काम सौभाग्यशाली होता है। चम्पा, गुलाब और आम्रफल से हवन करने पर सप्ताह या माह के अन्दर लक्ष्मी की प्राप्ति होती है। श्रीखण्ड चन्दन, अगर, कपूर, गुग्गुल-मिश्रण से हवन करने पर सभी पुरसुन्दरियाँ वश में हो जाती हैं।

त्रिमधुराक्त फलों के हवन से खेचरत्व प्राप्त होता है। चौराहे पर दही, दूध, मधु, गोघृत और लावा-मिश्रण के हवन से साधक काल का ग्रास नहीं होता अथवा समाहित होकर विद्या का नव लाख जप करे। पूर्वोक्त विधि से पूजन करे और दशांश हवन करे तो उसके वश में स्वर्ग, भूलोक एवं पाताल तलवासी हो जाते हैं। राई और नमक के हवन से संसार क्षुब्ध हो उठता है। दही से आठ सौ हवन करने पर कालमृत्यु का विनाश होता है। घी और दूध से आठ सौ हवन करने पर आयु बढ़ती है। मधु, गोघृत और गुग्गुल के हवन से राजेन्द्र वश में होता है। घी, दूव से आठ सौ हवन करने पर आरोग्य होता है। मधु, गोघृत से अक्त लाल कनेर और गुग्गुल से एक लाख हवन करने पर बीस राजा वश में होते हैं। मध्वक्त कनैल के हवन से समस्त अङ्गों सहित भूप वश में होते हैं।

**सप्तरात्रेण साज्येन शशिना पूर्ववद्यजेत्। पाटलैर्यूथिकाकुन्दैः शतपत्रैश्च जातिभिः ॥२७॥**
**मालतीनववल्लीभिर्मल्लिकापद्मकिंशुकैः। पूजनाद्धवनाद्वापि मिश्रैर्वाऽमिश्रितैरपि ॥२८॥**
**सर्वसौभाग्यमाप्नोति बुद्ध्या वाक्पतिरुच्यते। मुचुकुन्दैर्बिल्वपत्रैः फलैरसितनीरजैः ॥२९॥**
**नागरै राजचम्पैश्च सिद्धयोऽष्टौ भवन्ति हि। नारिकेलैश्च खर्जूरैर्द्राक्षाभिश्चूतसत्फलैः ॥३०॥**
**मनसा चिन्तितं कार्यं साधकस्य तु होमतः। पूजनेन च होमेन श्रीविद्यां परितोषयेत् ॥३१॥**
**चरुं विकीर्य सर्वत्र कुमारीपूजनादिभिः। पूर्वोक्तबलिदानेन गुरुं सन्तोष्य च क्रमात् ॥३२॥**
**सुवासिनीश्च सम्पूज्य दद्याद्भूरि धनं सताम्। समग्रं कुसुमं होमे कूष्माण्डं बहुधा हुनेत् ॥३३॥**
**नारिकेलान्तरफलैः सकलैस्तु मनःप्रियम्। समग्रेणैव चूतस्य फलेन बदरं तथा ॥३४॥**
**पनसैः फलगर्भस्थैर्गर्भैर्विलोकितैर्हुनेत्। जम्बूफलं समग्रं स्याद्द्राक्षां चैव तथा हुनेत् ॥३५॥**

**रम्भाफलं मनोभागं लघु चेत् खण्डितं नहि। फलं लघु समग्रं स्यात् कस्तूरी कुङ्कुमं शशी ॥३६॥**
**गुञ्जामात्रं हुनेद्देवि तिलराजीशतं हुनेत्। तथैव लवणं लाजा मुष्टिपात्रं हुनेद्बुधः ॥३७॥**
**अन्नं तु ग्रासमात्रं हि पक्वान्नैश्च तथा हुनेत्। पूर्णं तु क्रमुकार्धेन श्रीखण्डं क्रमुकाकृति ॥३८॥**
**तथागुरु हुनेत्प्राज्यं मनःसन्तोषकारि यत्। तच्चतुर्गुणभेदेन दधिदुग्धैर्हुनेत् सदा ॥३९॥**
**सर्वासामाहुतीनां तु मानं देवि मनःप्रियम्। कुण्डस्य पूजनं वक्ष्ये महाविघ्नविनाशनम् ॥४०॥**

सात रातों तक गोघृत, कपूर, गुलाब, जूही, कुन्द, गेंदा, जाति, मालती, नववल्ली, मल्लिका, कमलकिंशुक से पूजन-हवन मिश्रित या अमिश्रित करने से सर्वसाभौग्य प्राप्त करके साधक बुद्धि में वाचस्पति के समान हो जाता है। मुचुकुन्द, वेलपत्र फल रसित कमल, नागर, राजचम्पा से पूजन-हवन करने से आठों सिद्धियाँ प्राप्त सिद्ध हो जाती हैं। नारियल, खजूर, द्राक्षा, आम फलों से हवन करने पर साधक के सभी इच्छित कार्य पूर्ण होते हैं। हवन और पूजन से श्रीविद्या को परितुष्ट करे। चरु के हवन से कुमारी-पूजन से पूर्वोक्त बलिदान से गुरु को सन्तुष्ट करने से ये फल मिलते हैं। सुवासिनी को पूजकर बहुत धन देवे। समग्र फूलों के हवन में बहुधा कुष्माण्ड से हवन करे। पूरे गरी-गोला, आम्रफल, वैर, कटहल के गुदा से हवन करे। पूरे जामुनफल, मोनक्का, केला का गूदा, पूरा छोटा फल, कस्तूरी, कुङ्कुम, कपूर और गुंजा से हवन करे। तिल-राई से एक सौ हवन करे। उसी प्रकार नमक और लावा को मुट्ठी भर-भर कर हवन करे। अन्न का ग्रासमात्र, पक्वान्न से हवन करे। पूर्ण क्रमुकार्ध श्रीखण्ड क्रमुकाकृति, अगर से मन सन्तोषकारक हवन करे। चतुर्गुण भेद से दही, दूध से हवन करे। सभी आहुतियों का मान मनःप्रिय है। अब महाविघ्न-विनाशक कुण्ड का पूजन कहता हूँ।

### कुण्डपूजनम्

**चतुर्विंशतिसङ्ख्याभिरङ्गुलिभिः सुविस्तृतम्। खातं च रचयेत्कुण्डं सर्वत्र सुमनोहरम् ॥४१॥**
**चतुरस्रं सर्वनेत्रसुभगं मेखलास्ततः। सर्वत्रैकाङ्गुलं त्यक्त्वा तिस्रः कार्याः सुशोभनाः ॥४२॥**
**आदित्यवसुवेदानां सङ्ख्याङ्गुलिभिरुन्नताः। चतुरङ्गुलविस्तारास्तिस्रोऽपि परमेश्वरि ॥४३॥**
**कुण्डस्य पश्चिमे भागे योनिं कुर्यात्सुलक्षणाम्। रव्यङ्गुलिसुविस्तारां वस्वङ्गुलिसुविस्तृताम् ॥४४॥**
**मध्ये षडङ्गुलां देवि द्व्यङ्गुलोच्चां मनोरमाम्। लक्षणं चतुरस्रस्य कथितं तव सुन्दरि ॥४५॥**
**एतस्मिन्माने यद्वान्यत्तदन्येषु यथा भवेत्। तेन मानेन सर्वाणि कुण्डानि रचयेद् बुधः ॥४६॥**
**गोमयोदकसंलिप्ते पूर्वात्पश्चिमदिग्गताः। दक्षिणाद्युत्तरान्तं तु तिस्रस्तिस्रश्च कारयेत् ॥४७॥**
**प्रणवेणाभ्युक्ष्य मध्ये कल्पयेद्यागविष्टरम्। शर्करां विकिरेत्तत्र त्रिकोणं तत्पुटं लिखेत् ॥४८॥**
**तद्बहिर्वसुपत्रं च ततो भूमण्डलं लिखेत्। उपर्युपरि भेदेन तत्र पीठं समर्चयेत् ॥४९॥**
**मण्डूकं च तथा रुद्रं कालाग्न्याद्यं ततः परम्। आधारशक्तिकूर्मौ च ततोऽनन्तं वराहकम् ॥५०॥**
**पृथिवीं च तथा कन्दं नालं पद्मं च कर्णिकाम्। पात्राणि केसराण्येवं तत्तत्स्थानेषु पूजयेत् ॥५१॥**

**कुण्डपूजन**—चौबीस-अंगुल लम्बा-चौड़ा गहरा चतुरस्र कुण्ड सुन्दर तीन मेखला-युक्त मनोहर बनाये। मेखला तीन अंगुल, दो अंगुल और एक अंगुल चौड़ी बनाये। पहली और दूसरी मेखला के बीच की चौड़ाई बारह अंगुल और दूसरी-तीसरी के बीच की चौड़ाई आठ अंगुल होनी चाहिये। कुण्ड के ऊपरी भाग की चौड़ाई चार या तीन अंगुल होनी चाहिये। कुण्ड के पश्चिम भाग में सुलक्षण योनि बनाये। योनि की लम्बाई बारह अंगुल और चौड़ाई आठ अंगुल रखे। मध्य छः अंगुल और दो अंगुल ऊँचा रखे। इसे सुन्दर बनाये—यह चतुरस्र कुण्ड का लक्षण है। इसी मान से या अन्य मान से सभी कुण्डों को बनाये। गोबर से पूर्व से पश्चिम की ओर एवं दक्षिण से उत्तर की ओर तीन-तीन बार लीपे। ॐ से अभ्युक्षण करे। मध्य में याग-विष्टर बनाये। शर्करा बिछाकर उसमें त्रिकोण बनाये। उसके बाहर अष्टपत्र और भूपुर बनाये। ऊपर-ऊपर भेद से पीठपूजा करे। मण्डूक, रुद्र, कालाग्नि, आधारशक्ति, कूर्म, अनन्त, वराह, पृथ्वी, कन्द, नाल, पद्मकर्णिका पत्र और केसर का पूजन करे।

**धर्मं ज्ञानं च वैराग्यमैश्वर्यं पीठदिक्षु च। अधर्मांश्चैव कोणेषु पीठस्य परिपूजयेत्॥५२॥**
**पुनस्तारेण सम्पूज्य यागविष्टरकं न्यसेत्। मध्ये ऋतुमतीं वेदमातरं वेदमस्तकाम्॥५३॥**
**पुरुषाधिष्ठितां ध्यात्वा तद्योनौ सम्पुटस्थिताम्। वह्निं कुण्डे परिभ्राम्य किञ्चिदङ्गारकं त्यजेत्॥५४॥**
**अस्त्रमन्त्रेण सकलान् भूतान् संत्रायसेत्सुधीः। पश्चात् प्रज्वालयेद्वह्निं ज्ञानाग्नेः संक्रमेण तु॥५५॥**
**दीपाद्दीपान्तरन्यायात् स्फुरन्तं सर्वतो मुखम्। श्वासमार्गेण मनुविद्योनिमार्गेण संक्षिपेत्॥५६॥**
**कुण्डत्रिकोणमध्ये तु तत्र प्रक्षालयेच्छुचिम्। आदौ व्याहृतिभिः पश्चाद्वह्निमन्त्रेण च क्रमात्॥५७॥**
**चित्पिङ्गल हनद्वन्द्वं दहद्वन्द्वं पच द्विधा। सर्वज्ञाज्ञापय स्वाहा मनुना प्रार्थयेत्ततः॥५८॥**
**अग्निं प्रज्वलितं वन्दे जातवेदं हुताशनम्। सुवर्णवर्णममलं समिद्धं विश्वतोमुखम्॥५९॥**
**उपस्थानं विधायेत्थं जिह्वाङ्गानि प्रविन्यसेत्।**

पूर्वादि दिशाओं में धर्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य एवं कोनों में अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य और अनैश्वर्य का पूजन करे। पुन: ॐ से पूजकर यागविष्टर का न्यास करे। मध्य में ऋतुमती वेदमाता और वेदकाम अधिष्ठित पुरुष का ध्यान करके योनिसम्पुट में स्थित अग्नि को कुण्ड के चारो और घुमाकर कुछ अङ्गार को बाहर फेंक दे। अस्त्रमन्त्र से सभी भूतों को संत्रासित करे। इसके बाद ज्ञानाग्नि के संक्रमण से अग्नि को प्रज्वलित करे। द्वीपा-द्वीपान्तर न्यास से, सर्वतोमुख स्फुरित श्वास मार्ग से एवं योनिमार्ग से संक्षेपित करे। कुण्ड त्रिकोण मध्य में उसे प्रोक्षित करे। 'ॐ भूर्भुव: स्व: चित्पिङ्गल हन हन दह दह पच पच सर्वज्ञाज्ञापय स्वाहा' से प्रार्थना करे। तदनन्तर निम्न प्रकार से ध्यान करे—

अग्निं प्रज्वलितं वन्दे जातवेदं हुताशनम्। सुवर्णवर्णममलं समिद्धं विश्वतोमुखम्।।

इस प्रकार उपस्थान करके जिह्वाङ्गों में न्यास करे।

**सषशा वलरा यश्च रमस्वस्वरया(रयषष्ठस्वरा)न्विताः॥६०॥**
**बिन्दुनादाङ्किताः सप्त जिह्वार्णाः परिकीर्तिताः। पद्मरागा सुवर्णा च तृतीया भद्रलोहिता॥६१॥**
**लोहिता च तथा श्वेता धूमिनी च करालिका। क्रमेण योजयेद्बीजैर्विन्यसेत् परमेश्वरि॥६२॥**
**पल्लिङ्गगुदमूर्धास्यनासानेत्रेषु च क्रमात्। सुराश्च पितरश्चैव गन्धर्वा यक्षपन्नगाः॥६३॥**
**पिशाचा राक्षसाश्चैव स्मर्तव्यास्तासु सप्तसु। सहस्रार्चिः स्वस्तिपूर्ण उत्तिष्ठपुरुषस्ताा॥६४॥**
**धूमव्यापी सप्तजिह्वो धनुर्धर इतीरितैः। ङेहृदन्तैः षडङ्गानि ततो मूर्त्यष्टकं न्यसेत्॥६५॥**
**जातवेदः सप्तजिह्वो हव्यवाहन एव च। अश्वोदर्यश्चतुर्थः स्याद्वैश्वानर उमे ततः॥६६॥**
**षष्ठः कौमारतेजाश्च विश्वदेवमुखौ न्यसेत्। मूर्धांसपार्श्वकट्यन्युकटिपार्श्वांसकेषु च॥६७॥**
**ङेऽन्तास्तु सकला ज्ञेया अग्निमूर्त्यङ्गकाः क्रमात्। एवं विन्यस्तदेहः सन् पर्युक्ष्यार्घ्यजलेन च॥६८॥**
**दिक्षु दर्भैः परिस्तीर्य ततस्तु परिषेचयेत्। वैश्वानर ततो जातवेद पश्चादिहावह॥६९॥**
**लोहिताक्ष च सर्वान्ते कर्मण्यपि च साधय। स्वाहान्तोऽणुरयं तारं वक्त्रे चित्पिङ्गलोऽपि च॥७०॥**
**अनेन वह्निमभ्यर्च्य ततो जिह्वाः समर्चयेत्। मध्ये च कोणषट्के च ततोऽङ्गानि प्रपूजयेत्॥७१॥**
**मूर्तयो वसुपत्रेषु भूबिम्बे दिगधीश्वराः। पुनर्वैश्वानरं जप्त्वा त्रिनेत्रमरुणप्रभम्॥७२॥**
**शुक्लाम्बरं रक्त रत्नभूषणं पद्मसंस्थितम्। वरं शक्तिं स्वस्तिकं चाभीतिं हस्तैश्च बिभ्रतम्॥७३॥**
**अनेकहेममालाभिरङ्कितं संस्मरेद्बुधः। अर्घ्योदकेन पात्राणि प्रोक्षयेच्छुद्धये ततः॥७४॥**

स्रां प्रीं श्रूं त्रैं त्रौं रं ग्रः—ये सात अग्नि जिह्वा वर्ण हैं। जिह्वाओं के नाम पद्मरागा, सुवर्णा, भद्रलोहिता, लोहिता, श्वेता, धूमिनी और करालिका हैं। क्रमशः बीजों को जोड़कर विन्यास पैरों, लिङ्ग, गुदा, मूर्धा, मुख, नासिका और नेत्रों में करे।

सातों में देवता, पितर, गन्धर्व, यक्ष, पन्नग, पिशाच, राक्षस व्याप्त हैं। षडङ्ग न्यास इस प्रकार करे—सहस्रार्चिषे हृदयाय नमः। स्वस्तिपूर्णाय शिरसे स्वाहा। उत्तिष्ठपुरुषाय शिखायै वषट्। धूम्रव्यापिने कवचाय हुं। सप्तजिह्वाय नेत्रत्रयाय वौषट्। धनुर्धराय अस्त्राय फट्। इसके बाद अष्टमूर्ति न्यास करे। जातवेदसे नमः मूर्धा में, सप्तजिह्वाय नमः कन्धों में, हव्यवाहनाय नमः पार्श्वों में, अश्वोदराय नमः कट्यन्धु में, वैश्वानराय नमः कटि में, कौमारतेजसे नमः कटिपार्श्वों में, विश्वेदेवमुखाय नमः से मुख में न्यास करे। इस प्रकार विन्यस्त अग्निदेह का अर्घ्य जल से पर्युक्षण करे। दिशाओं में कुश का परिस्तरण करके परिसेचन करे। 'वैश्वानर जातवेद इहावह लोहिताक्ष सर्वकर्माणि साधय स्वाहा ॐ' से मुख का पूजन करे। 'चित्पिङ्गल हन हन दह दह पच पच सर्वज्ञापय स्वाहा' से अग्नि का अर्चन करे। तब जिह्वा का अर्चन करे। षट्कोण में अङ्गों का पूजन करे। अष्ट मूर्तियों का पूजन अष्टपत्र में करे। भूपुर में दिक्पालों का पूजन करे। तब निम्नवत् ध्यान करे—

त्रिनेत्रमरुणप्रभं शुक्लाम्बरं रत्नभूषणं पद्मसंस्थितम् वरं शक्तिं स्वस्तिकं चाभीतिं हस्तैश्च विभ्रतम्। अनेकहेममालाभिरङ्कितं संस्मरेद् बुधः।

शुद्ध करने के लिये पात्रों का प्रोक्षण अर्घ्य जल से करे।

**उन्मुखीकृत्य सर्वाणि तत्र तत्र विनिक्षिपेत्। प्रणीताप्रोक्षणीयुग्मे जलं स्थाल्यां घृतं तथा ॥७५॥**
**अन्यत् सर्वेषु पात्रेषु होमद्रव्याणि संक्षिपेत्। स्त्रुक्पात्रे च स्रुवे पात्रे घृते पुष्पं विनिक्षिपेत् ॥७६॥**
**स्थालीं पूर्वा(धूपा)न्वितां कुर्यात्सर्वतो धूपयेत्प्रिये। मेखलासु च सर्वासु वेष्टयेद्दीपमालिकाः ॥७७॥**
**त्रिपंक्त्या चाभितः कुण्डं ततो व्याहृतिभिर्हुनेत्। ब्रह्माणं दक्षिणेऽभ्यर्च्य हुनेद्वैश्वानराणुना ॥७८॥**
**गर्भाधानादिसंस्कारं चिन्तयेत्सिद्धिहेतवे। अनेन विधिनाभ्यर्च्य श्रीचक्रं तत्र चिन्तयेत् ॥७९॥**
**तदन्तरे समावाह्य महात्रिपुरसुन्दरीम्। समस्तचक्रचक्रेशीसहितां होमयेत्ततः ॥८०॥**
**दशाज्याहुतिभिः पश्चात्पूजनादिक्रमेण च। समस्तचक्रचक्रेशीः प्रकटाद्याश्च योगिनीः ॥८१॥**
**होमयेच्च घृतेनैव चैकैकामाहुतिं क्रमात्। ततः पूर्वोक्तसुद्रव्यैर्होमयेत्सुभगां पराम् ॥८२॥**
**हवनं पद्मरागायां सर्वसिद्धिप्रदं भवेत्। रुद्ररक्ता सुवर्णा च सर्वकामफलाप्तये ॥८३॥**
**लोहितायां भवेच्छान्तिः स्तम्भनं च क्रमाद्भवेत्। उच्चाटनं च धूमिन्यां करालिन्यां च मारणम् ॥८४॥**
**इति ते कथितं दिव्यं होमलक्षणमुत्तमम्। कृते विघ्नौघशमनं नान्यथा वरवर्णिनि ॥८५॥**
**दीपस्थानं समाश्रित्य जपहोमौ समाचरेत्। वसुकोष्ठं लिखेत्कूर्मं मध्ये स्थाने प्रकल्पयेत् ॥८६॥**
**स्वरान् द्वन्द्वविभागेन पूर्वादिक्रमतो लिखेत्। काद्या वर्गास्तु सप्तैते पूर्वादिक्रमतो लिखेत् ॥८७॥**
**ळक्षवर्गोऽष्टमे योज्यः कूर्मचक्रमिदं भवेत्। स्थानाक्षरं यत्र देवि सिद्धिस्तत्र न संशयः ॥८८॥**
**स्थानाक्षरं मुखं ज्ञेयं पार्श्वयोस्तस्य वै करौ। तत्र शून्यं फलं मध्यकोष्ठयुग्मं तु मृत्युदम् ॥८९॥**
**उदरं कच्छपस्यैतत्पादौ तु पश्चिमौ क्रमात्। रोगहानिकरौ पुच्छं तयोर्मध्यगतं भवेत् ॥९०॥**
**दारिद्र्यदं दुःखदं च तस्माद्वक्त्रं समाश्रयेत्। तथैव सिद्धिर्नान्यत्र श्रीगुरोराज्ञया प्रिये ॥९१॥**
**देशं वा कल्पयेत् स्थानं नगरं ग्राममेव च। दीपावासोऽपि कर्तव्यः किं पुनर्हवने यजेत् ॥९२॥ इति।**

पात्रों का मुख ऊपर करके प्रणीता प्रोक्षणी पात्रों में जल भरे। थाली में घी भरे। सभी पात्रों में होमद्रव्य डाले। स्रुक्, स्रुव, घीपात्र में फूल डाले। थाली को धूपान्वित करके सब ओर धूपित करे। सभी मेखलाओं को दीपमालिका से वेष्टित करे। अपने सामने त्रिपंक्ति से कुण्ड में व्याहृतियों से हवन करे। ब्रह्मा का अर्चन दक्षिण में करके वैश्वानर का हवन करे। सिद्धि के लिये गर्भाधानादि संस्कार करे। इस प्रकार की पूजा के बाद श्रीचक्र का उसमें चिन्तन करे। उसमें त्रिपुरसुन्दरी का आवाहन करे। सभी चक्र-चक्रेशी के सहित हवन करे। इसके बाद दश घृताहुति से पूजनादि क्रम से समस्त चक्र-चक्रेशी प्रकटादि योगिनी को एक-एक घी की आहुति प्रदान करे। तब पूर्वोक्त सुद्रव्यों से परा सुभगा के लिये आहुति दे। पद्मरागा में हवन सर्वसिद्धिप्रद होता है। रुद्र रक्ता सुवर्णा में हवन से सर्वकामफल की प्राप्ति होती है, लोहिता में शान्ति होती है। स्तम्भन भी होता है। धूमिनी

से उच्चाटन और करालिनी से मारण होता है।

इस प्रकार दिव्य हवन के लक्षणों को कहा गया। हवन से विघ्नों के समूह का नाश होता है; अन्यथा नहीं। दीप स्थान में बैठकर जप-हवन करना चाहिये। अष्टकोण बनाकर कूर्म मध्य स्थान में कल्पित करे। दो-दो स्वरों को एक-एक कोण में लिखे। कवर्गादि सात को पूर्वादि क्रम से लिखे। ळ क्ष को आठवें कोण में लिखे। इस प्रकार कूर्मचक्र बन जाता है। स्थान का अक्षर जहाँ होता है, वहाँ पर निस्सन्देह सिद्धि मिलती है। स्थानाक्षर मुख है। उसके पार्श्व हाथ हैं। उनमें जप का फल शून्य होता है। दोनों मध्य कोष्ठ मृत्युदायक हैं। यह उदर है। पश्चिम क्रम से कूर्म के पाद हैं। ये रोगकारक हैं। पूँछ में जप हानिकारक होता है। उसके मध्य में जप दरिद्रता और दुःखकारक है। ऐसा करने पर भी श्रीगुरु की आज्ञा के बिना सिद्धि नहीं मिलती। देश का, नगर का या स्थान का कूर्मचक्र कल्पित करे। दीपस्थान में बैठकर ही जप करना चाहिये। ऐसा करने पर हवन की आवश्यकता नहीं रहती।

**स्वच्छन्दसंग्रहे—**

**चक्रराजं समालिख्य सिन्दूररजसा प्रिये। स्वयम्भूकुसुमाक्तैश्च कुसुमैरक्षतैर्यजेत् ॥१॥**
**नवावरणदेवीनां गायत्रीभिः समन्ततः। गायत्रीं सम्यगुच्चार्य तदन्तेऽप्यमुकं ततः ॥२॥**
**वशमानय मेऽन्ते च तत्तत्पल्लवमुच्चरेत्। ततश्चामुकदेवीश्रीपादुकां पूजयामि च ॥३॥**
**एवमाकर्षणे मोहे स्तम्भनोच्चाटकर्मसु। सप्ताहाभ्यन्तरे मन्त्री वाञ्छितं समवाप्नुयात् ॥४॥ इति।**

**अस्यार्थः—क्वचिद्विविक्ते देशे सिन्दूरादिरक्तद्रव्यैश्चक्रराजं विलिख्यार्घ्यस्थापनाद्यात्मपूजानन्तरं यथोक्तपीठपूजां विधाय स्वयम्भूकुसुमाक्तैरक्षतैः पुष्पैर्वावरणपूजां कुर्यात्। तत्र वश्ये तारत्रयपूर्वकतत्तद्गायत्रीमुच्चार्यामुकदेवि अमुकं मे वशमानय अथवा वशं कुरु कुरु वौषट्अमुकदेवीश्रीपादुकां पूजयामि, इति प्रयोगः। एवं प्रत्यावरणं प्रतिदेवीः पूजयेत्। आकर्षणे अमुकमाकर्षयाकर्षयेति, एवं स्तम्भनादिप्रयोगेषु योजनीयमित्यर्थः। तथा—**

**मूलाधारादिचक्रेषु श्रीचक्रं भावयन् पृथक्। तत्तद्भूतार्णकिरणैर्वृताश्चक्रस्थदेवताः ॥१॥**
**पार्थिवैः स्तम्भनं कुर्यादित्यादि प्राक्प्रोक्तफलानि ज्ञेयानि।**

स्वच्छन्दसंग्रह में कहा गया है कि सिन्दूर से चक्रराज बनाकर स्वयम्भू कुसुम से अक्त अक्षत और फूलों से पूजन करे। नवावरण की देवियों का पूजन उनकी गायत्री के साथ 'अमुकं वशमानय मे' के बाद उसके पल्लव को कहकर तब 'अमुक-देवीश्रीपादुकां पूजयामि नमः' कहकर करे। इसी प्रकार का प्रयोग आकर्षण, मोहन, स्तम्भन, उच्चाटन में भी करे। इससे एक हफ्ते के अन्दर साधक वाञ्छित फल प्राप्त कर लेता है।

आशय यह है कि किसी विविक्त देश में सिन्दूरादि लाल द्रव्यों से श्रीचक्रराज बनाये। स्थापनादि आत्मपूजा के बाद यथोक्त पीठपूजा करे। स्वयम्भू कुसुम से अक्त अक्षत फूलों से आवरण पूजा करे। तब वशीकरण में 'ऐं ह्रीं श्रीं तत्तद् गायत्री कहकर अमुकं देवि अमुक मे वशमानय अथवा वशं कुरु कुरु वौषट्। अमुकदेवीश्रीपादुकां पूजयामि' कहे। इसी प्रकार का प्रयोग आकर्षण, मोहन, स्तम्भन एवं उच्चाटन में भी करे। ऐसा प्रत्येक आवरण में करे।

मूलाधारादि चक्रों में पृथक्-पृथक् श्रीचक्र की भावना करके चक्रभूत अक्षरों की किरणों से चक्र देवता आवृत है—ऐसी भावना करे। पार्थिव से स्तम्भन आदि करे। ऐसा करने से पूर्वोक्त फल मिलते हैं।

### चक्रराजसाधनानि

**दक्षिणामूर्तिसंहितायाम्—**

**अथातः सम्प्रवक्ष्यामि चक्रराजस्य साधनम्। एवं संसिद्धविद्याया विनियोगक्रमं शृणु ॥१॥**
**कृत्वा सिन्दूररजसा चक्रं तत्र विचिन्तयेत्। साध्यप्रतिकृतिं नाम लेखन्यैकां शुभां ततः ॥२॥**
**ज्वलन्तीं तु क्षणाद् देवि मोहिता भयवर्जिता। त्यक्त्वा लज्जां समायाति ह्यथान्यत्कथ्यते प्रिये ॥३॥**

**तन्मध्यसंस्थितो मन्त्री चिन्तयेदरुणप्रभम् । आत्मानं च तथा साध्यं तथा सौभाग्यसुन्दरः ॥४॥**
**अरुणैरुपचारैस्तु पूजयेन्मुद्रया वृतः । यस्य नाम्ना पुनः सम्यक्स भवेद्दास एव हि ॥५॥**
**अदृष्टस्त्रीनामवर्णांश्चक्रमध्ये विलिख्य तु । योनिमुद्राधरो भूत्वा वेगादाकर्षणं भवेत् ॥६॥**

**चक्रराज-साधन**—दक्षिणामूर्ति संहिता में भगवान् शंकर ने कहा है कि अब मैं चक्रराज का साधन बतलाता हूँ। इस सिद्ध विद्या का विनियोग क्रम सुनो। सिन्दूर से चक्रराज बनाकर उसमें साध्य की प्रतिकृति लेखनी से बनाकर साध्य का नाम लिखे। क्षण भर में ही साध्या कामाग्नि में ज्वलित, मोहित, भयवर्जित, लज्जा त्यागकर साधक के पास आ जाती है। यह कथन व्यर्थ नहीं है। उसके मध्य में बैठकर साधक अपने को अरुण प्रभायुक्त और साध्य का सौभाग्यसुन्दर के रूप में चिन्तन करे। मुद्रा से, अरुण उपचारों से जिसके नाम से पूजा की जाती है, वह उसी समय से साधक का दास हो जाता है। अदृष्ट स्त्री के नामवर्णों को मध्य में लिखकर योनिमुद्रा धारण करने से वेग से आकर्षण होता है।

**देवकन्यां राजकन्यां नागकन्यामथापि वा । गोरोचनाकुङ्कुमाभ्यां समभागं च चन्दनम् ॥७॥**
**अष्टोत्तरशतावृत्त्या तिलकं सर्वमोहनम् । पुष्पं फलं जलं चान्नं गन्धं वस्त्रं च भूषणम् ॥८॥**
**ताम्बूलं पूर्वजप्तं च यस्मै सम्प्रेष्यते स तु । अङ्गना वीक्षणादेव दासी चास्य भवेत्प्रिये ॥९॥**
**करवीरै रक्तवर्णैस्त्रिमध्वक्तैः प्रपूजयेत् । चिन्तयन् मासमात्रं हि साध्याख्यां ललनां ततः ॥१०॥**
**इति कुर्वन् महेशानीं पूजयेदरुणप्रभाम् । सिन्दूररचिते चक्रे राजानं मोहयेत्क्षणात् ॥११॥**
**त्रैलोक्यदुर्लभां चापि रम्भां वा कर्षयेद् द्रुतम् । चित्ताङ्गारेण चक्रं तु लिखेद्रक्तद्रवेण हि ॥१२॥**
**बद्ध्वा बाहावथ क्वापि ज्वरं नाशयति क्षणात् । अर्कनिम्बद्रवाभ्यां तु लेखिन्यार्कस्य संलिखेत् ॥१३॥**
**गोमूत्रे स्थापयत्तच्च भवेद्विद्वेषणं क्षणात् । धूपयेच्चन्दनं रात्रौ वस्त्रं वा धारयेत्ततः ॥१४॥**
**अष्टोत्तरशतावृत्त्या मोहयेद्भुवनत्रयम् । लिप्तगोमयभूमौ तु लिखेद्रोचनया ततः ॥१४॥**
**सुरूपां प्रतिमां रम्यां भूषाढ्यां परिचिन्तयेत् । तद्भालगलहृन्नाभिजन्ममण्डलयोजितम् ॥१६॥**
**जन्मनाम महाविद्यामङ्कुशान्तर्विदर्भिताम् । सर्वाङ्गसन्धिसंलीनं कामकूटं समालिखेत् ॥१७॥**
**साध्याशाभिमुखो भूत्वा श्रीविद्यान्यासविग्रहः । क्षोभिणीबीजमुद्राभ्यां विद्यामष्टशतं जपेत् ॥१८॥**
**योजयेत्तां कामगेहे चन्द्रसूर्यकलात्मके । सानुरागातिविमला कामसायकपीडिता ॥१९॥**
**त्रैलोक्यसुन्दरी नाम क्षणादायाति मोहिता ।**

गोरोचन, कुङ्कुम और चन्दन बराबर भाग में लेकर लेप बनाये। उसे श्रीविद्या के एक सौ आठ जप से मन्त्रित करके तिलक लगाये तो देवकन्या, राजकन्या, नागकन्या मोहित होती है। श्रीविद्या के एक सौ आठ जप से अभिमन्त्रित फूल, फल, जल, अन्न, वस्त्र, गहना, पान जिसे दिया जाता है, वह अङ्गना देखते ही दासी के समान हो जाती है। लाल कनैल के फूल को त्रिमधुराक्त करके श्रीचक्र का पूजन करे और साध्या के नाम का चिन्तन करे तो महीने भर में ही ललना साधक के पास दासी के समान आ जाती है। सिन्दूर-रचित श्रीचक्र में अरुणप्रभा देवी का पूजन करे तो राजा भी क्षणमात्र में मोहित हो जाते हैं। त्रैलोक्य दुर्लभ रम्भा भी तुरन्त आकर्षित हो जाती है। चिता अङ्गार के द्वारा लाल द्रव्य से चक्र बनाकर बाँह में बाँधने से क्षण भर में बुखार छूट जाता है। अकवन-नीम के द्रव से अकवन की कलम से श्रीचक्र बनाकर गोमूत्र में स्थापित करे तो क्षण भर में विद्वेषण होता है। वस्त्र को रात में श्रीविद्या के एक सौ आठ धूप से धूपित करे और धारण करे तो तीनों लोक मोहित होते हैं। गोबर से लिपी भूमि पर गोरोचन से साध्या का चित्र बनाये और सभी वस्त्राभूषणों से युक्त उसका चिन्तन करे। उसके ललाट, गला, हृदय, जन्ममण्डल में अङ्कुश से विदर्भित जन्मनाम लिखे। सर्वाङ्ग सन्धियों में कामकूट लिखे। साध्या के निवास की ओर मुख करके श्रीविद्यान्यास से युक्त क्षोभिणी बीजमुद्रा बाँधकर श्रीविद्या का एक सौ आठ जप करे। उस जप को उसकी योनि में चन्द्र-सूर्यकलात्मक रूप में योजित करे तो अति विमल अनुरागयुक्त कामबाण से पीड़ित त्रैलोक्यसुन्दरी क्षण भर में ही मोहित होकर साधक के पास आ जाती है।

**अथवा मातृकाचक्रं बाह्यं संवेष्ट्य मन्त्रवित् ॥२०॥**

**चक्रं प्रपूजयेत्सम्यग्विद्यां पूर्णां च धारयेत् । अवध्यः सर्वदुष्टानां व्याघ्रादीनां न संशयः ॥२१॥**

श्रीचक्र को मातृकाओं से बाहर-बाहर वेष्टित करके पूजा करे। पूर्ण विद्या को सम्यक् धारण करे तो वह दुष्टों और बाघों से अवध्य हो जाता है।

**श्रीखण्डागुरुकस्तूरीकर्पूरैश्च सकुङ्कुमैः । स्वनाम क्रमतो लेख्यं पूर्ववन्मातृकां लिखेत् ॥२२॥**
**तेनाजरामरत्वं तु साधकस्य न संशयः । अनेनैव प्रकारेण रोचनागुरुकुङ्कुमैः ॥२३॥**
**चक्रं विलिख्य साध्यार्णं साधकार्णविदर्भितम् । त्रैलोक्यमोहनो मन्त्री भवत्येव न संशयः ॥२४॥**
**कामकूटेन देवेशि सन्दर्भ्य पृथगक्षरम् । साध्यनाम्नस्त्रिकोणान्तर्मातृकां वेष्टयेद्बहिः ॥२५॥**
**स्वर्णमध्यगतं धार्यं शिखायां यत्र कुत्रचित् । लोकपालाश्च राजानो दुष्टास्त्रैलोक्यसंस्थिताः ॥२६॥**
**ते सर्वे वशमायान्ति सन्निपातादयो ज्वराः । अनेन विधिना नाम पुरीं सन्दर्भ्य संक्षिपेत् ॥२७॥**
**चतुष्पथे मध्यदेशे दिक्षु पूर्वादिषु क्रमात् । तस्य सौभाग्यमायाति राजानः किङ्कराः सदा ॥२८॥**

श्रीखण्ड, अगर, कस्तूरी, कपूर, कुङ्कुम के घोल से श्रीचक्र मध्य में अपना नाम लिखकर चक्र को बाहर से मातृकाओं से वेष्टित करके पूजन करने से साधक निस्सन्देह अजर-अमर हो जाता है। इसी प्रकार गोरोचन, अगर, कुङ्कुम घोल से चक्र लिखकर साध्या के नामाक्षरों को साधक के नामाक्षरों से विदर्भित करके उसमें लिखे तो इससे साध्या के साथ-साथ त्रैलोक्य भी मोहित होता है। साध्या के नामाक्षरों को कामकूट के अक्षरों से संदर्भित करके त्रिकोण में लिखे और त्रिकोण को मातृकाओं से बाहर से वेष्टित करे। इसे सोने के ताबीज में भरकर शिखा में या कहीं धारण करे तो लोकपाल, राजा, तीनों लोकों के दुष्ट—सभी वश में हो जाते हैं। वे सभी सन्निपात आदि ज्वरों से पीड़ित हो जाते हैं। इसी प्रकार किसी नगर, ग्राम के नामाक्षरों को सन्दर्भित करके चौराहे में, देश के मध्य में और चारो दिशाओं में गाड़ने से साधक सौभाग्यवान होता है। राजा सदा के लिये उसके किङ्कर हो जाते हैं।

**स्फुरत्तेजोमयीं पृथ्वीं प्रज्वलन्तीं चराचरम् । चक्रान्तश्चिन्तयेन्नित्यं मासषट्कं ततो नरः ॥२९॥**
**तेन कन्दर्पसुभगो लोके भवति निश्चयात् । दृष्ट्याकर्षयते लोकान् विषं नाशयति ज्वरान् ॥३०॥**
**तथा विषं च हरति दृष्ट्यावेशं करोति च । रात्रौ सिन्दूरलिखितं पूजयेदेकचित्ततः ॥३१॥**
**करोत्याकर्षणं दूराद्योजनानां शतादपि । अखण्डं दिक्षु कोणेषु क्रमेण परिपूजयेत् ॥३२॥**
**यदा तदैव लोकोऽयं वश्यो भवति नान्यथा । भूर्जपत्रे लिखेच्चक्रं रोचनागुरुकुङ्कुमैः ॥३३॥**
**स्वनामदर्भितं कुर्याद्देशं वा पुटभेदनम् । मण्डलं विषमस्थानं भूमौ चक्रं निधापयेत् ॥३४॥**
**धारयेद्वा ततो मन्त्री पुरं क्षोभयति क्षणात् ।**

छः महीनों तक नित्य श्रीचक्र के अन्दर जो मनुष्य समस्त चराचर से युक्त भूमण्डल को प्रकाशित करती हुई एवं तेजोमयी देवी का चिन्तन करता है, वह संसार में कामदेव के समान सुन्दर हो जाता है। वह दृष्टिमात्र से लोकों को आकर्षित कर सकता है, विष का नाश कर सकता है, ज्वरविष का हरण कर सकता है, दृष्टि से आवेशित कर सकता है। रात में सिन्दूर से चक्र लिखकर एकाग्रचित्त से पूजन करने पर साधक सौ योजन दूर रहने वाले को भी आकर्षित कर सकता है। दिशाओं और कोणों में क्रमशः अखण्ड पूजन करे तो यह संसार वश में हो जाता है। यह अन्यथा नहीं है। भोजपत्र पर गोरोचन, अगर, कुङ्कुम से चक्र लिखे। अपने नामाक्षरों से देश के नामाक्षरों को पुटभेद से विदर्भित करे। मण्डल, विषम स्थान की भूमि में चक्र को गाड़ दे या धारण करे तो साधक क्षण भर में देश या ग्राम को क्षुब्ध कर सकता है।

**उन्मत्तरसलाक्षार्कक्षीरकुङ्कुमरोचना: ।।३५।।**
**कस्तूर्यलक्तसहिता एकीकृत्य तु संलिखेत् । यन्नाम तस्य देवेशि चौरजं व्याघ्रजं भयम् ।।३६।।**
**ग्रहजं व्याधिजं चैव रिपुजं सिंहजं भयम् । अहिजं वाजिजं वास्ति सर्वान् मोहयति क्षणात् ।।३७।।**
**रोचनाकुङ्कुमाभ्यां तु मध्यगां संलिखेद्बुध: । त्रिकोणोभयगां चैव साध्यनामाङ्कितामध: ।।३८।।**
**तच्चक्रं धारयेत्तस्मात्सप्ताहात्किङ्करो भवेत् । पीतद्रव्येण चक्रान्ते लिखेद्विद्यामधस्तत: ।।३९।।**
**साध्यनाम विलिख्यैतत्पूर्वस्यां दिशि संक्षिपेत् । तस्माद्ब्रह्मापि जीवोऽपि सर्वज्ञो मूकतां व्रजेत् ।।४०।।**
**अनेन विधिना नीलीरसेन विलिखेच्च तत् । दक्षिणाभिमुखो मन्त्री वह्नौ दग्ध्वा रिपून् दहेत् ।।४१।।**
**महिषाश्वपुरीषेण गोमूत्रेण च संलिखेत् । आरनालस्थितं कुर्याद्भवेद्विद्वेषणं क्षणात् ।।४२।।**
**साध्यनाम लिखेन्मध्ये काकपक्षेण सञ्चयेत् । संलिख्य रोचनाद्रव्यैराकाशे दृष्टिगं यथा ।।४३।।**
**शत्रूनुच्चाटयेदाशु हठोच्चाटोऽयमीरित: । महानीलीरसोद्भिन्नरोचनादुग्धमिश्रितै: ।।४४।।**
**लाक्षारसैर्लिखेच्चक्रं चतुर्वर्णान् वशं नयेत् । अनेन विधिना नीरे स्थापयेत्तज्जलेन तु ।।४५।।**
**सौभाग्यं महदाप्नोति स्नानपानान्न संशय: । पीतं चक्रं यजेत्पूर्वे स्तम्भयेत्सर्ववादिन: ।।४६।।**
**सिन्दूरलिखितं चक्रमुत्तरे लोकवश्यकृत् । पश्चिमे पूजितं चक्रं गैरिकालिखितं तत: ।।४७।।**
**मन्त्रिणो देवता वश्या: किं पुनर्योषित: प्रिये । तथैव दक्षिणास्यस्तु कृष्णं चक्रं समर्चयेत् ।।४८।।**
**साध्यस्य मन्त्रहानि: स्यान्मरणं च विशेषत: । क्रमाद्दिगन्तरास्य: सन् वह्निकोणादिषु क्रमात् ।।४९।।**
**स्तम्भं विद्वेषणं व्याधिमुच्चाटं कुरुते नर: । दुग्धे वश्यकरं क्षिप्तं रोचनालिखितं हठात् ।।५०।।**

धत्तूर रस, लाह, अकवन का दूध, कुङ्कुम, गोरोचन, कस्तूरी, आलता के घोल से जिसका नाम लिखा जायेगा, उसके चौरज-व्याघ्रज भय, ग्रहज-व्याधिज-रिपुज-सिंहज भय, सर्पभय, अश्वज भय—इन सबों का नाश हो जाता है। गोरोचन कुङ्कुम से चक्र त्रिकोण मध्य में या दोनों ओर त्रिकोण के नीचे साध्य नाम लिखे और उस चक्र को धारण करे तो एक सप्ताह के अन्दर साध्य साधक का दास हो जाता है। पीले द्रव्य से चक्रान्त में श्रीविद्या लिखे, उसके नीचे साध्य नाम लिखे, उसे पूर्व दिशा में गाड़ दे। इससे ब्रह्मा, बृहस्पति और सर्वज्ञ भी मूक हो जाते हैं।

इसी प्रकार दक्षिण की ओर मुख करके नीलीरस से चक्र लिखकर यदि आग में जलाये तो उसके शत्रु जल जाते हैं। भैंसे और घोड़े के मल-मूत्र से चक्र लिखकर माँड़ में रख दे तो क्षण-भर में विद्वेषण हो जाता है। श्रीचक्र के मध्य में कौआ के पाँख से गोरोचन घोल से साध्य नाम लिखकर आकाश की ओर दृष्टि करके सञ्चित करे तो इससे तुरन्त शत्रु का उच्चाटन होता है। इसे हठोच्चाटन कहते हैं। महानीली के रस में गोरोचन, दूध और लाह मिलाकर चक्र लिखने से चारो वर्ण वश में हो जाते हैं। इस विधि से लिखित चक्र को जल में स्थापित करने से महासौभाग्य, स्नान, पान की प्राप्ति निस्सन्देह होती है। शास्त्रार्थ में जाने के पहले पीले चक्र का पूजन पूर्वमुख से करके जाने से सभी प्रतिवादियों का स्तम्भन होता है। सिन्दूर-लिखित चक्र में उत्तराभिमुख होकर पूजन करने से लोक वश में होता है। गेरू से लिखित चक्र में पश्चिमाभिमुख होकर पूजन करने से मन्त्री, देवता भी जब वश में होते हैं तब स्त्रियों की क्या स्थिति है, जो वश में नहीं होंगी। काले रङ्ग से लिखित चक्र में दक्षिण की ओर मुख करके पूजा करने से साध्य की मन्त्रसिद्धि नष्ट होती है, शायद मृत्यु भी हो सकती है। इसी प्रकार अग्निकोणादि विदिशाओं की ओर मुख करके पूजा करने से क्रमश: स्तम्भन, विद्वेषण, व्याधि, उच्चाटन होते हैं। गोरोचन-लिखित यन्त्र को दूध में डुबोकर रखने से वशीकरण होता है।

**दग्धं तद्वह्निमध्यस्थं सर्वशत्रून् विनाशयेत् । गोमूत्रमध्यगं चैतद्भवेदुच्चाटनं रिपो: ।।५१।।**
**विद्वेषणं भवेच्चक्रे तेनैव परमेश्वरि । सिन्दूरेण लिखेच्चक्रं निर्जने तु चतुष्पथे ।।५२।।**
**सर्वां बाह्यत आरभ्य मध्यान्तं मातृकां लिखेत् । कुलाचारक्रमेणैव रात्रौ सम्पूजयेत् क्रमम् ।।६३।।**

**साधकः खेचरो देवि जायते नात्र संशयः। चतुर्दश्यां निशि स्वस्थो रुद्रभूमौ प्रपूजयेत्॥५४॥**
**षण्मासमङ्ख्यजातेन साक्षाद्रुद्र इवापरः। अञ्जनं विवरं सिद्धिं गुटिकां पादुकाञ्जनम्॥५५॥**
**खड्गं वेतालसौभाग्यं यक्षिणीं चेटकादिकम्। सकलं सिद्धिजननं मन्त्री प्राप्नोति नान्यथा॥५६॥**
**चतुर्दश्यां चतुर्दश्यां प्रत्यष्टम्यां समाहितः। एकविंशतिरात्रं तु निशि प्रेतस्थितो जले॥५७॥**
**श्रीचक्रं पूजयेत्तद्वत्सुरपूज्यस्तु साधकः। पाशाङ्कुशधनुर्बाणैः पौरुषेयैर्महेश्वरि॥५८॥**
**कामो भूत्वा सर्वभूश्च पातालतलयोषिताम्। हर्ता कर्ता स्वयं चैव महदाकर्षणं भवेत्॥५९॥**
**तत्तत्कामेश्वरीशस्त्रैर्देव्यात्मा भुवनत्रये। पुरुषाकर्षणं चैतद्राजानः किङ्कराः प्रिये॥६०॥**
**एतत्कामकलाध्यानं कथितं बीजभेदतः। वाग्भवाराधने देवि ज्ञानं सारस्वतं भवेत्॥६१॥**
**श्वेताभरणवस्त्राभ्यां श्वेतपुष्पैः समर्चयेत्। अनेन विधिना देवि वाग्भवाराधनं भवेत्॥६२॥**
**अथ कामकलानाम सामर्थ्यं शृणु पार्वति। काममन्मथकन्दर्पा मकरध्वज एव च॥६३॥**
**महाकामश्च पूर्वोक्ताः पञ्च कामाः क्रमेण तु। कामं मन्मथमध्यस्थं देवि कन्दर्पवेश्मगम्॥६४॥**
**तत्पुटस्थं मीनकेतुं महाकामेशमस्तकम्। अनेन कामतत्त्वेन मोहयेज्जगतीमिमाम्॥६५॥**
**मूलादिसृष्टिसंहारबिसतन्तुतनीयसीम्। तस्मात्कुण्डलिनी शक्तिः शक्तिकूटे महेश्वरि॥६६॥**
**त्रिकूटा त्रिपुरा देवी सर्वसिद्धिप्रदा भवेत्। चतुष्षष्टिर्यतः कोट्यो योगिनीनां महौजसाम्॥६७॥**
**चक्रमेतत्समाश्रित्य सतां सिद्धिप्रदाः सदा। इति।**

गोरोचन-लिखित यन्त्र को आग में जलाने से शत्रु का नाश होता है। गोमूत्र में रखने से शत्रु का उच्चाटन होता है। इससे विद्वेषण भी होता है। निर्जन चौराहे में बैठकर सिन्दूर से चक्र लिखे। बाहर से आरम्भ करके मध्यान्त तक मातृकाओं को लिखे। रात में कुलाचार क्रम से पूजन करे। इससे साधक आकाशगामी हो जाता है। चतुर्दशी की रात में भूमि पर रुद्र की पूजा करे। ऐसा छः महीने तक करने से साधक साक्षात् रुद्र हो जाता है। इससे साधक को अञ्जन, विवरसिद्धि होती है। उसे गुटिका, पादुकाञ्जन, खड्ग, वेताल, सौभाग्य, यक्षिणी, चेटकादि सभी सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं; अन्यथा सिद्धि नहीं मिलती। प्रत्येक चतुर्दशी, प्रत्येक अष्टमी की इक्कीस रातों में प्रेतस्थित जल में श्रीचक्र की पूजा करे। इससे साधक देवताओं का पूज्य हो जाता है। वह पाश अङ्कुश धनुष बाणधारी पुरुष हो जाता है। कामदेव होकर स्वर्ग, भूमि, पाताल तल की स्त्रियों का हर्ता-कर्ता होता है, स्वयं महा आकर्षण होता है। तीनों लोकों में कामेश्वरी के शस्त्रों से देव्यात्मा होता है। पुरुषों का आकर्षण होता है। राजा उसके किङ्कर होते हैं।

अब बीजभेद से कामकला के ध्यान को कहता हूँ। वाग्भव के आराधन से सारस्वत ज्ञान होता है। इनका श्वेत आभरण, वस्त्र, श्वेत पुष्पों से अर्चन करे। इस प्रकार वाग्भव के आराधन होता है। अब कामकला नाम का सामर्थ्य सुनो। काम, मन्मथ, कन्दर्प, मकरध्वज, महाकाम पूर्वोक्त पाँचों कामों के क्रम से काम-मन्मथ के मध्य में देवी को कन्दर्प वेश्म में स्थित करे। उस पुटस्थ में मीनकेतु और महाकामेश को मस्तक में स्थित समझे। इस काम तत्त्व से इस जगत् को मोहित किया जा सकता है। मूलादि सृष्टि संहार बिसतन्तु तनीयसी कुण्डलिनी शक्तिकूट में त्रिकूटा त्रिपुरा सर्वसिद्धिप्रदा होती हैं। जो चौंसठ करोड़ योगिनियाँ श्रीचक्र में रहती हैं, वे महौजस सदैव सिद्धिप्रदा होती हैं।

### वैदिकमन्त्रमिश्रिता विद्याङ्क

**अथ नानावैदिकमन्त्रमिश्रिताः श्रीविद्यामन्त्रा उद्ध्रियन्ते। स्वच्छन्दसंग्रहे—**

**प्रणवं कमला माया कामपिण्डं च गाणपम्। ततो वाग्भवकूटं च यदद्यकच्च वृत्रहन्॥१॥**
**कामराजं महाकूटमुगदा अभिसूर्य च। शक्तिकूटं समालिख्य सर्वं तदिन्द्र ते वशे॥२॥**
**ङेऽन्तं गणपतिं पश्चाद्वरान्ते वरदेति च। ततः सर्वजनं मेऽन्ते वशमानय ठद्वयम्॥३॥**

**गणराजेश्वरो मन्त्र: सर्वैश्वर्यफलप्रद:। सर्ववश्यकर: पुंसामायुरारोग्यसिद्धिद: ॥४॥**
**महागणपतेर्मन्त्रं त्रैष्टुभं जातवेदसम्। अर्धं संवादसूक्तस्य पुनरर्धं क्रमाल्लिखेत् ॥५॥**
**चतु:खण्डानि चोक्तानि त्रिकूटैर्गर्भितानि च। प्रत्यहं जपत: पुंसो यथाशक्ति विशेषत: ॥६॥**
**जगत्सम्मोहनं वश्यं कान्तिसौभाग्यपुष्टिदम्। इति।**

**अस्यार्थ:—ॐश्रींह्रींक्लींग्लौंगं कएईलह्रीं यदद्यकच्च वृत्रहन् हसकहलह्रीं उदगा अभिसूर्य सकलह्रीं सर्वं तदिन्द्र ते वशे गणपतये वर वरद सर्वजनं मे वशमानय स्वाहा। कएईलह्रीं 'जातवेदसे सुनवाम सोममरातीयतो निदहाति वेद:। स न: पर्षदति दुर्गाणि विश्वा नावेव सिन्धुं दुरितात्यग्नि:'। हसकहलह्रीं 'संसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ। इळस्पदे समिध्यसे स नो वसून्याभर। संगच्छध्वं संवदध्वं सं वो मनांसि जानताम्। देवा भागं याथपूर्वे सञ्जानाना उपासते' सकहलह्रीं। समानो मन्त्र: समिति: समानी समानं मन: सहचित्तमेषाम्। समानं मन्त्रमभिमन्त्रये व: समानेन वो हविषा जुहोमि'। समानी व आकृति: समाना हृदयानि व:। समानमस्तु वो मनो यथा व: सुसहासति'—इत्युद्धार:।**

**भद्रन्नो अभिमन्त्रस्य गर्भस्थां सुन्दरीं जपेत्। कुबेर इव वित्ताढ्यो जायते भुवि मानव: ॥१॥ इति।**

**अस्यार्थ:—'भद्रं नो अभिवातय मन: कएईलह्रीं मरुतामोजसे स्वाहा हसकहलह्रीं इन्द्रो विश्वस्य राजति सकलह्रीं शन्नो भव द्विपदे शं चतुष्पदे' इति।**

अब नाना वैदिक मन्त्र-मिश्रित श्रीविद्यामन्त्रों को कहता हूँ। स्वच्छन्दसंग्रह के उपर्युक्त श्लोकों के उद्धार करने पर निम्नलिखित मन्त्र बनते हैं—

१. ॐश्रींह्रींक्लींग्लौंगं कएईलह्रीं यदद्यकच्च वृत्रहन् हसकहलह्रीं उदगा अभिसूर्य सकलह्रीं सर्वं तदिन्द्र ते वशे गणपतये वर वरद सर्वजनं मे वशमानय स्वाहा।

२. कएईलह्रीं 'जातवेदसे सुनवाम सोममरातीयतो निदहाति वेद:। स न: पर्षदति दुर्गाणि विश्वा नावेव सिन्धुं दुरितात्यग्नि:'। हसकहलह्रीं 'संसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ। इळस्पदे समिध्यसे स नो वसून्याभर। संगच्छध्वं संवदध्वं सं वो मनांसि जानताम्। देवा भागं याथपूर्वे सञ्जानाना उपासते' सकहलह्रीं। समानो मन्त्र: समिति: समानी समानं मन: सहचित्तमेषाम्। समानं मन्त्रमभिमन्त्रये व: समानेन वो हविषा जुहोमि'। समानी व आकृति: समाना हृदयानि व:। समानमस्तु वो मनो यथा व: सुसहासति'

जो मनुष्य प्रतिदिन यथाशक्ति इसका जप करता है, उसे जगत् सम्मोहन, वश्य, कान्ति, सौभाग्य, पुष्टि की प्राप्ति होती है।

३. भद्रं नो अभिवातय मन: कएईलह्रीं मरुतामोजसे स्वाहा हसकहलह्रीं इन्द्रो विश्वस्य राजति सकलह्रीं शन्नो भव द्विपदे शं चतुष्पदे।

**यद्वाग्देवीं च चत्वारि ससर्परीयुगं तत:। ऋक्पञ्चकं समाख्यातं महासारस्वतप्रदम् ॥१॥ इति।**

**अस्यार्थ:—'यद्वाग्वदन्त्यविचेतनानि कएईलह्रीं राष्ट्री देवानां निषसाद मन्द्रा हसकहलह्रीं चतस्र ऊर्जं दुदुहे पयांसि सकलह्रीं क्वस्विदस्या: परमं जगाम'॥१॥ 'देवीं वाचमजनयन्त देवा: कएईलह्रीं तां विश्वरूपा: पशवो वदन्ति हसकहलह्रीं सा नो मन्द्रेषमूर्जं दुहाना सकलह्रीं धेनुर्वागस्मानुप सुष्टुतैतु:'॥२॥ 'चत्वारि वाक्परिमिता पदानि कएईलह्रीं तानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिण: हसकहलह्रीं गुहा त्रीणि निहिता नेङ्गयन्ति सकलह्रीं तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति'॥३॥ 'ससर्परमतिं बाधमाना कएईलह्रीं बृहन्मिमाय जमदग्निदत्ता हसकहलह्रीं आसूर्यस्य दुहिता ततान सकलह्रीं श्रवो देवेष्वमृतमजुर्यम्' ॥४॥ 'ससर्परीरभरन्तूयमेभ्य: कएईलह्रीं अधिश्रव: पाञ्चजन्यासु कृष्टिषु हसकहलह्रीं सा पक्ष्या३नव्यमायुर्दधाना सकलह्रीं यां मे पलस्तिजमदग्नयो दधु: ॥५॥ इति पञ्चमन्त्रा:।**

निम्नलिखित पाँच ऋचायें महासारस्वतप्रद हैं—

१. यद्वाग्वदन्त्यविचेतनानि कएईलह्रीं राष्ट्री देवानां निषसाद मन्द्रा हसकहलह्रीं चतस्र ऊर्जं दुदुहे पयांसि सकलह्रीं क्वस्विदस्या: परमं जगाम।

२. देवीं वाचमजनयन्त देवा: कएईलह्रीं तां विश्वरूपा: पशवो वदन्ति हसकहलह्रीं सा नो मन्द्रेषमूर्जं दुहाना सकलह्रीं धेनुर्वागस्मानुप सुष्टुतैतु।

३. चत्वारि वाक्परिमिता पदानि कएईलह्रीं तानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिण: हसकहलह्रीं गुहा त्रीणि निहिता नेङ्गयन्ति सकलह्रीं तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति।

४. ससर्परमतिं बाधमाना कएईलह्रीं बृहन्मिमाय जमदग्निदत्ता हसकहलह्रीं आसूर्यस्य दुहिता ततान सकलह्रीं श्रवो देवेष्वमृतमजुर्यम्।

५. ससर्परीरभरन्तूयमेभ्य: कएईलह्रीं अधिश्रव: पाञ्चजन्यासु कृष्टिषु हसकहलह्रीं सा पक्ष्या३नव्यमायुर्दधाना सकलह्रीं यां मे पलस्तिजमदग्नयो दधु:।

**तथा—**

**यच्छन्दसा शरीरं मे यो देवानामिति त्रयम्। सुन्दरी गर्भगं जप्यात् पृथक्पृथगतन्द्रितः॥१॥**
**मेधावी श्रुतिधारी च नीरोगी च प्रियंवदः। बहुश्रुतः शास्त्रकर्ता श्रुतान् वेदागमानपि॥२॥**
**न विस्मरति मर्त्योऽसौ सर्वज्ञो भवति ध्रुवम्। इति।**

**अस्यार्थः—'यच्छन्दसामृषभो विश्वरूपः कएईलह्रीं छन्दोभ्योऽध्यमृतात्सम्बभूव हसकहलह्रीं स मेन्द्रो मेधया स्पृणोतु सकलह्रीं अमृतस्य देव धारणो भूयासम्'॥१॥ 'शरीरं मे विचर्षणं कएईलह्रीं जिह्वा मे मधुमत्तमा हसकहलह्रीं मनसः काममाकूतिं सकलह्रीं वाचः सत्यमशीमहि'॥२॥ 'यो देवानां प्रथमं पुरस्तात् कएईलह्रीं विश्वाधिपो रुद्रो महर्षिभिः हसकहलह्रीं हिरण्यगर्भं पश्यत जायमानं सकलह्रीं स नो देवः शुभया स्मृत्या संयुनक्तु'॥३॥ इति त्रयो मन्त्राः।**

निम्नलिखित तीन ऋचाओं का यदि गर्भवती स्त्री निरालस होकर अलग-अलग जप करती है तो उसे मेधावी श्रुतिधारी निरोगी प्रियवादी बहुश्रुत शास्त्रकर्ता पुत्र प्राप्त होता है। वह वेदागमों को सुनकर भूलता नहीं; अपितु सर्वज्ञ होता है।

१. यच्छन्दसामृषभो विश्वरूप: कएईलह्रीं छन्दोभ्योऽध्यमृतात्सम्बभूव हसकहलह्रीं स मेन्द्रो मेधया स्पृणोतु सकलह्रीं अमृतस्य देव धारणो भूयासम्।

२. शरीरं मे विचर्षणं कएईलह्रीं जिह्वा मे मधुमत्तमा हसकहलह्रीं मनस: काममाकूतिं सकलह्रीं वाच: सत्यमशीमहि।

३. यो देवानां प्रथमं पुरस्तात् कएईलह्रीं विश्वाधिपो रुद्रो महर्षिभि: हसकहलह्रीं हिरण्यगर्भं पश्यत जायमानं सकलह्रीं स नो देव: शुभया स्मृत्या संयुनक्तु।

**तथा—**

**एवापित्रे यूयमस्मानेवेन्द्राग्नी त्रयं भवेत्। चतुर्थी त्वं सोम प्रचेति पञ्चमी तु प्रजापते॥१॥**
**एतत्पञ्चर्चगर्भस्थां सुन्दरीं प्रजपेत् पृथक्। यो नरस्तस्य नियतं धनधान्यधरासुतैः॥२॥**
**गोगजाश्वाविमहिषशस्यभूषादिसङ्कुलम्। लक्ष्मीं समावहेद्रम्यां पुत्रपौत्रादिगामिनीम्॥३॥ इति।**

**अस्यार्थः—'एवा पित्रे विश्वेदेवाय वृष्णे कएईलह्रीं यज्ञैर्विधेम नमसा हविर्भिः हसकहलह्रीं बृहस्पते सुप्रजा वीरवन्तः सकलह्रीं वयं स्याम पतयो रयीणाम्'॥१॥ यूयमस्मान्नयत वस्यो अच्छा कएईलह्रीं निरंहतिभ्यो मरुतो गृणानाः हसकहलह्रीं जुषध्वं नो हव्यदातिं यजत्रा सकलह्रीं वयं स्याम पतयो रयीणाम्'॥२॥ 'एवेन्द्राग्नी पपिवांसा सुतस्य कएईलह्रीं विश्वास्मभ्यं सञ्जयतं धनानि हसकहलह्रीं तन्नो मित्रो वरुणो मामहन्तां सकलह्रीं अदितिः**

**सिन्धुः पृथिवी उत द्यौः'॥३॥ 'त्वं सोम प्रचिकितो मनीषा कएईलह्रीं त्वं रजिष्ठमनुनेषि पन्थाम् हसकहलह्रीं तव प्रणीति पितरो न इन्दो सकलह्रीं देवेषु रत्नमभजन्त धीराः'॥४॥ 'प्रजापते न त्वदेतान्यन्यः कएईलह्रीं विश्वा जातानि परिता बभूव हसकहलह्रीं यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु सकलह्रीं वयं स्याम पतयो रयीणाम्॥५॥ इति पञ्च मन्त्राः।**

जो गर्भवती स्त्री निम्नलिखित पाँच मन्त्रों का जप पृथक्-पृथक् करती है या जो मनुष्य जप करता है, उसे धन धान्य भूमि पुत्र गाय हाथी घोड़ा भैंस शस्य भूषादि संकल लक्ष्मी की प्राप्ति होती है। वह पुत्र-पौत्रादि से युक्त होती है—

१. एवा पित्रे विश्वेदेवाय वृष्णे कएईलह्रीं यज्ञैर्विधेम नमसा हविर्भिः हसकहलह्रीं बृहस्पते सुप्रजा वीरवन्तः सकलह्रीं वयं स्याम पतयो रयीणाम्।

२. यूयमस्मान्नयत वस्यो अच्छा कएईलह्रीं निरंहतिभ्यो मरुतो गृणानाः हसकहलह्रीं जुषध्वं नो हव्यदातिं यजत्रा सकलह्रीं वयं स्याम पतयो रयीणाम्।

३. एवेन्द्राग्नी पपिवांसा सुतस्य कएईलह्रीं विश्वास्मभ्यं सञ्जयतं धनानि हसकहलह्रीं तन्नो मित्रो वरुणो मामहन्तां सकलह्रीं अदितिः सिन्धुः पृथिवी उत द्यौः।

४. त्वं सोम प्रचिकितो मनीषा कएईलह्रीं त्वं रजिष्ठमनुनेषि पन्थाम् हसकहलह्रीं तव प्रणीति पितरो न इन्दो सकलह्रीं देवेषु रत्नमभजन्त धीराः।

५. प्रजापते न त्वदेतान्यन्यः कएईलह्रीं विश्वा जातानि परिता बभूव हसकहलह्रीं यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु सकलह्रीं वयं स्याम पतयो रयीणाम्।

**तथा—**

**अथ या लक्ष्म्यश्वदायिगर्भस्थां सुन्दरीं यजेत्। धनैर्धान्यैश्च विभवैरन्यैश्चाश्वगवादिभिः॥१॥**
**आपूरयन्ती सततं तत्रैव रमते रमा। इति।**

**अस्यार्थः—'या लक्ष्मीः सिन्धुसम्भवा कएईलह्रीं भूतिधेनुपरूवसूः हसकहलह्रीं पद्मा विश्वावसुर्देवी सकलह्रीं सदा नो जुषतां गृहम्'। 'अश्वदायि गोदायि कएईलह्रीं धनदायि महाधने हसकहलह्रीं धनं मे जुषतां देवी सकलह्रीं सर्वकामार्थसिद्धये' इति मन्त्रद्वयम्।**

लक्ष्म्यश्वदायि दो ऋचाओं का जो गर्भस्थ सुन्दरी जप करती है, उसे लक्ष्मी धन-धान्य वैभव घोड़ा गाय आदि बराबर देती है और स्वयं वहाँ रमती है। मन्त्र है—

१. या लक्ष्मीः सिन्धुसम्भवा कएईलह्रीं भूतिधेनुपरूवसूः हसकहलह्रीं पद्मा विश्वावसुर्देवी सकलह्रीं सदा नो जुषतां गृहम्।

२. अश्वदायि गोदायि कएईलह्रीं धनदायि महाधने हसकहलह्रीं धनं मे जुषतां देवी सकलह्रीं सर्वकामार्थसिद्धये।

**कलातिथ्यृचसूक्तस्थमन्त्रपादचतुष्टयैः। सम्पुटीकृत्य जपतां फलान्याचक्ष्महे स्फुटम्॥१॥ इति।**

**अस्यार्थः—कलाऋचसूक्तं पुरुषसूक्तं 'सहस्रशीर्षे'त्यादि यजुर्वेदे प्रसिद्धम्। तिथ्यृचसूक्तं श्रीसूक्तं 'हिरण्यवर्णा'मित्यादि ऋग्वेदे प्रसिद्धम्। सम्पुटीकरणं तु—'सहस्रशीर्षा पुरुषः कएईलह्रीं सहस्राक्षः सहस्रपात् हसकहलह्रीं स भूमिं विश्वतो वृत्वा सकलह्रीं अत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्'। पुरुष एवेदं सर्वं कएइलह्रीं यद्भूतं यच्च भाव्यम् हसकहलह्रीं उतामृतत्वस्येशानो सकलह्रीं यदन्नेनातिरोहति। एतावानस्य महिमा कएईलह्रीं अतो ज्यायांश्च पुरुषः हसकहलह्रीं पादोऽस्य विश्वा भूतानि सकलह्रीं त्रिपादस्यामृतं दिवि। त्रिपादूर्ध्व उदैत्पुरुषः कएईलह्रीं पादोऽस्येहाभवत्पुनः हसकहलह्रीं ततो विश्वं व्यक्रामत् सकलह्रीं साशनानशने अभि। तस्माद्विराडजायत कएईलह्रीं विराजो अधिपुरुषः हसकहलह्रीं स जातो अत्यरिच्यत सकलह्रीं पश्चाद्भूमिमथो पुरः। यत्पुरुषेण हविषा कएईलह्रीं देवा यज्ञमतन्वत हसकहलह्रीं वसन्तोऽस्यासीदाज्यं सकलह्रीं ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः'। इत्यादिक्रमेण षोडशमन्त्राणां पादैः सम्पुटं कृत्वा जपेत्। पुरुषसूक्तमन्त्रपादैर्लोपायाः सम्पुटं श्रीसूक्तमन्त्रपादैः कामराजविद्यायाः सम्पुटमिति ज्ञेयम्। तदुक्तं कुलार्णवे—**

**लोपाम्बां सम्पुटीकृत्य पौरुषैश्च जपेद्बुधः। श्रीसूक्तैः कामराजाख्यां प्रजपेद्यत्नतो बुधः ॥१॥ इति।**

**पौरुषैः पुरुषसूक्तस्थमन्त्रपादैः श्रीसूक्तैः श्रीसूक्तमन्त्रपादैः। एवं 'हिरण्यवर्णां हरिणीं कएईलह्रीं सुवर्णरजतस्रजाम् हसकहलह्रीं चन्द्रां हिरण्मयीं लक्ष्मीं सकलह्रीं जातवेदो म आवह'। एवं क्रमेण प्रत्येकं जयेत्।**

कलासूक्त पुरुषसूक्त को कहते हैं। तिथि-सूक्त श्रीसूक्त को कहते हैं। इनके चार पादों से श्रीविद्या के तीन कूटों का सम्पुटित जप से जो फल प्राप्त होते हैं, अब उन्हें कहता हूँ। सम्पुट की प्रकिया इस प्रकार है—

'सहस्रशीर्षा पुरुषः कएईलह्रीं सहस्राक्षः सहस्रपात् हसकहलह्रीं स भूमिं विश्वतो वृत्वा सकलह्रीं अत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्। पुरुष एवेदं सर्वं कएइलह्रीं यद्भूतं यच्च भाव्यम् हसकहलह्रीं उतामृतत्वस्येशानो सकलह्रीं यदन्नेनातिरोहति' इत्यादि।

कुलार्णव में कहा गया है कि पुरुषसूक्त से सम्पुटित लोपामुद्रा का जप करे। श्रीसूक्त से सम्पुटित कामराज विद्या का जप करे। सम्पुटन की प्रक्रिया इस प्रकार है—

'हिरण्यवर्णां हरिणीं कएईलह्रीं सुवर्णरजतस्रजाम् हसकहलह्रीं चन्द्रां हिरण्मयीं लक्ष्मीं सकलह्रीं जातवेदो म आवह'।

### पुरुषसूक्तफलम्

**तथा—**

**प्रथमेन सुतावाप्तिर्द्वितीया जीवसूर्भवेत्। तृतीयेन चतुर्थेन वन्ध्यादोषविनाशनम् ॥२॥**
**पञ्चमेनाथ षष्ठेन पुत्रं दीर्घायुषं लभेत्। सप्तमेन तु गर्भस्य स्थिरता ह्यष्टमेन तु ॥३॥**
**सुखप्रसूतिर्नवमाद्गर्भदोषान् विनाशयेत्। दशमेन परेणापि पुष्पदोषान् विनाशयेत् ॥४॥**
**द्वादशेन तु कन्यायाः सूतिदोषमपास्य च। पुमपत्यं भवत्येव चतुर्भिस्तत्परैर्ध्रुवम् ॥५॥**
**सर्वे दोषा विनश्यन्ति गर्भजा नात्र संशयः। इति।**

**पुरुषसूक्त जप का फल**—प्रथम सूक्त से पुत्री, द्वितीय से पुत्र एवं तृतीय, चतुर्थ से वन्ध्यादोष का नाश होता है। पञ्चम-षष्ठ सूक्त से दीर्घायु पुत्र होता है। सप्तम से गर्भ को स्थिरता होती है। अष्टम से सुखपूर्वक प्रसव होता है। नवम से गर्भदोषों का नाश होता है। दशम और एकादश सूक्त से रजोदोष का निवारण होता है। द्वादश से कन्या के सूति दोष शान्त होता है। शेष चार १३, १४, १५ सूक्तों से पुरुष अपत्य की प्राप्ति होती है। स्त्रियों के सभी गर्भज दोष नष्ट हो जाते हैं। इसमें संशय नहीं हैं।

### श्रीसूक्तजपफलानि

**अथ श्रीसूक्तफलानि—**

**प्रथमे सम्पदां प्राप्तिर्द्वितीयेन पशून् वहेत्। तृतीयेन भवेद्धान्यं चतुर्थेन महीं लभेत् ॥१॥**
**भृत्यान् पञ्चममन्त्रेण षष्ठेन तु महद्यशः। सप्तमाद्राजसम्मानमष्टमेन धृतिः स्थिरा ॥२॥**
**नवमेन तुरङ्गाप्तिर्दशमेन गजाँल्लभेत्। एकादशेन वस्त्राणि द्वादशेन सुताँल्लभेत् ॥३॥**
**त्रयोदशेन रत्नानि चतुर्दशमहामनोः। पृथिवीं शस्यसम्पन्नां श्रियं पञ्चदशेन तु ॥४॥**
**रुद्रमन्त्रैस्तथा कृत्वा तत्तत्कर्माणि साधयेत्। श्रीविद्यावृन्दनिवहस्त्वेवं सम्पुटितो यदि ॥५॥**
**पञ्चाशच्च सहस्राणि दशलक्षमितानि च। जायन्ते तत्क्रमं ज्ञात्वा गुरुतः शास्त्रतोऽपि वा ॥६॥**
**विनियुञ्ज्यात् प्रयोगेषु तत्तत्कर्मण्यतन्द्रितः। दीक्षा तु षोडशार्णायाः षड्दर्शनविधा भवेत् ॥७॥**
**तत्रादौ शाक्तदीक्षायाः क्रमं वक्ष्ये यथाविधि। चतुर्विंशतिहस्तं तु मण्डपं कारयेद्बुधः ॥८॥**
**नव कुण्डानि कुर्वीत चतुरस्राणि वै क्रमात्। योनिकुण्डानि वा कुर्यादर्धचन्द्रनिभानि वा ॥९॥**
**त्रिकोणानि च वृत्तानि षट्कोणान्यम्बुजानि वा। अष्टास्राण्यथवाचार्यकुण्डमीशेन्द्रमध्यतः ॥१०॥**
**सार्धहस्तद्वयं त्यक्त्वा वेदिकान्तः प्रकल्पयेत्। हस्तमात्रं परित्यज्य कुण्डान्यन्यानि कल्पयेत् ॥११॥ इति।**

**कुण्डलक्षणं त्वग्रे वक्ष्यामः।**

**श्रीसूक्त-जप का फल**—प्रथम से सम्पदा मिलती है। द्वितीय से पशु मिलते हैं। तृतीय से अन्नलाभ और चतुर्थ से भूमिलाभ होता है। पञ्चम से नौकर-चाकर मिलते हैं और छठे से महायश मिलता है। सप्तम से राजसम्मान मिलता है। अष्टम से धैर्य स्थिर होता है। नवम से घोड़े की प्राप्ति और दशम से हाथी-लाभ होता है। एकादश से वस्त्रलाभ और द्वादश से पुत्रलाभ होता है। त्रयोदश से रत्नलाभ और चतुर्दश से महामना होता है। पञ्चदश से अन्न-धन मिलते हैं।

इसी प्रकार सोलह रुद्रसूक्त से भी वैसा करने पर सभी फल प्राप्त होते हैं। श्रीविद्यावृन्द निवहस्त्व सम्पुटित करने पर दश लाख पचास हजार मन्त्र होते हैं। इस क्रम का ज्ञान गुरु से या शास्त्र से जानकर तत्तत्कर्मों के प्रयोगों में नियोजित करे। षोडशाक्षरी विद्या की दीक्षा षड्दर्शन विद्या से होती है। उनमें से सर्वप्रथम शाक्त दीक्षा का वर्णन अब यथाविधि किया जाता है।

चौबीस हाथ लम्बा-चौड़ा मण्डप बनाये। उसमें नव प्रकार के कुण्ड बनाये। उनमें चतुरस्र, योनिकुण्ड, अर्द्धचन्द्र, त्रिकोण, वर्तुल, षट्कोण, पद्म, अष्टकोण और आचार्य कुण्ड ईशान-पूर्व के मध्य में बनाये। ढाई हाथ छोड़कर वेदी बनाये। एक हाथ छोड़कर अन्य कुण्डों को बनाये। कुण्ड लक्षण आगे कहा जायगा।

### वैष्णवादिमन्त्राणां कुण्डक्रमेण मन्त्रक्रमकथनम्

**श्रीकुलार्णवे—**

**शृणु देवि प्रवक्ष्यामि वैष्णवानां विशेषतः। दीक्षायां षोडशार्णायां जपहोमेषु ऋत्विजाम् ॥१॥**
**मन्त्रान् वक्ष्ये शृणु प्राज्ञे कुण्डेष्वष्टसु वै क्रमात्। नारायणं वासुदेवं वाराहं वैष्णवं तथा ॥२॥**
**श्रीकण्ठं नारसिंहं च गोपालं कार्ष्णमेव च। पञ्चदश्यां समायोज्य जपे होमे च पार्वति ॥३॥**
**वैदिके तु विशेषेण गायत्रीं वेदमातरम्। जातवेदसपञ्चर्चं देवीलक्ष्म्योस्तु सूक्तके ॥४॥**
**शैवे तु शिवपञ्चार्णमघोरं शरभं तथा। प्रासादं वा पाशुपतं दक्षिणामूर्तिसंज्ञकम् ॥५॥**
**मृत्युञ्जयं दशार्णं च क्रमेण परमेश्वरि। सौरे तु घृणिमन्त्रं च षडर्णं वेदवर्णकम् ॥६॥**
**त्र्यक्षरं षोडशार्णं च द्वादशार्णं षडर्णकम्। अजपाख्यं तु शाक्ते तु बालामन्त्रश्च भैरवी ॥७॥**
**त्रिपुरा वासिनी सिद्धा मालिनी त्रिपुरादिका। भैरवी त्रिपुराम्बा च बौद्धे पद्मावती तथा ॥८॥**
**उग्रताराप्येकजटा तारा नीलसरस्वती। मातङ्गी सुमुखी चैव चण्डमातङ्गिनी तथा ॥९॥**
**ऊर्ध्वाम्नायक्रमेणैव द्वेद्वे विद्ये तथैव च। मूलविद्याः षोडशैव दीक्षायां श्रीगुरोर्मनोः ॥१०॥**
**शुक्लं मिश्रं च रक्तञ्च विश्रान्तिचरणत्रयम्। शम्भोश्चरणविद्ये द्वे पराप्रासादसंज्ञके ॥११॥**
**पञ्च ब्रह्मात्मका मन्त्रा अष्टात्रिंशत्कलास्त्रिधा। एकार्णं गाणपत्ये तु महागणपतिं तथा ॥१२॥**
**क्षिप्रसंज्ञं गणेशं च वक्रतुण्डं तथैव च। लक्ष्मीगणपतिं चैव हेरम्बगणपं तथा ॥१३॥**
**विर्याख्यगणपं चैव तथा शक्तिगणेश्वरम्।**

कुलार्णव में भगवान् शिव ने कहा है कि हे देवि! सुनो। वैष्णवों के लिये षोडशार्णा दीक्षा में जप-होम के लिये ऋत्विजों और मन्त्रों को आठ कुण्डों के क्रम से कहता हूँ। नारायण, वासुदेव, वराह, वैष्णव, श्रीकण्ठ, नारसिंह, गोपाल, कार्ष्ण (कृष्ण) के जप-होम में पञ्चदशी को समायोजित करे। वैदिक में वेदमाता गायत्री का योजन विशेष रूप से करे। जातवेदस पञ्च ऋचाओं को देवी-लक्ष्मीसूक्त में योजित करे। शैव दीक्षा में शिव पञ्चाक्षरी, अघोर, शरभ, प्रासाद, पाशुपतदक्षिणामूर्ति, मृत्युञ्जय दशाक्षरी को योजित करे। सौर दीक्षा में षडक्षर घृणि मन्त्र, चतुरक्षर, त्र्यक्षर, षोडशाक्षर, द्वादशाक्षर, षड्वर्ण, अजपा को योजित करे। शाक्त में बाला मन्त्र, भैरवी, त्रिपुरवासिनी, सिद्धा, मालिनी, त्रिपुराम्बिका, भैरवी, त्रिपुराम्बा को योजित करे। बौद्ध में पद्मावती, उग्रतारा, एकजटा, तारा, नीलसरस्वती, मातङ्गी, सुमुखी, चण्डमातङ्गिनी को योजित करे। ऊर्ध्वाम्नाय क्रम से दो-दो विद्या, मूल विद्या, षोडशी, श्रीगुरुमन्त्र योजित करे। शुक्ल मिश्र रक्त विश्रांति चरणत्रय शम्भु चरण विद्या दो, परा प्रसाद पञ्च ब्रह्मात्मक मन्त्र, अष्टात्रिंशत्कला त्रिधा योजित करे। गाणपत्य के एकार्ण महागणपति, क्षिप्रगणेश, वक्रतुण्ड, लक्ष्मीगणपति, हेरम्ब गणपति, वीर्याख्य गणप, शक्तिगणेश्वर मन्त्र योजित करे।

दक्षिणाकालिकायास्तु एकार्णं त्र्यर्णमेव च ॥१४॥
सिद्धकाली षडर्णा च मनुवस्वर्णकौ तथा। दशाक्षरद्वयं चैव तारायां षोडशाक्षरी ॥१५॥
आद्यहीनाश्चाष्ट तारा भुवनेश्या गुणार्णकम्। श्रीवाक्कामपरारुद्धा त्रिविधा त्रिपुटा तथा ॥१६॥
पञ्चदश्या विशेषेण त्रिचतुष्पञ्चकूटकाः। षट्कूटा सप्तकूटा स्यादष्टकूटा तु पञ्चमी ॥१७॥
नित्यापञ्चदशीनां च अङ्गाङ्गित्वं परस्परम्। पीताम्बराष्टवाराह्यो दीक्षायां तु परस्परम् ॥१८॥
दुर्गाया महिषर्दिन्या शूलिनी वनदुर्गिका। जयाख्या च नवार्णा च शान्त्यग्निलवणात्मिका ॥१९॥
अतिदुर्गा च सम्प्रोक्ता गायत्र्यास्तदनन्तरम्। पञ्चायतनभेदैस्तु सौरे शाक्ते च वैष्णवे ॥२०॥
शैवे च गाणपत्ये च प्रागुक्ता मन्त्रनायकाः। वैष्णवाष्टकमध्ये तु हित्वा स्वाष्टदशाक्षरम् ॥२१॥
तुरीया वेदमाता च संयोज्या परमेश्वरि। शैवे पाशुपतं हित्वा तत्र त्रैय्म्बकं क्षिपेत् ॥२२॥
सौरेऽप्यष्टाक्षरं हित्वा उद्यन्मन्त्रं नियोजयेत्। गापपत्ये गणानां त्वा हित्वोच्छिष्टं गणेश्वरम् ॥२३॥
शाक्ते प्राग्वच्च संयोज्य दीक्षाहोमजपादिषु। एतदायतनानां चाप्यङ्गाङ्गित्वं परस्परम् ॥२४॥
शाक्ते सम्यक्प्रवक्ष्यामि चक्रेश्वर्यः प्रकीर्तिताः। षट्शाम्भवोपदेशे तु ह्यङ्गाङ्गित्वं परस्परम् ॥२५॥
त्र्यक्षरं चतुरर्णं चाप्येकाक्षरमतः परम्। सिद्धलक्ष्मी राज्यलक्ष्मीर्वान्यद्भेदत्रयं पुनः ॥२६॥
पुनरन्यन्मिलित्वात्र चाङ्गाङ्गित्वं परस्परम्। अन्यविद्यासु मन्त्रेषु तत्तद्भेदैः परस्परम् ॥२७॥

दक्षिणाकालिका में एकार्ण, त्र्यर्ण, सिद्धकाली षड्र्ण, चतुर्दशाक्षर, दशाक्षरद्वय को योजित करे। तारा में षोडशाक्षरी, आद्यहीना अष्टतारा को योजित करे। भुवनेशी में त्र्यक्षर श्रीवाक्कायपरा रुद्धा त्रिविधा त्रिपुटा को योजित करे। पञ्चदशी में त्रिकूटा, चतुष्कूटा, पञ्चकूटा, सप्तकूटा, अष्टकूटा और पञ्चमी को योजित करे। पन्द्रह नित्याओं में परस्पर अङ्गाङ्गित्व है। पीताम्बरा और अष्टवाराही की दीक्षा एक समान है। दुर्गा, महिषार्दिनी, शूलिनी, वनदुर्गा, जयदुर्गा, नवार्णा, शान्ति, अग्नि, लवणात्मिका, अतिदुर्गा कहकर गायत्री का उच्चारण करे। पञ्चायतनभेद से सौर, शाक्त, वैष्णव, शैव, गाणपत्य में पूर्वोक्त मन्त्र श्रेष्ठ हैं। वैष्णवाष्टक में अपने अष्टादशाक्षर छोड़कर तुरीया वेदमाता को योजित करे। शैव में पाशुपत के बदले त्र्यम्बक योजित करे। सौर में अष्टाक्षर को छोड़कर उद्यन्मन्त्र योजित करे। गाणपत्य में गणानां त्वा के बदले उच्छिष्ट गणेश को योजित करे। शाक्त में दीक्षा-जप-होमादि में पूर्ववत् योजन करे। इन आयतनों में परस्पर अङ्गाङ्गित्व भाव है। शाक्त में कहे गये चक्रेश्वरियों को अब मैं कहता हूँ। षट् शाम्भव उपदेश में परस्पर अङ्गाङ्गित्व भाव है। त्र्यक्षर, चतुरक्षर, एकाक्षर, सिद्धलक्ष्मी, राज्यलक्ष्मी या अन्य तीन पुनः अन्य-अन्य के मिलने से परस्पर अङ्गाङ्गित्व भाव होता है। अन्य विद्याओं में भी परस्पर भेद है।

अङ्गाङ्गित्वं प्रकर्तव्यं तत्तत्कर्मणि निश्चयात्। पञ्चायतनदीक्षायां पूजायां च विशेषतः ॥२८॥
अङ्गाङ्गित्वं प्रवक्ष्यामि शृणु देवि समाहितः। महागणेशमन्त्रेण घृणिमन्त्रेण संयुता ॥२९॥
पराप्रासादमन्त्रेण लक्ष्मीनारायणेन च। संयोज्य षोडशार्णां तु दीक्षायां जपपूजनात् ॥३०॥
दक्षिणाकालिकायास्तु तथैव परिकीर्तितः। तारायाश्छिन्नमस्ताया विशेषोऽत्र निगद्यते ॥३१॥
मार्तण्डभैरवश्चैव मञ्जुघोषस्तथैव च। उच्छिष्टगणनाथश्च मुकुन्दो बाल एव च ॥३२॥
भुवनेश्या महादेव्या यावन्तो वैष्णवाः प्रिये। गाणपत्याश्च सौराश्च शैवाश्चापि विशेषतः ॥३३॥
भैरवी बगला चण्डा मातङ्गी चापराजिता। दीक्षायां जपहोमे च पूजने च विशेषतः ॥३४॥
पञ्चायतनतन्त्रेषु तारावत् परिकीर्तिता। दुर्गा च भुवनेशीवन्महालक्ष्मीस्तथैव च ॥३५॥
अन्यास्तु सम्प्रदायेन प्रयोज्या देशिकोत्तमैः। इति।

पञ्चायतन दीक्षा के पूजन आदि कर्मों में अङ्गाङ्गित्व करना चाहिये। हे देवि! सावधानी से सुनो। अब मैं अङ्गाङ्गित्व भाव को कहता हूँ। महागणेश मन्त्र के साथ घृणिमन्त्र संयुक्त करे। पराप्रासाद लक्ष्मीनारायण के षोडशार्ण जोड़कर दीक्षा में जप

के साथ-पूजन करे। दक्षिणाकालिका का भी इसी प्रकार से कहा गया है। तारा के साथ छिन्नमस्ता को जोड़ना चाहिये, मार्तण्डभैरव के साथ मञ्जुघोष को योजित करे। उच्छिष्ट गणनाथ के साथ बालमुकुन्द को जोड़े। महादेवी भुवनेश्वरी, वैष्णव, गाणपत्य, सौर, शैवा, भैरवी, बगला, चण्डा, मातङ्गी, अपराजिता का योजन दीक्षा के जप-होम-पूजन में विशेषतः करे। पञ्चायतन तन्त्रों में तारा के समान करना चाहिये। दुर्गा, भुवनेशी, महालक्ष्मी का योजन भी इसी प्रकार करे। अन्य सम्प्रदाय में भी उनके अनुसार योजन देशिकोत्तम को करना चाहिये।

**तथा च कादिमते श्रीतन्त्रराजे—**

**षडष्टद्वादशार्णानां वैष्णवानामशेषतः। मन्त्राणां परतत्त्वार्थवाचकत्वादभेदता ॥१॥**
**ललितविद्यया तद्वत्प्रासादस्य त्रयात्मनः। तथैव च परायाश्च गायत्र्याश्चोक्तरूपतः ॥२॥**
**व्याहृतीनां महावाक्यपरमात्माजपात्मनाम्। प्रणवस्य च ताद्रूप्ययोगात् स्यात्तत्तदात्मता ॥३॥ इति।**

**अथ सम्प्रदायाम्नायक्रमस्तं त्वग्रे वदिष्यामः।**

तन्त्रराज के अनुसार कादिमत में षडक्षर, अष्टाक्षर, द्वादशाक्षर वैष्णव मन्त्रों में परतत्त्वार्थवाचकत्व से अभेद होता है। ललिता विद्या में भी इसी प्रकार त्रयात्मक, प्रासाद; पराप्रासाद और गायत्री उक्त रूप के हैं। व्याहृतियों में महावाक्य परमात्मा जापियों में प्रणव की ताद्रूप्य योग से तदात्मता होती है। सम्प्रदाय आम्नाय क्रम का विवेचन आगे किया जायेगा।

### नारायणमन्त्रस्य ऋष्यादिन्यासध्यानानि

**अथ (श्रीविद्यायाः श्रीचक्र आवरणपूजायां नारायणादि) प्रोक्तमन्त्राणां ऋष्यादिन्यासध्यानानि यथा तन्त्रान्तरेषु—ततः प्रातःकृत्यादियोगपीठन्यासान्ते मूलेन प्राणायामत्रयं कृत्वा शिरसि साध्यनारायणाय ऋषये नमः, मुखे देव्यै गायत्र्यै छन्दसे नमः, हृदये श्रीपरमात्मने देवतायै नमः, इति विन्यस्य ममेष्टार्थे विनियोगः, इति कृताञ्जलिरुक्त्वा मूलेन व्यापकं करयोर्विन्यस्य क्रुद्धोल्काय स्वाहा हृदयाय नमः, महोल्काय स्वाहा शिरसे स्वाहा, वीरोल्काय स्वाहा शिखायै वषट्, द्युल्काय स्वाहा कवचाय हुं, सहस्रोल्काय स्वाहा अस्त्राय फट्, इति मन्त्रानङ्गुलीषु हृदयादिषु विन्यस्य ध्यायेत्।**

**हस्तैश्चक्रदरौ गदासरसिजे बिभ्राणमर्कोल्लसत्कान्तिं**
**श्रीधरणीविभूषितलसत्पार्श्वं किरीटान्वितम्।**
**श्रीवत्साङ्कसकौस्तुभोरुपदकं केयूरहारोज्ज्वलं**
**राजत्कुण्डलमण्डितं हृदि भजे पीताम्बरं शार्ङ्गिणम् ॥१॥**

**इति ध्यात्वा 'ॐ नमो नारायणाय' इत्यष्टाक्षरं जपेत्।**

**१. नारायण मन्त्र**—श्रीविद्या में श्रीचक्र आवरण पूजा में नारायणादि प्रोक्त मन्त्रों में ऋष्यादि न्यास ध्यान के विषय में जैसा कि तन्त्रान्तरों में कहा है, प्रातःकृत्यादि योग पीठन्यास के बाद मूल से तीन प्राणायाम करे। तब न्यास करे—शिरसि साध्यनारायणऋषये नमः। मुखे देव्यै गायत्र्यै छन्दसे नमः। हृदये श्रीपरमात्मने देवतायै नमः। ममेष्टार्थे विनियोगः कहकर मूल मन्त्र से व्यापक न्यास करे। करन्यास करे। तब षडङ्ग न्यास करे—क्रुद्धोल्काय हृदयाय नमः। महोल्काय स्वाहा शिरसे स्वाहा। वीरोल्काय स्वाहा शिखायै वषट्। द्युल्काय स्वाहा कवचाय हुं। सहस्रोल्काय स्वाहा अस्त्राय फट्। करन्यास-हृदयादि न्यास के बाद निम्नवत् ध्यान करे—

हस्तैश्चक्रदरौ गदासरसिजे बिभ्राणमर्कोल्लसत्कान्तिं श्रीधरणीविभूषितलसत्पार्श्वं किरीटान्वितम्।
श्रीवत्साङ्कसकौस्तुभोरुपदकं केयूरहारोज्ज्वलं राजत्कुण्डलमण्डितं हृदि भजे पीताम्बरं शार्ङ्गिणम्।।

ध्यान के बाद 'ॐ नमो नारायणाय' इस अष्टाक्षर मन्त्र का जप करे।

कोई अर्चन करता है तो वह कभी भी स्वर्गलोक से च्युत नहीं होता। ऐसा न करने वाला अधोगति को प्राप्त होता है।

इस प्रकार भविष्यपुराण के अनुसार भी उक्त विधि का आश्रयण न करने से प्रत्यवाय होता है। भविष्योत्तरपुराण में कहा गया है कि जो ब्रह्मा हैं, वे ही हरि हैं और जो हरि हैं, वे ही महेश्वर हैं। महेश्वर ही सूर्य के रूप में स्मृत होते हैं और सूर्य को ही अग्नि कहा जाता है। वह अग्नि ही कार्तिकेय हैं और कार्तिकेय ही गणेश कहे गये हैं। अत: प्रथमत: गणेश का ही पूजन करना चाहिये।

**अथ मध्यस्थापितमूर्तौ स्वेष्टदेवतामावाह्य पूजयेत्। तत्र मूर्तिस्तु तत्तद्ध्यानोक्तरूपा, तत्र तु शिवलिङ्गशालग्रामादावपि भावनीया, शिवलिङ्गानां सर्वदैवतपूजाधिकरणत्वात्, तेषु सर्वाश्च देवताः पूज्याः 'तेषां लिङ्गमणौ कुम्भे मण्डले च प्रपूजनम्। शालग्रामे च तद्बुध्या यन्त्रादौ च प्रपूजयेत्। भूमावेव कृता पूजा पुत्रायुर्धननाशिनी' इति रुद्रयामलवचनात्। 'शालग्रामशिलायां तु तत्तदुद्ध्या समर्चयेत्' इति सोमशम्भुवचनात्। 'लिङ्गस्थण्डिलयोर्वह्नौ सूर्यकुण्ड्यपटेषु च। मण्डले फलके मूर्ध्नि हृदये दश कीर्तिताः। एषु स्थानेषु देवेशि यजन्ति परमं शिवम्। इति कुलार्णववचनाच्च, शिवमित्युपलक्षणम्। तेषामित्युक्तेः तेषां पञ्चायतनदेवतानां, यन्त्रादावित्यादिपदं प्रतिमादिपरम्। 'शालग्रामे मणौ यन्त्रे स्थण्डिले प्रतिमासु च। हरेः पूजा तु कर्तव्या केवले न तु भूतले' इति त्रैलोक्यसम्मोहनतन्त्रवचनात्तत्तद्ध्यानोक्तरूपा प्रतिमा कार्या। सा तु—'मात्राङ्गुलप्रमाणेन दशपञ्चदशाङ्गुला। गृहे तु प्रतिमा पूज्या नाधिका तु प्रशस्यते'। इति कपिलपञ्चरात्रोक्तरूपा प्रतिमा कार्या दशाङ्गुलमिता पञ्चदशाङ्गुलमिता वेत्यर्थः। दशाङ्गुलप्रमाणा सा तिथ्यङ्गुलमिताथवा। अभ्यर्च्या प्रतिमा विष्णोर्गृहेषु गृहमेधिभिः' इति हयग्रीवपञ्चरात्रवचनात्। अत्रापि वेत्यनेन दशङ्गुलमारभ्य पञ्चदशाङ्गुलपर्यन्तोच्चा प्रतिमा कार्येत्युक्तमिति साम्प्रदायिकाः। पूर्वश्लोकस्याप्ययमेवार्थः, इति वदन्ति। मात्राङ्गुलप्रमाणं तु मण्डपनिर्माणप्रकरणे बोद्धव्यम्। शिवलिङ्गनिर्माणप्रकारस्तु शिल्पिशास्त्रे—**

**लिङ्गमस्तकमध्यात्तु सूत्रं स्यादाप्रणालकम्। लिङ्गप्रणालिपुष्टत्वं तावदेव प्रकीर्तितम् ॥१॥**
**उच्चत्वे च तथा पीठे पञ्चसूत्रं प्रचक्षते। पञ्चसूत्रसमायुक्तं शिवलिङ्गं प्रपूजयेत् ॥२॥**
**भुक्तिदं मुक्तिदं चैव धनारोग्यसुखप्रदम्। इति।**

मध्य में स्थापित मूर्ति में स्वेष्ट देवता का आवाहन-पूजन करना चाहिये। यहाँ पर स्थापित मूर्ति अपने-अपने ध्यान के अनुसार होती है। शिवलिङ्ग शालग्रामादि में भी भावनीय है। शिवलिङ्ग में सभी देवताओं का पूजन किया जा सकता है। रुद्रयामल के अनुसार शालग्राम की शिला में तत्तत् देवताओं की कल्पना करके पूजा करनी चाहिये। बिना आसन दिये भूमि पर कभी भी पूजा नहीं करनी चाहिये, ऐसा करने से पूजक के पुत्र, आयु एवं धन का नाश होता है। सोमशम्भु में कहा गया है कि शालिग्राम में ही अपने-अपने देवता की कल्पना करके पूजा करनी चाहिये। इसी का समर्थन कुलार्णव में भी किया गया है। त्रैलोक्यमोहनतन्त्र के अनुसार शालग्राम में, यन्त्र में, स्थण्डिल में एवं प्रतिमाओं में ही भगवान् की पूजा करनी चाहिये, जमीन पर कभी भी पूजा नहीं करनी चाहिये। वह प्रतिमा अपने घर में दश अथवा पन्द्रह अंगुल की बनानी चाहिये, इससे ज्यादा बड़ी नहीं होनी चाहिये। कपिलपञ्चरात्र के अनुसार भी प्रतिमा का प्रमाण यही कहा गया है और इसी का समर्थन हयग्रीवपञ्चरात्र भी करता है। मात्रा और अंगुल का प्रमाण मण्डप-निर्माण प्रकरण में देखना चाहिये। शिवलिङ्ग-निर्माण के सम्बन्ध में शिल्पशास्त्र में कहा गया है कि लिङ्ग को मस्तक से प्रारम्भ कर मध्य तक क्रमश: मोटा बनाना चाहिये। यह लिङ्ग ऊँचाई में पीठ पर पाँच सूत्रों से युक्त होना कहा गया है। पाँच सूत्रों से युक्त शिवलिङ्ग का ही पूजन करना चाहिये। यह भुक्ति एवं मुक्ति के साथ-साथ धन, आरोग्य एवं सुख देने वाला भी होता है।

### लिङ्गनिर्माणप्रकारः

**तन्निर्माणप्रकारस्तु कालोत्तरे—**

**अङ्गुलादिवितस्त्यन्तं लिङ्गं गेहे प्रपूज्यते। प्रासादे तु तदूर्ध्वं स्यात्पूजनीयं प्रयत्नतः ॥१॥**

लिङ्गमस्तकविस्तारं पूज्यभागसमं नयेत्। नाहं तत्त्रिगुणं कुर्यान्नाहवत्पीठविस्तृतिः ॥२॥
पूज्यांशद्विगुणं कुर्यात्तच्च पीठं समुन्नतम्। वृत्तं वा चतुरस्रं वा मध्ये कण्ठसमन्वितम् ॥३॥
द्विगुणं लिङ्गनाहाच्च कण्ठनाहं समाचरेत्। त्रिमेखलमधश्चोर्ध्वं समं वापि द्विमेखलम् ॥४॥
लिङ्गमस्तकविस्तारं षड्भागं विभजेत्ततः। मेखलामेकभागेन कुर्यात्खातं च तत्समम् ॥५॥
लिङ्गदैर्घ्यसमं कुर्यात् प्रणालं तस्य बाह्यतः। विस्तारं तत्समं मूले तदग्रं च तदर्धतः ॥६॥
जलमार्गः प्रकर्तव्यस्तस्य मध्ये त्रिभागतः। कुर्यात्पीठार्धं दीर्घं वा प्रणालं श्रीशिवोदितम् ॥७॥
सर्वेषां रत्नलिङ्गानां सपीठानां विशेषतः। लोहादीनां च लिङ्गानामिदं लक्षणमाचरेत् ॥८॥ इति।

**अस्यार्थः—स्वाभिमतलिङ्गं कृत्वा तस्य मस्तकस्य विस्तारं पूज्यस्य लिङ्गस्य यो भाग उच्चता तत्समं नयेत् कुर्यादित्यर्थः। 'लिङ्गमस्तकविस्तारो लिङ्गोच्छ्रायसमो भवेत्' इति शैवागमवचनात्। ततो लिङ्गमस्तकविस्तारो यावत्त्रिगुणसूत्रवेष्टनयोग्यं लिङ्गस्य नाहं स्थौल्यं कृत्वा लिङ्गस्य यो नाहस्तत्सूत्रमानविस्तारं पूज्यस्य लिङ्गस्य योऽश उच्चस्ततो द्विगुणौन्नत्ययुक्तं वृत्ताकारं चतुरस्रं वा पीठस्य मध्ये लिङ्गस्य नाहसूत्रस्य स्थौल्यमात्रस्य द्विगुणसूत्रवेष्टनयोग्यं स्थूलं कण्ठं कृत्वा कण्ठस्योर्ध्वमधश्च समांशेन मेखलात्रयं मेखलाद्वयं वा विधाय, लिङ्गमस्तक-विस्तारं षोढा विभज्य तेष्वेकांशमानेन पीठोपरिभागे सर्वबाह्यांशेन मेखलां कृत्वा तदन्तस्तन्मानेन तत्संलग्नांशेन खातं विरच्य पीठाद्बहिर्लिङ्गसमानदैर्घ्यं पीठमानस्यार्धमानदीर्घं वा मूलदेशे दीर्घांशमानविस्तारमग्रदेशे तदर्धमानविस्तारं तन्मध्ये मूलादग्रावधि प्रणालविस्तारस्य तृतीयांशमानविस्तारखातरूपजलमार्गयुक्तं पीठवत्समेखलं प्रणालं च कुर्यादिति स्फटिकादिरत्नविशेषैः पाषाणादिभिर्वा शिवलिङ्गनिर्माणे साधारणोऽयं विधिः। इति शिवलिङ्गनिर्माणप्रकारः।**

इति श्रीमहामहोपाध्यायभगवत्पूज्यपाद-श्रीगोविन्दाचार्यशिष्य-श्रीभगवच्छङ्कराचार्यशिष्य-श्रीविष्णुशर्माचार्यशिष्य-श्रीप्रगल्भाचार्यशिष्य-श्रीविद्यारण्ययतिविरचिते श्रीविद्यार्णवाख्ये तन्त्रे एकादशः श्वासः।।११।।

●

कालोत्तर के अनुसार घर में एक अंगुल से लेकर एक वित्ता तक के लिङ्ग का पूजन करना चाहिये। प्रासाद मन्त्र के लिये एक वित्ता से अधिक ऊँचे लिङ्ग का पूजन करना चाहिये। लिङ्गमस्तक का विस्तार पूज्य भाग के बराबर रखना चाहिये। नाह को तिगुना करना चाहिये एवं नाह के समान ही पीठ का विस्तार करना चाहिये। लिङ्ग पीठ को पूज्यांश का दुगुना रखना चाहिये। वृत्ताकार या चौकोर के मध्य में कण्ठ बनाना चाहिये। लिङ्गनाह का दुगुना कण्ठनाह बनाना चाहिये। नीचे से ऊपर तीन मेखला या बराबर या दो मेखलायुक्त लिङ्ग बनाना चाहिये। लिङ्ग के मस्तक का छः विभाग करके उसके बराबर मेखला एक भाग के खात से बनानी चाहिये। लिङ्ग की लम्बाई के बराबर बाहर से प्रणाल बनाना चाहिये। लिङ्गमूल का विस्तार उसके बराबर रखना चाहिये, अग्रभाग को उसका आधा रखना चाहिये। इसमें तीन भाग से जलमार्ग बनाना चाहिये। लम्बाई का प्रणाल पीठ का आधा कहा गया है। पीठसहित सभी रत्नलिङ्गों एवं लोहादि लिङ्गों में भी यही प्रक्रिया अपनानी चाहिये। यही शिवलिङ्ग-निर्माण की सामान्य विधि कही गई है।

**इस प्रकार श्रीविद्यारण्ययतिविरचित श्रीविद्यार्णव तन्त्र के कपिलदेव नारायण-कृत भाषा-भाष्य में एकादश श्वास पूर्ण हुआ**

●

## समाप्तोऽयं पूर्वार्द्धस्य प्रथमो भागः

## पुस्तक परिचय

'श्रीविद्या' शब्द श्रीत्रिपुरसुन्दरी के मन्त्र एवं उसके अधिष्ठात्री देवता—इन दोनों का बोधक है। सामान्यतया 'श्री' शब्द 'लक्ष्मी' अर्थ में प्रसिद्ध है; परन्तु हारितायन संहिता, ब्रह्माण्डपुराण-उत्तरखण्ड आदि पुराणेतिहासों में वर्णित आख्यायिकाओं के अनुसार 'श्री' शब्द का मुख्य अर्थ 'महात्रिपुरसुन्दरी' ही है। श्री महालक्ष्मी ने महात्रिपुरसुन्दरी की चिरकाल-पर्यन्त आराधना कर जो अनेक वरदान प्राप्त किये हैं, उनमें एक वरदान 'श्री' की आख्या से लोक में ख्याति प्राप्त करने का भी है। अस्तु; 'श्री' शब्द का 'महालक्ष्मी' अर्थ तो गौण ही है; मुख्य अर्थ है—'श्री' अर्थात महात्रिपुरसुन्दरी की प्रतिपादिका विद्या—मन्त्र = 'श्रीविद्या'। वाच्य एवं वाचक का अभेद मानकर इस मन्त्र की अधिष्ठात्री देवता भी 'श्रीविद्या' ही सिद्ध होती है। इस श्रीविद्या के उपासकों को लौकिक फल तो प्राप्त होते ही है; आत्मज्ञानी को प्राप्त होने वाला शोकोत्तीर्णतारूप फल भी श्रीविद्यापासकों को निश्चित रूप से प्राप्त होता है; साथ ही यही फल ब्रह्मविद्या से भी प्राप्त होता है; अतः फलैक्य होने के कारण श्रीविद्या ही ब्रह्मविद्या है—यह निर्विवाद सत्य प्रतिष्ठापित होता है।

'श्रीविद्या' का साङ्गोपाङ्ग विवेचन करने वाला सर्वप्रामाणिक महनीय ग्रन्थ 'श्रीविद्यार्णवतन्त्रम्' न केवल श्री विद्या; अपितु दश महाविद्याओं के विशद् विवेचन के साथ-साथ शैव, शाक्त, गाणपत्य, वैष्णव, सौर आदि सभी मन्त्रों एवं उनके तत्तद् यन्त्रों से पाठक को साक्षात्कार कराने वाला एक बृहत्काय ग्रन्थ है। स्वामी विद्यारण्य यति द्वारा छत्तीस श्वासों में गुम्फित यह ग्रन्थरत्न पूर्वार्द्ध एवं उत्तारार्द्ध रूप दो खण्डों में समुपलब्ध है। अंग-उपांगसहित श्रीविद्या के सविधि विवेचन के साथ-साथ अन्य देवी-देवताओं के भी मन्त्र-यन्त्रों का समग्र रूप मे विवेचन, उनके उपसना की विधि एवं उपासना के फलस्वरूप प्राप्त होने वाले फलों को भी स्पष्टतया अभिव्यक्त करना इस ग्रन्थ की सर्वातिशायी विशेषता है। अन्य ग्रन्थों में जहाँ किसी भी उपास्य देवता के एक, दो, चार अथवा कतिपय प्रमुख मन्त्र-यन्त्रों का ही विवेचन उपलब्ध होता है; वही इस ग्रन्थ में विवेच्य समस्त देवी-देवताओं के प्रसिद्ध-अप्रसिद्ध सभी मन्त्र-यन्त्रों को उनकी विधियों सहित स्पष्ट रूप से प्रतिपादित किया गया है; फलस्वरूप सम्बद्ध देवता के किसी भी मन्त्र-यन्त्र अथवा उसकी विधि को जानने के लिये साधक को किसी अन्य ग्रन्थ का अवलम्ब ग्रहण करने की लेशमात्र भी आवश्यकता नहीं रह जाती। संक्षेप में कहा जा सकता है कि श्रीविद्यारण्ययति-प्रणीत 'श्रीविद्यार्णवतन्त्रम्' एकमात्र ऐसा ग्रन्थ है, जो साधक के समस्त कामनाओं की पूर्ति करने में सर्वतोभवेन समर्थ है।

अस्तु; यह ग्रन्थ अद्यावधि अपने मूल स्वरूप में ही, बिना किसी भाषा-टीका के उपलब्ध था, जिससे जिज्ञासु साधकों को आराधना में पग-पग पर दुरूह कठिनाइयों का अनुभव होता था एवं ग्रन्थ के ताप्तर्य से अवगत ने हो पाने के कारण वे बार-बार विशयग्रस्त हो जाते थे। इसी को हृदयङ्गम कर तन्त्रग्रन्थों के ख्यातिनाम भाषा-भाष्यकार श्री कपिलदेव नारायण ने इस विशालकाय ग्रन्थ को भाषा टीका से अलंकृत कर सर्वनहृद्य बनाने का साहसिक प्रयास किया है। सर्वजनसुलभ इस हिन्दी भाष्य द्वारा श्री नारायण ने कूटाक्षर में निबद्ध मन्त्र-यन्त्रों को भी स्पष्ट करके साधकों का महनीय उपकार किया है।

पूर्वार्द्ध-उत्तरार्द्ध के विभाजन से दो भागों में विभक्त यह विशालकाय ग्रन्थ भाषा-भाष्य से अलंकृत होने के फलस्वरूप और भी बृहद् कलेवर को प्राप्त हो गयाः फलस्वरूप जिज्ञासुओं के सौकर्य को दृष्टिगत कर इसे पाँच भागों ( पूर्वार्द्ध—दो भाग एवं उत्तरार्द्ध—तीन भाग ) में प्रकाशित किया जा रहा है। वृहत्तन्त्रसार, देवीरहस्य आदि मूल ग्रन्थों को सर्वजनसंवेद्य भाषा भाष्य से विभूषित कर सर्वजन सुलभ बनाने वाले विद्धान् भाष्यकार श्री कपिलदेवनारायण द्वारा प्रयोगपरक भाषा भाष्य से अलंकृत यह ग्रन्थ जिज्ञासुओं की समस्त जिज्ञासाओं का शमन करने में सर्वविध समर्थ होगा—इसमें विचिकित्सा के लिये लेशमात्र भी स्थान नही है।

**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**
वाराणसी